उपासना से साक्षात्कार; सृष्टि–स्थिति–संहार; त्रितत्त्व एवं पँचभूत नियन्ता; गायत्री छन्द–त्रिष्टुभ छन्द–जगती छन्द; धन (अध्यात्मिक–दैविक–भौतिक) प्रदाता; आदिज्ञानी; सर्वत्र व्याप्त आदि है।

इस दृष्टि से वैदिक विष्णु ''परमेष्ठी तत्त्व'' हैं। परमेष्ठी तत्त्व विष्णु का वर्णन उसकी ''सर्वत्र व्यापिनी शक्ति–ब्रह्माण्डीय सौरशक्ति'' को ध्यान में रखकर वैदिक मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने ऋचाओं में रहस्यमय कूट शैली का प्रयोग किया है, जिससे आसुरी प्रवृत्तिवान विष्णु शक्ति का दुरुपयोग कर सृष्टि विध्वंस नहीं करें।

वेद में ही विष्णु देवता का तादात्म्य ''भग'' देवता से किया गया। वैदिक भग देवता अखण्डनीय अदिति देवता के पुत्र हैं। ऋक्संहिता में छह आदित्यों में से एक भग कहे गये हैं। ऋग्वेद में एक सूक्त (7.41) भग देवता की प्रशस्ति में है। भग का अर्थ–वैभव वृद्धि, सम्पत्ति, सौभाग्य, वितरक, समग्र ऐश्वर्य प्रदाता, शाश्वत ऐश्वर्य धारक आदि है। भग का आवाहन अपने उपासकों को समग्र ऐश्वर्य से परिपूर्ण (भगवान्) करने के लिये किया जाता है। यहीं से ''भगवान् एवं भगवन्त'' शब्द अवतरित हुए।

वेदानुसार भग के नेत्र (सूर्य) रश्मियों से विभूषित हैं। उषस् देवता उनकी भगिनी है। भग के गुण–धर्म से दूसरे वैदिक देवता भी सौभाग्य, ऐश्वर्य आदि देनेवाले कहलाता है। यही कारण है कि ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद की ऋचाओं में सुभग आदि गुणवाचक शब्द मिलते हैं। वैदिक ऋचाओं में समग्र ऐश्वर्य के साथ उदारता, सामाजिक सरोकार, लोककल्याण, परमार्थ आदि का भी कठोर निर्देश है। इसी कारण अथर्ववेद में ''ऐश्वर्यपूर्ण विपत्ति'' का भी सूक्त है। सविता देवता आदि के साथ दशकों वार भग शब्द गुणवाचक के रूप में प्रयोग हुआ है। वैदिक सूक्तों में भग देवता की नियमित रूप से ऐश्वर्य, सौभाग्य वितरक के रूप में प्रस्तुति मिलती है।

यह आश्चर्य है कि पश्चिमी विद्वानों ने वैदिक देवशास्त्र में भग को ''गौण देवता'' कहा है। उनके अनुसरण में भारतीय वैदिक देवता ग्रन्थों में भी भग का अलग से उल्लेख नहीं मिलता है।

अथर्ववेद में भग देवता समर्पित सूक्त हैं। अथर्ववेद में ''भग देवता को नेत्रहीन'' बताया गया है, जिससे वे समभाव से भाग्य, ऐश्वर्य, धन आदि का वितरण करें। वेद का अनुसरण विश्व के दूसरे प्राचीन धर्मों ग्रीक, रोमन आदि ने किया।

उपनिषत् विष्णु देवता और भग देवता के अध्यात्मिक–दार्शनिक पक्ष पर प्रकाश डालती हैं। गोपालोत्तरतापिन्युपनिषत् में विष्णु के ''आयुधों'' का

वर्णन मिलता है। अप्रकाशित उपनिषत्–राधोपनिषत् में ''महाविष्णु'' के वैकुण्ठ का वर्णन है। एक अप्रकाशित उपनिषत् में विष्णु के आयुधों का तत्वार्थ दिया है : ''महाविष्णु की मातृ को माया एवं प्रकृति कहते हैं। उनके बिना कोई सांसारिक काम नहीं होते हैं, इसलिये उसे श्री कहते हैं। उस श्री से स्त्री और पुरुषोत्तम से पुरुष अभिन्न हैं, अतः श्री के साथ पुरुषोत्तम की पूजा करें।'' विष्णु की उपासना परब्रह्मरूप में देखी जाती है। विष्णु प्रजातीत ब्रह्माण्ड मनस हैं। वे सर्वातीत हैं।

वैदिक विष्णु तत्त्व निराकार, निरंजन, निर्गुण, निष्काम, निश्चल, निरपेक्ष होते हुए भी प्रतीकोपासना प्रचलन में आया। योग वासिष्ठ प्रतीकों के प्रयोजन की व्याख्या करता है : ''जब तक चेतना विचार नहीं हो तब तक साकार की उपासना करो। तब निराकर परमेश्वर में उत्तम स्थिति होगी।'' यामल में कहा है : ''महामाया के दो रूप सगुण और निर्गुण हैं। वह मायायुक्त साकार और मायारहित निराकार हैं।''

ब्रह्मविद्या ही विष्णु, भग विद्या है। वैदिक उपनिषत् में ब्रह्म एवं भगवान् शब्द की व्याख्या की गई है। अध्यात्म ज्ञानियों का ''यह सर्वोपरि नियम रहा कि देवताओं के आत्मज्ञान की पावनता को गोपनीय रखा जाय।'' अध्यात्मविदों की मान्यता थी कि आत्मविद्या साधारण जन के लिये अनुचित ही नहीं, भयप्रद है। इस ''ब्रह्मविद्या मलिन, कुटिल, असंयत, अर्धशिक्षित, विकृत विद्वतता आदि चित्तवृत्तिवाले पर प्रगट करने से दुरुपयोग होगा। अतः ब्रह्मविद्या के सभी अंग और उनके व्यवहार, प्रयोग, साधना, सिद्धि आदि को गोपनीय से गोपन रखा गया। अध्यात्मविद यथोचित परीक्षा द्वारा योग्य पात्र चयन कर समूचा रहस्य बता देते रहे हैं। परमपवित्र कैलास के हिमनदों में संचालित अदृश्य सिद्धाश्रमों में विष्णु, भग आदि विद्या की शिक्षा–दीक्षा दी जा रही है (स्रोत : ज्ञानगंज)।

विष्णु, भग, भगवाँ–भगवान् के क्रम में चौथा रहस्य भर्ग और पाँचवाँ भृगु है। भर्ग का अर्थ दिव्य महातेज, महाज्योति, देदीप्यमान, ब्रह्मा, वाक् आदि है। ऋग्वेद के गायत्री छन्द के सविता मन्त्र में इसी भर्गो का उल्लेख है। भृगु वैदिक सम्राट वरुण के सुपुत्र माने जाते हैं। अध्यात्मिक रूप से ''भृगु एवं अंगिरा दोनों ही मूलभूत प्राण'' हैं। उपनिषत् के अनुसार भृगु परमव्योम में स्थित हैं। महर्षि कुलवैभव का कथन है कि भृगु एवं अंगिरा चतुर्थ लोक–आपोलोक–सोमलोक–चन्द्रलोक में अवस्थित हैं। यह सोममय चन्द्रलोक हमें आकाश में दिखाई देनेवाले चन्द्रमा से इतर है। ऋग्वेद और उपनिषत् में छठा रहस्य–''महालक्ष्मी'' और सातवाँ रहस्य ''महाविष्णु'' है। ''ऋग्वेद में लक्ष्मी

और महाविष्णु नामक देवता नहीं हैं।'' वेद में देवों के शास्ता रुद्र की भगिनी ''अम्बिका जगन्माता'' हैं। वैदिक देवों में वरुण ब्रह्माण्डीय जल के सम्राट हैं। वैदिक दृष्टि से सम्राट वरुण ही महानारायण–महाविष्णु हैं। महालक्ष्मी जगन्माता अम्बिका अथवा वरुणी है। महालक्ष्मी–अम्बिका का अध्यात्मिक अर्थ लें।

''वैदिक विष्णु भगवान् लोक में प्रचलित विष्णु से बहुत ही अलग है।'' लौकिक विष्णु देव के कारण ही वैदिक विष्णु तत्त्व विद्या विस्मृति के महागर्भ में अदृश्य रही। विश्व के अध्यात्मिक गुरु भारत में राजा को भगवान् पुत्र की उपमा दी गई। इस वैदिक परम्परा के अनुसरण में प्राचीन यूरेशिया, लघु एशिया, यूरोप, अफ्रीका, गवल द्वीप, पर्थिया और सम्पूर्ण एशिया में राजा स्वयं को भगपुत्र–भगपुर (भगवान का पुत्र) घोषित करता रहा।

''वेद में भाग्य, धन, ऐश्वर्य आदि के देवता भग दृष्टिहीन हैं।'' वेद के अनुसरण में प्राचीन ग्रीक में भाग्य के देवता प्लूटस नेत्रहीन हैं और ''रोम की भाग्य की देवी फार्च्युना आँखों पर पट्टी बाँधे हुए'' है।

विष्णु भगवान् एवं भग देव की लीला का सप्तद्वीपों में मायावी विस्तार हुआ। विश्व का सबसे बड़ा विष्णु भगवान् को समर्पित मन्दिर समूह–अंगकोर वात्, कम्बदेश–कम्बोडिया में है। चम्पादेश–वियतनाम में 4000 वर्ष प्राचीन विष्णु का प्रस्तर शीर्ष (शिर) लिंग मिला। बाली–जावा में विष्णु की विशालतम प्रतिमायें हैं। नीलकण्ठ देश–नेपाल में हजारों वर्ष प्राचीन शेषशायी महानारायण महाविष्णु प्रतिमा आदि हैं। सिंहलद्वीप–श्रीलंका में भी विष्णु के प्राचीन देवालय हैं। मित्र संस्कृति (मित्तानी) (मिस्र) में विष्णु स्वरूपा सूर्य पूजित रहे। यूरेशिया के वैदिक शक सूर्य उपासक रहे। विष्णु सूर्यरूपी भी हैं। मध्य एशिया से अफ्रीका, यूरोप, यूरेशिया, यूरोप और गवल द्वीप में विष्णु एवं भग नये अवतार में प्रगट होते हैं।

विश्व के अध्यात्मिक गुरु भारतवर्ष की वेदविद्या की मान्यता है कि ज्ञान विश्व के समस्त जन के लिये है। इसी विचार से विष्णु भग तत्त्व को रहस्यों के इन्द्रजाल से निकालकर प्रस्तुत किया जा रहा है। ''विष्णु भग विद्या'' में वेद के दोनों प्रधान देवों के तत्त्व ज्ञान की व्याख्या की गई है। जिससे ब्रह्माण्डव्यापिनी सौरशक्ति–तेज और समग्र ऐश्वर्य का लाभ सभी को अनवरत प्राप्त हो सके।

भगवान् पद्मनाभ स्वामी, 1000 वर्ष प्राचीन प्रतिमा, उंदानवल्ली गुहा, आंध्र
**Bhagwan Padmanabh Swami, 1000 Year Old Statue, Undanvalli Caves, Andhra**

# विषय सूची

भग–भर्ग–भगवत–भगवान्–भृगु



परमेष्ठी–श्री

परिशिष्ट

# ज्ञान खण्ड

शेषाशायी विष्णु, बांधवगढ़, मध्यप्रदेश, 1000 वर्ष प्राचीन प्रतिमा

## वैदिक विष्णु रहस्य

# विष्णो मनस शक्ति!
# विष्णु ज्ञानाग्नि!

ऋग्वेद के प्रमुख देवों में विष्णु हैं। परन्तु उनका स्वरूप बहुत ही रहस्यों के सघन घेरों में है। वहीं ब्राह्मण ग्रन्थों एवं आरण्यकों में विष्णु देवता की बृहद व्याख्या मिलती है। ब्राह्मण ग्रन्थों में ''यज्ञ को विष्णु'' कहा गया है। यास्काचार्य ''विष्णु शब्द को व्याप्त्यर्थक एवं प्रवेशार्थक धातुओं'' से निष्पन्न मानते हैं : ''यद् विषितो भवति तद् विष्णुर्भवति विष्णुर्विशतेर्वा व्यश्नोतेर्वा।। निरुक्त 12.18।।'' ''यास्काचार्य'' और अन्य विद्वान वैदिक''सूर्य देवता को विष्णु'' मानते हैं। तैत्तिरीय ब्राह्मण के अनुसार विष्णु पिण्ड में है : ''वीर्य विष्णु।।1.7.2.2।।'' ''ताण्डय ब्राह्मण'' के अनुसार ''विष्णु शिपिविष्ट'' है : ''यज्ञो वै विष्णुः शिपिविष्टः।।9.7.10।।'' शतपथ ब्राह्मण (6.5.2.8;6.6.2.12;7.5.1.14) में कहा है : ''प्रादेशमात्रों वै गर्भो विष्णु विष्णुः।।'' शतपथ ब्राह्मण (3.6.3.9) में ''विष्णु को सोम'' कहा हैः ''यो वै विष्णुः सोमः स।'' यद्यपि ऋग्वेद (2.1.3) में अग्नि को विष्णु कहा है : ''त्वं विष्णुरुरुगायो नमस्य (अग्निः)।।''

इसप्रकार श्रुति में विष्णु को रेतस (वीर्य, शिपिविष्ट, मानवी तेज), गर्भ, सोम, यज्ञ, अग्नि आदि नामों से सम्बोधित किया गया है। ये विष्णु के पिण्डगत निर्धारण में विवेचनीय हैं। श्रुति में सोम–वीर्य, रेतस् के नाम से भी विख्यात है। ''रेतो वै सोमः''।। शतपथ ब्राह्मण 1.9.2.9।।

> ''सोमं सन्तं विष्णुमिति यजति तद् यदेवेदं क्रीतो विशतीव तदुहैवास्य वैष्णवं रूपम्''।। शतपथ ब्राह्मण 8.2।। ''शिर एवास्य हविर्धानं वैष्णवं देवतयाऽथ यदस्मिन् सोमो भवति हविवै देवानां सोमस्तरमाद्ध विर्धानं नाम''।। शतपथ ब्राह्मण 3.5.3.1–5।। ''अथ यत्पत्न्यक्षस्य सन्तानमुपानक्ति प्रजननमेवैतत् क्रियते यदा वै स्त्रियै च पुंसश्च सन्तप्यतेऽथ रेतः सिच्यते तत्ततः प्रजायते''।।
>
> ।।शतपथ ब्राह्मण 3.5.3.16।।

श्रुति के अनुसार ''मानवीय शिर और स्त्रीयोनि दोनों हविर्धान'' हैं। क्योंकि रेतस् जहाँ भी पहुँचता है, वहाँ प्रजनन क्रिया प्रारम्भ हो जाती है। ''पिण्ड में ऊर्ध्वस्थित मस्तिष्क में देवों का प्रजनन स्थान'' है। वहाँ शेषनाग पर

विष्णु आसीन हैं। अधस्थित स्त्री गर्भ में मानव का प्रजनन होता है। प्राजापत्य यज्ञ रेतस्—द्वारा उभयविध प्रजनन प्रक्रिया है। शतपथ ब्राह्मण में कहा है : "यो वै विष्णुः सोमः स हवि र्वा एष देवानां भवति।। 3.6.3.19।।" "जुष्टा विष्णव इति जुष्टा सोमाय।।3.2.4.12।।" छान्दोग्योपनिषत् में संतानोत्पत्ति को यज्ञीय रूप कहा है : "योषा वाव गौतमाग्निस्तस्या उपस्थ एव समिद् यदुपमन्त्रयते स धूमः।।" 5.5.8।। शतपथ ब्राह्मण में स्पष्ट किया है कि सोम रूप रेतस् ही पिण्ड के समग्र यज्ञों का प्रवर्तक है। यह देवों का हवि बनता है। "स (सोमः) तायमानो जायते स यन् जायते तस्मात् यन्जो यन्जो हवै नामैतद् यद् यज्ञः"।। शतपथ ब्राह्मण 3.4.4.23।।

पिण्ड में दिव्य एवं सूक्ष्म यज्ञ उस समय प्रवर्तित होता है जब सुषुम्नाकाण्ड में स्थित दिव्य ज्ञान के केन्द्र खुलते हैं (अथर्ववेद का केनसूक्त; आचार्य शंकर भाष्य)। ऋग्वेद सुषुम्नकाण्ड स्कम्भ है। जिसके द्वारा विष्णु ने मस्तिष्क "उत्तर सधस्थ" को थामा हुआ है। विष्णु वह शक्ति है जो रेतस्—सोमादि को ऊर्ध्व की ओर प्रेरित करती है। "यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थम् ऋक्।।ऋग्वेद 1.154.1।।"

शतपथ ब्राह्मण के पुरुष यज्ञ को ऊर्ध्व में देवलोक में ले जाते हैं। यह देवलोक शिर का ऊर्ध्व भाग मस्तिष्क है। जहाँ "देवरूप इन्द्रियाँ" विराजमान हैं। यह "मस्तिष्क हविर्धान" कहलाता है। "विष्णु की ऊर्ध्वगति रेतस् रूपी सोम, चिन्तन, स्वाध्याय आदि" से होती है। परिणामतः ऊर्ध्व में पहुँच कर दिव्यज्ञान की उपलब्धि होती है।

ऊर्ध्वमिमं यज्ञं देवलोकं नयतम्।। शतपथ ब्राह्मण 3.5.3.17।।

शिर एवास्य हविर्धानं वैष्णवं देवतयाथ यदस्मिन् सोमो भवति हवि र्वै देवानां सोमस्तस्माद्धविर्धानं नाम।। शतपथ ब्राह्मण 3.5.3.2।।

ऋग्वेद (2.1.3) में स्पष्ट रूप से कहा है कि "समस्त देवों की उत्पत्ति अग्नि से" हुई है। ऐतरेय ब्राह्मण में कहा है कि "देवों का परम पद विष्णु है" तो "अवम पद अग्नि" है : "अग्नि वै देवानामवमो विष्णुः परमः।। ऐतरेय ब्राह्मण 1.1।।" शतपथ ब्राह्मण में इसे अधिक स्पष्ट करते हुए कहा है कि "विष्णु यज्ञ का परार्ध्य है और अग्नि अवरार्ध्य है" : "अग्नि वैं यज्ञास्यावरार्ध्यो विष्णुः परार्ध्यः।।5.2.3.6।।" अध्यात्मिक रूप से "शरीर का स्थूल भाग (अधोभाग) अग्नि के अधीन है और शरीर का ऊर्ध्वभाग— सूक्ष्मभाग विष्णु के अधीन है।" गर्भोपनिषत् में कहा गया है कि एक कोष्ठाग्नि है और दूसरी ज्ञानाग्नि है। "कोष्ठाग्नि अग्नि है और ज्ञानाग्नि विष्णु है।"

शरीरमिति कस्मात्। अग्नयो ह्यत्र श्रयन्ते

ज्ञानाग्नि दर्शनाग्निः कोष्ठाग्निरिति। तत्र
कोष्ठाग्नि र्नामाशितपीतलेह्यचोष्य पचति।
दर्शनाग्नि रूपाणां दर्शनं करोति ज्ञानाग्निः
शुभाशुभं च कर्म करोति।। गर्भोपनिषत्।।

"सृष्टियज्ञ सोम एवं अग्नि" से चल रहा है। यह सृष्टियज्ञ दोनों की "सन्धि" से संचालित होता है और यह "सन्धि विष्णु" है। "अग्नि र्वा अहः सोमो–रात्रिरथ तदन्तरेण तद् विष्णुः।। शतपथ ब्राह्मण 3.4.4.15।।" इस प्रकार श्रुति में "विष्णु को सन्धि, यज्ञ, सन्धिविधायक, अग्नि, सोम, ज्ञानाग्नि, कोष्ठाग्नि, दर्शनाग्नि एवं मिथुनधर्मप्राजापत्य" कहा गया है। इस दृष्टि से "विष्णु के दो रूप–अग्नि एवं सोम हैं।" पृथक्–पृथक् अवस्था में इनके रूप अलग–अलग हैं। परन्तु "सन्धि अवस्था में ब्रह्माण्ड एवं पिण्ड यज्ञों के अंश हो विष्णु कोटि" में आते हैं। शतपथ ब्राह्मण में इन दोनों की सन्धि को यजु–यज्ञ और विष्णु कहा है। दो तत्वों की सन्धि से यज्ञ सम्पन्न होता है। "यजूंषि विष्णुः।। शतपथ ब्राह्मण 4.6.7.3।।" इस दृष्टि से "प्राजापत्य यज्ञ को वैष्णव धाम" माना गया है। मूलतः अग्निसोमात्मक यज्ञ में सोम को महत्व प्रदान किया तो सोम विष्णुत्व के उद्गार निकले और अग्नि को महत्व प्रदान करते ही अग्नि को विष्णु नाम दिया। दूसरे शब्दों में विष्णु सोमादि सकल देवों के ऊर्ध्वारोहण के कारण होनेवाली विशिष्ट शक्ति है। विष्णु क्षेत्र में प्रवेश करते ही ऊर्ध्वारोहण प्रारम्भ होता है। यह दिव्यत्व की ओर प्रयाण है।

शतपथ ब्राह्मण (6.7.2.20) के अनुसार "वैष्णवयज्ञ करनेवाले को विष्णु का ही रूप धारण करके क्रमण करना होता है।" कात्यायन श्रौतसूत्र में निर्देश है कि प्रारम्भ में विष्णु क्रम संज्ञक पादविन्यास करें। प्रत्येक क्रमण में उख्यग्नि को ऊर्ध्व में उठाता जाए। प्रथम से चतुर्थ तक अग्नि का ऊर्ध्वीकरण सर्वोच्च हो। "प्रतिमन्त्रमग्न्युद्ग्रभणं च तस्मिन्।। कात्यायन श्रौतसूत्र।।" वैष्णव यज्ञ को करनेवाला विष्णु पद की बुद्धि से भूमि पर जो पाद–प्रक्षेप करता है, उसे विष्णु क्रमण कहते हैं। यह क्रमण केवल विष्णु का नहीं, बल्कि सभी देवों का है। "जो देव क्रमण करता है, वही विष्णु का रूप धारण कर लेता है।"

"विष्णु को त्रिविक्रम" भी कहा जाता है। ऋग्वेद (1.22.7) में कहा है कि विष्णु ने क्रमण किया और तीन पाद रखे। इस "विष्णु पद की धूलि में समग्र ब्रह्माण्ड सम्यक् प्रकार से वहन हुआ है।" "इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पांसुरे।।ऋग्वेद 1.22.17।।" अध्यात्मपरक अर्थों में "रक्ताणुओं में सम्मिलित सर्वव्यापी सोमांशु ही विष्णु पद की धूलि है। रेतसात्मक विष्णु का रूप जहाँ–जहाँ पड़ता है, वहाँ–वहाँ सजीवता, सक्रियता,

चेतनता उद्‌बुद्ध हो जाती है। पिण्ड स्थिर और अनुप्राणित रहता है।'' विष्णुपद पिण्ड में तत्तत्स्थान के धर्मधारण करता है। ''यः पार्थिवानि त्रिभिरिद् विगामभिरुरुक्रमिष्टोरुगायाय जीवसे।।ऋग्वेद 1.155.4।।'' ऋग्वेद में विष्णु के तीन पदों को ''अक्षीण'' कहा गया है। ''यस्य त्री पूर्णा मधुना पदान्यक्षीयमाणा।।1.154.4।'' शरीर के तीन धर्म— शैशव, यौवन एवं वृद्धत्वादि हैं। ये तीनों पद माधुर्य पूर्ण हैं। ये चेतना के पद हैं। इनमें तृतीय पद परमानन्द का उत्स है : ''विष्णोः पदे परमे मध्व उत्सः।। ऋग्वेद 1.154.4।।'' ब्रह्माण्ड की तरह पिण्ड में भी परम पद विद्यमान है। ब्रह्मविद्–प्रज्ञावान् अपनी आन्तरिक दिव्य दृष्टि–अन्तर चक्षु से इस परम पद को देखा करते हैं। यह सूर्य के समान प्रदीप्त है। विष्णु पद सूर्य की भाँति अभिव्याप्त है। यह अलौकिक तेजमय है। इसे सामान्य नेत्रों से देखा नहीं जा सकता है। ''दिवि आततं चक्षुरिव।'' इसे दिव्य चक्षुओं–अन्तर्दृष्टि से ही देख सकते हैं।

शतपथ ब्राह्मण (1.9.3.10) में कहा है कि तीन क्रमणों द्वारा इन लोकों का आरोहण कर यह विचार करें कि जो यह आदित्य दिखाई दे रहा है, यही गति है, यही प्रतिष्ठा है। आदित्य की रश्मियाँ सुकृत रूप वाली हैं। यह सर्वोत्कृष्ट एवं परम दीप्ति है। यह वही प्रजापति है और स्वर्गलोक है। ''शरीर–पिण्ड में बाह्य आदित्य के समान यह स्थान मस्तिष्क है।''

एवमिमांल्लोकान् समारुह्याथैषा गतिरेषा
प्रतिष्ठा य एष तपति तस्य ये रश्मयस्ते
सुकृतोऽथ यत्परं भः प्रजापतिर्वा स स्वर्गो
वा लोकः।। शतपथ ब्राह्मण 1.9.3.10।।

ऐतरेय ब्राह्मण में विष्णु की त्रिपदी के बारे में कहा है कि त्रिपदी दान के समय जो जल उसके हाथ पर पड़ा, उससे वह वामन महान् बना और उसने विक्रमण किया। प्रथम पद पृथिवी एवं पाताल, द्वितीय पद आकाश और तृतीय पद स्वर्लोकादि हुए।

पाणौ तोय पतिते वामनोऽथ भूत्वा महान् व्यक्रमताखिलं सः।
स पाताला पादमाद्यं धरित्री द्वितीयं वै खं तृतीयं स्वरादि।।
।।ऐतरेय ब्राह्मण।।

ऐतरेय ब्राह्मण में स्पष्ट किया कि ''विष्णु ने त्रिपदी से तीन लोक, वेद और वाङ्.मय का क्रमण किया। प्रथम पद समस्त लोक, द्वितीय पद त्रयी वेद और तृतीय पद में वाङ्.मय है।''

ततो विष्णुर्व्यक्रमत त्रिरेव लोकान् वेदान् वाङ्.मयं त्रिपद्या।
सर्वे लोकाः पदमाद्यं द्वितीयं सर्वे वेदाः वाङ्मयं वै तृतीयम्।।

।।ऐतरेय ब्राह्मण।।

मैत्रायणी संहिता में "विष्णु की त्रिपदी को अन्न का ओदनपचन, गार्हपत्य और आहवनीय में क्रमशः परिपाक होना बताया है।"

यदोदनपचनेऽधिश्रित्याथ गार्हपत्येऽथ आहवनीयेऽधिश्रयत्येतद्
वाव तत् त्रिर्विष्णुविक्रमते।। मैत्रायणी संहिता 4.1.12।।

तैत्तिरीय संहिता (5.6.8) के अनुसार "विष्णु का तृतीय पग (जगती में निष्पन्न) ग्रीवा से मस्तिष्क में प्रवेश का पद है। अग्नि का तृतीय चयन शिर के ऊपर से लेकर ग्रीवा तक का है।" इसमें जगती द्वारा ऊर्ध्वारोहण होता है। जगती छन्द आदित्यों का माना जाता है। "द्वादश आदित्यों का निवास मस्तिष्क में है। शरीर विज्ञान की दृष्टि से शिर से द्वादश नाड़ियों के युग्म निकलकर शरीर के भिन्न–भिन्न कार्यों के लिये भिन्न–भिन्न अंगों–अवयवों में जाते हैं। द्वादश युग्मों की विद्यमान् शक्तियाँ ही आदित्य नामवाली हैं।" इन नाड़ियों का उद्गम मस्तुलुंग पिण्ड–शिर का अधोभाग है। क्रियावाहक नाड़ियों का भी यही स्थल है। श्रुति के अनुसार आदित्यों का स्थान शिर के पीछे से सुषुम्ना काण्ड द्वारा मूलाधार तक जाता है। वैदिक विज्ञान में "जगती छन्द द्युलोक (मस्तिष्क), त्रिष्टुप (उरस्–सीना) और श्रेणी (कटिप्रदेश) एवं अनूक (मूत्रवस्ति) है।"

जगती प्रतीचीदिक्।। शतपथ ब्राह्मण 8.3.1.12।।
त्रैष्टुब् जागतो वा आदित्यः।। ताण्डय ब्राह्मण 4.6.23।।
श्रोणीः जगत्यः अनूकं जगत्यः–अनूकं मूत्रवस्तिः
स्यात् सास्नेत्येके वदन्ति च।। ऐतरेय ब्राह्मण 7.1।।

शतपथ ब्राह्मण (6.7.4.1, 2) में रहस्योद्घाटन किया गया है कि "प्रजापति ने विष्णु क्रमण द्वारा प्रजाओं का सृजन किया और उन प्रजाओं को आयुष्य प्राप्ति वात्सप्रोपस्थान द्वारा हुई।" वात्सप्रोपस्थान "दाक्षायणहस्त" है। दाक्षायणहस्त का अर्थ है कि प्रजापति ने सृजन के बाद उनको दीर्घायुष्य के लिए नव शक्तियों की रचना की। यह दिव्य शक्तिपात वात्सप्रोपस्थान से होता है।

एतद्वै प्रजापति र्विष्णुक्रमैः प्रजाः सृष्ट्वा
ताभ्यो वात्सप्रेणायुष्यमकरोत।।1।।
स हैष दाक्षायणहस्तः यद् वात्सप्रं तस्माद् यं जातं कामयते सर्वमायुरियदिति वात्सप्रेणै–नमभिमृशेत्तदस्मै जातायायुष्यं करोति तथो ह स सर्वमायुरेति।। शतपथ ब्राह्मण 6.7.4.1, 2।।

विष्णु क्रमण एवं वात्सप्रोपस्थान द्वारा उत्पन्न कुछ सृष्टितत्त्व और शक्तियों का वर्णन शतपथ ब्राह्मण (6.7.4) में मिलता है।

| विष्णु–क्रमण | वात्सप्रोपस्थान |
|---|---|
| पृथिवी | अग्नि |
| अन्तरिक्ष | वायु |
| द्युलोक | आदित्य |
| दिशा | चन्द्रमा |
| भूत | भविष्यत् |
| वित्त | आशा |
| अहन् | रात्रि |
| पूर्वपक्ष | अपरपक्ष |
| अर्द्धमास | मास |
| ऋतु | संवत्सर |
| योग | क्षेम |

अध्यात्मिक रूप से ''विष्णु का क्षेत्र कण्ठ'' से प्रारम्भ होता है। ''वज्रं च विष्णुः सखिवान् अपोर्णते विष्णु वै देवानां द्वारपः स एवास्मा एतद् द्वारं विवृणोति।। ऐतरेय ब्राह्मण 1.1.30।।'' सोम जब शिर की ओर प्रयाण करता है तब शिर रूपी हविर्धान के द्वार पर विराजमान विष्णु से भेट होती है। सोमपूर्णतया विष्णु का रूप धारण कर लेता है। स्मरण रहे कि मूलाधार से सुषुम्ना शीर्ष की ओर गमन करती है। उधर सोमप्रधान अथवा चन्द्र नाड़ी इडा है। वहीं पिंगला सूर्य नाड़ी है। शरीर के वाम–पार्श्व से इडा की गति है। वेदविदों के अनुसार इडा का देवता विष्णु है : ''इडायाः देवता हरिः।। दर्शनोपनिषत् 4.35।।'' सोम इडा द्वारा ऊर्ध्वारोहण कर वामनासिका में पहुँचता है। शिर का पूर्वार्द्ध ही सोम एवं अग्नि के आतिथ्य का स्थान है।

''शिर में शेष के ऊपर सहस्रार'' है। इस पर विष्णु रूपी मनस शक्ति विराजमान है। अन्त में ''सहस्रार–ब्रह्मरन्ध्र के ऊपर परमब्रह्म रुद्र'' अवस्थित हैं। विष्णु तत्त्व पर प्रज्ञा, मेधादि प्राप्त होती है।

यह आठवाँ आश्चर्य है कि ''वेदों के विष्णु देवता की ऋचाओं में भक्ति का स्थान नहीं है।'' विष्णु सर्वव्याप्त शक्ति है। यह उल्लेखनीय है कि ''विष्णु दो तत्त्वों का संयोग है।'' उधर यज्ञ में भी दो की सन्धि है (यज्ञ–यजन; यजुः–संगतिकरण)। इसी दृष्टि से विष्णु को यज्ञ के नाम से सम्बोधित किया गया है। वैदिक विष्णु तत्त्व की गहन व्याख्या ब्राह्मण ग्रन्थों, आरण्यकों एवं संहिताओं में मिलती है।।ऊँ।।

# विष्णु तत्त्व : ब्रह्माण्डव्यापिनी ऊर्जा शक्ति!

"वेवेष्टि व्याप्नोति इति विष्णुः।" विष्णु शब्द की व्याख्यानुसार जो सर्वत्र व्याप्त है, उसे विष्णु कहते हैं। इस शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार भी की गई है : "यस्माद्विश्वमिदं सर्व तस्य शक्त्या महात्मनः, तस्मादेवोच्यते विष्णुर्विश्धातोः प्रवेशनात्।।" विष्णु – विष् + नुक्। शब्दस्तोममहानिधि के अनुसार "विष्णु – विष – व्यापने नुक्"। अर्थात् व्यापके, परमेष्ठी आदि है। विष्णु की विशेषता गति है। यास्काचार्य ने निरुक्त (12.18) में विष्णु शब्द की व्युत्पत्ति विष् – प्रवेश करना अथवा वि + अष् – व्याप्त करना धातु से कही है : "विष्णुर्विशतेर्वा व्यश्नोतर्वा।।" बृहद्देवता के अनुसार विष्णु शब्द विष्, विश् अर्थात् व्याप्तिवान् अथवा वेविष् (विष्लृ) धातुओं से बना है। सूर्य को सम्पूर्ण सृष्टि को आच्छादित–व्याप्त कर लेने और प्रत्येक वस्तु में प्रविष्ट रहने से विष्णु कहा गया है।

भवद्भूतस्य भव्यतस्य जंगमस्थावरस्य च।
अस्यैके सूर्यमेवैकं प्रभवं प्रलयं विदुः।।
असतश्च सतश्चैव योनिरेसा प्रजापतिः।
।।बृहद्देवता 1.61, 62।।
विष्णातेर्विशतेर्वा स्यात् वेवेष्टेव्याप्तिकर्मणः।
विष्णुर्निरुच्यते सूर्यः सर्वः सर्वान्तरश्च यः।।
।।बृहद्देवता 2.69।।

ब्राह्मण ग्रन्थों में विष्णु की प्राचीन निरुक्ति उपलब्ध है : "अथ यद् विषितो भवति तद् विष्णुः।" यह शब्द "षिञ् + बन्धने" धातु से बना है। इसका अर्थ है कि मुक्त, स्वतंत्र, विस्तृतादि। स्यन्दतां कुल्याः विषिताः पुर–स्तात्।। ऋग्वेद 5.83.8।। सुविख्यात टीकाकार नीलकण्ठ ने विष्णु शब्द की परिभाषा में "विष्"–व्याप्त करना, "विश्" प्रविष्ट होना, दो धातुओं के अलावा "ष्णु"–प्रस्रवण करना धातु से वि उपसर्ग पूर्वक की है।

विष्लृ व्याप्तौ, विश् प्रवेशने, ष्णु प्रस्रवणे
एतेषामन्यतमस्य रूपं विष्णुः इति अभिप्रेत्याह।
विच्छन्ति गच्छन्ति लीयन्ते अस्मिन्।
विच्छन्ति अस्मात् लोकाः इति वा।
वेवेष्टि व्याप्नोति इति वा। विच्छयन्ति दीप्यते इति वा।।
।।टीकाकार नीलकण्ठ, महाभारत शान्तिपर्व 341.42।।

याज्ञवल्क्य संहिता में विष्णु की व्याख्या मिलती है।

मन्वत्रिविष्णुहारीतयाज्ञवल्क्योशनोऽंगिराः।
यमापस्तम्वसंवर्त्ताः कात्यायनबृहस्पती।
पराशख्यासशहलिखिता दक्षगौतमौ।
साततपो वशिष्ठंच धर्म्मशास्त्रप्रयोजकः।।
।। इति याज्ञवल्क्य संहिता।।

शब्द कल्पद्रुम में लिखा है : "तह्मणो रूपविशेषः। तस्य व्युत्पत्तिर्यथा। वेवेष्टि व्याप्नोति विश्वं यः। वेषति सिञ्ति आप्यायंते विश्वमिति वा। विष्णासि वियुनक्ति भक्तान् मायाप्रसारणेन संसारादिति वा। विशति सर्व्वभूतानि विशन्ति सर्व्वभूतानि अत्रेति वा।।"

शब्दमाला में "विष्णु को अग्नि" कहा गया है। विष्णु का एक अर्थ "धरणिः" है। चौंकें नहीं! ऋग्वेद में इन्द्र के साथ विष्णु को भी "असुर" कहा गया है। "ऋग्वेद में विष्णु के निमित्त बारह एकल, युगल एवं खिल सम्पूर्ण सूक्त हैं।" इसके अलावा विष्णु कुछ सूक्तांशों में प्रगट होते हैं। "ऋग्वेद में विष्णु शब्द मात्र एक शत से अधिक बार ही आया है।"

"विष्णु सृष्टिव्यापि ब्रह्माण्डव्यापिनी तेज–ऊर्जा है", अर्थात् "समष्टि" है। "सृष्टि के प्रत्येक कण–अणु में विद्यमान् तेज–ऊर्जा विष्णु है।" अध्यात्मिक रूप से सृष्टि में "विष्णु के तीन पद–उत्पत्ति, स्थिति एवं प्रलय (मानवीय जीवन में शैशव, यौवन एवं मृत्यु) हैं।" विष्णु का आशय सूर्य होने से उसके "तीन सौंपान–प्रातः, मध्यान्ह, सूर्यास्त हैं।" सूर्य का प्रथम पद प्रातःकाल सूर्योदय, दूसरा पद मध्यान्ह है। दूसरे चरण में सूर्य तपता है। तीसरे पद में सूर्य अस्त होता है। ऋग्वेद एवं यजुर्वेद में कहा है कि विष्णु के तीन पद–पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक में समाए हैं।

दिवो वा विष्ण उत वा पृथिव्या महो वा
विष्ण उरोरन्तरिक्षात्।। यजुर्वेद 5.19।।

ऋग्वेद के अनुसार विष्णु के तीन पद मधुमय और आनन्द स्रोत हैं। विष्णु अकेला ही द्युलोक, भूलोक एवं अन्तरिक्ष को धारण करता है। विष्णु रूपी सूर्य ऊर्जा का अखण्ड, अक्षय, अनन्त स्रोत है। सूर्य ही मानवीय पिण्ड में चेतना, स्फूर्ति, प्रगति, पराक्रम, पुरुषार्थ, उद्यम, विकासादि का कारक है। सूर्य की ऊर्जा से वनस्पतियाँ पकती हैं। अध्यात्मिक अर्थ में "विष्णु रूपी सूर्य पुरुषार्थी, पराक्रमी, उद्यमी, चेतनावान् आदि का सखा, सहयोगी है। मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण मनुष्यों को विष्णु के गुणों को आत्मसात कर जीवन को मधुमय, आनन्दमय एवं सुखमय बनाने का रहस्यमय सूत्र दे रहे हैं।

ब्राह्मण ग्रन्थों की भाषा उलटबांसी है। उनके सूत्रों के शाब्दिक अर्थ के स्थान पर अध्यात्मिक अर्थ वास्तविक रहस्य उजागर करते हैं। ऐतरेय ब्राह्मण (1.1) में कहा है कि अग्नि स्वरूप विष्णु देवों में परम–श्रेष्ठ–सर्वोच्च है और अग्नि अवम–निम्न है। ''अग्निर्वै देवानामवमो विष्णुः परमः''।।1.1।। इसका वास्तविक अध्यात्मिक अर्थ इतर है। महाग्नि पुंज सूर्य रूपी विष्णु द्युलोक में है और भौतिक अग्नि पृथिवी पर है। अर्थात् विष्णु उच्च स्थानीय (समष्टि ऊर्जाग्नि) है और भूलोक के निम्न भौतिक अग्नि स्थानीय व्यष्टि है। पश्चिमी वेद अध्येता वैदिक ऋषियों के गूढ़ आशय को समझने में असफल रहे और उन्होंने वेद, ब्राह्मण, आरण्यकों एवं उपनिषत् का शाब्दिक अर्थ करके अर्थ का अनर्थ किया। यह उल्लेखनीय है कि वेद की भाषा–लक्षणात्मक, सूत्रात्मक, ध्वन्यात्मक, अलंकारात्मक, अभिव्यंजनात्मक, रहस्यात्मक, गूढ़, बहुअर्थी, संहत, संक्षिप्त, अध्यात्मपरक, प्रतीकात्मक आदि है।

शतपथ ब्राह्मण में कहा है कि ''विष्णु के दो रूप –विराट् एवं वामन् हैं।'' ''वामनो ह विष्णुरास।।'' शतपथ ब्राह्मण 1.2.5.5।। ''स हि वैष्णवो यद् वामन्।।'' शतपथ ब्राह्मण 5.2.5.4।। शतपथ ब्राह्मण के रचयिता महर्षि अत्यन्त गोपनीय रहस्य को समझा रहे हैं। महर्षि वामन् एवं विराट् के माध्यम से सूक्ष्म एवं स्थूल और समष्टि–व्यष्टि में व्याप्त सृष्टिव्यापी ब्रह्माण्डव्यापिनी–ऊर्जा विष्णु का उल्लेख कर रहे हैं। विष्णु–अणु सूक्ष्म एवं स्थूल दोनों रूपों में विद्यमान है। इसीलिये भारतीय मनीषा में कहा है: ''यत् पिण्डे तद् ब्रह्माण्डे।'' मानव शरीर–पिण्ड और ब्रह्माण्ड में एक ही शाश्वत नियम, प्रक्रिया, ऊर्जादि काम कर रही है। वैदिक विज्ञान इसी आधार पर पिण्ड में देवों का निवास घोषित करता है। वैदिक विज्ञान में ब्रह्म को सूक्ष्म से सूक्ष्म–अणोरणीयान् और महान् से भी महत्तर विराट्–महीयान् कहा गया है।

अध्यात्मिक रूप से ऊर्जारूपी–परमाणुरूपी वामन से सृष्टि उत्पन्न होती है और प्रलय में समूची सृष्टि परमाणुस्वरूप विराट् में विलीन हो जाती है। यजुर्वेद में विश्व को एक घोंषले–नीड की संख्या दी गई है।

यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्।
तस्मिन्निदं सं च वि चैति सर्वं
स ओतश्च प्रोतश्च विभुः प्रजासु।। यजुर्वेद 32.8।।

समस्त ब्रह्माण्डों में विष्णु का विराट् स्वरूप व्याप्त है। सौर मण्डल में आकाशगंगा–निहारिकाएँ हैं। आकाशगंगा में सूर्य सरीखे असंख्य तारे हैं। सौर मण्डल में इन आकाशगंगाओं की संख्या अनन्त है। वैज्ञानिक अभी तक 20 लाख के आसपास आकाशगंगाओं का दर्शन कर पाये हैं। इन आकाशगंगाओं

में हमारे सूर्य से अनन्त गुना आकारवाले सूर्य हैं। वेद के मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने अन्तःकरण में विष्णु के विराट् और वामन रूप से साक्षात्कार किया। वैदिक ऋषियों ने "वेद की ऋचाओं में स्पष्ट रूप से असंख्य सूर्यों" का उल्लेख किया और प्रमुख बारह आदित्यों की व्याख्या की।

वामन स्वरूपा "विष्णु परमाणु मध्य धन विद्युत् केन्द्र–प्रोटोन" है और इसके "चारों तरफ ऋण विद्युत्मय सूक्ष्मतम कण इलेक्ट्रॉन परिक्रमा करते हैं।" ये विद्युत् कण ही केन्द्रगत ऊर्जा से विकसित होते हैं। वैज्ञानिकों के अनुसार परमाणु का केन्द्र एक इंच के दश लाखवें भाग का दश लाखवाँ भाग होता हैं, जिन्हें साधारण मानवीय नेत्रों से देखना सम्भव नहीं है। मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने दिव्य चक्षुओं से विष्णु के वामन् रूप का दर्शन किया।

ऋग्वेद में "विष्णु के अधीन सप्त तत्त्व" भी रहस्यमय हैं। वेद में सप्त व्याहृति, सप्त ऋषि, सप्तसिन्धु, मरुत् के सप्त स्कन्ध, सप्त प्राण, सूर्य की सप्त रश्मियाँ, सप्त प्रजापति, सप्त ऋत्विज, अग्नि की सप्त जिव्हाएँ आदि का उल्लेख आया है। यहाँ मन्त्रद्रष्टा ऋषि "सप्त तत्त्व–पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, मन एवं बुद्धि की चर्चा कर रहा है।" ऋग्वेदानुसार ये सप्त तत्त्व विष्णु के निर्देशानुसार अपना–अपना कार्य करते हैं। यहाँ विष्णु परमात्मा–परमेष्ठी वाचक है। परमेष्ठी जीवात्मा की सहायता के लिये सदैव तैयार रहता है। परमेष्ठी जीव का सच्चा सखा है और उसका धर्म सखा होकर मार्गदर्शन एवं सहायता करता है। जीव के नियन्त्रक एवं संचालक सप्त तत्त्व परमेष्ठी के अधीन हैं। परमेष्ठी के आदेश के अनुसार पिण्ड में सप्त तत्त्व और "सृष्टि में सप्त तत्त्व–पाँच महाभूत, मन, बुद्धि नियमित रूप से कार्य करते हैं।" परमेष्ठी (विष्णु) के "शाश्वत नियम अलंघनीय" हैं।।ऊँ।।

## विष्णु का वैज्ञानिक स्वरूप!

वैदिक विज्ञानानुसार विष्णु देवता मानवीय देह के द्युलोक में आसीन हैं। "मानवीय देह में शिर और धड़ की सन्धि के ऊपर विष्णु है।" वेद में इसके अलावा कहा गया है कि "विष्णु पृथिवी का धारक" है। दूसरे शब्दों में पिण्ड में मूलाधार पृथिवीलोक है। दोनों कथन एक–दूसरे के विपरीत प्रतीत होते हैं, परन्तु वैदिक ऋषि विष्णु के सूक्ष्म और विराट् अथवा वामन एवं बृहदतम का उल्लेख कर रहा है।

यह स्मरण रहे कि सुषुम्ना नाड़ी शिर और धड़ के सन्धि स्थल तक चन्द्र–सोम–शीत इडा नाड़ी एवं सूर्य–अग्नि पिंगला नाड़ी के साथ आती है। सुषुम्ना मस्तिष्क में शेषाकार में फैल जाती है। यह मेरुदण्ड के सहारे मूलाधार से सम्बद्ध है। मस्तिष्क अर्थात् द्युलोक में ''श्वेत कण– क्रियातन्तु और बभ्रु (भूरे) कण ज्ञानतन्तु'' का काम करते हैं। ज्ञानतन्तु जीवविज्ञान की भाषा में ''पुष्पासन'' (थैलमस) स्वरूपा है (वैदिक विज्ञान में शेषाकार है।)। इसका सम्बन्ध मज्जका अन्तस्था–गुदा दीर्घायात (मैडूला आब्लांगटा) से है।

पुष्पासन–शेषाकार अग्नि देवता है। यह अग्नि रूपी विष्णु है। बृहद् मस्तिष्क में इन्द्र देव हैं। बृहद् मस्तिष्क को अदृश्य कहा गया है। मानवीय सहस्रार ब्रह्मरन्ध्र के ऊपर त्र्यम्बक–तीनों लोकों का पिता; सृष्टि, स्थिति एवं संहार का नियामक परमेष्ठी रुद्र विराजमान् है। स्वाभाविक रूप से रुद्र, इन्द्र, अग्नि एवं विष्णु सम्बद्ध हैं और उनके मध्य परस्पर आदान–प्रदान है।

ज्ञानतन्तु पुष्पासन से बृहद् मस्तिष्क तक पहुँचते हैं। वेद इस बृहद् मस्तिष्क में प्रवेश का अदृश्य लौह कपाट खोलते हैं। यह उल्लेखनीय है कि ब्रह्मरन्ध्र–सहस्रार से हम पृथिवी के किसी भी कोने से सम्पर्क करने में सक्षम हैं। वेद के इस कथन की पुष्टि गत दशक में नोबल पुरस्कार विजेताओं ने अपनी शोध में की। उन्होंने रहस्योद्घाटन किया कि प्रत्येक मानवीय देह के ब्रह्मरन्ध्र में पृथिवी स्थिति प्रणाली (जी. पी. एस.) अवस्थित है। वैदिक काल से ऋषि, मुनि, केशी, योगी आदि पलक झपकते ही सृष्टि के सुदूरतम क्षेत्र (बीस हजार किलोमीटर) का सटीक वर्णन करते रहे और वायु की भाँति विचरण करते रहे।

जीवविज्ञान की दृष्टि से विष्णु शरीर की सभी संवेदनाओं का आदान–प्रदान करता है। अर्थात् यह ज्ञानतन्तुओं के द्वारा संवेदनाओं को प्राप्त करता है। वह क्रियातन्तुओं के माध्यम से क्रियान्वन करता है। दूसरे शब्दों में ''मनस तत्त्व विष्णु का कार्य ज्ञानतन्तुओं के द्वारा सूचनाओं को ग्रहण करना और क्रियातन्तुओं को निर्देश–प्रेरणा प्रदान कर सम्पन्न करवाना है''। अध्येता श्री वी. जी. रेले ने (वैदिक देवताओं का जीव वैज्ञानिक स्वरूप, प्रकाशक डी. बी. तारापुरवाला सन्स एण्ड को., मुम्बई; सन् 1931) में ''विष्णु को पृष्ठवंश'' बताया है। श्री वी. जी. रेले के अनुसार पृष्ठवंश के दोनों तरफ ज्ञानतन्तुओं एवं क्रियातन्तुओं का संजाल फैला है। इनका सम्बन्ध केन्द्रीय तन्त्री पद्धति से होता है।

''वामन विष्णु का अणिमा स्वरूप'' है और ''सर्वव्याप्त समष्टि को विराट्–भूमा–भूमन की संज्ञा'' दी गई है। सृष्टि की रचना अणिमा (अणुरूप,

परमाणु) से हुई। परमाणु के मध्य धन विद्युत् बिन्दु अर्थात् केन्द्र अथवा हृदय है। इसके इर्द–गिर्द असंख्य सूक्ष्म से सूक्ष्मतम ऋण विद्युत् प्रधान कण (इलेक्ट्रॉन) परिक्रमा कर रहे हैं। वैज्ञानिक शोध एवं अनुसंधान का निष्कर्ष है कि अणिमा और भूमा (सूक्ष्म वामन एवं विराट्) के नियम ही ब्रह्माण्ड में एवं पिण्ड में कार्यरत हैं। ये अलंघनीय हैं। अतः "यत् पिण्डे तद् ब्रह्माण्डे।।" सृष्टिविद्या ब्रह्मविद्या आत्मविद्या "वेद में शाश्वत नियम ऋत हैं।" वेद में स्पष्ट किया है कि ये शाश्वत नियम "ऋत" अलंघनीय हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने इसी आधार पर सूक्ष्म से सूक्ष्मतम–"अणोरणीयान्" एवं बृहद् से बृहद्तम विराट्–"महतो महीयान्" कहा है।

अध्यात्मिक रूप से द्युलोक सात्विक, अन्तरिक्षलोक राजस और पृथिवीलोक तामस गुणवाला है। ऋग्वेद में कहा है कि विष्णु ने पराक्रम किया। उसने तीन पद रखे। उसके धूलियुक्त पैरों में समूचा जगत् व्याप्त है : "इदं विष्णुर्वि चक्रमे, त्रेधा निदधे पदम्। समूढमस्य पांसुरे।।" ऋग्वेद 1.22. 17।। यजुर्वेद 5.15।। अथर्ववेद 7.26.44।। इस ऋचा में "पांसुरे" (धूलियुक्त) (रज) का अभिप्राय है कि अणु का स्वरूप कण रूप है। इस तेजोमय कण में धनात्मक विद्युत्–प्रोटोन ऋणात्मक विद्युत–इलेक्ट्रॉन और उदासीन–न्यूट्रॉन क्रमशः–प्रेरक तत्त्व; गति प्रेरणा प्रदाता; प्रेरित होनेवाला और स्थिति स्थापक हैं।

मन्त्रद्रष्टा ऋषि पृथिवी के सात धामों पर विष्णु के पराक्रम के माध्यम से पृथिवी संरचना के गुप्त रहस्यों को उजागर कर रहा है। उनके अनुसार पृथिवी की सात परते हैं। सातवीं अन्तिम परत में "नाभकीय ऊर्जा" है। वैदिक विष्णु इन सातों परतों में सर्वत्र व्याप्त है। "वेवेष्टि व्याप्नोति इति विष्णुः।।" नाभकीय ऊर्जा से पृथिवी का रक्षण, संरक्षण एवं पालन–पोषण होता है। पृथिवी इस नाभकीय ऊर्जा से लगातार चक्रित है। विष्णु की नाभकीय ऊर्जा से ही पृथिवी का संरक्षण हो रहा है। अतः "विष्णु तत्त्व नाभकीय ऊर्जा" है। यह नाभकीय ऊर्जा अग्नि तत्त्व है।" "अतो देवा अवन्तु नो, यतो विष्णुर्विचक्रमे। पृथिव्याः सप्त धामभिः।। ऋग्वेद 1.22.16।।"

ऋग्वेद में रहस्यमय शैली में कहा है कि विष्णु के कार्य में वरुण एवं अश्विनौ सहयोग करते हैं। शरीर में "वरुण जीवनी सोमरस शिरोमेरु द्रव" है। यह शिर से नीचे समूचे शरीर में मेरुदण्ड से होता हुआ व्याप्त होता है। मेरुदण्ड के दोनों ओर अपवाही और अभिवाही नाड़ियाँ रूपी अश्विनौ हैं। विष्णु वरुण एवं अश्विनौ की सहायता से ज्ञानरूपी चेतना प्रदान करता है।

तमस्य राजा वरुणस्तमाश्विना क्रतुं सचन्त मारुतस्य वेधसः।

दाधार दक्षमुत्तममहर्विदं वज्रं च विष्णुः सखिवाँ अपोर्णुते।।

।।ऋग्वेद 1.156.4।।

इस ऋचा का वैज्ञानिक रूप से दूसरा आशय भी है। यह स्मरण रहे कि विष्णु का अर्थ सूर्य भी है। सूर्य की किरणों को विद्युत् चुम्बकीय तरंग अर्थात् उन्हें दोनों अश्विनीकुमार भूलोक पर लाते हैं। अश्विनौ के इस कार्य में इलेक्ट्रॉन–वरुण सहयोग करता है।

वैदिक ऋचा में आश्चर्यचकित करनेवाला रहस्य खोला कि ''पृथिवी और ब्रह्माण्ड विष्णु के वृत्त में समाये हैं।'' इस वृत्त के $90^0$ अंशवाले चार भाग अथवा $360^0$ अंश का समूचा वृत्त है। विष्णु के विराट् स्वरूप की परिधि में समस्त ब्रह्माण्ड समाया है। इस वृत्त से ''कालचन्द्ररूपी यज्ञ'' चल रहा है। यहाँ ऋषि ने विष्णु को ''नित्य युवॉ'' और बृहत् शरीरवान् कहा है।।ऋग्वेद 1. 155.6।।

चतुर्भीः साकं नवतिं च नामभि श्चक्रं न वृत्तं व्यतींरवीविपत्।
बृहच्छरीरो विमिमान ऋक्वभि र्युवाकुमारः प्रत्येत्याहवम्।।

।।ऋग्वेद 1.155.6।।

वेदानुसार ''शरीर में तीन लोक–द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं भूलोक हैं। ये ही देह में विष्णु के तीन पद हैं।'' इन्हें ''ज्ञानतन्तुओं के तीन प्रसारण केन्द्र'' कहना अधिक उचित होगा। परन्तु इनमें पुष्पासन–शेषासन पर विद्यमान विष्णु सर्वोच्च है।।ऊँ।।

**ब्राह्मण ग्रन्थ**

## यज्ञ विष्णु एकात्म्यः मनसविद्या यज्ञ तादात्म्य!
## सृष्टि आत्मा यज्ञ

वैदिक देवता विष्णु को शतपथ ब्राह्मण, ऐतरेय ब्राह्मण, कौषीतकी ब्राह्मण, पंचविश ब्राह्मण, तैत्तिरीय आरण्यक, मैत्रायणी संहिता आदि में अप्रत्याशित रूप से ''यज्ञ'' की संज्ञा गई दी गई है। वामन दृष्टान्त से शतपथ ब्राह्मण में सीधे–सीधे घोषणा की है कि ''विष्णु ही यज्ञ है।''

व्विष्णुस्त्वाक्रमतामिति यज्ञो वै व्विष्णुः स देवेभ्य इमां व्विक्रान्तिं व्विचक्रमे यैषामियं व्विक्रान्तिरिदमेव प्रथमेन पदेन पस्पाराथेदमन्तरिक्षं द्वितीयेन दिवमुत्तमेनेताम्वेवैष एतस्मै व्विष्णुर्यज्ञो व्विक्रातिं व्विक्रमते।।

।।शतपथ ब्राह्मण 1.1.2.13।।

विष्णु और यज्ञ के पारस्परिक एकात्म्य को शतपथ ब्राह्मण में पचास से अधिक स्थानों पर वर्णित किया है। शतपथ ब्राह्मण के चतुर्दश काण्डम् में स्पष्ट किया है कि "यज्ञ आदित्य सूर्य" है। "स यः स विष्णुर्यज्ञः स। स यः यज्ञोऽसौ स आदित्यः।।14.1.1.6।।" यह स्मरण रहे कि वैदिक विज्ञान में पहिले ही "विष्णु को सूर्य की उपमा" दी जा चुकी है।

"यज्ञ रूपी विष्णु" के गूढ़तम रहस्य को आत्मसात करने के लिये यज्ञ शब्द का अभिप्राय जानना, समझना आवश्यक है। महर्षि पाणिनीय सूत्र में "यज" धातु से "यज–याच–यच–प्रच्छ–रक्षो नड्." "नड्." प्रत्यय करने पर यज्ञ शब्द बनता है। नड्. प्रत्यय भाव अर्थ में होता है। धातु पाठ में "यज्" धातु का पाठ किया गया है। वैयाकरणसिद्धान्त "धातवः अनेकार्थाः" के अनुसार मुख्यतः तीन अर्थों–संगतिकरण, देवपूजा एवं दान में इसका प्रयोग किया गया है। इसप्रकार यज्ञ शब्द की अनेक व्युत्पत्तियाँ एवं अनेक अभिप्राय होना स्वाभाविक है। निरुक्त में यज्ञ के बारे में कहा है : "यज्ञः कस्मात्ः प्रख्यातं यजति कर्मेति नैरुक्ताः। याच्ंयो भवतीति वा यजुर्भिरुन्नो भवतीति वा, बहुकृष्णाजिन इत्यौपमन्यवः यजूंष्येनं नयन्तीति वा।। निरुक्त 3.4।।" महर्षि भरद्वाज ने कहा है कि कुशलतापूर्वक किया गया अनुष्ठान यज्ञ कहलाता है और समष्टि सम्बन्ध होने से महायज्ञ कहलाता है। महर्षि अंगिरा के अनुसार "व्यष्टि एवं समष्टि सम्बन्ध से यज्ञ और महायज्ञ कहाते हैं।"

यज्ञः कर्मसु कौशलम् समष्टिसम्बन्धान्महायज्ञः।।महर्षि भरद्वाज।।

यज्ञ महायज्ञौ व्यष्टि समष्टिसम्बन्धात्।।महर्षि अंगिरा।।

वेद में प्रजापति ने सृष्टि के लिये आत्मयज्ञ किया। दूसरे शब्दों में वैदिक प्रजापति ने सृष्टि रचना के लिये सर्वस्व यज्ञ को समर्पित किया। महर्षि भरद्वाज और महामुनि अंगिरा "समष्टि यज्ञ को निःस्वार्थ प्रधान और जगत् कल्याण के लिये परिभाषित" करते हैं। "व्यष्टि यज्ञ आत्मकल्याण एवं आत्मोन्नति के लिये होने से स्वार्थ प्रधान" होता है। महर्षि अंगिरा के अनुसार यज्ञादि करने से देवतादि सन्तुष्ट होते हैं। देवों की सन्तुष्टता से जगत् का कल्याण होता है। परिणामतः प्राणी शक्ति और सुख प्राप्त करता है। "यज्ञादिभिर्देवाः शक्ति सुखादीनाम्।।" आर्ष ग्रन्थों के अनुसार "सात्विक यज्ञ" का सर्वाधिक महत्व है। वैदिक काल से ऋषि–मुनि सात्विक यज्ञ निष्काम भाव

से करते रहे एवं कर रहे हैं। चतुर्युगों में ऋषिगण ''ज्ञानयज्ञ'' का आयोजन करते रहे। ज्ञानयज्ञ में जम्बूद्वीप (भारतवर्ष) सहित सभी सप्त महाद्वीपों की विद्वत्मण्डली को आमन्त्रण में दिया जाता और आगम–निगम के गम्भीर विषयों पर गहन चर्चा होती। वैदिक सनातन विचार के लोककल्याण, विश्वशान्ति आदि पर विद्वान संवाद करते। वेदकाल से उन्नीसवीं सदी तक भारतवर्ष में ''ज्ञानयज्ञ, विद्यायज्ञ, तपयज्ञ, जपयज्ञ, अन्नयज्ञ, वनोषधियज्ञ, वृक्षयज्ञ, गोमेधयज्ञ, गवेधक होम, रुद्रयज्ञ, देवयज्ञ, पितृयज्ञ, अश्वमेधयज्ञ (राष्ट्रयज्ञ), शूलगवयज्ञ, त्र्यम्बकयज्ञ, धान्ययज्ञ, ब्रह्मविद संवाद यज्ञ, ओषधियों का महामख, जीवनयज्ञ, वैश्वेदेवयज्ञ, योगियों का देवयज्ञ, स्वाध्याय ब्रह्मयज्ञ, संयमयज्ञ, आत्मसंयोगयज्ञ, द्रव्ययज्ञ, अपानयज्ञ, प्राणयज्ञ, कुम्भकयज्ञ, प्राणाग्नियज्ञ, शरीरयज्ञ, भूदानयज्ञ, नृमेधयज्ञ, सर्वमेधयज्ञ, भूतयज्ञ, भक्तियज्ञादि'' की गंगोत्री बह रही थी, ये सभी सात्विक यज्ञ हैं और अधिकांश भौतिक यज्ञ से इतर हैं। वैदिक परम्परा के अनुरूप ऋषिगण–अध्यात्मविद ब्रह्मविद जगत् कल्याण के लिये सर्वस्व यज्ञ को समर्पित करते रहे। ''स्वाध्यायो वै ब्रह्मयज्ञः।।शतपथ ब्राह्मण।।

शुक्ल यजुर्वेद वाजसनेयी संहिता के अनुसार प्रमुख वैदिक छन्द सात हैं। इनसे वितत (फैलाये जाने) होने के कारण ''यज्ञ को वितान के अलावा सप्त होता भी कहते हैं : येन यज्ञस्तायते होता।। शुक्ल यजुर्वेद 34.4।।'' यह संकेत करता है कि महर्षि याज्ञवल्क्य के शुक्ल यजुर्वेद काल में ही विष्णु के यज्ञ से तादात्मय की प्रक्रिया का श्रीगणेश हुआ। वैदिक साहित्य में विष्णु का सूर्य एवं अग्नि से एकात्म्य हुआ। विष्णु सूर्य का दैवीकरण है। वेदों में अग्नि और सूर्य का तादात्म्य है। अग्नि एवं सूर्य का यज्ञ से एकात्म्य है। इस दृष्टि से विष्णु का स्वतः ही उनसे तादात्म्य हुआ। ''ब्राह्मण ग्रन्थों में विष्णु पार्थिव अग्नि के स्थान पर यज्ञाग्नि के देव हैं।'' अतः विष्णु का पार्थिव अग्नि से कोई तादात्म्य नहीं है। ''विष्णु सूर्यमण्डल के सर्वव्याप्त प्रकाशत्व के द्योतक हैं (विष्णु सूर्यमण्डल की दाहकता शक्ति को प्रदर्शित नहीं करते हैं।)। विष्णु सदैव दिव्य हैं।''

शतपथ ब्राह्मण में स्पष्ट किया है कि ''यज्ञ जगत् की आत्मा एवं सर्वोच्च शक्ति है। यज्ञ ही देवों एवं प्राणियों का आधार है। यज्ञ की सहायता से सृष्टि की प्रत्येक वस्तु प्राप्त करना सम्भव है। यज्ञ के भीतर प्रत्येक वस्तु है और उसमें सभी व्याप्त है। यज्ञ सबका आच्छादक है।'' ''सर्वेषामेष भूतानामात्मा यद् यज्ञः।। शतपथ ब्राह्मण 14.3.2.1।।'' इससे पहिले ''वेवेष्टि व्याप्नोति इति विष्णुः'' अर्थात् जो सर्वत्र व्याप्त है, उसे विष्णु कहते हैं, कहा

गया है। यानी ''यज्ञ अथवा विष्णु ब्रह्माण्डव्यापिनी अथवा विश्वव्यापी ऊर्जा'' है। यह ऊर्जा जगत् के प्रत्येक कण में व्याप्त है। यह सृष्टिव्यापी ऊर्जा, विद्युत्, शक्ति समष्टि है। समष्टि ही परमेष्ठी है। वैदिक व्याख्याकार सायणाचार्य ने शतपथ ब्राह्मण (1.1.2.13) के ''यज्ञौ वै विष्णुः'' की व्याख्या की : ''विष्णोर्यज्ञस्य च व्यापन–सामान्यात् तादात्म्यव्यपदेशः।।'' इससे पता चलता है कि आचार्य सायण को भी यज्ञौ वे विष्णुः का रहस्य अधिक स्पष्ट नहीं रहा?

यह भी पहेली है कि शतपथ ब्राह्मण (11.1.8.3) में कहा है कि प्रजापति ने यज्ञ को अपनी ही प्रतिमा के रूप में उत्पन्न किया। ''अथैतमात्मनः प्रतिमामसृजत यद्यज्ञम्। तस्मादाहुः प्रजापतिर्यज्ञ इति।। शतपथ ब्राह्मण 11.1.8. 3।।'' प्रकारान्तर में शतपथ ब्राह्मण (12.3.5.1) में ''प्रजापति को सविता (सूर्य)'' की उपमा दी गई : ''यो ह्येष सविता स प्रजापतिरिति।। शतपथ ब्राह्मण 12.3. 5.1।।''

## मख (यज्ञ) विष्णु : मखवत् इन्द्र

शतपथ ब्राह्मण, तैत्तिरीय ब्राह्मण, पंचविश ब्राह्मण, तैत्तिरीय आरण्यक, मैत्रायणी संहिता में वर्णित मख–यज्ञ, सूर्य, मधुविद्या, महर्षि दध्यंच् आदि के वृत्तान्तों का अध्यात्मपरक अर्थ महत्वपूर्ण है। ''एक समय देवताओं ने कुरुक्षेत्र में एक यज्ञ सत्र प्रारम्भ किया। उन्होंने यह निर्णय लिया कि जो इस यज्ञ के रहस्य को सर्वप्रथम जान लेगा, वही देवताओं में सर्वश्रेष्ठ होगा। विष्णु ने सबसे पहिले यज्ञ को प्राप्त किया और वह देवताओं सर्वश्रेष्ठ हुआ। विष्णु यज्ञ को जानकर गर्व में अपना धनुष्य एवं तीन बाण लेकर वहाँ से प्रस्थान कर गया। इससे अन्य देवता बहुत ही आहत हुए।

विष्णु एक स्थान पर विश्राम के लिये ठहरा। वह अपने धनुष्य को शिर के नीचे लगाकर शयन करने लगा। उधर शेष देवताओं ने विष्णु को विजित नहीं करने के कारण महाजाल रचा। उन्होंने दीमक–वल्मीकों से सहयोग मांगा। देवताओं ने वल्मीक को मरुस्थल सहित सभी स्थानों पर भोजन प्राप्त होने का वरदान दिया। उस पर वल्मीकों ने धनुष्य की प्रत्यंचा को नष्ट किया। परिणामस्वरूप धनुष्यदण्ड उछला और विष्णु का शिर कट कर आकाश में उछल गया। विष्णु का कटा शीश आकाश में पहुँचकर सूर्य बन गया। इसे देखकर इन्द्र वहाँ गये। इन्द्र ने विष्णु के कटे शिर को देखा। उन्होंने विष्णु के रुण्ड को अपने अंग–प्रत्यंगों में समाहित किया। इससे इन्द्र में विष्णु तत्त्व आ गया। ''विष्णु मख–यज्ञ है।'' अतः ''इन्द्र मखवत्'' हुए। देवताओं ने उन्हें ''मघवत् (इन्द्र)'' कहा।

देव कथाओं में मृत्युंजय सुहृदय वर्वरिक का वृत्तान्त है। वर्वरिक ने कठोर साधना से तीन दिव्य अजेय बाण प्राप्त किये। त्रेतायुग में वर्वरिक कुरुक्षेत्र में पाण्डवों एवं कौरवों के मध्य महासमर में भाग लेने गया। उसने हारनेवाले पक्ष को महासमर में विजयश्री दिलवाने का मन बनाया। श्रीकृष्ण इस अद्‌भुत तरुण महावीर वर्वरिक का मन जानने आये। श्रीकृष्ण ने वर्वरिक से अपने अपराजेय तीन बाणों का परीक्षण दिखाने का अनुरोध किया। श्रीकृष्ण तीनों दिव्य बाणों के परीक्षण से चिन्तित हुए। क्योंकि पाण्डवों के महासमर में विजित होने पर भी वर्वरिक उनका संहार करने में सक्षम होगा। श्रीकृष्ण ने विप्र भेष में दुर्धर्ष योद्धा वर्वरिक से उसका शिर दान में मांगा। महादानी वर्वरिक ने श्रीकृष्ण को सहर्ष शिर दान दिया और कुरुक्षेत्र का महासमर देखने की इच्छा व्यक्त की। श्रीकृष्ण ने विष्णुरूप में सुदर्शन चक्र से वर्वरिक का शीश काटकर गगनचुम्बी वटवृक्ष पर टांग दिया, ताकि शीशदानी वर्वरिक महासमर देख सके। विष्णुरूपी श्रीकृष्ण ने वर्वरिक को वरदान दिया कि कलिकाल में उसके शीश की पूजा श्रीविष्णु स्वरूप में होगी। भारतवर्ष के राजस्थान में खाटू में वर्वरिक शीश का सुप्रसिद्ध मन्दिर है।

> "देवा ह वै सत्रं निषेदुः। अग्निरिन्द्र सोमो मखो विष्णुर्विश्वेदेवाः अन्यैव अश्विभ्याम्। तेषां कुरुक्षेत्रं देवयजनमास्........ ते होचुः यो नः श्रमेण तपसा श्रद्धया यज्ञेनाहुतिभिः यज्ञस्योदृचं पूर्वोऽवगच्छात् स नः श्रेष्ठो असत् ...... तद्विष्णुः प्रथमं प्राप। स देवानां श्रेष्ठो अभवत। स यः स विष्णुः यज्ञः सः, स यज्ञः असौ स आदित्यः। तद्धेशं यशो विष्णुर्न शशाक संयन्तम् ....। स तिसृधन्वम–दायापचक्राम। स धनुरार्त्न्या शिर उपस्तभ्य तस्थौ। तं देवा अनभिधृष्णुवन्तः समन्तं परिण्यविशन्त। ता ह व्रम्रयः ऊचुः ...... यो अस्य ज्यामप्यद्यात् ....... अन्नाद्यमस्मै प्रयच्छेम। अपि धन्वन्नपो अधिगच्छेत् ...... तस्योपपरासृत्य ज्यामपिजक्षुः। तस्यां छिन्नायां धनुः आर्त्न्यौ विष्फुरन्त्यौ विष्णोः शिरः प्रचिच्छिदतुः ......... तं देवा अभ्यसृज्यन्त ......... एवं तमिन्द्रः प्रथमं प्राप। तमन्वंगमनु न्यपद्यत्। तं पर्यगृह्णात्। ..... स उ एव मखः। स विष्णुः। तत इन्द्रो मखवानभवत्। मखवान् ह वै तं मघवानित्याचक्षते .....।।
>
> ।।शतपथ ब्राह्मण 14.1.1–13।।"

इस वृत्तान्त के द्वारा विष्णु और सूर्य का तादात्म्य सिद्ध किया गया है। मैत्रायणी संहिता में यह वृत्तान्त नये ही कलेवर में है। मैत्रायणी संहिता में "मख ही एक देवता है" (मख–यज्ञ ही स्वयं देव है – यज्ञदेवता)। इसमें भी एकसमय समस्त देवताओं ने मिलकर यज्ञ करने और यज्ञ फल में प्राप्त

समृद्धि सभी में समान बांटने का निश्चय किया। मख–यज्ञदेवयज्ञ समृद्धि सर्वप्रथम प्राप्त करता है। मख इस समृद्धि को देवों में समान वितरित करने को तैयार नहीं है। देवता मख से अपना भाग बलात् लेने का प्रयास करते हैं। मख अपना धनुष्य और तीन बाण लेकर प्रस्थान करता है। शेष वृत्तान्त में देवता वल्मीक की सहायता से मख के धनुष्य की प्रत्यंचा कटवाते हैं। उससे मख का शिर कटकर ''सम्राज्'' (''प्रवर्ग्य'' – सोम याग से पूर्व किये जानेवाला अनुष्ठान। यह सर्वश्रेष्ठ एवं सर्वाधिक महत्वपूर्ण होने से सम्राज् कहाता है।) रूप लेता है। अग्नि, वायु, इन्द्रादि उसे ग्रहण करते हैं (मैत्रायणी संहिता 4.5. 9)।

मैत्रायणी संहिता में ''यज्ञ को चेतन'' रूप में चित्रित किया गया है। संहिता में ''यज्ञ परम सामर्थ्यवान्'' कहा है। इसका वृत्तान्त विशुद्ध यज्ञेय भावना है। यज्ञ का मुख्य भाग–शिर प्रवर्ग्य है। इस वृत्तान्त अनुसार सोम यज्ञ में यज्ञ की ऋद्धि को आत्मसात करने का वर्णन है। यज्ञ के प्रमुख देवता – विश्वेदेव, अग्नि, इन्द्र, वायु आदि हैं। इन ''देवताओं के लिये यज्ञ के शिर को आत्मसात करना सम्भव नहीं हुआ''। यद्यपि देवताओं के लिए सवन किया जा चुका था। परन्तु यज्ञ सम्पूर्ण नहीं होता है। अन्त में प्रवर्ग्य करने पर यज्ञ पूर्ण होता है। अर्थात् ''यज्ञ के शिर को संयुक्त करने पर यज्ञ पूरा होता है।'' पंचविश ब्राह्मण (7.5.6) में यह वृत्तान्त बहुत ही संक्षिप्त है।

तैत्तिरीय ब्राह्मण (5.1.7) में इसे नया मोड़ दिया गया। इसमें दैव्य भिषज अश्विनौ से देवता मख के शिर नष्ट होने पर उसे पुनः संयुक्त करने की विनती करते हैं। अश्विनौ प्रवर्ग्य में सोमयुक्त प्राप्त कर मख का शिर धड़ से जोड़ देते हैं। ऋग्वेद (1.116.12) में अश्विनौ को मधुविद्या का अधिकारी कहा गया है। अश्विनौ ने यह गुप्ततम विद्या अश्वशिरधारी महर्षि दध्यंच्–दधीचि से प्राप्त की : ''दध्यङ्.ह वा यन्मध्वाथर्वणो वामश्वस्य शीर्ष्णा प्र यदीमुवाच।''

ऋग्वेद के ''पुरुषसूक्त'' (10.90.1–16) की सोलहवीं ऋचा में कहा है कि ''देवताओं ने यज्ञपुरुष के साधन से यज्ञ का कार्य प्रारम्भ किया।''

यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः।।
।।ऋग्वेद 10.90.16।।

तैत्तिरीय संहिता का वृत्तान्त बहुत ही निराला है। तैत्तिरीय संहिता (6. 3.4.2, 3) में ''यज्ञ रूपी विष्णु पृथिवी के भीतर चला जाता'' है। समस्त देवता यज्ञ–विष्णु को ढूँढते हैं। इन्द्र विष्णु के समीप पहुँचता है। उस समय इन्द्र

और विष्णु के मध्य संवाद होता है। इन्द्र अपना परिचय देते हुए कहता है कि मैं (असुरों के) दुर्गों का एवं असुरों का संहार करनेवाला हूँ। इन्द्र पूछता है कि आप कौन हैं? विष्णु ने कहा कि मैं दूरस्थ अभेद्य दुर्ग से प्रत्येक पदार्थ लाने में समर्थ हूँ। असुर सप्त पर्वतों के पीछे रहते हैं। इन्द्र दर्भ रूपी अस्त्र से पर्वतों को चीरकर असुर का वध करते हैं। विष्णु रूपी यज्ञ देवों को भेट करते हैं।

> यज्ञो देवेभ्यो निलायत विष्णूरूपं कृत्वा स पृथिवीं प्राविशत् तं देवा हस्तान्त्संरभ्यैच्छन् तमिन्द्र उपर्युपर्यत्यक्रामत् सः अब्रवीत् को मा अयम् उपर्युपरि अत्यक्रमीत् इति अहं दुर्गे हन्तेत्यथ कस्त्वमित्यहं दुर्गादाहर्तेति सः अब्रवीत् दुर्गे वै हन्ता अवोचथा वराहः अयं वाममोषः सप्तानां गिरीणां परस्ताद्वित्तं वेद्यम् असुराणां बिभर्ति तं जहि यदि दुर्गे हन्ता असि इति स दर्भपुंजीलम् उद्वह्य सप्तगिरीन् भित्त्वा तमहनत् सः अब्रहीत् दुर्गाद् वा आहर्ता अवोचथा एतमाहरेति तमेभ्यो यज्ञ एव यज्ञमाहरद्यत् तद्वित्तं वेद्यमसुराणाम् अविन्दन्त।।
>
> ।।तैत्तिरीय संहिता 6.3.4.2, 3।।

आचार्य सायण ने ऋग्वेद (8.77.10, 11) के भाष्य में विष्णु का उल्लेख किया है और यह वर्णन तैत्तिरीय संहिता के अनुरूप है। आचार्य द्याद्विवेद ने नीतिमंजरी के भाष्य में लिखा है कि यज्ञरूपी विष्णु देवताओं से छिप गये। इन्द्र देवता को विष्णु के गुप्त स्थान की सूचना रही। इन्द्र अन्वेषण करते हुए विष्णु के गोपन आलय पर पहुँचे। विष्णु ने इन्द्र से उसका परिचय चाहा। इन्द्र देवता ने कहा कि मैं असुरों के दुर्गों का विध्वंसकर्त्ता हूँ। मैं ही असुरों का वध करनेवाला शूरवीर हूँ। इन्द्र ने विष्णु से उसका परिचय जानना चाहा। यज्ञरूपी विष्णु ने कहा कि मैं दूरस्थ दुर्गों से प्रत्येक वस्तु लाने में सक्षम हूँ। यदि आप असुरहन्ता हो तो इक्कीस पर्वतों के पीछे रहनेवाले और देवताओं का अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक धन चुरानेवाले असुर का वध करो। इन्द्र ने दिव्यास्त्र से असुर का वध किया। विष्णु ने असुर द्वारा लूटा देवों का संचित धन लाकर दिया।

> विष्णुर्यज्ञः। स देवेभ्य आत्मानमन्तरधात्।
> तमन्यदेवता नाविन्दन् इन्द्रस्त्ववेत्।
> स इन्द्रमब्रवीत् को भवानिति।
> तमिन्द्रः प्रत्यब्रवीत् अहं दुर्गाणामसुराणां च हन्ता।
> भवाँस्तु कः? इति। स अब्रवीत् अहं
> दुर्गादाहर्ता त्वं यदि दुर्गाणामसुराणां हन्ता ततः

अयं वराहो वाममुषः एकविंशत्याः
पुरामश्ममयीनां पारे तस्मिन्नसुराणां वसु वाममस्ति।
तमिमं जहीति। तस्येन्द्रस्ताः पुरो भित्त्वा हृदयम विध्यत्।
अधि तत्र यदासीत् तद् विष्णुराहरद् इति।। नीतिमंजरी।।

"यज्ञ" के अनुशीलन से स्पष्ट है कि ऋग्वेद के महानारायण सूक्त अथवा पुरुष सूक्त से यज्ञ के महत्व का कीर्तिगान किया गया है। ऋग्वेद में कहा गया है कि "पृथिवी की नाभि पर निरन्तर यज्ञ चल रहा है।" वेद से ब्राह्मण ग्रन्थों–आरण्यक तक विष्णु का यज्ञ, अग्नि एवं सूर्य के साथ तादात्मय किया गया। "विष्णु सर्वत्र व्यापी समष्टि दिव्य ऊर्जा है।" अग्नि सर्वदेवमय और चित् तत्त्व है। ऋग्वेद की पहली ऋचा के अनुसार वेद से पूर्व भी, आदिकाल से अग्नि विद्यमान रहा। अग्नि के माध्यम से ही यज्ञ की आहुतियाँ देवताओं तक पहुँचती हैं। अग्नि त्रिलोकी में व्याप्त है। अग्नि भी विष्णु की भाँति विश्वव्यापी ऊर्जा होने के अलावा आत्मिक शक्ति, देवों की आत्मा, शाश्वत नियमों का पालक–ऋत, स्वतः उत्पन्न, द्युलोक एवं भूलोक का विस्तारक, तीनों लोकों का धारक आदि है। यह अवश्य है कि "अग्निरूप आत्मा हृदय" में है। अग्नि तत्त्व आत्मदर्शन–ज्ञान का और ब्रह्मज्ञान का साधन है। सूर्य एवं सविता प्राणशक्ति है। सविता उक्थ–अर्थात् केन्द्रीय शक्ति है। सूर्य चेतना का केन्द्र, संवत्सर का आधार, प्रकाश–ज्ञान स्रोत, जगत् की आत्मा, अक्षय अखण्ड ऊर्जा–सौर ऊर्जा स्रोत, प्राण एवं अपान शक्तिवान्, प्रकाश विकिरणवान्, मानव मस्तिष्क में क्रियातन्तुओं का केन्द्र, कर्मेन्द्रियों को दिशा निर्देश प्रदाता आदि है। यह उल्लेखनीय है कि सूर्य भी वैश्वानर अग्नि रूप है।

उधर "यज्ञ ऋत् की योनि" है अर्थात् "धर्म का उद्गम स्थान" है। वेद में कहा है विष्णु यज्ञ की रक्षा करें। विष्णु यज्ञपति की रक्षा करें (वाजसनेयी संहिता शुक्ल यजुर्वेद 2.6)। वाजसनेयी संहिता शुक्ल यजुर्वेद (2. 16) के अनुसार यज्ञ रुद्र, वसु, आदित्यों के साथ द्यावापृथिवी को परिपूर्ण करता है। शुक्ल यजुर्वेद में यज्ञ की प्रशंसा करते हुए कहा है कि यज्ञ घृताची है अर्थात् वृष्टिकारक है। यज्ञ अनश्वर अथवा ध्रुव है। यजुर्वेद (5.21) में कहा है कि विष्णु ही जगत् है। समग्र जगत् में विष्णु पवित्र रूप से विद्यमान है। विष्णु अक्षय है। विष्णु पोषक है। "अथर्ववेद संहिता (1.3.1.1) में सूर्य को त्रिविक्रम विष्णु कहा गया है।" वेद एवं ब्राह्मण ग्रन्थों में विष्णु यज्ञाग्नि देव हैं।

"विष्णु सूर्य मण्डल की दाहकता शक्ति के स्थान पर व्यापनशील प्रकाशत्व के द्योतक हैं। इसप्रकार विष्णु सदैव दिव्य हैं।" "दूसरे यज्ञीय अग्नि

दिव्य और परम सामर्थ्यवान्, परम प्रज्ञावान है।'' यज्ञ प्रजापति होने से जगत् के प्रत्येक पदार्थ एवं प्राणिमात्र का रचयिता है। अतः यज्ञ सृष्टि के प्रत्येक पदार्थ के सृजन में सक्षम है। यज्ञरूपी विष्णु सर्वत्र व्याप्त ऊर्जा अथवा परमेष्ठी है। विष्णु रूपी यज्ञ की विराट् सत्ता समस्त ब्राह्मण्ड है। यह स्मरण रहे कि सृष्टि की ही तरह पिण्ड में प्राण–अपान का यज्ञ अनवरत चल रहा है। विष्णु यज्ञ, अग्नि, सूर्य होने से चित, आत्मशक्ति, प्रज्ञा, चेतना, ज्ञान, प्राणशक्ति–मनस शक्ति आदि है।।ऊँ।।

# सर्वस्व त्याग से विष्णु सृष्टि निर्माता

ऋक्संहिता में विष्णु का स्तवन बारह एकल एवं युगल सूक्तों में है। विष्णु सर्वव्यापी, अथवा ब्रह्माण्ड व्यापिनी सौर तेज से अभिन्न परमव्योम में है। परमव्योम में विष्णु का तीसरा पद है। विष्णु के रहस्यमय नाम ''उरुगाय'' एवं ''उरुक्रम'' हैं। विष्णु अग्नि के समान त्रिषधस्थ है। अध्यात्मिक रूप से विष्णु यज्ञ की आधारभूत भावना के प्रतीक हैं।

ऋग्वेद (1.164.48) में ''संवत्सर को द्वादश प्राधियोंवाला चक्र'' कहा गया है। वैदिक''विष्णु भी संवत्सर'' हैं। सूर्यविज्ञान में राशिचक्र चतुर्भुज आकार का बनता है। राशिचक्र में बारह राशियों के द्वादश खण्ड रहते हैं (यहीं से वर्ष में बारह माह की अवधारणा प्रस्तुत हुई।)। ऋग्वेद (10.89.4) में इन्द्र को पृथिवी रूपी चक्र की धुरी को धारण करनेवाला कहा गया है (वहीं वेद में विष्णु पृथिवी का आधार है एवं धारणकर्त्ता है।)। ऋग्वेद के दशम मण्डल के अठावनवें सूक्त की तीसरी ऋचा में कहा है कि ''पृथिवी चतुर्भृष्टि'' है, अर्थात् चतुर्भुज अथवा चार दिशाओं या चार छोर वाला है : ''यत् ते भूमि चतुर्भृष्टि.. ।।10.58.3।।''

इन्द्राय गिरो अनिशितसर्गा अपः प्रेरयं सगरस्य बुध्नात्।
यो अक्षेणेव चक्रिया शचीभिर्विष्वक् तस्तम्भ पृथिवीमुत् द्याम्।।
।।ऋग्वेद 10.89.4।।

ऋग्वेद (4.58.2) में चार अग्नि के चार शृंग कहे गये हैं। ''उप ब्रह्मा घृतस्याऽस्मिन् यज्ञे धारयामा नमोभिः। उप ब्रह्मा शृणवच्छस्यमानं चतुःशृंगोऽवमीद् गौर एतत्।'' ऋग्वेद में इन्द्र का वज्र किनारों अथवा किरणों वाला चक्र कहा गया है : ''वृषा वृषन्धिं चतुरश्रिमस्यन्नुग्रो बाहुभ्यां नृतमः

शचीवान्। श्रिये परुष्णीमुषमाण ऊर्णां यस्याः पर्वाणि सख्याय विव्ये।।'' ऋग्वेद 4.22.2।। वेद में चतुर्वाक् का उल्लेख है। यजुर्वेद संहिता (2.6) में विष्णु द्वारा रक्षित यज्ञ को ही ध्रुव कहा गया है। अर्थात् विष्णु को आकाश का ध्रुव भाग कहा गया है। सप्तर्षियों आदि की अनुकम्पा से यज्ञ अनश्वर अचल हुआ। शतपथ ब्राह्मण के चतुर्दश काण्ड में ''सूर्य को चतुर्भुज चक्र'' की संज्ञा दी गई है। इस परिदृश्य में ''वैदिक काल में समस्त भुवन (आकाश एवं पृथिवी) का सर्वाधिक पवित्र प्रतीक चतुर्भुज (स्वस्तिकादि) चक्र प्रचलन में आया और आ रहा है।'' स्वाभाविक रूप से चतुर्भुज चक्र सूर्य अथवा संवत्सर, द्यावापृथिवी आदि का प्रतीक है। ''चतुर्भुज यज्ञ कुण्डों की रचना भुवन की प्रतीकात्मक अभिव्यक्ति है।'' यज्ञ रूपी विष्णु के त्रिविक्रम को यज्ञवेदी में प्रतीक रूप में तीन चरण के रूप में दर्शाया जाता है। प्रकारान्तर में आगम में चतुर्भुज विष्णु एवं सूर्य का स्वरूप प्रस्तुत हुआ और ''स्वस्तिक को पवित्रतम प्रतीक'' स्वीकारा गया। अतः स्वस्तिक वैदिक अवधारणा पर आधारित है। इसका प्रचलन विश्व के सभी महाद्वीपों में मिलता है।

सुप्रसिद्ध पुरुष सूक्त (ऋग्वेद 10.90.1–16) का ''सर्वहुत यज्ञ'' अभूतपूर्व है। यह सर्वात्मक पुरुष के यज्ञ का वृत्तान्त सर्वोच्च आत्मत्याग को प्रदर्शित करता है। ''उस परमेष्ठी से विराट् पुरुष उत्पन्न हुआ। विराट् के ऊपर अधिष्ठाता पुरुष हुआ। यह उत्पन्न होकर विभक्त होने लगा। उसने आधारभूता पृथिवी को बनाया''।।5।। देवों ने विराट् पुरुष रूपी हवि से यज्ञ प्रारम्भ किया। इस यज्ञ में वसन्त ऋतु ने घी का कार्य किया। ग्रीष्म ऋतु ईंधन और शरद ऋतु हवि हुआ।।6।। उसी यूपबद्ध पुरुष के यज्ञस्वरूप से देव, साध्य ऋषि उत्पन्न हुए।।7।। उस सर्वात्मक पुरुष के ही सर्वहुत यज्ञ से जगत् के समस्त भोग उत्पन्न हुए। उसी से वायु एवं वन की उत्पत्ति हुई। ग्राम्य पशु भी उसी से बने।।8।। उस यज्ञात्मक पुरुष अर्थात् सर्वात्मक पुरुष के यज्ञ से ही अश्व, गो, गर्दभादि पशु उत्पन्न हुए।।10।। उसके शिर से आकाश, नाभि सेअन्तरिक्ष एवं पैर से पृथिवी की उत्पत्ति हुई। कानों से दिशाएँ उत्पन्न हुई।।15।। पुरुष सूक्त के अनुसार विराट् पुरुष के यज्ञ में स्वयं के बलिदान से समस्त जीव निर्जीव सृष्टि की उत्पत्ति हुई।।ऋग्वेद 10.90.5, 6, 7, 8, 10, 15।। ''यत् पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत।।ऋग्वेद 10.90.6।।'' ''तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः संभृतं पृषदाज्यम्।।ऋग्वेद 10.90.8।।'' ''तस्माद्यज्ञात् यद्यज्ञं तन्वाना अबध्न् पुरुषं पशुम्।। ऋग्वेद 10.90.15।।'' इसप्रकार सर्वोच्च आत्मत्याग ही यज्ञ स्वरूप है।

वेद में विष्णु की विशेषता – ''त्रिविक्रम'' तीन पग रखनेवाला (इसका उल्लेख सभी वेदों में है।), ''उरुगाय'' – विस्तृत पाद प्रक्षेप करनेवाला और ''उरुक्रम'' – चौड़े पग रखनेवाला है। ऋग्वेद (10.1.3) के अनुसार विष्णु के उच्चतम स्थान को दिव्य अग्नि के समतुल्य माना गया है। विष्णु, अग्नि के उच्चतम, तृतीय स्थान की रक्षा करता है।

विष्णुरित्था परममस्य विद्वांजातो बृहन्नभि तृतीयम्।
आसा यदस्य पयो अक्रत एवं सचेतसो अभ्यर्चन्त्यन्नैः।।
।।ऋग्वेद 10.1.3।।

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के बाइसवें सूक्त में कहा है कि ''ज्ञानीजन विष्णु के उच्चतम पद को आकाश में स्थित नेत्र के रूप में देखते हैं।''

तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम्।।ऋग्वेद 1.22.20।।

विष्णु के प्रिय परम आवास में ही पुण्यात्मागण आनन्दपूर्वक रहते हैं। विष्णु के परम पद में ''मधु'' का एक ''कूप'' है (ऋग्वेद 1.154.5)। यह चौंकाता है कि ऋग्वेद (8.29.7) में कहा है कि परम पद में देवगण सुखपूर्वक रहते हैं। श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने ऋग्वेद (1.154.5) की व्याख्या में लिखा है कि ''दो लोक होते हैं – सूर्यलोक एवं चन्द्रलोक''। ''सूर्यलोक में देवत्व प्राप्त ही जा सकते हैं।'' इसी लोक को मोक्ष कहते हैं। इस लोक को प्राप्तकर्त्ता ब्रह्मानन्द को प्राप्त करता है। ''साधारणजन चन्द्रलोक (आँखों से दिखाई देनेवाला नहीं) जाते हैं और समय पर वे पुनः–पुनः संसार में सुख–दुःख भोगते हैं।''

''अतः मनुष्यों को चाहिये कि वे सूर्यलोक के मार्ग पर ही चलें।'' सूर्यलोक के लिये उद्योगकर्त्ता की सहायता सर्वत्र व्याप्त देव विष्णु स्वयं करते हैं। ''विष्णुलोक अमृत का कोष है।'' अतः ''स्वयं के सत्कर्म उद्योग और देवकृपा से विष्णुलोक–सूर्यलोक की प्राप्ति होती है। विष्णुलोक प्राप्त जन्म–मृत्यु से मुक्त होकर अमर हो जाता है।''

तदस्य प्रियमभि पाथो अश्यां नरो यज्ञ देवयवो मदन्ति।
उरुक्रमस्य स हि बन्धूरित्या विष्णोः पदे परमे मध्व उत्सः।।
।।ऋग्वेद 1.154.5।।

सभी का पालन करनेवाला सर्वत्र व्याप्त विष्णु समस्त अविनाशी लोकों को धारण करता है। वह सदैव कल्याणमय कर्मों एवं मार्गों की रक्षा करता है। महान ''असुर अग्नि सम्पूर्ण भुवनों का ज्ञाता है''।।ऋग्वेद 3.55.10।।

विष्णुर्गोपाः परमं पाति पाथः प्रिया धामान्यमृता दधान।

अग्निष्टा विश्वा भुवनानि वेद महद् देवानामसुरत्वमेकम्।।
।।ऋग्वेद 3.55.10।।

आचार्य यास्क के पूर्वगामी ''शाकपूणि'' ने विष्णु के तीन पगों का आशय सूर्य का प्रतिनिधित्व स्वीकारा है। ''और्णवाभ'' ने भी सूर्य का उदय, मध्यान्ह में शिरोबिन्दु पर उसकी स्थिति एवं अस्त होने की पुष्टि की है। तीन पग ब्रह्माण्ड के तीन विभाजनों से होकर जानेवाले सौर देव के पथ हैं।

सर्वव्याप्त विष्णु द्वारा तीन बार पृथिवी आदि लोकों पर आक्रमण की ऋग्वेद के छठे मण्डल का उनचासवें सूक्त की तेरहवीं ऋचा नया अप्रत्याशित कारण बताती है। ''विष्णु ने असुरों से दुःखित मनुष्यों के लिये तीन बार पृथिवी पर के लोकों पर आक्रमण किया। तीन बार आक्रमण से तीनों लोकों में असुर संहार कर देवों, मनुष्यों आदि को स्थापित किया। हे विष्णो! हम आपके द्वारा प्रदान आवास में धन (धन्य करनेवाला, पुरुस्कार आदि) (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) से युक्त नीरोग शरीरवाले परिजनों के साथ आनन्दपूर्वक रहेंगे।'' इसप्रकार विष्णु ने त्रिलोकी को असुरों के दमन से छुटकारा दिलवाया।।ऋग्वेद 6.49.13।।

यो रजांसि विममे पार्थिवानि त्रिंचित् विष्णुर्मनवे बाधिताय।
तस्य ये शर्मश्नुपदद्यमाने राया मदेम तन्वा 3 तना च।।
।।ऋग्वेद 6.49.13।।

इन्द्र के साथ विष्णु का सम्पूर्ण युगल सूक्त ऋग्वेद (6.69.8) में है। इस सूक्त में विष्णु एवं इन्द्र को सद्बुद्धियों की प्रेरणा देनेवाला (या विश्वासां मतीनां जनितारा); आनन्द के अधिपति (मदानां मदपति); धन प्रदाता (द्रविणः दधाना); शत्रुओं का पराजय करनेवाले (अभिमाति सहः); अन्तरिक्ष को विशालकर्त्ता (अन्तरिक्षं वरीयः अकृंणुतं); दर्शनीय देव (दस्रा); प्रार्थना एवं स्तवन सुननेवाले (हवं ब्रह्माणि रूप शृणुतं); अपराजेय (न परा जयेथे); दोनों विजयकर्त्ता (तभा जिग्यथुः) एवं सहस्रों भुवनों को हिलानेवाला (एततं सहस्र त्रेधा ऐरयेथां) आदि कहा है। ऋग्वेद के अष्टम मण्डल के बारहवें सूक्त की 27वीं ऋचा के दो अर्थ हैं। पहिला, विष्णु ने इन्द्र के ओज से तीन पद रखे। अध्यात्मिक रूप से ''इन्द्र परमेष्ठी, अन्तःकरण, प्राण, जीवात्मा; अधिदैविक रूप से सूर्य, विद्युत्, वायु और अधिभौतिक रूप से सेनानी, राजा है।''''वैज्ञानिक रूप से इन्द्र ऊर्जा, शक्ति, तीनों लोकों में व्याप्त, बृहत् मस्तिष्क, चेतना का रथ'' आदि है। उधर ''विष्णु विश्वव्यापी ऊर्जा, अग्नि, सूर्य, पृथिवी की नाभिकीय ऊर्जा'' है। दोनों के संयोग से तीन पद रखना संभव है। दूसरे, इन्द्र एवं विष्णु की सम्मिलित शक्ति अजेय है। दोनों अपराजेय दुर्धर्ष योद्धा–शक्ति

हैं। हे विष्णु एवं इन्द्र! आप जब प्रतिस्पर्धा से कार्य करते हो, तब "सहस्र भुवनों को तीन प्रकार से हिलाते हो।" अर्थात् आपकी शक्तियों से समस्त लोक भयभीत होकर काँपने लगते हैं। इस ऋचा में "विष्णु आदि द्वारा सभी लोकों को तीन प्रकार से कँपाना" बताया गया है।

उभा जिग्यथुर्न परा जयेथे न परा जिग्ये कतरश्चनैनोः।
इन्द्रश्च विष्णो यदस्पृधेयां त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम्।।
।।ऋग्वेद 6.69.8।।

इसी सूक्त की द्वितीय ऋचा में "विष्णु एवं इन्द्र को समस्त प्रकार की सदबुद्धियाँ देनेवाला कहा गया है।" "या विश्वासां जनितारा मतीनामिन्द्राविष्णू कलशा सोमधाना।।ऋग्वेद 6.69.2.1।।" ऋग्वेद का दूसरा इन्द्रविष्णु युगल सूक्त सातवें मण्डल का 99वाँ है। इसकी द्वितीय ऋचा में कहा है : "हे महातेजस्वी विष्णो! आपकी महिमा इतनी अपार है कि आज तक जिन्होंने जन्म लिया है और आगे भी जितने जन्म लेंगे, उनमें से कोई भी आपकी महिमा का पार नहीं पा सकता। अर्थात् "विष्णु की महिमा (ब्रह्मविदों के अलावा) अज्ञेय है।" यह आपकी महिमा है कि आपने तेजस्वी एवं विराट् द्युलोक को बिना आधार स्थिर किया है। साथ ही बिना किसी आधार के सभी दिशाओं को स्थिर किया है।। ऋग्वेद 7.99.2।।" इस सूक्त में विष्णु एवं इन्द्र के यज्ञ से एकात्म्य का भी रहस्योद्घाटन किया गया है।" (दोनों में) सृष्टि रूपी यज्ञ संचालन के लिये द्युलोक एवं पृथिवी लोक में विस्तृत स्थान बनाया है। आप दोनों ने सूर्य, अग्नि, उषा को उत्पन्न किया। अथवा इन्हीं दोनों लोकों ने सूर्य, उषा एवं अग्नि को स्थान दिया। विष्णु एवं इन्द्र ने बलवान् एवं सुरक्षित शत्रु के कुटिलतापूर्ण, कपटपूर्ण आक्रमणों को नष्ट किया।।ऋग्वेद 7. 99.4।।

परो मात्रया तन्वा वृधान न ते महित्वमन्वश्नुवन्ति।
उभे ते विद्म रजसी पृथिव्या विष्णो देव त्वं परमस्य वित्से।।1।।
न ते विष्णो जायमानो न जातो देव महिम्नः परमन्ताप।
उदस्तभ्ना नाकमृष्वं बृहन्तं दाधर्थ प्राचीं ककुभं पृथिव्याः।।2।।
उरुं यज्ञाय चक्रथुरु लोकं जनयन्ता सूर्यमुषासमग्निम्।
दासस्य चिद् वृषशिप्रस्य माया जघ्नथुर्नरा पृतनाज्येषु।।4।।
।।ऋग्वेद 7.99.1, 2, 4।।

वैदिक"विष्णु के सोमपान" का उल्लेख ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ तेरहवें सूक्त की द्वितीय ऋचा में है। "विष्णु ने मधुर सोम के लताखण्ड को प्रेरित किया, सोमरस प्राप्त कर पान किया और इन्द्र को दिया।

इससे ही (सोमरस) इन्द्र ने सामर्थ्य प्राप्त की। उसकी महिमा का विविध प्रकार से वर्णन किया एवं स्तुति की। सोम से ही महत् कृत्यों का करनेवाला इन्द्र अपनी उत्तम महिमा एवं सामर्थ्य को प्राप्त करता है। शक्तिवान् इन्द्र ने सहयोगी देवों (विष्णु) के साथ जाकर वृत्र का वध किया।। ऋग्वेद 10.113. 2।।

तमस्य विष्णुर्महिमानमोजसांऽशुं दधन्वान् मधुनो विरप्शते।
देवेमिरिन्द्रो मघवा सयावभिर्वत्रं जघन्वाँ अभवद्वरेण्यः।।
।।ऋग्वेद 10.113.2।।

"विष्णु के विभिन्न स्वरूपों" का उल्लेख ऋग्वेद के सप्तम मण्डल के सौवें सूक्त की षष्ठ ऋचा में किया गया है। अर्थात् विष्णु भी रुद्र की तरह बहु रूप धारण करते हैं। "विष्णु के तेज का वर्णन करना असम्भव है। क्योंकि विष्णु अनेक रूप धारण करता है। हे विष्णु! आप अपना आनन्ददायक रूप हमसे दूर नहीं करो।।ऋग्वेद 7.100.6।।"

किमित् ते विष्णो परिचक्ष्यं भूत प्र यद् नवक्षे शिपिविष्टो अस्मि।
मा वर्पो अस्मदैपं गूह एतद् यदन्यरूपः समिथे बभूथ।।
।।ऋग्वेद 7.100.6।।

ऋग्वेद के सातवें मण्डल के छत्तीसवें सूक्त में "विष्णु गर्भ के रक्षक" के रूप में अवतरित होते हैं। "यह स्तोत्र मरुत देव के पास सीधा पहुँचे। अपनी शक्ति से गर्भ का संरक्षण करनेवाले विष्णु के पास हमारा स्तवन पहुँचे। अर्थात् सर्वव्यापक विष्णु विभु गर्भस्थ प्राणियों की रक्षा करता है। वे (विष्णु) सन्तान एवं अन्य उपासक को दें। आप हमें कल्याण के साधनों से हमेशा सुरक्षित रखो, यानी विष्णु रक्षक हैं।। ऋग्वेद 7.36.9।।"

अच्छायं वो मरुतः श्लोक एत्वच्छा विष्णुं निषिक्तपाभवोभिः।
उत प्रजायै गृणते वयो धुर्यूयं पात स्वस्तिभिः सदाः नः।।
।।ऋग्वेद 7.36.9।।

ऋग्वेद के "खिल सूक्त" में भी विष्णु से गर्भस्थ की रक्षा करने की प्रार्थना मिलती है। ऋग्वेद में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि यज्ञ में समस्त कामनाओं की उदारतापूर्वक पूर्ति करनेवाले व्यापक विष्णु देवता हैं। "अस्य देवस्य मीळहुषो वया विष्णोरेषस्य पृमथे हविर्भिः।।ऋग्वेद 7.40.5.1।।" (यज्ञों से उपास्य एवं इच्छाओं की पूर्ति करनेवाले इस सर्वत्र व्याप्त विष्णु की अन्य सभी देव उसकी शाखाओं के समान हैं।) (इस ऋचा को ब्राह्मण ग्रन्थों एवं आरण्यकों में मायावी महाविस्तार दिया गया। श्रुति में विष्णु यज्ञपुरुष एवं सर्वकामना पूर्ति करनेवाले कहलाये।)।

ऋग्वेदीय मरुत् सूक्त (1.85.7) में अप्रत्याशित रूप से विष्णु अवतरित होते हैं। ''वीर अपनी शक्ति से ही बढ़ते हैं। वे अपनी कर्तृत्वशक्ति से स्वर्ग में उपस्थित होते हैं। उन्होंने अपने आवास के लिये भारी विस्तृत स्थान यहाँ तैयार कर रखा है। अपने परम बल से व्यापक परमेष्ठी विष्णु स्वयं ही रक्षण करते हैं। हमारे यज्ञ में (विष्णु) पक्षियों की तरह (आकाशचारी होकर) पधारने का अनुग्रह करो।'' इस ऋचा में विष्णु रक्षण करनेवाले, आकाशचारी, द्युलोकासीन, कर्तृत्वशक्तिवान, महावीर, वर्धन करनेवाले आदि है।।ऋग्वेद 1. 85.7।।

तेऽवर्धन्त स्वतवसो महित्वना नाकं तस्थुरुरु चक्रिरे सदः।
विष्णुर्यद्धावद् वषणं मदच्युतं वयो न सीदन्नधि बर्हिषि प्रिये।।
।।ऋग्वेद 1.85.7।।

यह भी उल्लेखनीय है कि ''विष्णु प्रेरणा देनेवाले'' हैं। ऋग्वेद के षष्ठ मण्डल के सत्रहवें सूक्त की ऋचा में मन्त्रद्रष्टा बार्हस्पत्यो भरद्वाज ऋषि ने इसे बहुत अलंकारिक, प्रतीकात्मक, सूत्रात्मक, कूटात्मकादि रूप में कहा है। ''विष्णु ने तीन पात्रों में इन्द्र के लिये वृत्र मारने का शक्तिवर्धक, आनन्दवृद्धिकर्त्ता सोमरस को तैयार करके भर रखा है।। ऋग्वेद 6.17.11.2।। ''यं विष्णुस्त्रीणि सरांसि धावन् वत्रहणं मदिरमंशुमस्मै ।।ऋग्वेद 6.17.11.2।।'' यह विष्णु के तीन पदों को स्मरण कराता है। इससे पहिले विष्णु द्वारा असुरों का तीनों लोकों में संहार का वर्णन आता है। वेद में तीन की संख्या बहुत ही अध्यात्मिक रहस्यपूर्ण है। वैदिक देवों के शास्ता रुद्र त्र्यम्बक (तीनों लोकों के पिता; सृष्टि–स्थिति–संहार के कर्त्ता) हैं। वैदिक विज्ञान में देवता, ईश्वर एवं परमेष्ठी तीन सौपान हैं। पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक तीन लोक हैं, वहीं अन्तरिक्ष, आकाश और परमव्योम हैं। त्रितत्त्व–सत्, रजस एवं तमस हैं। वेद भी तीन ही माने गये हैं – ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं सामवेद। सृष्टि को त्रिगुणात्मक ही कहा गया है। अग्नि के भी तीन स्थान–भूलोक, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक हैं। सूर्य के तीन स्वरूप – उदय, मध्यान्ह एवं सायंकाल हैं। तीन ऋतु – शरद, ग्रीष्म एवं वर्षा हैं। तीन ही काल हैं – भूतकाल, वर्तमानकाल एवं भविष्यकाल।

विष्णु अपने तीन प्रक्षेपों में नियमों का ध्यान रखते हैं। विष्णु की विशिष्टता विधान के प्राचीन अंकुर हैं। ''यह विष्णु–व्यापक प्रभु किसी से दबनेवाला नहीं है। यही सबकी सुरक्षा करता है। यही सबमें व्यापक है। अतः विष्णु प्रत्येक पदार्थादि में विद्यमान है। वही समस्त कार्य करता है। इसके तीन पद द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी पर कार्य कर रहे हैं। उनको देखो और विष्णु

का सामर्थ्य जानो'' ।।18।। व्यापक प्रभु विष्णु के समस्त कार्य देखो। ये कार्य समूचे विश्व में सतत चल रहे हैं। विष्णु के व्यापक कार्यों–नियमों के आश्रय से प्राणिमात्र के कार्य सम्पन्न होते हैं। विष्णु के कर्मों का आश्रय करके मनुष्य अपने कार्य करता है। उनसे ही हम अपने व्रत किया करते हैं। मन्त्रद्रष्टा कवि मेधातिथि काण्व ने इस ऋचा में ''विष्णु को इन्द्र का सुयोग्य सखा (मित्र) कहा है। सारभूत रूप में सर्वत्र व्यापक विष्णु जीव का सखा है।।9।।'' ऋग्वेद 1.22.18, 19।।

त्रीणी पदा वि चक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः।
अतो धर्माणि धारयन्।।18।।
विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्यः सखा।।19।।ऋग्वेद 1.22.18, 19।।

वैदिक विष्णु के बारे में ऋग्वेद (1.155.6) (1.164.48) में कहा है कि विष्णु ने चक्कर काटते हुए चक्र की भाँति अपने 90 अश्वों अर्थात् दिन को चार नाम अर्थात् ऋतु के साथ गति दी। ये ऋचाएँ 360 दिन के सौरवर्ष का संकेत करती हैं। अर्थात् विष्णु सूर्य हैं। ब्राह्मण ग्रन्थों के अनुसार सर्वशक्तिमान तीन बाण धारी विष्णु का कटा हुआ शिर ही सूर्य है। विष्णु की संवत्सर है।

चतुर्भिः साकं नवतिं च नामभिश्चक्रं नवृत्तं व्यतीँरवीविपत्।
।।ऋग्वेद 1.153.6।।
द्वादश प्रधयश्चक्रमेकं त्रीणी नभ्यानि क उ तच्चिकेत।
तस्मिन्त्साकं त्रिशता न शंकवोऽर्पिताः षष्टिर्न चलाचलासः।।
।।ऋग्वेद 1.164.48।।

''वैदिक विष्णु की विशेषता उसकी गति; बहुरूपता; नियमों का पालनकर्त्ता; ऋत के सनातन बीज (पूर्व्यं ऋतस्य गर्भम्); संयमता; रक्षण; गर्भरक्षण; प्रेरकता; संवत्सर; मधु का उत्स; महासामर्थ्यवान्, महाप्रज्ञावान्, महाचैतन्यवान्; उदार; अध्यात्मिक–दैविक–भौतिक धन प्रदाता; समस्त कामनाओं को पूर्ण करनेवाला; संरक्षक; सुकृत्तर; अदाभ्य; अवृक; सोमपान करनेवाला; इन्द्र वृत्र युद्ध में इन्द्र को सहयोग देनेवाला; पृथिवी, द्युलोक एवं अशेष भुवनों का धारणकर्त्ता; वेधस्; जगत् को चारों ओर से खूंटियों से बांधनेवाला; वृत्र (वराह) को उठाकर लानेवाला; आकाशचारी; अव्यक्त; सर्वत्र व्याप्त; द्युलोकवासादि है।।ऊँ।।

# विष्णु : त्रिक् रहस्य!

ऋग्वेद में ''विष्णु के त्रिविक्रम'' सुप्रसिद्ध हैं। इन त्रिविक्रमों की अध्यात्मिक, दार्शनिक एवं वैज्ञानिक व्याख्या नये रहस्यलोक में ले जाती है। ''जो विश्व को व्यापता है, वह सर्वत्र व्यापक देवता विष्णु कहलाता है। वह सर्वत्र व्यापक देव सात धामों से पृथिवी पर विक्रम करता है। ये ''सात धाम–पृथिवी, आपः, तेज, वायु, आकाश, तन्मात्रा एवं महतत्त्व हैं'' (पृथिवी की सात परतों की ओर भी संकेत है। विष्णु नाभिकीय ऊर्जा है।), जहाँ व्यापक विष्णु अपना विक्रम दिखाता है। व्यापक विष्णु का पराक्रम यहाँ सतत चल रहा है। विष्णु की महिमा से नक्षत्रादि तेजोलोक एवं अन्यादि देव अपने–अपने कार्य करने में समर्थ हुए हैं। ये समस्त देव उस व्यापक देव से सामर्थ्य लेकर हमारी सुरक्षा करें।।16।। यह व्यापक प्रभु–विष्णु ही यह सब, जो इस जगत् में दिखाई देता है, पराक्रम करता है। जो यहाँ दीख रहा है, वह विष्णु का पराक्रम अथवा सामर्थ्य है। उन्होंने सात्विक, राजस एवं तामस तीन स्थानों में तीन पद रखे हुए हैं।''

''द्युलोक सात्विक; अन्तरिक्षलोक राजस एवं पृथिवीलोक तमोगुण प्रधान है। यहाँ विष्णु के तीन पद कार्य करते हैं।'' इनके बीच में अन्तरिक्ष में विष्णु का कार्य गोपन है। द्युलोक दिव्य प्रकाशवान् है और भूलोक पर मनुष्य कार्य कर रहे हैं। अतः दो लोक स्पष्ट दीख रहे हैं। परन्तु मध्य का अन्तरिक्ष लोक का वायु अदृश्य है। विद्युत् भी अदृश्यवत है, कभी–कभी दीखती है। सारसंक्षेप में बीच के स्थान–अन्तरिक्ष में होनेवाला विष्णु का कार्य नहीं दीखता है।।16।। सबका रक्षक विष्णु किसी से दबनेवाला नहीं है। यह ''धर्मों को धारण'' करता है, सर्वरक्षक है। यही सबमें व्याप्त है। अर्थात् सभी में विद्यमान है। वही यह समस्त कार्य करता है। ''विष्णु के तीन पद भूलोक, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक में कार्य कर रहे हैं।'' उसका पराक्रम, सामर्थ्यादि देखना, जानना, समझना चाहिये।।18।। विष्णु के ये कर्म देखो। ये कार्य समूचे विश्व में सतत चल रहे हैं।

''उनसे ही हम अपने व्रतों को किया करते हैं। अर्थात् विष्णु के व्यापक कार्यों के आश्रय से ही मनुष्य के कार्य होते हैं।'' मनुष्य अपने कार्य विष्णु के कर्मों का आश्रय करके करता है। जैसे उसकी अग्नि से मनुष्य अन्न

पकाता है, उसके बीज से खेती करता है, इत्यादि। "विष्णु जीव का मित्र है, इन्द्र का सखा एवं भ्राता है।।19।।"

"इस सर्वत्र व्याप्त विष्णु का परम स्थान द्युलोक में है।" जैसे प्रकाशित सूर्य को मानव देखते हैं, उसी तरह "ज्ञानीजन–ब्रह्मविद विष्णु को सदैव देखते हैं।" उसके कार्य प्रत्येक में स्पष्टता के साथ हमेशा देखते हैं।।20।।

"विष्णु का परम पद कर्मकुशल रहनेवाले, जाग्रत रहनेवाले ज्ञानी, ब्रह्मविद आदि सम्यक् प्रकाशित हुआ देखते हैं।।21।।"ऋग्वेद 1.22.16–21।।

अतो देवा अवन्तु नो यते विष्णुर्विचक्रमे।
पृथिव्याः सप्त धामभिः।।16।।
इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।
समूहळमस्य पांसरे।।17।।
त्रीणी पदा वि चक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः।
अतो धर्माणि धारयन्।।18।।
विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्यः सखा।।19।।
तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम्।।20।।
तद् विप्रासो विपन्यवो जागृवांसः समिन्धते।
विर्ष्णोयत् परमं पदम्।।21।।
।।ऋग्वेद 1.22.16–21।।

इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा निदधे पदम्।
समूढमस्य पांसुरे।। यजुर्वेद 5.15।।

इसकी दूसरी व्याख्या के अनुसार विष्णु एक विराट् त्रिभुज स्वरूपा है। उसकी भुजाएँ–द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं भूलोक हैं। इस त्रिभुज में तीनों लोक–समूची सृष्टि समाहित है। यजुर्वेद की ऋचा (5.11) में स्पष्ट किया है कि विष्णु का त्रिविक्रम–तीन पद–द्युलोक, अन्तरिक्ष एवं भूलोक हैं : "दिवो वा विष्ण उत वा पृथिव्या महो वा विष्ण उरोरन्तरिक्षात् ।।" यजुर्वेद 5.11।। सृष्टि में "सूर्य के तीन पद–उदय (प्रातःकाल), मध्यान्ह एवं अस्त हैं।" अथवा "सृष्टि में तीन पद–सृष्टि (उत्पत्ति), स्थिति एवं प्रलय हैं।" "यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेसु अधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा।।" यजुर्वेद 5.20।।

ऋग्वेद में विष्णु का परम पद "नाक" (स्वर्ग, द्युलोक, मोक्ष) कहा गया है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि मेधातिथि काण्व ने स्पष्ट रूप से कहा है कि विष्णु

के परम पद को ब्रह्मज्ञानी, महायोगी, महामेधावी, कवि, ऋषि, उदार चिन्तक, सदैव सक्रिय एवं चैतन्यादि ही प्राप्त करने में समर्थ होते हैं। इस परम पद में सर्वत्र शान्ति, आनन्द एवं मधु धारा है। अर्थात् विष्णु के तीन पद मधुमय एवं आनन्द के स्रोत हैं। इसका यह भी अभिप्राय है कि विष्णु ही सूर्य है। सूर्य ऊर्जा का अनादि अखण्ड स्रोत है। सूर्य पराक्रम, स्फूर्ति, प्रगति, उद्यम एवं विकास प्रदाता है। सूर्य से जगत् में जीवन मधु का संचार है। "सविता देवता का गायत्री छन्द में सुप्रसिद्ध मन्त्र है।" अध्यात्मिक रूप से "जीवन में तीन पद–आदि, मध्य एवं अन्त अथवा जन्म, विकास एवं मृत्यु हैं।" इसी प्रकार प्रत्येक प्राणिमात्र का आदि, मध्य एवं अन्त है। ये जीवन की समग्रता है।

ऋग्वेद की ऋचा में "पांसुरे" शब्द नये रहस्योद्घाटन करता है। "पांसुरे का अर्थ धूलियुक्त है। धूल, रज अणु का कण है। इस तेजोमय अणु में धनात्मक विद्युत्, ऋणात्मक विद्युत् एवं उदासीन सम्मिलित है। इनमें धनात्मक विद्युत्–प्रेरक तत्त्व, ऋणात्मक विद्युत्–प्रेरित होनेवाला तत्त्व है। प्रेरणा एवं गति से पदार्थ की संरचना, विकास होता है। उदासीन आधार एवं स्थापक है।" ऋचा में पृथिवी के सात धाम सात परते हैं (देखें–पृथिवीविद्या)। पृथिवी की "सातवीं परत में नाभिकीय ऊर्जा" है। विष्णु नाभिकीय ऊर्जा सहित सभी सप्त परतों में अवस्थित है। इनमें विष्णु रूपा नाभिकीय ऊर्जा की अहम् भूमिका है।

यजुर्वेद (8.59) ऋचा में कहा गया है कि विष्णु एवं वरुण तीनों लोकों के धारक हैं। ये दोनों दुर्धर्ष योद्धा एवं पराक्रमी हैं। ये सबके स्वामी हैं। बृहत् जाबालोपनिषत् में इस रहस्य को उजागर किया गया है कि जगत्–सृष्टि अग्नि एवं सोम तत्त्व से निर्मित है। "विष्णु नाभिकीय ऊर्जा होने से आग्नेय तत्त्व और वरुण सोम तत्त्व है।" इस प्रकार ये सृष्टि अथवा लोकों के रचयिता–निर्माता, रक्षक, धारक एवं स्थिरता के कारण हैं।

ययोरोजसा स्कभिता रजांसि, वीर्येभिर्वीरतमा शविष्ठा।
या पत्येते अप्रतीता सहोभिर्विष्णू अगन् वरुणा पूर्वहूतौ।।
।।यजुर्वेद 8.59।।

अग्नीषोमात्मकं विश्वम्। अग्निषोमात्मकं जगत्।।
।।बृहत् जाबालोपनिषत् 2.2, 3।।

अथर्ववेद (1.3.1.1) में सीधे–सीधे "सूर्य को त्रिविक्रम विष्णु" कहा गया है। "आकाश से उत्पन्न जगत् में सर्वप्रथम उस्री, अर्थात् किरणोंवाला, वायु के समान शीघ्रगामी, वृष्टिकारी, मेघों के गर्जन से यह आदित्य तीन लोकों में अपना प्रकाश–प्रभाव व्याप्तकर हमें हर्षित करे।"

जरायुजः प्रथम उस्रित्रयो वृषा वातव्रजास्तनयंन्नेति वृष्टया।
सनो मृडाति तनऽऋजुगो रुजन् एकमोजस्त्रेधा विचक्रमे।।
।।अथर्ववेद 1.3.1.1।

वेदों–ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद एवं अथर्ववेद के अनुशीलन से विष्णु स्वरूपा सूर्य के तीन पाद की पहेली सुलझती है।

मूलभूत रूप से "यह क्रमण विष्णु का ही नहीं है, बल्कि सभी देवों का है। जो देव क्रमण करता है, वही विष्णु का रूप धारण कर लेता है।" "एतद्वै देवा विष्णुर्भूत्वा इमांल्लोकानाक्रमन्त।। शतपथ ब्राह्मण 6.7.2.20।। कात्यायन श्रौतसूत्र में लिखा है : "विष्णुक्रमान् क्रमते विष्णोरिति।।12.5।।" "प्रतिमन्त्रमग्न्युद्ग्रभणं च तस्मिन्।।6.5.11।।" इस भाँति "यज्ञ करनेवाले यजमान को भी विष्णु का ही रूप धारण करके क्रमण करना होता है।" प्रारम्भ में विष्णु क्रम संज्ञक पदविन्यास करे। प्रत्येक क्रमण में उख्याग्नि को ऊर्ध्व में उठाता जाए। सर्वप्रथम दक्षिण पैर से क्रमण कर अग्नि को नाभि देश से तनिक ऊर्ध्व में ले जाए। द्वितीय एवं तृतीय पद में पद विन्यास कर अग्नि का ऊर्ध्वीकरण करता जाए। परन्तु चतुर्थ वार अग्नि का उद्ग्रहण कर दिशाओं का अनुवीक्षण करे, पर पद विन्यास नहीं करे।। "अक्रमश्चतुर्थे। दिशोऽनुवीक्षते।। कात्यायन श्रौतसूत्र 16.5.12।।"

"एवमिमांल्लोकान् समारुह्याथैषा गतिरेषा प्रतिष्ठा य एष तपति तस्य ये रश्मयस्ते सुकृतोऽथ यत्परं भाः प्रजापतिर्वा स स्वर्गो वा लोकः।।"
।।शतपथ ब्राह्मण 1.9.3.10।।

इन लोकों पर तीन क्रमणों द्वारा आरोहण कर यह विचारें कि जो यह आदित्य दृष्टिगोचर हो रहा है, यही गति है, यही प्रतिष्ठा है। इस आदित्य की रश्मियाँ सुकृत रूपवाली हैं। यह सर्वोत्कृष्ट एवं परम दीप्ति है। यह ही प्रजापति है, यही स्वर्गलोक है।। शतपथ ब्राह्मण 1.9.3.10।। इस मन्त्र में परमपद उपलब्धि की पहचान ऋग्वेद (1.154.6) की ऋचा के अनुरूप है।

ऐतरेय ब्राह्मण में वृत्तान्त है कि विष्णु वामन ने असुरराज बलि से तीन पद की याचना की। उनमें "एक पद वह्नि का, दूसरा पद समिधा के लिये और तीसरा पद अपने लिये रहा।" त्रिपदी के दान के समय जो जल उसके हाथ पर पड़ा उससे वह वामन महान् बना। उसने विक्रण किया। पाताल सहित पृथिवी प्रथम पद, द्वितीय पद आकाश और तृतीय पद स्र्वलोक आदि हुए। त्रिपदी से विष्णु ने तीन लोक, वेद एवं वाड्.मय का क्रमण किया। प्रथम पद में लोक है। द्वितीय पद में समस्त वेद और तृतीय में वाड्.मय है।

पदत्रयं सोऽथ बलिं ययाचे वह्नेरेकं समिदर्थं

तथैकम् ममाप्येकमिति स स्माह।।
पाणौ तोये पतिते वामनोऽथ भूत्वा महान् व्यक्रमताखिलं सः।
स पताला पादमाद्यं धरित्री द्वितीयं वै खं तृतीयं स्वरादि।।
ततो विष्णुर्व्यक्रमत त्रिरेव लोकान् वेदान् वाङ्.मयं त्रिपद्या।
सर्वे लोकाः पदमाद्यं द्वितीयं सर्ववेदाः वाङ्.मयं वै तृतीयम् ।।
।।ऐतरेय ब्राह्मण।।

मैत्रायणी संहिता (4.1.12) में विष्णु के पाद प्रक्षेप को अधिभौतिक स्वरूप में अन्न का ओदनपचन, गार्हपत्य एवं आहवनीय में परिपाक होना बताया है।

यदोदनपचनेऽधिश्रित्याथ गार्हपत्येत्थ
आहवनीयेऽधिश्रयत्येतद् वाव तत् त्रिर्विष्णुविक्रमते।।
।।मैत्रायणो संहिता 4.1.12।।

शतपथ ब्राह्मण में यजुर्वेद की ऋचाओं की विस्तार से व्याख्या दी गई है। यजुर्वेद की 12.5 ऋचा का नवविस्तार शतपथ ब्राह्मण में किया गया है। "विष्णु का क्रमण सपत्न रूप शत्रुओं का हनन करनेवाला है। गायत्री छन्द पर आरोहण कर और पृथिवी पर क्रमण कर। विष्णु का क्रमण अभिमाती रूप शत्रुओं का हनन करनेवाला है। त्रैष्टुभ् छन्द पर आरोहण कर और अन्तरिक्ष में क्रमण कर। विष्णु का क्रमण अराति रूप शत्रुओं का हन्ता है। जगती छन्द पर आरोहण कर और द्युलोक में विक्रमण कर। आप विष्णु! शत्रु रूप में आचरण करनेवालों के हनन करनेवाले हैं। आप अनुष्टभ छन्द पर आरूढ हों और दिशाओं में क्रमण करने पर अनुग्रह करें।।"

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा गायत्रं छन्द आरोह पृथिवीमनु विक्रमस्व
विष्णोः क्रमोऽस्यभिमातिहा त्रैष्टुमं छन्द आरोह अन्तरिक्षमनु विक्रमस्व
विष्णौः क्रमोऽ स्यरातीयतो हन्ता जागतं छन्द आरोह दिवमनु विक्रमस्व
विष्णोः क्रमोऽसि शत्रूयतो हन्ताऽनुष्टुभं छन्द आरोह दिशोऽनु विक्रमस्व।।शतपथ ब्राह्मण।।

इस दृष्टि से विष्णु का लोक एवं शरीर में क्रमण तीन छन्दों– गायत्री, त्रिष्टुप् एवं जगती में होता है।

| लोक | शरीर | छन्द | शत्रु |
|---|---|---|---|
| पृथिवी | प्राण | गायत्री | सपत्न |
| अन्तरिक्ष | मन | त्रिष्टुभ् | अभिमाति |
| द्युलोक | विज्ञान–सहस्रार | जगती | अराति |

तैत्तिरीय संहिता में (1.7.5.4) छन्दों द्वारा विष्णु विक्रमण एवं त्रिलोक विजय की पुष्टि की गई है। विष्णु रूप धारण कर देवों ने अजेय लोकों को छन्दों द्वारा विजित किया है। अर्थात् मनुष्य–साधक –यजमान भी इन लोकों को छन्दों के द्वारा जीत सकता है।

विष्णुमुखा वै देवाश्छन्दोभिरिमांल्लोकानपजय्य–मभ्यजयन् यद् विष्णुक्रमान् क्रमते विष्णुरेव भूत्वा यजमानश्छन्दोभिरिमांल्लोकानन–पजय्यमभिजयति।। तैत्तिरीय संहिता 1.7.5.4।।ऊँ।।

# विष्णु विक्रमण : छन्द एवं शरीर

पिण्ड में विष्णु विक्रमण के लिये तीनों छन्दों–गायत्री, त्रिष्टुभ् एवं जगती के स्थान चिन्हित करना आवश्यक है। मूलतः छन्द आच्छादन करने के कारण मर्यादा, पदार्थ–द्रव्य की परिधि, सीमा, आवरण शक्ति वातावरण आदि आधार पर अनेक नामों से सम्बोधित किया जा सकता है। तीनों छन्दों का शरीर में अपनी–अपनी मर्यादानुसार अपना–अपना विशिष्ट स्थान है। ''तीनों छन्दों के कार्यों के ज्ञान से विष्णु के विक्रमण का जीवविज्ञान स्वरूप स्वतः स्पष्ट हो जाता है।''

''ते (देवाः) छन्दोभिरात्मानं छादयित्वोपायन् तच्छन्दसां छन्दस्त्वम्।
स छन्दोभिश्छन्नो यच्छन्दो–भिश्छन्नस्तस्माच्छन्दांसीत्याचक्षते छादयन्ति ह वा एनं छन्दांसि।। तैत्तिरीय संहिता 5.6.4.1 आदि।।

वैदिक विज्ञान में ''गायत्री'' का उत्पत्ति स्थल मुख कहा गया हैः ''मुखं गायत्री।।'' ताण्डय ब्राह्मण।। ''त्रायन्ती गायतः सर्वान् गायत्री।। अहिर्बुध्न्य संहिता 3.16।।'' ''गायत्रीमेवैतदर्वाचीं च पराचीं च युनक्ति। पराच्यह देवेभ्यो यज्ञं वहत्यर्वाची मनुष्यानवति।। शतपथ ब्राह्मण 1.4.1.4।।'' जैमिनीयोपनिषत् (2.3.3.4, 5) में ''एति प्रेति'' को ''प्राण– अपान'' कहा गया है। एति अर्थात् अपानिति पर लोक के लिये और प्रेति –प्राणिति इस लोक के लिये है।

प्रत्येति वाग्इति.......तद् यत् प्रेति तत् प्राणस्तदयं लोकस्तदिमं लोकमस्मिंल्लोक आभजति एत्यपान–स्तदसौ लोकस्तदमुंलोकम–मुष्मिंल्लोक आभजति।।जैमिनीयोपनिषत् 2.3.3.4, 5।।

तैत्तिरीय संहिता (3.3.3.2) के अनुसार गायत्री छन्द अवस्था में मनुष्य आभ्यन्तरवर्ती सोम ''उशिक'' रूपवाला होता है। ''उशिक् त्वं देव सोम गायत्रेण छन्दसा..।।'' तैत्तिरीय संहिता 3.3.3.2।। दूसरे शब्दों में मनुष्य में अभ्युदय की उत्कृष्ट कामना होती है। वह सबका कमनीय होता है : ''उशिक् वष्टेः कान्तिकर्मणः।।'' ''गायत्री छन्द का प्रभाव नाभि के नीचे तक'' होता है।

जानुदघ्नं चिन्वीत चिन्वानो गायत्रियैवेमं लोकमभ्यारोहति नाभिदघ्नं चिन्वीत द्वितीय चिन्वान–स्त्रिष्टुभैवान्तरिक्षमभ्यारोहति ग्रीवदघ्नं चिन्वीत तृतीयं चिन्वानो जगत्यैवामुं लोकमभ्यारोहति।।

।।तैत्तिरीय संहिता 5.6.8।।

इस प्रकार गायत्री मुख से उत्पन्न हो कर नीचे नाभि एवं जानु तक अंगों पर अपना प्रभाव क्षेत्र बनाती है।

''त्रिष्टुभ्'' छन्द का प्रभाव क्षेत्र ''ग्रीवा से नाभि तक का है।'' गायत्री का उपप्रधान एवं स्थिति स्थान देह में आगे की तरफ है। त्रिष्टुभ् का दक्षिण पार्श्व से होकर शरीर के मध्य भाग में है। त्रिष्टुभ्के क्षेत्र में पहुँचकर यही गायत्री सोम वशी गुण हो जाता है। सोम में सभी को वशीकृत करने की अद्‌भुत दिव्य शक्ति होती है। यह जागृत होना स्वाभाविक है।

''जगतीशिर से लेकर सुषुम्ना तक और पृष्ठ भाग में चला जाता है।'' शतपथ ब्राह्मण के अनुसार छन्दोबद्ध वेद यज्ञ परक है : सैषात्रयी विद्या यज्ञः।।1.1.4.3।।

''गायत्री'' ब्रह्मविद–साधक–ज्ञानी में ''ब्रह्मवर्चस् तेज'' उत्पन्न करता है। ''त्रिष्टुभ् ओज उत्पन्न'' करता है। ''ओजो वा इन्द्रियं वीर्यं त्रिष्टुबोजस्वीन्द्रियवान् वीर्यवान् भवति।।'' ऐतरेय ब्राह्मण 1.5।। ''इन्द्रियं वै वीर्यं त्रिष्टुप्।।'' तैत्तिरीय ब्राह्मण 1.7.6.8।। ''ब्रह्म गायत्री क्षत्रं त्रिष्टुभ्।।'' शतपथ ब्राह्मण 1.3.5.5।।त्रिष्टुभ् छन्द के एकादश अक्षर 11 रुद्रों को प्रदर्शित करते हैं। ''एकादशरुद्रा एकादशाक्षरा त्रिष्टुभ्।।'' तैत्तिरीय संहिता 3.4.9.7।। अतः गायत्री में ब्रह्म तेज और त्रिष्टुभ् में ओज एवं इन्द्रिय शक्ति है। अग्नि के समिन्धन में मन एवं प्राणादि आन्तरिक शक्तियाँ समिधा रूप लेती हैं। ब्रह्मशक्ति द्रविण रूपा होती है। गायत्री छन्द रक्षार्थ है। मन एवं प्राणादि आन्तरिक शक्तियों की समिधाएँ प्रज्ज्वलित होकर उग्र रूप धारण करती हैं। अग्नि को समृद्ध एवं प्रदीप्त करती है। उस समय ''त्रिष्टुभ् छन्द'' रक्षा करता है। क्षत्रशक्ति द्रविण बनती है।

समिधमातिष्ठ गायत्री त्वा छन्दसामवतु .........।

ब्रह्मद्रविणम् उग्रामातिष्ठ त्रिष्टुप् त्वा छन्दसामवतु......क्षत्र द्रविणम्।।

।।तैत्तिरीय संहिता 1.8.13.1।।

"गायत्री छन्द–स्थूल शरीर, उदर, उपस्थ एवं प्राण से सम्बन्धित है।" यह प्रमुख रूप से अग्नि देवता का स्वरूप है। "त्रिष्टुभ् छन्द का सम्बन्ध हृदय, मन एवं सूक्ष्म शरीर से है। इन्द्र व आत्मा देवता है।" गायत्री रूपी श्येन अंगों को तीक्ष्ण करता हुआ ऊर्ध्वगति करता है। वहीं त्रिष्टुभ् अथवा सुपर्ण अंगों का पालन पोषण करता हुआ उडान भरता है।

"जगती" छन्द में विष्णु का तृतीय पद सम्पन्न होता है। "यह पग ग्रीवा से मस्तिष्क में प्रवेश का है।" "ग्रीवदध्नं चिन्वीत तृतीयं चिन्वानो जगत्यैवामुं लोकमभ्यारोहति।।" तैत्तिरीय संहिता 5.6.8।। "जगती छन्द आदित्यों का है।" मस्तिष्क में द्वादश आदित्यों का निवास है। आदित्य शरीरस्थ प्राणों का देवता है। आदित्य परम ज्योति है। यह जगती छन्द है। आदित्यों का स्थान शिर के पीछे से सुषुम्ना नाड़ी द्वारा मूलाधार तक जाता है। वैदिक विज्ञान में जगती छन्द–द्युलोक (मस्तिष्क), त्रिष्टुभ् छन्द–शरीर का मध्य भाग (धड़, सीना) एवं कटिप्रदेश, अनूक है। "जगती प्रतीचीदिक्।।" शतपथ ब्राह्मण 8.3.1.12।। "आदित्यास्त्वा पश्चादभिसिंचन्तु जागतेन छन्दसा।।" तैत्तिरीय ब्राह्मण 2.7.15.5।।

जगती क्षिप्रगतिवाला छन्द है। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार ऊर्ध्व से नीचे की ओर प्राणों की गति होना जगती रूप है। प्राणों की अर्वाङ्. गति शरीर के नियमन एवं पोषण के लिये होती है। "योऽमवाङ्.प्राण एष जगती।।" शतपथ ब्राह्मण 10.3.1.1।। शतपथ ब्राह्मणानुसार जगती छन्द आदित्यनामक प्राणों का है। इस आदित्य अवस्था में प्राण सर्वोत्कृष्ट और सर्वज्ञान सम्पन्न होता है। मस्तिष्क की द्वादश नाड़ियों में दिव्य शक्ति के प्रादुर्भाव से वे आदित्य रूप लेती हैं। निरुक्त (7.3.9) में जगती की व्याख्या की गई है। सुप्रसिद्ध व्याख्याकार दुर्गाचार्य ने इसकी अद्भुत व्याख्या की है। "जगती सम्बन्धी गतियाँ जलतरंग के समान होती हैं। शरीर में रुधिर की गति स्पष्ट रूप से जलतरंग के समान प्रतीत होती है। परन्तु अन्य चेतना सम्बन्धी गतियाँ ऊर्मिवत् होती है।

जगती गततमं छन्दो जलचरगति र्वा
जल्गल्यमानोऽसृजदिति च ब्राह्मणम्।।निरुक्त 7.3.9।।ऊँ।।

# रुद्र का त्रिपुर भेदन : विष्णु भूमिका

तैत्तिरीय संहिता (6.2.3) में वृत्तान्त आता है कि असुरों की तीनों लोकों में लगभग अभेद्य तीन पुरियाँ रही। ये पृथिवी पर लोहमयी, अन्तरिक्ष में रजतमयी एवं द्युलोक में स्वर्णमयी थी। सभी देवता असुरों की इन पुरियों को विजित करने में असफल रहे। देवों ने दैत्यों की पुरियों के संहार के लिए महातेजस्वी बाण का निर्माण किया। "बाण में अग्नि को अनीक (मध्य), सोम को शल्य, वरुण को पर्णानि (नीचला भाग) और विष्णु को तेजन (अग्र मारक भाग) बनाया।।ऐतरेय ब्राह्मण 1.25।।

इषुं वा एतां देवाः समस्कुर्वत यदुपसदस्तस्या अग्निरनीकमासीत् सोमः शल्यो विष्णुस्तेजनं वरुणः पर्णानि तामाज्यधन्वानो व्यसृजस्तया पुरो भिदन्त आयन्।। ऐतरेय ब्राह्मण 1.25।।

अजेय बाण निर्माण के बाद देवताओं के सामने विकट समस्या रही कि इसे छोड़ने में परमसामर्थ्यवान् देवता कौन है? अन्त में देवताओं ने रुद्र से इस महान् अस्त्र को छोड़कर त्रिपुर विध्वंस की प्रार्थना की। इस पर "रुद्र ने पशुओं का अधिपति बनने,देवों में महान् देव अर्थात् महादेव होने आदि" का वर मांगा। रुद्र ने अपने महान धनुष्य की प्रत्यंचा खींचकर बाण छोड़ा और त्रिपुर संहार किया।

इस तरह विष्णु ने त्रिपुर भेदन में अहम् भूमिका का निर्वहन किया। वैसे कात्यायन श्रौत सूत्र में विष्णु के दिग्विक्रमण–चतुर्थक्रमण का उल्लेख आता है। "अक्रमश्चतुर्थे।।" कात्यायन श्रौत सूत्र 16.5.12।। वास्तव में दिग्विक्रमण में दिशाओं का वीक्षण है, पद प्रक्षेप नहीं है।

अथर्ववेद के दशम काण्ड के पँचम सूक्त की 25–35 ऋचाओं का विषय विष्णु है। इन ऋचाओं में विष्णु के पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्युलोक, दिक्, ऋक्, यज्ञ, ओषधी, मन, आपः, प्राण, यज्ञ, वायु, कृषि आदि के क्रमण का वर्णन मिलता है।

दिक्संशितो मनस्तेजः।।10.5.28.1।।

विष्णु का चतुर्थ क्रमण दिशाओं से तीक्ष्णीकृत होता है अथवा तीक्ष्ण करता है और "मन तेजस्वी" होता है। वास्तव में यह दिशाओं का दर्शन एवं वीक्षण है। "अध्यात्मिक रूप से मानवीय मन इन्द्रियों द्वारा विषयों में जाता है। यह ही दिशाओं में जाना है।" यह विषयासक्ति क्षीणता का मार्ग है। यह मन

के तेजस्वी निर्मित होने में बाधक है। मन को महातेजस्वी करने के लिये आवश्यक है कि मन विषयों का वीक्षण करे, किन्तु उनमें नहीं जावे।

यह ऋचाओं–दिशाओं को तीक्ष्णीकृत कर साम को तेजस्वी बनाता है। दिशाओं एवं ऋचाओं के सम्यक् स्वाध्याय से तीक्ष्णता उत्पन्न होती है। उन ऋचाओं पर सोम को आरूढ कर वेद विज्ञान का मार्ग प्रशस्त होता है। ''ऋक् संशितः सामतेजाः।।'' अथर्ववेद 10.5.30।। इसी सूक्त में आगे कहा है कि यज्ञों को तीक्ष्ण कर ब्रह्मतेज धारण करना होता है। यज्ञ द्वारा ब्राह्मी तनु को उत्पन्न किया जाता है। ''यज्ञसंशितो ब्रह्मतेजाः।।'' अथर्ववेद 10.5. 31।।ॐ।।

# विष्णु के तीन पद : यजुर्वेद
## विष्णु द्वारा अग्नि, वायु, सूर्य में स्थापना!

सर्वव्यापक विष्णु के तीन पदों को महर्षि याज्ञवल्क्य ने यजुर्वेद में नवीन रूप में प्रस्तुत किया है। यजुर्वेद के पाँचवे अध्याय की कण्डिका अठारह के मन्त्र में कहा है कि सर्वव्यापी विष्णु के किन–किन कर्मों को कहें? अर्थात् परमात्मा की स्तुति क्या करें? उसकी महिमा असीम है, अपार है। उस परमात्मा ने पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोकादि स्थान अथवा सम्पूर्ण पार्थिव परमाणु तक निर्माण किये एवं समस्त अणु–परमाणु तक गणित किया। वह ''सर्वव्यापक विष्णु तीन लोकों में अग्नि–वायु–सूर्य रूप से तीन पद धारण करता है।'' वह उरुगमन वाला, वेदों द्वारा अनेक अर्थों में उपदेश करनेवाला एवं महात्माओं से स्तुति प्राप्त है। उसने देवताओं के स्थानरूप द्युलोक को स्तंभित किया है।

इसका भावार्थ है कि सर्वत्र व्यापक विष्णु ने परमाणुओं से सकल जगत् का निर्माण किया है। साथ ही अन्तरिक्ष एवं द्युलोक को ऊपर भाग में स्थापित किया है। ''(विष्णु ने) अग्नि, वायु एवं सूर्य को त्रिलोक में स्थापित किया है (ये विष्णु के तीन पद हैं।)।'' तीन लोक में जो अग्नि, वायु एवं सूर्य की स्तुति से स्तुति को प्राप्त होता है, उस विष्णु की अनन्त महिमा है। उसकी स्तुति सभी को करनी उचित है। ऋग्वेद में ''लोका रंजांस्युन्ते'' (2.2.24) इसका प्रमाण है।।5.18।।

विष्णोर्नुकं वीर्याणि प्रवोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि।
यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाणस्त्रेधोरुगायो विष्णवे त्वा।।
।।अध्याय 5.18।।

हे सर्वव्यापी विष्णो! हे परमात्मन्! इस महामण्डल द्युलोक से और भूलोक से एवं महान् विस्तीर्ण अन्तरिक्ष से लाये हुए धन (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) से अपने दोनों हाथ पूर्ण करो। हमें दाहिने एवं वामहस्त से अनेक प्रकार के धन रत्न प्रदान करो। विष्णु देवता की प्रीति के निमित्त इसको रोपता हूँ।।5.19।। इसका भावार्थ यह है कि हे विष्णु! दोनों हाथों से "अपना ज्ञान प्रदान" करने का अनुग्रह करें। "अथाकारचिन्तनं देवतानां पुरुषविधः स्युः।। निरुक्त।।

दिवो वा विष्ण उत वा पृथिव्या महो वा विष्ण
उरोरन्तरिक्षात्। उभा हि हस्ता वसुना पृणस्वा
प्रयच्छ दक्षिणादोत सव्याद्विष्णवे त्वा।। 5.19।।

विष्णु से चराचर जगत् भयभीत होता है। वह पृथिवी पर मत्स्यादि रूप से विचरनेवाला है (यह मत्स्यावतार का बीजारोपण है।)। यह गिरि देववाणी है। वह "अन्तर्यामी रूप से देह में स्थित होनेवाला है। कल्याणप्रद, शुभकर रूप में पर्वत पर स्थित है। विष्णु पर्वत में स्थित कुत्सिताचारी प्राणीवध से जीनेवाले भयंकर सिंह के समान है (यहाँ से नृसिंह अवतार की अवधारणा ली गई।)। सर्वव्यापी विष्णु साधारण वीर कर्म से स्तुति को प्राप्त होता है।" उस विष्णु के महान् तीन पद प्रक्षेप स्थानवाले लोकों में सम्पूर्ण प्राणिजात निवास करते हैं।।5.20।।

इस सर्वत्रव्याप्त विष्णु देवता के विक्रम स्थान "भूरादि पादत्रय" हैं। यह विष्णु समस्त चराचर में वास करता है। इसप्रभाव से विष्णु पृथिवीचर गिरि गुहा शायी भयानक सिंह के समान विश्व में सभी से स्तुति को प्राप्त है। जैसे गिरिशायी सिंह समस्त मृगों (वन्य जीवों) से पूज्य है एवं सबका राजा है। इसी प्रकार परमात्मा विष्णु भी समूचे जीवों का अधिपति एवं पूज्य है। उनका शासन अनिवार्य है।।5.20।।

प्र तद्विष्णुः स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः।
यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा।।5.20।।

(यजुर्वेद की इस ऋचा का विस्तार ही पुरागाथाओं में विष्णु का मत्स्य एवं नृसिंह अवतार है।)

हे दर्भमालाधारवंश! आप यज्ञ रूप विष्णु के ललाटस्थानीय हो। उच्छ्राशायी ललाट के प्रान्तों को स्पर्श करें। हे रेराटी अर्धवृत्ताकार तिर्यग्वंश

आप दोनों यज्ञ रूप विष्णु के ओष्ठसन्धिरूप होते हो। अध्वर्यु, सूये में सुतली पिरोकर उससे रराटी के चारों थूणद्वार शाखाओं को सिये। हे बृहत्सूची! आप यज्ञीय मण्डप की सूची हो।।5.21।। इसका आशय है कि हे हविर्धान! आप विष्णु देवतावाले होने से विष्णुरूप हो। इस कारण सर्वव्यापक परमात्मा विष्णु की प्रीति के निमित्त आपका स्पर्श करता हूँ, परमात्मा की सत्ता से दृढ़ रहो। ''यह सम्पूर्ण जगत् विष्णु परमेश्वर के प्रकाश से प्रगट होकर प्रकाशित होता है।'' यज्ञानुष्ठान के लिये उसी का आश्रय लेते हैं। ''विष्णुरूप से भावना है।'' ''विष्णु स्थिरत्व है।।''5.21।।

विष्णोर राटमसि वीष्णोः श्नप्त्रे स्थो विष्णोः।
स्यूरसि विष्णुध्रुर्वोऽसि वैष्णवमसि विष्णवे त्वा।। 5.21।।

हे स्तोतर! राक्षसों को मारने वाली कृत्यारूप अस्थि केशादि को विनष्ट करनेवाली और विष्णु सम्बन्धी स्तुति का उच्चारण करो। हम उस कृत्याविशेष को खोदकर फेंक देते हैं, जिसे हमारे शत्रु ने अथवा हमारे अमात्य ने गाड़ा है। मन्त्र पढ़कर दक्षिण सकट के नीचे खोदे गए प्रथम गर्त को जल में धोए और प्राप्त अस्थि केशादि को बाहर फेंक दें। हम उस कृत्या पदार्थ को खोदकर फेंकते हैं, जिसे हमारे समान अथवा असमान शत्रु ने गाड़ा है। द्वितीय गर्त को साफ करते हैं। यह हम उस कृत्याविशेष अस्थि केशादि को खोदकर फेंकते हैं, जिसे हमारे सम्बन्धी अथवा असम्बन्धी ने गाड़ा है। तृतीय, यह हम उस कृत्याविशेष अस्थि केशादि को खोदकर फेंकते हैं, जिसे हमारे सहोत्पन्न अथवा असहोपन्न ने गाड़ा है।।5.23।।

हमारे अहित चेष्टा से शत्रुगण ने जिस–जिस स्थल में कृत्या स्थापित की है, वह सबही वलगरूप (कृत्याम्) इस अस्थि केशादि शत्रुगणों के कृत्या सहित निकालकर बाहर फेंकता हूँ। ''शत्रुगण शून्य मनोरथ हों''।।5.23।। इसकी गाथा यह है कि एक समय राक्षस इन्द्र से पराजित हुए। उन्होंने मारणादि अभिचार भूमि में गाड़े। उनसे इन्द्र पीड़ित हुआ। देवताओं ने यज्ञ कर गर्त में से अभिचार के अस्थि केशादि निकाले। जिससे राक्षसगण के मनोरथ विफल हुए। अर्थात् ''यज्ञ (विष्णु) अभिचार नाशक है।''

रक्षोहणं वलगहनं वैष्णवीमिदमहं तं वलगमुत्किरामि
यं ये निष्टयो यममात्यो निचखानेदमहं तं
वलगमुत्किरामि यं मे समानो यमसमानो
निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सबन्धुर्यमसबन्धु–
र्निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि
यं मे सजातो यमसजातो निचखानोत्कृत्यां किरामि।।5.23।।

यजुर्वेद के पन्द्रहवें अध्याय की पाँचवी ऋचा में "चार विष्णु पदों" का उल्लेख मिलता है। हे प्रथम पादविन्यास! आप विष्णु यज्ञाग्नि का शत्रुघाती क्रम हो। इस कारण "गायत्री" छन्द को अनुग्रह कर स्वीकार करो। फिर भूदेवता रूप इस "भूमि के प्रदेश" को विशेषकर प्राप्त हो। अर्थात् आप गायत्री छन्द के प्रभाव से इस भूलोक में प्राप्त हो, आपके प्रभाव से सभी शत्रु नष्ट हों : "स यः स विष्णुर्यज्ञः स। सः यः सः यज्ञोऽयमेव स योयम–ग्निरुखायाम्" इतिश्रुतेः। इससे यहाँ "विष्णु शब्द से उखा अग्नि ग्रहण है।"

हे द्वितीय पादविन्यास! आप उखाग्नि के पापनाशक क्रम हो। "त्रिष्टुभ् छन्द" को अनुग्रह कर स्वीकार करो। उसके पश्चात् "अन्तरिक्ष स्थान" को प्राप्त करो। अर्थात् त्रिष्टुभ् छन्द पर आरोहण करके अन्तरिक्ष लोक में व्याप्त हो। आपके प्रभाव से प्राणघातक दस्युदल नष्ट हों।

हे तृतीय पादविन्यास! आप उखाग्नि के क्रम से धन लेकर नहीं देनवालों के नाशक हो। आप "जगती छन्द" का आरोहण करो। "द्युलोक" गमन के पीछे स्थान को प्राप्त हो। अर्थात् जगती छन्द में आरोहण करके द्युलोक प्राप्त हो। आपके प्रभाव से "आत्मवंचक कृपण" नष्ट हों।

हे चतुर्थ पादविन्यास! आप उखाग्नि के क्रम में शत्रुता करनेवालों के हन्ता हो। आप "अनुष्टुभ्" छन्द पर आरोहण करके "तुरीय लोक" में व्याप्त हो। अर्थात् आप अनुष्टुभ् छन्द पर आरोहण करके तुरीय लोक को प्राप्त करो, आपके प्रभाव से दुर्जन नष्ट हों। मन्त्रार्थ है कि हे अग्निरूपा विष्णु! आप समस्त दिशा विदिशाओं में परिव्याप्त हो एवं अरिहन्त हो।।12.5।। (इन चारों छन्दों की व्याख्या की जा चुकी है।)

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा गायत्रं छन्द आरोह
पृथिवीमनु विक्रमस्व विष्णोः क्रमोऽस्यभिमातिहा
त्रैष्टुभं छन्द आरोहन्तरिक्षमनु विक्रमस्व विष्णोः
क्रमोऽस्यरातीयतो हन्ता जागतं छन्द आरोह
दिवमनु विक्रमस्व विष्णोः क्रमोऽसि शत्रूयतो
हन्तानुष्टुभं छन्द आरोह दिशोऽनु विक्रमस्व।।12.5।।

हे ऋत्विजो! यज्ञ के अधिष्ठातृ विष्णु देवता के सृष्टि संहारादि चरित्रों को देखो। जिन कर्मों–व्रतों से आपके लौकिक वैदिक कर्मों का निर्माण किया है, वह विष्णु इन्द्र के वृत्र वधादि कर्म में अनुरूप मित्र है। हे ऋत्विग्गणों! यह दृश्यमान समस्त पदार्थ ही सर्वत्र व्याप्त विष्णु देवता के कार्य्यकौशल की अपूर्व परीक्षा देते हैं। इनके कार्य के प्रभाव से हमारी यह कार्यजाति स्वतः ही आबद्ध हुई है। "देदीप्यमान" विष्णु इस समस्त पदार्थ के सखा हैं। अथवा यज्ञरूप

विष्णु के कार्य देखो, जिसके आधान से सोमादि कर्म अपने में बद्ध किये हैं। जिस व्रत (नियम) में अग्नि, वायु एवं सूर्य को निज–निज कर्म में बद्ध किया है।।6.4।।

विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्यः सखा।। 6.4।।

वेदान्त पारगामी विद्वान् सर्वव्यापी विष्णु के उस मोक्षस्वरूप परमपद को हमेशा ही सर्वत्र देखते हैं, जो निरावरण आकाश में चक्षु के समान व्याप्त है। अथवा आकाश में चक्षुरूप आदित्यमण्डल का विस्तार किया है। ''चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्य।।'' अथर्ववेद।। ''तच्चक्षुर्देवाहितम्'' ।।ऋग्वेद 1.2.7।।

तद्विष्णो परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम्।। 6.5।।ऊँ।।

## वैष्णवो वामनः महारहस्य!

वेद में ''वामन'' अत्यन्त रहस्यपूर्ण शब्द है। यजुर्वेद के सर्वाधिक चर्चित ''अश्वमेध यज्ञ'' (अध्याय 22 से 25) में वामन शब्द आया है।

वैष्णवो वामनः।।यजुर्वेद 24.1।।

''वैष्णवो वामनः'' के अभिप्राय जानने के लिये वैदिक संस्कृत के शब्दों का अभिप्राय जानना आवश्यक है। वामन का शाब्दिक अर्थ–नम्र, विनत, ह्रस्व, छलवामनम्, दक्षिणदिग्गज, अनायतः, अतिलघु, अनुच्चः, खर्व्वः, इन्द्र का भ्राता, अंकोट वृक्ष आदि है। वामन–वामयतीतिः वम + णिच् + ल्युः। वामयति वमति वा मदमिति। इसी क्रम में वेद में ''अश्व'' शब्द के अनेक अर्थ हैं। अश्व का तात्पर्य ब्रह्म, सूर्य, अग्नि, काल, शक्ति, गति, सप्त संख्या आदि है। सूर्य देवता ने महर्षि याज्ञवल्क्य को यजुर्वेद की शिक्षा ''अश्व के शिर'' से दी। वैदिक ऋषि दधीचि ने वैदिक देव चिकित्सक अश्विनौ को गुप्त मधुविद्या अश्व का शिर प्रत्यारोपण करवा कर ही प्रदान की। ''वाजिन्'' का अर्थ अश्व है। इस प्रकार यजुर्वेद की वाजसनेयी शाखा प्रस्तुत हुई। दूसरा मेध शब्द की उत्पत्ति मेधा से हुआ है। यह प्रज्ञा, धारणाशक्ति, पवित्र बनाना, शुद्ध करना, सत्कार करना, पूजा करना, यज्ञ, अर्पण, सत्व, रस, सार आदि है। वैदिक विज्ञान में मेध का अर्थ संततिकरण, संवर्धन, अभिवृद्धि भी है। इस प्रकार अश्वमेध का

अध्यात्मपरक आशय राष्ट्रवृद्धि, काल संवर्धन—काल नियन्त्रण, ब्रह्म प्रज्ञा प्राप्ति है।

इस परिदृश्य में "महर्षि याज्ञवल्क्य वैष्णवो वामनः से सर्वव्यापक सामर्थ्यवान् पद" के लिये अति उत्तम वीर पुरुष की नियुक्ति का संदेश दे रहे हैं। यजुर्वेद के चतुर्थोध्याय की पहली ऋचा का गूढ़ अध्यात्मिक आशय है कि उत्तम वीरों को योग्य स्थान में राष्ट्र रक्षा के लिये रखना है। वेदज्ञ श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर एवं गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में रहे प्रोफेसर भारत भूषण विद्यालंकार ने इसकी पुष्टि की है। यद्यपि श्रुति में कहा गया है कि काल अश्व की भाँति गतिमान है और ब्रह्मविद उसके नियन्ता हैं। "वामन" और अश्वमेध को लेकर विभ्रम पश्चिमी वैदिक विद्वानों की देन है। प्रकारान्तर में पश्चिमी विद्वानों ने वाजसनेयी माध्यन्दिन शुक्ल यजुर्वेद की व्याख्या में वैष्णवो वामनः का अर्थ सर्वव्यापक सर्वसामर्थ्यवान् के स्थान पर "विष्णु को बौना पशु" कहा है।

अश्वमेध यज्ञ प्रकरण (अध्याय 22, ऋचा 20) में कहा है : "विष्णवे स्वाहा विष्णवे निभूयपाय स्वाहां विष्णवे शिपिविष्टाय स्वाहा।। 22.20।।" यह आहुति सर्वत्र व्यापक विष्णु के लिये है। निरंतर रक्षित हो, दूसरों की भी रक्षा करनेवाले विष्णु के लिये आहुति है। अन्तर्यामी रूप से प्रविष्ट विष्णु के लिये यह आहुति है, स्वीकार करो।। यजुर्वेद 22.20।। वहीं 23वें अध्याय की 49वीं ऋचा में "येषु विष्णुस्त्रिषु पदेष्वेष्टस्तेषु विश्वं भुवनमा विवेशा3।।" हे देवताओं के मित्र! ज्ञानलाभ के लिये आपसे पूछता हूँ, यहाँ यदि आप "मन" से जानते हो तो कहो, "व्यापक परमात्मा विष्णु जिन तीन स्थानों में पूज्य हुआ, उनमें सम्पूर्ण संसार प्रविष्ट हुआ है क्या?" यजुर्वेद 23.49।।

"अपि तेषु त्रिषु पदेष्वस्मि येषु विश्वं भुवनमा विवेश।सद्य पर्येमि पृथिवीमुत द्यामकेनांगेन दिवो अस्य पृष्ठम्"।।यजुर्वेद 23.50।। मैं विष्णु परमेश्वर, द्यौ, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी में व्याप्ता हूँ। जिनमें समस्त सृष्टि रही है। मैं पृथिवी को बहुत शीघ्र व्यापता हूँ और द्युलोक को भी व्यापता हूँ। एक अंश अथवा एक अंग से इस तेजोमय सूर्य के भी ऊपर के भाग को व्याप रहा हूँ।। यजुर्वेद 23.50।। इसी अध्याय में कहा है कि "यह वेदी पृथिवी का परम अन्त है। यह यज्ञ समस्त जगत् की नाभि अर्थात् परम आश्रय है।।" यजुर्वेद 23.62।। "इदं वेदिः परो अन्तः पृथिव्या अयं यज्ञो भुवनस्य नाभिः।। यजुर्वेद 23.62।।

"वामना अनड्.वाह आग्नावैष्णवाः" ।।यजुर्वेद 24.8।। अश्वमेध यज्ञ प्रकरण के चौबीसवें अध्याय की आठवी ऋचा में पुनः वामन शब्द का प्रयोग

किया गया है। यहाँ इसका अर्थ इसी अध्याय की अन्य ऋचा से इतर है : "विष्णु विभाग के छोटे अंग के पुरुष एवं गाड़ी खींच कर ले जानेवाले बैल, अग्नि हैं।।" यजुर्वेद 24.8।। इसप्रकार यजुर्वेद के अश्वमेध यज्ञ–राष्ट्र संवर्धन–काल जय यज्ञ प्रकरण में "वामन एवं विष्णु" के शब्द के मायने ही अलग–अलग हैं।

शतपथ ब्राह्मण (1.2.5.1–7) में वामन का नया ही दृष्टान्त सामने आता है। प्रजापति की सन्तानों–देवों एवं असुरों में सदैव प्रतिस्पर्धा बनी रहती थी। एक समय देवता बहुत निर्बल पड़ गये। असुरों ने विचारा की यह पृथिवी (सृष्टि) हमारी ही है। वे सृष्टि को वृषभ चर्म से निर्मित प्रमाणसूत्र के द्वारा नाप कर आपस में विभाजित करने लगे। देवों को यह समाचार वज्रपात की तरह लगा। देवों को कौंधा कि यदि हमें भूलोकादि (सृष्टि) नहीं मिली, तो हम क्या करेंगे? उन्होंने सर्वत्र व्यापक विष्णु को आगे किया। व्यापकतम विष्णु ने मायापूर्वक–छलपूर्वक लघुतम वामन स्वरूप धारण कर यज्ञ के लिये अपना भाग मांगा। ईर्ष्यालु असुरों ने उतना ही भाग देना स्वीकारा, जितना विष्णु लेकर आच्छादित कर सकते थे। देव यज्ञरूपी विष्णु के रहस्य से अवगत रहे। उन्होंने सोचा कि यदि असुरों ने यज्ञ–विष्णु के समान भूमि दे दी तो समझो जगत् भी दे दिया। देवों ने छन्दों से विष्णु–यज्ञ को आच्छादित किया। अग्नि को पूर्व में स्थापित करके यज्ञ एवं स्तवन किया। जिससे उन्होंने सम्पूर्ण पृथिवी प्राप्त कर ली।। शतपथ ब्राह्मण 1.2.5.1–7।। तैत्तिरीय ब्राह्मण (3.2.9.7) के अनुसार मन्त्रों द्वारा अर्चना होने पर विष्णु ने सर्वत्र व्यापक रूप अर्थात् विराट् रूप लिया और इसप्रकार देवों ने सम्पूर्ण पृथिवी प्राप्त कर ली।

देवाश्च वा असुराश्च उभये प्राजापत्याः पस्पृधिरे।
ततो देवा अनुव्यमिवासुः। अथ ह असुरा मेनिरे
अस्माकमेवेदं खलु भुवनमिति। तां होचुः हन्तेमां
पृथिवीं विभजामहै। तां विभज्योपजीवामेति।
तामौक्ष्णैश्चर्मभिः पश्चात् प्रांचो विभजमाना अभीयुः।
तद्वै देवा शश्रुवुः, विभजन्ते ह वा इमामसुराः मेदिनीम्।
प्रेत्, तदेष्यामो यत्रेमामसुरा विभजन्ते।
के ततः स्याम यदस्यै न भजेमहीति।
ते यज्ञमेव विष्णुं पुरस्कृत्येयुः। ते होचुः अनु नो अस्यां पृथिव्यामाभजत।
अस्त्येव नो अप्यस्वां भाग इति। ते हासुरा असूयन्त इवोचुः।
यावदेवैष विष्णुरभिशेते तावद्वो दद्मः इति।
वामनो ह विष्णुरास। तद्वै देवा जिहीडिरे।

महद्वै नो अदुः ये नो यज्ञसम्मितमदु रिति।
ते प्रांच विष्णुं निपाद्य छन्दोभिरभितः पर्यगृह्णन्।
तं छन्दोभिरभितः परिगृह्य अग्निं पुरस्तात् समाधाय तेनार्चन्तः श्राम्यन्तश्चेरुः। तेनमां सर्वां पृथिवीं समविन्दन्तः।।
।।शतपथ ब्राह्मण 1.2.5.7।।

तैत्तिरीय ब्राह्मण (2.1.3) में भी वामन रूपी विष्णु ने समस्त लोकों को जीत लिया। शतपथ ब्राह्मण में विष्णु के त्रिविक्रम और वामन रूप का पृथक्–पृथक् उल्लेख है।

देवासुरा एषु लोकेषु अस्पर्धन्त। स एतं विष्णुर्वामनपश्यत्।
तं स्वायै देवतायै आलभत।
स इमान् लोकान् अभ्यजयत्।। तैत्तिरीय ब्राह्मण 2.1.3।।

तैत्तिरीय संहिता (2.1.5.2) में कहा है कि सम्यक् प्रकार से शरीर के शक्ति स्थानों में अपेक्षित, प्रेरित एवं वस्तृत हुआ वामन ही अन्य उत्पन्नों की प्रतिष्ठा स्थली है। "जब सहस्रों की सेना प्राप्त हो जाये तो सर्वत्र व्यापक विष्णु का आलम्बन करें।" क्योंकि सर्वव्यापक वामन विष्णु पर ही इन सहस्रों की स्थिति है।

यदा सहस्रं पशून प्राप्नुयात् अथ वैष्णवं वामनमालभेतैतस्मिन् वै तत् सहस्रमध्यतिष्ठत् तस्मादेष वामनः समीषितः पशुभ्य एव प्रजातेभ्यः प्रतिष्ठां दधाति।। तैत्तिरीय संहिता 2.1.5.2।।

तैत्तिरीय संहिता (2.1.8.3) में कहा है कि जिसका यज्ञ (शरीर यज्ञ) उच्छिन्न हो जाये तो वह "विष्णु सम्बन्धी वामन" का आलम्भन करे। "विष्णु यज्ञ" है। अतः उच्छिन्न यज्ञ वाला स्वभागधेय को लेकर विष्णु के पास पहुँचकर उसे वह समर्पित करे। इस प्रकार "वैष्णव यज्ञ" की प्राप्ति होगी। वह "यज्ञ प्रारम्भ में वामन रूप होगा।" परन्तु शनैः–शनैः वह प्रवृद्ध होता जायेगा। मूलतः यह ही समूची ऊर्जा शक्ति–तेज–ओज के ऊर्ध्वारोहण की प्रक्रियाएँ है। शरीर के शक्ति केन्द्रों में ऊर्जा शक्ति नहीं पहुँचने पर वैष्णव यज्ञ का विनाश होता है। यज्ञ उपनत नहीं होता। ऊर्जा शक्ति के ऊर्ध्वारोहण से वैष्णव यज्ञ को वह भाग प्राप्त होता है, जिससे शरीर की शक्तियाँ सुचारु रूप से कार्य करने लगती हैं।

वैष्णवं वामनमालभेत यं यज्ञो नोपनमेत्
विष्णु वै यज्ञो विष्णुमेव स्वेन भागधेयेनोपधावति
स एवास्मै यज्ञं प्रयच्छत्युपैनं यज्ञो नमति
वामनो भवति वैष्णवो ह्यैष देवतया समृध्द्ये।।

।।तैत्तिरीय संहिता 2.1.8.3।।

आचार्य यास्क "शिपि" का अर्थ बाल–रश्मि मानते हैं (शी + क्विप्, शी + पा + का। प्रकाश की किरण)। उन बाल–रश्मियों से आविष्ट होने से यह "शिपिविष्ट" है। अर्थात् शिशु रूप–लघुतम रूप–सूक्ष्मतम रूप है, जिसको दूसरे शब्दों में "वामन" कह सकते हैं। हृदय गुहा में स्थित बाल–रश्मियों से आवेष्टित शिपिविष्ट विष्णु का दर्शन करना पर्याप्त नहीं है, अपितु शत्रुओं के संहारक उग्र भयंकर, दुर्धर्ष योद्धा एवं समस्त ब्रह्माण्ड में व्याप्त (विष्लृ व्याप्तौ) होकर कार्य करते रूप का साक्षात्कार आवश्यक है। ऋग्वेद (7.100.7) में विष्णु के शिपिविष्ट रूप को प्रबुद्ध करने की आवश्यकता कही गई है। जिससे स्पष्ट है कि शिपिविष्ट ही वामन है। हे विष्णु! मैं मुख से आपके लिये वषट् क्रिया करता हूँ। हे शिपिविष्ट! वषट् द्वारा प्रदत्त हवि का आप सेवन करें, जिससे कि आप स्तुति रूप में मेरी वाणियाँ प्रवृद्ध करें।

ताण्डय ब्राह्मण (18.7.13) में कहा है कि "शिपिविष्ट" नामक ऋचाओं में बृहत् साम होता है। अर्थात् यह साम द्युलोक सम्बन्धी उत्तम स्थान है। क्योंकि स्वर्गलोक अर्थात् मस्तिष्क में आरोहण कर "बौद्धिक सूर्य" के क्षेत्र में अतिक्रान्त कर जाता है। ब्रघ्न आदित्य शरीर में मस्तिष्क के ज्ञान केन्द्रों में व्याप्त रश्मियों वाला बुद्धि सूर्य है, जहाँ शिशु रूप शिपिविष्ट नामक रेतस् ऊर्ध्वारोहण द्वारा "विष्णु रूप" धारण कर पहुँचता है।

विष्णोः शिपिविष्टवतीषु बृहदुत्तमं भवति
स्वर्गमेव तल्लोकं रूढ्वा ब्रघ्नस्य विष्टपमभ्यतिक्रामति।।

।।ताण्डय ब्राह्मण 18.7.13।।

शतपथ ब्राह्मण में यजुर्वेदीय के 'वैष्णवो वामन" (24.1) की बहुत ही सुन्दर व्याख्या मिलती है। स्मरण रहे कि ब्रह्म को सूक्ष्म से सूक्ष्मतम (परमाणु) (अणोरणीयान्) कहते हैं। यह "अणोरणीयान् ही वामन" है। वहीं "ब्रह्म को महान् से महत्तर (महतो महीयान्)" कहते हैं। अतः सूक्ष्मतम को "वामन" और "विराट् को वैष्णव (विष्णु से उत्पन्न)" कहते हैं। विराट् रूप स्थूल रूप है। ब्रह्माण्ड और पिण्ड में यही प्रक्रिया नियम काम कर रहे हैं। इस परिप्रेक्ष्य में शतपथ ब्राह्मण कहता है कि पहिले विष्णु वामन रूप में रहे। उसी का विस्तार ब्रह्माण्ड है। "वामनो ह विष्णुरास।।" शतपथ ब्राह्मण 1.2.5.5।। "स हि वैष्णवो यद् वामनः।।" शतपथ ब्राह्मण 5.2.5.4।।

अध्यात्म परक रूप से "वामन अणिमा" है। "अणिमा के व्याप्त रूप को भूमन् कहते हैं।" वैज्ञानिक रूप से वामन अणु में जो नियम एवं विधि कार्य कर रहे हैं, वह विधि एवं नियम ब्रह्माण्ड में कार्य कर रहे हैं। उनतालीस

लाख वर्ष पहिले वैदिक मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने इन ''शाश्वत नियम को ऋत'' कहा। वैदिक मनीषियों ने विष्णु को ''महतो महीयान्'' एवं ''अणोरणीयान्'' कहा।।ॐ।।

## अथर्ववेद

# यज्ञ सर्वस्व समर्पण!

## मानस यज्ञ सर्वश्रेष्ठ

वैदिक विज्ञान में ''यज्ञ को विष्णु'' कहा गया है। अथर्ववेद के ''यज्ञ विषयक सूक्त'' वैदिक यज्ञ के गूढ़तम रहस्यों को परत दर परत खोलते हैं। अथर्ववेद के तृतीय काण्ड का दशम सूक्त ''काल का यज्ञ'' विषयक (एकाष्टका) है। इस सूक्त की दशवीं ऋचा ''यज्ञ का कार्य'' स्पष्ट करती है।

''धात्रे विधात्रे समृधे भूतस्य पतये यजे।।'' अथर्ववेद 3.10.10।। इस ऋचानुसार ''यज्ञ धारक, निर्माता एवं भूतों के पालनकर्त्ता के लिये करना है। अपनी आयु इन कार्यों के कर्त्ता के लिये समर्पित करना है।'' अपनी ''आयु समर्पण आत्मयज्ञ'' का तात्पर्य है : 1. जो प्रजाओं को धारण करता है; 2. जो विश्वजन की समृद्धि करता है; जो सर्वजन के लिये सुखसाधन का निर्माण करता है और जो सबका (प्राणिमात्र) का पालन करता है, उसके लिये आत्म समर्पण। ''प्रजाहित (प्राणिमात्र) के इतने कार्यों के लिये अपनी आयु का विनियोग यज्ञ है।'' ''इसप्रकार आत्मयज्ञ करने वाले लोकोत्तर दिव्य पुरुष सर्वत्र पूजनीय होते हैं।''

इसी सूक्त की नवम–दशम ऋचा में ''काल का यज्ञ'' परिभाषित किया है। ''ऋतून्यज ऋतुपती–नार्तवानुत हायनान्। समाः संवत्सरान्मासा–न्भूतस्य पतये यज्ञः।।9।। ऋतुम्यष्ट्वार्तभ्यो माद्यभः संवत्सरेभ्यः। धात्रे विधात्रे समृधे भूतस्य पतये यजे।। अथर्ववेद 3.10.9,10।। इन ऋचाओं में काल के अवयवों का नामनिर्देश करके उन कालावयवों के यज्ञ करने के सम्बन्ध में अत्यन्त महत्वपूर्ण उपदेश है। ऋचाओं के शब्दों का अर्थ है : ''मास''–महिना; ''ऋतु'' – दो मास का समय; ''आर्तव काल''–दो ऋतुओं से बननेवाला काल, शीतकाल, उष्ण काल, वर्षा काल; ''अयन''–तीन ऋतुओं का समय वर्ष का अयन होता है; ''समाः–तीस दिनों का एक मास और बारह मासों का एक

समा नाम से प्रसिद्ध है, अर्थात् 360 दिन का एक वर्ष होता है और "संवत्सर" – सौर वर्ष है। सौर वर्ष में 365 दिन होते हैं। मासों के दिनों में न्यूनाधिकता होती है। इसके अतिरिक्त चान्द्रवर्ष भी होता है।

मन्त्रद्रष्टा अथर्वा ऋषि का यहाँ आशय है कि "मैं अपनी आयु का काल, वह समस्त सभी भूतों के पालन करनेवाले परमेष्ठी के लिये समर्पित करता हूँ, अर्थात् मैं आयु का यज्ञ करता हूँ।" "अपनी आयु का विनियोग लोककल्याण, लोकसंग्रह, परमार्थ के नाम करना ही आयुष्ययज्ञ है। इस कार्य के लिये अपना तन, मन, धन–सर्वस्व अर्पण करना आत्मयज्ञ है।" इस सूक्त की तेरहवीं ऋचा का उपदेश है कि "मनुष्य स्वयं ज्ञान प्राप्त करे और सभी को अपने ज्ञान का प्रकाश देवें (यह सूर्य का अनुसरण करता है)। मनुष्य कलानिधि चन्द्रमा के समान स्वयं कलानिधि–विविध कलाओं में पूर्ण प्रवीणता सम्पादन करके दूसरों को कलाओं–कौशलों का ज्ञान देकर लोक की उन्नति करे। चन्द्रमा आनन्द, शान्ति आदि प्रदाता है। माताएँ अपनी संतानों को इस प्रकार की शिक्षा देकर सर्वांगीण उन्नति करें। "इन्द्रपुत्रे सोमपुत्रे दुहितासि प्रजापतेः। कामानस्माकं पूरय अति गृह्णानि नो हविः।।" अथर्ववेद 3.10.13।।

अथर्ववेद के पाँचवें काण्ड के छब्बीसवें सूक्त की प्रत्येक ऋचा के अन्त में "स्वाहा" शब्द आता है। वैदिक "स्वाहा"शब्द अध्यात्मपरक है। इसका अर्थ व्यापक है। स्वाहा शब्द स्व + आ + हा; सु + आ + व्हे + डा है। यह देवताओं का हविर्दान मन्त्र है। "सुष्ठु आहूवन्ते देवा अनेन इति।" यह प्रार्थना समर्पण है। "स्वाहा" शब्द का अर्थ–अपना करने कहने योग्य जो–जो पदार्थ है, उन सभी का लोककल्याण के लिये समर्पण करना है। यह आत्मशक्ति समर्पण का वास्तविक रीति से यज्ञ का अत्यन्त मुख्य भाग है। इसके बिना कोई यज्ञ निष्पन्न नहीं हो सकता है। यज्ञ में आहुति के समय "स्वाहा न मम" अर्थात् मैंने यह पदार्थ यज्ञ को समर्पित किया है, अब यह मेरा नहीं है, उच्चारण किया जाता है। इसका तात्पर्य "आत्मसमर्पण" का पाठ है।

रुद्र, अग्नि, सविता, इन्द्र, मरुत्, अदिति, विष्णु, भग, त्वष्टा, सोम, अश्विनौ, बृहस्पति आदि समस्त देवता जगत् के यज्ञ में अपना–अपना कार्य कर रहे हैं। दूसरे शब्दों में समस्त वैदिक देवता अपनी–अपनी शक्तियाँ यज्ञ में समर्पण कर रहे हैं। "सृष्टि रचना के लिये देवों ने आत्मसमर्पण किया।" देवताओं के आत्मसमर्पण से प्रेरणा लेकर मनुष्य भी अपनी समूची शक्ति यज्ञ में समर्पित करे। मनुष्य जीवन की सार्थकता यज्ञ द्वारा है। यह स्मरण रहे कि अग्नि उष्णता देता है, सविता दिव्य प्रकाश एवं ज्ञान देता है, इन्द्र चमकता है, मरुत् प्राण देता है, वायु जीवनी शक्ति देता है, देव माता अदिति आधार देती

है, त्वष्टा समस्त पदार्थों का रचयिता है, भग सभी को भाग्यवान् बनाता है, सोम शांति देता है, अश्विनौ दोष निवारण करता है, बृहस्पति ज्ञान देता है, चन्द्रमा आनन्द देता है, आल्हादित करता है, विष्णु सर्वत्र व्यापकर रक्षा करता है, रुद्र अमृत प्रदाता है। अर्थात् एक ही परमेष्ठी इतनी शक्तियों द्वारा सृष्टि यज्ञ सम्पन्न करता है।

यह सबसे महत्वपूर्ण है कि ये समस्त देव ये कार्य (यज्ञ) अपने सुख के लिये नहीं कर रहे हैं। देव गण सम्पूर्ण जगत् की भलाई के लिये आत्मशक्ति समर्पण (यज्ञ) करते हैं। अथर्ववेद के यज्ञ सूक्तों का उपदेश है कि इसी प्रकार मनुष्य भी अपनी तन, मन, धन शक्तियों का यज्ञ लोककल्याण लोकसंग्रह के लिये करे। वह इस आत्मसर्वस्व समर्पण के यज्ञ द्वारा जीवन सफल करे। अथर्ववेद के यज्ञ सूक्तों में प्रमुख हैं : 2.35.1—5; 3.10.1—13; 4. 34.1—8; 5.26.1—12; 5.12.1—11; 7.97.1—8; 7.98.1; 7.99.1; 6.114.1—3; 6.5. 1—3 आदि हैं। अथर्ववेद के (4.34.1—8) सूक्त का विषय ब्रह्मौदनम् है। यह "विष्टारी यज्ञ" वर्णन है। विष्टारी शब्द का अर्थ विस्तार करनेवाला है। इस सूक्त की अन्तिम ऋचा महत्वपूर्ण है। "इममोदनं न दधे ब्राह्मणेषु विष्टारिणं लोकजितं स्वर्गम्।।4.34.8।।" इस विस्तृत लोकों को जीतनेवाले और स्वर्ग देनेवाले अन्न को ज्ञानियों के लिये प्रदान करता हूँ। इसी ऋचा की दूसरी पंक्ति में कहा है कि अन्न ज्ञानियों को दान देने से किसी प्रकार की हानि नहीं होती है। अपनी शक्ति से तृप्ति होने की अवस्था प्राप्ति से मानो समस्त कामनाओं को पूर्ण करनेवाली कामधेनु की प्राप्ति होती है।

अथर्ववेद के दूसरे काण्ड के पैंतीसवे सूक्त की चौथी ऋचा में "घोरा ऋषयो नमो" कहा गया है। यहाँ घोरा का अभिप्राय उच्च, श्रेष्ठ, उन्नत, उच्च चैतन्यप्राप्त है। "ऋषियों के उन्नत होने का रहस्य यह है कि वे असत्य का विचार कभी मन में नहीं लाते हैं और उनकी दृष्टि सत्य से उज्ज्वल हुई है।" इसी सूक्त की अन्तिम पाँचवीं ऋचा में कहा है कि विश्वकर्मा ने आत्मसमर्पण करके सर्वप्रथम सम्पूर्ण जीवों के कल्याण के लिये विश्वरूप महान् यज्ञ की रचना की। इसको देखकर अन्यान्यों ने भी विविध यज्ञ करना प्रारम्भ किया। "इमं यज्ञं विततं विश्वकर्मण देवा यन्तु सुमनस्यमानाः।।2.35.5।।"

यह सूक्त यज्ञ में आत्मसमर्पण का उपदेश दे रहा है। "यज्ञस्य चक्षुः प्रभृर्तिमुखं च वाचा श्रोत्रेण मनसा जुहोमि।।2.35.4।।" मैं अपनी वाणी, कर्ण, मन से यज्ञ के चक्षु, पेट एवं मुख में आत्मसमर्पण करता हूँ। वैदिक अथर्वा ऋषि का उपदेश है कि प्रत्येक मननशील प्राणी यज्ञ में पीछे नहीं हटे, अपितु यज्ञ में आत्मसमर्पण को प्रस्तुत हो। क्योंकि सर्वस्व समर्पण से ही उच्चावस्था

प्राप्त होती है। सूक्त में दीन एवं दुःखी जन की ओर अनुताप की भावना से देखनेवाले को निष्पाप कहा गया है: "यज्ञपतिमृषय एनसाहुर्निर्भक्तं प्रजा अनुतप्यमानम्।। 2.35.2।।"

यज्ञ के अनेक प्रकार हैं : "भूदानयज्ञ, प्राणाग्नियज्ञ, विश्वेदेवयज्ञ, संयमयज्ञ, आत्मसंयमयज्ञ, अपानयज्ञ, कुम्भकयज्ञ, धान्ययज्ञ, पितृयज्ञ, शतरुद्रीययज्ञ, गवेधकयज्ञ राजसूययज्ञ, वाजपेययज्ञ, ब्रह्मविद संवादयज्ञ, जपयज्ञ, द्रव्ययज्ञ, तपोयज्ञ, स्वाध्याय यज्ञ, ब्रह्मयज्ञ, इन्द्रिययज्ञ, कर्मयज्ञ, योगयज्ञ, प्राणयज्ञ, ज्ञानयज्ञ, ओषधीयज्ञ, आत्मयज्ञ–मानसयज्ञ, देवयज्ञ, गोमेधयज्ञ, अश्वमेधयज्ञ, सोमयाग, पुरुषमेध, त्र्यम्बकयज्ञ, शूलगवयाज, विषययज्ञ, अजमेध आदि।।" इन यज्ञों में "सर्वश्रेष्ठ मानस यज्ञ" (स्वाध्याय यज्ञ) है। यज्ञ समर्पण परमेश्वर के लिये करना होता है। परमेश्वर जगत् में ऋत एवं सत्य का पालक (शाश्वत नियम), धर्म की व्यवस्था, सद्जनों का संरक्षण, दुष्टजनों को दण्ड, सर्व पालन–पोषणादि अनन्त कार्य कर रहा है। प्रत्येक यज्ञ में सर्वप्रमुख–श्रेष्ठों का सत्कार, संगतिकरण–संघटन एवं दान (दुर्बलों की सहायता) त्रिविध कार्य करने होते हैं। ये त्रिविध यज्ञ कर्म आत्मसमर्पण और मनःसमर्पण के साथ करने चाहिये।

अथर्ववेद के आत्मयज्ञ सूक्त (7.5.1–5) में स्पष्ट किया है : "अमर्त्येन मनसा हविषा देवान् अजयन्त।।ऋचा 1।।" "अमर मन रूपी हवि से देवों का यजन करते हैं। इस प्रकार "मन एवं आत्मा का समर्पण यज्ञ है।" अर्थात् परमेश्वर को मन एवं आत्म सर्वस्व देने से निजी स्वार्थ के कार्य नहीं होंगे। इसमें "घृतादि हवि समर्पित नहीं होते हैं।" इन्द्राय इदं हविः दत्त न मम।।" अथवा "मानस यज्ञ में घृतादि पदार्थ के स्थान पर मन का समर्पण किया जाता है।"

"मानसयज्ञ" की महिमा में कहा गया है कि इस मानसयज्ञ से याजक परमात्मा का सत्कार (पूजा) करता है। मानसयज्ञ द्वारा परमात्मा पूजा करना श्रेष्ठ कार्य है। ये याजक श्रेष्ठ होकर उस स्वर्गधाम पहुँचते हैं, जहाँ पहिले साधन करनेवाले पहुँच चुके हैं।।7.5.1।। यह मानसयज्ञ प्रगट हुआ। यह सर्वत्र फैला, उसके महत्व को सभी ने जान लिया। इसकारण मानसयज्ञ विराट् हुआ। उसका विस्तार यहाँ तक हुआ कि वह देवों का अधिपति बन गया। उससे हमें अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक महत्व प्राप्त होवे।।7.5.2।।

यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवा।।1।।
यज्ञो बभूव स आ बभूव स प्र जज्ञे स उ वावृधे पुनः।

स देवानामधिपतिर्बभूव सो अस्मासु द्रविणमा दधातु।।2।।
।।अथर्ववेद 7.5.1,2।।

ऋषिवर के अनुसार मानसयज्ञ हमारे महत्व, अभ्युदय, चेतना, प्रज्ञा, मेधादि वृद्धि में सर्वसमर्थ है। मानसयज्ञ की तुलना किसी अन्य गौण यज्ञ से नहीं हो सकती। अथर्ववेद के सूक्त (7.5) की तीसरी ऋचा में आता है : ''तत्र परमे व्योमन् मदेम्।।7.5.3।।'' वेद में अन्तरिक्ष, आकाश एवं परमव्योम—महाकाश— परम आकाश का उल्लेख है। ''परम'' शब्द रहस्यात्मक है। वास्तव में ''पर, परतर, परतम'' शब्द एक से एक श्रेष्ठत्व के दर्शक हैं। इनमें परतम ही परम है। ''अर्थात् जो सबसे श्रेष्ठ है, वह परतम अथवा परम है।'' परम—परं परत्वं माति क—तारानाथ वाचस्पत्यम्। वेद में परमेष्ठी परम व्योम में अवस्थित हैं और वैदिक ऋचाएँ भी परमव्योम में अवस्थित हैं। अध्यात्मिक रूप से सूक्ष्म, कारण एवं महाकारण अवस्थाएँ हैं। इस ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने कहा है कि मन रूपी हवि समर्पण से हम उस परम आकाश में आनन्द करेंगे। अतः मानसयज्ञ करने से परम व्योम में सर्वोच्च अवस्था प्राप्त होती है।

अथर्ववेद का पुरुष सूक्त (19.6) ऋग्वेद के पुरुष सूक्त (10.90) एवं यजुर्वेद के पुरुष सूक्त (30) का नवरूप है। इस पुरुष सूक्त में भी उल्लेख आया है कि ''यज्ञेन यज्ञमयजन्त'' एवं ''यत्पुरुषेण हविषा...।'' पुरुष सूक्त के अनुशीलन से रहस्योद्घाटन होता है कि पुरुषयज्ञ भी मानसयज्ञ का विषय है। क्योंकि इसमें पुरुष रूपी हवि का समर्पण होता है। पुरुष शब्द आत्मा का वाचक है। अर्थात् पुरुषयज्ञ आत्मयज्ञ—मानसयज्ञ है।।ऊँ।।

# वैदिक वाङ्.मय में यज्ञ

वैदिक वाङ्.मय यज्ञ, यज्ञ के स्वरूप, यज्ञ द्वारा पाप विमोचन, यज्ञ में सर्वस्व आत्मसमर्पण, यज्ञ में मात्र वनस्पति बलिदान, यज्ञ के देवता आदि को स्पष्ट करता है। ''यद्यपि पश्चिमी वैदिक विद्वानों ने यह वितण्डा फैलाया कि यज्ञ पशु आदि का बलिदान है।'' वैदिक यज्ञ का अध्यात्मिक, दैविक एवं अधिभौतिक विस्तृत स्वरूप है। ब्राह्मण ग्रन्थों में यज्ञ का वर्णन करते हुए ही सृष्टिचक्र एवं अद्भुत विज्ञान का वर्णन किया गया है। हमें यज्ञ शब्द पर वैदिक कोष का अनुशीलन करना चाहिये।

ताण्डय ब्राह्मण (25.10.11–15) में लिखा है कि अनेक यज्ञ सत्र दृषद्वती एवं सरस्वती (वेद के उद्गम स्थल : डॉ. सम्पूर्णानन्दकृत आर्यों का आदिदेश) के तटों पर होते रहे। ताण्डियों के आर्षेय ब्राह्मण (1.1) में कहा है कि "जो ऋषि, छन्द, देवता और विनियोग के जाने बिना मन्त्र से यज्ञ का अध्यापन करते हैं, वह स्थाणु (चट्टान, सूखे वृक्ष) से टक्कर मारता है। अर्थात् गड्ढे में गिरता है।" "अथापि ब्राह्मणं भवति – यो ह स अविदितार्षेयच्छन्दो–दैवतब्राह्मणेन मन्त्रेण याजयति वाध्यापयति वा स्थाणुं वर्छति गत्तै वा पद्यति...।" इससे यह निश्चित है कि यज्ञ के लिये वैदिक ऋषि, देवता (विषय), यज्ञ का अर्थ एवं स्वरूप आदि का ज्ञान मन्त्र पाठादि के लिये अनिवार्य रहा।

ऋग्वेद में कहा है : "अग्ने यं यज्ञमध्वरं विश्वतः परिभूरसि।।1.1.4।।" स्कन्दस्वामी ने ऋग्वेद के भाष्य में लिखा है : "अध्वरशब्दोऽयं यज्ञमित्यनेन पौनसत्तयान्न यज्ञनाम कि तर्हि। तद्विशेषणम्।।" निघण्टु (3.17) में "अध्वर को यज्ञ का पर्याय कहा गया है। यहाँ अध्वर शब्द यज्ञ विशेषण है।"

यह उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद में कहा है : "यज्ञस्य देवमृत्विजम्"।। 1.1.1।। "यज्ञैः विधेम।। 2.35.12।।" "यज्ञस्य हि स्थ ऋत्विजा।।8.38.1।।" शतपथ ब्राह्मण (1.7.4) में कहा है : "स वै यज्ञ एव प्रजापति।।" तैत्तिरीय ब्राह्मण (1.3.10.10) में इसे दोहराते हुए कहा है : "प्रजापतिर्वे यज्ञः।।" कौषीतकि ब्राह्मण में इसको पुनः दोहराया है : "यज्ञ उ वै प्रजापति।।10.1।।"

यजुर्वेद (1.1) की व्याख्या करते हुए शतपथ ब्राह्मण (1.7.15) में कहा है कि समस्त कर्मों में यह कर्म (यज्ञ) श्रेष्ठ है। ऐसा ही काठक संहिता (30. 10) में भी कहा गया है। "ब्राह्मण ग्रन्थ" यज्ञ की इतनी महिमा समझते हैं कि वह "ब्रह्म को भी यज्ञस्वरूप बताते हैं। यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म।।1.7.1.5।।"

शतपथ ब्राह्माण (4.3.4.3) में कहा है : यह प्रजापति ही प्रत्यक्ष यज्ञ है। जगत् में जो कुछ प्रत्यक्ष यज्ञस्वरूप दिखाई दे रहा है वही प्रजापति है। "एष वै प्रत्यक्षं यज्ञो यत्प्रजापतिः।।4.3.4.3।।" साथ ही आगे कहा है कि जगत् में, जड़ एवं चेतन में जो यज्ञ चल रहा है, सूर्य उसका केन्द्र है। अर्थात् यह जो यज्ञ है वह यही सूर्य है। इसी महायज्ञ का चित्र मनुष्य पृथिवी पर बनाता है। पृथिवी पर वेदी ही यज्ञ का केन्द्र है। "स यः स यज्ञोऽसौ स आदित्यः।। शतपथ ब्राह्मण 14.1.16।।" ऋग्वेद की सुविख्यात ऋचा है : "इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्।।1.22.17।।" इस ऋचा का अर्थ ब्रह्मपरक और सूर्यपरक है। "वामन विष्णु वेदी में किया हुआ अग्निहोत्रादि कर्म तीनों लोकों में प्रभाव रखता है।"

ऐतरेय ब्राह्मण (3.9) में कहा है कि "उस यज्ञ को वेदी में प्राप्त किया, क्योंकि यह वेदी में प्राप्त किया है, अतः यही वेदी वेदीपन है।" अन्य ब्राह्मण ग्रन्थों में कहा है कि वेदी बड़ी एवं छोटी होती है। परन्तु इसमें किये हुए कर्म का प्रभाव सर्वत्र व्यापक एवं अद्भुत होता है। "शतपथ ब्राह्मण (1.2.5. 5) प्रथम कण्डिका से आरम्भ करके सातवीं कण्डिका तक इसी वामन विष्णु रूपी वेदी का वर्णन है। इस वामन विष्णु रूपी वेदी से देवताओं ने इस विशाल पृथिवी को प्राप्त किया।" मनुष्य ने भी इस वेदी से तीनों लोकों को प्राप्त किया। "तं यज्ञं यवेद्मामन्वविदन् यद्वेद्मामन्वविन्दंस्तद्वेदेर्वेदित्वम्।।" ऐतरेय ब्राह्मण 3.9।।

ऐतरेय ब्राह्मण (1.1) में कहा है : "अग्निर्वै देवानामवमो विष्णुः परमः।। अग्नि देवताओं में प्रथम है और सूर्य (विष्णु) अन्तिम है। अर्थात् वेदी में जो अग्नि होती है, उसी में पहिले हवि दी जाती है। शतपथ ब्राह्मण में कहा है : "यह अग्नि ही समस्त देवताओं का मुख है।" वेदी की अग्नि में समर्पित हवि वायु के माध्यम से सूर्य की ओर (ऊर्ध्व) जाती है। वह ऊपर (ऊर्ध्व) जाकर समूचे अन्तरिक्ष में फैल जाती है। उसी अन्तरिक्ष में सूर्य के प्रभाव से मेघ मण्डल के साथ वह हवि नीचे उतरती है। यज्ञ द्वारा पृथिवी के पदार्थ शुद्ध होते हैं, अन्तरिक्ष शुद्ध होता है और सूर्य की रश्मियाँ पवित्र होती हैं। हवि देवताओं को तृप्त करती है। इसी कारण श्रुति में कहा है कि इस वेदी से मनुष्य तीनों लोकों को जीतता है। यज्ञ मनुष्य मात्र–प्राणिमात्र का कल्याण करता है। "अग्निर्वै देवतानां मुखम्।। शतपथ ब्राह्मण 2.5.1.8।।"

इसप्रकार ब्राह्मण ग्रन्थों के अनुसार "जो कुछ सृष्टि में हो रहा है, वही यज्ञ में किया जा रहा है।" यज्ञ करने वाले को इससे सृष्टि नियम का ज्ञान प्रत्यक्ष समान होता है। दूसरे, यह यज्ञ सृष्टि के नियम की सहायता करता है। ऐतरेय ब्राह्मण में कहा है कि यज्ञ मनुष्य मात्र का कल्याण करता है। "यज्ञ को भी समर्थ करता है, उसी जनता के लिये समर्थ करता है, जहाँ पर इस प्रकार का जाननेवाला होता है।" "कल्पते यज्ञोऽपि तस्यै जनतायै कल्पते यत्रैवं विद्वान होता भवति।। ऐतरेय ब्राह्मण 1.7।।"

यज्ञ में बलिदान के प्रपंच, दुष्प्रचार की पोल "मेध" शब्द की व्याख्या (रुद्रविद्या ग्रन्थ) एवं शतपथ ब्राह्मण (3.2.2.9) आदि खोलते हैं। शतपथ ब्राह्मण में स्पष्ट किया है कि "अग्नि ही यज्ञ है और वनस्पतियाँ ही यज्ञ योग्य हैं। यदि वनस्पतियाँ–वनोषधियाँ नहीं होती तो यज्ञ नहीं कर सकते (ओषधियों का महामख)। इसलिए कहा है कि वनस्पतियाँ ही यज्ञ के योग्य हैं।"

अग्निर्ह्येव यज्ञो वनस्पतिर्यज्ञिय इति वनस्पतयो

हि यज्ञीया न हि मनुष्या यज्ञेरन्यद्वनस्पतयो
न स्युस्तस्मादाह वनस्पतिर्यज्ञिय इति।।
।।शतपथ ब्राह्मण 3.2.2.9।।

यज्ञ के प्रमुख भेदों का वर्णन गोपथ ब्राह्मण (1.12) (5.25) (5.7) आदि में मिलता है। मुख्य रूप से यज्ञ की इक्कीस संस्थाएँ है : ''स एवं त्रिवृतं सप्ततन्तु– मेकविंशतिसंस्थं यज्ञमपश्चत्।। गोपथ ब्राह्मण 1.12।।'' गोपथ ब्राह्मण (5.7) में मुख्य रूप से – ''अवन्याधेय, पूर्णाहुति, अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास, आग्रयण, चतुर्मास्य, पशुबन्ध, अग्निष्टोम, राजसूय, वाजपेय, अश्वमेध, पुरुषमेध, सर्वमेधादि का वर्णन है।''

गोपथ ब्राह्मण, उत्तर भाग (4.6) के अनुसार यज्ञ में शाकला की हवि समस्त पापों से मुक्त करती है।

तद्यथाहिर्जीर्णायास्त्वचो निर्मुच्यते इषीका वा मुंजात्।
एवं हैवैते सर्वस्मात्पाप्मनः सम्प्रमुच्यन्ते ये शाकला जुव्हति।
।। गोपथ ब्राह्मण, उत्तर भाग 4.6।।

ऐतरेय ब्राह्मण (1.4.3) में कहा है कि यही यज्ञ की समृद्धि है जो रूप की सम्पूर्णता है। अर्थात् जिस प्रकार का कर्म किया जा रहा है, उसी को ऋचा कहती है। ऋचा कर्म को ही नहीं कहती, वरन प्रत्युच ऋचा के उच्चारण से सम्पूर्ण वायुमण्डल में परिवर्तन होता है। ये परमव्योम तक जाती है। ''ऋचा के स्वर सहित विशुद्ध पाठ से वैसा ही चक्र वायुमण्डल एवं आकाश में चलना प्रारम्भ होता है, जैसा सृष्टि रचना के समय ऋचाएँ उत्पन्न हुई थी।'' इसीलिये यज्ञों में मन्त्रपाठ का विशेष महत्व है। शास्त्रों में स्पष्ट एवं कठोर निर्देश है कि बहुत ही धीरे–धीरे अथवा बहुत ही तीव्र गति से मन्त्रादि का पाठ नहीं करें। ''एतद्वै यज्ञस्य समृद्धं यदरूप समृद्वं यत्कर्मक्रिय–माणमृगभिवदति।।'' ऐतरेय ब्राह्मण 1.4.3।।ऊँ।।

# विश्व में भाग्य एवं धन–समृद्धि देवता
## मायावी लोक

उनतालीस लाख पहिले रचित त्रयी वेद में भाग्य में धन–समृद्धि के देवता ''भग'', ''श्री'', महाविष्णु के अनुसरण में विश्व के सभी सप्त द्वीपों में भाग्य एवं धन–समृद्धि के देवी देवताओं की देवगााथाओं का सुनहला इन्द्रधनुष

है। अथर्ववेद के अनुसार ''भग'' देवता 'नेत्रहीन'' हैं। इसलिये अन्धता के कारण भग देवता भेदभाव नहीं करते हैं।

वैदिक सभ्यता के बाद प्राचीनतम ग्रीक सभ्यता संस्कृति में धन के देवता ''प्लूटस'' भी ''नेत्रहीन'' हैं। ग्रीक पुरागाथाओं के अनुसार प्लूटस की माता ने उन्हें ''अन्धा'' किया, ताकि वे धन–समृद्धि बाँटने में पक्षपात नहीं करें। वहीं ''भाग्य की देवी फार्च्युना'' आँखों पर पट्टी बाँधे है। अर्थात् वैदिक देव भग की भाँति प्लूटस, फार्च्युना आदि दृष्टिहीन हैं। यह वैदिक देवता वृत्तान्त को सीधा–सीधा आत्मसात करना है।

चौंकें नहीं! बाली (इण्डोनेशिया) में ऋग्वेदीय ''श्री'' सूक्त की प्रतिकृति में धन की ''देवी श्री'' है। आगम में धन का स्वामी ''वैश्रवण (कुबेर)'' है। यह आठवाँ आश्चर्य है कि दूसरी सभ्यता संस्कृतियों में धन के देव वैश्रवण का नाम ज्यों का त्यों अंगीकार किया गया है। यह स्मरण रहे कि वेद के अनुसरण में वैश्रवण का भी एक नेत्र खराब है।

''बौद्ध धर्म'' सुत्त नितप में ''वैश्रवण कुबेर'' लोकपाल एवं यक्षों का स्वामी है। बौद्ध गाथाओं में वैश्रवण कुबेर की तुलना पंचिका से की जाती है। जापान में ''बिशमोन'' (वैश्रवण) बौद्ध धर्म संरक्षक देवताओं में से एक है। बिशमोन अर्थात् वैश्रवण कुबेर की तरह उत्तर दिशा पर शासन करता है। वैदिक धर्म के बाद प्राचीनतम ''जैन धर्म'' में 19वें ''तीर्थंकर मल्लिनाथ'' के सहायक ''कुबेर यक्ष'' हैं। उनको चतुर्मुख, अष्ठ भुजाएँ, इन्द्रधनुषी रंगों आदि से चित्रित किया जाता है। ''दिगम्बर जैन'' कुबेर को तीन शिर एवं छह भुजाएँ और श्वेताम्बर जैन छह हाथोंवाला चित्रित करते हैं। एलोरा की जैन गुफाओं में हाथी पर सवार कुबेर प्रतिमा है।

चीन–जापान आदि के ''ताओ'' धर्म में समृद्धि के देवता ''कैशेन'' हैं। प्राचीन ''मिस्री'' धर्म में ''भाग्य के देवी शाय (शाइ–शे–शा)'' है। यद्यपि ''देदून'' को भी भाग्य देव माना गया है। विश्व की पुरागाथाओं में भाग्य–धन–सम्पदा के प्रमुख देवता हैं : ज़म्भाला, शिचि–फुक–जिन, न्यार्ड, सेर्नुनोस, जूना मोनेटा, अबुंदंतिया, टाइकी, तीखे–तीचे, फ्रेयर, अजे, मर्करी, तेउटटेस, वेलेस, नांग वाक, वसुधरा, देवी माता, फोसोप, मइ या नंग, सप्त सौभाग्य देव, ताइची, गफोल, कुबेर, वनिर, अविलोकितेश्वर, चेनरेजिंग, पँचज़म्भाला, वैश्रवण आदि हैं।

''देवी वसुधरा'' को थाई में महारानी वसुन्धरा बोधिसत्व, खमेर में वासन हारा बोधिसत्व, तागा में बसुधला, वियतनामी में त्रि बोधिसत्व, चीन में पिनयिन, चिशीपूसा, जापानी में रोमाजी एवं कोरिया में जीजे बोसाल कहा

जाता है। बौद्ध धर्म ग्रन्थ ''वसुधरा धारणी'' में वसुधारा का उल्लेख मिलता है। पुरागाथाओं के अनुसार शाक्यमुनि बुद्ध के पास निर्धन सुचन्द्र गया। उसने बृहद परिवार के भोजन और अधिशेष भाग्य से प्रचुर मात्रा में सुवर्ण, रजत, खाद्यान्न एवं रत्न प्राप्ति करने का तरीका बुद्ध शाक्यमुनि से पूछा। शाक्यमुनि बुद्ध ने सुचन्द्र को वसुधारा मन्त्र एवं धार्मिक अनुष्ठान प्रदान किया। परिणामतः सुचन्द्र समृद्ध होकर दूसरों को भी दीक्षित करने लगा। बौद्ध धर्म अध्येता इसका खण्डन करते हैं। उनके अनुसार शाक्यमुनि बुद्ध सांसारिक सुखों का एवं भौतिक सम्पत्ति का त्याग का निर्देश देते हैं। इसलिये अध्यात्मिक रूप से वसुधारा अध्यात्मिक धन प्राचुर्य एवं दुःख दूर करने का साधन है।

सोलहवीं–सत्रहवीं शती के तिब्बत के विद्वान् भिक्षु तारानाथ रहे। भिक्षु तारानाथ आख्यानानुसार बोधिसत्व वसुधारा ने भिक्षु बुद्धज्ञान को प्रतिदिन मोतियों की तीन सौ मालाएँ दी। भिक्षु बुद्धज्ञान ने इनकी बिक्री से मिले धन से मठादि में उदारता से दान दिया। तिब्बत में देवी वसुधरा कोषधारक, समृद्धि एवं उर्वरता की देवी है। तिब्बत एवं नेपाल में वसुधरा देवी का चित्रण–छह भुजाएँ, कमल आसीन–ललितासन मुद्रा, शिर पर अलंकृत मुकुट पहने, मुस्कराता मुख आदि किया गया है। उसकी दाहिनी भुजा उदारता का सूचक है। उन्होंने ''तीन रत्न'' बुद्ध, धर्म एवं संघ धारण किये हुए हैं। उनका सुवर्ण सरीखा शरीर पृथिवी तत्त्व का प्रतीक है। नीलकण्ठ देश–नेपाल के बौद्ध धर्म में काष्ठमण्डप–काठमाण्डू के बौद्ध नेवारों में देवी वसुन्धरा अत्यन्त लोकप्रिय है।

''त्रिविष्टपम्–तिब्बत'' में ''बोधिसत्व ज़म्भाला'' भौतिक एवं अध्यात्मिक सम्पदादि प्रदान करनेवाले हैं। ज़म्भाला में ''ज़म का अर्थ–देव या देवसभा और भह का अर्थ धन, सुवर्ण, सम्मान करना'' है। ज़म्भाला का आशय अनमोल सुवर्ण देवता जो अध्यात्मिकता, धर्म, भौतिक सुरक्षा–सम्पत्ति सिद्धि हमारे जीवन में लाता है।

पाँच ज़म्भाला की गाथाएँ मिलती हैं : पीत ज़म्भाला, रक्तवर्ण ज़म्भाला, श्वेतवर्ण ज़म्भाला, हरितवर्ण ज़म्भाला एवं कृष्णवर्ण (काला) ज़म्भाला। पँच ज़म्भाला बोधिसत्व एवं बुद्ध की करुणा की अभिव्यक्तियाँ है। इनका सार उदारता और मननशील प्राणियों को ज्ञान मार्ग का पथप्रदर्शन है। ''बुद्ध अमोघसिद्धि'' का स्वरूप ''हरित'' ज़म्भाला ''पाँचों ज़म्भालाओं में प्रमुख'' है। हरित ज़म्भाला को शव पर खड़े हुए एवं एक हाथ में नेवला और दायें हाथ में कपाल लिये दर्शाया गया है। हरित ज़म्भाला का शरीर नील हरित वर्ण का है। उनके बायें हाथ का नेवला रत्न उगलता हुआ है।

श्वेत ज़म्भाला को लेकर रोचक आख्यान है। अविलोकितेश्वर बोधिसत्व के रूप में, श्वेत ज़म्भाला का जन्म उनकी दाहिनी आँख से हुआ। श्वेत ज़म्भाला हिम सिंह अथवा हिम बाघ पर विराजमान है। श्वेत ज़म्भाला की देह हिमवत रजत वर्ण की है। उनके वाम हाथ में धन ध्वज और दाहिने हाथ में सोने की तलवार है।

"पीत ज़म्भाला धन के देवों में सर्वाधिक लोकप्रिय और सर्वशक्तिमान् माने जाते हैं। "ज़म्भाला रत्नसंभव बुद्ध के अवतार हैं। कुछ गाथाओं में श्वेत ज़म्भाला को "वैश्रवण" कहा गया है। पीत ज़म्भाला छह लोकों की गरीबी दूर करने में सक्षम है। उनके अनुग्रह से सद्गुण, सद्ज्ञान और जीवनकाल में अभूतपूर्व वृद्धि की जा सकती है। वैश्रवण चार स्वर्गों के अन्तर्गत उत्तरी क्षेत्र में सुमेरु पर्वत के चौथे स्तर पर रहते हैं। उनके सेवक यक्ष हैं।

"पीत ज़म्भाला" वज्रमुद्रा में आसीन हैं और शरीर पीले रंग का है। उनके दाहिने हाथ में रत्न के आकार का फल एवं कमलपत्र है। "रक्तवर्ण ज़म्भाला" वज्रसत्व का अवतार है। तिब्बत में उन्हें दज़म्भाला मापो नाम से भी सम्बोधित किया जाता है। उनकी देह लाल रंग की है। तांत्रिक बौद्ध धर्म के उदय के बाद तिब्बत में गणेश धन के देवता के रूप में अवतरित हुए। उनके हाथी का शिर लगाने का आख्यान भी मिलता है। उनके दाहिने हाथ में चक्र और वाम हाथ में रत्न उगलता नेवला है। उनकी डाकिनी के एक हाथ में अमृतयुक्त कपाल है।

तिब्बत के दज़म भाला अथवा नाग पो कृष्ण–काले ज़म्भाला हैं। काले ज़म्भाला को भारतीय वैश्रवण–कुबेर के नाम से भी जाना जाता है। उन्हें नग्न, क्रोधित मुद्रा में, हाथ में कपाल एवं नेवला लिये चित्रित किया गया है। तिब्बती धर्म में धन के देवता भव्य वेश में पीले मानुष की पीठ पर चलते हैं। ग्यारहवीं शताब्दी के शाक्यश्रीभद्र और बारी लोत्सावा ने उन्हें लोकप्रिय बनाया।

अन्य आख्यानों में वैश्रवण–कुबेर स्वरूपा ज़म्भाला स्याह वर्ण के, बौने (वामन) की भाँति दिखनेवाले, नग्न, कामुक, छिदे हुए कर्णवाले, तीन उभरे हुए रक्तिम वर्णी नेत्रवाले, लहराते केश, नुकीले दन्त वाले, पेट वाले, दाहिना पद मुड़ा हुआ एवं बायां पद सीधा और दो भुजाओं वाला भी स्वीकारा गया है। उनके दाहिने हाथ में रक्त टपकता शिर और वाम हाथ में रत्न उगलता नेवला है। उनके मस्तक पर पाँच कपालों का मुकुट, गले में कपालों की माला एवं पँच रंगे सर्पों का हार है। क्रोधित स्याम ज़म्भाला दाहिने पैर से पीले रंग के धन स्वामी के शिर को दबा रहे हैं। वह नीचे लेटा है।

यह शाक्यमुनि बुद्ध के अनुरोध पर अमोघसिद्धि बुद्ध की अभिव्यक्ति है। वे निर्धनता से त्रस्तों को सुख पहुँचाने के उद्देश्य से धर्म चक्र घुमाते हैं। काले ज़म्भाला को धन स्वामी की देह के ऊपर दर्शित करने का अर्थ है कि मानव अहंकार, लोभ, लालच आदि समाप्त करे। तिब्बती तन्त्र के अनुसार पँच ज़म्भालाओं की उपासना से सकारात्मक धन ऊर्जा प्राप्त होती है।

वैसे परम पवित्र, सर्वोत्कृष्ट कैलास हिमनदों में वैश्रवण कुबेर की अदृश्य दिव्य अलकापुरी है। जहाँ शास्ता रुद्र के यक्ष, गन्धर्व, नन्दी, भृंगी, विद्याधर और अप्सराएँ रहती हैं।

प्राचीन धर्मों में से एक ''ताओ '' एवं दूसरे चीनी लोक धर्म में ''कैशेन'' भाग्य एवं समृद्धि के देव हैं। चीन के नववर्ष समारोह में कैशेन का महत्वपूर्ण स्थान है। कैशेन को काले बाघ पर विराजमान और हाथ में सुवर्ण दण्ड पकड़े प्रदर्शित किया जाता है। उन्हें लोहा, पत्थर आदि को सुवर्ण में बदलने वाला महारसज्ञ भी कहा जाता है। उनके पास लोहे को सुवर्ण में परिवर्तित करने वाला ''पारस'' सरीखा औजार (प्रस्तर) है। चीन में धन के देव के रूप में केबो जिंगजुन भी हैं। चीन की पुरागाथाओं में दक्षिण दिशा में धन को आकर्षित करने वाले देवता, उत्तर दिशा में लाभप्रदता के देव, पूर्व दिशा में कोष देवता, पश्चिम दिशा में बहुमूल्य पदार्थों का देवता, उत्तर पूर्व में सोने का देवता और दक्षिण पश्चिम में भाग्य का देवता बताया गया है।

वेदोत्तर काल में ग्रीक में प्लूटस भाग्य एवं समृद्धि के देवता के रूप में प्रतिष्ठित रहे। ग्रीक भाषा में प्लूटोस–प्लूटस का शाब्दिक अर्थ धन–सम्पदा है। यूनानी पौराणिक धर्म गाथाओं के अनुसार प्लूटस हेडस एवं पर्सेफोन के पुत्र रहे। अन्य देव गाथाओं में उन्हें इयासन एवं डेमेटर की संतान कहा गया है। उनके भ्राता–भगिनी पर्सेफोन, डेस्पोइना, एरियन, यबुलस, इयाकस एवं फिलोमेलस हैं। देवगाथानुसार डेमेटर को एक देवी ने पृथिवी से निकलते हुए प्लूटस को सौंपा। ग्रीक पौराणिक गाथाओं में ''प्लूटस की परिकल्पना नेत्रहीन'' के रूप में की गई। जिससे वह बिना किसी पूर्वाग्रह के भाग्य एवं धन का उपहार समान रूप से वितरित करे (39 लाख पूर्व के वेद में भाग्य एवं धन का अधिपति भग भी दृष्टिहीन अर्थात् अन्धा है।)। प्लूटस विशाल पंखोंवाला है, परन्तु एक पैर खराब है।

दांते के इन्फर्नो के सप्तम कैंटों में ''प्लूटस'' धन का दानव है। ईसा पूर्व 370 की कृति में शिशु प्लूटस को आइरीन के साथ दिखाया गया है। दूसरी शती की बहुरंगी संगमरमर प्रतिमा में ''भाग्य की देवी टाइचे (ताइचे)

धन के देव शिशु प्लूटस'' को बाहों में लिये है। यह अवश्य है कि धन के देव की प्राचीन नेत्रहीन प्रतिमायें भी मिलती हैं।

रोम में ''अबुंदंतिया'' प्राचुर्य एवं धन की देवी हैं। रोम की प्राचीन सभ्यता संस्कृति में अबुंदंतिया रची–बसी है। धन की देवी को कालान्तर में प्रजनन एवं कृषि से सम्बद्ध किया गया। उन्हें खाद्यान्नों के भण्डार के साथ प्रदर्शित किया गया। यह भी अभूतपूर्व है कि प्राचीन रोम के सिक्कों पर उनकी छवि अंकित की गई।

नॉर्स पुरागाथाओं में ''न्योरोर अथवा न्योर्ड'' सिन्धुओं–महासागरों की सम्पदा, हवा आदि के देवता हैं। नॉर्स सभ्यता–संस्कृति में धनार्जन, समुद्री जीव पकड़ने के लिये, समुद्री यात्रा के समय न्योर्ड की पूजा करने का विधान रहा। पोएटिक एड्डा में वाफ़ुरुडनिस्मल में कहा गया है कि न्योर्ड को राग्नारोक से बचकर निकलना है, जो कि प्रलय का नॉस संस्करण है।

इटली के वैब कैमोनिका में एक प्रस्तर भित्ति चित्र में सुर्वण का गुंडेस्ट्रप कौल्ड्रान है। जिसमें सेल्विक देव अंकित हैं। डेनमार्क के राष्ट्रीय संग्रहालय में गुंडेस्ट्रप पर धन के देव ''सेर्नुनोस'' का अंकन प्रदर्शित है। इसमें देवता सेर्नुनोस सींगवाला मुकुट पहने हैं। उनके एक हाथ में सुनहला सर्प और दूसरे हाथ में चक्र सरीखा आयुध है। उनके समीप हिरण खड़े हैं। कुछ कृतियों में सेर्नुनोस को शृंगवाले सर्प के साथ चित्रित किया गया है। रिम्स के एक फलक पर सेर्नुनोस को अनाज का बोरा थामे दिखाया गया है। यह स्मरण रहे कि प्राचीन काल में खाद्यान्न ही धन का प्रतिरूप रहा। प्रकारान्तर में उन्हें उर्वरता एवं कृषि अधिपति कहा गया।

प्राचीन नॉर्स में ''फ्रेयर'' समृद्धि, राजत्व, उर्वरता, अच्छी फसल एवं अच्छे मौसम के देव रहे। उन्हें स्वीडन के राज घराने से भी सम्बद्ध किया जाता रहा। ''उप्साला'' के देवालय में ''फ्रेयर को लिंग प्रतिमा'' के रूप में दर्शित किया गया। आइसलैण्ड की पौराणिक गाथाओं में फ्रेयर को देवी फ्रेया के जुड़वा भाई और भगवान न्योर्ड का पुत्र कहा गया है। वे उपहार में मिले शूकर गुलिबस्ट्री की सवारी करते हैं। उनके पास ''जादुई स्किडब्लाडनिर समुद्री जहाज'' है, जिसे ''छोटी थैली में बंद करके रखा जा सकता है।'' उन्होंने अपने नार्वे के अभ्यारण्य में दिव्य घोड़े रखे हैं।

ग्यारहवीं शताब्दी में स्कैन्डिनेवियायी धार्मिक परम्पराओं के ग्रन्थ में रहस्योद्घाटन किया गया है कि उप्साला का समूचा मन्दिर सोने से निर्मित रहा। सुवर्ण से सजे उप्साला मन्दिर में तीन देवों की पूजा होती थी। गाथाओं में फ्रेयर के पास सुवर्ण की दिव्य तलवार एवं जादुई स्किडब्लाडनिर जहाज

था। दोनों की रचना दिव्य वामन गण (बौनों) ने की। स्टाकहोम, स्वीडन के राष्ट्रीय संग्रहालय में फलक पर देवता थोर, ओडिन एवं फ्रेयर अंकित हैं। वाइकिंग युग के यूनानी धर्म में फ्रेयर को काले रंग के बलिदान की परम्परा रही। सन् 1904 में स्वीडन के सोडरमैन्लैंड प्रान्त लुंडा में वाइकिंग युग की फ्रेयर की प्रतिमा मिली।

प्राचीन नॉर्स की समृद्धि की देवी "गेफिओन" रही। वे प्राचुर्य एवं प्रजनन की भी देवी हैं। उन्हें दो बैलों से हल जोतते हुए प्रदर्शित किया गया। उन्होंने स्वीडन से भूमि लेकर "मालनेन झील" को स्वरूप दिया। नॉर्स की पुराकथाओं में "वनिर" देव समूह का वृत्तान्त मिलता है। प्राचीन नॉस में वनिर का अर्थ मित्र, सखा एवं वीनस का अर्थ प्रेम की देवी है। वनिर देव दुर्धर्ष योद्धा रहे। उनको हाथों में विशाल तलवार थामे, साथ में विशाल वराह और पीछे चमकता सूर्य के रूप में चित्रित किया गया।

"तीख़ी–तीचे–तीख़े" सौभाग्य, सफलता, समृद्धि की देवी है। तीचे का रोम सभ्यता संस्कृति में नाम "फार्च्युना" है। फार्च्युना को ज़ीउस की सुपुत्री कहा गया है। तीचे की उपासना मेस्सेनिया के फराय, समथर्ना आदि में की जाती रही। जहाँ उनकी भव्य प्रतिमा है। उनके एक हाथ में वैश्विक वृतुल है और दूसरे हाथ में सुनहले श्रृंग में स्वर्ण मुद्राएँ हैं। प्रकारान्तर में उन्हें दो पंख वाला बताया गया। ग्रीक एवं रोम देवशास्त्र में फार्च्युना को स्वर्ग की अप्सरा भी कहा गया। प्राचीन चित्रों में तीचे को नेमेसिस के साथ दिखाया गया (ईसा पूर्व पाँचवीं शती)। ग्रीक के प्राचीन चित्रों में तीचे एवं नमेसिर को साथ–साथ चित्रित किया गया है। यह पुनः लिख रहे हैं कि प्राचीन चित्रों में फार्च्युना को आँखों पर पट्टी बंधे दिखाया गया है (ग्रीक देवशास्त्र की तीचे, रोम देवशास्त्र की फोर्च्युना)।

योरुबा धर्म में सम्पदा, प्राचुर्य, वाणिज्य आदि की देवी "अजे" रही। अजे स्व निर्णय करती थी कि किसे समृद्धि प्रदान करनी है। अजे देवी उपासना से प्रसन्न होती थी। प्राचीन रोम में "मर्करी" वाणिज्य–व्यवसाय कर्त्ताओं के दैविक संरक्षक रहे। उन्हें परमेश्वर का देवदूत भी कहा गया। उन्हें धन के देव के रूप में सौभाग्य एवं धन की थैली लिये भी चित्रित किया गया। "ओशुन" को योरुबा धर्म में धन सम्पदा का दिव्य स्वामी कहा गया।

"केल्तिक" देवों में "ताउतेतिस" को प्रचुर धन–धान्य उत्पादन का देव माना जाता रहा। "स्लोवाक" प्रजाति के देवशास्त्र में "वेलेस" समृद्धि के देवता के रूप में स्वीकारे गये।

देवशास्त्र में गवल एवं पर्थिया को असुर क्षेत्र के रूप में स्वीकारा गया है। उनतालिस लाख वर्ष प्राचीन ऋग्वेद में अधिकांश देवताओं–वरुण, रुद्र, सूर्य, इन्द्र, वायु आदि को भी असुर कहा गया है। ''असुर का आशय –महाप्रज्ञावान, सर्वसामर्थ्यवान्, सर्वशक्तिमान् आदि है। अधिकांश वैदिक असुर देवता हैं।'' इसलिये असुर शब्द से दानव, दैत्य अथवा राक्षस समझ कर भ्रमित नहीं हों। गवल द्वीप (समूचा अमेरिका) में जम्बुद्वीप, भारतवर्ष की तरह ''ककुद (थूह) वाला गोवंश'' रहा, जिसे ''बायसन'' कहा गया। गवल द्वीप की प्राचीनतम सभ्यता संस्कृति ईंका के परम पुरुष ''विरोचन्'' हैं। भारतवर्ष के प्राचीन आर्ष ग्रन्थों में वामन और बलि राजा का वृत्तान्त है। जिसमें वामन स्वरूप विष्णु ने तीन पद रखे और अन्त में प्रसन्न होकर महादानी असुरराज बलि को शाश्वत रसातल का राज दिया। ''महादानी बलि के वंशज विरोचन'' हैं।

स्वतन्त्र स्रष्टा–विश्वकर्मन समूह–फ्री मेशनरी का दावा है कि लगभग पन्द्रह हजार पाँच सौ वर्ष पहिले उनके समूह पर्थिया–मिस्र पहुँचे। वहाँ उन्होंने प्रकारान्तर में सम्राट की युवराज्ञी से विवाह किया और कालान्तर में सम्राट बने। समझा जाता है कि प्राचीन पर्थिया साम्राज्य ने अफ्रीका, मध्य एशिया, लघु एशिया और यूरोप, यूरेशिया में पैर पसारे । पर्थिया–प्राचीन मिस्र में धन की ''देवी शाइ और देव देदून'' रहे। शाइ को सर्प के शिर वाला भी दर्शाया गया है।

महामहोपाध्याय पंडित मधुसूदन ओझा उत्तरी ध्रुव के समीप साईबेरिया, रूस में देव सेनानी इन्द्र की राजधानी अमरावती कहते हैं। वे प्राचीन रूस को आर्य बहुल प्रमाणित करते हैं (इन्द्र विजय : महामहोपाध्याय ओझा)। श्री बालगंगाधर तिलक उत्तरी ध्रुव पर आर्यों का प्रभुत्व कहते हैं।

पूरब के सिंहद्वार जापान में बौद्ध धर्म के सप्त भाग्यशाली देवता हैं। वेद में सप्त रुद्र, सप्त प्रजापति, सप्त व्याहृति, सप्तर्षि, सूर्य की सप्त किरण, वायु के सप्त स्कम्भ, सप्त–सप्त मरुतों के सप्त समूह, अग्नि की सप्त जिव्हाएँ, सप्त नक्षत्र समूह, सप्तप्रकृति, सप्त नाड़ी चक्र, सप्तन्–सप्ति–सूर्य का विशेषण, सप्त स्वर आदि हैं। जापान के भाग्य–धन के देवता को ''शिची–फुकु–जिन'' नाम से सम्बोधित किया जाता है। यह स्मरण रहे कि बौद्ध धर्म ने भारतवर्ष से तिब्बत, तिब्बत से चीन, चीन से मंगोलिया एवं जापान, भारतवर्ष से बर्मा, बर्मा से वियतनाम–कम्बोडिया–लाओस–थाईलैण्ड–इण्डोनेशिया आदि में दस्तक दी। ये सप्त भाग्य देवता हैं : ''बेनजायटन, बिशमोन्तेन (विश्रवण–कुबेर), एबिसु, होतई, दाईकोकुतेन, जुरोजिन एवं

फुकुरोकुजू।'' चीन के ताओ वाद से होतई, जुरोजिन, फुकुरोकुजू आये और बौद्ध महायान से बेनजायटन, बिशमोन्तेन, दाइकोकुतेन अवतरित हुए। जापान के प्राचीन आर्ष ग्रन्थों से एबिसु भी प्रविष्ट हुए।

कम्बदेश (कम्बोडिया), चम्पादेश (वियतनाम), स्वर्ण देश (म्यांमार) आदि में जम्बूद्वीप की वैदिक सनातन धारा का प्रचण्ड प्रवाह रहा। बर्मा (म्यांमार) के लोक धर्म में ''नट महागिरि'' (नट का अर्थ दिव्यात्मा, देवतादि) गज पर खड़े हैं। चम्पादेश में ताओवाद, महायान बौद्ध प्राचीन वैदिक धारा का संशोधित प्रवाह है। वहाँ के मन्दिर में मातृ देवी की पूजा चकित करती है। कम्बदेश के खमेर साम्राज्य के अंगकोर वात् देवालय समूह में ''धनाधिपति वैश्रवण'' की प्रस्तर पर उकेरी भव्य आकृति है।

थाई देश में ''बोधिसत्व नांग क्वाक'' लोकदेवी के रूप में प्रतिष्ठित है। नांग क्वाक ''माई पो सोप'' की तरह धान्य की देवी है। पुरागाथाओं के अनुसार नांग क्वाक सौभाग्य लानेवाली, धन–समृद्धि दाता एवं लाभकारी–सुखकारी देवता है। आमतौर पर थाई नागरिक घरों में नांग क्वाक यन्त्र थाका–फा यन्त्र शुभता के लिये लगाते हैं। यह भी सुखद है कि हांगकांग के कून न्गाम चिंग योन देवालय में नांग क्वाक देवी की प्रतिमा है।

इण्डोनेशिया में ''देवी श्री'' – तन्दुल धान्य (चावल) की महान देवता है। इनकी मान्यता–जावा, बाली, सुलावेसी एवं लोम्बोक में सर्वाधिक है। यह स्मरण रहे कि ''वैदिक संस्कृत से श्री'' शब्द से लिया गया। ऋग्वेद में वालखिल्य ऋषियों का ''श्रीसूक्त'' है। श्रीसूक्त में 29 मन्त्र हैं। ''श्री का अर्थ–प्राचुर्य, समृद्धि, पुष्कलता, ऐश्वर्य, धन, सम्पत्ति, गौरव, महिमा, प्रतिष्ठा, चारुता, लालित्य, कान्ति, सौन्दर्य, सद्‌गुण, श्रेष्ठता, अतिमानवीय शक्ति, धर्म–अर्थ–काम, संकल्प की समष्टि, बुद्धि–मेधा, गौरव चिन्हादि हैं।'' शोधकों के अनुसार श्री की वैदिक परिकल्पना भारतवर्ष से कम्बदेश, चम्पादेश, स्यामदेश, जावा, बाली, सुमात्रा आदि पहुँची। यह बात अलग है कि देवी श्री की प्रतिमा भारतीय श्री अथवा महालक्ष्मी देवी से इतर है। इण्डोनेशिया में देवी श्री को उर्वरता एवं धान्य की देवता के रूप में ही स्वीकारा गया है।

जावा में देवी श्री को अनेक नामों से सम्बोधित करने का चलन है। जावा की देव गाथाओं के अनुसार एक समय बातारा गुरु रुद्र सदाशिव ने सभी देवताओं से नवीन देवप्रसाद निर्माण में यथाशक्ति कार्य करने का आदेश दिया। यह भी कहा कि यदि किसी देवता ने उल्लंघन किया तो कठोरता से दण्डित किया जायेगा। बातारा गुरु का परमादेश सुनकर नाग देवता एवं

अनन्त बोगा देव बहुत ही दुःखी हुए। दोनों की देह सर्पाकार होने से हाथ–पैर नहीं थे। उन्होंने बातारा नारद (बतारा–देव) से सलाह मांगी।

बातारा नारद अनन्त बोगा एवं नाग देवता के प्रश्नों का समाधान नहीं कर पाये। इससे अनन्त बोगा दुःखी होकर जोर–जोर से रुदन करने लगा। उसके आँखों से आँसू की तीन बूंद गिरी। ये आँसू की तीन बूंद चमकीले अण्ड में परिवर्तित हई। अनन्त बोगा उन तीन रत्न अण्ड को लेकर बतारा गुरु रुद्र को समर्पित करने चला। उसने उन्हें अपने मुख में रख लिया।

उसे मार्ग में गरुड देव मिले। गरुड देव ने अनन्त बोगा से पूछा कि कहां जा रहे हो। अनन्त बोगा बहुत धर्मसंकट में फंसा। वह मुख में तीन रत्न होने के कारण उत्तर नहीं दे सकता था। उसके शान्त रहने को गरुड ने अपना अपमान समझा और क्रोधित होकर प्रचण्ड प्रहार किया। गरुड के प्रहार से अनन्त मोगा के मुख से एक रत्न अण्ड निकला और फूट गया। अनन्त बोगा बचने के लिए झाड़ियों में छिपा। परन्तु गरुड वहीं मंडराता रहा। गरुड ने अनन्त बोगा के बाहर निकलते ही दूसरा आक्रमण किया। परिणामतः दूसरा रत्न अण्ड भी मुख से गिरा एवं नष्ट हुआ। दो रत्न अण्डों से दो शूकर– कालाबोत एवं बुदुग बासु उत्पन्न हुए।

अन्त में, निराश और दुःखी अनन्त बोगा तीसरा रत्न अण्ड लेकर बातारा गुरु रुद्र के समक्ष प्रस्तुत हुआ। अन्तर्यामी बातारा गुरु सदाशिव रुद्र ने बहुत गरिमा के साथ अनन्त बोगा की रत्न अण्ड भेंट स्वीकारी। बातारा गुरु ने रत्न अण्ड को घोंसले में जीवोत्पत्ति तक रखने का आदेश दिया। रत्न अण्ड से अनिद्य सुन्दरी उत्पन्न हुई। अनन्त बोगा ने इसे बातारा गुरु को समर्पित किया।

बाली में देवी श्री को सुवर्णिम पीले रंग के वस्त्र, दिव्य आभूषण, मुकुट आदि पहने ही प्रदर्शित किया जाता है। उनका रजत वर्ण है और योगमुद्रा में नेत्र हैं। देवी श्री की विधिवत शोभा यात्रा भी निकलती है। बाली में सर्प को अच्छी फसल का सूचक माना जाता है। जावा आदि में परम्परागत समारोह में देवी श्री को विधिवत आमन्त्रित किया जाता है। यह ''मापग श्री'' है। इण्डोनेशिया के देवशास्त्र में धान्य एवं समृद्धि की देवी श्री है।

इसी श्रृंखला में रोम साम्राज्य के देवशास्त्र में ''जूनो मोनेटा देवी'' है। ईसा पूर्व की जूनो मोनेटा पवित्र दिव्य शक्तियों से सम्पन्न एवं समृद्धि की देवी रही। इसी क्रम में विभिन्न देशों, सभ्यता–संस्कृतियों में भाग्य एवं समृद्धि के देव हैं।।ऊँ।।

# सप्तद्वीपों में विष्णु देवता का मायाजाल!

सर्वलोकमय, व्यापनशील विष्णु देवता जगत् में ''श्वेतद्वीप'' में विराजमान रहते हैं। जगत् में विष्णु का ''क्षीर सागर'' भी रहस्यमय पहेली है। वैदिक विष्णु देवता सत्त्व, रज, तम, विकार एवं माया से रहित हैं।

यह अप्रत्याशित एवं अभूतपूर्व है कि सर्वत्र व्याप्त विष्णु का महामायाजाल जगत् के सभी सप्त द्वीपों में विराट् रूपा पसरा है। गवल द्वीप (उत्तरी अमेरिका–दक्षिणी अमेरिका), इन्दुद्वीप (ब्रिटेन, फ्रांस, जर्मनी आदि), पर्थिया (अफ्रीका, मध्य एशिया, लघु एशिया, यूरोप–यूरेशिया के भाग), यूरेशिया, जम्बूद्वीप (सम्पूर्ण एशिया) में वैदिक एवं पौराणिक विष्णु देवता विविध रूपों में विद्यमान हैं।

जम्बूद्वीप के कम्बेदश (कम्बोडिया), चम्पादेश (वियतनाम), स्यामदेश (थाईलैण्ड), जावा–बाली–सुमात्रा (इण्डोनेशिया), स्वर्णदेश (बर्मा–म्यांमार), सिंहलद्वीप (श्रीलंका), त्रिविष्टपम्–महाचीन (तिब्बत), नीलकण्ठदेश (नेपाल), गंधार (अफगानिस्तान), फिलिपिन्स, पर्थिया आदि में श्रीविष्णु का शंखनाद हो रहा है।

''चम्पादेश में विष्णु भगवान् की सबसे प्राचीन 4000 वर्ष प्राचीन लिंगाकार प्रतिमा आश्चर्यलोक में ले जाती है।'' चम्पादेश के मन्दिरों के भग्नाशेष वैदिक सनातन धारा के जीवन्त साक्ष्य हैं। चम्पा में उत्खनन में संस्कृत के शिलालेखों से पुरातत्त्वविद् वियतनाम तक वैदिक संस्कृति के विस्तार को स्वीकारने पर विवश हुए। एक शिलालेख में भारतवर्ष के कौण्डिल्य ब्रह्मविद–ब्राह्मण के चम्पा आगमन का उल्लेख है। उसने अपने पराक्रम से इस क्षेत्र की साम्राज्ञी को पराजित किया और उससे विवाह कर विशाल साम्राज्य की आधारशिला रखी। चम्पा से मिला दक्षिण पूर्व एशिया का सर्वाधिक प्राचीन संस्कृत शिलालेख चौंकानेवाले हैं।

चम्पा के संस्कृत शिलालेख के अनुसार ईसा की प्रारम्भिक शताब्दी के निकट दक्षिण वियतनाम से दक्षिण स्वर्ण देश तक वैदिक सनातनी श्रीमार साम्राज्य रहा। चम्पा के मेकांग (माता गंगा) के मुहानों पर ओक ईवो संस्कृति रही। चम्पा के राजकुमार विजय क्लौन नॉक ने 2000 वर्ष पहिले विष्णु की बुद्ध स्वरूपा प्रतिमा का निर्माण करवाया। यद्यपि इस चतुर्भुज प्रतिमा के

कालखण्ड पर पुरातत्त्वविद एकमत नहीं हैं। चम्पा के अनाम प्रान्त में भारतीय देवी–देवताओं का वर्चस्व रहा। एक समय चम्पा में "रुद्रमत–शैवमत" सर्वोपरि रहा। उसी के साथ–साथ "वैष्णवमत" विकसित हुआ। "भगवतः पुरुषोत्तमस्य विष्णोरनादेः" का लेख मिलता है। यह महत्वपूर्ण है कि चम्पा के सम्राट जयरुद्रवर्मन आदि ने स्वयं को विष्णु भगवान् का अवतार घोषित किया।

वियतनाम के ध्वंसावशेषों के उत्खनन में क्षीर सागर में शयन करते चतुर्भुज विष्णु की प्रतिमा मिली। उत्खनन में प्राप्त एक विष्णु की एक प्रतिमा की नाभि कमल पर प्रजापति आसीन हैं। विष्णु देवता की गरुडासीन और पद्मासनयुक्त भी अनेक प्रतिमायें भी मिली हैं। इन्हीं प्रतिमाओं में से एक में विष्णु अपने हाथ पर पर्वत (गोवर्धन) धारण किये हैं। वैसे उत्खनन में मिली त्रिमूर्ति एवं हरिहर की मूर्तियाँ भी मन्त्रमुग्ध करती हैं।

स्यामदेश (थाईलैण्ड) एक शहर नाम "पिश्नुलोक" अर्थात् विष्णुलोक रहा। स्यामदेश के "राजगुरु फ्रा वामदेव मुनि" के देवालय में "विष्णु भगवान्" की भव्य मनमोहिनी प्रतिमा है, जिसकी शताब्दियों से अनवरत विधिवत पूजा–अर्चना होती रही। राजगुरु के पूर्वज शताब्दियों पहिले दक्खन भारतवर्ष से स्यामदेश आये। वे वैदिक परम्परा में शिखा एवं यज्ञोपवीत धारण करते रहे। प्रकारान्तर में स्याम में बौद्ध धर्म का वर्चस्व हुआ। शाक्यमुनि बुद्ध को विष्णु भगवान् का अवतार स्वीकारा गया। स्यामदेश के राजा के मांगलिक कार्यों में राजगुरु की उपस्थिति की अनिवार्यता रही। यह आठवाँ आश्चर्य है कि बौद्ध राज वंश अपने नाम के साथ "राम" शब्द लगाते रहे हैं। स्यामदेश के प्राचीन देवालयों में शिव, गणेश, ब्रह्मा, उमा, महालक्ष्मी आदि की भी मूर्तियाँ है।

इण्डोनेशिया के परमबनन देवालय समूह में भगवान् विष्णु की भव्य प्रतिमा है। इस देवालय की दीवारों पर रामायण और कृष्णायण के प्रसंगों को कलात्मक रूप से उत्कीर्ण किया गया है। देवालय में मनुष्याकार महामुनि अगस्त्य, ब्रह्मा, देवी, विष्णु आदि की प्राचीन मूर्तियों में चुम्बकीय आकर्षण यथावत है।

बारहवीं शती के "भारत युद्ध" (महाभारत महाकाव्य–जयसंहिता एवं भारतसंहिता का महाविस्तार है।) में कहा है कि "जावा नामधारी द्वीप का महासमर में विनाश होने से भगवान् विष्णु का हृदय द्रवित हुआ। जावा के कल्याण के लिये भगवान् विष्णु ने राजा (मानव) रूप में पृथिवी पर अवतार लिया।" जावा के प्राचीन अभिलेख एवं आर्ष ग्रन्थों के अनुसार जावा के राजा को भगवान् विष्णु का अवतार कहा गया। वेल्हम में भगवान् विष्णु की

गरुडासीन प्रतिमा मिली है। राजा एरलंग की गाथा में लिखा है कि वह विष्णु अवतार होने से प्रलय में भी रक्षित रहा। यही कारण है कि द्वीप में राजाओं की मृत्योपरान्त भी पूजा की जाती रही एवं की जाती है।

चण्डी लोरो जोगरंग में रुद्रमत– शैवमत का प्रभुत्व रहा। प्रधान शिव मन्दिर में भव्य शिव प्रतिमा के साथ भगवान् विष्णु एवं ब्रह्माजी की प्रतिमायें हैं। जावा उत्खनन में प्राप्त "अश्वमुख पर आसीन विष्णु" की मूर्ति अद्‌भुत है। जावा में हरि–हर की भी प्रतिमायें प्राप्त हुई हैं। जावा–बाली की सभ्यता–संस्कृति में विष्णु भगवान् जगत् के पालक हैं। स्थानीय निवासी देव को बातारा एवं देवी को बातारी कहते हैं। बातारा महामुनि अगस्त्य महागुरु हैं। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार महामुनि अगस्त्य जावा से भारतवर्ष आये। उन्होंने विदुषी लोपामुद्रा से श्रीविद्या की दीक्षा ली। स्थानीय देव गाथाओं के अनुसार असुरराज बलि और वामन वृत्तान्त का सम्बन्ध द्वीप के नाम से है। द्वीप के हवाईपत्तन पर समुद्रमंथन को सजीव करती प्रतिमायें चिताकर्षक हैं। बाली द्वीप में 121 मीटर ऊँची एवं 64 मीटर चौड़ी गरुडासीन विष्णु की प्रतिमा सम्मोहन करती है। इसके अलावा महाविशाल विष्णु की धड़ सहित मूर्ति है। साथ ही भारतीय देवी देवताओं, यक्ष, अप्सरा, गन्धर्व, किन्नर आदि की अतिविशाल मूर्तियाँ सनातन धर्म की समृद्ध सांस्कृतिक परम्परा की जीवन्त साक्षी हैं। यहाँ भगवान् विष्णु के मन्त्रों का चलन भी यदा–कदा होता है।

प्राचीन कम्बदेश अथवा कम्बुजदेश (कम्बोडिया) के राजा वैदिक सनातन धारा के रंग में रंगे थे। कम्बदेश के राजा वैष्णव मत एवं रुद्रमत के अनुयायी रहे। भारतवर्ष से दबे पांव कम्बदेश में बौद्ध धर्म का प्रवेश हुआ। सुप्रसिद्ध चीनी यात्री ने लिखा कि तत्कालीन (प्राचीन) कम्बुज में बौद्धधर्म गौण रहा। विश्व में सबसे बड़ा 402 एकड़ में फैला "अंगकोर वात" मन्दिर समूह कम्बदेश में है। इसका निर्माण बारहवीं शताब्दी में राजा सूर्यवर्मन द्वितीय ने करवाया। एक समय इसका नाम "यशोधरापुर" रहा। खमेर राजधानी के निकट अंगकोर वात देवालय में पँच कोण पर्वत और पँच शिखर हैं।

"अंगकोर वात मूलतः विष्णु भगवान को समर्पित मन्दिर अथवा पुर है।" इसमें एक स्थान पर शेषशय्याशायी विष्णु भगवान् की विशालकाय प्रतिमा है। मुख्य देवालय में भगवान् विष्णु की मानवाकार चतुर्भुज खड़ी प्रतिमा है। उनके हाथों में चक्र, पदम्, शंख और गदा है। भगवान् विष्णु का शीर्ष शाक्यमुनि बुद्ध सरीखा है। अंगकोर वात मन्दिर समूह में खमेर शैली की अप्सराओं, यक्ष, गन्धर्व के आलावा विष्णु अवतार–नृसिंह, कूर्म, वराह, मत्स्य आदि की भी आकर्षक मूर्तियाँ हैं। उनमें से एक विष्णु भगवान् की गरुड पर

विराजमान भव्य प्रतिमा है। "एक शिलालेख के अनुसार विष्णुलोक–कम्ब में मृत्यु के बाद जीव सीधा वैकुण्ठ जाता है।"

मन्दिर समूह के चारों ओर विशाल दीवारों का घेरा है और जल घेरा है। वैष्णव–शैव परम्परा में मन्दिर पुर में मेरु भी है। मुख्य मन्दिर के दो प्रवेश द्वार चकित करते हैं। इनमें से एक हाथी द्वार कहलाता है।

प्राचीन स्वर्णद्वीप बर्मा–म्यांमार में भगवान् विष्णु का प्रभुत्व रहा। स्वर्णद्वीप में पुरों (शहरों) के नाम विष्णु को लेकर "बिसुनोमयो" रखने का चलन रहा। बिसुनोमयो का अर्थ है कि "विष्णु का नगर।" लोकगाथाओं के अनुसार विष्णु ने गरुड की सहायता से "सिसित अथवा श्रीक्षेत्र" नामक नगर बनाया। दसवीं शताब्दी के आसपास का विष्णु देवालय "पगान" में रहा। क्षतिग्रस्त देवालय में विष्णु के दशावतारों की भव्य प्रतिमा रही। पगान के मन्दिर में मुख्य प्रतिमा गरुड पर कमलासन पर विराजमान विष्णु की रही, यह भारतीय शैली की रही। यह दुःखद है कि यह विष्णु प्रतिमा बर्लिन संग्रहालय की शोभा रही। स्वर्णद्वीप में विष्णु भगवान् का अध्यात्मिक स्वरूप सर्वोपरि रहा। "स्वर्णद्वीप में विष्णु देवस्वरूप ऋषि रहे।"

पवित्र नीलकण्ठ देश (नेपाल) में सर्वाधिक प्राचीन भगवान् विष्णु के देवालय मस्तंग, धवलगिरि के मुक्तिनाथ और काष्ठमण्डप (काठमाण्डू)का बुद्धनीलकण्ठ अथवा महाविष्णु का है। काष्ठमण्डप के सुप्रसिद्ध पशुपतिनाथ महामन्दिर के समीप जलाशय में 1400 वर्ष प्राचीन शेषशायी महानारायण–महाविष्णु की तैरती प्रतिमा है। यह शेषशायी भव्य प्रतिमा 5 मीटर लम्बी और काले बेसाल्ट पत्थर में तक्षित है। महाविष्णु के हाथों में चक्र, शंख आदि हैं। बौद्ध अनुयायी इसे बुद्धनीलकण्ठ कहकर अर्चना करते हैं।

लोक मान्यताओं के अनुसार सत्रहवीं शती के राजा प्रतापमल्ल शापित हुए कि अगर उन्होंने महानारायण प्रतिमा का दर्शन किया तो उनकी तत्काल मृत्यु होगी। परिणामतः सैकड़ों वर्षों से राजा इसके दर्शन नहीं करते रहे।

अड़तीस सौ मीटर के हिमशिखरों में धवलगिरि है। यहाँ "गण्डकी महानद से तिरु शालग्राम अवतरित" हुए। मुक्तिनाथ (भगवान् विष्णु) को तिब्बती अविलोकितेश्वर–चुमिंग ग्यात्सा कहते हैं। तिब्बत के महान आचार्य पद्मसंभव को प्राचीन मुक्तिनाथ देवालय ने आकृष्ट किया। मुक्तिनाथ में 108 धारा हैं। धवलगिरि में रुद्र को चक्रपाणि भी कहा गया। लोकगाथाओं के अनुसार सदाशिव रुद्र ने दाक्षायणी के यज्ञकुण्ड में दाह के बाद ताण्डव नर्तन किया। ताण्डव नर्तन से महाप्रलय आयी। इस दौरान दाक्षायणी सती का मुख

गण्डकी में गिरा। यह "गण्डकी चण्डी" कहलायी। इस प्रकार "मुक्तिनाथ को शक्ति पीठ" घोषित किया गया।

पूरब में बांग्लादेश में ढाकेश्वरी देवी के नाम पर ढाका नामकरण हुआ। वर्तमान में कोलकाता में ढाकेश्वरी का लघु देवालय है। बांग्लादेश के मुंशीगंज के उत्तर बेटका गांव में पाल सेन युग की विष्णु प्रतिमा मिली।

ईसा पूर्व तीसरी शती में अम्बदेश (वर्तमान में पाकिस्तान का पंजाब) में विश्वविख्यात तक्षशिला विश्वविद्यालय रहा। तक्षशिला विश्वविद्यालय के सुविख्यात आचार्य विष्णुगुप्त चाणक्य कौटल्य रहे। करांची के समीप लघु टापू पर वैदिक देवों सम्राट वरुण का भव्य मंदिर रहा और मुलतान में वैभवशाली सूर्य देवता का मन्दिर रहा। पंजाब (पाकिस्तान) के चकवाल जिले में त्रेतायुग का "कटासराज मन्दिर" है। कपिसा (काबुल) पर्वत के नीचे एक समय असमाई मन्दिर रहा। उत्खनन में ईसा पूर्व 150–550 की विष्णु सूरत अंकित मुद्रा प्राप्त हुई है। यह स्मरण रहे कि रोम साम्राज्य के एलकजेण्डर तक्षशिला के प्रमुख विद्वान एवं दुर्लभ आर्ष ग्रन्थ अपने साथ ले गये। शेष आर्ष ग्रन्थों को छह माह तक जलाया गया। अतः भारतवर्ष जम्बूद्वीप के वैदिक ग्रन्थों की मूल पाण्डुलिपियाँ यूरोप में हैं।

प्राचीन काल में मध्य एशिया–पर्थिया–अफ्रीका–इन्दुद्वीप असुर प्रभुत्व वाले रहे। यह स्पष्ट रहे कि ऋग्वेद के प्रमुख देवता असुर हैं। ईसा पूर्व असुर क्षेत्र में हित्ति, मित्तानी, मग, शक आदि का वर्चस्व रहा। यह पुनरुक्ति है कि स्वतन्त्र रचयिता – फ्री मेशनरी के अनुसार 15,500 वर्ष पहिले वे भारतवर्ष से पर्थिया गये और मिस्र के सम्राट बने। "प्रोफेसर भारत भूषण विद्यालंकार कहते हैं कि असेरीयायी–सुमेरीयायी क्षेत्र सीरिया के समीप विष्णु देवता के क्षीरसागर की सम्भावना पर शोध अनुसंधान आवश्यक है।" मिस्र में वैदिक देवता सूर्य की "रॉ" नाम से पूजा की जाती रही। बीजाक्षर मन्त्रों में सूर्य और अग्नि का बीजाक्षर "र" है। सूर्य विष्णु स्वरूप हैं।

पाँच हजार वर्ष से अधिक पहिले के प्राचीन मिस्री धर्म, हित्ति, मित्तानी, सुमेरयायी, असीरीयायी आदि में वैदिक देवताओं की बहुलता रही। सीरिया में प्राचीन काल का देवालय समूह है। "पारसी धर्म के परम पुरुष अहुर मज़्दा भी असुर" कहे गये हैं। "डॉ. रामविलास शर्मा जरतुस्त–जरथुस्त्र को वैदिक ऋषि बताते हैं।" पन्द्रहवीं शती में इस क्षेत्र में तुश्रज यानी दशरथ आदि भारतवर्षीय नाम प्रचलन में रहे। प्राचीन मिस्र में मित्तानी मूलतः मित्र–सूर्यभक्त संस्कृति रही। "मित्र" वैदिक देवता है। वैसे "सूर्य" के अनेक नामों में एक नाम "मित्र" भी है। प्राचीन मिस्र का नाम मित्र के अपभ्रंश होने से पड़ा। "महापण्डित

राहुल सांकृत्यायन ने मध्य एशिया का इतिहास'' में इसकी पुष्टि की है। उनके अनुसार ईरानी आर्य मित्र नाम से सूर्य की पूजा करते रहे। जम्बूद्वीप में वैदिक आर्य भी मित्र नाम से सूर्य को पूजते थे। सूर्य ऋग्वेद के प्रधान देवताओं में से एक है। बाख्त्रीय ग्रीक में ''धिषणा'' नामक वैदिक देवी प्रसिद्ध रही। धिषणा देवी की द्विभुजा है और समीप दोनों ओर अश्विनीकुमारद्वय खड़े हैं, लेकिन, धिषणा देवी अधिक प्रचलन में नहीं थी। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के अनुसार वैदिक देवों के रूप में वह केवल किसी प्राकृतिक शक्ति का प्रतिनिधित्व करती रही होगी। ईरान के पूर्व राजा स्वयं को आर्यों का सूर्य कहते रहे। जर्मनीवासी भी स्वयं को विशुद्ध आर्य घोषित करते रहे।

लगभग साढे पाँच हजार पूर्व मध्य एशिया में मित्ति सभ्यता संस्कृति का ध्वज लहरा रहा था। मित्तियों के सर्वोच्च देवता ''मित्र–सूर्य रा'' के रूप में प्रगट हुए और भव्य सूर्य देवालयों एवं आश्चर्यचकित करनेवाले पिरामिड समूह का निर्माण हुआ। उस समय समूचे क्षेत्र में वैदिक देवता छाये रहे। पिरामिडों के समीप मन्दिरों में ''गुप्त ब्रह्मसमाज'' का वर्चस्व रहा। मन्दिरों में ''मग पुजारी'' थे और गुप्त रूप से तान्त्रिक क्रियायें होती रही। यह पुनुरुक्ति कर रहे हैं कि वैदिक देवता सूर्य का बीजाक्षर मंत्र ''रं'' है। वेद के अनुसरण में आगम में भी विष्णु देवता को सूर्य देवता के साथ सम्बद्ध किया गया है। शक पह्लव का ईरान में ईसा पूर्व 249 अधिपत्य रहा। डॉ. भगवत शरण उपाध्याय ने ''प्राचीन भारत का इतिहास में पह्लव को पार्थिव वैदिक सनातनी कहा है (प्रकाशन सन् 1949)।'' मूलभूत रूप से पह्लव, पल्लव, पाथिव एवं पार्थिवयायी –पाशियायी एक जाति के वाचक शब्द हैं। इसी कारण पार्थिया कहलाया। पार्थिया–पाथिव–पर्थिया साम्राज्य के सिक्कों पर एक ओर ''राजाओं का राजा बोनान'' लिखा है। दूसरी ओर उसके भाई स्पलहोर को ''महाराज–भ्रात'' लिखा है (सम्राट बोनन काल सन् 7–16 ईस्वी)।

प्राचीन मित्ति देवशास्त्र में ''नन'' विष्णु भगवान् के वराहावतार की भाँति पृथिवी की जल से रक्षा करनेवाले देव हैं। उन्हें समस्त देवों में प्रमुख माना जाता है। प्राचीन काल में पर्थिया से यूरेशिया (साइबेरिया) (इन्द्रक्षेत्र) और पश्चिमी एशिया में पशुपालक वैदिक आर्य शकों का ही प्रभुत्व रहा। शकों के सन्दर्भ में वाग्भट ने अष्टांगहृदय उत्तर तन्त्र में लिखा है : ''यस्योपयोगेन शकांगनानां लावण्यसारादिविनिर्मितानाम्।।'' शक सुन्दरियों का सौन्दर्य, लावण्य भारतवर्ष में प्रसिद्ध रहा। संस्कृत रचनाकारों नें शकों, पह्लवों, बाह्लीकों एवं यवनों को रक्तमुख बताया है।

शक सभ्यता–संस्कृति के परम देवता सूर्य रहे। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के अनुसार यह रहस्योद्घाटन रूसियों की एकान्त भक्ति से होता है। शकों के दूसरे पूज्य देवता "दिवु" रहे। यह वैदिक द्यौ देवता हैं। शक "अपिया अथवा आप्या" के नाम से पृथिवी माता की पूजा करते थे। वे सूर्य को "स्वलियु" से सम्बोधित करते थे। जिसमें "र" के स्थान में "ल" के साथ शकों के अत्यन्त प्रेम रहा। "ल" को हटा देने पर "सूर्य" शब्द स्पष्ट दिखाई देता है। वेद का "भग" देवता अपभ्रंश होकर "पक" हो गया। शक राजा आदि स्वयं को "पकपूर (भगपुत्र–भगवान् की संतान)" कहते थे। इसी शृंखला में तत्कालीन चीन, मध्य एशिया में भी सम्राट को "फगफूर" (पकपूर–भगपुत्र) कहा जाने लगा। शक चन्द्रमा को "अरतिम्पत" और देवी को "वृन्दू" कहलाते थे। शक काल में "मित्र–मिथ' मिहिर" की पूजा का तेजी से प्रसार हुआ।

सुमेरिया–मेसोपोटामिया और असीरिया असुर क्षेत्र में अग्नि पूजक ऋग्वैदिक धर्म की धाराएँ बह रही थी। प्राचीन जरथुस्त्र धर्म अग्निपूजक है। प्राचीन उत्तरी सीरिया में मित्र, वरुण, इन्द्र आदि देव भी अस्तित्व में रहे। अज़रबेजान के सरखनी शहर में सुप्रसिद्ध, "अग्निमन्दिर–आतिशगाह" है। यह अग्नि मन्दिर पँच कोणों वाला है। पारसी इसे अपनी पवित्र अग्नि और जरथुस्त्र की धरोहर कहते हैं। इसमें सैकड़ों वर्षों से पवित्र अग्नि की लो प्रज्ज्वलित है। इस पर सम्वत् 1802 का एक शिलालेख भी लगा है। जिसका शुभारम्भ "श्री गणेशाय नमः" से किया गया है। सम्भवतः सम्वत् 1802 में इसका नवनिर्माण करवाया गया। इसकी अग्नि वेदी वृत्ताकार है।

यह स्मरण रहे कि वैदिक धर्म को मानने वाले शक साम्राज्य के पैर रूस में साइबेरिया तक फैले थे। रूस में उत्खनन के दौरान विष्णु देवता की एक हजार वर्ष प्राचीन मूर्ति मिली। "मध्य एशिया का इतिहास" के अनुसार शाक्यमुनि बुद्ध ने "माज्झिम निकाय" में कम्बोज (उत्तरी अफगानिस्तान) और यवन (यूनान) का उल्लेख किया है। शकद्वीपीय ब्रह्मविद ब्राह्मणों का मुख्य आराध्य सूर्य था (शकद्वीप–गोबी शीत मरुस्थल से वोल्गा (रूस) और पश्चिम में कारपाथिया तक फैला था।)। शकों के रेखाचित्र, पात्रों के अलंकरण एवं दीवार "उक्रइन" (उक्रेन) के गावों में प्रचलित रहे। अध्येताओं के अनुसार शकों के वंशज "स्लाव" हैं। शक कबीलों का – "स्लाव (स्क्लाव–शकल–श्रव) नाम पड़ा। जम्बूद्वीप में उपनिषद् काल में "सोमश्रवा", "श्रवान्त" नामों की भरमार थी। स्लाव भी दो भागों में विभक्त हैं।

प्रथम, पश्चिमी स्लाव, जिसमें पोल, चेक एवं स्लावक हैं। द्वितीय, पूर्वी स्लाव, जो दक्षिण एवं उत्तरी भागों में विभक्त हैं। उत्तरी स्लाव में रूसी,

वेलारूसी (बेला रूस) एवं उक्रइन शामिल हैं। दक्षिणी स्लाव में बुल्गार, सर्ब और क्रोवात (क्रोत) सम्मिलित हैं। प्रकारान्तर में रूस ने अपनी प्राचीन संस्कृति की अमूल्य निधियों को खोया। प्राचीन देवताओं की प्रतिमाएँ, वैदिक शास्त्रीय पूजा पद्धति और हजारों वैदिक संस्कृतनिष्ठ शब्द विस्मृति के गर्भ में लुप्त हुए। यह सबसे महत्वपूर्ण है कि स्लाव भाषा–रूसी भाषा और संस्कृत में अत्यधिक समीपता है (स्रोत : मध्य एशिया का इतिहास)। यह पुनः लिख रहे हैं कि महामहोपाध्याय पण्डित मधुसूदन ओझा ने ''इन्द्र विजय'' ग्रन्थ में दावा किया कि वैदिक इन्द्र देवता की राजधानी उत्तरी ध्रुव के समीपी रूसी क्षेत्र साइबेरिया में रही।

''गवल द्वीप'' (सम्पूर्ण अमेरिका) की प्राचीनतम सभ्यता ''इंका'' के प्रधान अधिष्ठाता परमेश्वर विरोचन हैं। आगम के अनुसार विष्णु भगवान् के परमभक्त असुरराज बलि के वंशज विरोचन हैं। ''माया सभ्यता एवं संस्कृति'' के देवी–देवता भी वैदिक देवों की प्रतिकृति प्रतीत होते हैं। यूरोप में ''जर्मन'' स्वयं को विशुद्ध आर्य कहते रहे। वर्तमान जर्मनी में संस्कृत शिक्षा–दीक्षा उच्चतर माध्यमिक विद्यालयों एवं विश्वविद्यालयों में दी जा रही है।

''सिंहलद्वीप'' श्रीलंका में बौद्ध धर्म के संरक्षक एवं क्षेत्रपाल उपुलवन–उत्पलवर्ण हैं। लंकाधिपति दशकन्धर दशानन रावण ने ऋग्वेद, यजुर्वेद एवं सामवेद का भाष्य किया। ''दा एशियाटिक सोसायटी ने रावण के ऋग्वेद के भाष्य के कुछ अंश प्रकाशित किये।'' डॉ. सुशील कुमार गुप्ता ने 58 वर्ष पहिले ''रावण भाष्यम्'' प्रकाशित किया। यह अत्यन्त दुःखद है कि महाज्ञानी रावण कृत तीनों वेदों के भाष्य उपलब्ध नहीं हैं। महापण्डित रावण द्वारा रुद्र देवता पर लिखी पोथियाँ भी अज्ञात हैं। चौंकें नहीं! ''भुशुण्डि रामायण'' विष्णु भगवान् की प्रेमलीलाओं का अधिकारक ग्रन्थ है (सम्पादन श्री भगवती प्रसाद सिंह)। इसमें राम–रावण युद्ध का बहुत ही संक्षिप्ततम वर्णन है।

इतिहासकारों के अनुसार उपुलवन ने छठी शती के राजकुमार विजय को आशीर्वाद दिया। देवशास्त्र के अनुसार उपुलवन की दिव्य देह नील जल के नील लिली वर्ण की है। मतारा में 7वीं शती के देवालय में विष्णु प्रतिमा रही।

सार संक्षेप में जम्बूद्वीप सहित समूचे जगत् में वैदिक सर्वव्यापक विष्णु की प्राचीनतम सभ्यता–संस्कृति में पाताली जड़ें रही और हैं। वैसे भी प्राचीन काल में सभी द्वीपों में वैदिक धर्म का वर्चस्व छाया था। यह इतर है कि वैदिक देवताओं के नाम अपभ्रंश होते रहे। इसी कारण बौद्ध धर्म के देशों में विष्णु भगवान् की प्रतिमायें शाक्यमुनि बुद्ध स्वरूपा मिलती हैं।।ॐ।।

# ऋग्वेदीय विष्णु

ऋग्वेद में सर्वत्र व्याप्त अथवा ब्रह्माण्डव्यापिनी चेतना–ऊर्जा अथवा विष्णु के बारह, एकल एवं युगल सूक्त हैं। इनमें तीन पूर्ण सूक्त एवं शेष इन्द्र आदि के साथ युगल सूक्त हैं। इनमें ऋग्वेद के खिल सूक्त भी शामिल हैं। ऋग्वेदीय सूक्तों के प्रमुख मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण–दीर्घतमा, दीर्घतमा औचथ्य, बार्हस्पत्यो भरद्वाज, मैत्रावरुणिर्वसिष्ठ आदि हैं। ये सूक्त "विष्णु तत्त्व" की सम्पूर्णता में व्याख्या करते हैं।

## विष्णु सूक्त : ऋग्वेद 1.154.16

।।ऋषि–दीर्घतमा। देवता–विष्णु। छन्द–त्रिष्टुप्।।

## सूर्य रूपी विष्णु

मुझ दीर्घतमा ऋषि में वह दिव्य दृष्टि आर्विभूत हो गई है कि मैं तत्क्षण विष्णु के पराक्रमों पर सुखपूर्वक प्रवचन कर सकता हूँ। जिस सर्वत्र व्याप्त–ब्रह्माण्डव्यापिनी चेतना–ऊर्जा विष्णु ने पार्थिव लोकों का निर्माण किया अथवा माप लिया या आच्छादित किया, वह विष्णु अत्यन्त विस्तृत एवं मायावी गतिवाला है। यह तीन प्रकार से विक्रमण करता हुआ उत्तर देवसदन द्युलोक को थामे (आधार) है।

यह ऋचा सर्वव्यापी विष्णु का वर्णन कर रही है। यहाँ "वैष्णव शक्ति" प्रमुख है। इस ऋचा में "पार्थिव रजांसि" (पार्थिवानि विममे रजांसि) स्थूल दृष्टि से ब्रह्माण्ड को दो भागों–द्यावापृथिवी में विभाजित किया गया है। यहाँ द्यावापृथिवी के आलावा भी छह विभागों का उल्लेख मिलता है। "अथर्ववेद में कहा है कि तीन पृथिवी लोक एवं तीन द्युलोक हैं।" "अध्यात्मिक रूप से तीन पार्थिव लोक–अन्नमय (स्थूल पृथिवी), प्राणमय (वायुलोक) एवं मनोमय (चन्द्रलोक) हैं।" "तिस्रः दिवस्तिस्रः पृथिवीः।।" अथर्ववेद 4.20.2।। "द्यौर्भूमिस्त्रयोऽवरपरं श्रिताः।।" अथर्ववेद 11.3.20।।

ब्रह्माण्ड की भाँति विष्णु पिण्ड (शरीर) में–अन्नमय, प्राणमय एवं मनोमय लोकों को तीन पदों में क्रान्त कर जाता है। यहाँ "पद का अर्थ तीन गतियाँ हैं। विष्णु द्युलोक अर्थात् मस्तिष्क में स्वयं निवास करता है।" "देह में तीनों द्युलोकों की स्थिति ग्रीवा से लेकर ऊर्ध्व तक है। विष्णु इन तीन लोकों

के प्रवेशद्वार का रक्षक कहा गया है। इस दृष्टि से विष्णु की देह में स्थिति कण्ठ में है।।1।।''

विष्ण र्नु कं वीर्याणि प्रवोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि।

यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाणस्त्रेधोरुगायः।।1।।

(विष्णु) भयंकर सिंह के समान पृथिवी पर विचरनेवाला, पर्वतों में निवास करनेवाला है। वह सिंह के समान आसुरी शक्तियों से तीनों पार्थिव लोकों में विचरण करता है। द्युलोक एवं मस्तिष्क में रहनेवाले विष्णु की अपने पराक्रम के कारण प्रकृष्ट रूप में स्तुति की जाती है। विष्णु के विस्तृत तीनों विक्रमणों में समग्र भुवन निवास करता है। इस ऋचा में विष्णु की सिंह की उपमा आसुरी शक्ति विनाश के निमित्त है। विष्णु विक्रमणों के समय सिंह के समान उसकी खोज करता है। मूलभूत रूप से विष्णु पर्वत रूपी मस्तिष्क में अर्वाङ्.क्रमण द्वारा शुत्र विजय किया करता है। आचार्य यास्क के अनुसार ''कुचरः'' शब्द एक अर्थ सर्वत्र विचरनेवाला एवं कुत्सित कर्म करनेवालों का हन्ता है। इस ऋचा में दोनों अर्थों का प्रयोग किया जा सकता है।।2।।

प्र तद् विष्णुः स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गरिष्ठाः।

यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा।।2।।

पर्वतवासी विस्तृत गति वाले, शक्ति की वृष्टि करने वाले विष्णु के प्रति हमारे शोषक बल की उपलब्धि के निमित्त गाया स्तोत्र प्रकृष्ट रूप में पहुँचे। जिस विष्णु ने अकेले ही तीन पदों से इस बृहद प्रकृष्ट रूप से नियन्त्रित पार्थिव लोकों को माप लिया। आचार्य शायण ने ''शूषं मन्म'' का अर्थ किया है कि शत्रु के शोषण करनेवाले बल का कर्त्ता : ''शोषकत्वा बलकरं मन्म मननीयं स्तोत्रम्।।'' इस प्रकार ''विष्णु की त्रिपदी का मुख्य प्रयोजन आसुरी दुष्ट शक्ति से पृथिवी को मुक्त करना है।'' अतः तदनुकूल बल प्राप्ति के लिये विष्णु का स्तवन करें। विष्णु को गिरिक्षित्–गिरिष्ठः कहने का आशय पर्वत निवासी है। ''अध्यात्मिक रूप से मेरुदण्ड पर्वत है। इसके ऊपर तीन द्युलोक के प्रवेशद्वार पर विष्णु स्थित है। कण्ठ भी गुहा की तरह है।।3।।''

प्र विष्णवे शूषमेतु मन्म गिरिक्षित उरुगायाय वृष्णे।

य इदं दीर्घं प्रयतं सधस्थमेको विममे त्रिभिरित् पदेभिः।।3।।

मन्त्रद्रष्टा ऋषि दीर्घतमा व्यापक देव द्वारा तीन कदमों से सारे भुवनों को व्यापने का उल्लेख कर रहे हैं। उदय के समय वामन रूप विष्णु अर्थात् सूर्य अपनी किरणों से द्यु, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी तीनों लोकों को प्रकाशित करता है। समूचा जगत् इसी सूर्य रूपी विष्णु के आधार पर रहता है। ''सम्पूर्ण विश्व सूर्य से ही प्राणशक्ति प्राप्त करता है। इसीलिये सूर्य को विश्व की

आत्मा कहते हैं।'' वह अपने पराक्रम के कारण सर्वत्र उसी प्रकार प्रशंसित होता है, जिस प्रकार गुहावासी भयंकर सिंह।।2।।

उदय होते ही सूर्य इस महाव्यापक द्युलोक को अपने–अपने विराट् कदमों से नाप लेता है, अर्थात् अपनी किरणों से द्युलोक को आलोकित करता है। वह मेघों के पीछे रहकर मेघों में छिपे जल की वर्षा करवाता है। यही कारण है कि सभी इस सूर्य की प्रशंसा करते हैं।।3।। प्रातः, मध्यान्ह एवं सायं ही सूर्य के तीन कदम हैं। इन कदमों से यह सर्वत्र संचार करता है। सूर्य की प्रातःकालीन, मध्यान्हकालीन एवं सायंकालीन किरणें अमृत से भरपूर हैं। मानों सूर्य अपनी किरणों से अमृत की वर्षा कर रहा है। वह सूर्य सत्त्व, रज एवं तम तीनों तत्त्वों; पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्युलोकादि और समूचे भुवनों को धारण करता है। सूर्य की किरणें अपनी शक्ति से सर्वत्र प्रसन्नता फैलाती हैं।।4।।

यस्य त्री पूर्णा मधुना पदान्यक्षीयमाणा स्वधया मदन्ति।
स उ त्रिधातु पृथिवीमुत द्यामेको दाधार भुवनानि विश्वा।।4।।

ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि का अभिप्राय है कि ''दो लोक'' होते हैं – सूर्यलोक एवं चन्द्रलोक। ''सूर्य लोक में केवल वही जा सकते हैं जो देवत्व प्राप्त कर लेते हैं। इसी लोक को मोक्ष कहते हैं। इस लोक को प्राप्त होनेवाला व्यक्ति मोक्षानन्द–ब्रह्मानन्द को प्राप्त करता है।'' ''चन्द्रलोक साधारण व्यक्ति जाते हैं और समय पर वे फिर संसार में दुःख भोगते हैं।'' अतः मनुष्य को चाहिये कि वे प्रयत्न करके सूर्यलोक के मार्ग पर चलें, चन्द्रलोक के नहीं। जो इस प्रकार उद्योग करता है, उसकी सहायता व्यापक देव विष्णु करते हैं। ''विष्णुलोक में अमृत का कोष है।'' अतः देव की कृपा एवं अपने उद्योगों से जो विष्णुलोक को प्राप्त करता है, वह अमर हो जाता है। वह मुक्त हो जाता है।।5।।

ऋचा में कहा गया है कि विष्णु के मधु से परिपूर्ण तीन पद स्वधारण शक्ति एवं क्रिया द्वारा क्षीण नहीं होते हुए सबको हर्षित एवं तृप्त करते हैं। विष्णु सत्त्व, रज एवं तमादि तीन धातुओं से निर्मित पृथिवी को और द्युलोक को एवं समस्त भुवनों को अकेला ही धारण करता है।

हम इस विष्णु के उस प्रिय पथ को प्राप्त करें, जहाँ देवत्व के इच्छुक अथवा विष्णु देवता की प्राप्ति के इच्छुक नर हर्षित होते हैं। निस्सन्देह वह विष्णु देवता का अभिलाषी इस प्रकार विष्णु पथ आलम्बन से विस्तृत रूप में क्रमण करने वाले विष्णु का बन्धु बन जाता है। विष्णु के परम पद में मधु का झरना है। निरुक्त (6.7) में कहा है : ''पाथोऽन्तरिक्षं पया व्याख्यातम्।''।।5।।

तदस्य प्रियमभि पाथो अश्यां नरो यत्र देवयवो मदन्ति।

उरुक्रमस्य स हि बन्धूरित्था विष्णोः पदे परमे मध्य उत्सः।।5।।

मनुष्यों के रहने के घर ऐसे विस्तृत एवं खुले हुए हों कि जहाँ सूर्य की किरणें स्वच्छन्दता से आ सकें। जहाँ सूर्य किरण प्रविष्ट होती हैं, उस घर में रहनेवालों का स्वास्थ्य उत्तम रहता है। मूलभूत रूप से सूर्य किरणों में रोग जन्तुओं को नष्ट करने एवं स्वास्थ्य प्रदान करने की शक्ति रहती है। घरों में गायों के रहने का उत्तम प्रबन्ध हो। "गो" शब्द का अध्यात्मिक अर्थ सूर्य किरण, इन्द्रिय शक्तियाँ, ज्ञानादि भी है। गो के स्थानों के लोग हृष्ट पुष्ट होते हैं एवं प्रयत्नशील, उद्यमी होते हैं। ऐसे ही स्थान पर व्यापक देव विराजते हैं।

हे विष्णु एवं विष्णु बन्धु! आप दोनों के उन वास स्थानों को पहुँचने की हम कामना करते है, जहाँ बड़े–बड़े बहुत से सींगोंवाली गतिशील सुन्दर गौएँ विद्यमान हैं। यहाँ निश्चय से महान् गतिशील बलशाली विष्णु सर्वोत्कृष्ट पद बहुत चमकता है। "भूरि श्रृंगा गावः" का अभिप्राय द्युलोकस्थ सूर्य एवं मस्तिष्क की रश्मियाँ हैं। ये रश्मियाँ ही श्रृंग हैं। सूर्य गो है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने सूर्य रश्मियों को श्रृंग की उपमा दी है।।6।।

ता वां वस्तून्युश्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरिशृंगा अयासः।
अत्राह तदरुगायस्य वृष्णः परमं पदमव भाति भूरि।।6।।

इस सम्पूर्ण सूक्त में दीर्घतमा औचथ्य ऋषि ने "विष्णु की व्याख्या सूर्य रूप में" की है। यही विष्णु रूपी सूर्य इस पृथिवी पर के अनेक लोकों को प्रगट करता है। "सूर्य पराक्रमों के कारण ही विष्णु है।" हमें उपदेश है कि सूर्य स्वरूप विष्णु के पराक्रमों का स्मरण, वर्णन और अनुकरण करना चाहिये।।ऋग्वेद 1.154.1–6।।ऊँ।।

## ।। विष्णु सूक्त : ऋग्वेद 1.156.1–5।।

।।ऋषि–दीर्घतमा औचथ्य। देवता–विष्णु। छन्द–जगती।।

# वैष्णव यज्ञ : वासना, एषणा भस्म; देवों की रचना

हे विष्णु देवता! आप मित्र की तरह हमें सुख देनेवाले हो। आपका स्वरूप चहुं ओर तेज को उत्पन्न करनेवाला है। प्रभूत प्रकाश एवं ज्ञानवाला है। गति एवं रक्षा को प्राप्त करानेवाला है। यह सर्वत्र विस्तृत है। इस कारण हे विष्णु! विद्वानों–ब्रह्मविदों द्वारा आपका स्तुति समूह ऋद्धि का हेतु बनता है।

आपको हवि प्रदान करने से निष्पन्न यज्ञ सिद्धि देनेवाला होता है। "वैष्णव यज्ञ" की पूर्ति स्तुतियों एवं याज्ञिक कर्म व्यवस्था दोनों से होती है। "स्तुति से वासना, एषणा भस्मीभूत होती है। सात्त्विकता प्रवृद्ध होती है।" यह ऊर्ध्वरेता बनने का स्वाभाविक साधन है। ऊर्ध्वरेता बनने एवं ब्रह्मचर्य धारण के अन्य सभी उपाय वैष्णव यज्ञ की सीमा में समाविष्ट होते हैं। "विभूतद्युम्नः" का अर्थ "महान् यश" है। वेद में द्युम्न एवं यशः पद दिव्य प्रकाश एवं ज्योति के वाचक हैं। द्युम्न्—द्यु+मन्, द्यु—द्युलोक, मस्तिष्क।

दूसरे अर्थों में विष्णुवाचक सूर्य जल को उत्पन्न करनेवाला है। पृथिवी के जलों को सूर्य अपनी किरणों से भाप बनाकर हरण कर मेघ स्वरूप देता है। प्रकारान्तर में मेघ वर्षा कर जल में बदल जाता है। इसी कारण सूर्य को जल को उत्पन्न करनेवाला कहा गया है। सूर्य मित्र है, क्योंकि वह हमारा हित करता है। अतः सूर्य हमें सुख देनेवाला है।।1।।

भवा मित्रो न शेव्यो घृतासुतिर्विभूतद्युम्न एवया उ सप्रथाः।
अधा ते विष्णो विदुषा चिदर्ध्यः स्तोमो यज्ञश्च राध्यो हविष्मत।।1।।

जो मनुष्य सर्वतः पूर्व होनेवाले विधाता एवं निर्माता, सदैव नवीन श्रेष्ठ जाया वाले, स्वयं ही जाया रूप वाले विष्णु के लिये आत्मदान करता है और इस महान् की उत्पत्ति को सर्वोत्कृष्ट एवं महान् बताता है, वह निश्चय ही सहयोगी को कीर्तियों से अतिक्रम कर जाता है, अभिभूत कर देता है।

यह सूर्य अनन्तकाल से इसी प्रकार जगत् को प्रकाश देता आ रहा है, परन्तु फिर भी सदैव तरुण जैसा नवीन रहता है। यह इतने समय पश्चात् भी वृद्ध नहीं होता है। वह उत्तम बुद्धि को प्राप्त कराता है। जो इस विष्णुवाचक सूर्य का निरन्तर ध्यान करता है, वह यशस्वी होकर उत्तम स्थान को प्राप्त होता है।।2।।

यः पूर्व्याय वेधसे नवीयसे सुमज्जानसे विष्णवे ददाशति।
यो जातमस्य महतो महि ब्रवत् सेदु श्रवोभिर्युज्यं चिदभ्यसत्।।2।।

ऋतात्मक प्रकृति के गर्भ रूप उस पुरातन देवता को यथार्थ रूप में जाननेवाले हे स्तोताओं! उस विष्णु का आप उत्पत्ति के द्वारा प्रीणन करो। इस ऋत के गर्भ रूप विष्णु के नाम को जानते हुए ही विवेचन करो, स्तुति एवं प्रशंसा करो। हे विष्णु! हम आपकी महान् सुमति को भजते हैं। इस ऋचा में विष्णु का स्वरूप रेखांकित होता है। "प्रकृति—सृष्टि में ऋत एवं सत्य है।" "ऋत प्रकृति का गत्यात्मक रूप (शाश्वत नियम) और सत्य सत्ता रूप को द्योतित करता है। सत्य ही ब्रह्म है।" "ऋत एवं सत्य में विष्णु व्याप्ति प्रकृति के ऋत रूप में है। वह प्रकृति का गर्भ है।" जब विष्णु सृष्टियज्ञ को चालू

रखना चाहते हैं, तब उसे एक प्रकार से स्थिर करते हैं। उस समय प्रकृति के ऋत रूप के अन्दर गर्भ बनकर ओत–श्रोत, व्याप्त हो जाते हैं। इस विष्णु की विवेचना से मनुष्य सृष्टियज्ञ के गूढ़ से गूढ़ रहस्य जान लेता है, अर्थात् यह जान जाता है कि इन सबके गर्भ में परमेष्ठी विष्णु की शक्ति काम कर रही है।

हे स्तोताओं! आप जो कुछ भी विष्णुवाचक इस सूर्य के बारे में जानते हो, उन सब का वर्णन आप इस सूर्य के समक्ष करो। इसने आज तक जो पराक्रम किये हैं, उनका भी वर्णन करो। हे व्यापक देव! हम आपकी उत्तम बुद्धि को प्राप्त करें।।3।। पाराशर संहिता के अनुसार सूर्य ने हनुमत् को नौ विद्याओं की शिक्षा दी। अतः सूर्य समस्त विद्याओं के ज्ञाता हैं।

तमु स्तोतारः पूर्व्यं यथा विद ऋतस्य गर्भ जनुषां पिपर्तन।
आस्य जानन्तो नाम चिद् विवक्तन महस्ते विष्णो सुमतिं भजामहे
।।3।।

इन्द्रादि देवमित्रों वाला यह विष्णु प्रकाश एवं उत्तम ज्ञान प्राप्त करानेवाले, उत्तम बल को धारण करता है। दिव्य शक्ति रूपी गो के बाड़े को उद्घाटित करता है। अर्थात् सूर्यकिरणों को प्रसारित करता है। ऐसे देव सम्बन्धी निर्माण करानेवाले इस विष्णु के यज्ञ को (आरोहण रूपी कर्म को) सम्राट वरुण एवं अश्विनौ सेवन करते हैं।

यह अहम् है कि इस वैष्णव यज्ञ में सम्राट वरुण एवं अश्विनौ का स्मरण किया गया है। शास्त्रों के अनुसार वरुण दिव्य शक्तियों के द्वारा, प्रकाश एवं ज्ञान विज्ञान की उपलब्धि के मार्ग में शत्रु, आवरण, मलादि बाधकों को पकड़कर शरीर में विनष्ट करता है। "वरुणो वा एतं गृह्णाति यः पाप्मना गृहीतो भवति।।" यह स्मरण रहे कि "यज्ञ विच्छिन्न होने पर प्राणों (ऋषि एवं देवों) को विकृति का ग्रास होना पड़ता है।" उन्हें निरोग करने, यज्ञ सन्धानादि का कार्य अश्विनौ का है। मरुत् प्राण रूप एवं द्युलोक वासी है : "दिवि देवा दिविश्रिताः।" शरीर में द्युलोक मस्तिष्क है। यह विष्णु का परम परार्ध्य स्थान है। अतएव वैष्णव यज्ञ द्वारा देवों का निर्माण होता है। विष्णु के संग रहने के कारण ये विष्णु के सखा हैं। वेदानुसार सूर्य में जल का सार भाग दहन होता है। वरुण ब्रह्माण्डीय आपः–जल के सम्राट हैं। सूर्य के लिये वरुण मार्ग प्रशस्त करता है। सूर्य वरुण के ब्रह्माण्डीय जल में परिभ्रमण कर सायंकाल सम्राट वरुण को रपट प्रस्तुत करता है।

अर्थात् तेजस्वी वरुण एवं अश्विनौ आदि सभी देव इस विष्णु के द्वारा बताये गये मार्ग से चलते हैं। विष्णु द्वारा बताये अनुसार कर्म करते हैं। इसी

विष्णु के अधीन होकर सभी देव अपना–अपना कार्य करते हैं। यह विष्णु अपनी शक्ति से दिन को प्रगट करता है और मेघों को छिन्न–भिन्न करके जल की वर्षा करता है।।4।।

तपस्य राजा वरुणस्तमश्विना ऋतुं सचन्त मारुतस्य वेधमः।
दाधार दक्षमुत्तममहर्विदं व्रजं च विष्णुः सखिवाँ अपोर्णुतु।।4।।

सुकर्माओं में श्रेष्ठ, देवों का हितकारी, द्युलोक वासी विष्णु श्रेष्ठ कर्म करनेवाले इन्द्र से सम्पर्क के लिये ऊर्ध्वारोहण द्वारा आ पहुँचता है। तीन स्थानों में स्थित वह विधाता श्रेष्ठ व्यक्ति का प्रीणन करता है। साथ ही ऋत के भाग में यजमान को भागी बनाता है (यजमान को ऋत का भाग प्रदान करता है।)। इन्द्रियाधिपति के रूप में इन्द्र का निवास मस्तिष्क में है। अर्थात् मस्तिष्क इन्द्र का कार्य क्षेत्र है। परन्तु देवों का उद्‌गम करानेवाले विष्णु के मस्तिष्क में पहुँचते ही समस्त ऐन्द्रियिक कर्म व्यापक एवं दिव्य रूप में होने लगते हैं। यह विष्णु द्वारा ऊर्ध्वारोहण कर इन्द्र से सम्पर्क का फल है। वे सामान्य कर्म दिव्य बन जाते हैं। इसलिये विष्णु सभी देवों में सुकृत्तर कहे गये हैं। विष्णु ध्रुवा दिशा से ऊर्ध्वारोहण कर शत्रु को पराजित कर स्वशासन स्थापित करता है। इस कारण विष्णु को ''त्रिषधस्थ'' कहा गया है। विष्णु वैष्णव यज्ञ करनेवाले को ऋत (शाश्वत नियम, गत्यात्मकता) (प्राकृतिक सूक्ष्म तत्त्वों से ओतप्रोत) एवं सत्य का हिस्सेदार बनाता है। उसमें ''ऋत के, सत्य के प्रभाव से दिव्य एवं सूक्ष्म के ज्ञान का शक्तिपात होता है।''

द्युलोक में रहनेवाला तेजस्वी विष्णुवाचक सूर्य वर्षा के समय विद्युत् की सहायता करता है। यह सूर्य ही विद्युत्–मरुत् को प्रेरित करके जल वर्षा करता है। यह सूर्य पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक तीनों लोकों में रहकर उन्हें प्रकाशित करता है। वह विष्णु यज्ञ करनेवाले एवं श्रेष्ठ पुरुष की हर तरह से सहायता करता है।।5।।

आ यो विवाय सचथाय दैव्य इन्द्राय विष्णुः सुकृते सुकृत्तरः।
वेधा अजिन्वत् त्रिषधस्थ आर्यमृतम्यं भागे यजमानमाभजत्।।

।।ऋग्वेद 1.156.1–5।।ॐ।।

# विष्णु सूक्त : ऋग्वेद 7.100.1–7

।।ऋषि–मैत्रावरुणिर्वसिष्ठ। देवता–विष्णु। छन्द–त्रिष्टुप्।।

# विष्णु कामनाओं का पूरक : पृथिवी उत्तम निवास

ऋग्वेद के सातवें मण्डल के सौवें सूक्त में सात ऋचाएँ हैं। मन्त्रद्रष्टा मैत्रावरुणिर्वसिष्ठ ऋषि ने रहस्योद्घाटन किया है कि सर्वत्र व्याप्त विष्णु ने पृथिवी मनुष्यों को प्रदान की और असुरों को नहीं दी। व्यापक विष्णु कामनाओं के पूरक हैं। इसमें विष्णु से लोककल्याण की उत्तम बुद्धि प्रदान करने की प्रार्थना की गई है।

मनुष्य जब "विष्णु को आत्मसमर्पण" कर देता है तो उसे अनेक प्रकार के दिव्य ऐश्वर्यों (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) की उपलब्धि होती है। प्रथम ऋचा में कहा है कि वह स्वयं अकेला ही उन ऐश्वर्यों का भोग नहीं करता, बल्कि अन्य प्राणियों को भी हिस्सा देता है। वह अन्य प्राणियों पर करुणा करता है। शरीर में विष्णु देवता की परिचर्या का स्वरूप यह है कि शरीर के अंग सत्र–याग में मन द्वारा प्रकृष्ट रूप से मेल एवं एकरूपता हो जाती है, उतना ही वह विष्णु को आवृत्त कर लेता है। उतनी वैष्णव शक्ति उसमें प्रादुर्भूत हो जाती है।

जो मनुष्य बहुतों द्वारा प्रशंसनीय विष्णु को हवि अर्पण करता है, वही मनुष्य धन की इच्छा होने पर शीघ्र धन (अध्यात्मिक, दैविक, अधिभौतिक) प्राप्त करता है। विष्णु मनुष्यों का हित करनेवाला है। मनुष्य विष्णु की अर्चना से शीर्घ ऐश्वर्यशाली होता है।।1।।

नू मर्तो दयते सनिष्यन् यो विष्णव उरुगायाय दाशत्।<br>
प्र यः सत्राचा मनसा यजात् एतावन्तं नर्यमाविवासात्।।1।।

हे कामनाओं के पूरक! हमें ऐसी बुद्धि प्रदान करो, कि जिससे हम सार्वजनिक हित–लोककल्याण–लोकसंग्रह को समर्पित रहें। हमारी बुद्धि कभी भी प्रमाद करनेवाली नहीं हो। हमारी बुद्धि मननशील एवं उत्तम विचारों से युक्त हो। हमें अश्व, गो आदि पशुओं से युक्त आल्हादकारक धन दो।

इस ऋचा में विष्णु से विश्वजन्या बुद्धि–सम्पूर्ण जगत् को प्रगट करनेवाली बुद्धि चाही है। दूसरे शब्दों में "विष्णु तत्त्व के प्रभाव से विश्व का अर्थात् सृष्टि विद्या का ज्ञान हो जाता है।" विष्णु की हिरण्यगर्भ अवस्था के हिरण्यमय रूप वाले समग्र तत्त्वों का ज्ञान विश्वजन्या बुद्धि से होता है। वह

पुरुश्चन्द्र वाला भूरिऐश्वर्य हिरण्यमय ऐश्वर्य ही है। अश्वपद से प्राणबल एवं विज्ञान सूर्य दोनों आशय हैं।।2।।

त्वं विष्णो सुमति विश्वजन्यामप्रयुतामेवयावो मतिं दाः।

पर्चो यथा न सुवितस्य भूरेरश्वावतः पुरुश्चन्द्रस्य रायः।।2।।

इस विष्णु ने इस विशाल पृथिवी आदि को अपने पराक्रम से नापा। अत्यधिक शक्तिशाली यह विष्णु हमारा सहयोगी है। यह विष्णु अत्यन्त तेजस्वी है। अतः जो विष्णु का ध्यान करता है, तेजस्वी हो जाता है।

तीनों लोकों में सैकड़ों प्रकार की ज्योतियाँ हैं। विष्णु की ज्योति (तेजस्विता) इन समस्त ज्योतियों में श्रेष्ठ है। बलशालियों में विष्णु सर्वाधिक बलशाली है। ऋचानुसार मनुष्य में विष्णु का रूप प्रबल शक्तिवाला और सर्वश्रेष्ठ होना चाहिये। यह विष्णु प्रारम्भ में वामन (सूक्ष्म से सूक्ष्म) रूप में होता है, शनैः शनैः यह प्रवृद्ध होकर अन्तिम अवस्था (विराट्) में रूपाकार लेता है। इसे ऋचा में "स्थविर" नाम दिया गया है। "त्विष्ट"– प्रदीप्त रूप होता है। पिण्ड में यह सोम एवं रेतस् रूप वाला विष्णु अन्तिम अवस्था में पहुँचकर (विष्णु) दिव्य ज्योति को धारण करता है।।3।।

त्रिर्देवः पृथिवीमेष एतां वि चक्रमे शतर्चसं महित्वा।

प्र विष्णुरस्तु तवसस्तवीयान् त्वेषं ह्यस्य स्थविरस्य नाम।।3।।

विष्णु देवता ने इस पृथिवी को निवासार्थ मनुष्यों को देने की इच्छा से पराक्रम किया। इसलिये उन्होंने असुरों के साथ प्रबल युद्ध किया और भूमि लेकर मानवों को दी। इस प्रकार उत्तम जन्म लेनेवाले विष्णु ने इस पृथिवी को उत्तम निवास के योग्य बनाया।

यह ऋचा ब्रह्माण्ड एवं पिण्ड दोनों क्षेत्रों में सुचारु रूप से चरितार्थ होती है। मनुष्यों में जब यज्ञीय भावना (सद्कर्म, शुभ कार्य) पैदा होती है, तब मनुष्य परस्पर संहार एवं विनाशादि त्यागकर पृथिवी को स्वर्गोपम निवास स्थान बना लेते हैं। उनका स्वभाव स्वयं स्थिर, लोककल्याणपरक, करुणामय, परोपकार, उदारादि होता है। अतः पृथिवी पर भी उनका निवास स्थिर रूप से होता है। ऋचानुसार "विष्णु के स्तोता स्वभावतः ध्रुव स्वभाव" के होते हैं।।4।।

वि चक्रमे पृथिवीमेष ऐता क्षेत्राय विष्णुर्मनुषे दशस्यन्।

ध्रुवासो अस्य कीरयो जनास उरुक्षितिं सुजनिमा चकार।।4।।

हे तेजयुक्त विष्णो! आपकी महिमा और समस्त कर्मों को जानता हुआ मैं आपकी स्तुति करके श्रेष्ठ बनता हूँ। मैं बड़ा नहीं हूँ, आप ही बड़े हो, इसलिये मैं आपकी स्तुति करता हूँ।

यास्काचार्य ने "अर्यः" पद को स्तोता एवं विष्णु दोनों के लिये माना है। यास्क आदि विद्वान शिपिविष्ट का प्रशंसापरक अर्थ ग्रहण करते हैं। शिपिविष्ट का अर्थ ज्योतिर्मय किरणों से आवृत है। "रजसः पराके" का स्कन्द स्वामी ने रजस् पद से आशय सोमलोक ग्रहण किया है। सोमलोक से परे द्युलोक है। विष्णु का निवास द्युलोक माना गया है। शरीर में यह "हृदयस्थ मन का क्षेत्र" है (भौतिक हृदय नहीं)। मन से ऊर्ध्व में मस्तिष्क का क्षेत्र है। जहाँ विष्णु का निवास कहा गया है।

ऋचा में "तवसम् अतव्यान्" दोनों पद बल एवं महान् अर्थों को प्रगट करते हैं। इनकी व्युत्पत्ति "वृद्ध्यर्थक" तव धातु से होती है।।5।।

प्र तत् ते अद्य शिपिविष्ट नामाऽर्यः शंसामि वयुनानि विद्वान्।
त त्वं गृणामि तवसमतव्यान् क्षयन्तमस्य रजसः पराके।।5।।

यहाँ पुनः कहा है कि विष्णु देवता के तेज का वर्णन करना असम्भव है। क्योंकि "विष्णु अनेक रूप धारण करता है।" परन्तु हमारी कामना है कि विष्णु का आनन्ददायक रूप हमारी दृष्टि से ओझल नहीं हो।

हे विष्णु! आप जो यह प्रदर्शित करते हैं, बताते हैं कि आप बाल रश्मियों से आवृत होने से वामन रूप हो। क्या आपका यह रूप प्रख्यापनीय है? जो कि शिपिविष्ट से उग्र रूप वाला होकर शत्रुओं के साथ युद्ध करना दिखाई देता है। आप उस उग्र रूप को हमसे मत छिपाओ। इस ऋचा में विष्णु देवता के प्रबल प्रतापी तेजोमय रूप के दर्शन की लालसा की गई है। मूलरूप से यह स्तोता की आसुरी शक्तियों के आक्रमण के समय की प्रार्थना है।।6।।

किमित् ते विष्णो परिचक्ष्यं भूत् प्र यद ववक्षे शिपिविष्टो अस्मि।
मा वर्पो अस्मदैपं गूह एतद् यदन्यरूपः समिथे बभूथ।।6।।

हे विष्णो! आपके लिये मैंने "वषट्" का उच्चारण किया है, वषट्—स्तुति करके यह अन्न समर्पित किया है। हे तेजस्वी विष्णो! आप मेरे द्वारा समर्पित हवि को स्वीकारने का अनुग्रह करो। मेरी उत्तम स्तुतियाँ यश संवर्धन करें। आप हमारा कल्याणमय साधनों से सदैव संरक्षण करो।।7।।

वषट् ने विष्णवास आ कृणोमि तन्ने जुषस्व शिपिविष्ट हव्यम्।
वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरो मे यूयं स्वस्तिभिः सदा नः।।7।।

।।ऋग्वेद 7.100.1—7।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय इन्द्राविष्णु युगल सूक्त ऋग्वेद 1.55.1–6

।।ऋषि–दीर्घतमा औचथ्यः। देवता–विष्णु, इन्द्राविष्णू। छन्द–जगती।।

## संवत्सर विष्णु : विष्णु के तीन पद, तीन लोक

ऋग्वेद के इस युगल–इन्द्राविष्णु सूक्त की तीन ऋचाएँ विष्णु विषयक हैं। इस सूक्त की अन्तिम ऋचा में "विष्णु को सूर्यरूपी संवत्सर" घोषित किया गया है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि दीर्घतमा औचथ्य ने कहा है कि "विष्णु अजातशत्रु है, सर्वरक्षक है और समस्त पदार्थों का स्वामी है।" इस सूक्तानुसार सूर्यस्वरूप विष्णु के तेज को देखना असम्भव है।

सूक्त की प्रथम ऋचा में कहा है कि विष्णु अर्थात् सूर्य और विद्युत् अथवा इन्द्र दोनों अत्यन्त शक्तिशाली हैं। उत्तम घोड़े जिस प्रकार पर्वत शिखर पर आसानी से चढ़ जाते हैं, उसी प्रकार ये दोनों पर्वत शिखरों पर सरलता से चढ़ जाते हैं। सूर्योदय के समय सूर्य की किरणें बहुत ऊँचे होने के कारण पर्वत शिखरों पर सर्वप्रथम पड़ती है। वर्षा काल में आकाशीय विद्युत् भी पर्वतों पर अधिकतर वज्रपात करती है। इन दोनों में सूर्य–विष्णु अधिक तेजस्वी एवं शक्तिशाली है।

हे मननशील प्राणियों! आप प्रजा की कामनावाले महान् शूरवीर इन्द्र एवं विष्णु के लिये सोम रूप अन्न के पान को प्रकृष्ट अर्चना के साथ अर्पण करो। ये अदम्य इन्द्र एवं विष्णु साधु एवं श्रेष्ठ अश्व के समान महान् अग्नि के द्वारा पर्वतों के शिखर पर आरूढ हो गये हैं। "अन्धस"–शब्द अनेकार्थक है। वेदार्ष कोष में इसकी व्युत्पत्तियाँ पर लिखा है : "अन्धं इत्यन्न नामसु पठितम्।। निरुक्त 2.7।।" "अदेर्नुम् धोच।। उणादि 4213।।" निघण्टु के अनुसार "अन्ध इत्यन्नाम। आध्यायनीयं भवति। तमोऽप्यन्ध उच्यते। नास्मिन्ध्यानं भवति न दर्शनमयमपीतरोऽन्ध एतस्मादेव।।" है। अन्धस् पद की व्युत्पत्ति भक्षणार्थक अद्धातु एवं आ + ध्यै चिन्तायाम् धातुओं से की जाती है। अन्धकार अर्थ में "नास्मिन् ध्यानं भवति, अविद्यमानं ध्यानमस्मिन्" इत्यादि व्युत्पत्तियाँ की जाती है। यहाँ यक्षप्रश्न यह है कि क्या ध्यान लगाने में अन्धकार बाधक है? अन्नार्थक अन्धस् पद में अन्न और अन्धकार दोनों अर्थों का समावेश करना चाहिये। जब तक सोम अर्थात् रसात्मक अन्न में चेतन को जागृत करने की शक्ति नहीं आती तब तक वह अन्धकारवृत है।

ये सोम रयि को चेतनायुक्त बना देता है। ऋग्वेद में कहा है : "रयिं कृण्वन्ति चेतनम्।।" मूलभूत रूप से चेतन बनाने से पूर्व की अवस्था अन्धकारवृत ही होती है। इस सोमरूप अन्न का पान बुद्धि की उपलब्धि के लिये है। जब तक वह बुद्धि के क्षेत्र में नहीं आता तब तक वह सोम अन्धकारवृत ही रहता है।

"पर्वतानां सानुनि" का अभिप्राय शरीर में मस्तिष्क के विभिन्न ऐन्द्रियिक क्षेत्र अथवा पर्वत से है। मस्तिष्क के उन शिखर क्षेत्रों में इन्द्र एवं विष्णु विचरण करते हैं। ये इन्द्र एवं विष्णु महान् अग्नि रूप अश्व पर आरूढ होकर मस्तिष्क के प्रच्छन्न एवं गुह्य स्थानों में जा पहुँचते हैं। देवों को वहन करनेवाला अग्नि है : "अश्वो न देववाहनः, स देवां एह वक्षति।।" अतः इन्द्र एवं विष्णु का वाहन—अश्व अग्नि है।

प्र वः पान्तमन्धसो धियायते महे शूराय विष्णवे चार्चत।
या सानुनि पर्वतनामदाभ्या महस्तस्थतुरर्वतेव साधुना।।1।।

इन्द्र एवं विष्णु दोनों देवता अग्नि के तेज को ओर अधिक तीव्र करते हैं। इन दोनों—सूर्य (विष्णु) एवं विद्युत् (इन्द्र) में अग्नितत्त्व प्रकृष्ट रूप में है। इसलिए सूर्य एवं विद्युत् के रूप में मानों अग्नि ही अपने रूप का विस्तार करता है। मनुष्य सोमयाग के द्वारा इन्द्र एवं विष्णु के तेज में वृद्धि करता है।

अथवा हे इन्द्र एवं विष्णु! आप शत्रु शमन कर्म वाले हैं। आप दोनों के प्रदीप्त एवं तीक्ष्ण सम्यक् गमन एवं मार्ग को सुत सोम की रक्षा करनेवाला सत्य रूप में रक्षा करता है। हे इन्द्र एवं विष्णु! आप "हवि को सूक्ष्म बनाकर चहुँ ओर फेंकने वाली क्रिया को जो कि मनुष्य के लिये प्रतिदान रूप में फल धारण करनेवाली है, उसकी आप रक्षा करते हो।"

विष्णु एवं इन्द्र का कार्य "शिमीवतोः"— शत्रु का शमन है। इसलिये उनके कर्म को शिमी कर्म माना है। निरुक्त (5.12 खं) में कहा है : "शमयतेर्वा शक्नोतेर्वा।।" इन दोनों की गतियाँ प्रदीप्त एवं ज्योतिर्मय कही गई हैं। ये गतियाँ सुचारु रूप से (समरणम्) हों, इसके लिये आवश्यक है कि "सुतपा"—सुत सोम की रक्षा होती रहे और उस सोम का पान किया जाये। इन्द्र एवं विष्णु के अतिरिक्त तीसरी अग्नि है। अग्नि का रूप प्रक्षेपण का होता है। अग्नि में पतित हो, पदार्थ सूक्ष्म रूप हो चहुँ ओर व्याप्त हो जाता है। इसका दूसरा रूप कृशानु का है : "कृश तनू करणे।" यह हवि को सूक्ष्मतम करता है। हवि के मल एवं आवरण को कृश करता है। पिण्ड—देह में आन्तरिक अग्नि प्रज्ज्वलित होकर दिव्य शक्ति पर छाये मल एवं आवरणों को नष्ट कर कृश करता है।।2।।

त्वेषमित्था समरणं शिमीवतोरिन्द्राविष्णू सुतपा वामुरुष्यति।
या मर्त्याय प्रतिधीयमानमित् कृशानोरस्तुरसनामुरुष्यथः।।2।।

स्तुतियाँ जब विष्णु सूर्य के पास पहुँचती हैं, तब इसके सामर्थ्य में अत्यधिक अथवा असाधारण वृद्धि हो जाती है। परिणामतः यह अपने सामर्थ्य से जल वर्षाता है। जल से अन्नादि उत्पन्न होते हैं। अन्न खाकर प्रजायें शक्तिशाली और प्रजोत्पादन में समर्थ होती हैं। जिस तरह एक संतान अपने माता–पिता के उत्तम, मध्यम एवं अधम (समस्त गुण–अवगुण) को धारण करता है, उसी तरह द्युलोक भी विष्णु के सभी गुणों को धारण करता है।

इस सोमपायी के सामर्थ्य को वे सोमाहुतियाँ महान् रूप में प्रवृद्ध करती हैं (अग्नि सोम से प्रवृद्ध होती है।)। वह प्रवृद्ध सामर्थ्य माता–पिता रूप द्यावापृथिवी को वीर्याधिक्य के लिये और भोगादि के लिये पूर्ण रूप से उपयोग में आता है। पुत्र उत्पत्ति काल में पिता से "अवर" एवं "पर" नाम को धारण करता है और तृतीय नाम द्युलोक के रोचमान मण्डल में धारण करता है।

इस ऋचा को ब्रह्माण्ड, पिण्ड एवं समाज में चरितार्थ कर सकते हैं। वस्तुतः सोमपान से मनुष्य का अपना सामर्थ्य प्रवृद्ध हो जाता है। इससे मनुष्य में द्यावापृथिवी में विद्यमान भोगों को भोगने की शक्ति बढ़ जाती है। इस प्रवृद्ध रेतस् वाले से शक्ति सम्पन्न संतान होती है। उसका "प्रथम नामकरण संस्कार पिता करता है, दूसरा आचार्यकुल में रखा जाता है और तीसरा सन्यास में रखा जाता है।" "पिण्ड में इसका भाव यह है कि उदरादि में अग्नि नाम है, हृदय में इन्द्र और मस्तिष्क में विष्णु है।" मस्तिष्क रोचमान द्युलोक है। इस प्रकार रेतस् की तीन गतियाँ एवं तीन नाम हैं।।3।।

ता ईं वर्धन्ति मह्यस्य पौंष्यं नि मातरा नयति रेतसे भुजे।
दधाति पुत्रोऽवरं परं पितुर्नाम तृतीयमधि रोचने दिवः।।3।।

अजातशत्रु विष्णु सबका रक्षक एवं समस्त पदार्थों का स्वामी है। वह सबको सुख देनेवाला है। वह उदय होते ही अपनी किरणों से समस्त लोकों को प्रकाशित करता है। ऐसे विष्णु (सूर्य) की प्रशंसा सभी करते हैं।

यह विष्णु यज्ञ विघातक शक्ति से रहित रक्षक, स्वामी एवं सोम का सिंचन करने वाला है। इस विष्णु के निहित पुरुषार्थ की हम निश्चय से स्तुति करते हैं। विष्णु ने विस्तृत एवं व्यापक गतियों के लिये, जीवनयज्ञ की निरन्तरता के लिये, पार्थिक लोकों का तीन विविध गतियों से विस्तृत रूप से क्रमण किया।

यह विष्णु इस यज्ञ का स्वामी हैं। "अध्यात्म में विष्णु शरीर यज्ञ का स्वामी है। यह जीवनयज्ञ इस विष्णु के ही कारण अनुप्राणित है।" "इस यज्ञ

को निर्बाध चलाने के लिए और इसे समग्र ब्रह्माण्ड में अभिव्याप्त करने के लिये विष्णु ने तीन पद विक्षेप किया।'' ''तीन पार्थिव लोक–अन्नमय, प्राणमय एवं मनोमय हैं। विष्णु इनका क्रमण करता है। इन पर विविध गतियों से विजय प्राप्त करता है। उसके निवास ऊपर के तीन द्युलोक हैं।'' सायण ने (अवृकस्य पर) कहा है : ''वृकवर्जितस्य रक्षोवर्जितो हि यज्ञात्मा विष्णुः। व्यैंकट माधव। वृको हिंसकः शत्र्वादिस्तद् रहितस्य।।4।।

तत्तदितदिदस्य पौंस्यं गृणीमसीनस्य त्रातुरवृकस्य मीळ्हुषः।

यः पार्थिवानि त्रिभिरिद् विगामभिरुरु कमिष्टोरुगायाय जीवसे।।4।।

इस विष्णु अर्थात् सूर्य के तीन कदम हैं; जो क्रमशः द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं पृथिवीलोक में रहते हैं। मनुष्य पृथिवी एवं अन्तरिक्ष में रहनेवाले प्रकाश का तो कुछ वर्णन करता है। परन्तु वह द्युलोक के प्रकाश के बारे में कुछ नहीं जानता है। द्युलोक में सूर्य का प्रचण्ड तेजस्वी स्वरूप है। उसके तेज के अन्त का पता लगाना असंभव है। यहाँ तक कि सुदृढ़ पँखवाले पक्षी भी उसको नहीं जान सकते।

स्वः नामक प्रकाश को दर्शाने वाले इस विष्णु के दो ही पद प्रक्षेप मनुष्य प्रजा की उपलब्धि अथवा प्रख्याति के लिये धारण होते हैं। तृतीय पद विक्षेप गतिशील मरुतादि प्राण, हृदय की त्विषि भी घर्षण नहीं कर सकते।

विष्णु पृथिवी एवं अन्तरिक्ष सम्बन्धी दो वैष्णव क्रमणों को मनुष्य प्रजा की उपलब्धि के लिये धारण करता है। निघण्टु (3.9) में ''अभिख्या'' शब्द ''प्रज्ञा'' नामों में है। अभिख्याय इसी प्रज्ञा नामक अभिख्या से सम्बद्ध है। ''पिण्ड शरीर में विष्णु के पृथिवी एवं अन्तरिक्ष सम्बन्धी क्रमण–स्थूल शरीर एवं प्राण से सम्बन्ध रखते हैं।'' ''ये दोनों क्रमण मन एवं बुद्धि के क्रमण के लिये अत्यन्त आवश्यक हैं।'' इन दोनों के अनन्तर ही ''ज्ञान–विज्ञान सम्बन्धी स्वः का दर्शन होता है।'' ये ज्ञान–विज्ञान की उपलब्धि के लिये तैय्यारी के पद हैं। यह तृतीय पद महाव्यापक एवं महाविशाल है। ''प्राणशक्ति की वृद्धि करनेवाले एवं विविध गतियों से युक्त वेगवान् भी उसका क्रमण नहीं कर सकते।'' व्यापक कीर्ति वाले भी उसको अतिक्रान्त नहीं कर सकते। शतपथ ब्राह्मण (7.3.1.29) में कहा है : ''धूमो वा अस्य श्रवोवयः स ह्येनमुमष्मिंल्लोके श्रावयति''।।5।।

द्वे इदस्य क्रमणे स्वर्दृशो ऽभिख्याय मर्त्यो भुरण्यति।

तृतीयमस्य नकिरा दधर्षति वयश्चन पतयन्तः पतत्रिणः।।5।।

काल के चौराणवे (94) अवयव होते हैं। वे इस प्रकार हैं – ''एक संवत्सर, दो अयन (उत्तरायण–दक्षिणायन), पाँच ऋतु, बारह माह, चौबीस पक्ष

(शुक्ल एवं कृष्ण), तीस दिवस, आठ याम, बारह मेषवृश्चिकादि राशियाँ (कुल 94)।'' इन सभी अवयवों को सूर्य चक्रित करता है। जिस प्रकार गोल चक्र घूमता रहता है, उसी प्रकार सूर्य की प्रेरणा से ये सभी कालावयव स्वयं घूमते रहते हैं। इस प्रकार यह ''सूर्य–विष्णु काल नियामक'' है। यह सूर्य–विष्णु नित्य तरुण है। ''सूर्य समय–काल का नियन्ता है, पर इस पर काल का प्रभाव कभी नहीं पड़ता है।'' इसलिये सूर्य–विष्णु की शक्ति कभी क्षीण नहीं रही और होगी भी नहीं। ऐसा यह सूर्य ऋचाओं द्वारा स्तुत होकर यज्ञ को प्रेरित करता है।

कुछ भाष्यकारों ने काल को चौरानवें (94) के स्थान पर नब्बे (90) अंशों में विभक्त माना है। मूलतः इस ऋचा में वैष्णवशक्ति को प्रगट किया गया है। श्रुति के अनुसार सूर्य विष्णु का कटा हुआ शिर है। अर्थात् विष्णु का निवास सूर्य है। इस ''व्यापक सृष्टियज्ञ के अन्तर्गत इस सौरयज्ञ का संचालक सूर्य है।'' ऋचा में सूर्य एवं पृथिवी को 90–90 अंश के चार भागों (चार नामों – चतुर्भिर्नामभिः) में विभक्त किया है। इन चार भागों में सृष्टि के अन्तर्गत ''प्राण के चार विभाग'' हैं। ये चतुर्विध प्राण अनेक अवान्तर विभागों में विभक्त हैं। इन्हें ''व्यतीन्'' (सायणानुसार व्यति अर्थात् अश्व) कहते हैं। ये अश्व प्राण हैं। ये प्राण 90 अंशवाले प्रत्येक विभाग में विविध–विविध प्रकार की गति करते हैं। इनकी गतियों एवं कम्पन में परिवर्तन होता रहता है। यह गति एवं कँपन पृथिवी से लेकर सूर्य तक होता है। फलस्वरूप एक प्रकार का बृहत्शरीर रूप लेता है।'' ऋचा अस्थि एवं ढांचा है।'' शतपथ ब्राह्मण में कहा है : ''अस्थि वा ऋक्'' ।।7.5.2.25।। इन चार अंशों के पवित्र प्रतीक रूप में ''स्वस्तिक'' प्रचलन में आया और वर्गाकार वेदी भी इसी के अनुरूप है।

''सृष्टि के स्थूल महाभूत ऋचा से कहे जा सकते हैं।'' ''इन ऋचा रूप भूतों में विद्यमान प्राणों द्वारा विभिन्न शरीरों का निर्माण सृष्टि में होता रहता है।'' यज्ञमय विष्णु हमेशा युवॉ रहता है। ''विष्णु रेतस् के ऊर्ध्वारोहण का रूप है।'' रेतस् की उत्पत्ति एवं उसका ऊर्ध्वारोहण कुमारावस्था में ही हो सकता है।।6।।

चतुर्भिः साकं नवतिं च नामभिश्चक्रं न वृत्तं व्यतींरवीविपत्।
बृहच्छरीरो विमिमान ऋक्वभिर्युवाकुमारः प्रत्येत्याहवम्।।6।।
।।ऋग्वेद 1.155.1–6।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय इन्द्राविष्णु युगल सुक्त 6.69.1–8

।।ऋषि–बार्हस्पत्यो भारद्वाजः। देवता–इन्द्राविष्णू। छन्द–त्रिष्टुप्।।

## विष्णु : मस्तिष्क कलश स्थित

इस सूक्त में इन्द्र एवं विष्णु को विश्व प्रज्ञाओं को उत्पन्न करनेवाला, बुद्धि संवर्धन करने वाला, अभिमानादि पाप विनष्ट कर्त्ता, हृदय की विशाल एवं विस्तृत प्रवृत्ति निर्माता आदि कहा गया है। सूक्तानुसार "इन्द्र का स्थान मानस समुद्र" और "विष्णु का स्थान मस्तिष्क कलश है।" सूक्त में दोनों को अपराजेय कहा गया है।

हे इन्द्र एवं विष्णु! आप "प्रज्ञात्मा" एवं यज्ञप्रणेता हो। हम आप दोनों को कर्म से एवं अन्न से सम्यक् प्रकार से प्रेरित करते हैं। इस उक्थ कर्म की समाप्ति पर आप दोनों इस शरीरयज्ञ का प्रीति पूर्वक सेवन करो और हमें हिंसा रहित मार्गों से पार लगाते हुए समग्र ऐश्वर्य (अध्यात्मिक, अधिदैविक, अधिभौतिक) धारण कराओ।

हे इन्द्र एवं विष्णु! इस यज्ञ कर्म के अन्त में आप दोनों को मैं अपने कर्म से प्रेरित करता हूँ और अन्न से उत्साहित करता हूँ। हे देवों! आप हमारे यज्ञों में पधारने का अनुग्रह करो और हमें अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक धन प्रदान करो। हमें कष्ट रहित मार्गों से ले जाकर दुःखों से पार करो।

इस ऋचा में "कर्मणा" से उस कर्म का ग्रहण करना चाहिए जो इनके (इन्द्र, विष्णु के) साहचर्य से होनेवाला हो। हमें ऐसे कर्म करने चाहिये जिससे इन दोनों शक्तियों का परस्पर साहचर्य हो और ये प्रबुद्ध हों। "अपसस्पारे" अर्थात् कर्म की समाप्ति पर यज्ञ का सेवन करने का इनके लिये निर्देश हुआ है। वैदिक भाषा में यह कर्म "उक्थ" है। यह "शरीर में दैवी शक्तियों का उत्थान करने वाला कर्म है।" जब तक "शरीर शक्तियाँ उत्थित नहीं होती, तब तक कार्य चालू रखना चाहिए।।1।।

सं वां कर्मणा समिषा हिनोमीन्द्राविष्णू अपसस्पारे अस्य।
जुनेथां यज्ञं द्रविणं च धत्तमरिष्टैर्नः पथिभिः पारयन्ता।।1।।

हे इन्द्र एवं विष्णु! आप समस्त सद्बुद्धियों की प्रेरणा देनेवाले हैं। आपके लिये सोम से भरे ये दो कलश रखे हैं। आपके लिये किये जानेवाले स्तुति के शब्द हमारी रक्षा करें। अर्थात् इन्द्र एवं विष्णु अरिहन्त हैं।

अर्थात् इन्द्र और विष्णु विश्व प्रज्ञाओं को उत्पन्न करनेवाले हैं और सोम धारण करने वाले दो कलशों के समान हैं। आप दोनों का स्तवन करने वाली हमारी वाणियाँ प्रकृष्ट रूप से रक्षा करें और अर्चना साधनों से स्तवन–स्तुति समूह आपकी रक्षा करें (अध्यात्मिक, मन्त्र चिकित्सा, रक्षा)।

इस प्रकार इन्द्र एवं विष्णु दोनों "सर्व प्रकार की सद् बुद्धियों के जनक हैं।" यह स्मरण रहे कि "देह में इन्द्र एवं विष्णु का आलय हृदय एवं मस्तिष्क है।" इस ऋचा में प्रतीकात्मक रूप से दोनों स्थानों को कलश की संज्ञा दी गई है। जिनमें सोमरस भरा हुआ है। स्तुति इनकी रक्षक है। वाणी एवं अन्य अर्चना साधनादि इन्द्र एवं विष्णु के रक्षक मानने का आशय है कि इनके प्रभाव से मनुष्य में ये दोनों आविर्भूत होते हैं और स्थित रहते हैं।।2।।

या विश्वासां जनितारां मतीनामिन्द्राविष्णू कलशा सोमधाना।

प्र वां गिरः शस्यमाना अवन्तु प्र स्तोमासो गीयमानासो अर्कैः।।2।।

हे इन्द्र एवं विष्णु देवताओं! आप दोनों आनन्द के स्वामी हो। इसलिये आप इस यज्ञ में धन (धन्य करनेवाला) लेकर पधारने का अनुग्रह करो। यज्ञ में पधारने पर स्तोताओं के द्वारा गाये गए स्तोत्र आपको सूभूषित करें।

अर्थात् इन्द्र एवं विष्णु, आप दोनों आनन्द प्रदाता सोमों के स्वामी हो। आप ऐश्वर्यों को धारण किये हुए सोम के पास पधारो। उत्थान करने वाले साधनों एवं स्तोत्रों से आप दोनों को बुद्धियाँ के व्यक्त एवं आविर्भूत दिव्य स्थानों से अथवा बुद्धियों को किरणों द्वारा सम्यक् प्रकार से प्रगट करें। साधना–अर्चना–जप–स्वाध्याय–स्तुति आदि से इन्द्र एवं विष्णु दिव्य ऐश्वर्य लिये सोम स्थान पर पहुँचते हैं। वहाँ वे दिव्य ऐश्वर्य को प्रगट करते हैं। स्तुति समूह के प्रभाव से वे दोनों बुद्धियों के दिव्य स्थानों में प्रगट किये जाते हैं।।3।।

इन्द्राविष्णू मदपती मदानामा सोमं यातं द्रविणो दधाना।

सं वामंजन्त्वक्तुभिर्मतीनां सं स्तोमासः शस्यमानास उक्थैः।।3।।

हे इन्द्र एवं विष्णु! आप शत्रु को पराजित करने वाले और साथ–साथ रहकर आनन्दित होनेवाले हो। आपको अश्व इधर ले आवें। आप यहाँ पधारकर मतिमानों के स्तोत्र सुनो, ज्ञानियों के स्तोत्र सुनो और हमारी प्रार्थना भी सुनो।

अर्थात् इन्द्र एवं विष्णु अभिमान आदि पापों एवं शत्रुओं (आन्तरिक शत्रुओं) का अभिभव करनेवाले हैं। प्राण रूपी अश्व सानन्द परस्पर मिले दोनों को वहन करके हमारी ओर लावें। आप दोनों प्रज्ञाओं के समग्र आवाहनों का

सेवन करो। मेरे ब्रह्म सम्बन्धी स्तोत्र एवं अन्य वाणियाँ भी आप सुनने की कृपा करो। इस ऋचा में प्रार्थना की गई है कि मनुष्य में निहित अभिमाति (उद्‌बुद्ध पापों) को इन्द्र एवं विष्णु के अश्व विनष्ट करने वाले हों। ''इन्द्र के अश्व हरि कहलाते हैं और विष्णु के गुरुत्मान्।'' ''इन्द्र के हरि दिव्य मन वृत्तियाँ हैं। विष्णु के अश्व उत्कृष्ट वाक् हैं।'' यह प्रयत्न करना चाहिए कि इनमें किसी प्रकार का अभिमान अथवा तदुत्पन्न पाप प्रविष्ट नहीं हो। ''ये अश्व इन्द्र को हृदय से वहन करते हैं और विष्णु को कण्ठ एवं शिर से।''

ऋचा में स्पष्ट किया है कि ये अश्व इन दोनों को वहन करके बुद्धि के स्थानों में पहुँचें और उनको व्यापक बनायें : ''जुषेथां विश्वा हवना मतीनाम्।।'' ऋचा में ''ब्रह्माणि'' का अभिप्राय वेद मन्त्रोक्त स्तुतियाँ ग्रहण करना और ''गिरः'' का आशय सामान्य वाणियों का है।।4।।

आ वामश्वासो अभिमातिषाह इन्द्राविष्णु सदमाधो वहन्तु।
जुषेथा विश्वां हवना मतीनामप ब्रह्माणि शृणुतं गिरो मे।।4।।

हे इन्द्र एवं विष्णु! आपका यह पराक्रम वर्णनीय है। आपने सोम के आनन्द में इस विस्तीर्ण विश्व को व्याप्त किया। आपने इस विस्तीर्ण अन्तरिक्ष को फैलाया। आपने हमारे जीवन के लिये ये सभी लोक बनाये।

इस ऋचा में इन्द्राविष्णु का ''अग्राद्वाना'' की व्युत्पत्तियाँ चौंकाती हैं। ''अग्रमद्यते यत् तत् अग्रात् तस्य संविभक्तारौ (वनषण सम्भक्तौ)।'' अर्थात् ये अग्र श्रेष्ठ भोज्य पदार्थों का संविभाग करनेवाले हैं। अग्र + अद् + वनिष् व्युत्पत्ति से श्रेष्ठ भोज्य पदार्थ ग्रहण करनेवाले हैं। इन्द्र एवं विष्णु का प्रारम्भिक भोजन रेतस् है। यह रेतस् ऊर्ध्वारोहण द्वारा शक्तिकेन्द्रों का भोजन बनता है। परिणामतः इन्द्र एवं विष्णु की शक्तियाँ प्रबुद्ध होती हैं। ऋचा में समुद्र एवं कलश और सोम का अर्थ है कि ''इन्द्र का स्थान मानस समुद्र है और विष्णु का स्थान मस्तिष्क कलश है।'' ''शास्त्रों में मस्तिष्क को द्रोण कलश कहा गया है।''

यह क्रमण मुख्य रूप से विष्णु के लिये ही कहा गया है। पर इन क्रमणों में इन्द्र भी साथ होता है। जिस व्यक्ति में यह क्रमण घटित होता है, उसका हृदय विशाल एवं व्यापक बन जाता है। उसके विचरण के स्थान विस्तृत होते हैं।

हे देवो! आप हविष्यान्न से हृष्टपुष्ट होते हो। आप हविष्यान्न को सर्वप्रथम स्वीकारते हो। आप नमस्कारों से प्रसन्न होते हो। आप घृत की आहुतियों को प्रेम से स्वीकारते हो। आप हमारे लिये धन दो।।5, 6।।

इन्द्राविष्णू तत् पनयाय्यं वा सोमरुय मद उरु चक्रमाथे।

अकृणुतमन्तरिक्षं वरीयो ऽप्रथतं जीवसे नो रजांसि।।5।।

इन्द्राविष्णू हविपा वावृधाना ऽग्रद्वाना नमसा रातहव्या।

घृतासुती द्रविणं धत्तमस्मे समुद्रः स्थः कलशः सोमधानः।।6।।

हे देवो! इस दिव्य सोमरस का पान करो। हे दर्शनीय देवो! कृपया मनवांछित सोमरस पान के बाद हमारी प्रार्थना सुनो।

अथवा हे देवों! आप दर्शनीय और शत्रुओं का उपक्षय करनेवाले हो। आप अपने जठर को सोम से पूर्ण करो। ''दस्रा'' शब्द प्रायः अश्विनौ के लिये प्रयुक्त होता है। परन्तु इस ऋचा में इन्द्र एवं विष्णु के लिये भी प्रयुक्त हुआ है।।7।।

इन्द्राविष्णू पिबतं मध्वो अस्य सोमस्य दस्रा जठरं पृणेथाम्।

आ वामन्धांसि मदिराण्यग्मन्नुप ब्रह्माणि शृणुतं हवं मे।।7।।

इन्द्र एवं विष्णु देवों में कोई भी नहीं हारता है। दोनों विजय को प्राप्त करते हैं। ये अपराजेय हैं। परन्तु जब आप दोनों आपस में ही स्पर्धा करने लगते हो, तब समस्त लोक भय से काँपने लगते हैं।

इन्द्र एवं विष्णु दोनों असुरों से जिस क्षेत्र में स्पर्धा करते हो – वह क्षेत्र तीन में विभक्त है। आप सहस्रों रूपों में विविध गतियुक्त होते हो। स्पष्ट है कि इन्द्र एवं विष्णु दोनों मिलकर ही कार्य का निर्वाह करते हैं। दोनों की असुरों से स्पर्धा है, पर परस्पर नहीं है। ''त्रेधा सहस्रं विऐरयेथाम्'' अर्थात् लोकत्रयी में सहस्रों प्रकार की गतियाँ हैं। वेदत्रयी में भी अनन्त ज्ञान उपलब्ध है।।8।।

उमा जिग्यथुर्न परा जयेथे न परा जिग्ये कतरश्चनैनोः।

इन्द्रश्च विष्णो यदपस्पृधेथा त्रेधा सहस्रं वि तदैरयेथाम्।।8।।

।।ऋग्वेद 6.69.1–8।।ॐ।।

## ऋग्वेदीय इन्द्राविष्णू युगल सूक्त

।।ऋग्वेद 7.99.1–7 (विष्णु 1–3, 7)।।

।।ऋषि–मैत्रावरुणिर्वासिष्ठ। देवता–विष्णु, इन्द्राविष्णू। छन्द–त्रिष्टुभ्।।

## विष्णु परम लोक ज्ञाता : महिमा अपार

## वषट् से विष्णु प्रवृद्ध

इस सूक्त में विष्णु को परमलोक का ज्ञाता बताया गया है। साथ ही विष्णु की महिमा को अपार कहा गया है। ''ब्रह्माण्ड में वैष्णव यज्ञ प्राकृतिक

नियमों के आधार पर संपन्न हो रहा है।'' इन्द्र एवं विष्णु आसुरी माया को नष्ट करते हैं। सूक्त के अनुसार ''ज्ञानयज्ञ मानसयज्ञ सर्वोपरि है।'' ''यज्ञ द्वारा विष्णु हमारी देह में प्रवृद्ध एवं प्रगट होता है।''

मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने प्रथम ऋचा में कहा है : हे श्रेष्ठ शरीर वाले विष्णो! आपकी महिमा अनन्त है, इसलिये आपकी महिमा का कोई अन्त नहीं पा सकता। अर्थात् विष्णु सर्वत्र व्यापी है। हम तो मात्र पृथिवी एवं अन्तरिक्ष लोक को ही जानते हैं। उन दोनों से परे कौन सा लोक है, वह हम नहीं जानते। परन्तु आप सर्वव्यापी होने से उस परमलोक को भी जानते हो।

अध्यात्मिक रूप से हम–प्राणमय, अन्नमय (देह में अन्तरिक्ष एवं पृथिवी) को जानते हैं। ''मात्रया तन्वा'' – अर्थात् मात्रा का सम्बन्ध माप से है। हमारी देह मात्राओं वाला है। इसका एक माप है। पिण्ड में विष्णुशक्ति प्रवृद्ध होने पर मात्रा एवं माप वाली देह को भी उलांघ जाती है। उस समय देह–इन्द्रियाँ ''वैष्णवशक्ति'' की नियामक नहीं रहती हैं। वैष्णवशक्ति इन्द्रियादि से अवरुद्ध नहीं रहती। उसकी व्यापकता का अनुमान लगाना, अनुगमन करना सम्भव नहीं है। मनुष्य अन्नमय एवं प्राणमय क्षेत्रों में विचरण करती वैष्णवशक्ति के किसी अंश को ही जान सकता है। परन्तु ऊर्ध्व में विचरती वैष्णवशक्ति को जानना सामर्थ्य में नहीं है (चौंकें नहीं! यही भाव ऋग्वेद की 1.155.5 ऋचा का भी है।)।।1।।

परो मात्रया तन्वा वृधान न ते महित्वमन्वश्नुवन्ति।

उभे ते विदम् रजसी पृथिव्या विष्णो देव त्वं परमस्य वित्से।।1।।

हे महातेजस्वी विष्णो! आपकी महिमा अपार है। आज तक जितनों ने जन्म लिया और आगे भी जितने जन्म लेंगे, उनमें से कोई भी आपकी महिमा का पार नहीं पा सका। यह आपकी महिमा है कि आपने इस महाविशाल एवं तेजस्वी द्युलोक को बिना आधार ऊपर ही स्थिर किया। आपने बिना आधार दिशाओं को स्थिर किया।

अध्यात्मिक रूप से शरीर के आगे के भाग में पृथिवी की प्राची दिशा है। नाक द्युलोक शिर है। ललाट देवों का निवास स्थान कहा गया है। रेतस् रूपी विष्णु का स्थान भी शरीर के अग्रभाग में है।।2।।

न ते विष्णो जायमानो न जातो देव महिम्नः परमन्तमाप।

उदस्तभ्ना नाकमृष्वं बृहन्तं दाधर्थ प्राचीं ककुभं पृथिव्याः।।2।।

ये द्युलोक एवं पृथिवीलोक प्राणियों के हित के लिये अन्न एवं पशु आदियों से भरपूर हुए हैं। विष्णु के कारण ही ये दोनों लोक स्थिर हैं। पृथिवी पर्वतों के कारण स्थिर है। विष्णु ने पृथिवी को चहुँओर से किरणों एवं

आकर्षण शक्तियों से धारण किया हुआ है। सूर्य एवं उसकी किरणें विष्णु के ही उपकरण हैं। इनमें वैष्णव शक्ति निहित होकर कार्य करती है।।3।। इस ऋचा में द्यावापृथिवी को इरावती (अन्न वाली), धेनुमती (गो आदि पशुओं वाली) एवं सूयवसिनी—सूर्य किरण वाली कहा गया है।

इरावती धेनुमती हि भूतं सूयवसिनी मनुषे दशस्या।

व्यस्तम्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्थ पृथिवीमभितो मयूखैः।।3।।

सृष्टि रूपी यज्ञ चलाने के लिये द्युलोक एवं पृथिवीलोक को विस्तृत स्थान बनाया। इन्हीं दोनों लोकों ने सूर्य, उषा, अग्नि आदि को स्थान दिया। इन्द्र एवं विष्णु ने बलवान् एवं सुरक्षित शत्रु के कुटिल एवं शत्रुतापूर्ण आक्रमणों को नष्ट कर दिया।

अध्यात्मिक यज्ञ के लिये इन्द्र एवं विष्णु ने विज्ञानात्मा सूर्य को, दिव्य उषा को एवं अग्नि को उत्पन्न किया। आप दोनों ने द्युलोक—मस्तिष्क को विस्तृत निर्मित किया। आप दोनों शत्रु की माया को संग्राम में विनष्ट कर देते हो।

यह "वैष्णवयज्ञ ब्रह्माण्ड में शाश्वत नियमों—प्राकृतिक नियमों—ऋत के आधार पर ही सम्पन्न हो रहा है।" "अध्यात्म क्षेत्र में इस यज्ञ को सतत एवं सुचारु रूप से चलाने के लिये निरन्तर अध्यवसाय की आवश्यकता है।" अध्यात्म क्षेत्र में वैष्णवयज्ञ की पूर्ण सार्थकता इसके "दिव्यीकरण" में है। इन्द्र और विष्णु (सोम एवं अग्नि) मिलकर जब इस यज्ञ को पूर्ण करते हैं, तब विज्ञानात्मा सूर्य, अग्नि एवं उषा दिव्य बनते हैं। सर्वप्रथम, प्राण और मुख दोनों शिप्र कहे गये हैं। जब ये दोनों "वृष + शिप्र" रेतस् वान् एवं बलवान होते हैं, उस समय इनकी नाना प्रकार की माया प्रगट होती है। यह माया अहंकार से प्रभावित होती है। ये आसुरी शक्ति के रूप में है। दिव्य स्वरूपवान् इन्द्र एवं विष्णु इन शक्तियों को प्रगट होने से रोकते हैं। इन्द्र एवं विष्णु ही वृषशिप्र आसुरी माया का संहार करते हैं।।4।।

उरुं यज्ञाय चक्रथुरु लोकं जनयन्ता सूर्यमुषासमग्निम्।

दासस्य चिद् वृषशिप्रस्य माया जघ्नथुर्नरा वृतनाज्येषु।।4।।

हे इन्द्र एवं विष्णु! आपने शंबर असुरों की नौ और नब्बे सुदृढ़ पुरियों का विनाश किया। आपने वर्चस्वी असुरों के असंख्य वीरों को अप्रतिम रूप से नष्ट किया।

अथवा इन्द्र एवं विष्णु ने निन्यानवें शम्बर असुर पुरियाँ एवं सहस्रों असुर वीरों को नष्ट किया, ताकि वे प्रतिद्वन्द्वी नहीं बन सकें।।5।।

इन्द्राविष्णू दृंहिताः शम्बरस्य नव पुरो नवतिं च श्नथिष्टम्।

शत वर्चिनः सहस्रं च साकं हथो अप्रत्यसुरस्य वीरान्।।5।।

मनुष्यों द्वारा की जानेवाली स्तुति इन्द्र एवं विष्णु का यज्ञ बढ़ाती है। ये दोनों देव युद्ध के समय हमारे अन्न में वृद्धि करें।

महान् विस्तृत एवं व्यापक क्रमण करने वाले विष्णु एवं इन्द्र! आपके महान् बल से हमारी बुद्धि प्रवृद्ध रहती है। आप दोनों को हम ''ज्ञानयज्ञों'' में स्तुति समूह प्रदान करते हैं। आप हमारे अन्दर दिव्य अन्न को अवतरित करते रहो। ''द्युलोक सम्बन्धी मनीषा को बृहती मनीषा'' कहते हैं। अतः ज्ञान की उपलब्धि ज्ञानयज्ञ है।।6।।

इयं मनीषा बृहती बृहन्तोरुक्रमा तवसा वर्धयन्ती।

ररे वां स्तोमं विदथेषु विष्णो पिन्वतमिषो वृजनेष्विन्द्र।।6।।

हे विष्णो! हमने स्तुति कर यह अन्न आपको समर्पित किया है। हे विष्णो! आप हमारे द्वारा अर्पित हवि को स्वीकारने का अनुग्रह करो। हमारी स्तुतियाँ आपके यश में वृद्धि करें। आप समस्त देवताओं के साथ मिलकर हमारी रक्षा करो।

हे व्यापक विष्णु देवता! अपके लिये मुख से ''वषट्'' रूप में आहुति प्रदान करता हूँ। ज्योतिर्मय किरणों से आवृत विष्णो (सूर्य)! आप हमारी हवि का सेवन करने का अनुग्रह करो। ''वषट्'' स्वाहा का एक रूप है। इसमें ओज एवं बल का आश्रय लिया जाता है। मुख से ओजस्वी वाणी द्वारा विष्णु के प्रति ''आत्मिक आहुति'' प्रदान की जाती है। इस ऋचा में ज्योतिर्मय रश्मियों से आवृत विष्णु के साक्षात्कार की अध्यात्मिक प्रक्रिया का उल्लेख सूत्रात्मक है। इस प्रकार वषट् द्वारा प्रदत्त आहुति–स्तुति से शिपिविष्ट (सर्वत्र व्याप्त, सर्वव्यापक) (वामन रूप में) विष्णु देवता हमारे अन्दर प्रवृद्ध होता है और प्रगट होता है।।7।।

वषट् ते विष्णवास आ कृणोमि तन्मे जुषस्व शिपिविष्ट हव्यम्।

वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरो में यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।7।।

।।ऋग्वेद 7.99.1–7।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय विष्णु देवता

।। विष्णु के पृथिवी पर सप्तधाम; प्रत्येक पदार्थ में विष्णु; सतत कार्य; परम स्थान द्युलोक; पद सम्यक प्रकाशित; सप्तरथी संचालन; अविनाशी लोकधारक; आज्ञा अलंघनीय; तीन काल, तीन शक्ति; व्यापक अग्नि विष्णु; भ्रमित ज्ञानी सुधारक; उत्तम पराक्रम; जलों का गुह्यस्थान; सुख समग्र ऐश्वर्य प्रदाता;

शक्तियों से एकरूपता; इन्द्र सहयोग कर्त्ता; तीन पात्र सोम; गर्भ रक्षक; अरिहन्त; यज्ञ से इच्छा पूर्ति कर्त्ता; विक्रमण; सूर्यवाचक तीन पद; आकांक्षा पूर्ण कर्त्ता; महान् निवास का हेतु; धन रक्षक; त्रिलोक नापनेवाला; सोमपान कर्त्ता; सर्वोपरि करनेवाला; प्राण उत्तम कर्त्ता; सोमयाग में उपस्थिति; महाज्ञानी; अन्तरिक्ष पूरित कर्त्ता; ऋषि पुत्र विष्णाव।।

---

## विष्णु : पृथिवी पर सप्त धाम

सर्वत्र व्यापक, अव्यक्त के नियामक, अन्तर्यामी, सर्वातीत, सर्वात्मन्, जगदाधार, सर्वशक्तिसम्पन्न, करुणामय, मंगलमयादि विष्णु देवता के सम्बन्ध में सुन्दर व्याख्या मन्त्रद्रष्टा कवि मेधातिथि काण्व ने ''ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के बाइसवें सूक्त की छह ऋचाओं'' में की है।

''जो समूचे विश्व को व्यापता है, वह व्यापक देव विष्णु कहलाता है।'' वह व्यापक देव सात धामों से पृथिवी पर विक्रम करता है। ये ''सात धाम–पृथिवी, आपः, तेज, वायु, आकाश, तन्मात्र एवं महतत्त्व हैं।'' जहाँ यह व्यापक प्रभु विक्रम दिखाता है। इसका पराक्रम यहाँ सतत चल रहा है। समस्त नक्षत्रादि तेजोलोक और अग्न्यादि देवता इसी व्यापक प्रभु की महिमा से अपना–अपना कार्य करने में समर्थ हुए हैं। ये समस्त देवता, उस व्यापक देव से सामर्थ्य लेकर हमारी सुरक्षा करने का अनुग्रह करें।।**1.22.16**।।

अतो देवा अवन्तु नो यतो विष्णुर्विचक्रमे।
पृथिव्याः सप्त धामाभिः।।**1.22.16**।।

## सात्त्विक, राजस, तामस तीन पद

इस जगत् में जो दिखाई देता है, पराक्रम करता है, वह सभी व्यापक प्रभु विष्णु है। जो यहाँ दृष्टिगोचर हो रहा है, वह उसी विष्णु का सामर्थ्य है। उन्होंने–''सात्त्विक, राजस एवं तामस तीन स्थानों में तीन पद रखे हुए हैं।'' अर्थात् द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं भूलोक में विष्णु के तीन पद रखे हुए हैं। यह स्मरण रहे कि ''द्युलोक सात्त्विक गुण प्रधान, अन्तरिक्षलोक राजस गुण प्रधान और भूलोक तामस गुण प्रधान है।'' यहाँ इनके तीन पद काम करते हैं। इनके मध्य में जो अन्तरिक्ष में इनका कार्य है वह गुप्त है। द्युलोक प्रकाशित है। भूलोक पर मनुष्य आदि कार्य कर रहे हैं। अतः ये दो लोक स्पष्ट हैं। परन्तु मध्य के अन्तरिक्ष की वायु अदृश्य है। विद्युत् भी अदृश्य रहती है, पर कभी–कभी दिखाई देती है। इस तरह मध्य स्थान में होनेवाला विष्णु का कार्य दीखता नहीं है।।**1.22.17**।।

इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।
स्मूळ्हमस्य पांसुरे।।1.22.17।।

## प्रत्येक पदार्थ में विद्यमान् विष्णु अदाभ्य

यह व्यापक प्रभु विष्णु किसी से कदापि दबनेवाला नहीं है। विष्णु ही सबमें व्यापक है। यह सभी की सुरक्षा करता है। अतः विष्णु प्रत्येक पदार्थ–वस्तु में विद्यमान है। विष्णु के जो तीन पद भूमि, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक में काम कर रहे हैं उनको देखो और उसकी सामर्थ्य जानो। विष्णु के विक्रम पर मनन करो।।1.22.18।। यह विष्णु धर्म को धारण करता है।

त्रीणि पदा वि चक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः।
अतो धर्माणि धारयन्।।1.22.18।।

## विष्णु के कार्य सतत

इस सर्वत्र व्याप्त विष्णु के समस्त कर्मों को देखो। ये कार्य सम्पूर्ण जगत् में सतत चल रहे हैं। विष्णु के व्यापक कार्यों के आश्रय से मनुष्य के कार्य होते हैं। विष्णु के किये कर्मों का आश्रय करके ही मनुष्य अपने कार्य करता है। विष्णु के कर्मों से ही हम अपने व्रतों को किया करते हैं। वह व्यापक प्रभु जीव का मित्र है और इन्द्र का योग्य मित्र है।।1.22.19।।

विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्य सखाः।।1.22.19।।

## विष्णु का परम स्थान द्युलोक

व्यापक देवता विष्णु का परम स्थान दिव्य आलोकित द्युलोक है। जैसे प्रकाशित हुए सूर्य को मानव देखते हैं, उसी तरह ज्ञानी सदा उसे देखते हैं। अर्थात् ज्ञानी जन प्रत्येक वस्तु में विष्णु के कार्य को स्पष्टता के साथ हमेशा देखते हैं।।1.22.20।।

तद् विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम्।।1.22.20।।

## विष्णु पद सम्यक् प्रकाशित

विष्णु का जो पद है, उसे कर्मकुशल, जाग्रत, चैतन्यवान्, ज्ञानी सम्यक् प्रकाशित हुआ देखते हैं। सम्यक् का अर्थ–सम्पूर्ण, समग्र, पूर्णतः, स्पष्टतः, प्रिय, शुद्धतापूर्वक, उचित रूप से, रुचिकर आदि है।।1.22.21।।

तद् विप्रासो विपन्यवो जागृवासः समिन्धते।
विष्णोर्यत् परमं पदम्।।1.22.21।।

## विष्णु संचालित सप्त रथी : प्रकृति के सप्त पुत्र

परमेष्ठी के दो भाग—परार्ध एवं अवरार्ध हैं। "परार्ध प्रजापति है और अवरार्ध प्रकृति है।" "प्रकृति के मन, प्राण एवं पँचभूत—अग्नि, वायु, जल, पृथिवी, आकाश रूपी सप्त पुत्र हैं।" ये सभी व्यापक देवता विष्णु की आज्ञा से अपने—अपने धर्मों (कर्तव्यों आदि) में स्थित हैं। ये समूचे विश्व को घेरे रहते हैं। विश्व में कोई भी ऐसा पदार्थ नहीं है जो मन, प्राण एवं पँचभूतों से रहित हो।।1.164.36।।

सप्तार्धगर्भा भुवनस्य रेतो विष्णोस्तिष्ठन्ति प्रदिशविधर्मणि।
ते धीतिभिर्मनसा ते विपश्चितः परिभुवः परि भवन्ति विश्वतः।
।।1.164.36।।

## अविनाशी लोकधारक विष्णु

सर्वरक्षक, सर्वपालक विष्णु समस्त अविनाशी लोकों को धारण करता है। विष्णु सदैव कल्याणमय कर्मों एवं मार्गों की रक्षा करता है। अग्नि सभी भुवनों का ज्ञाता है। यह देवों का महान् कर्म है।।3.55.10।।

विष्णुगोपाः परमं पाति पाथः प्रिया धामान्यमृता दधानः।
अग्निष्टा विश्वा भुवनानि वेद महद् देवानामसुरत्वमेकम्।।3.55.10।।

## दिशाएँ : विष्णु आज्ञा अलंघनीय

सबको उत्पन्न करने वाली दिशाएँ नित्य तरुण हैं। महापराक्रमी विष्णु की आज्ञा दिशाएँ भी उल्लंघन नहीं कर सकती हैं। उसी अत्यन्त रूपवान विष्णु की पूजा योग्य स्तोत्र यज्ञ में उसी प्रकार जाते हैं, जिस प्रकार उत्तम कर्म करनेवाले धनवान के पास जाते हैं अथवा सभी प्रशंसा करते हैं।।3.54.14।।

विष्णुं स्तोमासः पुरुदम्मगर्का भगस्येव कारिणो यामनि ग्मन्।
उरुक्रमः ककुहो यस्य पूवीर्न मर्धन्ति युवतयो जनित्रीः।।3.54.14।।

## सूर्य : तीन काल, तीन शक्तियाँ

सूर्यवाचक विष्णु के तीन पद का उल्लेख ऋग्वेद में आया है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि प्रजापतिर्वैश्वामित्र, प्रजापतिर्वाचयों ने ऋग्वेद के तृतीय मण्डल के छप्पनवें (56वें) सूक्त की प्रथम एवं तृतीय ऋचा में "देवों के शाश्वत नियमों" और "सूर्य के तीन कालों" का वर्णन किया है।

देवताओं के नियम श्रेष्ठ और शाश्वत हैं। अतः उनका उल्लंघन मायावी शत्रु भी नहीं कर सकते हैं। ये बुद्धिमानों—ब्रह्मविदों के लिये भी अलंघनीय हैं। समस्त ज्ञान से सम्पन्न द्युलोक और पृथिवी भी उन शाश्वत

नियमों का उल्लंघन नहीं कर सकते। इसीलिये जब एक बार पर्वतों को स्थिर कर दिया गया तो वे आज तक स्थिर हैं, कभी नहीं झुकते।।3.56.1।।

न ता मिनन्ति मयिनो न धीरा व्रता देवानां प्रथमा ध्रुवाणि।
न रोदसी अद्रुहा वेद्याभिर्न पर्वता निनमे तस्थिवांसः।।3.56.1।।

सूर्य का बल प्रातः, मध्यान्ह एवं सायं तीन कालों में प्रगट होने के कारण तीन तरह का है। सूर्य के तीन स्तन–द्युलोक, भूलोक, अन्तरिक्षलोक हैं। इन तीनों लोकों में अनेक रूपोंवाली प्रजा रहती है। तीन लोकों में रहनेवाली शक्तियाँ उसकी तीन तरह की सेनायें हैं। वह सूर्य सर्वशक्तिवान् होने से महिमाशाली भी है। वह अपनी किरणों से ओषधियों में रस का आधान करता है। वह रस ही सूर्य का रेतस है।।3.56.3।।

त्रिपाजस्यो वृषभो विश्वरूप उत त्र्युधा पुरुध प्रजावान्।
त्र्यनीकः पत्यते महिमावान् त्स रेतोधा वृषभः शश्वतीनाम्।।3.56.3।।

## अग्नि व्यापक होने पर विष्णु

हे अग्ने! आप श्रेष्ठों के बलवान नेता इन्द्र हैं। "अग्नि आप व्यापक होने पर विष्णु और बहुतों से स्तुत्य हो।" हे वेद के पालक अग्ने! आप धन का वेत्ता ब्रह्मा हो। आपके विविध रूप एवं गुण हैं। आप विविध प्रकार की बुद्धियों से मेधावी हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण गृत्समद आदि ने इस ऋचा में स्पष्ट किया कि अग्नि का व्यापक रूप विष्णु है। अतः अग्नि एवं विष्णु में तादात्म्य है।।2.1.3।।

त्वमग्न इन्द्रो वृषभः सतामसि त्वं विष्णुरुरुगायो नमस्यः।
त्वं ब्रह्मा रयिविद् ब्रह्मणस्पते त्वं विधर्तः सचसे पुरन्ध्या।।2.1.3।।

## भ्रामित ज्ञानी के सुधारक विष्णु

इस सूक्त के मन्त्रद्रष्टा ऋषि वामदेवो गौतम का अभिप्राय है कि अपने भक्त से कोई पाप भी हो जाये, तो भी व्यापक देवता विष्णु आदि अपने ज्ञानी भक्त की निन्दा के स्थान पर उसे सुधार कर तेज ही प्रदान करता है।।4.3.7।।

कथा महे पुष्टिंभराय पूष्णे कद् रुद्राय सुमखाय हविर्दे।
कद् विष्णव उरुगायाय रेतो ब्रवः कदग्ने शरवे बृहत्यै।।4.3.7।।

## विष्णु : आत्मशक्ति रहस्य

एक समय इन्द्र शक्तिहीन होने लगा। तब उसकी माता ने कहा कि इन्द्र, आपको देवतागण छोड़ रहे हैं। उस विकटतम स्थिति में इन्द्र ने शक्तिशाली असुर वृत्र को मारने की इच्छा से विष्णु से कहा कि आप अपना पराक्रम प्रगट करके उस असुर का नाश करें। यह एक अध्यात्मिक अलंकार

है। इस ऋचा में शरीर की अवस्था का वर्णन है। "इन्द्रवाचक आत्मा के निर्बल होने पर समस्त देवरूपी इन्द्रियाँ भी साथ छोड़ने लगती हैं। अर्थात् आत्मशक्ति कमजोर पड़ने पर आत्मशक्ति प्रदाता चेतना उसे सजग करता है कि इस शरीर में इन्द्रियों की शक्ति न्यूनतम हो रही है। उस परिस्थिति में आत्मा सजग होकर प्राणशक्ति रूपी विष्णु को प्रेरित करता है। वह प्राणशक्ति को व्यापक–विष्णु कर इन्द्रियों को पुष्ट करता है।" ऋचा में "नकारात्मक मनोवषाद रूपी वृत्र को सकारात्मक प्राणशक्ति को विष्णु कर" नष्ट करने का उपदेश है।4.18.11।। यहाँ विष्णु मनस विद्या है।

उत माता महिषमन्ववेनदमी त्वा जहति पुत्र देवाः।
अथाब्रवीद् वृत्रमिन्द्रो हनिष्यन् त्सखे विष्णो वितरं विक्रमस्व।
।।4.18.11।।

## विष्णु लोक : ब्रह्माण्डीय जलों का गुह्यस्थान

हे अग्ने! आपके तेज वृद्धि के लिये वायु आपको प्रदीप्त कर शुद्ध करता है। हे रुद्र! आपका जन्म सुन्दर, विलक्षण एवं अज्ञात है। विष्णु का उपमा देने योग्य स्थान निश्चित किया गया। अर्थात् विष्णु अथवा सूर्य का स्थान ब्रह्माण्डीय जलों का गुह्य स्थान है।।5.3.3।। वेद में कहा है कि सूर्य वरुण के ब्रह्माण्डीय आपः में परिक्रमा करता है।

तव श्रिये मरुतो मर्जयन्त रुद्र यत् ते जनिम चारु चित्रम्।
पदं यद विष्णोरूपमं निधायी तेन पासि गुह्यं नाम गोनाम्।।5.3.3।।

## सर्वत्र व्यापक अग्नि विष्णु

हे अग्ने! सर्वत्र फैले हुए आपके मित्रजन पहिले सुखों से वंचित रहे थे, पर बाद में वे सौभाग्यशाली बन गये। अर्थात् ज्ञान रूपी अग्नि के सर्वत्र व्यापक होने (विष्णु होने) से दुःख समापन एवं सौभाग्य प्राप्त हुआ। "वैदिक अग्नि चित्तत्त्व–आत्मतत्त्व है।" आत्मतत्त्व का ज्ञान ही उत्तम भाग्यशाली बनाता है। जो सत्य का आचरण करनेवालों से दुष्ट वचन बोलते हैं, वे स्वयं ही अपने वचनों से नष्ट हो जाते हैं।।5.12.5।।

सखायस्ते विषुणा अग्न एते शिवासः सन्तो अशिवा अभूवन्।
अधूर्षत स्वयमेते वचोभिर्ऋजूयते वृजिनानि ब्रुवन्तः।।5.12.5।।

## विष्णु सुख ऐश्वर्य प्रदाता

हम अपनी रक्षा के लिये सर्वसामर्थ्यवान्, सर्वशक्तिमान्, परम ज्ञानी, ज्ञानस्वरूप, सर्वत्र व्यापक, सबके द्वारा वरणीय, मित्र के समान हितकारी पोषणकर्त्ता, द्युलोक के समान तेजस्वी, अहिंसनीय, ज्ञान के अधिष्ठाता, सर्व ऐश्वर्यशाली, सबको उत्पन्न करनेवाले – विष्णु, मित्र, वरुण, अदिति, मरुत्,

पृथिवी, भग, सरस्वती, ब्रह्मणस्पति, आदित्य, अग्नि, सविता, रुद्र, आपः, पूषा आदि देवों को आमन्त्रित करते हैं। सभी हमारी प्रार्थना सुनने का अनुग्रह करो। व्यापक विष्णु, अहिंसक वायु, अमृतमय सोम, रचयिता त्वष्टा, दैव्य भिषक अश्विनौ, महाज्ञानी रुद्र, ऋभु एवं विश्वादि देव हमें सुख प्रदान करें और ऐश्वर्यशाली बनावें।।5.46.2, 3, 4।।

अग्न इन्द्र वरुण मित्र देवाः शर्धः प्र यन्त मारुतोत विष्णो।
उभा नासत्या रुद्रो अध ग्नाः पूषा भगः सरस्वती जुषन्त।।2।।
इन्द्राग्नी मित्रावरुणादिति स्वः पृथिवीं द्यां मरुतः पर्वताँ अपः।
हवे विष्णुं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं भगं नु शंसं सवितारमूतये।।3।।
उत नो विष्णुरुत वातो अस्रिधो द्रविणोदो उत सोमो मयस्करत्।
उत ऋभव उत राये नो अश्विनोत त्वष्टोत विश्वानुमंसते।।4।।
।।5.46, 2, 3, 4।।

## विष्णु आदि यज्ञ में पधारें

हे अग्ने! आप व्यापक देव विष्णु, मृत्युंजय सोम, वैदिक देव सम्राट वरुण, मित्र आदि के साथ इस यज्ञ में पधारकर अनुग्रहीत करें और आनन्दित हों।।5.51.9।।

सजर्मित्रावरुणाभ्यां सजूः सोमेन विष्णुना।
आ याह्यग्ने अत्रिवत् सुते रण।।5.51.9।।

## व्यापक देव विष्णु की शक्तियों से एकरूपता सूत्र

हे वीर मरुतो! आप द्वेष नहीं करनेवाले हो। आप दिव्य वीरों के काव्य गान करते हुए पधारने का अनुग्रह करो। अर्थात् हम देवताओं का काव्यगान करते हैं। वे उसे आकर सुनें। व्यापक देव विष्णु की शक्तियों से एकरूपता करके सभी अपने–अपने अनवरत उद्यम से समस्त शत्रुओं (अध्यात्मिक अर्थ में) को दूर करें। यहाँ स्वयं को सर्वत्र व्यापक ऊर्जा–शक्ति से सम्बद्ध करने का सूत्र है।।5.87.8।।

अद्वेषो नो मरुतो गातुमेतन श्रोता हवं जरितुरेवयामरुत्।
विष्णोर्महः समन्यवो युयोतन स्मद् रथ्यो३ न दंसनाऽप द्वेषांसि सनुतः।।
।।5.87.8।।

## विष्णु : तीन पात्र सोम!

एक विचार से रहनेवाले एवं अन्तिम दम तक लड़नेवाले शूरवीर मरुत् इस महावीर की वृद्धि करते हैं, यशगान करते हैं। हे इन्द्र! आपके लिये पूषा सौ प्रकार के अन्नों को पकाते हैं। ''विष्णु'' ने तीन पात्रों में इन्द्र की वृत्र मारने का शक्तिवर्धक, आनन्द वृद्धिकर्त्ता सोमरस तैयार करके भर रखा है।

विष्णु के तीन पात्र सोम का अर्थ पर्याप्त मात्रा में सोमरस उपलब्धि है।।6.17.11।। तीन संख्या का अध्यात्मिक (त्रि तत्त्व) रहस्य है।

वर्धान् यं विश्वे मरुतः सजोषाः पचच्छतं महिषाँ इन्द्र तुभ्यम्।
पूषा विष्णुस्त्रीणि सरांसि धावन् वृत्रहणं मदिरमंशुमस्मै।।6.17.11।।

## वृत्रवध : विष्णु सहयोगी

आकाश के समान विशाल अनेक सामर्थ्य प्रभु के पास है। ऋचा में "ऽसूर्ये" का अर्थ प्राणशक्ति है। प्राणशिक्त सामर्थ्यवान् "ऽसूर्य" कहलाता है। इस इन्द्र के पास प्राणों को बल देनेवाली शक्ति है। उसका सामर्थ्य "असूर्य" है। ऐसे सोमपान करनेवाले इन्द्र ने विष्णु के साथ मिलकर जलों को रोकनेवाले वृत्र का वध किया।।6.20.2।।

दिवो न तुभ्यमन्विन्द्र सत्रा ऽसूर्य देवेभिर्घाथ विश्वम्।
अहिं यद् वृत्रमपो वव्रिवासं हन्नृजीषिन् विष्णुना सचानः।।6.20.2।।

## विष्णु आदि सुरक्षाकर्त्ता : अरिहन्त

आप विष्णु, वरुण, मित्र, इन्द्र, मरुत्, पूषा, पुरंधिं, अग्नि, सविता, ओषधियाँ एवं पर्वतादि देवों को हमारी सुरक्षा के लिये प्रेरित करने का अनुग्रह करें। जिससे हमारा अभ्युदय हो।।6.21.9।।

प्रोतये वरुणं मित्रमिन्द्रं मरुतः कृष्वावसे नो अद्य।
प्र पूषणं विष्णुमग्निं पुरंधिं सवितामोषधीः पर्वतांश्च।।6.21.9।।

## विष्णु सुखी करनेवाला

समान रूप से प्रसन्न रहनेवाले विष्णु, वायु, ऋभुक्षा; मनोरथ पूर्ण करनेवाले रुद्र; सरस्वती और देवों का हितकारी अन्न विधाता हमें सुखी करें। पर्जन्य एवं वायु भी हमें अन्न देवें।।6.50.12।।

ते नो रुद्रः सरस्वती सजोषा मीळहुष्मन्तो विष्णुर्मृळन्तु वायुः।
ऋभुक्षा वाजो दैव्यो विधाता पर्जन्यवाला पिप्यतामिषं नः।।6.50.12।।

## गर्भ संरक्षक विष्णु

व्यापक विष्णु गर्भ रूप प्राणियों की रक्षा करता है। व्यापक प्रभु विष्णु संरक्षक शक्तियों से सम्पन्न है। व्यापक विष्णु की तरह राजा अपनी प्रजाओं की रक्षा करे। राष्ट्र में उत्पादित अन्न का उपयोग आमजन के पोषणार्थ हो। इस ऋचानुसार विष्णु गर्भ रक्षक है।।7.36.9।।

अच्छायं वो मरुतः श्लोक एत्वछा विष्णुं निषिक्तपामवोभिः।
उत् प्रजायै गृणते वयो धुर्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।7.36.9।।

## यज्ञ : विष्णु आदि

हे अग्ने! इस यज्ञ में द्युलोक में स्तुति करने योग्य देवों को लेकर पधारने का अनुग्रह करो। पृथिवी पर जितने देव हैं, उन्हें भी बुलाकर लाने का अनुग्रह करो। विष्णु, मित्र, वरुण, अर्यमा, अग्नि, अदिति, मरुत्, सरस्वती आदि आनन्दित होकर यहाँ आवें।।7.39.5।।

आग्ने गिरो दिव आ पृथिव्या मित्रं वह वरुणमिन्द्रमग्निम्।
आर्यप्रणमदितिं विष्णुमेषां सरस्वती मरुतो मादयन्ताम्।।7.39.5।।

## यज्ञ से इच्छाओं की पूर्ति कर्त्ता विष्णु

यज्ञ में हविष्यों के द्वारा उपासनीय और इच्छाओं को पूर्ण करनेवाला सर्वत्र व्यापक विष्णु है और सभी देव इसकी शाखाओं के समान हैं। हमें रुद्र देवता अपने महत्व युक्त सामर्थ्य प्रदान करे। अश्वि देवो! हमारे अन्न युक्त घर के समीप आओ, अर्थात् हम निरोग रहें। सभी देव हमारे यज्ञ में पधारें।।7. 40.5।।

अस्य देवस्य मीळ्हुषो वया विष्णारेषस्य प्रभृथे हविर्भिः।
विदे हि रुद्रो रुद्रियं महित्वं यासिष्टं वर्तिरश्विनाविरावत्।।7.40.5।।

## विष्णु : विक्रमण

विष्णु के विक्रमण का उल्लेख इस ऋचा में है। विष्णु के विशेष पराक्रम के समय इन्द्र, अश्विनौ, वायु, ऋभु आदि रहे। विष्णु के साथ रथ में बैठकर इन्द्र, वायु, ऋभु, अश्विनौ, सर्वत्र संचार करते हैं। अथवा विष्णु इन्द्र, वायु, ऋभु एक ही आलय में रहते हैं। आप (विष्णु) अदितिपुत्रों अर्थात् दिव्य सृजक ऋभुओं के साथ प्रेमपूर्वक निवास करते हो। आप (सभी) विष्णु के विशेष पराक्रमादि में उपस्थित होते हो (अन्य देव भी व्यापक विष्णु के उत्तम कार्यों में उसका सहयोग करते हैं।)। आप हमारे समीप अवश्य आओ।।8.9. 12।।

यदिन्द्रेण सरथं याथो अश्विना यद वा वायुना भवथः समोकसा।
यदादित्येभिर्ऋभुभिः सजोषसा यद् वा विष्णुर्विक्रमणेसु तिष्ठथः।।
।।8.9.12।।

## विष्णु देवादि : यज्ञ पूर्णता

मननशील ज्ञानी मनुष्य के यज्ञ को ये देवगण ही पूर्णता तक पहुँचाते हैं। ऐसे मनुष्य के यज्ञ में विष्णु, इन्द्र और अन्य देवों के साथ पधारते हैं।।
।।8.10.2।।

यद वा यज्ञं मनवे संमिमिक्षथुरेवेत् काण्वस्य बोधतम्।
बृहस्पतिं विश्वान देवाँ अहं हुव इन्द्राविष्णू अश्विनावाशुहेषसा।।

||8.10.2||

## सूर्यवाचक विष्णु : तीन पद

सूर्यवाचक विष्णु ने अपने बल से तीन पदों से अतुल्य पराक्रम किया। सूर्य मध्यान्ह के समय में ऊपर चढ़ गया। सूर्य के तीन पद–उदय, मध्यान्ह–सर्वव्याप्तता एवं अस्त हैं। इस ऋचा में विष्णु उपेन्द्र है। अर्थात् इन्द्र के भ्राता हैं। इन्द्र देवेन्द्र है। वहीं विष्णु सूर्य है।|8.12.27||

यदा ते विष्णुरोजसा त्रीणि पदा विचक्रमे।
अदित् ते हर्यता हरी ववक्षतुः।|8.12.27||

## महान् निवास का हेतु विष्णु

व्यापक विष्णु, मित्र, वैदिक देव सम्राट वरुण समस्त प्राणियों के निवास को सहज बनाने वाले हैं। सभी इस इन्द्र–परमेष्ठी की स्तुति करते हैं। रुद्रपुत्र मरुतों का बल भी उस इन्द्र को उत्साहित करता है।|8.15.9||

त्वं विष्णुर्बृहन् क्षयो मित्रा गृणाति वरुणः।
त्वां शर्धो मदत्वनु मारुतम्।|8.15.9||

## विष्णो : व्यापक आकाक्षांओं की पूर्ति करनेवाले

व्यापक आकांक्षाओं की पूर्ति करनेवाले (विष्णो), वृष्टि करनेवाले उद्योगशील मरुत् गण सतत पराक्रम करते हैं। उन वीर मरुतों का बल अनूठा है।|8.20.3||

वेद्मा हि रुद्रियाणां शुष्ममुग्रं मरुतां शिमीवताम्।
विष्णोरेषस्य मीळहुषाम्।|8.20.3||

## धन रक्षक : विष्णु

हमारे श्रेष्ठ धन की रक्षा–विष्णु, इन्द्र, अश्विनौ, मरुत् गण, सिन्धु आदि देव करें।|8.25.14||

उत नः सिन्धुरपां तन्मरुतस्तदश्विना।।
इन्द्रो विष्णुमीढ्वांसः सजोषसः।|8.25.14||

## विष्णु आवाहन

हमारी स्तुति से प्रसन्न (आकृष्ट) होकर व्यापक विष्णु, अश्विनौ, पूषा, वृत्र वध करनेवाले इन्द्रादि सर्वप्रथम हमारे पास आवें।|8.27.8||

आ प्र यात मरुतो विष्णो अश्विना पूषन् माकीनया धिया।
इन्द्र आ यातु प्रथमः सनिष्यूभिर्वषा या वृत्रहा गणे।|8.27.8||

## त्रिलोक को नापनेवाला विष्णु

जिन तीन लोकों में देवगण आनन्द से रहते हैं, उन तीन लोकों को बहुत ही स्तुत्य एक देव (विष्णु) ने अपने पद से नाप लिया।।8.29.7।।

त्रीण्येक उरुगायो वि चक्रमे यत्र देवासो मदन्ति।।8.29.7।।

## देवों के साथ विष्णु का सोमपान

हे अश्विदेवों! आप विष्णु, इन्द्र, अग्नि, आदित्यों, वसुओं एवं रुद्रों के संघों से युक्त होकर सोमरस का पान करो।।8.35.1।।

अग्निनेन्द्रेण वरुणेन विष्णुना ऽऽदित्यै रुद्रैर्वसुभिः सचाभुवा।
सजोषसा उषसा सूर्येण च सोमं पिबतमश्विना।।8.35.1।।

## विष्णु समस्त देवों के साथ पधारो

हे अश्विदेवों! आप विष्णु, अंगिरस एवं मरुत् के साथ स्तोता की पुकार सुनकर तत्क्षण चले आते हो। आप उषा, सूर्य एवं अदिति पुत्रों के साथ गमन करो।।8.35.14।।

अंगिरस्वन्ता उत विष्णुवन्ता मरुत्वन्ता जरितुर्गच्छथो हवम्।
सजोषसा उषसा सूर्येण चाऽऽदित्यैर्यातमश्विना।।8.35.14।।

## विष्णु के तीन पद

जो केवल स्तोत्रों को धारण करता है, जिस शत्रु हन्ता इन्द्र ने सोम पिया। जिसके लिये विष्णु ने मित्र के धर्मों के द्वारा तीन पदों से सभी भुवनों को नाप लिया। वह हमें सुखी करे।।8.52.3।।

यह उक्था केवला दधे यः सोमं धृषितापिबत्।
यस्मै विष्णुस्त्रीणि पदा विचक्रम् उप मित्रम्य धर्मभिः।।8.52.3।।

## विष्णु आदि यज्ञ रक्षक

विष्णु, पूषा, सरस्वती और सप्त सिन्धु मेरे यज्ञ की रक्षा करें। मेरी प्रार्थना आपः, वात्, पर्वत, वनस्पति एवं पृथिवी सुनें।।8.54.4।।

पूषा विष्णुर्हवनं मे सरस्वत्यवन्तु सप्त सिन्धवः।
आपो वातः पर्वतसो वनस्पतिः शृणोतु पृथिवी हवम्।।8.54.4।।

## विष्णु शत्रु संहारक

महान पराक्रमवाला, सर्वत्र व्याप्त विष्णु इन्द्र से प्रेरित होकर शत्रुओं का संहार करता है।।8.77.10।। ''विष्णु शत महिषों का वध'' करता है।

विश्वेत् ता विष्णुराभरदुरुक्रमस्त्वेषितः।
शतं महिषान् क्षीरपाकमोदनं वराहंमिन्द्र एमुषम्।।8.77.10।।

## विष्णु : उन्नति, सर्वोपरि करनेवाला

हे विष्णु, इन्द्र, मरुत् एवं अश्वि देवों! आपकी अनुकम्पा से हम उन्नति को प्राप्त हों और स्वजनों–परिजनों के मध्य में सर्वोपरि हों।।8.83.7।।

अधि न इन्दैषां विष्णो सजात्यानाम्।
इतो मरुतो अश्विना।।8.83.7।।

## विष्णु से प्राण उत्तम

विष्णु–सर्वव्यापक परमात्मा की प्रार्थना करने वालों के प्राण उत्तम रहते हैं। उस उपासक को हर तरह की समृद्धि प्राप्त होती है। अश्विनौ देवों को शरीर सुरक्षा के लिये बुलाते हैं। आप हमारी मित्रता को दूर नहीं करो और हमें इस दुःख से मुक्त करो। इस ऋचा में विष्णु एवं अश्विनौ का एकात्म दर्शाया गया है।।8.86.3।।

युवं हि ष्मा पुरुभुजेममेधतुं विष्णाप्वे ददथुर्वस्यइष्टये।
ता वां विश्वको हवते तनूकृथे मा नो वि यौष्टं सख्या भुमोचतम्।।
।।8.86.3।।

## वृत्र वध : विष्णु पराक्रम

हे मित्र विष्णु देव! आप अधिक विक्रम दिखाने का जतन करो। द्युलोक! आप हमारे वज्र के ठहरने के लिये अधिक स्थान प्रदान करो। हे विष्णो! हम दोनों मिलकर असुर वृत्र का वध करें और जलों को बहा दें। वे जल मुक्त होकर शाश्वत नियमों में बहा करें। अर्थात् विष्णु की सहायता से इन्द्र ने वृत्र का संहार किया।।8.100.12।।

सखे विष्णो वितरं वि क्रमस्व द्यौर्देहि लोकं वज्राय विष्कमे।
हनाव वृत्रं रिणचाव सिन्धूनिद्रस्य यन्तु प्रसवे विसृष्टाः।।8.100.12।।

## विष्णु सोम पान

विष्णु इन्द्र के साथ मधुर सोम रस का पान करते हैं। स्तुति करनेवाले ऋत्विजों को "पाप से बचाते" हैं।।9.56.4।।

त्वमिन्द्राय विष्णवे स्वादुरिन्द्रो परि स्रव।
नृन् त्स्तोतृन् पाह्यंहसः।।9.56.4।।

## विष्णु : सोमरस

विष्णु, इन्द्र एवं वायु के लिये सोम रस कलश में आता है। वह सोमरस मधुर रहे।।9.63.3।।

सुत इन्द्राय विष्णवे सोमः कलशे अक्षरत्।
मधुमाँ अस्तु वायवे।।9.63.3।।

## सोमयाग : विष्णो आदि समस्त देव उपस्थित

## यज्ञस्थान : देवस्थान

दिव्य सोम बुद्धियों का निर्माण करता है। सोमरस पान से बुद्धियों में अभिवृद्धि होती है, प्रवर्द्धन होता है। (सोम) द्युलोक का निर्माण करता है। (सोम) पृथिवी का निर्माण करता है, अग्नि का निर्माण करता है, सूर्य का निर्माण करता है, इन्द्र का निर्माण करता है और विष्णु का करता है। अर्थात् सोमरस द्युलोक, पृथिवी, अग्नि, सूर्य, इन्द्र और विष्णु आदि को यज्ञ में लाता है और उपास्य रूप में यज्ञस्थान में विराजमान करता है। यज्ञ में ये देव रहते हैं और सोमयाग पूर्ण करते हैं। अर्थात् यज्ञ में समस्त देव उपस्थित रहते हैं। इसप्रकार हर एक वैदिक यज्ञ में सभी देव उपस्थित होते हैं। इस कारण ''यज्ञस्थान देवस्थान'' कहलाता है।।9.96.5।।

सोम पवते जनिता मतीनां जनिता दिवो जनिता पृथिव्याः।
जनिता ग्नेर्जनिता सूर्यस्य जनितेन्द्रस्य जनितोत विष्णोः।।9.96.5।।

## विष्णु एवं पवित्र सोम

ज्ञानी सोम अत्यन्त श्रेष्ठ बल एवं बुद्धिवाला, अति मधुर और निचोड़ कर पवित्र किया गया है। यह पवित्र सोम विष्णु, इन्द्रादि देवों को प्राप्त करने के लिये है।।9.100.6।।

पवस्व वाजसातमः पवित्रे धारया सुतः।
इन्द्राय सोम विष्णवे देवेभ्यो मधुमत्तम।।9.100.6।।

## व्यापक विष्णु महाज्ञानी

विद्वान होकर सुविख्यात हुआ यह महाव्यापक विष्णु देवता इस प्रकार इसके तीसरे स्थान को सुरक्षित रखता है। यह अपने जल को अपने मुख से उत्पन्न करता है, तब वह जीवनरूप जल नवजीवन देता है। यहाँ यज्ञस्थल में ज्ञानी अन्तःकरणपूर्वक स्तोत्रों से इसका साक्षात्कार करते हैं। यज्ञस्थल पर यह सत्कार करने का कार्य याजक करते हैं। इस ऋचा में विष्णु को सुप्रसिद्ध ज्ञानी की संज्ञा दी गई है। ऋचा में विष्णु द्वारा तीसरे स्थान को सुरक्षित रखने का उल्लेख रहस्यपूर्ण है। यह स्मरण रहे कि विष्णु के तीन पद– पृथिवीलोक, अन्तरिक्ष और द्युलोक हैं। मन्त्रद्रष्टा ऋषि त्रित आप्त्यः ने कूटात्मक, सूत्रात्मक रूप में ''विष्णु के तीसरे स्थान'' के सुरक्षित होने से ''परमेष्ठी के परमव्योम'' को इंगित किया है।।10.1.3।।

विष्णुरित्था परममस्य विद्वांजातो बृहन्नभि पाति तृतीयम्।
आसा यदस्य पयो अक्रत स्वं संचतसो अभ्यर्चन्त्यत्र।।10.1.3।।

## विष्णु आदि : अन्तरिक्ष पूरित कर्त्ता

विष्णु, अग्नि, रुद्र, अदिति, ब्रह्मणस्पति, इन्द्र, वरुण, मित्र, अर्यमा, आदित्य, पूषा, सरस्वती, मरुत्, सोम, महान् स्वर्ग, वायु आदि सभी एकत्र होकर अपनी महिमा से प्रीतियुक्त होकर इस महान् अन्तरिक्ष को पूरित करते हैं।।10.65.1।।

अग्निरिन्द्रो वरुणो मित्रो अर्यमा वायुः पूषा सरस्वती सजोषसः।
आदित्या विष्णुर्मरुतः स्वर्बृहत् सोमो रुद्र अदितिर्ब्रह्मणस्पतिः।।
।।10.65.1।।

## ऋषि पुत्र विष्णाप्व!

इस ऋचा के ऋषि वसुकर्णों वासुक और विषय अर्थात् देवता विश्वे देवा हैं। इसमें कहा है : हे अश्वि देवों! आपने भृज्यु को समुद्र की विपत्ति से बचाया है। आपने वध्रिमती को श्याव नामक पुत्र दिया था। आप ही ने विमद ऋषि को कमद्यु नामक तिलोत्तमा सुन्दरी भार्या दी और विश्वक ऋषि को "विष्णाप्व" नामक पुत्र दिया था।।10.65.12।।

भुज्युमंहसः पिपृथो निरश्विना श्यावं पुत्र वध्रिमत्या अजिन्वतम्।
कमद्युवं विमदायोहथुर्युवं विष्णाप्वं 1 विश्वकायाव सृजथः।।10.65.12।।

## विष्णु आदि रक्षक

सर्वत्र व्यापक विष्णु, महान् सत्यस्वरूप अग्नि, देवमाता अदिति, महान् द्यावापृथिवी, देवों के शास्ता रुद्र, वसु, इन्द्र और उत्तम कर्म करनेवाले सविता को हम हमारी रक्षा के लिये बुलाते हैं।।10.66.4।। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने आगे कहा है कि प्रजायुक्त सरस्वान्, कर्म एवं सत्य व्रतों का पालक वरुण, व्यापक विष्णु, पोषक पूषा, ब्रह्माण्डीय जीवनीशक्ति वायु, वैदिक दिव्य चिकित्सक अश्विनौ आदि पापी शत्रुओं के नाशक, अन्न प्रदाता, ज्ञानी आदि हैं। ये सभी अमर देव हमें तीन तलवाला ग्रह (भूलोक, अन्तरिक्षलोक, स्वर्गलोक) प्रदान करें।।10.66.5।।

अदितिर्द्यावापृथिवी ऋतं महादिन्द्राविष्णू मरुतः स्वर्बृहत्।
देवाँ आदित्याँ अवसे हवामहे वसून् रुद्रान् त्सवितारं सुदंससम्।।4।।
सरस्वान् धीर्भिवरुणो धृतव्रतः पूषा विष्णुर्महिमा वायुरश्विना।
ब्रह्मकृतो अमृता विश्ववेदसः शर्म नो यंसन् त्रिवरुथमंहसः।।
।।10.66.4, 5।।

## विष्णु : पृथिवी विस्तारक; युद्ध में सहायताकर्त्ता

इस ऋचा के मन्त्रद्रष्टा ऋषि विहव्य आंगिरस हैं। युद्ध में हमें–विष्णु, इन्द्र से युक्त मरुत् अग्नि और समस्त देव सहायता करें। अन्तरिक्ष के समान

हमारा विशाल लोक अधिक प्रकाशवान् विस्तारित हो। हमारे इस अभिलषित कार्य में वायु अनुकूल होकर संचारित हो।।10.128.2।।

मम देवा विहवे सन्तु सर्व इन्द्रवन्तो मरुतो विष्णुरग्निः।
ममान्तरिक्षमुरुलोकमस्तु मह्यं वातः पवतां कामे अस्मिन्।।10.128.2।।

## विष्णु : धन प्रदाता

हम हमारी रक्षा के लिये – आदित्य, विष्णु, सूर्य, बृहस्पति एवं प्रजापति की प्रार्थना करते हैं। राजा सोम एवं अग्नि को हमारी रक्षा के लिये स्तोत्रों से बुलाते हैं।।3।। आप हमें धन (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) (धन्य करनेवाला) प्रदान करने के लिये – विष्णु, अर्यमा, बृहस्पति, इन्द्र, वायु, सरस्वती एवं अन्न बल दाता सविता को प्रेरणा करें।।10.141.4, 5।।

सोमं राजानमवसे ऽग्निं गीर्भिर्हवामहे।
आदित्यान् विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिम्।।4।।
अर्यमणं बृहस्पतिमिन्द्रं दानाय चोदय।
वातं विष्णुं सरस्वतीं सवितारं च गाजिनम्।।10.141.4, 5।।

## विष्णु : गर्भाधान उत्तम कर्त्ता

व्यापक देव विष्णु गर्भाधान स्थान उत्तम समर्थ करे। वैदिक रचनाकार त्वष्टा नाना अवयव बनावे। प्रजापति रेतस् सेचन में सहायक हो। हे स्त्री! धाता आपके गर्भ का धारण करे।।10.184.1।।

विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिंशतु।
आ सिंचतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते।।10.184.1।।ऊँ।।

# विष्णु युगल सूक्त : ऋग्वेद 10.181.1–3

## विष्णु : धर्म, सौर्य

।।ऋषि–प्रथो वासिष्ठः, सप्रथो भारद्वाजः, धर्मः सौर्यः।
देवता – विश्वे देवाः। छन्द – त्रिष्टुप्।।

यह सूक्त तिलिस्मी रहस्य की तरह है। इसमें "स्थंतर साम", "बृहत् साम" एवं "साधन धर्म" का संकेतात्मक, सूत्रात्मक वर्णन है। मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण के अनुसार बृहत् साम सबसे परे स्थित है। क्या यह परमव्योम का उल्लेख है? ऋग्वेदानुसार वेद की ऋचाएँ परमव्योम में स्थित हैं। परमेष्ठी का

लोक भी परमव्योम है। ''वैदिक वर्गीकरणानुसार अन्तरिक्ष, आकाश एवं परमव्योम है। इसी प्रकार देवता, ईश्वर एवं परमेष्ठी तीन सोपानम् हैं।'' मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण ने स्पष्ट किया है कि ''साधन धर्म परम ज्ञान को मन से प्राप्त किया।''

जिसका नाम प्रथ एवं सप्रथ रहा, उसमें उसे वसिष्ठ ने अनुष्टुप् छन्द से हवि को अर्पण किया। प्रथ का अर्थ ऐश्वर्य बढ़ाना, कीर्ति, विस्तृत करना, ऊँचा करना, उदय होना, प्रगट होना आदि है। वह हवि प्रदान करने का उपयुक्त साधन ''रथंतर नाम का साम'' है। वह ''वसिष्ठ ने धाता, तेजस्वी सविता एवं विष्णु से प्राप्त'' किया था।।1।।

प्रथश्च यस्य सप्रथश्च नामाऽऽनुष्टुमस्य हविषो हविर्यत्।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णो रथन्तरमा जभारा वसिष्ठः।।1।।

उन ''धाता आदियों ने जो यज्ञ का परम आधार है और गुप्त रहा एवं जो बृहत् साम नाम का तेजस्वी, सबसे परे स्थित है, उसे प्राप्त किया।'' अर्थात् ''प्रारम्भ में यज्ञ का परम आधार गुप्त रहा।'' साथ ही ''बृहत् साम भी परमव्योम में रहा।''

भारद्वाज ऋषि ने बृहत् साम धाता, तेजस्वी सविता, व्यापक विष्णु एवं अग्नि से प्राप्त किया।।2।।''

अविन्दन्ते अतिहितं यदासीद्यज्ञस्य धाम परमं गुहा यत्।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णोर्भरद्वाजो बृहदा चक्रे अग्नेः।।2।।

उन ''तेजस्वी धाता आदियों ने मुख्य–श्रेष्ठ, देवों के हवि प्राप्त करने योग्य साधन धर्म–यजु, देवों के हवि प्राप्त करने योग्य साधन धर्म–यजु मन्त्र–परम ज्ञान को मन से (अन्तःकरण में) प्राप्त किया।'' इस प्रकार वे उस धर्म को धाता, व्यापक विष्णु, तेजस्वी सूर्य एवं सविता से प्राप्त करते हैं।।3।।

तेऽविन्दन् मनसा दीध्याना यजुः ष्कन्नं प्रथमं देवयानम्।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णोरा सूर्यादभरन् धर्ममेते।।3।।
।।ऋग्वेद 10.181.1–3।।ऊँ।।

# यजुर्वेदीय विष्णु

---

।।विष्णु ही सोम राजा; द्यावापृथिवी विभक्त कर्त्ता; विचक्रम को आहुति; धन–धन्य कर्त्ता–रत्न दाता; पाद प्रक्षेप; यज्ञ रूप, भावना रूप; रक्षोहणम् विष्णुः अभिचार मुक्ति; यक्षरक्षक वैष्णवाः; पालन कर्त्ता; यज्ञ से मंगल; वैष्णव्यो; यज्ञ शिखा रूप; यक्षरक्षक; यज्ञस्थान; यज्ञकर्त्ता की तीन प्रदक्षिणा; कल्याण स्वरूप;

विष्णु : अतिशय वृद्धि करनेवाला; मोक्ष रूप परम पद; यज्ञाधिपति के रक्षक; गति शून्य मन्त्र शस्त्र उक्थ; सप्त सोमयाग; सोम की असुरों से रक्षा; ऐश्वर्य प्रदाता; विष्णु यज्ञ चिकित्सा; विष्णवे स्वाहा; वाजपेय यज्ञ प्रतिपालक; लोकत्रय आधिपत्य; यज्ञ से विष्णु रूप होकर त्रिलोक विजय; राजसूय यज्ञः विष्णु प्रसर्पणः प्राण समान धूपित; क्रमण का अधिभौतिक स्वरूप; नियम से सभी आबद्ध; मृत्युमुख से परित्राण; यज्ञ पुरुष ऋषभ रहस्य; अश्वमेध में विष्णु; विष्णु के गण; तीन स्थानों में पूज्य; बल रक्षा प्रदाता; परम गुप्त धाम।।

---

## विष्णु ही सोम राजा

हे सोम! आप अग्नि के शरीर हो। व्यापक परमात्मा विष्णु के प्रीति के निमित्त आपको खण्ड–खण्ड (समरस) करता हूँ। हे सोम! आप सोम नामक किसी देवराज के भृत्य त्रिष्टुभ् छन्द के अधिष्ठाता के तुष्टिकरण शरीर हो। आपको विष्णु देवता की प्रीति के निमित्त खण्ड–खण्ड करता हूँ.....। इस कण्डिका में पाँच मन्त्र हैं। प्रति मन्त्र को पाँच–पाँच वार पाठ करके सोम को खण्ड–खण्ड करें, प्रति पाठ में एक–एक खण्ड करें, अर्थात् पच्चीस खण्ड करें।

इसका अभिप्राय है कि ''विष्णु ही सोम राजा है। उनकी हवि से और अग्नि आदि देवताओं की उनके द्वारा उनके सम्बन्धी गायत्री आदि छन्दों से तृप्ति होती है। इसमें प्रमाण है : ''यावद्भिवै राजानुचरैरागच्छति सर्वेभ्यो वै तेभ्य आतिथ्यं क्रियते छन्दांसि खलु वै सोमस्य राज्ञोनुचराणि'' इति (तैत्तिरीय)। ''सा यद्गायत्री श्येनीभूत्वा दिवः सोममाहरत्।।'' शतपथ ब्राह्मण 3.4.1.12।। गायत्री श्येन रूप में सोम लाई।।5.1।। वेद गाथाओं में दिव्य श्येन लौह संजाल तोड़ कर सोम लाता है।

अग्नेस्तनूरसि विष्णवे त्वा सोमस्य तनूरसि विष्णवे त्वा
ऽतिथेरातिथ्यमसि विष्णवे त्वा श्येनाय त्वा सोमभृते
विष्णवे त्वाऽग्नये त्वा रायस्पोषदे विष्णवे त्वा।।5.1।।

## विष्णु विचक्रम को आहुति

सर्वव्यापी त्रिविक्रमधारी विष्णु ने इस चराचर जगत् को विभक्त कर पराक्रम किया। विष्णु ने अपना प्रथम पद भूमि में, दूसरा पद अन्तरिक्ष में एवं तीसरा पद द्युलोक में धारण किया है। वह सर्वव्यापक विष्णु अग्नि, वायु एवं सूर्य रूप में व्याप्त है। अर्थात् विष्णु ने तीनों लोकों में यथाक्रम से अग्नि (भूलोक), वायु (अन्तरिक्षलोक) एवं सूर्य (द्युलोक) पद स्थापन किये। इसका प्रत्येक पद रजोगुण रूप धूलि में अन्तर्हित हुआ है। इस विष्णु के पद में

सम्यक् प्रकार विश्व अन्तर्भूत है। उस विष्णु देवता के निमित्त हविर्दान करते हैं। अथवा (अस्य विष्णोः) इन विष्णु का अद्वैताख्य पद अथवा स्वरूप अकृतात्माओं को दुर्लक्ष्य है, जैसे रजस्थल में रखी हुई वस्तु नहीं देखी जाती है, तदुक्तम् "ताद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।।ऋग्वेद 1.7।।" शतपथ ब्राह्मण (2.2.5.5) में कहा है : "वामनो ह विष्णुरास।।" निरुक्त (12.19) में कहा है : "यदिदं किंच विक्रमते विष्णुस्त्रिधा निधत्ते पदम् त्रेधाभावाय पृथिव्यामन्तरिक्षे दिवीति शाकपूणिः। समारोहण विष्णुपदे गयशिरसीत्यौर्णनाभः। समूढमस्य पांसुरे प्यायनेऽन्तरिक्षे पदं न दृश्यंतेपिवोपमार्थ स्यात्समूढमस्य पांसुर इव पदं न दृश्यत इति पांसवः पादैः सूयन्त इति वा पन्नाः शेरत इति वा पंसनीया भवन्तीति वा।।5.15।।

इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।
समूढमस्य पांसुरे स्वाहा।।5.15।।

## विष्णु : द्यावापृथिवी विभक्त कर्त्ता

हे द्यावापृथिवी! आप इस यजमान के कल्याणार्थ, (इरावती) अन्नशस्यवाली, (धेनुमती) बहुत धेनुओं से युक्त, बहुत उत्कृष्ट खाद्यपदार्थवाली विज्ञान की वृद्धि करनेवाली (यज्ञसाधन प्रदान करनेवाली) हो। हे सर्वव्यापी विष्णु! आपने इस द्यावापृथिवी को विभक्तकर स्तंभित किया है। वैदिक आख्यानुसार पहिले द्यावापृथिवी एकाकार रहे। आप पृथिवी को अपने तेजों की सर्वदिग्व्यापी अनुपम किरणों के प्रभाव से चारों ओर धारण कर रहे हो। यह आहुति उस विष्णु के निमित्त है।।5.16।।

इरावती धेनुमती हि भूतं सूयवसिनी मनवे दशस्वा।
व्यस्कभ्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्थ पृथिवीमभितो मयूखैः स्वाहा।।5.16।।

## विष्णु : असीम महिमा!

परमात्मा विष्णु ने पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक आदि स्थानों अथवा सम्पूर्ण पार्थिव परमाणु तक का निर्माण किया। समस्त परमाणु तक गणित किये हैं। सर्वव्यापी विष्णु के किन–किन कर्मों का वर्णन करें। अर्थात् विष्णु की महिमा असीम है। वह विष्णु तीन लोक में अग्नि, वायु, सूर्य रूप से तीन पद स्थापित करता है। वैदिक उपदेश बहुअर्थी है। (विष्णु ने) महात्माओं से स्तुति को प्राप्त ऊपर के देवताओं के स्थान द्युलोक को स्तंभित किया है। उसकी स्तुति सभी को करना उचित है। हे स्थूलकाष्ठ! सब में व्यापक विष्णु की प्रसन्नता के लिये तुम्हें गाड़ता हूँ।। "लोका रजांस्युच्यन्ते।। ऋग्वेद 2.2.24।।" 5.18।। नीलमत पुराण में काष्ठरूपी परमेष्ठी रुद्र का वृत्तान्त है।

विष्णोर्नुकं वीर्याणि प्र वोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि।

यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमास्त्रेधोरुगायो विष्णवे त्वा।।5.18।।

## विष्णु : धनरत्न दाता

सर्व व्यापक विष्णु की प्रार्थना सबको करना उचित है। हे विष्णु! कृपाकर हमको आप वामदाहिने अर्थात् अपने दोनों हाथों से समस्त प्रकार का धन (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) (तपोधन, विद्याधन, वैराग्यधन, लोककल्याणधन, प्रज्ञाधन, अन्नधन, आयुधन, नीतिव्रत धन, लोकसंग्रहधन, ज्ञानधन) (प्रियतम ब्रह्मविद्या, आत्मतत्त्वज्ञान, पँचभूतज्ञान, त्रितत्त्वज्ञान) (दानशीलता, अपरिग्रह, उदारता) दान करो। अपना दिव्य ज्ञान देने का अनुग्रह करो। ''अथाकार चिन्तनं देवतानां पुरुषविधाः स्युः।। निरुक्त।।5.19।। इस ऋचा में धनरत्न का वास्तविक आशय समझना आवश्यक है। धन का अर्थ धन्य करनेवाला है और रत्नम् का आशय अत्युत्तम वस्तु है। रत्नम् का अर्थ पृथिवी भी है।

दिवो वा विष्ण उत वा पृथिव्या महो वा विष्ण उरोरन्तरिक्षात्।
उभा हि हस्ता वसुना पृणस्वा प्र यच्छ दक्षिणादोत सव्याद्विष्णवे त्वा।।
।।5.19।।

## विष्णु : पद प्रक्षेप

वह जिससे समस्त चराचर भीत होता है। ''भयादस्याग्निस्तपति भयात्तपति सूर्यः'' इति श्रुतेः। शुद्ध करनेवाला, पृथिवी में मत्स्यादि रूप से विचरनेवाला, गिरि वेदवाणी–देह में अन्तर्यामी रूप से स्थित होनेवाला एवं पर्वत (मस्तिष्क) पर स्थित है। कुत्सिताचारी प्राणी वध से जीनेवाला भयंकर सिंह के समान सर्वव्यापी विष्णु साधारण वीरकर्म से स्तुति को प्राप्त होता है। जिस विष्णु के महान् तीन पदप्रक्षेप स्थानवाले लोकों में सम्पूर्ण प्राणिमात्र निवास करते हैं।

अर्थात् सर्वव्यापी विष्णु के विक्रमस्थान भूरादि पदत्रय हैं। वह समस्त चराचर में वास करता है। यह विष्णु पृथिवीचर गिरिगव्हरशायी भयानक सिंह के समान विश्व में सबसे स्तुति करने योग्य है। जैसे गिरिशायी सिंह सभी पशुओं में पूज्य है एवं सबका राजा है, इसी प्रकार परमात्मा विष्णु भी समस्त जीवों के अधिपति और पूज्य हैं। उनका शासन अनिवार्य और भयानक है। यह ऋचा अवतारबोधक है (ऋग्वेद 2.2.24)।।5.20।। आगम में इसी वृत्तान्त का विस्तार नृसिंहावतार, मत्स्यावतार आदि है।

प्र तद्विष्णु स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः।
यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा।।5.20।।

## विष्णु : यज्ञ रूप, भावना रूप

हे हविर्धान! आप (वैष्णवम्) विष्णु देवतावाले होने से विष्णुरूप हो। इस कारण सर्वव्यापक विष्णु की प्रीति के निमित्त आपका स्पर्श करता हूँ। अर्थात् आप इस यज्ञीय मण्डप की वेदी मध्यगत प्रधानवंश हो। इस मण्डप के दृढ़तार्थ आपको स्पर्श करता हूँ। आप परमात्मा (विष्णु) की सत्ता से दृढ़ रहो। अथवा यह सम्पूर्ण जगत् विष्णु के प्रकाश से प्रगट होकर प्रकाशित है। यज्ञानुष्ठान के निमित्त उसी का आश्रय लेते हैं। ''विष्णु रूप भावना है।'' 5. 21।।

विष्णो रराटमसि विष्णोः श्नप्त्रे स्थो विष्णोः स्यूरसि।
विष्णोर्ध्रुवोऽसि वैष्णवमसि विष्णवे त्वा।।5.21।।

## रक्षोहणम् विष्णु : अभिचार मुक्ति

देव गाथा के अनुसार इन्द्र से राक्षस–असुर हार गये। दैत्यों–दानवों ने ''मारणादि अभिचार'' भूमि में गाड़े। फलस्वरूप इन्द्र पीड़ित हुआ। देवताओं ने यज्ञ कर गर्त में से अस्थि केशादि निकाले। जिससे दैत्यों का मनोरथ विफल हुए। अर्थात् ''ऋग्वेद से यजुर्वेद काल में अभिचार–कृत्या का चलन'' रहा। उसके ''निवारणार्थ रक्षोहणम् विधि प्रस्तुत'' हुई।

यज्ञ विघ्नकारी (सत्कर्म विरोधी, चरम भौतिकवादी, दुष्प्रवृत्तिवादी, विकृत मानसिकतावाले, पर पीड़ा में आनन्द लेने वाले, हिंसा अनाचारवादी) असुरों ने पराजय के उपरान्त अभिचार रूप में भूमि में नख, केश, अस्थि आदि गाड़े। शतपथ ब्राह्मण (3.5.4.9) के अनुसार – जिसके वध के निमित्त जो कृत्य किया जाये उसको आच्छादन कर चलानेवाली, उन वलगों को बाहुमात्र नीचे खोदकर निकाले : ''तन्बाहुमात्रान्खनेत्।'' ''असुरा वै निर्यन्तो देवानां प्राणेषु वलगान्यखनन् तनबाहुमात्रे त्वविन्दंस्तस्मा–ब्दाहुमात्रास्वायन्त।।तैत्तिरीय।।''

धन में कुलशील आदि और मान से समान् जो तथा न्यूनाधिकने ''यं मे निचलखान अहं तमिदं वलगमुक्तिरामि'' मेरी अहित चेष्टा से यदि कोई अभिचार किया है तो मैं इस उत्खात के सहित उसको भी उत्किरण करता हूँ।

इस मन्त्र का अर्थ है कि समान जन्मा (देवता एवं दैत्यों का जन्म एक साथ हुआ) अथवा समवयस्क भ्राता–मित्रादि ने जो न्यूनातिरेक अवस्था के उपचार किया हो ईशान कोण के गर्त की मूर्त्ति निकाल कर फेंके। ''शत्रुगणों ने हमारे अहित चेष्टा से जिस–जिस स्थल में कृत्या स्थापित की है, वह समस्त वलग रूप है। इस अस्थिकेशादि कृत्या सहित निकाल कर फेंकता हूँ। शत्रुगण शून्य मनोरथ हों। यहाँ विष्णु देवता यज्ञस्वरूप वाला है''।।5.23।। यह उल्लेखनीय है कि राष्ट्रीय एवं वैश्विक महासंकट–महामारी निवारण के भी वेद में रक्षोहणम् अनुवाक हैं।

रक्षोहणं वलगहनं वैष्णवीमिदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे निष्टयो यममात्यो निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे समानो यमसमानो निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सबन्धुर्यमस–बन्धुर्निचखानेदमहं तं वलगमुत्किरामि यं मे सजातो यमसजातों निचखानोत्कृत्या किरामि।।5.23।।

## रक्षोहणम् प्रक्रिया

रक्षोहणम् के मन्त्रों से आग्नेयादि कोण में यथाक्रम अध्वर्यु सजल हस्त से उपरवों का चिक्कन करे। यजमान के हाथ से भी स्पर्श करावे। हे प्रथम अवट! आप स्वयं ही दीप्तिमान् हो। इस कारण शत्रुघाती हो। आपके प्रसाद से हमारे शत्रु नष्ट हों। हे द्वितीय अवट! आप द्वादशाहादि सत्रों में दीप्तिमान् हो। जो हमारे प्रति दर्प प्रकाश करे, उसके आप नाशक हो। आपके प्रभाव से हम शत्रु शून्य हों। हे तृतीय अवट! इस यजमान ऋत्विक् सबके सन्मुख दीप्यमान हो। आप राक्षस असुरघाती हो। आपके प्रसाद से रक्षोगण के विघ्न नष्ट हों। हे चतुर्थ अवट! आप सर्वत्र दीप्यमान, सबके अधिपति एवं शत्रुघाती हो। आपके प्रसाद से हमारे अमित्र नष्ट हों।

सोमयाग तीन प्रकार का होता है। एकाह अहीन–सत्र जो एक दिन में सम्पादन हो जाए, वह एकाह है। जो दो दिन से अधिक द्वादश दिन पर्यन्त सम्पन्न हो, वह अहीन और अधिक काल पर्यन्त जो स्थित रहे, वह सत्र कहाता है।।5.24।। यह ऋचा 5.23 का विस्तार है। इसी का अंग 5.25 है।

## यक्षरक्षक वैष्णवाः रक्षोहण

''क्रूरमिव वा एतत्करोति यत्खनति यत्पयोऽवनयति शान्त्यै तत (तैत्तिरीये)।'' पृथिवी में जो क्रूरता होती है, वह खनन से शान्त हो जाती है।

इन्द्र अथवा यजमान इन गर्त करने में प्रवृत्त हुए। इससे शत्रुगण के किये सम्पूर्ण अभिचार साधक प्रगट हो जायं और फिर समर्थ नहीं हो। इस कारण ''गर्त को वलगहन'' कहा है। वस्तुतः पृथिवी में गर्त करते समय जो उसमें से अस्थि केशादि निकालकर इधर उधर फेंक दिया है, उसका कारण यह गर्त है। इस कारण गर्त की वलगहन कहकर स्तुति की है। ऋचा में विष्णु देवता को राक्षसघाती (रक्षोहणः), अभिचार साधन नाशक कहा है। विष्णु यज्ञ रक्षक सम्बन्धी है। इसकी उपाधान क्रिया का विवरण भी दिया गया है।

इन वलगों के प्रकाश होने से असुर–दैत्य–राक्षसों एवं दुष्ट प्रवृत्तिवानों के मनोरथ पूर्ण नहीं हो सके, इस कारण रक्षोहण कहा है। गर्त से निकाली ईंट, कंकर, अस्थि, नख, केशादि भी रक्षस् शब्द से ग्रहण करने योग्य है। स्मरण रहे कि ''अपवित्र स्थल में नकारात्मक शक्तियाँ, दैत्य, दानव, असुर,

राक्षस, पिशाचादि निवास करते हैं।''5.25।। यजुर्वेद पँचमोध्याय के तीन मन्त्र 23, 24 एवं 25 रक्षोहणम् के हैं।

रक्षोहणो वो वलगहनः प्रोक्षामि वैष्णवान् रक्षोहणो वा वलगहनोऽवनयामि वैष्णवान् रक्षोहणो वो वलगहनोऽव–स्तृणामि रक्षोहणौ वां वलगहना उप दधामि वैष्णवी रक्षोहणौ वां वलगहनौ पूर्यहामि वैष्णवी वैष्णवमसि वैष्णवा स्थ।।5.25।।

## पालन करनेवाला विष्णु

यज्ञ की मुख्य क्रिया ''गो'' के अधीन है। इस कारण उसका गुण–धर्म इस ऋचा में वर्णन किया गया है। सृष्टि की उत्पत्ति, पालन, संहार के लिये प्रजापति, सर्वव्यापक विष्णु एवं रुद्र तीन देवता हैं। यद्यपि त्र्यम्बक का अर्थ – सृष्टि, स्थिति, संहार नियामक एवं तीनों लोकों का पिता है। यहाँ विष्णु व्यापक होने से पालन करनेवाले हैं। इस कारण रक्षा में विष्णु से प्रार्थना की गई है।।1.4।।

सा विश्वायुः सा विश्वकर्मा सा विश्वधायाः।
इन्द्रस्य त्वा भागं सोमेनातनाच्मिं विष्णो हव्यं रक्ष।।1.4।।

## विष्णु : यज्ञ से मंगल

यज्ञादि सम्पूर्ण कार्यों में परमेष्ठी से सहायता की प्रार्थना करनी चाहिये। यज्ञ के कार्य यथायोग्य संपादित होने से यजमान का मंगल होता है। यदि यज्ञ में किंचित् भी उत्पात हो जाय तो अमंगल की संभावना रहती है। (यज्ञ में) अन्नादि वायु के स्पर्श से शुद्ध होते हैं।।1.9।।

आह्रुतमसि हविर्धानं दृंहस्व मा व्हार्मा ते यज्ञपतिर्व्हार्षीत्।
विष्णुस्त्वा क्रमतां मुरु वातायपहतं रक्षो यच्छन्तां पंर्च।।1.9।।

## वैष्णव्यो : यज्ञ सम्बन्धवाले

हे पवित्र करनेवाले कुशद्वय! आप वैष्णव्यो–यज्ञसम्बन्धवाले (विष्णु का अर्थ) हो। ''यज्ञो वै विष्णुर्यज्ञिये स्थ।।'' शतपथ ब्राह्मण 1.1.3.1।। ''यो वा अयं पवत एषोऽच्छिद्रं पवित्रम्।।'' शतपथ ब्राह्मण 1.1.3.6।।'' ''इदंयुरिदं कामयमानम्''।। निरुक्त 6.31।। ऋग्वेद के सविता देवता के गायत्री छन्द के मन्त्र का अर्थ स्मरण करते हुए निज कर्तत्व अभिमान दूर करके समस्त कार्य्य करने चाहिये। ये छिद्रशून्य वायु एवं सूर्यकिरण शोधक हैं। ये पदार्थ विद्यावाले (ज्ञानी) जानते हैं। इस कारण इन दोनों का ही शुद्ध करने में प्रधान दृष्टान्त ग्रहण किया है।।1.12।।

पवित्रे स्था वैष्णव्यौ सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यच्छिद्रेण
पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिर्भिः।

देवीरापो अग्रेगुवो अग्रेपुवोऽग्र इममद्य यज्ञं
नयताग्रे यज्ञपतिं सुधातुं यज्ञपतिं देवयुवम्।।1.12।।

## विष्णु : यज्ञ शिखा रूप

आदिकाल में कभी "अग्नि के भ्राता" यज्ञभाग में विवाद कर अन्त में "वैषट्कार" के भय से भीत होकर भूमि में प्रविष्ट हुआ। उनके दुःख से अग्नि भी जल में प्रविष्ट हुए। अग्नि के अभाव में यज्ञ करना असंभव रहा। परिणामतः देवताओं के सामने विकट संकट उत्पन्न हुआ। उस समय देवता इनको अभय देकर लाये। उन्हें अपने अधिकार में स्थापित किया। देवताओं ने इनसे कहा कि "वेदी की परिधि के बाहिर जो कुछ हवि पतित होगी, उसमें इन तीन भाईयों का अधिकार होगा।।" "अथ परिधीन् परिदधाति।।" "तथेति देवा अब्रुवन् यब्दहिष्परिधि कन्त्स्याते।।" शतपथ ब्राह्मण 1.3.3.13.13।। "स्वाहा" शब्द निपातन है और देवताओं को दान में आता है। श्रुति में कहा हैः "स्वाहाकारंच वषट्कारंच देवा उपजीवन्ति।।"

हे वेदी! आप ऊन के समान कोमल हो। अर्थात् भूमि पर बैठने के लिए गलीचादि कोमल बिछाते हैं। देवताओं के सुख से बैठने योग्य स्थान को पवित्रतम कुशों से आच्छादन करता हूँ। हे कुशसमूह! "विष्णो यज्ञ के शिखा रूप हो।" आज्य हवि ग्रहण करते समय जो हवि वेदी के बाहिर गिरे उस आज्य को चतुर्थ प्रभृति तीन मन्त्रों से अग्नि के पार्षद् भ्राता तीन देवताओं को दें।

यह हवि (स्वाहा) भुवपति देवता के उद्देश्य से प्रदान की। भुवन निमित्त यह हवि (स्वाहा) प्रदान की है। भूतों (प्राणिमात्र) के पति देवता के उद्देश्य से यह हवि प्रदान की है।।2.2।।

अदित्यै व्युन्दनमसि विष्णो स्तुपोऽस्यूर्णम्म्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां
देवेभ्यो भुवपतये स्वाहा भुवनपतये भूतानां पतये स्वाहा।।2.2।।

## यज्ञ रक्षक विष्णु

हे सर्वव्यापक विष्णु परमेश्वर! फल के अवश्य प्राप्त होने के कारण सत्यस्वरूप यज्ञ की वेदी में हवियाँ स्थित हैं। उन हवियों की रक्षा करो। केवल पुरोडाश की ही नहीं किन्तु सम्पूर्ण यज्ञ की भी रक्षा करो। यज्ञकर्त्ता की भी रक्षा करो। हे यज्ञ के परब्रह्म! यज्ञ के प्रवर्तक अध्वर्यु की भी रक्षा करो। "एतद्वै देवानां प्रियतम धाम यदाज्यम्"।। शतपथ ब्राण 2.3.2.17।।" हूयते अनयेति जुहूः।" "क्विपि द्युतिगमिजुहोतीनां द्वे च जुहोते दीर्घश्च।।"

रक्षा के निमित्त परामात्मा से प्रार्थना करनी चाहिये। यह स्मरण रहे कि आत्मा का परमात्मा से सम्बन्ध है, परमात्मा ही सबका नियन्ता है।।2.6।।

घृताच्यसि जुहूर्नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद घृताच्यस्यु–पभृन्नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद घृताच्यसि ध्रुवा नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद प्रियेण धाम्ना प्रियं सद आसीद। ध्रुवा असदन्नृतस्य योनौ ता विष्णो पाहि पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपति पाहि मां यज्ञन्यम् ।।2.6।।

## विष्णु यज्ञस्थान

हे वसुमति! आप–विष्णोः यज्ञ का स्थान हो। अर्थात् यहाँ स्थित होकर यज्ञ किया जा सकता है। आहवनीय के समीपवर्ती है, इसके होने से भूमिको यज्ञस्थान कहा है। हे अग्ने! आपकी छायावत् समीपवर्तिनी पृथिवी में बैठता हूँ। यज्ञ सम्बन्धि स्थान देवताओं का विजय हेतु है। वहाँ देवताओं के प्रभव नहीं होने से यज्ञस्थान पराजय रहित है। देवताओं अथवा इन्द्र के पराक्रम से शत्रुओं के किये विघ्न नहीं होने से यज्ञ उन्नत होगा।।2.8।।

अस्कन्नमद्य देवेभ्य आज्यं संभ्रियासमङि्.घ्रणा विष्णो मा त्वावक्रमिषं वसुमतीमग्ने ते छायामुपस्थेषं विष्णो स्थानमसीत इन्द्रो वीर्य मकृणोदूर्ध्वोऽध्वर अस्थात्।।12.8।।

## विष्णु क्रम क्रमण : यज्ञ कर्त्ता की तीन प्रदक्षिणा

यज्ञपुरुष सर्वव्यापी विष्णु भगवान् ने जगती छन्द रूप स्वकीय चरण से द्युलोक में विशेष आक्रमण किया है। ऐसा होने पर जो हमसे द्वेष करता है और जिससे हम द्वेष करते हैं। वे दोनों प्रकार के शत्रु भाग रहित करके निकाले गये। विष्णु–यज्ञपुरुष सर्वव्यापी हैं, उन्होंने त्रिष्टुभ् छन्द रूप चरण से अन्तरिक्ष लोक में विशेष आक्रमण किया है। ऐसा होने पर जो हमसे द्वेष करता है और जिससे हम द्वेष करते हैं, वे दोनों प्रकार के शत्रु भाग रहित कर अन्तरिक्ष से निकाले गये। सर्वत्र व्यापी विष्णु–यज्ञपुरुष ने गायत्री छन्द रूप तीसरे चरण से पृथिवी पर विशेष आक्रमण किया है। ऐसा होने पर जो हमसे द्वेष करता है और जिससे हम द्वेष करते हैं, वे दोनों प्रकार के शत्रु भाग रहित करके पृथिवी से निकाले गये। अध्यात्मिक रूप से अग्नि तीनों लोकों में व्याप्त है। सूर्य के तीन पराक्रम–उदय, मध्यान्ह एवं अस्त हैं। मनुष्य के जीवन में तीन क्रमण–बाल्यावस्था, युवॉ एवं वृद्धावस्था है। मनुष्य की देह में भी तीन लोक हैं। मस्तिष्क द्युलोक है। सूर्य का प्रकाश भी पृथिवीलोक, अन्तरिक्षलोक एवं द्युलोक को पराक्रम से अलोकित करता है। तीन तत्त्व–सत्, रजस एवं तमस हैं। अध्यात्मिक, दैविक एवं भौतिक भी तीन हैं। वेद भी तीन ही हैं। वैदिक विज्ञान में देवता, ईश्वर एवं परमेष्ठी भी तीन हैं। साथ ही वर्गीकरण

की दृष्टि से अन्तरिक्ष, आकाश (व्योम) और परमव्योम (महा आकाश) है। त्र्यम्बक रुद्र तीन लोकों के पिता हैं। मुख्य व्याहृति भी तीन हैं।

त्रिलोकी में व्यापक विष्णु सर्व व्याप्त है। "यजमान अपने आसन से उठ वेदी पर दण्डायमान होकर धीरे–धीरे कतिपय पद विचरण करे। अर्थात् दक्षिण देश से आरंभ कर तीन प्रदक्षिणा करे और मन में यह विचारे कि यज्ञपति विष्णु ही यह चरण रखते हैं (मन में विष्णु भाव हो)। तीन मन्त्रों से विष्णुक्रम क्रमण करे।" यहाँ उपदेश है कि द्वेष करनेवाला परमात्मा के निकट नहीं हो सकता है। इस कारण किसी से द्वेष नहीं करना चाहिये। इसमें प्रतिष्ठा नहीं होती, देवता प्रसन्न नहीं होते। आवाहनीय लक्षणरूप ज्योति अथवा ब्रह्मज्ञान से हम संयुक्त हुए।।2.25।।

दिवि विष्णुर्व्यक्रंस्त जागतेन छन्दसा ततो निर्भक्तो
योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं द्विष्मो ऽन्तरिक्षे विष्णुर्व्यक्रंस्त
त्रैष्टुभेन छन्दसा ततो निर्भक्तो योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वयं
दिष्मः पृथिव्यां विष्णुर्व्यक्रंस्त गायत्रेण छन्दसा ततो
निर्भक्तों योऽस्मान्द्वेष्टि यं च वय द्विष्मो ऽस्मादन्नादस्यै
प्रतिष्ठाया अगन्म स्वः स ज्योतिषाभूम।।2.25।।

## विष्णु बहुव्यापी यज्ञ कल्याण स्वरूप

देव आख्यानिकानुसार एक समय अंगिरावंशी ऋषिगण द्युलोक गमन कर रहे थे। मार्ग में आहार के निमित्त अन्नरस ग्रहण किया। उसमें से अवशिष्ट अन्नरस भूमि में गिरा। उसी से "सन एवं मुंज" दो तृण उत्पन्न हुए। इस कारण "मेखला को मुंजमयी सन युक्त बनाते हैं और इसे आंगिरसत्व कहा गया है।" अदीक्षित की पितृ देवता नीवी है। दीक्षित की सोमयाग के निमित्त सोम से नीवी कही गई है।

दूसरी आख्यानिका में एक समय यज्ञपुरुष–विष्णु दक्षिणा देवी को प्राप्त हुए। उसकी सम्भावना से इन्द्र चिन्तित हुआ। तब अन्य–अन्य की उत्पत्ति नहीं हो, यह विचार कर इन्द्र ने अपने उत्पत्ति स्थान को दक्षिणा से आच्छादित कर मृग में धारण किया। वह कृष्णविषाण हुई। इससे इन्द्र को योनि कहा है। "अध्यात्म में यज्ञ ने महावाक् को ध्यान किया, कि मेरा इसके साथ संयोग हो।" इन्द्ररूप यजमान ने विचार किया कि "इस यज्ञ एवं महावाक् के मिथुन से महाप्रतापी पैदा होगा।" वह मेरा तिरस्कार नहीं करे, यह विचारा। इन्द्र ही गर्भ में होकर मिथुन में प्रविष्ट हुआ। एक वर्ष में प्रगट हो विचारा कि यह "योनि योगयुक्त" है, जिसमें मैं स्थित हुआ और महान्

हुआ। अब कोई दूसरा इसमें प्रगट नहीं हो ऐसा विचार कर उसे सूर्य में धारण किया।

इस ऋचा में यह भी कहा है कि हे उष्णीष! आप (विष्णो) इस बहुव्यापी यज्ञ के कल्याण स्वरूप हो। इस कारण हमारा कल्याण करो। अन्त में कहा है कि वे वनस्पति सम्भूत दण्ड! आप उन्नत होओ! ऊँचे होकर इस यज्ञ के ऋक् समाप्ति पर्यन्त हमारी पाप से रक्षा करो।।4.10।।

ऊर्गस्यांगिरस्यूर्णम्म्रदा ऊर्जं मयि धेहि। सोमस्य नीविरसी विष्णोः शर्मासि शर्म यजमानस्येन्द्रस्य योनिरसि सुसस्याः कृषीस्कृधि। उच्छ्रयस्व वनस्पत ऊर्ध्वो मा पाह्यंहस आस्य यज्ञस्योदृच।।4.10।।

## विष्णु : अतिशय वृद्धि प्रदाता

हे व्यापक आवाहनीय अग्नि रूप परमात्मन् विष्णो! आप हमारे शत्रु एवं कामादि के प्रति बहुत पराक्रम करो। अर्थात् आन्तरिक शत्रु नष्ट करो। हमको ब्रह्मगृह निवास के निमित्त अधिकतर करो। हे घृत से वृद्धि पानेवाले हूयमान इस घृत का विशेष पान करो। आप यजमान को अतिशय वृद्धि प्रदान करो। यह आहुति आपको समर्पित है। "अग्निर्यस्यै योनेरसृज्यत तस्यै घृतमुल्वमासीत्।।" इति श्रुतेः।। यहाँ आशय है कि हमारे आलयादि बृहत् हों।।5.38, 41।।

उरु विष्णो वि क्रमस्वोरु क्षयाय नस्कृधि।
घृतं घृतयोने पिब प्रप्र यज्ञपतिं तिर स्वाहा।।5.38।।
उरु विष्णो वि क्रमस्वोरु क्षयाय नस्कृधि।
घृतं घृतयोने पिब प्रप्र यज्ञपतिं तिर स्वाहा।।5.41।।

## विष्णु मोक्षस्वरूप परमपद

शुक्ल यजुर्वेद के षष्ठ अध्याय की ऋचाएँ 3, 4, 5 विष्णु विषयक हैं। इस कण्डिका के ऋषि दीर्घतमा हैं। हे यूप! जो आपके स्थान गमन करने की हम कामना करें, जहाँ सूर्यदेवता की अति प्रकाशमान किरणजाल विस्तार होते हैं।। "प्रज्ज्वलन्नामसु शृंगाणीति पठितम्।। निघण्टु 1.14.11।।" महान् गमन वाले अथवा महात्माओं से स्तुति को प्राप्त होनेवाले वा सामगान से उच्चरूप स्तुति को प्राप्त होनेवाले विष्णु व्यापक परमात्मा का वह उत्कृष्ट स्थान बृहद आदित्यमण्डल लक्षणवाले इस स्थान में है। यह यज्ञीय उत्कृष्ट स्थान विष्णु का ही है। वह इन्हीं स्थानों में शोभित होता है। पक्षान्तर में परमात्मा की प्रार्थना है। यह भी भाव है कि जहाँ बहुत सी "गो" हैं, सद्ज्ञानी हैं, समस्त इन्द्रिय शक्तियाँ हैं, वहाँ परमात्मा का निवास यथा व्रज आदि है।।6.3।। अर्थात् परमात्मा निवास को "व्रज" कहा गया है।

हे ऋत्विजो! यज्ञ के अधिष्ठातृ देव परमात्मा के (विष्णु के) सृष्टि संहारादि चरित्रों को देखें। जिन कर्मों से आपके लौकिक वैदिक कर्मों का निर्माण किया है। वह विष्णु इन्द्र के वृत्रवधादि कर्म में अनुरूप मित्र है। हे ऋत्विग्गणों! यह दृश्यमान समस्त पदार्थ ही सर्वव्यापी विष्णु देवता के कार्य्यकौशल की अपूर्व परीक्षा देते हैं। इनके कार्य प्रभाव से हमारी यह कार्यजाति स्वतः ही आबद्ध हुई है। वह देदीप्यमान इस समस्त पदार्थ के ही उपयुक्त सखा हैं। अथवा यज्ञरूप विष्णु के वे कार्य देखो जिसने आधान सोमादि कर्म अपने में बद्ध किये हैं। जिस व्रत में अग्नि, वायु, सूर्य को निज–निज कर्म में बद्ध किया है।।6.4।।

वेदान्तपारगामी विद्वान सर्वव्यापी विष्णु के उस मोक्षस्वरूप परमपद को सदैव ही सर्वत्र देखते हैं, (वह) निरावरण आकाश में चक्षु के समान व्याप्त है। अर्थात् आकाश में चक्षुरूप आदित्यमण्डल विस्तार किया है। ''चक्षुर्मित्रस्य वरुणस्य।।'' अथर्ववेद 7.42।। ''तच्चक्षुर्देवहितम्।।'' ऋग्वेद 1.2.7।।6.5।।

या ते धामान्युश्मसि गमध्ये यत्र गावो भूरिशृंगा अयासः।
अत्राह तदुरुगायस्य विष्णोः परमं पदभव भारि भूरि।
ब्रह्मवनि त्वा क्षत्रवनि रायस्पोषवनि पर्यूहामि।
ब्रह्म दृंह क्षत्रं दृंहायुर्दृंह प्रजां दृंह।।3।।
विष्णोः कर्माणि पश्चत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्यः सखा।।4।।
तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम।।5।।6.3, 4, 5।।

## विष्णु : यज्ञाधिपति रक्षा करे

हे ग्रह! आप उपयाम पात्र द्वारा गृहीत हो, आग्रयण नामवाले श्रेष्ठता को प्राप्त करनेवाले हो। इस यज्ञ की रक्षा करो। यज्ञपति यजमान की रक्षा करो। यज्ञ के अधिपति विष्णुदेव अपनी सामर्थ्य से आपकी रक्षा करे। आप भी यज्ञदेव की रक्षा कर, प्रातरादि तीन सवन की समस्त ओर से रक्षा कर।।7. 20।।

उपयामगृहीतोऽस्याग्रयणोऽसि स्वाग्रयणः।
पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिं विष्णुस्त्वामिन्द्रियेण पातु
विष्णुं त्वं पाह्यभि सवनानि पाहि।।7.20।।

## गीतिशून्य मन्त्र शस्त्र–उक्थ

इस ऋचा में सोम को यज्ञ के अधिष्ठात्री देवता विष्णु की प्रीति के निमित्त प्रस्तुत किया गया है। इस ऋचा का आशय है, कि ''गीतिशून्य मन्त्र

को शस्त्र कहते हैं, उसी को उक्थ कहते हैं।'' इन्हीं गुह्यमाण ग्रहों के तीन अंश करके प्रशास्ता अथवा मैत्रावरुण ब्राह्मणशंसी और उत्तम वाक्, यह तीनों ऋत्विक् मन्त्रपाठ पूर्वक मित्रावरुणादि देवत्रय को भाग देते हैं। इस कारण यह उक्थ देवताओं की तृप्ति करनेवाला है।।7.22।।

उपयामगृहीतोऽसीन्द्राय त्वा बृहद्वते वयस्वत उक्थाव्यं गृह्णामि
यत्त इन्द्र बृहद्वयस्तस्मै त्वा विष्णवे त्वैष ते योनिरुक्थेभ्यस्त्वा
देवेभ्यस्त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामि।।7.22।।

## सप्त सोमयाग : विष्णु

''सप्त सोमसंस्था'' होती है, अर्थात् सोमयाग सात प्रकार का होता है। ये हैं – ''अग्निष्टोम, उक्थ, अत्यग्निष्टोम, षोडशी, अतिरात्र, वाजपेयी और आप्तोर्याम।'' इनमें अग्निष्टोम सर्वप्रधान है। शेष में किसी–किसी स्थल में कुछ –कुछ भिन्नता प्रतीत होती है। इस कारण अग्निष्टोम प्रकृतियाग और दूसरे दो को विकृति यज्ञ कहते हैं। इस स्थल में उक्थादि कहकर ''पाँच प्रकार के सोमयाग का ग्रहण है।'' इस कण्डिका के छठे मन्त्र में कहा गया है कि देवताओं की तृप्ति जानकर इन्द्र और विष्णु देवता की प्रीति के निमित्त यज्ञ के निर्विघ्न, समापन के निमित्त इस तीसरे अंश को ग्रहण करता हूँ।।7.23।।

मित्रावरुणाभ्यां त्व देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राय
त्वा देवाव्यं यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्राग्निभ्यां त्वा देवाव्यं
यज्ञस्यायुषे गृहणामी–न्द्रावरुणाभ्यां त्वा देवाव्यं
यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्रा–बृहस्पतिभ्यां त्वा देवाव्यं
यज्ञस्यायुषे गृह्णामीन्द्रा–विष्णुभ्यां त्वा देवाव्यं
यज्ञस्यायुषे गृह्णामि।।7.23।।

## विष्णु : सोम के असुरों से रक्षक

प्रथम कण्डिका (अष्टम अध्याय) से तीन आदित्य–पूतभृत नामक ग्रहण करे। उनके मध्य में इस मन्त्र से प्रतिप्रस्थाता द्रोण कलश से उपयाम द्वारा सोम ग्रहण करे। हे सोम! आप उपयामपात्र में गृहीत हो। हे सोम! आदित्यगणों की प्राप्ति के निमित्त आपको ग्रहण करता हूँ। हे बहुस्तुत विष्णु! यज्ञपुरुष! हे बड़ी स्तुति प्राप्त होनेवाले यह सोम आपको अर्पित है। उस सोम की रक्षा करो। आप रक्षा करने में प्रवृत्त हो, आपको असुर दल पीड़ा नहीं दें।।8.1।। अर्थात् आप असुरों से सोम रक्षण करें।

उपयामगृहीतोऽस्यांदित्येभ्यस्त्वा।
विष्ण उरुगायैष ते सोमस्तं रक्षस्व मा त्वा दभन्।।8.1।।

## विष्णु : ऐश्वर्य

दानशील धाता देवता सविता देवता, पदम् महाशंखादि निधियों के पालन करनेवाले प्रजापति, दीप्यमान अग्नि देवता, रचयिता त्वष्टृ देवता, सर्वत्र व्यापक विष्णु इस हमारी समष्टियजुलक्षण हवि का सेवन करें। यह देवता यजमान सम्बन्धि संतति के साथ भली प्रकार रमण करते हुए यजमान के निमित्त धनपुष्टि—ऐश्वर्य (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) प्रदान करे। आहुति के विनिमय से यजमान समस्त ऐश्वर्य सम्पन्न हो।।8.17।।

धाता रातिः सवितेदं जुषन्तां प्रजापतिनिर्धिपा देवो अग्निः।
त्वष्टा विष्णुः प्रजया संरराणा यजमानाय द्रविणं दधात स्वाहा।।8.17।।

## विष्णु : यज्ञ चिकित्सा

मृन्मय धर्मपात्र (दुग्ध की दोहनी) यदि भग्न हो जाय तो उसको स्पर्श कर "परमेष्ठिने स्वाहा, प्रजापतये स्वाहा, सलिलाय स्वाहा" मन्त्र तक 34 आहुति देवें। जिस समय यजमान सोमयाग करने को प्रवृत्त हो मन ही मन में सोम चिन्ता किया हुआ परमेष्ठी होता है। इसमें कोई विघ्न हो तो "परमेष्ठिने स्वाहा" मन्त्र से आज्याहुति प्रदान करे। "सयद्येनं मनसाभिध्यातो यज्ञोनोपनमेत् परमेष्ठिने स्वाहेति जुहयात् परमेष्ठी हि स तर्हि भवत्यपपामानं हत उपैनं यज्ञो नमति।।" शतपथ ब्राह्मण 12.6.1.3।। जिस काल में यजमान यज्ञ के निमित्त सोम आवश्यक है, इत्यादि वाणी के उच्चारण करने में सोम प्रजापति नाम होता है। विघ्न होने पर "प्रजापतये स्वाहा" से आज्याहुति प्रदान करे। जिस काल यजमान के सोम अभिमुख प्राप्त हुआ, तब अन्ध नामवाला होता है। विघ्न की स्थिति में "अन्धसे स्वाहा" से आहुति प्रदान करे। दीक्षा में सोम का नाम "विश्वकर्मा" होता है। सोमक्रयणी गाय को लाने में सोम "पूषा" नामवाला होता है। विघ्न होने पर "विश्वकर्मणे स्वाहा", "पृष्णे स्वाहा" से आज्याहुति प्रदान करे।

सोम के क्रयार्थ उपस्थित होने में सोम "इन्द्र" एवं "मरुत्" नामवाला भी होता है। उस समय यदि कोई विघ्न हो तो "इन्द्राय मरुद्भयश्च स्वाहा" मन्त्र से आज्याहुति प्रदान करे। क्रय करने के समय" सोम असुर संज्ञक" है। विघ्न होने पर "असुराय स्वाहा" मन्त्र से आज्याहुति प्रदान करे।

मोल लिया हुआ सोम "मित्रसंज्ञक" होता है। यदि उस समय कोई विघ्न हो तो "मित्राय स्वाहा" से आज्याहुति प्रदान करे। यजमान की गोदी में स्थित सोम प्राणी वा यज्ञ में प्रविष्ट "विष्णु" नामवाला होता है। उस समय विघ्न हो तो "विष्णवे शिपिविष्टाय स्वाहा" से आज्याहुति प्रदान करे। शकट में वहन करते समय सोम जगत्संहर्ता—जगत्पालक "विष्णु" नामवाला होता है।

उस समय यदि कोई विघ्न उपस्थित हो तो ''विष्णवे नर न्धिषाय स्वाहा'' मन्त्र से आज्याहुति प्रदान करे।।8.55।।

इन्द्रश्च मरुतश्च क्रयायोपोत्थितो ऽसुरः पण्यमानो मित्रः
क्रीतो विष्णुः शिपिविष्ट उरावासन्नो विष्णुर्नरन्धिषः।।8.55।।

## विष्णवे स्वाहा

सोम के खण्डों में कण्डन करके आरोपित किया सोम ''विश्वेदेवा'' संज्ञक है। उस समय यदि कोई विघ्न उपस्थित हो तो ''विश्वेभ्यो देवेभ्यः स्वाहा'' मन्त्र से आज्याहुति प्रदान करे। ''अंशुरंशुष्टे'' से वृद्धि को प्राप्त हुआ सोम सब प्रकार से अपने भक्तों की रक्षा करनेवाला ''विष्णु संज्ञक'' होता है। विघ्न होने पर ''विष्णवे आप्रीतपाय स्वाहा'' मन्त्र से घृताहुति दे। सोमअभिषव के समय ''यम'' नाम वाला है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र ''यमायस्वाहा'' है)।

पुष्यमाण अभिषुत सोम ''विष्णु रूप'' है। यदि उस समय कोई विघ्न हो तो ''विष्णवे स्वाहा'' से आहुति दे। पवित्र द्वारा छाना हुआ सोम ''वायु'' नाम है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र ''वायवे स्वाहा'')। पवित्र हुआ सोम ''शुक्र'' होता है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र शुक्राय स्वाहा) (पूत सोम दुग्ध मिलाने के समय शुक्र होता है।)। संक्तुश्री से मिश्रित सोम ''मन्थी'' नाम होता है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र ''मथिने स्वाहा'')।।8.57।।

विश्वे देवा अंशषु न्युप्तो विष्णुराप्रीतपा आप्याय्यमानो
यमः सूयमानो विष्णुः सम्भ्रियमाणो वायुः पूयमानः
शुक्रः पूतः क्षीरश्रीर्मन्थी सक्तुश्रीः।।8.57।।

## विष्णु : लोकत्रय आधिपत्य

अवभृथ के निमित्त उद्यत हुआ सोम ''सिन्धु'' होता है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र ''सिन्धवे स्वाहा'')। जल के ऊपर उस ऋषीजकुम्भ में उपस्थित करते हुए जल के अभिमुख ले जाया हुआ सोम ''समुद्र'' होता है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र ''समुदाय स्वाहा'')।

ऋषीजकुम्भ जल में मग्न करते समय सोम ''सलिल संज्ञक'' होता है (विघ्नहर्त्ता मन्त्र ''सलिलाय स्वाहा'' से आज्याहुति)। ''इन 34–चौंतीस आहुतियों से चिकित्सित यज्ञ पूर्ण होता है।''

''ता वा एताश्चतुस्त्रिंशतमाज्याहुतीर्जुहोति
त्र्यस्त्रिंशद्वै देवाः प्रजापति–श्चतुस्त्रिंश एतदु
सर्वैर्देवैर्यज्ञं भिषज्यति सर्वैर्देवैयज्ञं प्रति
सन्दधाति।।'' शतपथ ब्राह्मण 12.5.1.37।।

"तैंतीस देवता है और चौंतीसवाँ प्रजापति है।" उसके निमित्त आहुति देने से यज्ञ पूर्णांग होता है। विष्णु एवं वरुण के प्रभाव से लोक स्तंभित हैं। "लोका रंजास्युच्यन्त इति।। निरुक्त 4.19।।" विष्णु वरुण अपने बलों से दुर्धर्ष योद्धा एवं अत्यन्त बलवान हैं। "शव इति बलनाम।। निघण्टु 2.9।।" विष्णु एवं वरुण के बलों के तुल्य कोई नहीं है। जिनके सन्मुख युद्ध करने का सामर्थ्य किसी में भी नहीं है। वे "लोकत्रय का आधिपत्य करते हैं।" अर्थात् जगत् के परमात्मा हैं। "यज्ञ में प्रथम ही आवाहन किये विष्णु एवं वरुण के प्रति हमसे स्कन्न हुआ सोम गया।" अर्थात् उनके प्रति प्राप्त हुआ तुल्य कार्य होने से दोनों ही विष्णु एवं वरुण हैं। यह प्रसन्न हवि भी उनके निकट प्राप्त हुई है।।8.59।।

सन्नः सिन्धुरवभृथायोद्यतः समुद्रोऽभ्यवह्रियमाणः
सलिलः प्रप्लुतो ययोरोजसा स्कभिता रजांसि वीर्येभिर्वीरतमा शविष्ठा।
या पत्येति अप्रतीता सहोभिर्विष्णू अगन्वरुणा पूर्वहूतौ।।8.59।।

## वाजपेय यज्ञ : प्रतिपालनार्थ विष्णु

जो सम्पूर्ण अन्न के उत्पादक हैं। जिन प्रजापति ने हमारे प्रतिपालनार्थ राजा सोम को, व्यापक विष्णु को, वैश्वानर अग्नि को, बारह आदित्यों को, सबके प्रसवकर्त्ता सूर्य–सविता को, महाज्ञानी बृहस्पति एवं ब्रह्मज्ञाता को नियुक्त किया है, अथवा जो स्वयं देवताओं का रूप है, उनका आवाहन करते हैं। उनके उद्देश्य से दी हुई आहुति सम्यक् गृहीत हो।।9.26।।

इन ऋचाओं में (9.26, 27) विष्णु शब्द सूर्य वाचक भी है। हे परमात्मन्! आप सर्वव्यापक विष्णु, अर्यमा देवता, बृहस्पति देवता, इन्द्र, वाक् की अधिष्ठात्री सरस्वती को, समस्त प्रसवकर्त्ता सविता–सूर्य को आपने सृजे हैं। ये देवता अन्न देनेवाले हैं। इनको धन प्रदान करने के निमित्त प्रेरणा करो। यह आहुति भली प्रकार गृहीत हो, जो आपकी प्रीति के उद्देश्य से देते हैं।।9.27।।

सोमं राजानमवसेऽग्निमन्वारभामहे।
आदित्यन्विष्णुं सूर्य ब्रह्माणं च बृहस्पतिं स्वाहा।।26।।
अर्यमणं बृहस्पतिमिन्द्रं दानाय चोदय।
वाचं विष्णुं सरस्वतीं सवितारं च वाजिनं स्वाहा।।27।।9.26, 27।।

## यज्ञ : विष्णु रूप होकर त्रिलोक विजय

यज्ञीय प्रक्रिया से यज्ञकर्त्ता वामन से विराट् का साक्षात्कार कर सर्वत्र व्यापक विष्णु भाव (रूप) में रूपान्तरित होता है। वह व्यष्टि से ऊँचा उठकर समष्टि से अदृश्य रूप से सम्बद्ध होता है। सर्वव्यापी शक्ति विष्णु का अंश

रूप उसमें आ जाता है। यह ऋचा इस रहस्य को प्रतीकात्मक, कूटात्मक, सूत्रात्मक रूप में प्रस्तुत करती है।

हे प्रथम क्रम! व्यापनशील यज्ञपुरुष त्रिविक्रमावतारधारी विष्णु के प्रथम पदप्रक्षेपण से विजित भूलोक हो। आपके प्रसाद से यह यजमान भूलोक जय करे। हे द्वितीय विक्रम! आप विष्णु परमात्मा के दूसरे पदप्रक्षेपण से जीते अन्तरिक्ष रूप हो। आपके प्रभाव से हम अन्तरिक्ष लोक विजित करें। हे तृतीय विक्रम! आप विष्णु के तीसरे पदप्रक्षेप से विजित त्रिविष्टरूप (स्वर्ग रूप) हो। आपके प्रभाव से यजमान द्युलोक जय करे। ''विष्णुः क्रमान् विष्णुरेव भूत्वेमाँल्लोकानभिजयति।।'' तैत्तिरीय।। ''इमे वै लोका विष्णोर्विक्रान्तं विष्णोः क्रान्तम्।।'' शतपथ ब्राह्मण 5.4.2.6।। मन्त्रपूत चलने को विष्णुक्रम कहते हैं। यजमान मानो विष्णु रूप होकर यज्ञ के फल से त्रिलोकी जीतता है।।10.19।।

प्र पर्वतस्य वृषभस्य पृष्ठान्नावश्चरन्ति स्वसिच इयानाः।
आ आऽववृत्रन्नधरागुदक्ता अहिं बुध्न्यमनु रीयमाणाः।
विष्णोर्विक्रमणमसि विष्णोर्विक्रान्तमसि विष्णोः क्रान्तमसि।।10.19।।

## राजसूय याग : विष्णु प्रसर्पण, देवयाग ब्रह्मत्व

''समस्त जीवों के प्रेरण करनेवाले सविता सूर्य, वाक्‌रूपा सरस्वती, रूप के अधिष्ठात्री त्वष्टा देवता, पशुओं में आत्मीय पूषा, स्वयम् इन्द्र देवयाग में ब्रह्मत्व को प्राप्त हुए।'' आदिज्ञानी बृहस्पति, अत्यन्त तेज से युक्त वरुण, तेज से युक्त अग्नि, ओषध ब्रह्मविदों के अधिपति दीप्यमान चन्द्रमा, ''दशसंख्या के पूर्ण करनेवाले यज्ञ के अधिष्ठात्री देवता विष्णु परमात्मा'' द्वारा अनुज्ञा किया हुआ मैं प्रसर्पण करता हूँ।।10.30।।

सवित्रा प्रसवित्रा सरस्वत्या वाचा त्वष्ट्रा रूपैः पूष्णा
पशुभिरिन्द्रेणास्मे बृहस्पतिना ब्रह्मणा वरुणे—नौजसाऽग्निना
तेजसा सोमेन राज्ञा विष्णुना दशम्या देवतया प्रसूतः प्र सर्पामि।।
।।10.30।।

## विष्णु प्राण समान धूपित

शतपथ ब्राह्मण में कहा है : ''प्राणो वा अंगिराः।'' हे उखे! वसुगण गायत्री छन्द के प्रभाव से अंगिरा के समान आपको धूपित करे। रुद्रगण त्रिष्टुभ् छन्द के प्रभाव से प्राणों के समान धूपित करे। आदित्यगण जगती छन्द के प्रभाव से प्राणों के समान धूपित करे। सबके हितकारक विश्वदेवा अनुष्टुप् छन्द के प्रभाव से प्राणों के समान धूपित करे। इन्द्र आपको धूप दे। वरुण आपको धूप दे। विष्णु देवता आपको प्राणों के समान धूपित करे।।11. 60।।

वसवस्त्वा धूपयन्तु गायत्रेण छन्दसाऽंगिरस्वद्रुदास्त्वा धूपयन्तु त्रैष्टुभेन छन्दासाऽंगिरस्व–दादित्यास्त्वा धूपयन्तु जागतेन छन्दसाऽंगिरस्वद्विश्वे त्वा देवा वैश्वानरा धूपयन्त्वानुष्टुभेन छन्दसाऽंगिरस्व–दिन्द्रस्त्वा धूपयतु वरुणस्त्वा धूपयतु विष्णुस्त्वा धूपयतु।।11.60।।

## विष्णु : क्रमण अधिभौतिक स्वरूप

## विष्णु समस्त दिशा विदिशाओं में व्याप्त

"स यः स विष्णुर्यज्ञः सः। सः यः सः यज्ञोऽयमेव स योयमग्निरुखायाम्।।" शतपथ ब्राह्मण 6.7.2.11।। यहाँ विष्णु शब्द से उखा अग्नि का ग्रहण है। उखा अग्नि को ऊर्ध्व हस्त में ग्रहणपूर्वक "यजमान स्वयं विष्णु की भावना" करके चार बार चरण रखे। उस समय भूलोक, अन्तरिक्षलोक, द्युलोक और चतुर्थ लोक गमन का विचार करे। हे प्रथम पदविन्यास! आप "यज्ञाग्नि का शत्रुघाती क्रम" हो। इस कारण गायत्री छन्द को अनुग्रह कर स्वीकार करो। भूदेवता रूप इस भूमि के प्रदेश को विशेषकर प्राप्त हो। आपके प्रभाव से शत्रु नष्ट हो।

हे द्वितीय पदविन्यास! आप "उखाग्नि के पापनाशक" क्रम हो। त्रिष्टुभ् छन्द को अनुग्रह कर स्वीकार करो। पश्चात् अन्तरिक्ष स्थान को प्राप्त करो। अर्थात् त्रिष्टुभ् छन्द पर आरोहण करके अन्तरिक्षलोक को व्याप्त हो। आपके प्रभाव से प्राणघातक शत्रु एवं पाप (ज्ञात, अज्ञात) नष्ट हो।

हे तृतीय पदविन्यास! आप–विष्णोः उखाग्नि क्रम "धन लेकर नहीं देनेवालों के नाशक" हो। जगती छन्द का आरोहण कर द्युलोक गमन के पीछे स्थान को प्राप्त हो। आपके प्रभाव से "कृपण" नष्ट हो। हे चतुर्थ पदविन्यास! आप उखाग्नि क्रम "शत्रुता नाशक–शत्रुहन्ता–अरिहन्त" हो। अनुष्टुभ् छन्द पर आरोहण करके "तुरीय लोक" (परमव्योम, परमेष्ठीलोक) में व्याप्त हो। आपके प्रभाव से "दुर्जन नष्ट" हों। हे अग्ने–विष्णु! आप समस्त दिशाओं विदिशाओं में परिव्याप्त हो। इस ऋचा में विष्णु के चार पदविन्यास का अधिभौतिक स्वरूप प्रस्तुत किया गया है।।12.5।।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा गायत्रं छन्द आ रोह पृथिवीमनु वि क्रमस्व विष्णोः क्रमोऽस्यभिमातिहा त्रैष्टुभं छन्द आ रोहान्तरिक्षमनु वि क्रमस्व विष्णोः क्रमोऽस्यरातीयतो हन्ता जागतं छन्द आ रोह दिवमनु वि क्रमस्व विष्णोः क्रमोऽसि शत्रूयता हन्ताऽऽनुष्टुभं छन्द आ रोह दिशोऽनु वि क्रमस्व।।12.5।।

## विष्णु नियम कर्म : सभी आबद्ध, अलंघनीय

हे ऋत्विग्गण! सर्वत्र व्याप्त विष्णु के नियम एवं कार्य अद्भुत हैं। उनके नियम से स्थावर, जंगम, ग्रह, नक्षत्रादि समस्त ही दृढ़ आबद्ध हैं। "विष्णु इन्द्रियवान् गण के उपयुक्त सखा हैं"।।13.33।। अर्थात् व्यापक विष्णु के नियम एवं कार्य अलंघनीय हैं। विष्णु नियम–व्रत उल्लंघन पर कठोर दण्ड देता है।

विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्यः सखा।।13.33।।

## विष्णु : मृत्युमुख से परित्राण

यजुर्वेद की इस ऋचा का रहस्य शतपथ ब्राह्मण (8.4.2.1.2) आख्यायिका करती है। जब प्रजापति ने सृष्टि रचने की इच्छा करते हुए तब उन्होंने समस्त प्राणिमात्र को अपने गर्भ में धारण किया। उस गर्भ में यह दृश्य अदृश्य सम्पूर्ण चराचर रहा। किन्तु वह समस्त पूर्व कल्प के पाप से आच्छन्न होने के कारण मृत्यु से आक्रान्त हुए। उस विकट घड़ी में प्रजापति ने देवताओं से कहा कि आपकी सहायता से हम गर्भ में स्थित इस चराचर की मृत्यु से रक्षा करें। देवताओं ने पूछा कि इससे हमारा क्या लाभ होगा? प्रजापति ने देवताओं से पूछा कि आप क्या अपेक्षा रखते हो? आप किस बात की इच्छा करते हो? कृपाकर स्पष्ट करो।

देवताओं ने कहा : इस समस्त प्रजा की रचना होने में हमारा अंश स्थापित हो। कुछ ने कहा कि प्रजासृष्टि होने में हमारा आधिपत्य हो। हमें भाग मिले। प्रजापति ने देवताओं की इच्छा स्वीकार की। तब देवताओं की सहायता से प्रजापति ने मृत्युमुख से गर्भ रक्षा करके समस्त प्रजा सृजन किया। उन्होंने इस प्रजा पर किसी–किसी देवता का अंश कल्पित किया और किसी–किसी को आधिपत्य दिया।।शतपथ ब्राह्मण 8.4.2.1.1।।

इस ऋचा की कण्डिका के मन्त्रों में देवों द्वारा मृत्युमुख से रक्षा का विस्तृत वर्णन है। इसके एक मन्त्र में कहा है कि हे इष्टके! आप इन्द्र का भाग हो, आपके ऊपर विष्णु का आधिपत्य है। पँचदशस्तोम से, आपके प्रसाद से क्षत्र वर्ग (रक्षा, सुरक्षा में कार्यरत) ने मृत्युमुख से परित्राण पाया है। पँचदशस्तोम देवता को मनन करते हुए आपको सादन करता हूँ। "इन्द्राय भागं कृत्वा विष्णव आधिपत्यमकरोत्।।" शतपथ ब्राह्मण 8.4.2.4।। इस ऋचा में ब्रह्मजिज्ञासु–ब्रह्मविद–ब्रह्मवेत्ता–सद्कर्म करनेवाले को अग्नि का भाग और दीक्षा का आधिपत्य कहा है।।14.24।।

अग्नेर्भागोऽसि दीक्षाया आधिपत्यं ब्रह्म स्पृतं त्रिवृत्सोम इन्द्रस्य

भागोऽसि विष्णोराधिपत्यं क्षत्रं स्पृतं पंचदश स्तोमो नृचक्षसां
भागोऽसि धातुराधिपत्यं जनित्रं स्पृतं सप्तदश स्तोमो मित्रस्य
भागोऽसि वरुणस्याधिपत्यं दिवो वृष्टिर्वात स्पृतं एकविंश स्तोमः।।
।।14.24।।

## यज्ञपुरुष–वृषभ : चार शृंग रहस्य

नामिक आख्यात उपसर्ग निपात चार शृंग हैं। प्रथम पुरुष, मध्यम पुरुष, उत्तम पुरुष तीन पद हैं अथवा भूत, भविष्य, वर्तमान तीन पद हैं। कार्यता व्यंगयता दो शिर हैं, अर्थात् नित्य और कार्य दो शिर हैं। सात विभक्तियाँ सात हाथ हैं। एकवचन, द्विवचन, बहुवचन से बद्ध हैं। समस्त अर्थों का प्रतिपाद अथवा वृषभ के समान अन्य शास्त्रों को अन्धः करके शब्द करता है। सो यह महादेव मनुष्य शास्त्र का अधिकारी है। इस कारण मनुष्यों में प्रविष्ट है। वृष पक्ष में सब सुसंगत है। तीन स्थान उरःशिरकण्ठ में बद्ध है।

अथवा "इस वेद रूप यज्ञपुरुष के धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष रूपी चार शृंग हैं।" कर्म, उपासना एवं ज्ञान तीन चरण हैं। व्यष्टि समष्टि दो शिर, स्वर –छन्द सात हाथ हैं। इस प्रकार कर्म, उपासना, ज्ञान–तीन गुणों से युक्त चार पदार्थ की वर्षा करनेवाला वेद अत्यन्त शब्द कर रहा है। हे मनुष्यो! जागो, परमेष्ठी का भजन–चिन्तन–मनन– स्वाध्याय–सत्कर्म–यज्ञ करने को यह शरीर है। इस परमात्मा ने जीवात्मा रूप से प्रवेश किया है। प्राचीन भाष्यकारों ने इस ऋचा के अन्य भी अर्थ किये हैं।।17.91।।

चत्वारि शृंगा त्रयो अस्य पादा द्वे शीर्ष सप्त हस्तासो अस्य।
त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति महो देवो मृत्याँ 2 आ विवेश।।17.91।।

## अश्वमेध प्रकरण : विष्णवे स्वाहा

"अग्नि" के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो। "सोम" के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो। "जलों" को आनन्द प्रदाता आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो। प्रसवकर्त्ता देवता "सविता" एवं दिव्य सोम के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो। "ब्रह्माण्डीय जीवनीशक्ति वायु देवता के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो।" "सर्वत्र व्यापक विष्णु" देवता के लिये आहुति देते हैं, स्वीकृत हो। "पराक्रमी इन्द्र" के लिये आहुति देते हैं, स्वीकृत हो। ज्ञानस्वरूप बृहस्पति के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो। "मित्र" देवता के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो। "सत्य नियम पालक वरुण" के लिये आहुति देते हैं, वह स्वीकृत हो।।22.6।। इसी सूक्त की बीसवीं ऋचा में निरन्तर रक्षित, अन्तर्यामी रूप से प्रविष्ट एवं दूसरों के रक्षक विष्णु के लिये आहुति दी गई है।।22.20।।

अग्नये स्वाहा सोमाय स्वाहा ऽपां मोदाय स्वाहा सवित्रे स्वाहा
वायवे स्वाहा विष्णवे स्वाहा स्वाहेन्द्राय स्वाहा बृहस्पतये स्वाहा
मित्राय स्वाहा वरुणाय स्वाहा।।22.6।।
विष्णवे स्वाहा विष्णवे निभूयपाय स्वाहा विष्णवे
शिपिविष्टाय स्वाहा ।।22.20।।

## तीन स्थानों में पूज्य देवता : विष्णु

हे देवताओं के मित्र! आप से ज्ञान लाभार्थ पूछता हूँ, यहाँ यदि आप मन से जानते हो, तो कहो, व्यापक परमात्मा विष्णु जिन तीन स्थानों पर पूजित हुआ, उनमें सम्पूर्ण जगत् प्रविष्ट हुआ क्या?।।23.49।।

(उत्तर) उन तीन स्थानों—पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक में मैं परमेश्वर (विष्णु) व्यापता हूँ। जिनमें समस्त भुवन रह रहा है। मैं पृथिवी को बहुत शीघ्र व्यापता हूँ एवं द्युलोक को भी व्यापता हूँ। साथ ही एक अंग (अंश) से इस तेजोमय सूर्य के ऊपर के भाग को व्याप कर रहा हूँ।।23.50।।

पृच्छामि त्वा चितये देवसख यदि त्वमत्र मनसा जगन्थ।
येषु विष्णुस्त्रिषु पदेष्वेष्टस्तेषु विश्वं भुवनमा विवेशा 3।।49।।
अपि तेषु त्रिषु पदेष्वस्मि येषु विश्वं भुवनमा विवेश।
सद्यः पर्योमि पृथिवीमुत द्यामेकेनांगेन दिवो अस्य पृष्ठम्।।23.49.50।।

## विष्णु के गण

ऊँचे बलवान एवं अति सुन्दर रूपवाले वे तीनों प्रकार के पुरुष—वृषभ विष्णु एवं इन्द्र के गणों में रहे।।24.7।।

उन्नत ऋषभो वामनस्त ऐन्द्रावैष्णवा..।।24.7।।

## आठवीं अस्थि विष्णु के लिये

अश्वमेध प्रकरण के इस सूक्त में पिण्ड—मानवीय देह और देवताओं के अन्तर्सम्बन्ध की सूक्ष्मतम व्याख्या की गई है। इन देवों की प्रसन्नता के लिये आहुति देने का भी विधान वर्णित है। इस सूक्त से पुनः रहस्योद्घाटन होता है कि पिण्ड में भी ब्रह्माण्ड की तरह वैदिक देवताओं का निवास है। इस सूक्त की पँचम ऋचानुसार "वामपार्श्व की अष्टम पसुली—अस्थि विष्णु के लिये है।।25.5।। ......... विष्णोरष्टमी।।25.5।।

## विष्णु : बल, रक्षा

हे विष्णु, इन्द्र, अश्विनौ, मरुत्! आप हमारे सजातीयों के मध्य पधारने का अनुग्रह करो।।33.47।। हे अग्ने—इन्द्र—वरुण—मित्र—मरुत्—विष्णो! आप सभी हमें बल प्रदान करो। दोनों नासत्यौ, रुद्र, देवांगनाएँ—दैवी शक्ति, पूषा, भग और सरस्वती हवियों का सेवन करो।।48।। विष्णु, इन्द्र, अग्नि, मित्र,

वरुण, अदिति, आदित्य, पृथिवी, द्यौ, मरुत्, पर्वतों, आपः, पूषा, मन्त्रपति, भग और शंसनीय सविता देवता को मैं रक्षा के लिये आवाहन करता हूँ।।49।। 33. 47, 48, 49।।

अधि न इन्दैषां विष्णो सजात्यनाम्। इता मरुतो अश्विना।।
तं प्रत्नथा ऽयं वेनो ये देवास आ न इडाभि–
र्विश्वेभिः सोम्यं मध्वोमासश्चर्षणीधृतः।।47।।
अग्न इन्द्र वरुण मित्र देवाः शर्धः प्र यन्त मारुतोत विष्णो।
उभा नासत्य रुद्रो अध ग्नाः पूषा भगः सरस्वती जुषन्त।।48।।
इन्द्राग्नी मित्रावरुणादितिं स्वः पृथिवीं द्यां मरुतः पर्वताँ 2 अपः।
हुवे विष्णुं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं भगं नु शंसं सवितारमूतये।।
।।33.47, 48, 49।।

## विष्णु का परम धाम गुप्त

जगत् के रक्षक, अदमनीय यज्ञदेवता विष्णु ने तीन पदों का महापराक्रम दिखाया, तीनों लोकों को लाँघा। उन्हीं से "विष्णु सत्य प्रभृति धर्मों" को धारण करता है।।34.43।।

सर्वत्र व्यापक विष्णु का "परम धाम गुप्त" है। इसे जगत् के प्रलोभनों से दूर–निष्काम, निरंजन, सर्वस्व समर्पण करनेवाले–यजन करनेवाले, सतत जागरुक ही प्राप्त करते हैं।।34.44।।

त्रीणि पदा वि चक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः।
अतो धर्माणि धारयन्।।34.43।।
तद्विप्रासो विपन्यवो जागवांसः समिन्धते।
विष्णोर्यत्परमं पदम्।।34.44।।

## विष्णु सुखकारी

इस सूक्त की ऋचाओं में विभिन्न देवों से सुखकारी होने की प्रार्थना मिलती है। साथ ही द्यौ, अन्तरिक्ष, पृथिवी, आपः, ओषधी, वनस्पति, विश्वेदेव, शब्दब्रह्मादि से शान्तिमय होने की विनती की गई है। सूक्त की नवम ऋचा में कहा है : "विस्तृत पग विष्णु सुखकारी होवे। शं नो विष्णुरुरुक्रमः।।36.9।।

## अविद्या विद्या ज्ञान : अमृत उपभोग

विद्या और अविद्या इन दोनों को जो साथ–साथ जानता है, अविद्या के द्वारा मृत्यु से तर कर विद्या के द्वारा अमृत का उपभोग करता है।।40.14।। (अविद्या का अर्थ भौतिकतावादी विद्या; विद्या का अर्थ सत्यज्ञान, ब्रह्मविद्या–आत्मविद्या–सृष्टिविद्या ज्ञान है।)

विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह।

अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते।।40.14।।ऊँ।।

# यजुर्वेदीय
# मैत्रायणी संहिता : विष्णु

यजुर्वेद की लगभग एक सौ एक से अधिक शाखाओं का उल्लेख आर्ष ग्रन्थों में मिलता है। इसके विपरीत यजुर्वेद की पाँच शाखाएँ वर्तमान में प्रचलन में हैं : तैत्तिरीय, काठक, कपिष्ठल, वाजसनेयी एवं मैत्रायणी। यद्यपि दक्खन में वैदिक परम्परा के कुछ कुलों में यजुर्वेद की कुछ अति प्राचीन शाखाओं के शेष होते अवशेष मिलते हैं। वैदिक अध्येताओं के अनुसार यजुर्वेद की शाखाओं में 98 के लगभग कृष्ण यजुर्वेद से सम्बन्धित और 15 के आसपास शुक्ल यजुर्वेद से सम्बन्धित रही।

यजुर्वेद में यज्ञ पृष्ठभूमि विवरण, यज्ञ प्रक्रिया कर्म निर्धारण, यज्ञ प्रयोजन, यज्ञों की विधियाँ, यज्ञों की तुलनात्मक स्थिति, पर्याप्त विचार आदि संग्रहित होने से पद्धति ग्रन्थ है। इसमें वैदिक काल के सर्वप्रचलित यज्ञों–सोमयाग, अग्न्युपस्थान अग्न्याधान, पुराधान, चातुर्मास्य, वाजपेय काम्येष्टियाँ, राजसूय, अग्निचिति, अग्निहोत्र, सौत्रामणी, अश्वमेध, वरुण प्रघास, अग्निष्टोम, सर्वमेध, नरमेध, गोमेध, पूर्णमास आदि को रेखांकित किया गया है। यद्यपि पश्चिमी विद्वानों ने "मेध" शब्द का अर्थ वध लेकर पशुबलि–नरबलि का वितण्डा मचाया। वास्तव में "मेध्" धातु से "मेधा" शब्द बनता है। जिसके अर्थ – धारणाशक्ति, बुद्धि, बल, शक्ति, यज्ञ आदि हैं। इसी से "मेध्य" शब्द बनता है। जिसके अर्थ–यज्ञ के योग्य, पवित्र, शुद्ध, धर्म्य, नवीन, बलवर्धक, उत्साहवर्धक, बुद्धिवर्धक, ज्ञानी, बुद्धिमान आदि हैं। इसी धातु से "मेध" शब्द है। मेध का अर्थ यज्ञ, अर्पण, सत्व, रस, सार, पवित्र, पूज्य आदि हैं। "मिथ्, मेथ्, मेध्" इनमें से किसी धातु से मेध शब्द है, इसके अर्थ – परस्पर मिलना, जोड़ना, जानना, समझना, प्रेम करनादि हैं। मेध शब्द से – शुद्ध करना, सत्कार करना, पूजा करना, पवित्र करना, अभिवृद्धि, संततिकरण, अपने सर्वस्व की परोपकार के लिये पूर्णाहुति, वर्धन आदि अभिप्राय है। यह उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद में किसी भी प्रकार की भी हिंसा निषेध है। ऋग्वेद में स्पष्ट निर्देश है कि प्रत्येक स्थिति में गाय और वृषभ की हिंसा नहीं की जाये। वनोषधियाँ

वनस्पति यज्ञ–होम योग्य हैं। ऋग्वेद में वृषभ, गो, अश्वादि शब्दों के अनेक अर्थ हैं। "वृषभ" वेद एवं वाक् आदि है। "गो" का अर्थ ज्ञान, ब्रह्म, सूर्य किरण, इन्द्रिय शक्ति आदि है। "अश्व" शब्द ब्रह्म, शक्ति, गति, काल, अग्नि, सूर्य, राष्ट्रादि वाचक है।

इस परिदृश्य में बहुचर्चित "अश्वमेध यज्ञ" राष्ट्र वृद्धि अथवा काल संवर्धन का याग है। मनु स्मृति (3.70) में स्पष्ट किया है कि 1. शिष्यों को विद्या ज्ञान "ब्रह्मयज्ञ"; 2. माता–पिता (वृद्धों) की सेवा संतुष्टता "पितृयज्ञ"; 3. हवन–जप–स्तोत्र पाठ– स्वाध्याय आदि "देवयज्ञ"; 4. क्षुद्र प्राणियों को अन्न देना "भूतयज्ञ" और 5. अतिथि सत्कार "नरयज्ञ" है। "अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम्। होमो दैवो बलिर्भौतो नृयज्ञोऽतिथिपूजनम्।। मनुस्मृति 3. 70।।"

शतपथ ब्राह्मण (13.4.3.1) के अनुसार स्वंयभु ब्रह्म एक समय तप करने लगा। उसने देखा कि तप में सचमुच अनन्तत्व नहीं है। इसलिये मैं अपने आपका समस्त भूतों में हवन करूंगा, और समस्त भूतों का अपने आत्मा में हवन करूंगा। उसने समस्त भूतों में आत्मा का हवन और आत्मा में भूतों का यज्ञ किया। इससे उसने "श्रेष्ठता, स्वाराज्य–स्वातंत्र्य एवं प्रभुत्व" तीन गुण प्राप्त किये। इस प्रकार जो "यजमान अपने मेधादि स्वत्व का समस्त भूतों में और भूतों का आत्मा में हवन करके सर्वमेध यज्ञ करेगा, वह–श्रेष्ठता, बंधन निवृत्ति, स्वतंत्रता, आत्मिक तेज और प्रभुत्व गुणों को प्राप्त होगा।" अर्थात् सर्वमेध यज्ञ मनुष्य–प्राणिगण की बलि के स्थान पर "आत्मयज्ञ" है।

> ब्रह्म वै स्वयंभु तपोऽतप्यत। तदैक्षत न वै तपस्यानन्त्यमस्ति। हन्ताऽहं भूतेष्वात्मानं जुहवानि भूतानि चात्मनीति। तत्सर्वेषु भूतेष्वात्मानं हुत्वा भूतानि चात्मनि सर्वेषां भूतानांश्रेष्ठयं स्वाराज्यमाधिपत्यं पर्यैत्। तथैवेतद् यजमानः सर्वमेधे सर्वान् मेधान् हुत्वा सर्वाणि भूतानि श्रेष्ठयं स्वाराज्यमधिपत्यं पर्येति।।शतपथ ब्राह्मण 13.4.3.1।।

इस प्रकार यजुर्वेद की यज्ञ संस्था का वास्तविक ज्ञान समझने–जानने की आवश्यकता है। यह पुनरुक्ति कर रहे हैं कि यज्ञों की सूची में – मानसयज्ञ, ज्ञानयज्ञ, ओषधयज्ञ, जपयज्ञ, स्वाध्याययज्ञ, सहयोगयज्ञ, जलयज्ञ, सेवायज्ञ, भागवत्तयज्ञ आदि भी सम्मिलित हैं। वैदिक काल से अठ्ठारहवीं शती के मध्य तक जम्बूद्वीप भारतवर्ष में ज्ञानयज्ञ एवं ओषधयज्ञ निरन्तर जारी रहा, अर्थात् ओषध दान–ज्ञान दान (निःशुल्क चिकित्सा, और शिक्षा दान) की समृद्ध परम्परा रही। लॉर्ड टी.बी. मैकॉले का ब्रिटेन की संसद में भाषण इसका प्रत्यक्ष

प्रमाण है। यह अनुसंधान एवं शोध का विषय है कि आखिरकार पश्चिमी विद्वानों ने वेदों का विकृतिकरण क्यों एवं कैसे किया?

यजुर्वेद की मैत्रायणी संहिता में चार काण्ड और 54 प्रपाठक हैं। मैत्रायणी संहिता में ऋग्वेद के दशम मण्डल एवं ग्यारहवां परिशिष्ट–खिल सूक्त की कुल 1701 ऋचाओं (मन्त्रों) का समावेश है। मैत्रायणी संहिता को मित्रयु ऋषि कुल का भी कहा जाता है। मैत्रायणी संहिता में कुछ ऐसे प्रसंग हैं जो यजुर्वेद की अन्य शाखाओं में नहीं मिलते हैं। इसमें दागोनामिक उल्लेखनीय है।

## मैत्रायणी संहिता में विष्णु मूल ऋचाएँ

देवानामासि वह्निनतमं सस्नितमं पप्रितमं जुष्टतमं देवहूतमम, हुतमसि हविर्धानं, दृँहस्व, मा व्हा, विष्णोः क्रमोऽस्यु, रु वाताय...।।1.1.5।।

---

विष्णूनि स्थ, वैष्णवानि धामानि स्थ प्रजापत्यानि।।1.1.12।।

---

विष्णोः शर्मासि, शर्म मे यक्षो, जैं त्वा..।।1.2.6।।
इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदा।
समूढमस्य पांसुरे।।1.2.63।।
इरावती धेनुमती हि भूतं सूयवसिनी मनवे यशस्वे।
व्यष्कभ्ना रोदसी विष्ण एते दाधर्थ पृथिवीमभितो मयूखैः।।1.2.64।।
सुवागादवद देव दुर्यं अरिष्यन्नरिष्यतः।।1.2.65।।
आ नो वीरो जायतां कर्मण्योऽभिशस्तिया अनभिशस्तेन्यः।
यं बहवोऽनुजीवान्यो बहूनामसद्वशी।।1.2.66।।
वैष्णवमसि विष्णुस्त्वोत्तभ्नातु।।1.2.67।।
दिवो विष्ण उत वा पृथिव्या उरोर्वा विष्णो बृहतो अन्तरिक्षात्।
हस्तौ पृणस्व बहुभिर्वस 3 व्यैरात् प्रयछ दक्षिणादोत सव्यात्।।1.2.68।।
विष्णोर्नु कं वीर्याणि प्रवोचं यः पार्थिवानि विममे रजांसि।
यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाणस्त्रे धोरुगायः।।1.2.69।।
विष्णोः पृष्ठमसि विष्णो रराटमसि,
विष्णोः शिप्रे स्थो, विष्णोः स्युरसि, विष्णोर्ध्रुवोऽसि,
वैष्णवमसि, विष्णवे त्वा।।70।।
प्र तद्विष्णुः स्तवते वीर्येण मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः।
यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा।।1.2.63–70।।

---

उरु विष्णो विक्रमस्वोरु क्षयाय नस्कृधि।
घृतं घृतवने पिब प्र प्र यज्ञपतिं तिर स्वाहा।।1.2.85।।

---

ता ते धामान्युश्मसि गमध्यै गावो यत्र भूरिशृंगा अयासः।
अत्राह तदुरुगायस्य विष्णोः परमं पदमवभाति भूरि।।96।।
विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्यः सखा।।97।।
ब्रह्मवनिं त्वा क्षत्रवनिं पर्यूहामि, ब्रह्म दृंह, क्षत्र दृंह,
रायस्पोषं दृंह, प्रजां दृंह, सजातानस्मै यजमानाय दृंह।।98।।
तद्विष्णोः परमं पदं शच्या पश्यति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम्।। 99।। 1.2.96–99।।

---

धात्वा रातिः सवितेदं जुषन्तां प्रजापतिर्वरुणो मित्रो अग्निः।
विष्णुस्त्वष्टा प्रजया संरराणो यजमानाय द्रविणं दधातु।।1.3.107।।

---

आग्नावैष्णवमेकादशकपालं .......... विष्णुर्यज्ञो, यज्ञेन यज्ञं .......।।2.1.7।।

---

आग्नावैष्णवमेदशकपालं निर्वपेत, ... विष्णुर्यज्ञो .....।।2.3.19।।

---

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नह्य, गायत्रं छन्दा आरोह,
पृथिवीमनुविक्रमस्व, विष्णोः क्रमोऽस्यभिमातिहा,
त्रैष्टुभं छन्दा आरोह, ऽन्तरिक्षमनुविक्रमस्व, विष्णोः
क्रमो ऽस्वरातीयो हन्ता, जागतं छन्दा आरोह, दिवमनुविक्रमस्व,
विष्णोः क्रमोऽसि शत्रूयतो हन्ता, ऽनुष्टुभं छन्दा आरोह,
दिशोऽनुविक्रमस्व।।2.7.97–98।।

---

आग्नावैष्णवमेकादशकपालं निर्वषे, दग्निर्वै सर्वा देवता,
विष्णुर्यज्ञो, देवताश्चैव यज्ञं चालब्धा, ऽग्निर्वै यज्ञस्या 3
न्तोऽवस्ताद्, विष्णुः पुरस्ता,...
ऽग्निर्वै यज्ञस्य पवित्रं, विष्णुर्यज्ञः।।3.6.1।। अध्वरादीना त्रायणां विधि।।

### अश्वमेध

विष्णवे स्वाहा, विष्णवे शिपिविष्टाय स्वाहा,

विष्णवे निभूयपाय स्वाहा। ।3.12.5।।
विष्णोरष्टम्य। ।3.15.5।।
ध्रुवा दिशां विष्णुपत्न्यघोरास्येशाना सहसो या मनोता।
विष्टम्भो दिवो धरुणा पृथिव्या अस्येशाना जगतो विष्णुत्नी।।
।।3.16.67।।

## पुरोडाश ब्राह्मणम्

विष्णोर्मनसा पूते स्थः।। इति, यज्ञो वै विष्णु,
र्यज्ञायैवैने पुनाति.....।।4.1.45।।
ज्यं यज्ञो, विष्णुः।।4.1.73।।
इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदा।
समूढमस्य पांसुरे।।74।।
इति यदोदनपचनेऽधिश्रित्याथ गार्हपत्येऽथाहवनीयेऽधिश्रेयत्येतद्वाव तत् त्रिर्विष्णुर्विक्रमते...।।75।।
विष्णवे त्वेति। विष्णुर्हि यज्ञो।।4.5.13।।
तस्मै त्वा विष्णवे त्वेति, विष्णुर्वै यज्ञौ,
विष्णुना यज्ञः संततो, विष्णुनैव यज्ञेन यज्ञं संतनोत्ये....।।4.6.19।।

## याज्यानुवाक्याः

आग्नाविष्णू सजोषसेमा वर्धन्तु वां गिरः
द्युम्नैर्वाजेभिरागतम्।।4.10.13।।
अग्नाविष्णू महि धाम प्रियं वां पाथो घृतस्य गुह्यानि नाम।।4.10.14।।
किमित्ते विष्णो परिचक्ष्यं भूत प्र यद्ववक्षे शिपिविष्टो अस्मि।।4.10.31।।
अग्नाविष्णू सजोषस्या, ऽगनाविष्णू महि धाम प्रियं वाम्।।
अग्नाविष्णू महि तद्वां महित्वं वीथो घृतस्य गुह्या जुषाणा।।4.11.59।।
इदं विष्णुर्विचक्रमे।।4.12.21।।
तदस्य प्रियमभि पाथो अश्यां नरो यत्र देवयवो मदन्ति।
उरुक्रमस्य स हि बन्धुरित्था विष्णोः पदे परमे मध्वा उत्सः।।4.12.22।।
इन्द्राविष्णू दृंहिताः शम्बरस्य नव पुरो नवतिं च श्नथिष्टप्।
शतं वर्चिनः सहस्रं च साकं हथो अप्रत्यसुरस्य वीरान्।।4.12.129।।
विष्णोर्नु कं, तदस्य, प्र तद्विष्णुः।।59।।
परो मात्रया तन्वा वृधान न ते महित्वमन्वश्नुवन्ति।
उभे त विद्म रजसी पृथिव्या विष्णो देव त्वं परमस्य वित्से।।60।।
विचक्रमे पृथिवीमेष एतां क्षेत्राय विष्णुर्मनुषे दशस्यन्।
ध्रुवासो अस्य कीरयो जनास उरुक्षितिं सुजनिमा चकार।।61।।

त्रिर्देवः पृथिवीमेष एतां विचक्रमे शतर्चसं महित्वा।
प्र विष्णुवस्तु तवसस्तवीयांस्त्वेषं ह्यस्य स्थविरस्य नाम।।4.14.59–62।।
विष्णुं देवं वरुणमूतये भगं मेदसा देवा वपया यज्ञध्वम्।
ता नो यज्ञमागतं विश्वधेना प्रजावदस्मे द्रविणेह धत्तम्।।4.14.74।।
मेदसा देवा वपया यज्ञध्वं विष्णुं च देवं वरुणं च रातिम्।
ता नो अमीवामपबाधमाना इमं यज्ञं जुषमाणा उपेतम्।।75।।
विष्णूवरुणा युवमध्वराय नो विशे जनाय महि शर्म यछतम्।
दीर्घप्रयज्यू हविषा वृधाना ज्योतिषारान्तीर्दहतं तमांसि।।76।।
ययोरोजसा स्कभिता रजांसि वीरेभिर्वीरतमा शविष्ठा।
या प्रत्येते उप्रतीता सहोभिर्विष्णू अगन् वरुणा पूर्वहूतिम।।77।।
विष्णूवरुणा अभिशस्तिपावा देवा यजन्त हविषा घृतेन।
अपामीवां सेधतं रक्षसश्चाथा धतं यजमानाय शंयोः।।78।।
अंहोमुचा वृषभा सुप्रतूर्ती देवनां देवतमा शविष्ठा।
विष्णूवरुणाः प्रतिहर्यंत न इदं नरा प्रयतमूतये हविः।।79।।
।।4.14.74–79।।ऊँ।।

## सामवेद : विष्णु के दो सूक्त

सामवेद की ''ज्ञेय ऋचाओं'' को ''आर्चिक'' कहा गया है। ऋक् समूह के दो भाग–पूर्वाचिक और उत्तरार्चिक हैं। साथ ही ''ज्ञेय यजुष'' को ''स्तोम'' कहा गया है। स्तोम ''वर्णस्तोम, पदस्तोम एवं वाक्यस्तोम'' तीन प्रकार के हैं। सामवेद की शाखाओं को लेकर भी वैदिक विद्वान एकमत नहीं हैं। यह भी कहा गया कि सामवेद की ''एक सहस्र शाखाएँ'' प्रचलन में रही। परन्तु ''तेरह शाखाओं'' को रेखांकित किया जा सका है।

उनतालीस लाख वर्ष पूर्व के सामवेद की मात्र ''तीन शाखाएँ – जैमिनीय शाखा, कुथुमि शाखा – कौथुम शाखा, राणायनी शाखा'' प्रचलित हैं। दक्खन में सामवेदीय कौथुम शाखा, जैमिनीय शाखा विद्यमान है। जैमिनीय शाखा का विशेष प्रभाव कर्णाटक आदि दक्खन के क्षेत्र में अधिक है। यह सबसे महत्वपूर्ण है कि सामवेद संहिता के प्रकाशन में पश्चिमी विद्वानों की भी अहम् भूमिका रही। सन् 1843 में श्री रेवन्ड जे. स्तीवेन्सन एवं श्री एच.एच. विल्सन द्वारा सम्पादित (लंदन से प्रकाशित) सामवेद संहिता, सन् 1848 में

बर्लिन (जर्मनी) से श्री बेल्फे द्वारा सम्पादित सामवेद संहिता, सन् 1907 में डॉ. डब्ल्यू. कलान्देन द्वारा (ब्रेस्लौन नगर) से प्रकाशित सामवेद संहिता आदि ने तहलका मचाया। यद्यपि पश्चिमी भारत में सामवेद का काला जादू सिर चढ़ कर बोल रहा था।

यह स्मरण रहे कि 2300 वर्ष पूर्व यूनानी विजेता एलकजेण्डर ने जम्बूद्वीप भारतवर्ष पर आक्रमण किया। ''यूनानी एलकजेण्डर (सिकन्दर) विश्वविख्यात तक्षशिला विश्वविद्यालय, तक्षशिला (आम्बी देश) से वेदादि आर्षग्रन्थों की दुर्लभ पाण्डुलिपियाँ (वेद सहित) और उनके महान् विद्वानों को साथ लेकर गया।'' ''यूनानी विजेता एलकजेण्डर की सेना ने तक्षशिला विश्वविद्यालय के शेष आर्ष ग्रन्थों को एक, दो नहीं, छह माह तक जलाया।'' तक्षशिला विश्वविद्यालय के सुविख्यात परमाचार्य विष्णुगुप्त चाणक्य कौटल्य मुट्ठी भर आर्ष ग्रन्थों को लेकर भागने में सफल रहे। परमाचार्य चाणक्य ने स्मृति एवं पाण्डुलिपियों के शोध अनुसंधान से वैदिक वांगमय को पुनर्जीवित करने का भागीरथी कार्य किया। अतः 2300 वर्षों से वेदादि आर्ष ग्रन्थों की मूलभूत प्राचीनतम पाण्डुलिपियाँ इन्दुदेश (यूरोप) में पहुँची हैं।

सामवेद में ऋग्वेद के अष्टम एवं नवम मण्डल की 1774 ऋचाएँ (मन्त्र) उपलब्ध होते हैं। साम सम्बन्धी मात्र 75 ऋचाएँ ही मिलती हैं। यद्यपि शतपथ ब्राह्मण में साम मन्त्रों के पदों की गणना चार सहस्र बृहती कही गई है। अर्थात् साममन्त्रों के पद संख्या 1,44,000 रही। इसके ठीक विपरीत अन्य वैदिक अध्येताओं के अनुसार सामवेद में मूलरूप से ऋग्वेद की 1504 ऋचाएँ एवं पुनरुक्त 260 ऋचाएँ हैं और नवीन ऋचाएँ 99 हैं। ''इस प्रकार सामसंहिता की सम्पूर्ण ऋचाएँ 1875 हैं।'' इस प्रकार सामवेद संहिता के पूर्वार्चिक के मन्त्रों–ऋचाओं की संख्या 650 एवं उत्तरार्धिक में 1225 ऋचाएँ हैं। सामवेद संहिता का महापण्डित रावण अथवा लंकेश्वर दशानन दशकन्धर रावण का भाष्य विस्मृति के गर्भ में है। यह स्मरण रहे कि वैदिक देवों के शास्ता रुद्र के अनुग्रह से रावण ने ऋग्वेद का भाष्य किया (इसका नगण्य भाग दा एशियाटिक सोसायटी ने प्रकाशित किया।)। जयपुर, राजस्थान से डॉ. सुधीर कुमार गुप्ता ने सन् 1967 में 'रावण भाष्यम्'' का प्रकाशन किया। ऋग्वेद संहिता के भाष्य में महाविद्वान रावण ने ऋग्वेद का दार्शनिक पक्ष प्रस्तुत किया।

ऋषियों ने सामयोनि ऋचाओं का आश्रय लेकर गान ग्रन्थों की रचना की। ये चार प्रकार के – 1. गेयगान–प्रकृतिगान–वेनगान; 2. आरण्यकगान; 3.

ऊहगान और 4. ऊह्यगान–रहस्यगान हैं। ये गान संख्या जैमिनीय शाखानुसार 3681 और कौथुमी एवं राणायनीय शाखा योगानुसार 2722 है।

ऋग्वेद से लेकर अथर्ववेद तक साम प्रशंसा की ऋचाएँ चकित करती हैं। ये सामवेद संहिता और साम शब्द को उद्घाटित करती हैं।

(देवाः) अङ्गिरसां सामभिः स्तूयमाना।।ऋग्वेद 1.107.2।।
अङ्गिरसो न सामभिः।।ऋग्वेद 10.7.8.5।।
उर्भो वाचौ वदति सामगा इव गायत्रं च त्रैष्टुभ चानु राजति।
उद्गातेव शकुने साम गायसिः ब्रह्मपुत्र इव सवनेषु शंससि।।
।।ऋग्वेद 2.43.1–2।।
यो जागार तमृचः कामयन्ते यो जागार तमु सामानि यन्ति।
।।ऋग्वेद 5.44.14।।
तमेव ऋषिं तमु ब्रह्माणमाहुर्यज्ञन्यं सामगामुक्थशासम्।।
।।ऋग्वेद 10.107.6।।
उपगासिषत् श्रवत्साम गीयमानम्।।ऋग्वेद 8.81.5।।
इन्द्राय साम गायत विप्राय बृहते बृहत्।।ऋग्वेद 8.98.1।।
एतो न्विन्द्रं स्तवाम शुद्धं शुद्धेन साम्ना।।ऋग्वेद 8.95.7।।
बृहस्पतिः सामभिः ऋक्वो अर्चतु।।ऋग्वेद 10.36.5।
ये न परः साम्नो विदुः।।ऋग्वेद 2.23.16।।
ऋतस्य सामन्रयन्त देवाः।।ऋग्वेद 1.147.1।।
त्वष्टाजनत् साम्नः साम्नः कविः।।ऋग्वेद 2.23.17।।
स हि द्युता विद्युता वेति साम।।ऋग्वेद 10.99.2।।
अर्चन्त एके महि साम मन्वत।।ऋग्वेद 8.29.10।।
परावतो न साम तद्यत्रा रणन्ति धीतयः।।ऋग्वेद 10.99.2।।
तस्माद्यज्ञात्सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे।।ऋग्वेद 10.99.9।।

## संगीताधार : सामगान

सामगान पर ही प्राचीनतम (वेदकालीन) संगीतशास्त्र अवलम्बित है। पूर्वार्चिक में "स्वरितः – प्रथमो भवति, मध्यम उदात्तो, धारी आदि स्वर हैं।" नारद शिक्षा के अनुसार "साम के स्वरमण्डल में – 7 स्वर, 3 ग्राम, 21 मूर्छना एवं 49 तान हैं। इन सप्त स्वरों की तुलना वेणुगान में इस प्रकार है : 1. प्रथम–मध्यम (म); 2. द्वितीय–गान्धार (ग); 3. तृतीय–ऋषभ (रे); 4. चतुर्थ – षड्ज (सा); 5. पंचम – निषाद (नि); 6. षष्ठ – धैवत (ध) और 7. सप्तम–पंचम (प)। समयोनि मन्त्रों के सामगान रूपानन्तरण में संगीतानुकूल शाब्दिक परिवर्तन से छह सामविकार हुए : विकार, विश्लेषण, विकर्षण,

अभ्यास, विराम, स्तोभ। सामों के यज्ञों में पाँच विभाग–प्रस्ताव, उद्‌गीथ, प्रतिहार, उपद्रव एवं निधन भी करने की विधि है। अर्थात् साम गायन की पद्धति बहुत ही कठिन है।।ऊँ।।

# सामवेदीय विष्णु

## विष्णुसूक्त : सप्तदशोऽध्यायः, उत्तरार्चिक

।।ऋषि–वसिष्ठो मैत्रावरुणिः।।ऋचा–1–3।।देवता–विष्णु।।छन्द–त्रिष्टुप्।।

## सूर्य स्वरूप विष्णु : वषट्‌कार से आमन्त्रित

हे विष्णु! आप सर्वत्र व्याप्त हैं। आप अपना विराट् और व्यापक स्वरूप हमसे गुप्त नहीं रखिए। आप कितने ही रूप क्यों न धारण कर लें फिर भी आप हमारी रक्षा अवश्य करते हो। अर्थात् सर्वत्र व्याप्त, विराट् विष्णु निराकार है और विविध रूप धारण करते हैं। विष्णु सर्वरक्षक है। यह ऋचा ऋग्वेद के अनुसरण में है।।1।।

किमित्त विष्णो परिचक्षि नाम प्र यद्ववक्षे शिपिविष्टो अस्मि।
मा वर्षो अस्मदप गूह एतद्यदन्यरूपः समिथे बभूथ।।1।।

हे विष्णु! आप अनन्त रश्मिवान् हैं। आप पूज्यनीय हैं। मैं आपकी प्रशंसा करता हूँ, स्तुति करता हूँ। समस्त ब्रह्मविद, विद्वान आपकी प्रशंसा गान करते हैं। हम आपके गुह्यपरम पद अर्थात् विष्णुलोक से बहुत दूर भूलोक पर हैं। फिर भी हम आपकी वैसे प्रशंसा करते हैं, जैसे कोई अनुज करता है।।2।। यहाँ ऋग्वेद की तरह विष्णु को सूर्य कहा गया है।

प्र तते अद्य शिपिविष्ट हव्यमर्यः शंसामि वयुनानि विद्वान्।
तं त्वा गृणामि तवसमतव्यान्क्षयन्त मस्य रजसः पराके।।2।।

हे व्यापक विष्णु! हम "वषट्‌कार" से आपको आमंत्रित करते हैं। आप महातेजस्वी किरणों से आच्छादित हो। आप हमारी हवि को स्वीकारने का अनुग्रह करो। हमारी स्तुतियाँ आपकी अभिवृद्धि करें। आप शुभ, कल्याणमय, मंगलकारी आशीर्वादों से हमारा कल्याण करने की कृपा कीजिए।।3।।

वषट् से विष्णवास आ कृणोमि तन्मे जुषस्व शिपिविष्ट हव्यम्।
वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरी मे यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नाः।।3।।

# विष्णुसूक्त : अष्टादशोध्यायः, उत्तरार्चिक

।।ऋषि–मेधातिथिः काण्वः।।ऋचा–1–6।।देवता–विष्णु।।छन्द–गायत्रीः।।

## यज्ञ से विष्णुमय : विष्णु के तीन पराक्रम

इस सूक्त की प्रथम ऋचा में व्यापक विष्णु के तीन पराक्रमों का वर्णन है। विष्णु ने द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं भूलोक को तीन पदों में नाप लिया। विष्णुरूपी सूर्य–उदय, मध्यान्ह, अस्त से तीनों लोकों में व्याप्त होता। अग्निरूपी विष्णु भी तीनों लोकों में है। मानवीय देह के द्युलोक–मस्तिष्क में विष्णु का स्थान है। यह जगत् विष्णु के तीन पैरों की पदधूलि में ही विद्यमान है।।1।।

इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदम्।
समूढमस्य पांसुले।।1।।

विष्णु अपने तीन पदों में त्रिलोक धारण करता है। वह महारक्षक है। विष्णु इस जगत् का संचालक है। वह सर्वत्र व्याप्त है।।2।।

त्रीणी पदा वि चक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः।
अतो धर्माणि धारयन्।।2।।

प्रत्येक प्राणी व्यापक विष्णु के व्रतों, नियमों, कर्मों को देखने, समझने की कृपा करे। यह विष्णु अदम्य है। विष्णु के कर्म–व्रत सर्व प्रेरक हैं। विष्णु इन्द्र के योग्य मित्र हैं। वृत्र वध में विष्णु इन्द्र की सहायता करते हैं।।3।।

विष्णुः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।
इन्द्रस्य युज्य सखाः।।3।।

द्युलोक स्थित सूर्य देवता को जैसे सामान्य आँखों से भी देख सकते हैं, वैसे ही ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मजिज्ञासु विष्णु के परमपद को देख लेते हैं।।4।।

तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवीव चक्षुराततम्।।4।।

ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मजिज्ञासु, सद्कर्म कर्त्ता, यज्ञ कर्त्ता, स्तुति कर्त्ता, स्वाध्याय कर्त्ता आदि चेतनावान् अपने श्रेष्ठ यज्ञ से विष्णु के श्रेष्ठ पद को प्राप्त करते हैं अर्थात् विष्णुमय हो जाते हैं।।5।।

तद्विप्रासो विपन्युवो जागृवांसः समिन्धते।
विष्णोर्यत्परमं पदम्।।5।।

विष्णु आप देव हैं, ब्रह्माण्डव्यापिनी सर्वव्यापक चेतना ऊर्जा शक्ति हैं। आपने पृथिवी के सबसे ऊँचे स्थान से अपनी प्रतिष्ठा स्थापित की है। उस श्रेष्ठ लोक से देवता हमारी रक्षा करने की कृपा करें।।6।।

अतो देवा अवन्तु नो यतो विष्णुर्विचक्रमे।
पृथिव्या अधि सानवि।।6।।ऊँ।।

# सामवेदीय विष्णु की ऋचाएँ
## पूर्वार्चिक : आग्नेय पर्व
## विष्णु : सोमरस पान

हम विष्णु, सोम, राजा वरुण, अग्नि, सूर्य, ब्रह्मा, बृहस्पति एवं अदिति के पुत्र को बारंबार स्मरण कर स्तुतियों से आमन्त्रित करते हैं।।1.10.1।।

सोमं राजानं वरुणमग्निमन्वारभामहे।
आदित्यं विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पति।।पू 1.10.1।।

## ऐन्द्र पर्व

इसका भाष्य अनेक बार आया है।

इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधानि द्धे पदम्।
समूढमस्य पांसुले।।पू 2.11.9।।

हे इन्द्र! हे यज्ञस्वरूप विष्णु! आपने यज्ञ में पधारने का अनुग्रह किया। आपने यहाँ सोमरस पान किया। आप ऋषियों एवं रुद्रपुत्रों के साथ सोमरस पान कर परमानन्दित हुए। आप अनेक यज्ञों में सोमरस पी कर प्रसन्न हुए। उसी प्रकार आप हमारे इस यज्ञ में सोमरस ग्रहण कर प्रसन्न होइए।।पू. 4.3.10.4।।

यत्सोममिन्द्र विष्णवि यदा घ त्रित आप्त्ये।
यद्वा मरुत्सु मन्दसे समिन्दुभिः।।पू 4.3.10.4।।

शक्तिशाली इन्द्र ने विष्णु के साथ मिलकर सोमरस का रस ग्रहण किया। यह सोमरस उत्तम दिव्य गुणोंवाला है। उस सोमरस में बलशाली ''यव'' का चूर्ण मिलाया गया। वह मिश्रित सोम तृप्तिकारक था। यह त्रिलोक व्याप्त था। सोम ने ही इन्द्र को महान् कार्य करने की प्रेरणा दी।। पू. 4.10.8. 1।।

त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरं तुविशुष्मस्तृम्पत्सोमम–
पिबद्विष्णुना सुतं यथावशम्।
स ईं ममाद महि कर्म कर्तवे महामुरुं सैनं
सश्चद्देवो देवं सत्य इन्दुः सत्यमिन्द्रम्।।पू 4.10.8.1।।

हे इन्द्र! आप महान् हैं। एवयामरुत ऋषि आपकी उपासना करते हैं। इन ऋषियों की स्तुति रुद्रपुत्र मरुद्गणों तक पहुँचे। साथ ही उनकी स्तुति सर्वत्र व्यापक विष्णु तक पहुँचे। यजमानों का कल्याण हो, सुखादि हो, मंगलादि हो। यजमानों को मरुद्गणों का बल प्राप्त हो।।पू. 4.10.8.6।।

प्र वो महे मतयो यन्तु विष्णवे मरुत्वते गिरिजा एवयामरुत्।
प्र शर्धाय प्र यज्यवे सुखादये तवसे भन्ददिष्टये धुनिव्रताय शवसे।
।।पू. 4.10.8.6।।

# उत्तरार्चिक

## सोम शक्ति बल विष्णु की तरह व्यापक कर्त्ता

हे सोम! आपका रस अत्यन्त मधुर एवं दिव्य शक्ति सम्पन्न है। आप अपनी मधुर धारा से इन्द्र और सर्वत्र व्यापक विष्णु को तृप्त करने का अनुग्रह करो। साथ ही समस्त देवों को सोमपान कराने की कृपा करो। आप द्रोण कलश में प्रवाहित होने की कृपा करो।।उ.3.6.9।।

पवस्य वाजसातये पवित्रे धारया सुतः।
इन्द्रस्य सोम विष्णवे देवेभ्यो मधुत्तराः।।उ.3.6.9।।

हे इन्द्र! आप सोम ग्रहण कर प्रसन्न होते हैं। आप यजमान का रेतस् –शक्ति एवं बल विष्णु की तरह व्यापक करते हो। इन्द्र यहाँ विष्णु वाचक है। आपकी महिमा का बखान यजमान करते हैं।।उ.16.1.2।।

अस्येदिन्द्रो वावृधे वृष्णयं शवो मदे सुतस्य विष्णवि।
अद्या तमस्य महिमानमायवोऽनु ष्टुवन्ति पूर्वथा।।उ.16.1.2।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय विष्णु

अथर्ववेद "ब्रह्मवेद" के नाम से भी प्रसिद्ध है। अथर्ववेद के मन्त्रद्रष्टा ऋषि अर्थवा हैं। गोपथ ब्राह्मण में ऋषिवर का नाम अर्थवन् होने को स्पष्ट

किया है। "अथर्ववाग्, एवंएतग् स्वेदाप् स्वनिन्वच्छ।।1.14।।" देवगाथा के अनुसार आदिकाल में स्वयंभू ब्रह्मा ने सृष्टि रचनार्थ दारुण तपस्या की। अन्त में स्वयंभू ब्रह्मा के रोमकूपों से पसीने की धार बह चली, उसी में उनका रेतस् (तेज, ओज, आभा, ऊर्जा) भी सम्मिलित हुआ। यह जल धारा दो भागों में विभाजित हुई। एक दिशा के रेतस् से भृगु ऋषि की उत्पत्ति हुई। भृगु ऋषि में अपने रचयिता को जानने की उत्सुकता पैदा हुई। उस समय देववाणी (गोपथ ब्राह्मण 1.14) से उनका नाम "अथर्वन्" हुआ। उधर दूसरे प्रवाह से महर्षि अंगिरा की उत्पत्ति हुई। ऋग्वेद के अनुसार अथर्वन् ऋषि ने संघर्षण से अग्नि उत्पन्न की।

वैदिक अध्येताओं के अनुसार अथर्ववेद में त्रयी वेद–ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद का सार तत्त्व है। सुविख्यात पण्डित क्षेमकरणदास त्रिवेदी ने अथर्ववेद भाष्य में लिखा है : "ये जो पदार्थ त्रि–सप्ताः हैं। 1. सबके सन्तारक, रक्षक परमेश्वर के सम्बन्ध में, यद्धा। 2. रक्षणीय जगत्। 3. तीन से सम्बन्धी–तीनों काल, भूत, वर्तमान एवं भविष्यत। 4. तीन लोक–द्युलोक–स्वर्गलोक–अन्तरिक्षलोक–मध्य एवं भूलोक। 5. तीनों गुण–सत्व, रज, तम। 6. परमेश्वर, जीव, प्रकृति। 7. चारदिशा, चार विदिशा, एक ऊर्ध्व की और एक नीचे की दिशा। 8. पाँच ज्ञान इन्द्रिय–कान, त्वचा, नेत्र, जिव्हा, नासिका और पाँच कर्म इन्द्रियाँ–वाक्, हाथ, पाँव, वायु, उपस्थ। 9. पाँच महाभूत, पाँच प्राण, ज्ञान इन्द्रिय, कर्म इन्द्रिय और अन्तःकरण (कुल योग इक्कीस)। ये सभी वर्तमान होकर, समस्त वस्तुओं को धारण करते हुए सब ओर व्याप्त हैं। वेदरूप वाणी का स्वामी परमेष्ठी है, उनके शरीर के बलों को आज मेरे लिए दान करें।।1।।

इसका आशय है कि तृण से लेकर परमेष्ठी पर्यन्त जो पदार्थ जगत् की स्थिति के कारण हैं, उन समस्त का तत्त्वज्ञान वेदवाणी के स्वामी सर्वगुरु परमेश्वर की कृपा से समस्त मनुष्य वेद द्वारा प्राप्त करें। साथ ही उस अन्तर्यामी पर पूर्ण विश्वास करके परोपकारी, पराक्रमी एवं उद्यमी होकर सदैव आनन्द भोगें।

मूल रूप से अथर्ववेद नौ भागों में विभक्त है। अथर्ववेद संहिता में बीस काण्ड, सात सौ साठ सूक्त और छह हजार ऋचाएँ (मन्त्र) हैं। इसमें कुल 80 अनुवाक हैं। इस "ब्रह्मवेद स्वरूप अथर्ववेद की श्रेष्ठता" के सम्बन्ध में गोपथ ब्राह्मण में उल्लेख मिलता है।

श्रेष्ठो हि वेदस्तपसोऽधिजातो
ब्रह्म ज्ञानं ह्वदये संबभूव।।1.9।।
एतद्वे भूयिष्ठं ब्रह्म पद भृग्वंगिरसः।

येऽंगिरस्सः स रसः।

येऽथर्वाणस्तद् भेषजम्।।3.4।।गोपथ ब्राह्मण।।

अथर्ववेद के भाष्यों में दशकन्धर दशानन लंकेश्वर अथवा अज्ञात ब्रह्मज्ञ रावण का भाष्य विस्मृति के गर्भ में है। अन्य उपलब्ध भाष्यों में श्री श्रीपाद दामोदर सातवेलकर का भाष्य उत्तम है। वर्तमान में उत्तरी भारत में अथर्ववेद के प्रमुख विद्वान प्रोफेसर भारत भूषण विद्यालंकार हैं।।ऊँ।।

## विष्णु सूक्त : सर्वव्यापक परमेश्वर

।।ऋषि–मेधातिथिः। देवता–विष्णु। ऋचा–1–8।।

**।।अथर्ववेद 4.26.1–8।।**

अथर्ववेद के सप्तम काण्ड का छब्बीसवाँ पूर्ण सूक्त सर्वव्यापक विष्णु विषयक है। इस सूक्त में ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद के विष्णु की ऋचाओं की पुनरुक्ति है।

सर्वव्यापक परमेश्वर विष्णु के अनेक पराक्रम हैं। जो अपना सुख वृद्धि करना चाहते हैं, वे उनका वर्णन करे, गायन करे। उसी विष्णु ने समस्त पार्थिव पदार्थों का विशेष कुशलता, सृजनधर्मिता से निर्माण किया है। इसीलिये उसकी सर्वत्र अत्यंत प्रशंसा होती है। विष्णु तीनों लोकों में तीन प्रकार का पराक्रम करता है। उसी ने सबसे ऊपर का द्युलोक विना किसी आधार के स्थिर किया हुआ है।।1।।

विष्णोर्नु कं प्रा वोचं वीर्याणि यः पार्थिवानि विममे रजांसि।

यो अस्कभायदुत्तरं सधस्थं विचक्रमाणस्त्रेधोरुगायः।।1।।

उस पराक्रम के कारण वही व्यापक परमेश्वर प्रशंसित होता है। इस परमेश्वर का गुण संकीर्तन करने से उसके पराक्रमों का ज्ञान प्राप्त होता है। अर्थात् विष्णु का महत्व (अध्यात्मिक, अधिदैविक, अधिभौतिक) अनुभव करना सुगम होता है। जैसे सिंह गिरि कंदराओं में संचार करता है और भूमि पर घूमता है। उस प्रकार यह – विष्णु भी हृदय स्वरूपा गुफा में संचार करता है और लोक को व्याप्त करता है। विष्णु दूर से दूर रहने पर भी भक्ति, अर्चना, ध्यान, उपासना, स्मरण, स्वाध्याय, चिन्तन आदि करने पर समीप से समीप आ जाता है।।2।।

प्र तद्विष्णुः स्तवते वीर्याणि मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः।

पराक्त आ जगम्यात्परस्याः।।2।।

विष्णु के तीन पराक्रम पृथिवी, अन्तरिक्ष एवं द्युलोक (तीनों लोकों) में दिखाई देते हैं। विष्णु के तीन पराक्रमों से तीन लोकों का अस्तित्व है। इसीलिये उस विष्णु से विशेष प्रार्थना करते हैं कि वह हमें उत्तम एवं विस्तृत स्थान कार्य के लिये अर्पण करे। हे विष्णु! यजमान जो सत्कर्म करता है, उसका रस ग्रहण करके यजमान को इस दुःखसागर से पार कराने का अनुग्रह करें।।3।।

यस्योरुषु त्रिषु विक्रमणेष्वधिक्षियन्ति भुवनानि विश्वा।

उरु विष्णो वि क्रमम्वोरु क्षयाय नस्कृधि।

घृतं घृतयोने पिब प्र प्र यज्ञपतिं तिर।।3।।

इस जगत् में व्यापक देव विष्णु विक्रम (पराक्रम) कर रहा है। इस त्रिलोकी में व्यापक देव विष्णु का कार्य देख, विष्णु ने अपने तीन कदम में तीन लोकों में कार्य किया। विष्णु का पृथिवीलोक में कार्य दिखाई देता है, द्युलोक में भी वैसा ही अनुभव में आता है। यह आश्चर्यजनक है कि मध्य स्थानीय अन्तरिक्ष लोक में विष्णु का कार्य दिखाई नहीं देता है। अन्तरिक्ष में विष्णु का पराक्रम गुप्त है। तीनों लोकों में विष्णु की पद धूलि फैली है।।4।।

इदं विष्णुर्वि चक्रमे त्रेधा नि दधे पदा।

समूढमस्य पांसुरे।।4।।

इस ऋचा में दो अत्यन्त महत्वपूर्ण घोषणाएँ हैं : 1. विष्णु देवता अदम्य (किसी से भी नहीं दबनेवाला); 2. सभी धर्मों (कर्त्तव्य, औचित्य, अनुविधि, नैतिकता, नियम, नैतिक गुण, कर्त्तव्य शास्त्र, न्यायसाम्य, न्याय, शास्त्रविहित आचरण क्रम, समरूपतादि) का धारण कर्त्ता। अर्थात् व्यापक देवता विष्णु अदम्य है, सर्वधर्म धारक है सर्वपालक है एवं सर्वरक्षक है। विष्णु इन लोकों में तीन चरण रखता है और वहाँ का समस्त कार्य करता है। यहीं से विष्णु के समस्त गुण धर्म प्रगट होते हैं।।5।।

त्रीणि पदा वि चक्रमे विष्णुर्गोपा अदाभ्यः।

इतो धर्माणि धारयन्।।5।।

हे मनुष्यों! इस सर्वव्यापक विष्णु के ये चमत्कार देखो। जिसके प्रभाव से विष्णु के समस्त व्रत यथायोग्य रीति से चल रहे हैं। यह परमेश्वर प्रत्येक जीवात्मा का उत्तम मित्र है।।6।। यहाँ इन्द्र का अर्थ जीवात्मा है।

विष्णोः कर्माणि पश्यत यतो व्रतानि पस्पशे।

इन्द्रस्य युज्यः सखा।।6।।

जैसे द्युलोक में फैले हुए चक्षु रूपी सूर्य को सभी देखते हैं, उसी प्रकार ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मजिज्ञासु, ऋषि, मुनि, साधक, स्वाध्याय कर्त्ता, विद्वानादि सदैव उस विष्णु को (अन्तःकरण में) देखते हैं। अर्थात् उनके लिये वह विष्णु प्रत्यक्ष होता है।।7।।

तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः।
दिवी व चक्षुराततम्।।7।।

हे सर्वव्यापक प्रभो! आप द्युलोक, अन्तरिक्षलोक, पृथिवीलोक का बहुत धन हाथों में लेकर हमें प्रदान करने का अनुग्रह करो।।8।।

दिवो विष्ण उत वा पृथिव्या महो विष्णु उरोरन्तरिक्षात्।
हस्तौ पृणस्व बहुभिर्वसव्यैराप्रयच्छ दक्षिणादोत सव्यात्।।8।।

इस सूक्त में सर्वव्याप्त परमेश्वर विष्णु का वर्णन है। तीनों लोकों में जो विलक्षण चमत्कार प्रतीत होते हैं, वे समस्त उसी विष्णु की शक्ति से हो रहे हैं। विष्णु ने ही तीनों लोक की रचना की। उसी ने इनको धारण किया है। विष्णु ही यहाँ का समस्त चमत्कार कर रहा है। यह भी आश्चर्यजनक है कि विष्णु सर्वत्र व्याप्त होने पर भी अदृश्य (निराकार) है। अर्थात् विष्णु साधारण जन को प्रत्यक्ष नहीं होता है। परन्तु ज्ञानी अन्तःकरण की गुहा में विष्णु को लौकिक सूर्य की भाँति प्रगट करते हैं।।7.26.1–8।।

## विष्णु का संयुक्त सूक्त : 7.29.1–2

।।ऋषि–मेधातिथि। देवता–अग्नाविष्णू।।ऋचा–1–2।।

# सूर्य–विष्णु, अग्नि : परमात्मा–जीवात्मा

ऋग्वेद की परम्परा के अनुसरण में यह अथर्ववेद का विष्णु का युगल सूक्त है। इसमें विष्णु और अग्नि देवों का वर्णन है। यह उल्लेखनीय है कि अथर्ववेद के (7.26.1–8) सूक्त में विष्णु को सर्वत्र व्यापक देव घोषित किया गया है (ऋग्वेद की तरह)। इस युगल सूक्त में "विष्णु" शब्द का अर्थ ऋग्वेद की शृंखला में "सूर्य" है। हमारे ब्रह्माण्ड का सूर्य अत्यन्त बृहद है। सूर्य ही इस ग्रहमाला का आधार है, कर्ताधर्ता है। सूर्य की तुलना में अग्नि बहुत ही अल्प और सूक्ष्म है। सूर्य के समक्ष भूलोक की अग्नि चिन्गारी की तरह है। भौतिक रूप से अग्नि उत्पन्न (जन्मती) होती है। जन्म के साथ अग्नि कुछ

समय जलकर बुझ जाती है। अग्नि की तरह जीवात्मा जन्म लेता है। वह आयु समापन तक जीवित रहता है और उसके पश्चात् मृत्यु प्राप्त करता है।

मन्त्रद्रष्टा ऋषि मेधातिथि "अग्नि और सूर्यवाचक विष्णु के माध्यम से जीवात्मा और परमात्मा की ओर संकेत कर रहे हैं।" जीवात्मा (अग्नि) के साथ हमेशा–हमेशा रहनेवाला सर्वव्यापक परमेश्वर है। ऋग्वेद (1.164.20) में कहा है : "दो सुन्दर पंखवाले पक्षी साथ–साथ रहते हैं। ये परस्पर मित्र हैं। ये दोनों एक ही वृक्ष पर रहते हैं।" इस ऋचा में दो पक्षी का अभिप्राय जीवात्मा एवं परमात्मा से है।

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया
समान वृक्षं परिषस्वजाते।।ऋग्वेद 1.164.20।।

इस क्रम में अथर्ववेद के सूक्त में एक साथ रहनेवाले दो देव हैं, एक अग्नि (जीवात्मा) और दूसरा सूर्य (परमात्मा)। यहाँ अग्नि का जीवात्मा के गुणों के साथ साधर्म्य का वर्णन है। देह के साथ बारंबार सम्बन्धित होने के कारण तीनों धर्म जीवात्मा के ऊपर आरोपित होते हैं। मूलभूत रूप से जीवात्मा (आत्मा) तो न जन्मता है और न मृत्यु होती है। शरीर के ये धर्म आत्मा पर आरोपित हैं।

इस सूक्त में कहा गया है कि घर–घर में सात रत्नों को धारण करते हैं : "दमे दमे सप्त, रत्ना दधानौ।" ये "सात रत्न–पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, मन एवं बुद्धि हैं।" इन सात रत्नों से मननशील प्राणी सुशोभित होता है। ये ही मननशील प्राणी के आभूषण हैं। इनमें रमणीयता है। अतः ये सप्त रत्न हैं। वास्तव में हम जो भौतिक बहुमूल्य रत्न पहनते हैं, वे वस्तुतः रत्न नहीं हैं। आत्मा के रत्नों की शोभा के समक्ष भौतिक रत्नों की शोभा कहीं नहीं टिकती है।

यजुर्वेद (34.55) में रहस्योद्घाटन किया है कि "प्रत्येक शरीर में सप्त ऋषि विद्यमान हैं।" ये सप्तर्षि इस सभास्थान (शरीर की) की प्रमाद नहीं करते हुए रक्षा करते हैं। ये सप्त नदियाँ सोनेवाले इस जीवात्मा के लोक में जाती हैं। यहाँ भी इन्हीं इन्द्रियों का ही वर्णन है।

सप्त ऋषयः प्रतिहिता शरीरे,
सप्त रक्षन्ति सदमप्रमादम्।
सप्तापः स्वपतो लोकर्मायु....।।यजुर्वेद 34.55।।

"जीवात्मा की सप्त शक्तियों वर्णन–सप्त रत्न, सप्त ऋषि, सप्त रक्षक, सप्त जलप्रवाह आदि के द्वारा किया गया है।" जब तक यह "जीवात्मा

रूपा अग्नि इस शरीर के यज्ञकुण्ड में जलता रहता है, तब तक ये सात रत्न रहते हैं। अग्नि के बुझने पर ये सप्त रत्न शोभा देना समाप्त करते हैं।''

इन दोनों अग्नियों को सूक्त में स्पष्ट किया है। ऋचा में कहा है कि ये गुह्य घी पीते हैं। इनकी जिव्हा इस (गुह्य) घृत की ओर जाती है। सूक्त में गुह्य घृत शब्द विचारणीय है। सूक्त में ''गुहा'' शब्द का आशय ''अन्तःकरण'', बुद्धि है। इन्द्रिय रूपी गो के दुग्ध से निर्मित घृत का उल्लेख है। यह गुह्य अर्थात् गुप्त है। शरीर में हृदय भी गुह्य–गुप्त है। यह ''घृत हृदय की गुहा'' में रखा हुआ होता है। इसका ये गुप्त रूप से सेवन करते हैं।

इनका स्थान बृहद और प्रिय है। यहाँ प्रेम भरा है। इसकी प्राप्ति का सभी जतन करते हैं। प्रत्येक पिण्ड (देह) में जहाँ–जहाँ सर्वोत्तम परमात्मा की स्तुति होती है, जहाँ–जहाँ उनके शुभ गुणों का गायन होता है, वहाँ परमात्मा भाव में वृद्धि होती है। जीवात्मा की शक्ति उन सद्गुणों को धारण करने से बढ़ती है। मन्त्रद्रष्टा–ऋषि मेधातिथि ने जीवात्मा की वृद्धि का गूढ़ रहस्य सहज– सरल तरीके से उद्घाटित किया है।

सूक्त में शरीर के लिये ''दम'' शब्द का प्रयोग किया गया है। ''दम'' का अर्थ है – ''मनोवृत्तियों का दमन एवं शरीर में इन्द्रियों का शमन।'' शरीर में अनियंत्रण में भोगवृत्ति में वृद्धि होती है। दूसरे, सद्प्रवृत्तिवान् में दमवृत्ति की अभिवृद्धि होती है। दम से शरीर में ''सप्त रत्न उत्तम तेजः पुंज'' स्थिति में रहते हैं। परिणामतः वहीं ''आत्मा की शक्ति विकसित'' होती है। इस पृष्ठभूमि में मात्र दो ऋचाओं के सूक्त का सारतत्त्व समझना आवश्यक है।

अग्नि और व्यापक विष्णु (सूर्य) एक स्थान पर रहते हैं। इन दोनों की असीम महिमा है। ये दोनों गुप्त रूप से गुहा में विराजमान होकर घृत का भक्षण करते हैं। प्रत्येक घर में सात रत्नों को स्थापित करते हैं। ये अपनी जिव्हा से गुह्य घृत का पान करते हैं।।1।।

अग्नाविष्णू महि तद्वां महित्वं पाथो घृतस्य गुह्यस्य नाम।
दमेदमे सप्त रत्ना दधानौ प्रति वां जिव्हा घृतमा चरण्यात्।।1।।

इन दोनों का एक ही अत्यन्त प्रिय स्थान है। ये दोनों घृत के गुह्य रस का स्वाद लेते हैं। प्रत्येक घर में स्तुति, सद्कर्मादि से इनकी वृद्धि होती है। इनकी जिव्हा गुह्य घृत के पास ही पहुँचती है।।2।।

अग्नाविष्णू महि धाम प्रियं वां वीथो घृतस्य गुह्या जुषाणौ।
दमेदमे सुष्टुत्या वावृधानौ प्रति वा जिव्हा घृतमच्चरण्यत्।।2।।

।।7.29.1–2।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय विष्णु युगल सूक्त : 7.25.1–2
# वरुण एवं विष्णु एक ही देव : विष्णु व्यापक श्रेष्ठ देवता

।।ऋषि–मेधातिथि। देवता–सविता। ऋचा–1, 2।।

अथर्ववेद में विष्णु एवं वरुण का युगल सूक्त चौंकाता है। इससे पूर्व वेद में विष्णु के इन्द्र, अग्नि और सर्व देवों के साथ युगल युक्त आये हैं। परन्तु वैदिक देवों के सम्राट वरुण के साथ यह विष्णु का युगल सूक्त है। यह ब्रह्माण्डीय आपः (जल) के अधिष्ठाता, सत्य के पालक, पृथिवी पर गुप्तचरों के अभेद्य जाल वाले सम्राट वरुण और सर्वत्र व्यापक विष्णु का संयुक्त सूक्त स्वयं में महत्वपूर्ण है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि मेधातिथि के अनुसार वरुण एवं विष्णु एक ही देवता है। विष्णु एवं वरुण इन दो शब्दों से एक अभिन्न देवता का वर्णन ऋचाओं का अभीष्ट है।

विष्णु एवं वरुण अपने बल, पराक्रम से लोक लोकान्तर (त्रिलोकी) स्थिर किये हुए हैं। इससे पूर्व ऋग्वेद में सर्वव्यापक विष्णु द्वारा तीन पराक्रमों से द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं पृथिवीलोक को नापने का रहस्योद्घाटन किया गया है। इसकी व्याख्या में विष्णु अग्निवाचक, सूर्यवाचक है। व्याख्याकारों ने विष्णु को वायुवाचक की भी संज्ञा दी है। वैसे विष्णु पृथिवी की नाभिकीय शक्ति है। ऋचा के अनुसार विष्णु एवं वरुण दोनों अपने पराक्रमों से अत्यन्त शूर और अजेय योद्धा हैं। ये दोनों ही अपने बलों से पीछे नहीं हटते, ये अदम्य हैं। ये सदैव आगे की ओर अग्रसित होते हैं। व्यापक देव विष्णु के प्रति और वैदिक देव सम्राट के प्रति सर्व प्रार्थना करते हैं।।1।।

ययोरोजसा स्कभिता रजांसि यौ वीर्यैर्वीरतम शविष्ठा।
यो पत्येते अप्रतीतौ सहोभिर्विष्णुमगन्वरुण पूर्वहूतिः।।1।।

जिनकी शक्ति से दिशा एवं उपदिशाओं में सर्वत्र प्रकाश फैल रहा है। जिसकी जीवनशक्ति से समस्त प्राणिमात्र प्राण धारण करते हैं। जिन देव के निज धर्म से एवं बलों से समस्त प्राणी देखते हैं एवं अनुभव करते हैं। उस सर्वत्र व्यापक देव विष्णु और श्रेष्ठ देव वरुण की हम सबसे पहिले प्रार्थना करते हैं। क्योंकि वह सबसे वरिष्ठ देव है।।2।। "ऋषिवर मेधातिथि ने सूक्त की दूसरी ऋचा में उन दोनों (विष्णु एवं वरुण) को एक माना है और एकवचनी प्रयोग हुआ है"।।7.25.1–2।।

यस्येदं प्रदिशि यद्विरोचते प्र चानति वि चष्ट शचीभिः।
पुरा देवस्य धर्मणा सहोभिर्विष्णुमगन्वरुण पूर्वहूतिः।।2।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय विष्णु युगल सूक्त
# नर, नारायण; इन्द्र विष्णु

।।अथर्ववेद 7.4.4.1।।

।।ऋषि : प्रस्कण्वः। देवताः इन्द्रः, विष्णुः।।

व्यापक विष्णु का इन्द्र के साथ इस युगल सूक्त में मात्र एक ऋचा है। यह ऋचा अध्यात्म परक है। इसमें ''विष्णु'' नाम व्यापक ''परमात्मा'' का और ''इन्द्र'' नाम शरीरस्थ इन्द्रियों को अपनी शक्ति प्रदान करनेवाले ''जीवात्मा'' का वर्णन है। ये दोनों ''विजयी'' हैं। ये ही ''नर'' एवं ''नारायण'' हैं। ये शरीररूपी एक ही रथ पर रहते हैं और विजयश्री प्राप्त करनेवाले विजयशाली हैं। ये अपने शत्रुओं को अनेक प्रकार से भगा (पराजित) देते हैं। इनमें विजयी इन्द्र तो उन्हीं का जीवात्मा है। विष्णु उसका परम मित्र परमात्मा है। ''आत्मा और परमात्मा की, विजयी शक्ति मनुष्य के अन्दर है।'' अतः मननशील प्राणी मनुष्य यदि इस शक्ति का प्रयोग करेंगे तो विजय प्राप्ति सुनिश्चित है।

ऋचाओं के ऋषि प्रस्कण्व हैं और विषयक–इन्द्र, विष्णु है। विष्णु एवं इन्द्र दोनों विजय करते हैं। वे कभी पराजित नहीं होते हैं। जब आप दोनों मिलकर स्पर्धा से शत्रु से युद्ध करते हो, तब हजारों–हजारों शत्रुओं को तीन प्रकार से भगा देते हो।।7.44.1।। अथर्ववेद में दुष्टों–शत्रुओं के लक्षणों का वर्णन मिलता है। ये हैं : 1. ''तमोवृध''– अज्ञान फैलानेवाले, ज्ञान प्रसार का प्रतिबंध करने वाले, ज्ञानियों को कष्ट देनेवाले। 2. ''अचित्''– जिनका अन्तःकरण उत्तम नहीं है। मन में दुष्टता के भाव–दुष्ट विचारवान्। 3. ''अत्रिन्''– अपने स्वार्थ के लिये दूसरों को मारनेवाले। 4. ''अघ–अघशंसः''– पाप कर्म के कारण विख्यात। 5. ''ब्रह्मद्विष्''– ज्ञान के प्रति द्वेष का विचार रखनेवाले, अध्यात्मविदों को शत्रु माननेवाले।

6. ''मायया शाशदानः''– कपटी, छली। 7. ''श्वयातुः''– नीच स्वभाववाला, अकारण लड़नेवाला। 8. ''उलूकयातुः''–महामूर्ख। 9. ''सुपर्णयातु''– गविष्ठ, घमण्डी, अहंकारी, दंभी। 10. ''गृध्रयातु''– गीध के

समान दूसरों का जीवन लेकर तृप्त होने वाले, परजीवी, लोभी। 11. ''शुशुलूकयातु''— महाक्रूर, क्रूरता से दूसरों का नाश भेड़िये के समान करनेवाले, क्रूर समूह। 12. ''कोकयातु''— कामोन्माद में लीन। 13. ''हविर्मथिन्''— यज्ञ की हवि को नष्ट करनेवाले। सद्कर्म, आत्मसमर्पण में अवरोधक।

14. ''पिशुन''— चुगली करनेवाले। 15. ''दिप्सु''— घातक, हिंसक। 16. ''दुष्कृत्''— पापी, दुष्टकर्म करने वाला। 17. ''द्रुह्''— विश्वासघाती, द्रोही, कपट से लूटमार करनेवाला। 18. ''अनृतेभिः वचोभिः अभिचष्टे''— असत्य वचन बोलनेवाला, असत्य गवाही देनेवाला। 19. ''असतः वक्ता''—झूंठ बोलनेवाला। 20. ''ये एवैः वि हरन्ते''— विविध कपटी साधनों से दूसरों के धन आदि का हरण करनेवाले। 21. ''स्वधामिः भद्रं दूषयन्ति''— दूसरों को अपने भौतिकता के इन्द्रजाल से दूषित करनेवाले। तामसी प्रवृत्तियों के मायाजाल से भले मनुष्यों को दूषित करनेवाले।

22. ''स्तेनः, स्तेनकृत''— चोरी करनेवाला, चोरों—दस्युओं का गिरोह बनानेवाला। 23. ''रिपुः''—अकारण अथवा कारणवश शत्रुता करनेवाला, छल कपट करनेवाला। 24. ''तन्वं गूहमाना नक्तं प्रजिगाति''— छिपकर रात्री के समय हमला करनेवाला। 25. ''आयतुं यातुधान इत्याह''— सद्मानुष, ब्रह्मविद को बुरा करके पुकारनेवाला। 26. ''रक्षः शुचिः अस्मि इति आह''— स्वयं राक्ष होता हुआ, अपने को शुद्ध एवं पवित्र का श्वांग रचनेवाला।

27. ''द्रोहवाक्''— द्रोहयुक्त वचन कहनेवाला, दूसरों को दुःख देने के उद्देश्य से कटाक्ष, कठोर भाषण करनेवाला। 28. ''देवान् मोघं ऊहे''— कपट देवताओं के उत्सव करनेवाला, स्वयं भक्तिहीन होते हुए ''आर्थिकवादि स्वार्थ साधन'' के लिये देवता महोत्सव रचनेवाला। 29. ''अनृतदेवः'''— असत्य भाषण एवं असत्य आचारवान्। 30. ''मिथुया धारयान्''— मिथ्या व्यवहार, आचारवान्। (विस्तृत विवरण अथर्ववेद 8.4.1—25)।।

उभा जिष्युथन परा जयेथे न परा जिग्ये कतरश्चनैनयो।
इन्द्रश्च विष्णो यदपस्पृधेथा त्रेता सहस्रं वि तदैरयेथाम्।।7.44.1।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय विष्णु

।।निष्पाप कर्त्ता; मातृभूमि विष्णु पराक्रम; ध्रुव दिशा; सूर्यवाचक; अभ्युदय कारक; उन्नति शौर्य प्रदाता; शान्ति सुख दाता; बुद्धिमान् कर्त्ता; यव एवं सोम पेय; व्यापक आश्रय दाता; मणि कवच; तपन शक्तिवाला; विजय प्राप्ति हेतु; रक्षा कर्त्ता; तेजस्विता के साथ अभ्युदय; ध्रुव दिशा–स्थिरता, दृढ़ता, शुभता; संकल्प–काम; धन सद्बुद्धि प्रदाता; महाविजेता; योनि–स्थल–वेदी।।

## निष्पाप करने की प्रार्थना : विष्णु आदि

अथर्ववेद के ग्याहरवें काण्ड के षष्ठ सूक्त में देवताओं से मनुष्य को निष्पाप करने की सांधिक प्रार्थना है। सांधिक प्रार्थना का महत्व वैदिक सारस्वत में विशेष है, क्योंकि उससे संघ शक्ति में वृद्धि होती है। सूक्त में वर्णित देवताओं के वर्गीकरण में "विष्णु द्युस्थानीय देव" हैं। सम्राट वरुण, सर्वव्यापक विष्णु, मित्र, भग, अंश, विवस्वान् हम सभी को पाप से बचावें।।11. 6.2।।

ब्रूभो राजानं वरुणं मित्रं विष्णुमथो भगम्।
अशं विवस्वन्तं बूमन्ते नो मुंचन्त्वंहसः।।11.6.2।।

## मातृभूमि सूक्त : विष्णु पराक्रम

अथर्ववेद के बारहवें काण्ड का प्रथम सूक्त मातृभूमि के नाम से जाना जाता है। इस सूक्त की दशवीं ऋचा में सर्वत्र व्यापक विष्णु के भाँति–भाँति के पराक्रम का उल्लेख है। ऋचा में कहा है कि अश्विनौ भर्ता की भूमिका में है और महान् शूरवीर विष्णु ने मापन किया। जिसमें पालक (विष्णु) ने भाँति–भाँति के पराक्रमों का प्रदर्शन किया। शत्रुविनाशक, शक्तिपति, कर्मकुशल, ज्ञानवान् पुरुष ने जिसको शत्रुरहित किया है। यह हमारी मातृभूमि माता के समान हम समस्त पुत्रों को खानेपीने की वस्तु प्रदान करे।।12.1.10।।

यामश्विनावमिमातां विष्णुर्यस्यां विचक्रमे।
इन्द्रो यां चक्र आत्मनेऽनमित्रां शचीपतिः।
सा नो भूमिर्वि सृजनां माता पुत्राय मे पयः।।12.1.10।।

## विष्णु : ध्रुव दिशा

परमेष्ठी परम उच्च स्थान–परमव्योम में विराजमान है। इसलिये उसे परमेष्ठी (परमे–स्थि) कहते हैं। इसकी प्राप्ति के लिये "सत्य" और "तप" प्रमुख हैं। सत्य अवलंबन करने से बड़ा फल प्राप्त होता है। वहीं तप सम्पूर्ण पवित्रता करनेवाला है। ये ही सत्य एवं तप अत्यन्त अध्यात्मिक ऐश्वर्य एवं ऐहिक धन (धन्य कर्त्ता) देते हैं। मनुष्य को सावधानीपूर्वक सत्य का पालन करना चाहिये। सत्य एवं तप छोड़ने पर कोई उन्नति नहीं हो सकती है।

स्वर्ग के साम्राज्य में बल की अहम् भूमिका है। सूक्तानुसार ध्रुव दिशा के अधिपति व्यापक विष्णु, कल्माषग्रीव रक्षिता और ओषधियाँ इषुवाली हैं।।12. 3.59।।

ध्रुवायै त्वा दिशे विष्णवेऽधिपति कल्माषग्रीवाय
रक्षित ओषीधीभ्य इषुमतीभ्यः।
एतं परि दद्मस्तं नो गोपायतास्माकमैतोः।।12.3.59।।

## विष्णु : सूर्यवाचक

अथर्ववेद के तेरहवें काण्ड का दूसरा सूक्त "अध्यात्म प्रकरण" है। इसकी 31वीं ऋचा में विष्णु सूर्यवाचक है। वह शीघ्रगामी, परम ज्ञानी, संचालक, शुद्ध मार्ग का दर्शक विष्णु–सूर्य व्यापक और विशेष चिन्तन शक्ति से युक्त होकर स्वबल से अधिष्ठाता होता है। वह सूर्यस्वरूप विष्णु अपने प्रकाश से सम्पूर्ण विश्व को प्रकाशित करता है।।13.2.31।।

अर्वाङ्. परस्तात् प्रयतो व्यध्व आशुर्विपश्चित पतयन् पतंगः।
विष्णुर्विचित्तः शवसाधितिष्ठन् प्र केतुना सहते विश्वमेजत्।।13.2.31।।

## विष्णु : अभ्युदय

सप्तदश काण्ड में "अभ्युदय–उन्नति" के लिये उपदेश है : "उदिहि, वर्चसा अभ्युदिही।।2।।" उदय को प्राप्त हो, अभ्यदुय प्राप्त करो, तेज के साथ समस्त प्रकार का अभ्युदय प्राप्त करो। सूक्त में कहा है कि मेरा शत्रु मेरे वश में हो और मैं कभी शत्रु के वश में नहीं होऊँ : द्विषन् मह्यं रध्यतु। अहं द्विषते मा रधम्।।6।। सूक्त के अनुसार वीर के गुण–"गो जित्" (इन्द्रियों का संयम करनेवाला), "स्वः जित्" (आत्मप्रकाश प्राप्त कर्त्ता, अपने अध्यात्मिक तेज पर विजय), "संधना जित्" (उत्तम धनों को जीत कर प्राप्ति), "सहमान" (आत्मिक बल, तेज युक्त जीवन), "सहोजित्" (स्व बल से शत्रु विजित करनेवाला), "सहीयान" (शत्रु आक्रमण का प्रतिकार कर शत्रु को पराजित करनेवाला), "विषासहि" (जिसका आक्रमण शत्रु को असह्य), "ईडयः" (प्रशंसनीय, यशस्वी, अरिहन्त), "प्रियः" (लोकप्रिय)। इस सूक्त की कुछ ऋचाओं में विष्णो शब्द

प्रयुक्त हुआ है। "सर्वत्र व्यापक परमेश्वर विष्णु देवता की सभी लोकों में विजय है, इसलिये इसके अनेक पराक्रम होते हैं। अनेक पराक्रम होने से ही विजय प्राप्त होना सम्भव है। उसके लिये उत्तम धारण एवं सुमति होना आवश्यक है। सूक्त का उपदेश है कि विद्वान सत्य के मार्ग के अनुकूल होकर जाता है : "विद्वान ऋतस्य पन्थां अनु एषि"।।16।। सूक्त में रहस्यात्मक शैली में कहा है : "असति सत् प्रतिष्ठितम्। सति भूतं प्रतिष्ठितम्। भूतं भव्ये भव्यं भूते च प्रतिष्ठितम्।।" इसका आशय है कि "शरीर में आत्मा और आत्मा में शरीर ठहरा है।"17.1.11।।

त्वमिन्द्रेमं सुहवं स्तोममेरयस्व स नो मृड सुमतौ ते
स्याम तवेद् विष्णो बहुधा वीर्याणि।।17.1.11।।

## सर्वव्यापक विष्णु : उन्नति करनेवाला शौर्य

अठारहवें काण्ड के प्रथम सूक्त के ऋषि अथर्वा और देवता यम हैं। इसके 45वीं ऋचा में "विक्रमणं च विष्णोः" प्रयुक्त हुआ है। उत्तम धन सम्पन्न पितरों को अच्छी प्रकार प्राप्त करता हूँ। सर्वव्यापक सर्व पराक्रम दिखानेवाला विष्णु के नहीं गिरनेवाले (उन्नति करनेवाले) शौर्य को प्राप्त करता हूँ। कुशासन पर आसीन पितर स्वधा के साथ उत्पादित अन्न ग्रहण करते हैं, वे पितर इस यज्ञ में पधारने का अनुग्रह करें।।18.1.45।।

आहं पितृन्त्सुविदत्रां अवित्सि नपातं च विक्रमणं च विष्णोः।
बर्हिषदो ये स्वधया सुतस्य भजन्त पित्वस्त इहागमिष्ठाः।।18.1.45।।

## विष्णु : बुद्धिमान् बनावे

अग्नि देवता से हमें तेज प्राप्त हो। व्यापक विष्णु हमें सर्वत्र व्यापक बुद्धि प्रदान करे अर्थात् अत्यन्त बुद्धिमान बनावे। देवगण हमें धनधान्य सम्पन्न करें। जलमिश्रित पर्वत हमें सदैव पवित्र करता रहे, जिससे हम सुखपूर्वक जीवन व्यतीत कर सकें।।18.3.11।।

वर्चसा मां समनक्त्वग्निर्मेधां मे विष्णुर्न्य नक्त्वासन्।
रयिं मे विश्वे नि यच्छन्तु देवाः स्योना मापः पवनै पुनन्तु।।

## विष्णु : शान्ति, सुखदायी

उन्नीसवें काण्ड के नवम सूक्त के मन्त्रद्रष्टा ऋषि ब्रह्मा (शन्ताति) और देवता शान्ति है। इसकी छठी ऋचा में कहा है कि विष्णु एवं प्रजापति हमारे लिये सुखदायी हों और शान्ति देनेवाले हो। इसी तरह मित्र, वरुण, इन्द्र, बृहस्पति एवं अर्यमा हो।।19.9.6।।

शं नो मित्रः शं वरुणः शं विष्णुः शं प्रजापति।
शं नो इन्द्रो बृहस्पतिः शं नो भवत्वर्यमा।।19.9.6।।

उन्नीसवें काण्ड का दशम सूक्त भी शान्ति विषयक है, परन्तु मन्त्रद्रष्टा ऋषि वसिष्ठ हैं। इसमें कहा है कि पृथिवी (अदिति) अनेक–अनेक व्रतों से हमें शान्ति देनेवाली हो। उत्तम गतिवाले वायु हमारे लिये शान्ति दें। सर्वव्यापक विष्णु हमें व्यापक शान्ति देवे। पालक पूषा शान्तिप्रद होवे। उत्पत्ति स्थान हमें शान्ति देने वाला हो।।19.10.9।।

शं नो अदितिर्भवतु व्रतेभिः शं नो भवन्तु मरुतः स्वर्काः।
शं नो विष्णुः शमु पूषा नो अस्तु शं नो भवित्रं शम्वस्तु वायुः।।
।।19.10.9।।

## विष्णु : यव एवं सोम का पेय

विष्णु ने अपनी इच्छानुसार सोम रस में यव चूर्ण मिलाया और तीन पात्रों में भरा। अत्यन्त सामर्थ्यवान् महाबली इन्द्र ने यव युक्त सोम तीन पात्रों में से पिया। इससे इन्द्र तृप्त हुआ। वह इन्द्र बड़ा काम करने के लिये आनन्दित हुआ। इस सच्चे देव इन्द्र को सच्चा सोम प्राप्त हुआ। यव का अर्थ जौ है। जौ धनधान्य, प्रजा और सौभाग्य सूचक है। वेद में यव सर्वाधिक पवित्र एवं शक्तिबल प्रदाता माना गया है।।20.95.1।।

त्रिकद्रुकेषु महिषो यवाशिरं तविशुष्मस्तृपत्सोमम
पिबद्विष्णुना सुतं यथावशत्।
साईं ममाद महि कर्म महामुरुं सैनं सश्चदेवो
वेवं सत्यमिन्द्रं सत्य इन्दुः।।20.95.1।।

## विष्णु : व्यापक आश्रयदाता

व्यापक आश्रय दाता विष्णु, मित्र एवं वरुण आपकी हम स्तुति गाते हैं। मरुतों का समुदाय आपके साथ आनन्द से रहता है।।20.106.3।।

त्वां विष्णुर्बृहन्क्षयो मित्रो गृणाति वरुणः।
त्वां शर्धो मदत्यनु मारुतम्।।20.106.3।।

## विष्णु : सोम

ऋग्वेद की ऋचा (8.12.16) की पुनरुक्ति प्रस्तुत ऋचा है। हे इन्द्र! विष्णु के पास जो सोम था, जो आप्त्य त्रित के पास था, जो मरुतों के पास था, उन सोमरसों में आप उत्तम आनन्द प्राप्त करते हो।।20.111.1।।

यत्सोममिन्द्र विष्णवि यद्वा व त्रित आप्त्ये।
यद्वा मरुत्सु मन्दसे समिन्दुभिः।।20.111.1।।

## विष्णु के विक्रम

हे अश्विनौ! आप इन्द्र के साथ रथ पर विराजमान होते हो। आप वायु के साथ एक आलय में रहनेवाले हो। आदित्यों एवं ऋभुओं के साथ एक कार्य में लगते हो। सारतः विष्णु के विक्रम में ठहरे हो।।20.141.2।।

यदिन्द्रेण सरथं याथो अश्विना यद्वा वायुना भवथः समोकसा
यदादित्येभिऋभुभिः सजोषसा यद्वा विष्णोर्विक्रमणेषु तिष्ठथः।।
।।20.141.2।।

## विष्णु : मणि रूप कवच

विष्णु, इन्द्र, सविता, रुद्र, अग्नि, प्रजापति, वैश्वानर, विराट् एवं परमेष्ठी, ये समस्त देवता एवं सभी ऋषि इस वीर को अपनी शक्तियों से हमारे शरीर पर इस (प्रतिसार) मणि कवच को बांधें।।5.8.10।।

अस्मै मणि वर्म यध्नन्तु देवा इन्द्रो विष्णुः सविता रुद्रो अग्निः।
प्रजापतिः परमेष्ठी विराड् वैश्वानर ऋषयश्च सर्वे।।5.8.10।।

## विष्णु : सुर्योय, तपनशक्ति वाला
## यज्ञ आत्मसमर्पण

यज्ञ में आत्मसमर्पण प्रमुख है। यह पुनरुक्ति है कि ''स्वाहा'' शब्द का अर्थ (स्व + आ + हा) ''अपना करके कहने योग्य जो–जो है, उन सभी का जगत् कल्याण, भलाई के लिये समर्पण है।'' आत्मशक्ति का समर्पण यज्ञ का वास्तविक रीति से मुख्य भाग है। यज्ञ में आहुति देते समय ''स्वाहा न मम'' (यह पदार्थ मैंने यज्ञ में अर्पण किया है, मेरा नहीं है।) मन्त्र का पाठ किया जाता है। यह आत्मसमर्पण, सर्वस्व समर्पण है। यज्ञ में सुयोग्य–सर्वव्यापक विष्णु सहित समस्त देव अपनी–अपनी शक्तियों का समर्पण कर रहे हैं। जगत् यज्ञ में विष्णु सर्वत्र व्यापकर उसकी रक्षा करता है। मूलतः ये सभी देव ये कार्य अपने सुख के लिये नहीं करते, अपितु सब देव सम्पूर्ण जगत् के कल्याण के लिये आत्मशक्ति का समर्पण करते हैं। अर्थात् एक ही परमेष्ठी विभिन्न स्वरूपों की शक्तियों द्वारा जगत् यज्ञ का सांग सम्पूर्ण करता है। अतः इस सूक्त का संदेश है कि मनुष्य अपना तन, मन, धनादि सम्पूर्ण शक्तियों का यज्ञ लोककल्याण, लोकमंगल, लोकाभ्युदय, लोकसंग्रह के लिये करें और इस आत्मसर्वस्व समर्पण यज्ञ द्वारा जीवन की सफलता प्राप्त करें। इस ऋचा का कथन है कि सर्वत्र व्यापक, सुयोग्य विष्णु देव इस यज्ञ में अपनी तपन शक्तियों का बहुत प्रकार से उपयोग करे। इस यज्ञ में मेरा समर्पण होवे।।5. 26.8।।

विष्णुर्युनक्तु बहुधा तपोस्यस्मिन्यज्ञे सुयुजः स्वाहा।।5.26.8।।

## विष्णु आदि देव : रक्षा की प्रार्थना

द्युस्थानीय, अन्तरिक्षस्थानीय एवं पृथिवीस्थानीय देवों से रक्षा की प्रार्थना का अथर्ववेदीय (6.3.1–3) सूक्त बहुत ही सारगर्भित है। इसमें पृथिवीस्थानीय देवता हैं : पृथिवी; सप्त सिन्धवः, अग्निः, अस्य पायवः च; सोम एवं ग्रावा। अन्तरिक्षस्थानीय देव हैं : इन्द्र, मरुत्, अपां नपात्, त्वष्टा। द्युस्थानीय देवता हैं : द्यौ, पूषा, अश्विनौ, उषासानक्ता, सरस्वती, अदिति और विष्णु। सूक्त में विष्णु सर्वव्यापक परमेश्वर है। मनुष्य ऐसा व्यवहार करे, कि जिससे देवों की शक्तियाँ उसकी सहायक बनें, और कभी विरोधक नहीं हों। यह उल्लेखनीय है कि शरीर में भी तीनों लोक हैं और उनके देव पिण्ड में विद्यमान हैं। अथवा देवता शरीर में अंश रूप में हैं। उनकी शक्तियों को उन्नत अथवा जाग्रत–चेतन करना होता है।

इस ऋचा में कहा है कि व्यापक देव विष्णु एवं द्युलोक हमारी रक्षा करें। इन्द्र एवं पूषा देव हमारी रक्षा करें। अदिति और मरुत् देव हमारी रक्षा करें। मेघों को नहीं गिरानेवाले पर्जन्य देव और सातों समुद्र हमारी रक्षा करें। ।6.3.1।।

पातं न इन्द्रापूषणादितिः पान्तु मरुतः।
अपां नपात्सिन्धवः सप्त पातन पातु नो विष्णुरुत द्यौः। ।6.3.1।।

## विष्णु : विजय प्राप्ति

प्रत्येक मनुष्य हर एक समय किसी न किसी स्पर्धा में लगा रहता है। उसकी इस स्पर्धा में विजय प्राप्ति की इच्छा रहती है। विजय प्राप्ति के लिये मन की धारणा शक्ति, बुद्धि की संकल्प शक्ति एवं शरीर के कर्म की अहम् भूमिका रहती है। मन, बुद्धि, चित्तादि अन्तः शक्तियों के साथ शरीरादि बाह्य शक्तियों के उत्तम सहकार्य, उत्तम प्रभाव से विजय प्राप्त होती है।

इससे सुस्पष्ट है कि "विजय प्राप्ति अपनी शक्ति पर निर्भर है। मन में विजयी विचार एवं संकल्प होने से निश्चित रूप से विजय होती है। बुद्धि, मन एवं चित्त में जाग्रत विचारों का परिणाम जय पराजय है।" हीन विचारों से पराजय होगी। अर्थात् "मन के शुभाशुभ विचारों के अनुसार शरीर में शुभाशुभ कार्य होते हैं।" उनका अन्तिम परिणाम परमेश्वरीय नियमानुसार विजय अथवा पराजय में मिलता है। वैदिक ऋषि बृहद्दिवोऽथर्वा मूलतः सदैव सकारात्मक रचनात्मक विधायकी विचार और शिवसंकल्प का उपदेश दे रहे हैं। शिव का आशय मांगलिक, शुभ, सौभाग्यशाली, कल्याण आदि है, देवता का नाम नहीं है।

हमें समस्त देवों की सहायता स्पर्धा के समय प्राप्त हो। विष्णु, इन्द्र, अग्नि, मरुत् एवं अन्यान्य देव हमें सहायक हों। हमारा अन्तःकरण अत्यन्त शुद्ध, पवित्र एवं विशाल हो। सर्वत्रगामी वायु आदि देव हमारी आवश्यकता के अनुकूल चलें।।5.3.3।।

मम देवा विहवे सन्तु सर्व इन्द्रवन्तो मरुतो विष्णुरग्निः।
ममान्तरिक्षमुरुलोकमस्तु मह्यं वातः पवतां कामायास्मै।।5.3.3।।

## विष्णु : तेजस्विता के साथ अभ्युदय

इस सूक्त में तेजस्विता के साथ अभ्युदय का उपदेश है। "मन्त्रद्रष्टा ऋषि वसिष्ठ ने कहा है कि तेजस्विता के लिये वाक्शुद्धि, मनःशुद्धि एवं आत्मशुद्धि अत्यन्त आवश्यक है। वाक्शुद्धि–मनःशुद्धि–आत्मशुद्धि उत्तम मार्ग है। इससे सर्वप्रथम दैवी शक्ति की सहायता मिलती है।" उसके बाद सरल वाणी से सहायता मिलती है। "श्रेष्ठ मन के भाव से मिलनेवाली सहायता अपूर्व होती है।" ज्ञानी और ब्रह्मज्ञानी सहायता से लक्ष्य तक पहुँचा देते हैं।

"मन में उठनेवाले संकल्प की सफलता संकल्पशक्ति पर निर्भर है।" "संकल्पशक्ति का मूल मन्त्र है : मन के उत्तम भाव; ज्ञान एवं त्याग भाव में वृद्धि; धन का लोककल्याण में उपयोग; मनुष्यों में उत्तम भाव उत्पत्ति, एकता वृद्धि, परोपकार को प्रवृत्त करना; सहाकारिता, संघटन; सामर्थ्य वृद्धि; आन्तरिक कृपणता, संकुचित भावों को उदारता में परिवर्तित करना; प्राणशक्ति वर्धन; सदैव प्रसन्नता वृद्धि की भाषा का उच्चारण; विधायकी विचार; शुभ भाव आदि।" हम सर्वव्यापक विष्णु, राजा सोम, अग्नि, आदित्य, सूर्य, ब्रह्मा एवं बृहस्पति से प्रार्थना करते हैं कि वे हमारी योग्य रीति से रक्षा करें।।4।। विष्णु, अर्यमा, बृहस्पति, वायु, सरस्वती एवं सविता हमें दान करने के लिये ऐश्वर्य देवें।।3.20.4, 7।।

सोमं राजानमवसेऽग्निं गीर्भिर्हवामहे।
आदित्यं विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिम्।।4।।
अर्यमणं बृहस्पतिमिन्द्रं दानाय चोदय।
वातं विष्णुं सरस्वती सवितारं च वाजिनम्।।7।।3.20.4, 7।।

## विष्णु : ध्रुव दिशा–स्थिरता, दृढ़ता, शुभता

ध्रुव दिशा–स्थिरता, दृढ़ता, आधारादि शुभ गुणों की सूचक है। "धर्म के समस्त नियम चंचलता दूर करने और स्थिरता के हैं।" स्थिर दिशा ध्रुव का प्रवेशकर्त्ता अधिपति विष्णु है। विष्णु कर्मकर्ता और संरक्षक है। अर्थात् ध्रुव दिशा का अधिपति एवं संरक्षक उद्यमी एवं पुरुषार्थी है। क्योंकि कर्म से ही जगत् की स्थिति है। कर्म के अभाव में किसी की स्थिरता और दृढ़ता नहीं हो

सकती है। यही कारण है कि इस दृढ़ता के मार्ग का उद्यमी एवं पुरुषार्थी (विष्णु) संचालक है। विष्णु की वनस्पतियाँ ही ''इषव'' है। यहाँ वनस्पतियाँ–वनोषधियाँ दोष निवारण द्वारा सहाय्य करती हैं। जो दोषों को दूर करनेवाले हैं, वे सभी इस मार्ग के सहायक हैं। इन सभी अधिपतियों एवं रक्षकों का हम आदर करते हैं।।3.27.5।।

ध्रुवा दिग्विष्णुराधिपतिः कल्माषग्रीवो रक्षिता वीरुध इषवः।
तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु।
यो 3 स्मान्द्वेष्टि यं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः।।3.27.5।।

## विष्णु समान पति

अथर्ववेद का चतुर्दशं काण्ड ''विवाह प्रकरण'' है। इसमें वैदिक विवाह पद्धति का ज्ञान समाहित है। इसमें कहा कि हे स्त्री! आप यहाँ प्रतिष्ठित हो। आप विशेष तेजस्वी हो। आपका पति, व्यापक विष्णु की तरह यहाँ है। हे वाग्देवी, विद्यादेवी और अन्नवती देव! इसे उत्तम संतान प्राप्त हो। पति–पत्नी दोनों उत्तम बुद्धि धारण करें।।14.2.15।।

प्रति तिष्ठ विराडसि विष्णुरिवेह सरस्वती।
सिनीवालि प्र जायतां भागस्य सुमतावसत्।।14.2.15।।

## विष्णु : सुखदायी

विष्णु एवं प्रजापति हमें सुखदायी हो। मित्र एवं वरुण हमारे लिये सुखदायी हो। इन्द्र, बृहस्पति एवं अर्यमा हमें शान्ति देनेवाला हो।।19.9.6।।

शं नो मित्रः शं वरुणः शं विष्णुः शं प्रजापतिः।
शं नो इन्द्रो बृहस्पतिः शं नो भवत्वर्यमा।।19.9.6।।

## विष्णु : धन एवं सद्बुद्धि प्रदाता

धारक, दाता, सविता–उत्पादक, निधिपति, प्रजापति एवं ज्ञानरूप देव अग्नि हमारी इस प्रार्थना को सुने। प्रजा के साथ आनन्द में रहनेवाला, सूक्ष्म पदार्थों का रचयिता व्यापक देव विष्णु यज्ञकर्ता को धन एवं सद्बुद्धि देवे।।7. 17.4।।

धाता रातिः सवितेदं जुषन्तां प्रजापतिर्निषिपतिर्नो अग्निः।
त्वष्टा विष्णुः प्रजया संरराणो यजमानाय द्रविणं दधातु।।7.17.4।।

## विष्णु : संकल्प–काम

अथर्ववेद के नवम काण्ड के द्वितीय सूक्त के ऋषि अथर्वा और ''देवता–विषय'' ''काम अर्थात् संकल्प'' है। ऋग्वेद के ''खिल सूक्त'' में ''शिव संकल्प सूक्त'' है। यजुर्वेद में भी शिव संकल्प की ऋचाएँ हैं। वैसे ''शिवसंकल्पोपनिषत्'' भी है। इस सूक्त में ''काम'' शब्द विषय–भोग एवं नारी

सम्बन्ध विषय का वाचक नहीं है, परन्तु "संकल्पशक्ति का वाचक" है। छान्दोग्योपनिषत् कहा है : "यं यं कामं कामयते, सोऽस्य संकल्पादेव समुत्तिष्ठति।।8.2.10।।" अर्थात् "जो कामना करता है, वह संकल्प होते ही सिद्ध हो जाती है।" जगत् के प्रारम्भ में संकल्प उत्पन्न हुआ : "सोऽकामवत"।। काम–संकल्प का कवच तीन केन्द्रों में उत्तम रक्षा करता है। इससे शत्रु का प्रहार अपने ऊपर नहीं लगता, यह "ज्ञान का कवच" है। सूक्त की 25वीं ऋचा में कहा है कि "संकल्प–काम के अन्दर जो शुभ एवं कल्याणकारी भाग है, जिससे सत्य की सिद्धि होती है। वह शुभ भाग हमारे अन्दर प्रवेश कर व्याप्त हो एवं पाप का भाग दूर हो।।" अतः संकल्प से पाप एवं पुण्य दोनों होगा। इस कारण उचित है कि "शिवसंकल्प" ही सदैव करें।

सर्वत्र व्यापक विष्णु के बल, प्रसवकर्ता सविता की प्रेरणा, काम (संकल्प कर्त्ता) इन्द्र एवं वरुण और ज्ञानी अग्नि हवन से शत्रुओं को दूर भगाते हैं। जिस प्रकार अगाध महासागर में धैर्यवान् धीवर नौका को चलाते हैं, उसी प्रकार हम देवों की दैवी शक्ति से शत्रुओं को इस भवसागर में प्रेरित करते हैं।।9.2.6।।

कामस्येन्द्रस्य वरुणस्य राज्ञो विष्णोर्बलेन सवितुः सवेन।
अग्निर्होत्रेण प्र णुदे सपत्नांछम्बोव नावमुदकेषु धीरः।।9.2.6।।

## विष्णु : महाविजेता

शत्रु पराभव के लिये ओज, शारीरिक बल, शत्रु के आक्रमण सहन करने का सामर्थ्य, पराक्रम, सैन्यादि बल, आत्मिक शक्ति, मानवी अनुकूल्य का सामर्थ्यादि आवश्यक है। "जिष्णुयोग" विजय प्राप्त करने की चातुर्यमयी योजना एवं क्रियान्वन का उत्तम ज्ञान भी आवश्यक है। इसी के साथ "ब्रह्मयोग" अर्थात् ज्ञान से सिद्ध होनेवाली योजना अवश्य होनी चाहिये। इसी तरह "क्षत्रयोग" – क्षात्र युद्ध क्षेत्र में कुशलता से करने योग्य व्यूहरचना की प्रवीणता आवश्यक है। "इन्द्रयोग" – इनके साथ शासक और राजैश्वर्य का साथ होना चाहिये। "सोमयोग" अर्थात् ओषिधयोग सम्पन्न हो। युद्ध में घावग्रस्तों को शीघ्र आरोग्य सम्पन्न करने की व्यवस्था हो। "अप्सुयोग अथवा जलयोग" अर्थात् युद्ध के दौरान जल की (खान पान) की पर्याप्त व्यवस्था हो। सूर्य– विष्णु से तेजस्विता, दिशाओं से विस्तृत कार्यक्षेत्र, ऋषियों से ज्ञान, ब्रह्म से सुविचार एवं ब्रह्मविदों से उत्तम उपदेश प्राप्त करने से विजयश्री प्राप्त होती है।

अथर्ववेद के दशम काण्ड के पाँचवें सूक्त की 25वीं से 35वीं ऋचा का विषय "विष्णुक्रम" है। इसमें मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने कहा है कि विष्णु का

क्रमण जैसा आक्रमक है और शत्रु का नाश करनेवाला, पृथिवी पर तेजस्वी एवं अग्नि के समान प्रतापी है। मैं पृथिवी पर पराक्रम करता हूँ, हम उसको पृथिवी से हटा देते हैं। जो हमसे द्वेष करता है, और जिससे हम द्वेष करते हैं, वह जीवित नहीं रहे।।25।।

आप विष्णो अन्तरिक्ष में तेजस्वी एवं वायु से युक्त हो। मैं अन्तरिक्ष में पराक्रम करता हूँ और उनको अन्तरिक्ष से हटा देता हूँ ......।।26।। आप विष्णु द्युलोक में तेजस्वी एवं सूर्य के तेज से युक्त हो। मैं द्युलोक में पराक्रम करता हूँ .....।।27।। आप विष्णु दिशाओं में तेजस्वी एवं मन के तेज से युक्त हो। मैं दिशाओं में पराक्रम करता हूँ और उन्हें वहाँ से हटाता हूँ ....।।28।।

विष्णु! आप उपदिशाओं में तेजस्वी एवं वात के तेज से युक्त हो। मैं समस्त उपदिशाओं में पराक्रम करके उनको वहाँ से हटाता हूँ .....।।29।। विष्णु आप ऋग्वेद के ज्ञान से तेजस्वी एवं साम से युक्त हो। मैं ऋग्विज्ञान में पराक्रम करता हूँ और उनको ऋचाओं से हटाता हूँ .....।।30।। हे विष्णु! आप यज्ञ से तेजस्वी एवं ज्ञान से युक्त हैं। मैं यज्ञक्षेत्र में पराक्रम करता हूँ और उनको यज्ञक्षेत्र से हटाता हूँ .....।।31।। हे विष्णु! आप ओषधि द्वारा तेजस्वी एवं सोम के तेज से युक्त हो। मैं ओषधिविद्या में पराक्रम करता हूँ और उनको ओषधियों से हटाता हूँ ......।।32।। आप जलों से तेजस्वी एवं वरुण के तेज से युक्त हो। मैं जलों में पराक्रम कर, उसको जल से हटाता हूँ ......।।33।।

विष्णु देवता! आप कृषि से तेजस्वी और अन्न के तेज से युक्त हो। मैं कृषि में पराक्रम कर उसे अन्न से हटाता हूँ ......।।34।। आप प्राण से तेजस्वी एवं पुरुष (परमेष्ठी) के तेज से युक्त हो। मैं प्राणक्षेत्र में विक्रम करता हूँ और उसको प्राण से हटाता हूँ .....।।35।।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा पृथिवीसंशितोऽग्नितेजाः।
पृथिवीमनु वि क्रमेऽहं पृथिव्यास्तं निर्भजामो
यो 3 ऽस्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः।
स मा जीवित्तं प्राणो जहातु।।25।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहान्तरिक्षसंशितो वायुतेजाः।
अन्तरिक्षमनु वि क्रमेऽहमन्तरिक्षात् तं निर्भजामो........।।26।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा द्यौसंशितः सूर्यतेजाः।
दिवमनु वि क्रमेऽहं दिवस्तं........।।27।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा दिक्संशितो मनस्तेजाः।
दिशोऽनु वि क्रमेऽहं दिग्भ्यस्तं........।।28।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहाशासंशितो वाततेजाः।

आशा अनु वि क्रमेऽहमाशभ्यस्तं........।।29।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नह ऋक्संशितः सामतेजाः।
ऋचोऽनु विक्रमेऽहमृग्भ्यस्तं........।।30।।
विष्णोः क्रमोऽसि यज्ञसंशितो ब्रह्मतेजाः।
यज्ञमनु वि क्रमेऽहं यज्ञात्त........।।31।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहौषधीसंशितः सोमतेजाः।
ओषधीरनु वि क्रमऽहमोषधीभ्यस्तं........।।32।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहाऽप्सुसंशितो वरुणतेजाः।
अपोऽनु वि क्रमेऽहमद्भयस्तं........।।33।।
विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा कृषिसंशितोऽन्नतेजाः।
कृषिमनु वि क्रमेऽहं कृष्यास्तं........।।34।।
विष्णो क्रमोऽसि सपत्नहा प्राणसंशितः पुरुषतेजाः।
प्राणमनु वि क्रमेऽहं प्राणात् तं निर्भजामो
यो 3 ऽस्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः।।
स मा जीवीत् तं प्राणो जहातु।।35।।10.5.25–35।।

### विष्णु : योनि–उर्वरता–नवसृजन

सर्वत्र व्यापक विष्णु आपकी योनि की रचना करे। यहाँ "योनि का अर्थ सृष्टि का उद्गम स्थान है।" "सा योनिः सर्ववैराणां सा हि लोकस्य निर्ऋति।।" उत्तर 5.30।। महान् रचनाकार त्वष्टा आपके रूप की रचना करे। प्रजापति आपका सिंचन करे। महान् धाता आपके गर्भ को पुष्ट करे।।5.25.5।।

विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिंशतु।
आ सिंचतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते।।5.25.5।।ऊँ।।

## ऋग्वेदीय खिलसूक्त : विष्णु

### विष्णु सूक्त : 34

ऋग्वेद के बहुचर्चित वालखिल्य ऋषियों के छत्तीस सूक्तों में चौत्तीसवाँ सूक्त "विष्णु" का है। यह अनुष्टुप् छन्द में है। इसके मन्त्रद्रष्टा खिल ऋषि नेजमेषः हैं। यह ऋग्वेद के 10.187.1–5 सूक्त का स्थानापन्न कहा जाता है (परन्तु ऋग्वेद संहिताओं में यह उपलब्ध नहीं है।)।

नेजमेष परा पत सुपुत्रः पुनरा पत।

अस्यै मे पुत्रकामायै गर्भमा धेहि यः पुमान्।।1।।
यथेयं पृथिवी मह्युत्ताना गर्भमादधे।
एवं तं गर्भमा धेहि दशमे मासि सूतवे।।2।।
विष्णोः श्रेष्ठेन रूपणाऽस्यां नार्यां गर्वान्याम्।
पुमांसं पुत्राना धेहि दशमे मासि सूतवे।।3।।

## विष्णु युगल सूक्त : 32

खिल सूक्तों में विष्णु का इन्द्र एवं अग्नि के साथ युगल सूक्त बत्तीसवाँ है। यह ऋग्वेद के 10.161 का सूक्तस्थान्तरम् कहा जाता है।

ऊर्ध्वरेखा प्र दहन्ते विष्णुरिममिन्द्राग्नि अमृतं जुषेथाम्।
मह्यं दधाना उप दीर्घमायुरस्मे धत्तं पुरुभुजा पुरन्धिः।।

## श्रीसूक्त में विष्णु : खिलसूक्त 11

ऋग्वेद के खिल सूक्तों में सुप्रसिद्ध ''श्रीसूक्त'' है। ऋग्वेदीय श्रीसूक्त में ''मूलतः 29 ऋचाएँ–मन्त्र'' हैं। इसके विपरीत श्रीसूक्त में मात्र 16 मन्त्रों से हवन किया जाता है? यह प्रश्न अनुत्तरित है कि ऋग्वेदीय 29 ऋचाओं के श्रीसूक्त में से आगम के कर्मकाण्ड में शेष 13 ऋचाएँ कब, कैसे और क्यों हटायी गई? कर्मकाण्डविदों के एक वर्ग का तर्क है कि ये 13 ऋचाएँ लक्ष्मी की हैं (कर्मठगुरु आदि पोथी)। यह सबसे महत्वपूर्ण है कि ''ऋग्वेद में ''अलक्ष्मी'' भगाने का सूक्त है।'' ''ऋग्वेद में लक्ष्मी सूक्त ही नहीं है।'' ''ऋग्वेद में श्री प्रदाता – रुद्र, सविता, सूर्य, अग्नि, वरुण, द्यौ आदि अनेक देवता हैं।'' वेदज्ञ श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर कृत ''देवत्त संहिता'' के 660–662 पृष्ठ पर 29 ऋचाओं का श्री सूक्त प्रकाशित है। ऋग्वेद संहिता (मूलमात्र), सायणाचार्य ऋग्वेद संहिता आदि में भी ऋग्वेद का श्रीसूक्त 29 मन्त्रों का ही उपलब्ध है। इस खिल सूक्त के देवता ''श्रीरग्निश्च'' हैं, अर्थात् यह ''अग्नि एवं श्री का युगल सूक्त है'', अथवा इसका विषय अग्नि एवं श्री है।

''श्री'' शब्द का अर्थ अत्यन्त व्यापक है। श्री का अभिप्राय हैः ''ऐश्वर्य (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक); कान्ति; गौरव; महिमा; प्रतिष्ठा; सौन्दर्य; चारुता; लालित्य; विल्ववृक्ष; प्राचुर्य; समृद्धि; पुष्कलता; धन (अध्यात्मिक, भौतिक, दैविक) (तपोधन, ज्ञानधन, भक्तिधन, विद्याधन); राजसत्ता; रंग रूप; श्रेष्ठता; साहस; सम्मान सूचक; अतिमानवीय शक्ति; मानवीय जीवन के तीन उद्देश्यों की समष्टि (धर्म, अर्थ एवं काम); सुख; बुद्धि; समझ; गुण; सजावट; संतुष्टि; शोभा; विभूति; प्रभा; कीर्ति; यश; वृद्धि; सिद्धि; त्रिवर्ग (सांसारिक जीवन के तीन पदार्थ); प्रकार; वाणी–सरस्वती; अधिकार; वेश विन्यास; राजोचित गौरव; छह

रागों में से पाँचवा राग; एक एकाक्षर वृत्त; उपकरण आदि।'' (श्रि + क्विप्, निघण्टु)। श्री शब्द के व्यापक अर्थ से यह स्पष्ट है कि श्री धन अथवा लक्ष्मी तक सीमित नहीं है। ऋषिकाल में परमरुद्र भक्त ऋषिश्रेष्ठ दुर्वासा ने इन्द्र को ''श्रीविहीन'' होने का शाप दिया। त्रिलोक श्रीविहिन हो गये। इन्द्र देवता और असुरराज बलि दोनों को भगवान नारायण (जलाधिपति, सत्य के पालक, वैदिक देवों के सम्राट वरुण) की शरण में जाना पड़ा और समुद्र मंथन हुआ। प्रारम्भ में प्रलयंकर कालकूट हालाहल विष निकला। प्रकारान्तर में श्री प्राप्त हुई। ऋग्वेद में विष्णु सर्वव्यापक शक्ति है। प्रत्येक देवता सर्वत्र व्यापक–विराट् होकर विष्णुत्व प्राप्त करता है।

लक्ष्मी शब्द का अर्थ (लक्ष् + ई, मुट् + च) सौभाग्य, समृद्धि, सफलता, अनुग्रह, लावण्य, कान्ति, आभा, प्रभुशक्ति, सम्पन्नता आदि है। अतः यह श्री के सर्वव्यापक अर्थों का अंशभर मात्र है। श्री के व्यापकतम अर्थ को केन्द्र में रखकर ऋग्वेदीय अग्नि एवं श्री सूक्त का स्वाध्याय करना आवश्यक है। श्री की उपासना सम्पूर्ण कलायुक्त चन्द्रमा अर्थात् शरद पूर्णिमा को करनी चाहिये (कैलास महारहस्यम्)। ऋग्वेदीय श्रीसूक्त के पच्चीसवें–छब्बीसवें मन्त्र में वैदिक विष्णु का उल्लेख है।

विष्णुपत्नीं क्षमा देवीं माधवीं माधवप्रियाम्।
लक्ष्मीं प्रियसखीं भूमिं नमाम्यच्युतवल्लभाम्।।25।।
महालक्ष्म्यै च विद्महे विष्णुपत्न्ये च धीमहि।
तन्नो लक्ष्मीः प्र चोदयात्।।26।।

श्रीसूक्त में सर्वत्र व्यापक विष्णु की पत्नी क्षमा देवी (पृथिवी) और महालक्ष्म्यै का उल्लेख है। यह महालक्ष्मी वैदिक देवों के शास्ता रुद्र की भगिनी है अथवा महानारायण–विष्णु की पत्नी है? सूक्त की 28वीं ऋचा–मन्त्र में कहा है : ''ऋषयः श्रियः पुत्राश्च श्रीर्देवीर्देवता मताः।।'' इसके अलावा एक मन्त्र में कहा है :

पद्मानने पद्मविपद्मपत्रे पद्मप्रिये पद्मदलायताक्षि।
विश्वप्रिये विष्णुमनोऽनुकूले त्वपादपद्मं मयि सं नि धत्स्व।।17।।

इस सूक्त की विस्तृत व्याख्या का पृथक् अध्याय है।

## खिल सूक्त 2 : विष्णु

आदित्यरथवेगेन विष्णुबाहुबलेन च।
गरुडपक्षनिपातेन भूमिं गच्छ महायशाः।।2।।

## खिल सूक्त 20 : विष्णु

यत्र तत् परमं विष्णोर्लोके महीयते।

देवैः सुकृतकर्मभिस्तत्र माममृतं कधीन्द्रायेन्द्रो परि स्रव।।1।।
ब्रह्मा च यत्र विष्णुश्च तत्र माममृतं कधीन्द्रायेन्द्रो परि स्रव।।4।।
इसप्रकार ऋग्वेदीय खिलसूक्त में विष्णु का एक स्वतन्त्र सूक्त एक युगल सूक्त और तीन सूक्तों में (विष्णु) ऋचाएँ हैं।।ऊँ।।

# वैदिक मनस विद्या

ऋग्वेद के ''खिल सूक्तों'' में ''मनस विद्या'' से सम्बन्धित ''शिव संकल्प सूक्त'' आदि हैं। खिल सूक्तों को ऋग्वेद के दशम मण्डल के बाद परिशिष्ट में सम्मिलित किया गया। वैदिक विद्वान खिल सूक्तों की संख्या को लेकर एक मत नहीं हैं। खिल सूक्तों की संख्या 25 से 36 स्वीकारी गयी है। श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने ऋग्वेद संहिता में 32 खिल सूक्तों को शामिल किया है। वहीं श्री चिंतामणि गणेश काशीकर ने पाँच अध्यायों में 86 सूक्त समाहित किये।

वैदिक विद्वानों के अनुसार ''खिल'' शब्द का प्रयोग परिशिष्ट–पूरक अथवा प्रक्षिप्त–एक अंतःक्षेपण को दर्शित करने के लिये किया गया है। येमूलभूत रूप से ऋग्वेद के तत्कालीन पाठ की ऋचाओं–सूक्तों में नहीं थे। इन्हें अन्य स्रोतों से एकत्र–कर शामिल किया गया। प्राचीन काश्मीरी ऋग्वेद संहिता की पाण्डुलिपि (अनुसंधानकर्त्ता श्री जी. बुहलर) के आधार पर खिल सूक्त ऋग्वेद संहिता के अंश बने। यह उल्लेखनीय है कि वर्तमान में ऋग्वेद की ''शाकल्य शाखा'' ही शेष है। संस्कृत अध्येता डॉ. सम्पूर्णानन्द ने ''आर्यों का आदिदेश'' (सन् 1943) में वैदिक ऋचाओं आदि के आधार पर सिद्ध किया कि ''39 लाख वर्ष पहिले दृषद्वती एवं सरस्वती महानदों के मध्य वेद की रचना हुई।'' सुविख्यात आलोचक डॉ. रामविलास शर्मा ने ''पश्चिमी एशिया और ऋग्वेद'' में इसकी पुष्टि की कि आर्यों ने उनतालीस लाख वर्ष पहिले दृषद्वती– सरस्वती के मुहानों पर वेद का सृजन किया।

ऋग्वेद के खिल सूक्तों के रचयिताओं में प्रमुख मन्त्रद्रष्टा ऋषिगण– आनन्द, चक्लीता, कर्दम, श्रीदा, इन्दिरा आदि हैं। खिल सूक्तों को ''वालखिल्य सूक्त'' भी कहा जाता है। वालखिल्य का अर्थ है कि अंगूठे के आकार के मन्त्रद्रष्टा ऋषि। इन सूक्ष्म शरीर धारी दिव्य तपस्वी ऋषियों के नाम सप्त ऋर्षियों की भाँति अलग–अलग नहीं हैं। देवगाथाओं के अनुसार वालखिल्य

ऋषियों की संख्या 60,000 रही। यद्यपि शतपथ ब्राह्मण में एक विशेष प्रकार की ईंट का नाम वालखिल्य है। देवगाथाओं के अनुसार वालखिल्य ऋषि समूह सूर्य के आगे मन्त्र पाठ करता हुआ चलता है। तपस्वी वालखिल्य ऋषिगणों का निवास ब्रह्मलोक में है। आगम में "शिव पुराण" के अनुसार प्रजापति ब्रह्मा के रेतस की बूंद से वालखिल्य ऋषियों की उत्पत्ति हुई। वालखिल्य ऋषियों ने इन्द्र द्वारा परिहास के कारण इन्द्र से सौ गुना शक्तिशाली इन्द्र की उत्पत्ति का यज्ञ किया।

प्रमुख वालखिल्य सूक्तों का नाम हैं : "श्रीसूक्तम्, वालखिल्यसूक्तम्, सौपर्ण सूक्तम्, कृत्य सूक्तम्, पवमान सूक्तम्, ब्रह्मसूक्तम्, रात्रिसूक्तम्, संज्ञानसूक्तम्, शिवसंकल्पसूक्तम्, हिरण्यगर्भसूक्तम्, हिरण्यम्, मेधासूक्तम्, त्वष्टरूपकर्तासूक्तम्, विष्णु सूक्तम् आदि।

## ऋग्वेदीय "शिवसंकल्प" खिल सूक्त (संख्या–33)
## मन में शुभ–कल्याणकारी संकल्प हो

येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत् परि गृहीतममृतेन सर्वम्।
येन यज्ञस्तायते सप्तहोता तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।1।।
येन कर्माण्यपसो मनीषिणो यज्ञे कृण्वन्ति विदथेषु धीराः।
यदपूर्वं यक्षमन्तःप्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।2।।
यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवेति।
दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।3।।
यत् प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु।
यस्मान्न ऋते किंचन कर्म क्रियते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।4।।
यस्मिन्नृचः साम यजूंषि यस्मिन् प्रतिष्ठा रथनाभाविवाराः।
यस्मिंश्चितं सर्वमोतं प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।5।।
सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान् नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव।
हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं यविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।6।।
ये पंच पंचाशतः शतं च सहस्रं च नियुतं चाबुर्दं च।
ते यज्ञचित्तेष्टकाटं शरीरं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।7।।
वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात्।

तस्यं योनिं परिपश्यन्ति धीरास्तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।8।।
येन कर्माणि प्रचरन्ति धीरा विप्रा वाचा मनसा कर्मणा वा।
यत् स्वां दिशमनु संयन्ति प्राणिनस्तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।9।।
ये मे मनो हृदयं ये च देवा ये अन्तरिक्षं बहुधा कल्पयन्ति।
ये श्रोत्रं च चक्षुषी संचरन्ति तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।10।।
यस्येदं धीराः पुनन्ति कवयो ब्रह्माणमेतं व्यावृणत इन्दुम्।
स्थावरं जंगमं च द्यौराकाशं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।11।।
येन द्यौरुग्रा पृथिवी चान्तरिक्षं येन पर्वताः प्रदिशो दिशश्च।
येनेदं सर्वं जगद्व्याप्तं प्रजानत् तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।12।।
अव्यक्तं चाप्रमेयं च व्यक्ताव्यक्तपरं शिवम्।
सूक्ष्मात् सूक्ष्मतरं ज्ञेयं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।13।।
कैलासशिखरे रम्ये शंकरस्य गृहालयम्।
देवतास्तत् प्रमोदन्ते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।14।।
आदित्यवर्णं तपसा ज्वलन्तं यत् पश्यसि गुहासु जायमानः।
शिवरूपं शिवमुदितं शिवालयं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।15।।
येनेदं सर्वं जगतो बभूव यद्देवा अपि महतो जातवेदाः।
यदेवाग्रं तपसो ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।16।।
गोभिर्जुष्टो धनेन ह्यायुषा च बलेन च।
प्रजया पशुभिः पुष्करार्धं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।17।।
योऽसौ सर्वेषु वेदेषु पठ्यतेऽनद ईश्वरः।
अकार्यो निर्व्रणो ह्यात्मा तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।18।।
यो वेदादिषु गायत्री सर्वव्यापी महेश्वरः।
तदुक्तं च यदा ज्ञेयं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।19।।
प्रयतप्राण ओंकारं प्रणवं च महेश्वरम्।
यः सर्वं यस्य चित् सर्वं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।20।।
यो वै वेद महादेवं प्रणवं पुरुषोत्तमम्।
ओकारं परमात्मनं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।21।।
ओंकारं चतुर्भुजं लोकनाथं नारायणम्।
सर्वस्थितं सर्वगतं सर्वव्याप्तं तन्मे नमः शिवसंकल्पमस्तु।।22।।
तत् परात् परतो ब्रह्मा तत् परात् परतो हरिः।
परात् परतरं ज्ञानं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।23।।
य इदं शिवसंकल्पं सदाधीयन्ति ब्राह्मणाः।
ते परं मोक्षमाप्स्यन्ति तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।24।।

अस्ति नास्ति शयित्वा सर्वमिदं नास्ति पुनस्तथैव दृष्टं ध्रुवम्।
अस्ति नास्ति हितं मध्यमं पदं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।25।।
अस्ति नास्ति विपरीतो प्रवादो ऽस्ति नास्ति गुह्यं वा इदं सर्वम्।
अस्ति नास्ति परात् परो यत् परं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु।।26।।ऊँ।।

## ऋग्वेदीय "मेधा" खिल सूक्त : संख्या – 31

मेधां मह्यमंगिरसो मेधा सप्त ऋषयो ददुः।
मेधामिन्द्रश्चाग्निश्च मेधां धाता ददातु ते।।1।।
मेधां ते वरुणो राजा मेधा देवी सरस्वती।
मेधां ते अश्विनौ देवावा धत्तां पुष्करस्रजा।।2।।
या मेधा अप्सरस्सु गन्धर्वेषु च यन्मनः।
दैवी या मानुषी मेधा सा मामा विशतादिमाम्।।3।।
यन्मे नोक्तं तद्रमतां शकेयं यदनुबुवे।
निशामतं नि शामहै मयि व्रतं सह व्रतेषु भूयासं ब्रह्मणां स गमेमिहि।।4।।
शरीरं मे विचक्षणं वाङ्. मे मधुमद् दुहाम्।
अवृद्धमहमसौ सूर्यो ब्रह्मणानी स्थः श्रुतं मे मा प्र हासीः।।5।।
मेधां देवीं मनसा रेजमानां गन्धर्वजुष्टां प्रति नो जुषस्व।
मह्यं मेधां वद मह्यं श्रियं वद मेधावी भूयासमजराजरिष्णु।।6।।
सदसस्पतिमद्भुतं प्रियमिन्द्रस्य काम्यम्।
सनिं मेधामयासिषम्।।7।।
यां मेधा देवगणाः पितरश्चोपासते।
तया मामद्यमेघयाऽग्ने मेधाविनं कुरु।।8।।
मेधाव्य 1 हं सुमनाः सुप्रतीकः श्रद्धामनाः सत्यमतिः सुशेवः।
महायशा धारयिष्णुः प्रवक्ता भूयासमस्मै शरया प्रयोगे।।9।।
नाशायित्री पलाशस्यारुषसौ पथिकामसु।
अथो ततस्य यक्ष्माणमपासा रोगनाशिनी।।10।।
ब्रह्मवृक्ष पलाश त्वं श्रद्धां मेधां च देहि मे।
वृक्षाधिप नमस्तेऽस्तु अत्र त्वं संनिधौ भव।11।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय "संज्ञान" खिल सूक्त : संख्या – 36

संज्ञानमुशनावदत् संज्ञानं वरुणोऽवदत्।
संज्ञानमिन्द्रश्चाग्निश्चं संज्ञानं सवितावदत्।।1।।
संज्ञानं वः स्वेभ्यः संज्ञानमरणेभ्यः।
संज्ञानमश्विना युव मिहास्मासु नि यच्छताम्।।2।।
यत् कक्षीवां संवननं पुत्रो अंगिरसां भवेत्।
तेन नोऽद्य विश्वे देवाः सं प्रियां समजीजनन्।।3।।
सं वो मनांसि जानतां समाकूतिर्मनान्मसि।
असौ यो विमना मनः सं समावर्तयामसि।।4।।
नैर्हस्त्यं सेनादरणं परि वर्त्मेतु यद्धविः।
तेनामित्राणां बाहून् हविषा शोषयामसि।।5।।
परिवर्त्मान्येषामिन्द्रः पूषा च सस्रतुः।
तेषां वो अग्निदग्धानामग्निमूळहाना मिन्द्रो हन्तु वरंवरम्।।6।।
ऐषु नह्यवृषाजिनं हरिणस्य धियं यथा।
पराँ अमित्राँ ऐष त्वर्वाची गौरुपाजतु।।7।।
प्राध्वराणां पते वसो होतर्वरेण्यक्रतो।
तुभ्यं गायत्रमृच्यते।।8।।
गोकामो अन्नकामः प्रजाकाम उत कश्यपः।
भूतं भविष्यत् प्रस्तौति सह ब्रह्मैकमक्षरं बहुब्रह्मैकमक्षरम्।।9।।
यदक्षरं भूतकृतं विश्वेदेवा उपासते।
मह ऋषिमस्य गोप्तारं जमदग्निरकुर्वतम्।।10।।
जमदग्निराप्यायते छन्दोभिश्चतुरुत्तरैः।
राजा सोमस्य भक्षेण ब्रह्मणा वीर्यावत।।11।।
शिवा नः प्रदिशो दिशः सत्या न प्रदिशो दिशः।
अजो यत् तेजो ददृश्रे शुक्रं ज्योतिः परो गुहा।।12।।
यदृषिः कश्यपः स्तौति सत्यं ब्रह्म चराचर ध्रुवं ब्रह्म चराचरम्।
त्र्यायुषं जमदग्नेः कश्यपस्य त्र्यायुषमऽगस्त्यस्य त्र्यायुषम्।।13।।
यद्देवानां त्र्यायुषं तन्मे अस्तु त्र्यायुषं सर्वमस्तु शतायुषं बलायुषम्।।14।।
तच्छंयोरा वृणीमहे गातुं यज्ञाय गातु यज्ञपतये।

दैवी स्वस्तिरस्तु नः स्वस्तिर्मानुषेभ्यः।
ऊर्ध्वं जिगातु भेषजं शं नो अस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे।।15।।

# श्रद्धा : भाग्य के शिखरों पर अधिष्ठित

ऋग्वेद के दशम मण्डल के 151वें सूक्त का विषय ''श्रद्धा'' है। इसके ''ऋषि श्रद्धा कामायनी'' हैं। इस सूक्त में मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने श्रद्धा की महिमा का वर्णन किया है। यज्ञ करनेवाले ब्रह्मविद् की तरह दानी यजमान को भी श्रद्धा की नितान्त आवश्यकता है। इसकी व्याख्या प्रथम एवं द्वितीय ऋचा में की गई है। तीसरी एवं चौथी ऋचा में अग्नि, इन्द्र एवं वरुण सरीखे ''असुर संज्ञा'' (महासामर्थ्यवान् महाशक्तिवान्, महाप्राणवान्, महाप्रज्ञावान्) के पात्र प्रमुख देवताओं एवं छोटे देवों में अभेद कल्पना वर्णित है। साथ ही यह भी कहा गया है : ''वायु को नेता मानते हुए छोटे देवों ने प्रमुख देवताओं की श्रद्धा से उपासना की।'' यह स्मरण रहे कि भारतीय वैदिक अथवा आर्ष परम्परा का मूलाधार आस्था, विश्वास, श्रद्धा है। सूक्त के अन्त में मन्त्रद्रष्टा कवि–ऋषि ने सभी समयों पर श्रद्धा का आवाहन करते हुए उसे (श्रद्धा को) देवता ही मानकर प्रार्थना की है कि ''वह हमारे हृदयों में श्रद्धा उत्पन्न करे।'' ''मनस विद्या'' में ''श्रद्धा'' की अहम् भूमिका है।

श्रद्धयाग्निः समिध्यते श्रद्धयां हूयते हविः।
श्रद्धां भगस्य मूर्धनि वचसा वेदयामसि।।1।।
प्रियं श्रद्धे ददतः प्रियं श्रद्धे दिदासतः।
प्रियं भोजेषु यज्वस्विदं म उदितं कृधि।।2।।
यथा देवा असुरेषु श्रद्धामुग्रेषु चक्रिरे।
एवं भोजेषु यज्वस्वस्माकमुदितं कृधि।।3।।
श्रद्धां देवा यजमाना वायुगोपा उपासते।
श्रद्धां हृदय्य 1 याकूत्या श्रद्धया विन्दते वसु।।4।।
श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यंदिनं परि।
श्रद्धां सूर्यस्य निम्रुचि श्रद्धे श्रद्धापयेह नः।।15।।
।।ऋग्वेद 10.151.1–5।।

श्रद्धा होने पर ही (श्रौत) अग्नि को प्रज्ज्वलित किया जाता है। श्रद्धा होगी, तो उसमें देवों के लिये हवि को समर्पित किया जाता है। हमारे इस

वचन से हम इस प्रकार की घोषणा करते हैं कि "श्रद्धा भाग्य के शिखरों पर अधिष्ठित हुई है।" इस ऋचा में "भग" शब्द का अभिप्राय भाग्य से है; देव से नहीं।।1।। "ददतः–दिदासतः के बाद यज्जनः का अध्याहार"। इस ऋचा का आशय है कि दान देनेवाले, दान देने की अभिलाषा रखनेवाले, सभी प्रकारों के उदार यजमानों को मेरा वचन प्रिय प्रतीत हो। हे श्रद्धे! (कभी–कभी अनियमित दक्षिणा) देनेवाले अथवा देना चाहनेवाले (यजमान को), और अत्यन्त उदार यजमानों को भी यह मेरा वचन प्रिय हो, ऐसा करो।।2।।

तृतीय ऋचा में महाप्रज्ञावान, महासामर्थ्यवान् महाप्राणवान्, महाशक्तिवान् रुद्र, वरुण, बृहस्पति, आदित्य, अग्नि, इन्द्र एवं सोम देवताओं के लिये "असुर" विशेषण प्रयुक्त किया गया है। मन्त्रद्रष्टा कवि ने इनकी तुलना ओढ़रदानी यजमानों से और स्वयं की तुलना साधारण देवों से की है। जिस प्रकार कनिष्ठ देवों ने उग्रतम एवं महापराक्रमी वरिष्ठ देवों (रुद्रादि) पर अपनी श्रद्धा की (वरिष्ठ देवों पर अपनी श्रद्धा रखो, श्रद्धा से ही वे वरिष्ठों के प्रिय बनें।)। उसी प्रकार हे श्रद्धे! हमारा यह वचन हमारे अत्यन्त उदार यजमानों को भी प्रिय प्रतीत हो ऐसा करो। इस ऋचा में मन्त्रद्रष्टा श्रद्धा कामायनी ऋषि ने कहा है कि एकमात्र श्रद्धा से ही परमेष्ठी के प्रिय बन सकते हैं।।3।।

"वायुगोपाः देवाः – देवा का संरक्षक वायु"। "हृदय्या आकूतिः – हार्दिक आकर्षण"। इसी से श्रद्धा प्राप्त होकर सुस्थिर होती है। वायु कनिष्ठ देवों का संरक्षक है। ऐसे कनिष्ठ देवों ने यज्ञ करते समय श्रद्धा की ही उपासना की है। "मनुष्य हृदय से उत्पन्न आकर्षण से ही श्रद्धा प्राप्त कर लेता है। मानव श्रद्धा से ही अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक धन का अर्जन भी कर लेता है"।।4।।

अन्तिम ऋचा में "नः श्रद्धापय" का आशय– "हम में श्रद्धा का निर्माण करो" है। "निम्रचि" का आशय "सूर्यास्त का समय, नीचे जाना, अस्त होना" है। हम प्रातःकाल इस श्रद्धा देवता का आवाहन करते हैं। मध्यान्ह और सूर्यास्त के समय में भी हम उस श्रद्धा का ही आवाहन करते हैं कि हे श्रद्धे! हममें श्रद्धा का निर्माण हो, ऐसा करो।।5।। ऋग्वेद 10.151.1–5।। सारतः सभी मनुष्य हृदय प्रदेश में देवता की उपासना (जप, तप, पूजा, अर्चना) के समय श्रद्धाप्रवण हो जाते हैं। श्रद्धा से ही अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक ऐश्वर्य एवं धन की उपलब्धि होती है। श्रद्धा से मनस शक्ति अपने चर्मोत्कर्ष पर पहुँचती है।।ऊँ।।

## संज्ञान सूक्त

# सभी का संकल्प एकरूप, हृदय भी एकरूप

ऋग्वेद के दशम मण्डल का एक सौ इकयानवाँ (191) सूक्त ''संज्ञानम्'' है। इस सूक्त के मन्त्रद्रष्टा ऋषि संवनन आंगिरस हैं। इसमें मात्र चार ऋचाएँ हैं। संज्ञानम् सूक्त का उद्देश्य है कि ''(सभी मनुष्य) हम आपसी मतभेदों को तिलांजलि देकर एक मंच पर उपस्थित हों।'' सूक्त के अनुसार अग्नि ही वह देवता है जो ऋत्विजों की सभी अभिलाषाओं की पूर्ति करता है। वैसे श्रुति में रुद्र, सूर्य, विष्णु तीनों ही अग्नि स्वरूप हैं। त्र्यम्बक रुद्र तीनों लोकों का पिता एवं सृष्टि, स्थिति, संहार का नियामक है। रुद्र स्वरूपा अग्नि भी पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक तीन लोकों में व्याप्त है। अग्नि भी सृष्टि रचना, पोषण एवं प्रलय तीनों उत्तरदायित्वों का निर्वहन करता है। अतः रुद्र अथवा अग्नि की उपस्थिति अथवा साक्षी में ''ईप्सित सामंजस्य'' स्थापना करने के उद्देश्य से प्रारम्भ में सभी की ओर से एक ही हव्य समर्पित करने के लिए प्रज्ज्वलित अग्नि की प्रार्थना की गई है।

संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ।<br>
इळस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर।।1।।

ऋचा में ''सं सं विश्वानि युवसे'' शब्द बहुत ही अर्थपूर्ण है। सभी प्रकार की वस्तुओं को किसी ढंग से आप एक स्थान पर ला सकते हो तो हममें सामंजस्य अथवा ऐक्य को स्थापित करने में आपके लिये कोई कठिनाई नहीं होगी। ''इळः पदे'' का अर्थ वैदी पर है। हे पराक्रमी अग्निदेव, सभी प्रकार की संपदाएँ शत्रु के पास से आप अपने पास एकत्र करते हो। इस इडा देवी के स्थान पर आप हमसे प्रज्ज्वलित किये गये हो। ऐसे आप हमें (हममें एकमत स्थापित करके) संपदा (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) प्रदान करने का अनुग्रह करो। इस ऋचा में अग्निदेव को कामनाओं की वर्षा करनेवाला कहा गया है। साथ ही यह भी स्पष्ट किया है कि अग्निदेव शत्रुओं के पास से अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक धन का हरण कर एकत्र करते हैं और उसे मिश्रित करते हैं। पृथिवी पर निर्मित यज्ञीय वेदी पर अग्निदेव प्रज्ज्वलित होते हैं।।1।।

सं गच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम्।<br>
देवा भागं यथा पूर्वे संजानाना उपासते।।2।।

मन्त्रद्रष्टा कवि का अभिप्राय है कि देवों ने सहमत होकर यज्ञ के अपने अंश प्रेम के साथ उठा लिए, तो हम ऋत्विज विभाजन के विषय में अनावश्यक कलह अथवा मतभेद क्यों करें?

"संगच्छध्वं" का अर्थ है कि मनुष्यों! साथ–साथ मैत्री भाव से युक्त होकर विचरण करो। "संवदध्वम्" (मनुष्यों) आप सभी एक–दूसरे से समय–समय पर मधुर एवं शिष्ट संवाद और सकारात्मक सृजनधर्मी रचनात्मक संवाद एकमत होकर करो। "संजानताम् वः मनांसि" – आप सभी के मन को। सभी की मानसिक स्थितियों को समझकर उन्हें प्रतिष्ठा प्रदान कर तदानुकूल उचित कार्य करो। जिससे किसी भी भावना को ठेस नहीं पहुँचे। "देवाः भागं संजानाना"–देवगण अपनी मर्यादानुसार हविष्यान्न को न्यायसंगत रूप में समझते हुए ग्रहण करते हैं। "तथा उपासते" – एक दूसरे के साथ स्नेह भाव से रहना।

आप सभी एक मत से संचार करो और एकमत से भाषण करो। जिस प्रकार प्राचीन काल में देवों ने हृदय से एकमत बनकर अपने–अपने हर्विभाग को स्वीकार किया। उसी प्रकार आपके मन भी एक हो जायँ।।2।।

समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सह चित्तमेषाम्।

समानं मन्त्रमभि मन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि।।3।।

"समानः मन्त्रः" – सभी का देवताओं का आवाहन मन्त्र अथवा मननशीलता का समान स्तर, अवरोधी एवं सकारात्मक हो। "समितिः समानी" – समिति के संगठन में कोई भेद नहीं हो। "समानम् मनः" – आप सभी का संकल्प–विकल्पात्मक मन एकमात्र संकल्पमूलक हो, विकल्पात्मक नहीं हो। "एषाम् सह चित्तम्" – समूह ज्ञान एक समान हो।

आप सभी का मन्त्र एक ही रहने दो। आपकी सभा एक ही हो और मन भी एकरूप होकर, चित्त अर्थात् विचार भी एक रूप हो। आप सभी के एक ही मन्त्र का अभिमन्त्रण करके मैं एक ही आहुति से अग्नि में हवन करता हूँ।।3।।

समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः।

समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति।।4।।

"सुसह"–अव्यय (सु + सह)– एकत्र रहना, ऐकमत्य, जीवनभर सहयोग आदि है। आप सभी का संकल्प एकरूप हो और आपके हृदय भी एकरूप हो जायँ। आपका यह सहजीवन भली भाँति सफल हो। इसके लिये आपके मन की भी एकता सम्पन्न हो।।4।। ऋग्वेद 10.191.1–4।।ऊँ।।

## दक्षिणा सूक्त

# उदाराशय को सम्पूर्ण विश्व समर्पित

ऋग्वेद के दशम मण्डल के एक सौ सातवें (107) सूक्त का विषय "दक्षिणा दाक्षिणादातारो वा" और ऋषि दिव्य आंगिरिसः दक्षिणा वा प्रजापत्य है। इस सूक्त के अनुसार उदाराशय व्यक्ति प्रकाशमान तत्त्व के तीनों रूपों का ज्ञाता है। वह ही ऋषि, यज्ञ का नेता, सामों का उद्‌गाता एवं ऋचाओं का पठनकर्ता भी कहाता है। उदाराशय चिरंजीवी होता है। आगम में त्रिलोकपति बलिराजादि को उदाराशय होने से चिरंजीवी कहा गया है। पुरागाथाओं के अनुसार रुद्र सदाशिव ने स्वर्ण की लंका दशकन्धर रावण को दक्षिणा में प्रदान की। महिर्षी दधीचि ने इन्द्र के वज्र निर्माण के लिये अपने शरीर की हड्डियाँ सहर्ष दान दी। इस वज्र से इन्द्र ने वृत्र असुर का वध किया। महाभारत के शल्यपर्व में वृत्तान्त है कि एक समय ऋषि गण अवर्षण के कारण बाहर रहे और वेदों को भूल गये। अति प्राचीन महर्षि दधीचि एवं सरस्वती पुत्र सारस्वत ऋषि ने वृद्धतम ऋषियों तक को वेद पढ़ाये थे। "गृह्यसूत्रों" में अध्ययन समापन पर शिष्य द्वारा आचार्य को दक्षिणा का विधान रहा। दक्षिणा उदार गुणों को चर्मोत्कर्ष पर ले जाती है।

आविरभून्महि माघोनमेषां विश्वं जीवं तमसो निरमोचि।
महि ज्योतिः पितृभिर्दत्तमागादुरुः पन्था दक्षिणाया अदर्शि।।1।।

"एषाम्"—अर्थात् आश्रयदाताओं की। "तमसः"—बाहरी, क्योंकि सुबह का समय है और भीतरी भी है। क्लेश एवं चिन्ताएँ भी नष्ट हो जाती हैं। "महि ज्योतिः"—उषा के साथ—साथ दक्षिणा से उत्पन्न ज्ञान की ज्योति की ओर संकेत करती है। "ऊरुः पन्थाः"—दक्षिणा का पथ प्रशस्त इसलिये कहलाता है कि उसमें दाता और ग्रहीता दोनों के जीवन का साथ देने की क्षमता रहती है। इसके विपरीत "दूरतर या द्राघीयान्" मार्ग मानव के उस समूचे जीवन की ओर संकेत करता है जो अनपेक्षित चढ़ावों और उतारों से युक्त होता है।

इनकी महिमामयी वदान्यता प्रगट हो चुकी। समूचा जीवित विश्व अंधकार से मुक्त हो उठा। पूर्वजों द्वारा प्रदत्त महान् ज्योति का आगमन हुआ। दक्षिणा का चौड़ा–विस्तृत, विशाल पथ दिखाई दिया।।1।।

उच्च दिवि दक्षिणावन्तो अस्थुर्ये अश्वदाः सहते सूर्येण।
हिरण्यदा अमृतत्वं भजन्ते वासोदाः सोम प्र तिरन्त आयुः।।2।।

दक्षिणा सूक्त में एक अमूर्त कल्पना है जो "दानशीलता" की ओर संकेत करती है। "अश्वदा...... सूर्येण"–दोनों का सम्बन्ध प्रतीकात्मक है। वैदिक भाषा में "सूर्य" को हमेशा "एक अश्व" माना गया है। वैदिक "अश्व ब्रह्म, काल रूप, सूर्य रूप, विष्णु रूप, रुद्र रूप एवं अग्नि रूप" है। अश्व–गति, शक्ति, बल आदि भी है। "अमृतत्वम्"–वह गौण अमरता है जो सन्तान उत्पत्ति से प्राप्त होती है। "सोम" को रूपाह के रूप में सम्बोधित किया गया है। क्योंकि सोमयज्ञ में ही दक्षिणा कार्य करती है।

दक्षिणा के प्रदाता द्युलोक (स्वर्ग) में ऊँचाई पर खड़े हुए हैं। जो अश्वों के दाता हैं, वे सूर्य के साथ रहते हैं। हिरण्य के दानी अमृतत्व के भागी होते हैं। हे सोम! वस्त्र प्रदान करनेवाले अपनी आयु को बढ़ा लेते हैं।।2।।

दैवी पूर्तिदक्षिणा देवयज्या न कवारिभ्यो नहि ते पृणन्ति।
अथा नरः प्रयतदक्षिणासोऽवद्याभिया बहवः पृणन्ति।।3।।

इस ऋचा में "दैवी" का अर्थ देवो द्वारा कृत है। "देवयज्या" का आशय देव दक्षिणा के विषय हैं। "दैवी पूर्ति" में वे उसके कर्ता हैं। दक्षिणा अर्थात् यज्ञ (यज्ञ के व्यापक अर्थ हैं।) द्वारा दी जाती है। "प्रयतदक्षिण" आश्रयदाताओं के लिये फल प्रदान करती है। "अवद्य" का सम्बन्ध सामाजिक सार्वजनिक निन्दा के स्थान पर बिरादरी से बहिष्कृत होने से है।

दक्षिणा देवों द्वारा मनुष्यों को दिया अनुदान है। यह देवों को दिया उपहार भी है। यह कृषण आश्रयदाताओं के लिये अप्राप्य है, क्योंकि वे पूरी तरह नहीं देते। इसके विपरीत बहिष्कृत होने के भय से उदार अनुदान देनेवाले आश्रयदाता अनेक होते हैं, जिनकी दानशीलता हमेशा फैलती रहती है।।3।।

शतधारं वायुमर्कं स्वर्विदं नृचक्षसस्ते अभि चक्षते हविः।
ये पृणन्ति प्र च यच्छन्ति संगमे ते दक्षिणां दुहते सप्तमातरम्।।4।।

"हविः" – यहाँ उस यज्ञ की ओर संकेत करता है, जिसमें दक्षिणा दी जानेवाली है। पर्जन्य को ले आनेवाली वायु और सूर्य का प्रकाश दोनों यश के कारण क्रिया प्रवण होते हैं। "संगमे"–सुयोग्य अनुदान पाने के इच्छुक ब्रह्मज्ञानी हैं। "संगथ"–अब आश्रयदाता पर्याप्त धन से युक्त हो। वाक् को

## भग पूषा तादात्म्य

ऋग्वेद में भग का अनेक देवताओं के साथ तादात्म्य का उल्लेख मिलता है। उनमें से एक सबको धारण करनेवाले, पालक देव पूषा हैं। ऐश्वर्यशाली (भग), धनवान, कल्याणकारी एवं सबका पोषण कर्त्ता पूषा देव हम पर अनुग्रह करे, ताकि समूचे जीवन का विस्तीर्ण मार्ग हमारे लिये कल्याणकारी हो।।ऋग्वेद 8.31.11।।

ऐतु पूषा रयिर्भगः स्वस्ति सर्वधातमः।
उरुरध्वा स्वस्तये।।ऋग्वेद 8.31.11।।

## भगः भाग्यवान्; सोम भग तादात्म्य

मन्त्रद्रष्टा ऋषि कुत्स आंगिरस ने पवमान सोम सूक्त में "भग का तात्पर्य भाग्यवान्" कहा है। ऋचा में भगः असि का अर्थ– आप भाग्यवान् हैं; आप धनवान हैं, कहा है। "हे सोम! आप विस्तृत तीन छननियों के समीप जाते हैं। आप उनसे छाना जानेवाले हैं एवं साथ ही मथे जाते हैं। आप एक के पास दौड़कर पहुँचते हैं। आप भग–भाग्यवान एवं धनवान हो। हे इन्द्र स्वरूपा सोम! आप धनवानों से भी धनवान हों।।ऋग्वेद 9.97.55।। अर्थात् भग ही सोम को भाग्यवान् बनाता है। यह सोम भग तादात्म्य है। यद्यपि पश्चिमी विद्वानों ने भग देवता को सोम के लिये आमन्त्रित नहीं करने से उसे गौण देव की भ्रामक संज्ञा दी है। ऋग्वेद के नवम मण्डल की यह ऋचा इस अवधारणा को गलत सिद्ध करती है।

सं त्री पवित्रा विततान्येष्यन्वेकं धावसि पूयमानः।
असि भगो अति दात्रस्य दाता ऽसि मघवा मघवद्भय इन्दो।।55।।
।।ऋग्वेद 9.97.55।।

## भग से ऐश्वर्यशाली सोम

पूषा सबका पालन पोषण करनेवाला है। भग–ऐश्वर्यशाली है, धनवान् सोमरस सबको पवित्र करता हुआ शोधित होता है। सम्पूर्ण प्राणियों का पालक यह सोम द्युलोक एवं भूलोक दोनों को प्रकाशित करता है।।ऋग्वेद 9.101.7।।

अयं पूषा रयिर्भगः सोम पुनानो अर्षति।
पतिर्विश्वस्य भूमनो व्यख्यद्रोदसी उभे।।
।।ऋग्वेद 9.101.7।।

## भग : तेज, आभा, ओज

मन्त्रद्रष्टा ऋषि आंगिर्हविधान ने अग्नि के सूक्त में "भग का आशय सूर्य का तेज" कहा है। "हे अग्निदेव! जैसे रात्रि को जीर्ण करनेवाला सूर्य अपना तेज चारों ओर फैलाता है, वैसे ही आप भी अपना तेज मातृ–पितृ रूप पृथिवी में प्रस्तुत करने का अनुग्रह करें। यज्ञाभिलाषी यज्ञ करने की इच्छा करता है। वह ह्रदय से यज्ञ को चाहता है। अग्नि स्तुति को वर्द्धित करता है। ब्रह्मा उत्तम रीति से यज्ञ कर्म सम्पन्न करने के लिये उत्सुक है। वह स्तोत्र की वृद्धि करता है। परन्तु इस आशंका से डरते हैं कि (मन ही मन) कर्म में कुछ न्यूनता हुई तो निर्माण नहीं होगा।।ऋग्वेद 10.11.6।।

उदीरय पितरा जार आ भगमियक्षति हर्यतो हत्त इष्यति।
विवक्ति वह्निः स्वपस्यते मखस्तविष्यते असुरो वेपते मती।।6।।
।।ऋग्वेद 10.11.6।।

## भग : स्नेहयुक्त, सर्वानुकूलता

जगत् के निर्माता सविता देव ने जिसे उत्पन्न किया, धनों का स्वामी और दानशील प्रजापति उसे फल दें। भग और अर्यमा स्तुतियों से प्रसन्न हो स्नेहयुक्त हों, और हमारे लिये अच्छी प्रकार सर्वानुकूलता करें।।ऋग्वेद 10.31. 4।।

नित्यश्चाकन्यात् स्वपतिर्दमूना यस्मा उ देवः सविता जजान।
भगो वा गोभिरर्यमेमनज्यात् सो अस्मै चारुश्छदयदुत स्यात्।।
।।ऋग्वेद 10.31.4।।

## भग : कल्याणप्रद, श्रीवृद्धि

हे तेजस्वी आदित्यो! जिन्हें हमने आवाहित किया है वे आप सभी सर्वकल्याण के लिये यज्ञ में पधारें। आप सभी मिलकर हमारी श्री वृद्धि के लिये यज्ञ की रक्षा करो; हविष्यन्न को प्रेमपूर्वक स्वीकार करो। भग, बृहस्पति, पूषन्, अश्विनौ और प्रज्ज्वलित अग्नि से हम कल्याण की प्रार्थना करते हैं।।ऋग्वेद 10.35.11।।

त आदित्या आ गता सर्वतातये वृधे नो यज्ञमवता सजोषसः।
बृहस्पतिं पूषणमश्विना भगं स्वस्त्य1 अग्निं समिधानमीमहे।।
।।ऋग्वेद 10.35.11।।

## भग : सर्वैश्वर्य

जो देव सत्य के प्रभु सविता, मित्र और देव सम्राट वरुण के व्रत के कर्मों में तत्पर हैं; वे वीर सर्वैश्वर्य, ज्ञान, पूजनीय सत्य धन, संतति और सद्कर्म हमें प्रदान करें।।ऋग्वेद 10.36.13।।

ये सवितुः सत्यसवस्य विश्वे मित्रस्य व्रते वरुणस्य देवाः।
ते सौभगं वीरवद्गोमदप्नो दधातन द्रविणं चित्रमस्मे।।
।।ऋग्वेद 10.36.13।।

## भग : बहुमूल्य धन

हे दैव्य भिषज् अश्विनौ! आपने राजा पेदु को श्वेतवर्ण का अश्व और निन्यानवें दूसरे अश्व प्रदान किये। ये सभी सर्वोत्तम अश्व युद्ध में शत्रुओं को विजित करने के निमित्त रहे। ये अश्व शत्रुओं को भगानेवाले एवं बुलाने पर तत्पर हैं। आपने स्तुत्य सुखदायक अश्व मनुष्यों को प्रदान किये; ये बहुमूल्य धन रहा।।ऋग्वेद 10.39.10।।

युवं श्वेतं पेदवेऽश्विनाश्वं नवभिर्वाजैर्नवती च वाजिनम्।
चर्कृत्यं ददथुर्द्रावयत्सखं भगं न नृभ्यो हव्यं मयोभुवम्।।
।।ऋग्वेद 10.39.10।।

## भगवान् भगवत्तर

इस ऋचा में भग को दिव्यशक्तियों वाले (ऐश्वर्य – अणिमादि; सौभाग्य; सांसारिक विषयों में विरक्ति; उत्कर्ष; श्रेष्ठता; सद्गुण; सर्वशक्तिमत्ता; चन्द्रमा; प्रसिद्ध; कीर्ति; सम्पन्नता; मर्यादा; प्रयत्न; धर्म की भावना; मोक्ष; नैतिकता; कांति; पराक्रम; माहात्म्य; ज्ञान; सत्यधन आदि) और 'भगवत्तर'' अधिक भाग्यशाली के लिये प्रयुक्त किया गया है। भगवत (भग + मतुप्) का अर्थ–दिव्य, पवित्र (देव आदि का विशेषण), अत्यन्त सम्मानित, श्रद्धेय आदि है। ऋग्वेद के दशम मण्डल के 60वें सूक्त की बारहवीं ऋचा में यह अभूतपूर्व, अप्रत्याशित है कि मन्त्रद्रष्टा ऋषि अगस्त्यस्वसा एषा माता ऋषिका ने ''भगवान् एवं भगवत्तर शब्द का उल्लेख'' किया है। ''मेरा हाथ भग की तरह सौभाग्यवान् है। यह हमारा हाथ अत्यन्त दिव्यता लिये भाग्यशाली है। इन दिव्य शक्तियों से हमारा हस्त रोगों का निवारक एवं शुभमंगल वर्द्धन करनेवाला है।।''ऋग्वेद 10.60.12।। मूलतः यह ऋचा ''दिव्य हस्त चिकित्सा'' का गुप्त सूत्र दे रही है। अर्थात् ऋग्वेद से ''भगवान्'' एवं ''भगवत'' शब्द प्रचलन में आये। प्रकारान्तर प्रत्येक देवता के नाम के साथ भगवान् लिखने का चलन हुआ। उपनिषत् में ''भगवान्'' शब्द की व्याख्या मिलती है।

अथं मे हस्तो भगवानयं मे भगवत्तरः।
अथं मे विश्वभेषजो ऽयं शिवाभिमर्शनः।।
।।ऋग्वेद 10.60.12।।

## भग : सहाय्य करनेवाला

इन्द्र पापों से मुक्त करनेवाला, सुखदाता एवं स्तुत्य योग्य है। हम इन्द्र को संग्राम में शत्रु से रक्षा के लिये आवाहन करते हैं। हम उत्तम कार्य करनेवाले एवं दैवी गुणों से सम्पन्न–भग, अग्नि, वरुण एवं मित्र को सहाय्य के लिये स्मरण कर बुलाते हैं। हम द्यावापृथिवी एवं मरुतों को कल्याण एवं अन्न के लिये बुलाते हैं।।ऋग्वेद 10.63.9।।

भरेष्विन्द्रं सुहवं हवामहेंऽहोमुचं सुकृतं दैव्य जनम्।
अग्निं मित्रं वरुणं सातये भगं द्यावापृथिवी मरुतः स्वस्तये।।
।।ऋग्वेद 10.63.9।।

## भग : भक्त रक्षक

महातेजस्वी देव माता हमारी प्रार्थना सुनें। समस्त इन्द्रादि देवों और देवांगनाओं–दैवी शक्ति के साथ सर्व पालक पिता हमारा वचन सुनें। रथाधिपति भग, इन्द्र, वाज एवं मरुत् गण हम स्तुति करनेवाले भक्तों की रक्षा करें।।ऋग्वेद 10.64.10।।

उत माता बृहद्दिवा शृणोतु नस्त्वष्टा देवभिर्जनिभिः पिता वचः।
ऋभुक्षा वाजो रथस्पतिर्भगो रण्वः शंसः शशमानस्य पातु नः।।
।।ऋग्वेद 10.64.10।।

इस ऋचा में मन्त्रद्रष्टा ऋषि गय प्लात ने भग देवता को रथपति कहा है और सृष्टि रचयिता त्वष्टा को सर्वपालक पिता बताया है।

## भग : स्तोता को गो

मन्त्रद्रष्टा ऋषि अंगिरा के सुपुत्र बृहस्पति ने स्वतेज व्याप्त करके भग देवता के समान स्तोता को गो का दान किया (गो का अभिप्राय–ज्ञान, प्रकाश की किरण, ब्रह्म, इन्द्रिय शक्तियाँ, गायादि)। मूलतः बृहस्पति का सम्बन्ध (ब्रह्म) ज्ञान एवं मेधा से है। मित्र देवता जगत् में नर–नारी का मिलन करवा देते हैं। बृहस्पति युद्ध में वेगवान् अश्वों को पवनवेग से चलाते हैं। बृहस्पति वलासुर का वध कर सूर्य, चन्द्र, अग्नि आदि को मुक्त करवाते हैं। हे बृहस्पति! आप अपनी कृपा प्रदान करें।।ऋग्वेद 10.68.2।।

सं गोभिरांगिरसो नक्षमाणो भग इवेदर्यमणं निनाय।
जने मित्रो न दंपती अनक्ति बृहस्पते वाजयाशूँरिवाजौ।।
।।ऋग्वेद 10.68.2।।

## भग : पवित्र बलवाला

हम अनन्त विस्तृत द्युलोक, विस्तीर्ण अन्तरिक्ष, अत्यन्त स्तुत्य अनन्त पृथिवी एवं यज्ञीय अग्नि को नमन करते हैं। पवित्र बलवाले देव–भग, इन्द्र,

मित्र, वरुण, सविता आदि उस ही का सम्मान करते हैं।।ऋग्वेद 10.92.4।। मन्त्रद्रष्टा ऋषि शार्याता मानव ने भग आदि देवों को पवित्र बल सम्पन्न कहा है।

ऋतस्य हि प्रसितिर्द्यौरुरु व्यचो नमो मह्यत रमतिः पनीयसी।
इन्द्रो मित्रो वरुणः सं चिकित्रिरे ऽथो भगः सविता पूतदक्षसः।।
।।ऋग्वेद 10.92.4।।

## वाक् : भग धारण

ऋग्वेद के वाक् सूक्त को रुद्र का सूक्त भी कहा गया है। इस सूक्त में कहा है कि "मैं वाक् शत्रुहन्ता सोम को धारण करती हूँ। मैं भग, पूषण् एवं त्वष्टा को धारण करती हूँ। मैं अन्नादि हविष्य पदार्थवाले, उत्तम हवियों से देवों को तृप्त करनेवाले और सोमरस अभिषन करनेवाले यजमान को यज्ञफल रूप धन प्रदान करती हूँ"।।ऋग्वेद 10.125.2।।

अहं सोममाहनस विभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम्।
अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये3 यजमानाय सुन्वते।।
।।ऋग्वेद 10.125.2।।

## भग : धन—ऐश्वर्य

भग देवता, बृहस्पति देवता एवं अर्यमा देवता हमें धन—ऐश्वर्य प्रदान करें। समस्त देव और प्रिय सत्यवाक् रूपा सरस्वती देवता हमें धनादि ऐश्वर्य प्रदान करें।।ऋग्वेद 10.141.2।।

प्र नो यच्छत्वर्यमा प्र भगः प्र बृहस्पति।
प्र देवाः प्रोत सूनृता रायो देवी ददातु नः।।
।।ऋग्वेद 10.141.2।।

## भग : श्रद्धा

श्रद्धा से ही गार्हपत्यादि अग्नि को प्रज्ज्वलित किया जाता है। श्रद्धा से ही यज्ञ में हविष्यान्न की आहुति दी जाती है। सेव्य धन (भग) में सर्वोपरि श्रद्धा की हम स्तुति करते हैं। अर्थात् भग श्रद्धा तादात्म्य है।।ऋग्वेद 10.151. 1।।

श्रद्धायाग्निः समिध्यते श्रद्धया हूयते हविः।
श्रद्धां भगस्य मूर्धनि वचसा वेदयामसि।।
।।ऋग्वेद 10.151.1।।

## भग सरस्वती तादात्म्य

दान देनेवाले हमें यह समस्त ऐश्वर्य सभी देवों—इन्द्र, वसु, सरस्वती, भग ने प्रदान किया है। अर्थात् उदारमना दान कर्त्ता को ज्ञान के देवता

सरस्वती, पराक्रम के देवता इन्द्र, देव समूह वसु एवं सर्वैश्वर्यवान् (अष्टसिद्धि, नवनिधि प्रदाता) भग सर्वसौभाग्य देते हैं। इस ऋचा में सरस्वती के साथ भग का तादात्म्य है। जिससे सरस्वती को उत्तम ऐश्वर्यशालिनी कहा गया है। ।।ऋग्वेद 8.21.17।।

इन्द्रो वा घेदियन्मधं सरस्वती वा सुभगा ददिर्वसु।
त्वं वा चित्र दाशुषे।।ऋग्वेद 8.21.17।।

## भग सविता तादात्म्य

मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने सविता देवता के सूक्त में सविता एवं भग का बहुत ही सुन्दर तादात्म्य प्रस्तुत किया है। "सेवा के योग्य, ध्यान किये जाने के योग्य और बुद्धिमान् सविता अन्न देनेवाला है; हम मनुष्यों के द्वारा प्रशंसनीय एवं छन्दों का स्वामी सविता देवता हमारी रक्षा करे। हम सत्य उत्तम धन एवं ऐश्वर्यों के प्राप्त होने पर भी सविता के प्रिय हों।।ऋग्वेद 2.38. 10।।

भगं धियं वाजयन्त पुरंधिं नराशंसो ग्रास्पतिर्नो अव्याः।
आये वामस्य संगथे रयीणां प्रिया देवस्य सवितुः स्याम।।
।।ऋग्वेद 2.38.10।।

## ऋग्वेद खिल सूक्त : भग (23)

अष्टपुत्रा भव त्वं च सुभगा च पतिव्रता।
भर्तुश्चैव पितुर्भ्रातु र्हृदयानंदिनी सदा।।23.3।।

## ऋग्वेद खिल सूक्त : भगवति (11), श्रीसूक्त

भगवति हरिवल्लभे मनोज्ञे
त्रिभुवनभूतिकरि प्र सीद मह्यम्।।11.24।।

## ऋग्वेद खिल सूक्त : भगवती (रात्रिसूक्तम् 26)

भद्रां भगवतीं कृष्णां विश्वस्य जगतो निशाम्।।3।।ऊँ।।

## ऋग्वेद खिल सूक्त : 27

ऋणक सपत्नाधरांश्च कृण्वदाऽऽरोह मां महते सौभगाय।।9।।ऊँ।।

# ऋग्वेद : बहुदेव सूक्त में भग की पाँच ऋचाएँ

ऋग्वेद के सातवें मण्डल के इकतालीसवें सूक्त के देवता– अग्नीन्द्रमित्रावरुणाश्विभगपूष–ब्रह्मणस्पति–सोमरुद्र, भग एवं उषस् हैं। अर्थात् यह सूक्त बहु देवता का है। यद्यपि बहु देव सूक्त की पाँच ऋचाओं के देवता भग हैं। पश्चिमी विद्वान इसे भग सूक्त कहते हैं।

## प्रातः स्मरणीय देव

प्रातःकाल हम तेजस्वी, अग्निदेवता, महापराक्रमी इन्द्र, मित्र के समान हितकारी–सत्यपालक मित्रावरुण को आमन्त्रित करते हैं। हम प्रातःकाल देव चिकित्सक अश्विनौ, ऐश्वर्यशाली भग, पालक पूषण, मेधा के स्वामी– मन्त्राभिमानी ब्रह्मणस्पति, दिव्य सोम देवता एवं देवों के शास्ता, त्र्यम्बक रुद्र देवता को आहुत कर रहे हैं।।ऋग्वेद 7.41.1।।

प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रं हवामहे प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना।
प्रातर्भगं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं प्रातः सोममुत रुद्रं हुवेम।।
।।ऋग्वेद 7.41.1।।

## ''उग्रवीर'', विजयशील भग विश्व धारण कर्त्ता

हम देव मातृशक्ति की अधिष्ठाता अदिति देवता के सुपुत्र सर्वैश्वर्य के उग्र वीर भग देव की हम प्रातः समय में प्रार्थना करते हैं। (भग) देव विश्व को धारण करता है। भग देव की स्तुति राजा और रंक (दरिद्र) दोनों ही उत्तम सत्य धन एवं ऐश्वर्य के लिये करते हैं। अर्थात् भग देवता ही सृष्टि के धारण कर्त्ता, रक्षक एवं लयकर्त्ता ''परमेष्ठी'' कहे गये हैं।।ऋग्वेद 7.41.2।। ऋग्वेद में प्रथम वार भग को विर्धता कहा गया है।

प्रातर्जितं भगमग्रं हुवेम वयं पुत्रमदितेर्यो विधर्ता।
आध्रश्चिद यं मन्यमानस्तुरश्चिद् राजा चिद् यं भगं भक्षीत्याह।
।।ऋग्वेद 7.41.2।।

## भग : मनोरथ पूर्तिकर्त्ता, प्रणेता, शाश्वत धन प्रदाता

हे भग देवता! आप ''प्रणेता'' हो, सर्व संचालक हो। हे भग! आप ''सत्यधन'' से युक्त हैं और आपका ''धन शाश्वत है।'' हे भग! आप हमारे सर्व मनोरथों की पूर्ति सत्यधन से करों और हमारे ''सद्बुद्धि युक्त कर्म'' को

सुरक्षित करो। आप हमारी स्तुति को सफल करें। हे भग! आप हमें गो (सद्ज्ञान, विद्या, प्रकाश की किरण, इन्दिय शक्तियाँ, ब्रह्म, गायादि) और अश्व (सूर्य, शक्ति, बल, गति, ब्रह्म, घोड़ादि) के साथ उन्नत करो। हे भग! हम वीरों के साथ रहकर (अपराजेय दुर्धर्ष योद्धा भग) उन्नति करें।।ऋग्वेद 7.41.3।।

भग प्रणेतर्भग सत्यराधो भगमां धियमुदवा ददन्नः।
भग प्र णो जनथ गोभिरश्वैर्भग प्र नृभिर्नृवन्तः स्याम।।
।।ऋग्वेद 7.41.3।।

## भगवन्त, भग : उत्तम बुद्धि सदैव सौभाग्य

हे भग देव! हमें आपका आशीर्वाद हमेशा प्राप्त हो, जिससे हम सदैव सौभाग्यवान, सर्वैश्वर्यवान् रहें। हम प्रातःकाल, मध्यान्ह और सायंकाल अर्थात् सदा ही सौभाग्यशाली रहें। हम सौभाग्यवान्, सर्वैश्वर्यवान् होने पर भी सदैव देवों की उत्तम बुद्धियों में रहें। हमारे बारे में देवों की सद्भावना हमेशा रहे। अर्थात् सौभाग्य–ऐश्वर्य प्रप्ति पर काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर, अज्ञान, अविद्या आदि दुर्गुणों से दूर रहें।।ऋग्वेद 7.41.4।। इस ऋचा में "भगवन्त" शब्द प्रयुक्त हुआ है। इससे पूर्व ऋग्वेद की ऋचा (10.62.12) में 'भगवान् एवं भगवत्तर" का उल्लेख आया है। यहाँ भी भगवन्त का आशय भाग्यवान् है।

उतेदानीं भगवन्तः स्यामोत प्रपित्व उत मध्ये आव्हाम्।
उतोदिता मघवन् त्सूर्यस्य वयं देवानां सुमतौ स्याम।।ऋग्वेद 7.41.4।।

## भग, भगवाँ : सत्य धनवान्

सर्वैश्वर्यशाली, सत्य धनवान् भग देव! आप हमारे उपास्य हो। आपके ऐश्वर्यवान्, धनवान् होने के फलस्वरूप हम सभी ऐश्वार्यवान्, धनवान बनेंगे। हे भग देवता! आपकी महाकीर्ति, सर्वलौकिक–सर्वभौमिक ख्याति के कारण समस्त जन आपको बारंबार स्मरण करते हैं, आमन्त्रित करते हैं, नमन करते हैं। हे भग देव! आप हमारे इस यज्ञ में मार्गदर्शक बनें।।ऋग्वेद 7.41.5।। इस ऋचा में पुनः "भगवान्" (भगवाँ) आया है।

भग एव भगवाँ अस्तु देवास्तेन वयं भगवन्तः स्याम।
तं त्वा भग सर्व इज्जोहवीति स नो भग पुरएता भवेह।।
।।ऋग्वेद 7.41.5।।

## उषा देवता भग कृपा में सहायक

हे भग देवता! आप पवित्र गन्तव्य स्थान तक अत्यन्त महागति (अश्वगति) (मनोगति) से पधारने का अनुग्रह करें। यह महागति श्वेत अश्वों के द्रुतगामी रथ से भी अधिक है। इससे पहिले भग देवता को रथपति से सम्बोधित किया गया है। हमारी उषा (भग भगिनी) देवता से प्रार्थना है कि

आप आग्रह कर सर्वैश्यर्य, सौभाग्य, सद्ज्ञान, सत्यधन प्रदाता, दुर्धर्ष योद्धा, उग्रवीर, सृष्टि धारण कर्त्ता भग देव को हमारे समीप प्रत्येक परिस्थिति में ले आने का अनुग्रह करें। अर्थात् उषा देवता भग कृपा में सहायक है। ऋग्वेद में घोषणा की है कि भग के नेत्र किरणों से अलंकृत हैं। यानी भग देवता सूर्य स्वरूप है। प्रातःकाल में सर्वप्रथम उषा मत्रमुग्ध रूप में प्रगट होती है, उसके पश्चात् सूर्य प्रस्तुत होते हैं।।ऋग्वेद 7.41.6।। ऋचा में श्वेत दिव्य अश्व का नाम दधिक्रा है।

समध्वरायोषसो नमन्त दधिक्रावेव शुचये पदाय।
अर्वाचीनं वसुविदं भगं नो रथमिवाश्वा वाजिन आ वहन्तु।।
।।ऋग्वेद 7.41.6।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय भग परमेष्ठी–परम ब्रह्म

ऋग्वेद की लगभग 65 ऋचाओं में ''भग, भगवान्, भगवाँ, भगवन्त एवं भगव्'' शब्द का अनुशीलन नये रहस्यलोक में ले जाता है। ''भग'' देवता का ''परमेष्ठी स्वरूप'' प्रस्तुत होता है। लेकिन इस परम ब्रह्म स्वरूप से साक्षात्कार के लिये वैदिक ऋचाओं के अन्तर्निहित गूढ़ अर्थ को आत्मसात करना अनिवार्यता है। ऋग्वेद की ऋचाओं के अनुसार ''भग सूर्य स्वरूप है। यह इसी लिये कहा गया है कि भग के नेत्र किरणों–रश्मियों से अलंकृत हैं।'' दूसरा, भग छह आदित्यों में से एक है। ''भग देवता की भगिनी उषस् देवता है।'' ''भग जगत् को धारण करता है (''भग–सृष्टि–स्थिति–प्रलय नियन्ता है।'')। ऋग्वेद की ऋचाओं में कहा है कि ''भग उग्र पराक्रमी, दुर्धर्ष (अपराजेय) योद्धा है।''

यह सबसे उल्लेखनीय है कि भग देवता का देव सम्राट वरुण, शास्ता रुद्र, सर्वप्रसविता सविता, ब्रह्मविद्या विशारद बृहस्पति, आदिज्ञानी अग्नि, पालनकर्त्ता पूषण्, ज्ञान की अधिष्ठात्री सरस्वती, व्यापक विष्णु, वाक् देवता, जागृति एवं समृद्धि प्रदाता उषा आदि के साथ तादात्म्य है। एक ऋचा में कहा है कि भग ब्रह्मविद्या प्रदाता है। ऋग्वेद के सुविख्यात श्रीसूक्त, रात्रिसूक्त, श्रद्धासूक्त, सोमसूक्त, विष्णुसूक्त एवं विविध देवताओं के सूक्त आदि में भग शब्द प्रयुक्त किया गया है।

भग देवता कल्याण कारक, शान्तिदाता, तेज प्रदाता, उत्तम बुद्धि देनेवाला, पवित्र बल दाता, सम्पूर्ण मनोरथ पूर्ण करनेवाला, सहाद्य कर्त्ता,

उत्कृष्ट सत्य शाश्वत धन प्रदाता, प्रणेता, सदैव सौभाग्य देनेवाला, अरिहन्त और पँच देवों में से एक है। यही नहीं भग देवता और दिव्य सोम में तादात्म्य का वर्णन ऋग्वेदीय ऋचाओं में है। ऋग्वेद का भग महारक्षक, भाग्य नियन्ता, शक्ति– बल–गति देनेवाला है। यह देवता स्नेहयुक्त है और कल्याण मार्ग प्रदर्शक है। यह अतिमानवीय शक्ति (अणिमा लघिमा प्राप्तिः प्राकाम्यं महिमा तथा, ईशित्वं च वशित्वं च तथा कामवसायिता), सर्वोपरि आनन्दातिरेक देनेवाला, नव निधि (पद्म, महापद्म, शंख, मकर, कच्छप, मुकुंद, कुंद, नील एवं खर्व), धन (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) प्रदाता, यज्ञ में हवि ग्रहण करनेवाला, स्तोताओं को ब्रह्मज्ञान–आत्मविद्या देनेवाला, समृद्धि वर्द्धन कर्त्ता आदि है। भग की ऋचाओं में बारंबार कहा है कि ऐश्वर्य एवं धनवान् होने पर अविद्या, अहंकार आदि से मुक्त रहें और धन का लोककल्याण में उपयोग करते रहें। यह स्मरण रहे कि वैदिक ऐश्वर्य, सौभाग्य, समृद्धि, गो, अश्व, सत्य निष्पाप धन–शाश्वत धन के व्यापक अर्थ हैं।

वैदिक भग देवता इन सभी शाश्वत दिव्य शक्तियों से सर्वदा युक्त हैं। इस कारण इन सभी शाश्वत शक्तियों को नित्य धारणकर्त्ता भगवान् हैं। वत् का अर्थ सादृश्य अथवा समानता सूचक शब्द है। वत्–एक प्रत्यय जो स्वामित्व की भावना को प्रगट करने के लिये संज्ञाशब्दों के साथ लगाया जाता है। यह भगवत शब्दार्थ का निरूपण करता है। वास्तव में भग में परम ब्रह्म की सभी शक्तियाँ समाहित हैं। ऋग्वेद सहित अन्य वेदों की ऋचाओं में लगातार दोहराया है कि ब्रह्मविद एक ही सत्य परम ब्रह्म को अनेक नाम रूपों से सम्बोधित करते हैं।

"इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान्।
एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यम मातरिश्वानमाहुः।।"

।।ऋग्वेद 1.1.64.46।।

ऋग्वेदीय आधार पर पुराण में भगवान् शब्द की व्याख्या की गई है। वैसे उपनिषत् ग्रन्थों में भगवान् शब्द का आशय समझाया गया है।।ऊँ।।

# शुक्ल यजुर्वेदीय
# भग–भगवाँ–भगवान्–भगवन्त

शुक्ल यजुर्वेद में भग देवता दुर्धर्ष (अपराजेय) योद्धा; उग्रतम स्वरूपवान्; देवमाता–ब्रह्माण्डीय अक्षय ऊर्जा–अदिति के पुत्र; सर्वदा विजयी होनेवाला; सुमति प्रदाता; अध्यात्मिक, अधिदैवत, भौतिक धन देनेवाला; उषा प्राप्त करवानेवाला; सुखदायक; धन्य करनेवाला सत्यधनं स्वरूप; बुद्धि संवर्धन कर्त्ता; गो (सूर्य किरण; ज्ञान; इन्द्रिय शक्ति; वाक् अधिष्ठाता सरस्वती; सूर्य; इन्द्र का वज्र; स्वर्ग; चन्द्रमा; पृथिवी; ब्रह्मादि), वृद्धि कर्त्ता; अग्रगन्ता आदि हैं। शुक्ल यजुर्वेदीय माध्यन्दिन संहिता की ऋचाओं में भग के साथ भगवान् एवं भगवन्त शब्दों को ऋग्वेद की तरह प्रयुक्त किया गया है। शुक्ल यजुर्वेद में भग को पुनः सृष्टिधारक कहा गया है। सारतः शुक्ल यजुर्वेद में भी भग परमेष्ठी है।

## प्रातःकाल भगादि आवाहन

हम प्रातःकाल अग्नि का आवाहन करते हैं, इन्द्र का भी करते हैं। साथ ही प्रातःवेला में मित्र–वरुण–अश्विनौ का आवाहन करते हैं। हम प्रातःकाल धन एवं भाग्य के देवता भग, पोषक देव पूषण, मन्त्राधिपति बृहस्पति, शास्ता रुद्र, दिव्य सोम का आवाहन करते हैं।34.34।।

प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रं हवामहे<br>
प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना।<br>
प्रातर्भगं पूषणं ब्रह्मणस्पति<br>
प्रातः सोममुत रुद्रं हुवेम।।34.34।।

## भगः उदय होओ

हम प्रातःकाल अखण्ड अक्षय ऊर्जावान् अदिति के पुत्र–उग्रस्वभाव, विजित होनेवाले दुर्धर्ष योद्धा और विशेष रूप से धारण करनेवाले तेजस्वी भग देव का आवाहन करते हैं। बुभुक्षित (क्षुधा पीडित) भी जिसे सम्मान देते हुए 'उदय होओ' कहता है (उदय का आशय – आविर्भाव, धनोदयः, निष्पन्न होना प्रगति, समृद्धि, उत्कर्ष, बुद्धि, प्रकाश, चमक, आय, अभ्युदय, उत्पादन, फलोदय, फल, परिणाम, पूर्णता, वृद्धि, उन्नयन)। इतना ही नहीं रोगी भी और राजा भी भग को उदय होओ, ऐसा कहता है। यह सबसे उल्लेखनीय है कि इस ऋचा

में भग को जगत् को धारण करनेवाला (विर्धता) से सम्बोधित किया गया है। "अर्थात् भग सृष्टि, स्थिति, लय के नियन्ता परमेष्ठी हैं।।34.35।।

प्रातर्जितं भगमुग्रंहुवेम वयं
पुत्रमदितेर्यो विर्धता।
आध्रश्चिद्यं मन्यमानस्तुरश्चिद्राजा
चिद्यं भगं भक्षीत्याह।।34.35।।

## भग : ज्ञान, शक्ति, ऐश्वर्य

हे नेतर! हे सत्यधन भग! आप हमें सत्यधन प्रदान करते हुए हमारी मेधा (बुद्धि) को भी ऊँचा उठाओ। अर्थात् हमें ऐश्वर्य के साथ उदार प्रवृत्ति देने एवं बुद्धिमता प्रदान करने का भी अनुग्रह करो। हे भग! हमारी इन्द्रिय शक्ति, ज्ञान, स्वर्ग, शक्ति, गति, आयुष्य, बलादि (गो एवं अश्व) में अभिवृद्धि करो। हे भग! हम सेवकादि के द्वारा सुख भोगें।।34.36।।

भग प्रणेतर्भग सत्यराधो
भगेमां धियमुदवा ददन्नः।
भग प्र नो जनय गोभिरश्वैर्भग
प्र नृभिर्नृवन्तः स्याम।।34.36।।

## भग भगवन्त : सुमति, धन्य करनेवाला

इस ऋचा में भग सहित भगवन्त शब्द भी प्रयुक्त हुआ है। भगवत् शब्द का तात्पर्य (भग + मतुप्) – श्रद्धेय, दिव्य, पवित्र, सर्वसम्मानित, यशस्वी, प्रसिद्ध आदि है। वहीं भग–नित्य प्रचुर सम्पन्नता, श्रेष्ठता, कीर्ति, उत्कर्ष, सद्गुण, नैतिकता, वैराग्य, मोक्ष, सामर्थ्य, सुख प्रदाता, सुखद नियति, धर्म की भावना, सर्वशक्तिमता (महान् पराक्रम), सुप्रसिद्धि, कान्ति, प्रेम, स्नेह, प्रसन्नता, सौभाग्य, ऐश्वर्य, चन्द्रमा–सोम, लावण्य, सौन्दर्य, सद् प्रयत्न आदि है। भग की दिव्यता रखनेवाला भगवान् है। भगवान् की विभूतियाँ–सर्वैश्वर्य, सौभाग्य, माहात्म्य, इच्छा, कान्ति, मोक्ष, काम (संकल्प) आदि हैं। भगवंत शब्द का भी अर्थ भगवान् है।

हे देवों! भग ही धनवान् देवता है। यहाँ धन के अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक अनेक अर्थ हैं। धन का अर्थ है : धन्य करनेवाला है, जैसे तपोधन, विद्याधन, वैराग्यधन, ज्ञानधन, श्रेयधन, प्रेमधन, भक्तिधन, मानधन आदि। धन का अर्थ निधि, प्रियतम पदार्थ, पुरस्कार, पूंजी, सम्पत्ति, धनिष्ठा नक्षत्र, व्यर्थ अवशिष्ट आदि भी है। वैसे धन को अग्नि भी कहा गया है। आर्ष ग्रन्थों में धन–उष्मन् को खराब कहा है। भग से ही हम धनवान होवें। हे भग! हम वर्तमान में धनवान् होवें, मध्यान्ह एवं सूर्यास्त में धनवान् होवें। अर्थात् सदैव

धनवान रहें। हे मघवन! हम सूर्योदय काल में धनी हों। हम हमेशा देवो की सुमति में विद्यमान् रहें।।34.37।।

उतेदानीं भगवन्तः स्यामोत
प्रपित्व उत मध्ये उन्हाम्।
उतोदिता मघवन्सूर्यस्य वयं
देवानां सुमतौ स्याम।।34.37।।

## भग भगवान्

इस ऋचा में ''भगवान्'' शब्द प्रयुक्त हुआ है। ऋषिवर ने देवताओं से कहा है कि भग ही धनवान् देव है। हे भग! आपका समूचा जगत् बहुत आतुरता से आवाहन करता है। हे भग! आप हमारे अग्रगन्ता होओ। जिससे हमारे सर्वकार्य सिद्ध होवें।।34.38।।

भग एव भगवाँ2।
अस्तु देवास्तेन वयं
भगवन्तः स्याम।
त्वं त्वा भग सर्व इज्जोहवीति
स नो भग पुरएता भवेह।।34.38।।

## श्रीमदुवटाचार्य भाष्य

भग एव। हे देवाः, भगएव भगवान् धनवान् अस्तु किमन्यैर्देवता–विशेषैर्धनयुक्तैर–दातृभिरित्यभिप्रायः। तेन भगप्रदत्तेन धनेन वयं भगवन्तः धनवन्तः स्याम भवेम। एकं वाक्यम्! द्वितीयेनार्धर्चेन द्वितीयम्। एकवाक्यताया असंभवात्। तं त्वा। उपरि तदः श्रवणात् यदोऽत्र वृत्तिः। तं त्वाम्। हे भग! सर्वइत् सर्वएव जोहवीति आव्हयति कामसिद्धये। स नः अस्माकम् हे भग, पुरएता अग्रयायी सर्वकार्येषु भव इह।।34.38।।

## भग : उषा प्राप्ति

श्रुति के अनुसार उषा देवता भग देव की भगिनी है। उषा का तात्पर्य प्रातःकाल एवं सांध्यकाल की अधिष्ठातृ देवता है। उषा शब्द ''वस्'' धातु से बना है। इसकी दूसरी व्युत्पत्ति ''ओषंति नाशयत्यन्धकारम्'' (अंधकार को नाशती है) है। वैदिक सूक्तों में उषा का निरूपण ''सुन्दरतम रचना'' मानी जाती है। उषा का गुण उसका नारीसुलभ महाआकर्षक स्वरूप है। उषा देवता का प्रातःकालीन बेलाओं में विविध शोभायमान् रूप होता है। वह तिलोत्तम सुन्दरी, सुन्दर वस्त्रों से अलंकृत है और सुजाता है। वह सदैव मुस्कुराती, गायन–नर्तन करती है और अपने मोहिनी रूप से सम्मोहित करती है। उषा रात्रि की कालिमा को दूर करती है, दुस्वप्नों का समापन करती है एवं

दुष्टात्माओं से रक्षा करती है। वह स्वर्ग के द्वारों को खोलती है और आकाश के क्षोर को प्रकाशित करती है। साथ ही प्रकृति के भण्डारों को सभी के लिये खोलती है।

वैदिक उषा वरदान की देवता है। प्रातः प्रार्थना की जाती है : (उषा) दानशीलता का उदय करो, प्राचुर्य का उदय करो। उषा का नियमित रूप से पूर्व में उदय ''ऋत'' (शाश्वत अलंघनीय नियम) प्रमाणित करता है। उषा ऋत से उत्पन्न हुई और ऋत की रक्षा करनेवाली है। उषा का पूर्व में उदय प्रत्येक उपासक, ब्रह्मज्ञानी, ब्रह्मजिज्ञासु को जगाता है कि वह यज्ञाग्नि को प्रज्ज्वलित करे।

उषा का सूर्य से निकट का सम्बन्ध है। यह अन्वेषण का विषय है कि वैदिक उषा सूर्य की दुहिता है अथवा पत्नी है। श्रुति में उषा से अपने भ्राता भग देवता को लाने का उल्लेख मिलता है। इस ऋचा में इसकी पुनरुक्ति की गई है।

अश्व के समान यज्ञ के लिये और पवित्र पद के लिये उषा प्रवाहित होती है। ये उषा देवता हमें धनप्रापक भग देव को प्राप्त कराये। उषा भग के वेगवान रथ को (अपने) घर ले जाने की भाँति लाये।।34.39।। इस ऋचा में दधिक्रा दिव्य श्वेत अश्व है।

समध्वरायोषसोऽनमन्त दध्रिकावेव
शुचये पदाय। अर्वाचीनं वसुमिदं नो
रथमिवाश्वा वाजिन आवहन्तु।।34.39।।

## भगवान् महिमा : हिम नग, सिन्धु

यजुर्वेद में कहा गया है कि भगवान् की महिमा का यश गान हिम के महानग, नग, सिन्धु–समुद्र और नदियाँ करती हैं। ये प्रकृष्ट दिशाएँ उसकी (भगवान्) भुजाएँ हैं। उसकी भुजाएँ विश्व रक्षक हैं। यह सम्पूर्ण जगत् उस परमात्मा की विभूति है।।25.12।।

यस्मे हिमवन्तो महित्वा यस्य
समुद्रं रसया सहाहुः।
यस्येमाः प्रदिशो यस्य बाहू।
कस्मै देवाय हविषा विधेम।।25.13।।

## भगवान् : आत्मा का बल

हम परमेष्ठी–भगवान् का श्रद्धापूर्वक यजन करते हैं। वह आत्मा को बल देनेवाला है। उपासकों को सायुज्य मोक्ष देने वाला है, सामर्थ्य देनेवाला है। भोग–मोक्ष प्रदाता है। जिसकी अनुज्ञा में मनुष्य ही नहीं देवता भी रहते

हैं। अर्थात् जिसका शासन देवता–मनुष्यादि मानते हैं। परमेष्ठी की कृपा अमृतस्वरूप है और कोप साक्षात मृत्यु है। परमेष्ठी का ज्ञानपूर्वक आश्रय और उपासना मोक्ष हेतु और जिसका अज्ञान संसार का कारण है।।25.13।।

य आत्मदा बलदा यस्य विश्व
उपासते प्रशिसं यस्य देवाः।
यस्य छायामृतं यस्य मृत्युः
कस्मै देवाय हविषा विधेमः।।25.13।।

## परमात्मा : अचिन्त्यशक्ति प्रत्येक में

यह परमात्मा–भगवान्–परमेष्ठी सम्पूर्ण दिशाओं में व्याप्त कर स्थित है। वही सर्वप्रथम उत्पन्न हुआ (हिरण्यगर्भ, रुद्र पुत्र प्रजापति)। वही गर्भ में आता है और विद्यमान है। वही उत्पन्न सर्वप्रपंच है और वही उत्पन्न होनेवाला सर्वप्रपंच है। हे मननशील प्राणियों! वह परमात्मा सबमें व्याप्त होकर स्थित होता है। वह सर्वत्र ही मुखादि अवयवों वाला अचिन्त्यशक्ति ब्रह्म प्रत्येक वस्तु में पूर्ण है।।32.4।।

एषो ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः
पूर्वो ह जात स उ गर्भ अन्तः।
स एव जातः स जनिष्यमाणः
प्रत्यङ्. जनास्तिष्ठति सर्वतोमुखः।।32.4।।

## परमात्मा भगवान् सर्वदेवमय

यजुर्वेद का बत्तीसवाँ अध्याय सर्वमेध (सर्वपूजा) का है। इसमें ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के 164वें सूक्त की ऋचा के अनुसरण में दोहराया है कि परमेष्ठी सर्वदेवमय है। "वह परमात्मा–विराट् पुरुष ही अग्नि है। वही आदित्य है। वही चन्द्रमा है। वही वायु है। वही रेतस् है। वही त्रयी लक्षण शब्द है। वही आपः है और प्रजापति है। अर्थात् ब्रह्म देवों के सभी रूपों में व्याप्त है।।32.1।।

तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वास्तदु चन्द्रमाः।
तदेव शुक्रं तब्द्रह्म ता आपः स प्रजापतिः।।32.1।।

## परमेष्ठी चतुर्थांस : सर्वत्र परिव्याप्त

परमेष्ठी विराट् पुरुष तीन चौथाई ऊर्ध्व को चला गया अर्थात् अविकारी अवस्था को प्राप्त रहा। फिर इसका चतुर्थांशमात्र इस ब्रह्माण्ड में पँचरूप में परिणत हुआ। वह परमात्मा अपनी पूर्णावस्था से अपने चतुर्थांस के द्वारा सर्वत्र–जीव भोक्ताभाव से परिव्याप्त हुआ।।31.4।।

त्रिपादूर्ध्व उदैत्पुरुषः पादोऽस्येहाभवत्पुनः

ततो विष्वङ्. व्यक्रामत्साशनानशने अभि।।31.4।।

## भगवान् : हृदय गुहा में दुर्ज्ञेय

आत्मविद्या के रहस्य जानकर सदसद् विवेकशाली विद्वान उस ब्रह्म अथवा भगवान् का साक्षात्कार करते हैं। ''ब्रह्म सबकी हृदयरूपी गुहा में स्थित होकर दुर्ज्ञेय है।'' विद्वान ब्रह्म को अपनी बुद्धि में ही प्रतिष्ठित देखता है। ब्रह्म नित्य है। उसी ब्रह्म में सर्व सत्यप्रपंच संकुचित होकर समा जाता है। जिस तत्त्व में यह कार्यरूप जगत् एक आश्रयवाला हो जाता है एवं कारणरूप बन जाता है। उस परमतत्त्व में ही यह सम्पूर्ण भूत–समुदाय प्रलय में मिल जाता है। सृष्टि के समय व्यक्त हो जाता है। वह परमतत्त्व परमात्मा सबमें ओत–प्रोत हो रहा है। वह ऊर्ध्व तन्तुओं में पटकी की भाँति शरीर भाव से ओत और तिरछे तन्तुओं में पटकी भाँति शरीरी आत्मा के भाव से प्रोत है। अर्थात् सब ओर गुथा हुआ है। ब्रह्म ही कार्य–कारण भाव से विविध रूपों में दृश्यमान् हो रहा है। अर्थात् ब्रह्म ही सर्वस्व है। वह हम सभी का सखा, मार्गदर्शक, दार्शनिक, उत्पादक, धारक और संरक्षक है। ब्रह्म सभी लोकों–स्थानों का ज्ञाता है, यानी सर्वज्ञ है। ब्रह्म की शक्ति से अमृत–स्वरूप से पूर्ण होकर अग्नि, इन्द्रादि देव स्वर्ग में स्वेच्छा से आनन्दित रहते हैं।।32.8–10।।

वेनस्तत्पश्यन्निहितं गुहा सद्यत्र
विश्वं भवत्येकनीडम्।
तस्मिन्निदं सं च वि चैति सर्वं
स ओतः प्रोतश्च विभूः प्रजासु।।32.8।।
प्र तद्वोचेदमृतं नु विद्वान्गन्धर्वो
धाम विभृतं गुहा सत्।
त्रीणी पदानि निहिता गुहास्य
यस्तानि वेद स पितुः पितासत्।।32.9।।
स नो बन्धुर्जनिता स विधाता
धामानि वेद भुवनानि विश्वा।
यत्र देवा अमृतमानशानस्तृतीये
धामन्नध्यैरयन्त।।32.10।।

## भगवान् : सर्वभूतात्मक

वह एकाकी ब्रह्म अथवा भगवान् विश्वरूपी कर्म करनेवाला (विश्वकर्मन्) आकाश आदि की सृष्टि करता हुआ, धर्म–अधर्म से पँचमहाभूतों से सम्बद्ध हो जाता है। अर्थात् धर्माधर्म निमित्त और पँचमहाभूतरूप उपादान कारणों से संगत हो जाता है। उसे बाह्य के साधनों की आवश्यकता नहीं

होती है। वह स्वयं ही अपने बल एवं शक्ति से द्यावापृथिवी को तत्त्व रूप बना देता है। वह ब्रह्म तो सर्वत्र चक्षु है; सर्वत्र मुख है; सर्वत्र बाहु है और सर्वत्र पद भी है। भगवान् सर्वभूतात्मक होने से समस्त प्राणियों के समस्त अंग उसके हैं।।17.19।।

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो
विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात्।
सं बाहुभ्यां धमति सं
पतत्रैर्द्यावाभूमि जनयन्देव एकः।।17.19।।

## भोग आसक्ति रत : भगवत्तत्व अधिकारी नहीं!

हे जीवो! आप समस्त भूतों को उत्पन्न करनेवाले एवं अन्त में संकुचित (समेटने) करनेवाले उस परमात्मा को नहीं जानते हो। वह परमपुरुष आपके अन्दर है। यदि आप उसे समझकर "आत्मा" के रूप में मनन–चिन्तन्–उपासना करो तो आपका यह जगत्–बन्धन छिन्न हो जायेगा। नीहार (कुहरे) के समान तुच्छ अज्ञान से आवृत जीव–भाव से मैं मनुष्यों में श्रेष्ठ हूँ, सम्पन्न एवं बलवान हूँ, सबमें सम्मानित हूँ, यह मेरा ऐश्वर्य है आदि अहंकारपूर्ण अहंता–ममतापूर्वक भाषणरत विषयेन्द्रिय–सम्बन्धों में ही आकंठ डूबे हैं। अर्थात् अज्ञान से आवृत होने से लौकिक एवं स्वर्गीय भोगों में स्वयं को तृप्त करते रहते हैं। अपने इस मिथ्यास्वरूप को ही तत्त्व समझते हैं। "परलोक के भोगों में आसक्ति होने से यज्ञों में विविध स्वर्ग आदि प्रापक स्तोत्रों को उच्चरित करनेवाले होकर जगत् में भ्रमते हैं। वे भगवत्तत्व के अधिकारी नहीं हैं।" "तत्त्वज्ञान की प्राप्ति लौकिक, पारलौकिक विषय–भोगों की तृष्णा में आकण्ठ मग्न, अज्ञान–मिथ्या ज्ञान के वशवर्तीजनों को सम्भव नहीं है"।।17. 31।।

न तं विदाथ य इमा
जजानान्यद्युष्माकमन्तरं बभूव।
नीहारेण प्रावृता जल्प्या
चासुतृप उक्थशासश्चरन्ति।।17.31।।

## भगवत्तत्व : मैं वही हूँ

सर्वात्मा ब्रह्म प्रजापति सबके हृदय में स्थित होकर अन्तः प्रविष्ट है। वह अजन्मा होकर भी कार्यकारण–रूप से विविध रूपों की माया से प्रपंच रूप उत्पन्न करता है। उसकी मूलसत्ता को ब्रह्मविद ही परितः देखते हैं। उसी में समस्त भुवन अवस्थित हैं। भगवत्तत्व का साक्षात्कार करनेवाले मनीषी उस ब्रह्म स्वरूप का साक्षात्कार करते हैं – मैं वही हूँ, ऐसा अनुभव करते हैं।

समस्त भूतसमुदाय जिस भगवत्तत्त्व में ही स्थित है, वह यह समस्त तत्त्वरूप ही है।।31.19।। इस ऋचा में प्रजापति ब्रह्मवाचक हैं। यहाँ यह स्मरण रहे कि शब्द के यायावर की भाँति अर्थ बदलते रहते हैं। वहीं ऋग्वेद में रुद्र के पुत्र प्रजापति हैं।

प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानो
बहुधा विजायते।
तस्य योनि परिपश्यन्ति
धीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा।।31.19।।

## भगवान् की अनुग्रह दृष्टि सुखदायक मुक्तिकारक

यह स्मरण रहे कि ऋग्वेद की एक ऋचा में गूढ़तम अध्यात्मिक रहस्योद्घाटन किया है कि ब्रह्मविद् एक ही ब्रह्म को–सविता, सूर्य, इन्द्र, रुद्र, मरुत्, वायु, वरुण, अर्यमा आदि नाम से सम्बोधित करते हैं। इसी शृंखला में यजुर्वेद के सत्रहवें अध्याय की 26वीं, 27वीं ऋचा में विश्वकर्मा ब्रह्मस्वरूप में अवतरित हैं।

ब्रह्म सबका स्रष्टा और विशिष्ट मनवाला होकर सर्वकर्मों का ज्ञाता है। ब्रह्म परमव्योम के समान व्यापक, सबका उत्पादक (सृष्टि कर्त्ता), सबका धारक (स्थिति, पालन) और संहारक (प्रलय कर्त्ता) है। सर्वोत्कृष्ट परमात्मा जिन्हें अनुग्रहपूर्ण दृष्टि से देखता है, अथवा अनुग्रह करता है, वे सुखी होकर मुक्त हो जाते हैं। परमव्योम में ब्रह्म–परमेष्ठी–भगवान् के साथ एकता प्राप्त सप्तर्षि द्वन्दों से रहित होकर समस्त भूत आहुति रसभूत अन्न से रहते हैं। हमारा पिता, पालक एवं उत्पादक ब्रह्म विशेष रूप से सबका धारण करनेवाला है। ब्रह्म सम्पूर्ण भूत समुदाय का ज्ञाता–सर्वज्ञ है। वह समस्त भुवनों–स्थानों का ज्ञाता है। "ब्रह्म एक होते हुए भी विभिन्न देवों के नामों–रूपों का धारणकर्त्ता है।" समस्त जीव अपने अधिकार प्रश्न के लिये उसकी शरण में जाते हैं अथवा प्रलय काल में ब्रह्म में मिल जाते हैं।।17.26, 17।।

विश्वकर्मा विमना अद्विहाया
धाता विधाता परमोत संदृक्।
तेषामिष्टानि समिषा मदन्ति
यत्रा सप्त ऋषीन् पर एकमाहुः।।17.26।।
यो नः पिता जनिता यो विधाता
धामानि वेद भुवनानि विश्वा।
यो देवानां नामधा एक एव
तं संप्रश्नं भुवना यन्त्यन्या।।17.27।।

## परमेष्ठी : यज्ञ चिकित्सा

यजुर्वेद के आठवें अध्याय (प्रायश्चित गवागमन) का 54वीं ऋचा "यज्ञ चिकित्सा" है। यह ऋचा परमेष्ठी की है। "परमेष्ठी प्रभृति देवता यज्ञ का शरीर है (इससे पहिले यज्ञ को विष्णु कहा गया है।)। इसी से उस–उस अवस्था में उस–उस देवता की विघ्न समापन (प्रायश्चित्तीय) आहुति देने से यज्ञ प्रतिसन्धित हो जाता है। यज्ञकर्त्ता के द्वारा "सोमरस से यज्ञ करूँगा" इसप्रकार संकल्प किया हुआ "सोमरस परमेष्ठी संज्ञक" हो जाता है। वाणी से "अब मैं सोमरस से यह यज्ञ करूँगा" कहने पर "सोम प्रजापति संज्ञक" हो जाता है। साम्मुख्य से इन्द्र आदि देव को निमित्त प्राप्त होकर वह "सोम अन्धः संज्ञक" होता है। "प्रदान किये" जाने पर "सोम सविता" कहलाता है। "दीक्षा को प्राप्त सोम विश्वकर्मा" होता है। "सोम खरीदने के प्रतिमूल्य रूप में दी जानेवाली गाय के लाने पर वह सोम पूषा कहलाता है। इन–इन अवस्थाओं में इन–इन परमेष्ठी को–प्रजापतये–अन्धसे–सवित्रे–विश्वकर्मणे–पूष्णे आदि–आदि उच्चारित कर आहुतियाँ देनी चाहिये। यजुर्वेद में विविध प्रायश्चितों का विधान है। सोम विभिन्न दिशाओं और स्थितियों में भिन्न–भिन्न देवों का स्वरूप धारण करता है। जिस–जिस स्थिति में यज्ञ उपकरण में वैकल्य प्राप्त होवे, उस स्थिति एवं दशा के सोम देवता के नाम से आहुति देनी चाहिए। इससे यज्ञ के विघ्न समाप्त होकर सम्पूर्णता सिद्ध होती है। यज्ञ का फल भी मिलता है, अन्यथा हानि की सम्भावना रहती है। प्रायश्चित आहुतियाँ 34 होती हैं।।8. 54।।

परमेष्ठ्युभिधीतः प्रजापतिर्वाचि
व्याहृतायामन्धो अच्छेतः।
सविता सन्यां विश्वकर्मा
दीक्षायां पूषा सौमक्रयण्याम्।।8.54।।

## अक्षर संख्या : जप–आहुति रहस्य!

वाजपेय यज्ञ समापन में भिन्न–भिन्न देवों को पृथक्–पृथक् संख्यावाले अक्षरों के छन्द से विजय प्राप्ति एक रहस्य है। इन विविध संख्या अक्षरों के मन्त्रों का जप करना होता है अथवा इनसे आहुति देनी होती है। छन्द कल्पना–संरचना एकाक्षर से सत्रह अक्षर की है। इसमें एकाक्षर ओम् दैवी गायत्री। दो अक्षर दैवी उष्णिक्। तीन अक्षर दैवी अनुष्टुप। चार अक्षर दैवी बृहती। पाँच अक्षर दैवी पंक्ति। छह अक्षर दैवी त्रिष्टुभ्। सात अक्षर दैवी जगती। आठ अक्षर याजुषी अनुष्टुप्। नौ अक्षर याजुषी बृहती। दश अक्षर याजुषी पंक्ति। ग्यारह अक्षर आसुरी पंक्ति। बारह अक्षर साम्नी गायत्री। तेरह

अक्षर आसुर्यनुष्टप्। चौदह अक्षर साम्न्युष्णिक्। पन्द्रह अक्षर आसुरी गायत्री। सोलह अक्षर साम्नी अनुष्टुप्। सत्रह अक्षर निच्यृदार्षी गायत्री छन्द जानना।

तेरह अक्षर से दश प्राण (प्राण, अपान, व्यान, उदान, समान, नाग, कूर्म, ककृर, देवदत्त एवं धनंजय), जीव, महतत्त्व, अव्यक्त कारणरूप स्तोम। चौदह अक्षर से पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, मन, बुद्धि, चित एवं अहंकार जानना। पन्द्रह अक्षर से चतुर्वेद, चतुर्ब्राह्मण, छह अंग और एक इतिहास का आशय है।

सोलह अक्षर से–प्रमाण, प्रमेय, संशय, दृष्टान्त, सिद्धान्त, अवयव, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, जाति और निग्रह इन सोलह पदार्थों का ज्ञान तात्पर्य है। सत्रह अक्षर स्तोम का आशय–चार वर्ण (ब्रह्मविद, क्षत्र, वैश्य, व्रात्य–सूत); चार आश्रम (ब्रह्मचर्याश्रम, गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थाश्रम, सन्यास); चतुर्पुरुषार्थ (काम–संकल्प, अर्थ, धर्म, मोक्ष); श्रवण; मनन; निदिध्यासन; स्वाध्याय एवं मोक्ष है। ''यहाँ वेद में शूद्र वर्ण नहीं है।''

इस अध्यात्मिक, अधिदैविक, भौतिक गूढ़तम रहस्य को यजुर्वेद के मुनिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य ने पहेली रूप में प्रस्तुत किया है।

इन यजुषों की संज्ञा ''उज्जिति'' है। इनसे घृताहुति दी जाती है। औश्रावय–4, अस्तुश्रोषड–4, यज्ञ–2, यजमाहे 5 एवं वषट्–कारः–2 कुल योग 17। सत्रह अक्षर का मन्त्र सप्तदशाक्षर प्रजापति समास और व्यास के साथ यज्ञ के अध्यात्म को विजित करता है।

जातेवदा अग्नि ने एकाक्षर छन्द के द्वारा ''पँचधा प्राण'' को विजय किया। हम भी हमारे पँचधा प्राण को विजित करें। अश्विनौ ने दो अक्षर वाले छन्द से ''दो पैरों वाले मानुषों'' को विजित किया। हम भी जीवों पर विजय करें। ''विष्णु ने तीन'' अक्षरों वाले छन्द से ''तीनों लोकों'' को जीत लिया। हम भी त्रिलोकी को विजित करें। सोम ने चार अक्षरों वाले छन्द से ''चार पैर वाले पशुओं'' को विजय किया। हम भी चतुष्पद पशुओं को विजित करें।

पालन–पोषण कर्त्ता पूषा देव ने पँचाक्षर वाले छन्द से ''चार प्रधान दिशाओं एक अवान्तर दिशा'' (कुल पाँच दिशाओं) को विजय किया। हम भी उन्हें विजित करें। सर्व प्रसविता सविता ने छह अक्षरोंवाले छन्द से ''छह ऋतुओं'' को विजित किया। हम भी उन्हें विजित करें। रुद्र पुत्र मरुत् ने सात अक्षरों के छन्द से ''सप्त ग्राम्य पशुओं'' को अधीन किया। हम भी उन्हें विजय करें। मन्त्राधिपति बृहस्पति ने आठ अक्षरों वाले छन्द द्वारा ''गायत्री (सविता देवता की स्तुति)'' का विजय किया। हम भी उसे विजय करें।

मित्र देवता ने नव अक्षर वाले मन्त्र के द्वारा ''त्रिवृत स्तोम'' को विजय किया। हम भी उसे विजय करें। देव सम्राट वरुण ने दशाक्षर छन्द से ''विराज्'' को विजय किया (विराज्–ब्रह्मा–प्रजापति–परमेष्ठी अथवा विराट् पुरुष प्रथम सन्तान)। हम भी उसे विजय करें। इन्द्र ने ग्यारह अक्षर वाले छन्द से ''त्रिष्टुभ् छन्द'' को विजित किया। हम भी उसे विजित करें। विश्वेदेवों ने बारह अक्षर के छन्द से ''जगती छन्द'' को विजित किया। हम भी उसे विजय करें।

वसु देवताओं तेरह अक्षर के छन्द से ''त्रयोदशस्तोम'' को विजय किया। हम भी उसे विजित करें। देवों के शास्ता रुद्र ने चौदह अक्षरों के छन्द द्वारा ''चतुर्दशस्तोम'' को विजित किया। हम भी उसे विजय करें। आदित्यों ने पन्द्रहाक्षरों के छन्द से ''पँचदशस्तोम'' को विजित किया। हम भी उसे विजय करें। अक्षय अखण्ड ब्रह्माण्डीय ऊर्जा, देवमाता अदिति ने सोलहाक्षर छन्द के द्वारा ''षोडश स्तोम'' विजय किया। हम भी उसे विजित करें। सृष्टि रचयिता रुद्र पुत्र प्रजापति ने सत्तरह अक्षर वाले छन्द से ''सप्तदशस्तोम'' विजित किया। हम भी उसे विजय करें।।9.31–34।।

अग्निकाक्षरेण प्राणमुदजयत्तमुज्जेषमश्विनौ
द्वयक्षरेण द्विपदो मनुष्यानुदजयतां तानुज्जेषं
विष्णुस्त्र्यक्षरेणत्रींल्कोकानुदजयत्तानुज्जेषंसोमश्चतुरक्षरेण चतुष्पदः
पशूनुदजयत्ताजुज्जेषम्।।3।।
पूषा पंचाक्षरेण पंच दिशा उदजयत्ता उज्जेषं
मरुतः सप्ताक्षरेण सप्त ग्राम्यान्पशूनुदजयँ
स्तानुज्जेषं बृहस्पतिरष्टाक्षरेण गायत्रीमुदजय–त्तामुज्जेषम्।।32।।
मित्रो नवाक्षरेण त्रिवृतंस्तोममुदजयत्तामुज्जेषं
वरुणो दशाक्षरेण विराजमुदजयत्तामुज्जेषमिन्द्र
एकादशाक्षरेण त्रिष्टुभमुदजयत्तामुज्जेषं विश्वेदेवा
द्वादशाक्षरेण जगतीमुदजयँ स्तामुज्जेषम्।।33।।
वसवस्त्रयोदशाक्षरेण त्रयोदशंस्तोममुदजयंस्तमुज्जेषंरुद्राश्चतुर्दशाक्षरेण चतुदर्शंस्तोममुदजयंस्तमु–ज्जेषामादित्याः पंचदशाक्षरेण पंचदशंस्तोम–मुदजयं–स्तमुज्जेषमदितिः षोडशाक्षरेण षोडशंस्तोममुदजयत्त–मुज्जेषं प्रजापति, सप्तदशाक्षरेण सप्तदशंस्तोममुजयत्तमुज्जेष।।34।।9.31, 32, 33, 34।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय भग
# प्रातःकालीन भगवान् प्रार्थना

अथर्ववेद के तीसरे काण्ड का सोलहवाँ सूक्त प्रातःकालीन भगवान् की प्रार्थना का है। इस सूक्त के मन्त्रद्रष्टा ऋषि अथर्वा और देवता बृहस्पति एवं बहुदैवत्यम् है। सूक्त में ऋग्वेद, यजुर्वेद के अनुसरण में भग देवता देवमाता अदिति का पुत्र, दुर्धर्ष योद्धा, अपराजेय, सत्य सिद्धि देने वाले, ज्ञानप्रदाता, सौभाग्य लानेवाला, धन्य करनेवाला आदि है।

अथर्ववेद में भी भगवान्, भगेमां, भगवाँ, भग आदि शब्द प्रयुक्त किये गये हैं। अथर्ववेद के सूक्त का आशय है कि प्रातःकाल उठकर भगवान्–परम ब्रह्म–परमेष्ठी–परमेश्वर–प्रभु–विभु की शुद्ध एवं पवित्र मन से एकाग्रतापूर्वक प्रार्थना होनी चाहिये। इस समय ''मन में कोई दूसरा भाव, विचार नहीं आये।'' ''उषाकाल के पवित्र समय की प्रार्थना परमेष्ठी सुनते हैं।''

उषा काल में हम निर्बल, अशक्त, निर्धन, आधार देनेवाले एवं त्वरायुक्त, सामर्थ्यवान्, बलवान्, धनवान्, वेगवान्, स्वशक्ति से आगे बढ़ने वाले और प्रजाजन एवं राजा में समान भाव रखकर परमेश्वर की आदर सहित प्रार्थना करते हैं। यहाँ मन्त्रद्रष्टा ऋषि अथर्वा ने ''समभाव'' पर विशेष बल दिया है। क्योंकि जगत् नियन्ता परमेष्ठी के समक्ष ये सभी समान भाव से रहते हैं। परमेष्ठी के सामने न कोई उच्च (श्रेष्ठ) है और न ही निकृष्ट है। परमेष्ठी के सामने सम्राट और दीनहीन एक ही तरह प्रार्थना करते हैं। दोनों ही भगवान् के अनुग्रह से षड् ऐश्वर्य प्राप्त होने की प्रार्थना किया करते हैं। परमपिता परमेष्ठी जगत् में सभी का एक जैसा पालक है।

यह स्मरण रहे कि अध्यात्मिक रूप से ''दिति'' का अर्थ ''पराधीनता'' अथवा दीनता है। वहीं ''अ–दिति'' का तात्पर्य ''स्वतंत्रता, स्वाधीनता, अखण्डनीय, अविभाजनीय, अर्थात् अदीनता'' है। ''अ–दिति'' के ''पुत्र'' का आशय–''पुनति च त्रायते च इति पुत्रः'' अथवा पवित्रता युक्त तारण करनेवाला पुत्र है। कलियुग के चरम भौतिकवाद में यह विरले ही उपलब्ध है। अदिति पुत्र भग देवता पवित्रता के साथ तारण हार, अदीनता प्रदाता, सर्वपुरुषार्थ युक्त, भाग्यवान् एवं सर्वैश्वर्यवान् है। भग को यह सिद्धि स्वभाव से ही सिद्ध

है। पुरुषार्थी अपने पुरुषार्थ से स्वाधीनता का रक्षक होता है। उसको यह सिद्धि परमात्मोपासना से ही प्राप्त होती है।

मन्त्रद्रष्टा ऋषिवर ने कहा है कि "एक ही परमेष्ठी के गुणबोधक विशेषण से अनेक देव हैं।" अर्थात् सभी—रुद्र, इन्द्र, वरुण, ब्रह्मणस्पति, सोम, पूषा, अग्नि, अश्विनौ, भग आदि की हम उपासना करते हैं। इस सूक्त में "भग" अर्थात् सर्वैश्वर्य की प्रधानता है। सूक्त में "भग" शब्द मुख्य और अन्य शब्द उसके विशेषण हैं। "यदि किसी को अन्य गुणों की उपासना करनी हो तो उस गुणवाचक शब्द को मुख्य मानकर अन्य शब्दों को उसका विशेषण माना जा सकता है।"

1. सौभाग्य, सर्वैश्वर्य, धन्यता आदि की प्राप्ति के लिये "भग" नाम को मुख्य मानकर उपासना करे। 2. ज्ञान—मेधा प्राप्ति की इच्छावान् "बृहस्पति—बृह्मणस्पति" नाम को मुख्य मानकर उपासना करे। 3. प्रभुत्व—वर्चस्व का सामर्थ्य चाहनेवाला "इन्द्र" को मुख्य मानकर उसकी उपासना करे। 4. पुष्टि की कामनावाला "पूषण" नाम को मुख्य मानकर उसकी उपासना करे। 5. दिव्य शक्ति, शान्ति चाहनेवाला "सोम" को मुख्य मानकर उसकी उपासना करे। 6. समभाव, कैवल्य प्राप्ति, वैराग्य, दुर्धर्ष योद्धा, नैतिक उत्कर्ष, तीनों लोकों में पूज्य होने के लिये, मृत्युजंय होने के लिये, समस्त ज्ञान, वाक् सिद्धि के लिये "रुद्र" को मुख्य मानकर उसकी उपासना करे। इसी प्रकार अनान्य नामों को मुख्य या गौण अपनी कामनानुसार मानें और उसी परमेश्वर की उपासना कर अपने में उस दिव्य गुण की (दिव्यता प्राप्ति) वृद्धि करे। मन में जिसका ध्यान रहता है वह गुण मन में बढ़ता है। उपासक उस देव स्वरूप हो जाता है।

देवों के दिव्य गुणों का अपना मायाजाल है। 1. भगः – सर्वैश्यर्य युक्त, धनवान् (धन्यता प्रदाता), सौभाग्यवान्, सुमति, उदारता प्रदाता। 2. रुद्रः – अरिहन्त, दुःखनाशक, समभाव प्रतिपादक, दैव्य भिषक्, सृष्टि—स्थिति—संहार नियन्त्रक, नैतिकता पालक, आदि पंचभूत, आदितत्त्व, रोगनाशक, मृत्यु से मुक्ति दाता, मोक्षप्रदाता, नियम अलंघनीय, विषपायी, अपराजेय योद्धा, उग्र, प्रचण्ड, महागर्जना करनेवाला, महावीर, वागीश, सर्वज्ञ, शूर। 3. अग्नि—तेज, ज्ञान, ब्रह्म, काल, प्रकाश, उष्णता एवं गति करनेवाला। 4. इन्द्र—सेनानी, नियामक, ऐश्वर्यवान्, शत्रुओं को दूर करनेवाला।

5. वरुण—देवों का सम्राट, सत्यासत्य निरीक्षक, श्रेष्ठ, वरिष्ठ। 6. अश्विनौ—दिव्य चिकित्सक, सर्वव्यापक, सर्वत्र उपस्थित, धन एवं ऋण शक्ति सम्पन्न, ओषधियों का ज्ञाता। 7. पूषण—पोषक, पुष्टि करनेवाला। 8. मित्र—मित्र

भाव से सभी से प्रेम करनेवाला, सर्वहितकारी। 9. सोम–दिव्यता दायक, शान्त, आल्हाद प्रदाता, कलानिधि, प्रसन्नता देनेवाला, मधुर। 10. ब्रह्मणस्पति– आदि ज्ञानी, ज्ञान का स्वामी। इसके अलावा वेद में परमात्मा के अनेक नाम हैं। इन नामों के मनन से परमात्मा की उपासना कर सकते हैं। प्रत्येक मनुष्य अपने–अपने गुण–धर्म–प्रवृत्ति अनुसार परमेश्वर स्वरूप का चयन करता है।

जिस परमेश्वरीय गुण की अपने अन्दर वृद्धि का कामना हो, उस गुणवाचक–गुणबोधक परमेश्वर का ध्यान करना चाहिये। साथ ही अन्य शब्द उसी के गुणबोधक विशेषण मानना उपासना की रीति है। इस प्रकार मनन और निदिध्यासन करने से मन का वायुमण्डल उस प्रकार (देवता) का निर्मित होता है। परिणाम स्वरूप मन में वांछित अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक गुण विकसित होने लगता है। अपनी उन्नति के लिये मन के अन्दर का वायुमण्डल उसके अनुरूप बनना आवश्यक है।

धारणावती बुद्धि पुरुषार्थ करने से समर्थ होती है। इसी से सौभाग्य, प्रभुत्व सम्पादन, ऐश्वर्य प्राप्ति होती है। सूक्त में ''प्रणेता'' और ''सत्यराधः'' शब्द बहुत ही महत्वपूर्ण हैं। ''प्र–णेता'' का तात्पर्य उत्कर्ष की ओर ले जानेवाला नायक है। ''सत्य–राधः'' का अर्थ सत्य के मार्ग से सिद्धि करनेवाला है। सूक्त में स्पष्ट रूप से कहा है : ''हम श्रेष्ठजनों के साथ होने से श्रेष्ठतायुक्त बनेंगे।'' यह सत्य है कि अच्छे सद्गुणवानों के साथ रहने से अभ्युदय सम्भव है। इससे निश्चित रूप से कल्याण होता है।

दूसरा प्रमुख उपदेश है कि हम प्रातःकाल, मध्यान्ह ऐसे सद्कर्म करें, कि हम भगवन्तः–भाग्यवान् बनते जायँ। तीसरा, हम देवों की उत्तम मति में रहें। अर्थात् भाग्यवान्, धनवान् होने पर असत्य के मार्ग पर नहीं चलें। इसके लिये हम परमेश्वर को अपना अगुवा बनायें। हम अहिंसामय सत्य मार्ग से सिद्धि प्राप्त करें। हमारे अन्दर घात पात का विचार नहीं हो।

भावार्थ : हम प्रातःकाल रुद्र, अग्नि, बृह्मणस्पति, वरुण, अश्विनौ, इन्द्र, मित्र, पूषण, सोम एवं भग भगवान् की प्रार्थना करते हैं। हम प्रातःकाल अदिति के पुत्र, लोकों को धारण करनेवाले, उग्र, वीर अदीनता के भगवान् भग की प्रार्थना करते हैं। यह भग भगवान् सबका विशेष प्रकार से धारण करने वाला है। भग को अशक्त, शक्तिशाली, राजा एवं रंक, सभी एक प्रकार से पूज्य मानते हैं। सभी भग से अपने को भाग्यवान् करने की कामना से प्रार्थना करते हैं। यहाँ ध्यान रहे कि धन का एक अर्थ धन्य करना है और धन– अध्यात्मिक, अधिदैविक एवं भौतिक तीन प्रकार का है।।1, 2।।

हे हम सभी के महानायक! हे सत्यसिद्धि, धारणावती बुद्धि देनेवाले परमेष्ठी! हे भग भगवान्! आप हमारी शुद्ध बुद्धि की अभिवृद्धि करते हुए हमारी रक्षा करने का अनुग्रह करें। हमारी गो एवं अश्वों की वृद्धि के साथ–साथ हमारे स्वजनों–परिजनों की वृद्धि होने दें। हम सदैव श्रेष्ठतम व्यक्तियों के साथ रहें, ऐसा कर।।6।।

हम प्रातःकाल, मध्यान्ह और सायंकाल शुभ कर्म करें। जिसके फलस्वरूप हम सौभाग्यशाली बनते जायँ। हम सूर्योदय उषा काल में देवों की उत्तम मति के साथ युक्त हों।।4।। भगवान् भग परमेश्वर हमें भाग्य देनेवाला होवें। भगवान् के अनुग्रह से हम सौभाग्यवान् बनें। हे भग भगवान्! हम सभी आपका भजन करते हैं। इससे आप प्रसन्न हों और हम सबको सद्मार्ग पर चलाने वाले पथप्रदर्शक महानायक बनें।।5।।

हम उषा काल में अंहिसामय अकुटिल सत्कर्म की दिशा की ओर अग्रसित हों। उन सत्कर्मों–सत् आचरण से धन्य करनेवाला भग भगवान् हमारे अधिक सन्निध होता जाय।।6।।

अश्व, गो और वीरों से युक्त कल्याणमयी उषाएँ हमारे घरों को प्रकाशित करें। ऐसी उषाएँ घृत को प्राप्त करते हुए, अनेक कल्याणों के साथ हमारी रक्षा करें। उषा देवता भग देवता की भगिनी है। उषा वरदान की देवता है। उषा दानशीलता का उदय एवं प्राचुर्य का उदय करती है। उषा ऋत में उत्पन्न हुई है। उषा स्वर्ग का द्वार खोलती है और प्रकृति के भण्डारों को सभी के लिये बिखेरती है। उषा अन्धकार (अज्ञान, अविद्या) का नाश करती है।।।7।। अथर्ववेद 3.16.1–7।।

प्रातरग्निं प्रातरिन्द्रं हवामहे प्रातर्मित्रावरुणा प्रातरश्विना।
प्रातर्भगं पूषणं ब्रह्मणस्पतिं प्रातः सोममुत रुद्रं हवामहे।।1।।
प्रातर्जितं भगमुग्रं हवामहे वयं पुत्रमदितेर्यो विधर्ता।
आध्रश्चिद् यं मन्यमानस्तुरश्चिद् राजा चिद् यं भगं भक्षीत्साह।।2।।
भग प्रणेतर्भग सत्यराधो भगेमां धियमुदवा ददन्नः।
भग प्र णो जनय गोभिरश्वैर्भग प्र नृभिर्नृवन्तः स्याम।।3।।
उतेदानीं भगवन्तः स्यामामोत प्रपित्व उत मध्ये अन्हाम्।
उतोदितौ मघवन्त्सूर्यस्य वयं देवानां सुमतौ स्याम।।4।।
भग एव भगवाँ अस्तु देवस्तेना वयं भगवन्तः स्याम।
तं त्वा भग सर्व इज्जोहवीमि स नो भग पुरएता भवेह।।5।।
समध्वरायोषसो नमन्त दधिक्रावेव शुचये पदाय।
अर्वाचीनं वसुविदं भगं मे रथभिवासश्वा वाजिन आ वहन्तु।।6।।

अश्वावतीर्गोमतीर्न उषासो वीरवतीः सदमुच्छन्तु भद्राः।
घृत दुहाना विश्वतः प्रपीता यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः।।7।।
।।अथर्ववेद 3.16.1–7।।

## अथर्ववेद : ऐश्वर्यमयी विपत्ति

अथर्ववेद के पाँचवें काण्ड के सातवें सूक्त की दश ऋचाओं में ''ऐश्वर्यमयी विपत्ति'' से सावधान किया है। ''आपत्तिपूर्ण विपत्ति एवं सम्पत्तिमय विपत्ति ये दो प्रकार की विपत्तियाँ हैं। वेद में दोनों का ही लगभग–लगभग निषेध किया है और दोनों की निंदा की है।'' इनमें ''अत्यन्त गम्भीर धन प्राचुर्य अथवा विपुल सम्पत्ति होने पर भी उसका कृपणता के कारण लोककल्याण, सामाजिक कार्यों आदि में उदारता से दान नहीं करना–ऐश्मर्यमयी विपत्ति है।''

मन्त्रद्रष्टा ऋषि अथर्वा ने इसका वर्णन करते हुए इसे ''सुवर्ण केशों वाली विपत्ति'' की उपमा दी है। अर्थात् धनवान् के पास विपुलता में सोना–चांदी का भण्डार है। उसके यहाँ प्रत्येक स्थान पर सोने के पात्र हैं। परन्तु ''अकूत ऐश्वर्य के स्वामी का सत्कर्म, लोक अभ्युदय, सामाजिक विकास, निर्धनों का जीवन स्तर ऊँचा उठाने में सहयोग आदि सामाजिक सरोकार–सामाजिक उत्तरदायित्व से कोसों दूर होना है।'' यह ''धनयुक्त निर्धनता–ऐश्वर्यमयी विपत्ति है।'' लोक कल्याण के लिये आत्मसर्वस्व का पूर्णतया समर्पण करनेवाले उदारथी महात्मा विरले ही मिलते हैं। देवगाथाओं में असुरराज बलि वामन भगवान् को तीन पद भूमि (तीनों लोक) देकर चिंरजीवी हो गये। द्वापरयुग में महारानी कुन्ती के पुत्र मृत्युंजय कर्ण महासमर में मरते समय भी दान देकर अमर हुए।

अथर्वा ऋषि ने चेताया है कि ''कृपणता–कंजूसी चित्त एवं संकल्पों को मलिन कर देती है। यह मनुष्यत्व से गिरा देती है।'' ''दानहीनता आन्तरिक निर्बलता में वृद्धि करनेवाली एवं आत्मा को कष्ट देनेवाली होती है।''

इसके ठीक विपरीत ''उदार चित्त हमेशा प्रसन्न–चित्त रहता है। उसे प्रत्येक स्थान पर मित्र मिलते हैं।'' सूक्त में कहा है : हमारी देवों द्वारा प्रदान श्रद्धामयी बुद्धि में दिन–रात वृद्धि हो। हमारी श्रद्धा भक्ति युक्त वाणी में कभी–कमी नहीं होवे। अर्थात् हम में आत्मसर्वस्व समर्पण, सर्वस्व त्याग, परोपकार भाव, परमार्थ, सर्वोदय, सर्वकल्याण एवं दानबुद्धि स्थिर रहे एवं उसमें निरन्तर वृद्धि हो। हम इस सत्यबुद्धि से परस्पर सहायता के साथ उन्नति करें।

सूक्त के अनुसार मानवीय हार्दिक कामना विद्या, सुबुद्धि, उदारता एवं ऐश्वर्य की हो। सूक्त की ऋचाओं में कहा है कि हम प्रगति के लिये

प्रत्यनशील विद्या, सुमति एवं ऐश्वर्य चाहते हैं। हम मधुर वाणी का उच्चारण करें। विद्या एवं सुविचार से युक्त सुसंस्कृत वाणी से जिसके पास हम मांगते हैं, उसमें देने की श्रद्धा होवे।

इस सूक्त का स्पष्ट उपदेश है कि धन–सम्पत्ति प्राचुर्य–सर्वैश्वर्य होने पर अदानशीलता हानिकारक है। ''कृपणता–अदानशीलता असमृद्धि का प्रदर्शन करती है। इससे चित्त एवं मन मलिन रहता है।'' धनवान् का निर्धन–कंगाल की तरह व्यवहार हानिकारक है। अतः इस वृत्ति को दूर से ही नमन किया गया है। इसीलिये ''सौभाग्य, धन, ऐश्वर्य देनेवाले भग भगवान् से इनके साथ उदारता (दान) की सत्यबुद्धि देने की प्रार्थना की गई है।'' अथर्ववेद 5.7. 1–10।।ॐ।।

## अथर्ववेद

## भग सूक्त

# भग द्वारा सौभाग्यशाली : भग भगवान् नेत्रहीन!

ऋग्वेद, यजुर्वेद की परम्परा में वैदिक देवता भग के अनुग्रह से सौभाग्यवान् होने का वर्णन अथर्वेदीय भग सूक्त (काण्ड छह, सूक्त 129) में है। अथर्ववेदीय ऋषि ने भग भगवान् की आकृति अर्धचन्द्राकार कही है। दूसरे, ''भग भगवान् को नेत्रहीन'' कहा है।

''हम भग देवता द्वारा स्वयं को सौभाग्यवान् बनाते हैं। भग देव की आकृति गो–महिष के खुरों सरीखी है। हम इन्द्र देव को अपनी सेवा से प्रसन्न कर सर्वैश्वर्यवान् बनते हैं। उनकी कृपा से हमारे शत्रु हमसे दूर चले जायें एवं दुर्गति को प्राप्त हों।।6.129.1।।''

ओषधि (ओष + धा + कि, स्त्रियाँ ङीष्) (ओषध का अर्थ दुःख दूर करनेवाली एवं (सद्) गुण का समावेश करनेवाली) सौभाग्य प्रदाता भग देवता से तेज प्राप्त करती हैं। परिणामतः सर्वसम्मानित हो जाती हैं। वहीं वृक्ष तिरस्कार प्राप्त करता है। हे ओषधि! आप भग देव के सौभाग्य से हमें सौभाग्य प्रदान करो। आपके अनुग्रह से हमारे शत्रु (आन्तरिक–काम, क्रोध,

मद, मोह, लोभ, मत्सर एवं बाह्य शत्रु) बहुत दूर चले जायें और संकटाग्रस्त हों।।2।।

"भग देवता नेत्रहीन हैं," अर्थात् "प्राणिमात्र को समदृष्टि से देखते हैं।" इसी लिये भग देवता की मन्थर गति है। दूसरे, धनवान्, ऐश्वर्यवान् होने पर मनुष्य अहंकार में अन्धा हो जाता है। वह किसी को भी (शोषण से) नहीं छोड़ता है। यहाँ ऋषिवर ने उपमा दी है कि भग देवता (दृष्टिहीनता के कारण) मार्ग में स्थित वृक्षों को भी नहीं (भाग्य प्रदान करने से नहीं) छोड़ता है। अर्थात् वृक्ष को भी भाग्यवान् बनाता है। भग से तेज प्राप्त हे ओषध! उस भाग्य से हमें भी भाग्यशाली बनाने की कृपा करो। हमारे प्रतिपक्षी नेपथ्य में गमन करें और विपत्तिग्रस्त हों।।3।।

भगेन मा शांशपेन साकमिन्द्रेण मेदिना।
कृणोमि भगिनं माप द्रान्त्वरातयः।।1।।
येन वृक्षां अभ्यभवो भगेन वर्चसा सह।
तेन मा भगिनं कृण्वप द्रान्त्वरातयः।।2।।
यो अन्धो यः पुनः सरो भगो वृक्षेष्वाहितः।
तेन मा भगिनं कृण्वप द्रान्त्वरातयः।।3।।

।।अथर्ववेद 6.129.1–3।।

अथर्ववेद में भगवान् भग की दृष्टिहीनता को केन्द्र में रखकर ब्राह्मण ग्रन्थों में देव गाथाएँ प्रस्तुत हुई। वैदिक विद्वान ही भग की अन्धता की सही व्याख्या कर सकते हैं।।ऊँ।।

# अथर्ववेदीय भग

।।भग : सुख प्राप्ति; विवाह ऐश्वर्य; तेजस्विता के साथ अभ्युदय; रमणीय आलय; गो भगवती, पालक भगवन्त; अमावस्या : सुभग; उच्च स्थान पर स्थापना कर्त्ता; विवाह में राजा भग; निष्पाप कर्त्ता; भग से सुमति; भग तेज; भग सौभाग्य; प्रबल इच्छा से भाग्य; भग शान्ति प्रदाता; उत्तम भाग्यवाली रात्रि, लाख सुभग; गो ही भाग्य; सोमो भग; भगादि रक्षा करे; भग एवं सहदेवी; श्रम से उत्पन्न तप।।

अथर्ववेद के काण्डों में "भग" शब्द यायावर की भाँति अनेक सूत्रों–अर्थों–प्रतीकों की महायात्रा करता है। अनेक ऋचाओं में भग शब्द सौभाग्य

सुख, धन्, ऐश्वर्य, भाग्यवान्, भाग्यवती, उत्तम भाग्य आदि विशेषण के लिये भी प्रयुक्त किया गया है। यद्यपि कुछ सूक्तों की ऋचाओं में भग देवता के रूप में है। अथर्ववेदीय ''भग द्युस्थानीय देवता'' है। अथर्ववेद में भगवन्त, भगवान् आदि शब्दों को प्रयुक्त किया गया है।

## भग : सुख प्राप्ति

अथर्ववेद के प्रथम काण्ड का छब्बीसवाँ सूक्त सुख प्राप्ति है। इस सूक्त के ऋषि ब्रह्मा और देवता इंद्रादय हैं। इसकी प्रथम–द्वितीय ऋचा में कहा है कि भग, सविता, इन्द्र, मरुत् आदि देवों से मित्रता करने से सुख मिलता है और उनके प्रतिकूल आचरण से दुःख प्राप्त होता है। इसलिये उन देवों का दण्ड हम पर नहीं चले।।1.26.1, 2।।

आरे3 सवस्मदस्तु हतिर्देवासो असत्।
आरे अश्मा यमस्यथ।।1।।
सखासावस्मभ्यमस्तु रातिः
सखेन्द्रो भगः सविता चित्रराधाः।।2।।
।।अथर्ववेद 1.26.1, 2।।

## भग : पार्थिव शरीर ऐश्वर्य रस, बल प्रदाता, दीर्घायुष्य

वैदिक भग देवता पार्थिव ऐश्वर्य प्रदान करनेवाले हैं। हे अग्नि, सूर्य, बृहस्पति एवं भग देवों! इस मनुष्य के लिये पार्थिव शरीर ऐश्वर्य सम्बन्धित रस एवं बल के अन्दर से प्राप्त होनेवाला दीर्घायुष्य एवं तेज प्रदान करें।।2.29.1।।

पार्थिवस्य रसे देवा भगस्य तन्जो3 बले।
आयुष्य मस्मा अग्निः सूर्यो वर्च आ धाद्बृहस्पतिः।।1।।
।।अथर्ववेद 2.29.1।।

## विवाह ऐश्वर्य : भग

### विवाह की वैदिक आचार संहिता

विवाह के मंगल कार्य में भग देवता की अहम् भूमिका है। गृहस्थ जीवन के लिए पार्थिव शरीर ऐश्वर्य, धन, जगत् का सम्पूर्ण ऐश्वर्य, वाहन, पशुधन आदि से युक्त करने के नियंता भग देवता हैं। ऋग्वेद (7.41.3) में कहा है कि हे भग देव! आप अग्रणी हैं, आप नेतृत्व कर्त्ता हैं और हमारे संचालक हैं।' ''भग देव! आपका ऐश्वर्य शाश्वत है, अर्थात् हमेशा रहनेवाला है।'' आप हमें भी ऐश्वर्य देने का अनुग्रह कर सुरक्षित करें। हमें गो, अश्व आदि प्रदानकर भाग्यवान् बनायें। हम वीर पुत्रों से युक्त हों, ऐसी कृपा करें।

भग प्रणेतर्भग सत्यराधो भगेमां धियमुदवा ददन्नः।
भग प्र णो जनय गोभिरश्वैः भग प्र नृभिर्नृवन्तः स्याम।।

।।ऋग्वेद 7.41.3।।

वैदिक दृष्टि में विवाह का कार्य अत्यन्त मंगलमय है। इसलिये विवाह सम्बन्ध के कार्य–कर्तव्य मंगल भावना से करना उचित है। इस मंगल कार्य में वर एवं वधु का सबसे प्रधान स्थान होता है। सूक्त की प्रथम ऋचा में संभल (सं + भलः) शब्द वर की विद्वत्ता का वर्णन कर रहा है। वर शास्त्र का ज्ञाता, बुद्धिमान् और कुटुम्ब पोषण के लिये आवश्यक अर्थोपार्जन करने वाला भी होना चाहिये। इसी उद्देश्य से मन्त्रद्रष्टा ऋषि पतिवेदन ने कहा है : "भगेन सह कुमारी आगमेन" अर्थात् "वर पहिले धन कमावे और पश्चात् कन्या से विवाह करे। धन प्राप्त नहीं होने पर किसी भी स्थिति–परिस्थिति में विवाह नहीं करे।" क्योंकि विवाह होने पर कुटुम्ब का विस्तार होगा। इसलिये उनके पोषण की आर्थिक सामर्थ्य परमावश्यक है।

## तरुणी : शुद्धाचार

"पतिः नवतु" का आशय "पति द्वारा धर्मपत्नी को सन्मार्ग से चलाना है। वहीं सूक्त में कुमारी शब्द का तात्पर्य अखण्ड स्थिर ब्रह्मचर्य धारण करने का है। "कुमारी" में पुरुष विषयक काम विकार संबंधी चंचलभाव किंचित् भी उत्पन्न नहीं हो। वैदिक ऋचा के आशयानुसार "छोटी उम्र (बाल्यावस्था) में विवाह निषेध है।" दूसरे, "सुमति" का अर्थ तरुणी, उत्तम मतिवाली, उत्तम बुद्धिवाली है। उसके विचार और मन में शुद्धता के भाव हों। समता के विचार एवं विषम भावना से उदासीन श्रेष्ठ जन होते हैं। तरुणी–युवति श्रेष्ठ जन में जाकर विद्या का मनन करनेवाली और स्त्रीत्व के मनोहर परिशुद्ध विचारवाली हो। वेद का उपदेश है कि तरुणी का शुद्धाचार हो।

## ऐश्वर्य में सहज रहे

सूक्त में विवाह पश्चात् परस्पर व्यवहार को भी रेखांकित (चौथी ऋचा) में किया गया है। "भगस्य जुष्टा इयं नारी, पत्या अविराघवन्ती, सप्रिया अस्तु।।4।।" "विशेष भाग्य और प्रचुर ऐश्वर्य में पहुँचने के कारण यह नारी उन्मत्त नहीं हो। धन–ऐश्वर्य के मद में चूर नहीं हो। उसके विपरीत सहज, सौम्य, गरिमामय, सुसंस्कृत, अहंकार–दंभ रहित, प्रेममय रहे। पति के साथ एवं स्वजन, परिजनों के साथ प्रेमपूर्वक व्यवहार करे और रहे। अंहकार में धर्मपितादि का अपमान नहीं करे।

"विवाहिता सबका सम्मान और आदर–सत्कार करे।" "सर्व प्रदक्षिणं कृणु यो वरः प्रतिकाम्यः।।6।।" पत्नी का "प्रति–काम" पति ही होता है। मन के अन्दर इच्छा का बाह्य स्वरूप "प्रतिष्काम" कहलाता है। वहीं सूक्त में कहा है : "पत्या अस्यै सौभाग्यं अस्तु।।3।।" "स्त्री की शोभा पति ही है।

पतिविरहित नारी शोभा रहित होती है। इस विचार को केन्द्र में रखकर उपदेश है कि विवाहिता की सम्पूर्ण शोभा पति के कारण है। इस कारण मन से पति का सदैव सत्कार करे। यह भाव पति भी रखे।

## पुत्र–पुत्री : पवित्रता से तारणहार

तीसरी ऋचा में कहा है : ''यह विवाहिता स्त्री पति को प्राप्त करके ऐश्वर्य में विराजती रहे। वह उत्तम संतानों (पुत्र का अर्थ–पुनाति च त्रायते च इति पुत्रः। पवित्रता युक्त तारण करवानेवाला पुत्र अथवा पुत्री है।) को उत्पन्न करती हुई महिषी (साम्राज्ञी, महारानी, घर की स्वामिनी) रहे।'' विवाहिता स्त्री का कर्तव्य सुसंतति, सुदृढ़, सुसंस्कारित संतान उत्पन्न करना है। स्त्रियों के स्वास्थ्य का विचार प्रारम्भ से करने योग्य है। ''पति गत्वा सुभगा विराजतु। पुत्रान् सुवाना महिषी भवति।।3।।''

## गृहस्थाश्रम : नौका

मन्त्रद्रष्टा ऋषि पतिवेदन ने ''गृहस्थाश्रम को ऐश्वर्य की नौका की उपमा दी है।'' यह सब प्रकार से परिपूर्ण और कभी नहीं टूटनेवाली ऐश्वर्य की नौका है। उस नौका पर सवार आपका पति है। उसको इस नौका के आश्रय से परतीर पर ले जाना है। इस गृहस्थाश्रम रूपि नौका पर पति–पत्नी इकट्ठे ही सवार हैं। घर की साम्राज्ञी स्त्री होने से वह ही नौका चलानेवाली है। वास्तविक रूप से घर गृहिणी ही है, स्त्री के होने से ही गृहस्थाश्रम है। यहाँ अन्तर्निहित उपदेश यह है कि ''विवाहिता स्त्री गृहस्थाश्रम रूपी नौका संचालन इस प्रकार करे कि सीधे अपने स्थान पर पहुँचे, मार्ग में कष्ट नहीं हो।'' ''पूर्णा अनुप–दस्वती भगस्य नावं आरोह। यः प्रतिकाम्यः वरः, तथा रूप प्रतारय।।5।।''

## पति–पत्नी एकमत : सौभाग्य

दिव्य सोम राजा इस विवाहिता स्त्री को सर्वेश्वर्य युक्त करे। ''सोमो हि राजा सुभगां कृणोति।।3।।'' इसका भावार्थ है कि घर में पति राजा के समान और पत्नी साम्राज्ञी है। यहाँ राजा–साम्राज्ञी एकमत होने पर ही गृहस्थाश्रम का राज्य सुचारु रूप से चलने पर उन्नति होने का उपदेश है।

## विवाह धन : कुमार्ग का नहीं हो

यह भी उपदेश है कि ''विवाह में वधु को दिया हुआ धन कुमार्ग से अर्जित नहीं हो।'' विवाह के समय वर का विशेष सम्मान उचित है। विवाह में आर्थिक सामर्थ्य के अनुसार सुवर्ण, गो, वृषभ आदि धन प्रदान करें। यह सभी पति के घर आना है। अतः सत्यधन हो। ''इदं गुल्गुलु हिरण्यं, अयं औक्षः, अथो भगः, एते त्वा पतिभ्यः अदुः।।7।।''

## विवाह : दबाव में धन नहीं देवें

विवाह सूक्त में "सौम्य वृत्ति, विद्या–ज्ञान और श्रेष्ठ मन बोधक सोम, ब्रह्म एवं अर्यमा हैं। अर्य–मन–श्रेष्ठ मनवाले का बोधक है। उच्च मन वाला अर्यमा कहलाता है। ब्रह्म शब्द ज्ञान एवं विद्या का वाचक है। सोम शब्द सौम्यता बोधक है। ये शान्त, सौम्य एवं विद्या से सुसंस्कृत मनोवृत्ति के वाचक हैं। "विवाह में इस सद् मनोवृत्ति से अर्जित, संगृहित, विस्तारित सत्यधन ही वर–वधु को समर्पित करना चाहिये। हीनवृत्ति से संगृहीत धन नहीं देना चाहिये।" यह सुनिश्चित है कि हीन वृत्ति से अर्जित धन वर–पति के घर में हीनता उत्पन्न करेगा। इसलिये अत्यन्त सावधानी और पवित्र विचार से विवाह में धन देना चाहिये। यह भी उपदेश है कि पवित्र विचार से कमाया हुआ धनादि, पवित्र विचार के साथ दिया जाय। "विवाह में दबाव में धन नहीं दिया जाय।" "सोमजुष्टं, ब्रह्मजुष्टं, अर्यम्णा संभृतं भगम्। धातुदेवस्य सत्येन पतिवेदनं कृणोमि।।2।।"

अथर्ववेद का "विवाह सूक्त" मूलभूत रूप से "विवाह की वैदिक आचार संहिता" है।। अथर्ववेद 2.36.1–8।।

आ नो अग्ने सुमतिं संभलो गमेदिमा कुमारीं सह नो भगेन।
जुष्टा वरेषु समनेषु वल्गुरोषं पत्या सौभगमस्त्वस्यै।।1।।
सोमजुष्टं ब्रह्मजुष्टमर्यम्णा संभृतं भगम्।
धातुर्देवस्य सत्येन कृणोमि पतिवेदनम्।।2।।
इयमग्ने नारी पतिं विदेष्ट सोमो हि राजा सुभगां कृणोति।
सुवाना पुत्रान्महिंषी भवाति गत्वा पतिं सुभगा वि राजतु।।3।।
यथाखरो मघवंश्वारुरेष प्रियो मृगाणां सुषदा बभूव।
एवा भगस्य जुष्टेयमस्तु नारी सम्प्रिया पत्याविराधयन्ती।।4।।
भगस्य नावमा रोह पूर्णामनुपदस्वतीम्।
तयोपप्रतारय यो वरः प्रतिकाम्य।।5।।
आ कन्द्रय धनपते वरमामनसं कृणु।
सर्व प्रदक्षिणं कृणु यो वरः प्रतिकाम्य।।6।।
इदं हिरण्यं गुल्गुल्वयमौक्षो अथो भगः।
एते पतिभ्यस्त्वामदुः प्रतिकामाय वेत्तवे।।17।।
आ ते नयतु सविता नयतु पतिर्यः प्रतिकाम्यः।
त्वमस्यै धेह्योषधे।।8।। अथर्ववेद 2.36.1–8।।

## शाकाहार से वर्च प्राप्ति : भग

अथर्ववेद के तीसरे काण्ड का 22वाँ ''वर्च प्राप्ति'' सूक्त है। इस सूक्त में शरीर का बल, तेज, आभा, ओज, रेतस एवं आरोग्य वृद्धि का उपदेश है। यहाँ ''अदिति'' प्रकृति का नाम है। इस मूल प्रकृति में असाधारण बल है। इस बल के कारण प्रकृति को ''अ–दीन''कहते हैं। इस महाप्रकृति के पुत्र सूर्यादि समस्त देवगण हैं। अतः महाप्रकृति रूपा अदिति को देवमाता कहा गया है। महामाता अदिति से देवों में विविध बल, गुण आ गये हैं।

इसकी छठी ऋचा में कहा गया है कि जैसे पशुओं में हाथी अत्यन्त बलवान है, वैसा बल एवं ऐश्वर्य मैं प्राप्त करता हूँ। वेद ने यहाँ हाथी आदर्श लिया है (सिंहादि का नहीं)। यह स्मरण रहे कि हाथी शाकाहारी है। मन्त्रद्रष्टा वसिष्ठ ने इस ऋचा में ''शाकाहार से वर्चः प्राप्ति'' का उपदेश दिया है।।3.22. 6।।

हस्ती मृगाणां सुषदामतिष्ठावान्बभूव हि।
तस्य भगेन वर्चसाभि विंचामि मामहम्।।6।।
।।अथर्ववेद 3.22.6।।

## तेजस्विता के साथ अभ्युदय : भग

इस सूक्त में मन्त्रद्रष्टा ऋषि वसिष्ठ ने तेजस्विता के साथ अभ्युदय का उपदेश दिया है। मनुष्य में अन्तर्निहित चैतन्य की चिन्गारी का प्रकाश के मार्ग से चलने से अभ्युदय होता है। सूक्त की तीसरी ऋचा में कहा है कि अर्यमा, दैवी शक्ति, मन्त्राधिपति बृहस्पति, वाग्देवी और अर्थपति भग हमें धन प्रदान कर धन्य करे।।3.20.3।।

प्र णो यच्छत्वर्यमा प्र भगः प्र बृहस्पति।
प्र देवीः प्रोत सूनृता रायें देवी दधातु मे।।3।।
।।अथर्ववेद 3.20.3।।

## रमणीय आलय : भग

अथर्ववेद के गृह, ''वास्तोष्पति युगल सूक्त' में रमणीय घर का वर्णन मिलता है। गृह में प्रेम रहे; द्वेष नहीं रहे; सभी जन आनन्द से रहें; परस्पर अलगाव नहीं हो; वहाँ धन–धान्य सुख समृद्धि हो; ज्ञान एवं गोरस विपुल हो; सुख–भोग का प्राचुर्य हो; इष्टमित्र आवें–आनन्द करें; कभी कोई भूखा नहीं रहे (नरमेध); वरिष्ठ जनों का सम्मान हो (पितृमेध); ज्ञान यज्ञ हो; अन्न सत्ववाला हो; सभी हृष्टपुष्ट हों एवं कोई किसी कारण पीड़ित नहीं हो। सूक्त की छठी ऋचा में कहा है कि ''हे गृहाः! आप सत्ययुक्त और उत्तम भाग्यवाले, अन्नवान्

हो। गृह में सत्यधर्मा हास्य विनोद चल रहे हों। जहाँ क्षुधा एवं तृषा का कोई स्थान नहीं हो। हमसे मत डरो।।760.6।।

सुनृतावन्तः सुभगा इरावन्तो हसामुदाः।
अतृष्या अक्षुध्या स्त गृहा मास्मब्दिभीतन।।6।।
।।अथर्ववेद 7.60.6।।

## गो भगवती, पालक भगवन्त

हे अग्नि देव! आपके उत्तम तेज हैं। उस उत्तम तेज से हमारी भाग्यवृद्धि हो। स्त्री–पुरुष सम्बन्ध उत्तम नियम में रहें, अनियम से व्यवहार नहीं हो। हमसे शत्रुता करने वालों का पराभव हो।।10।। इसी सूक्त की ग्याहरवीं ऋचा में "गो' को भाग्यशालिनी के लिये "भगवती" और उसकी सेवा करनेवाले को भाग्यवान् के लिये "भगवन्त" शब्द प्रयुक्त किया गया है। ऋचा में सिंहगर्जना की है कि "गो अवध्य" है। हे अवध्य गो! आप उत्तम घास खाने वाली भगवती–भाग्यशालिनी हो और हम भी भाग्यवान्–भगवन्त हों। गो हमेशा तृण–घास का सेवन करे और भ्रमण करती हुई शुद्ध जल पीवे।।11।।

अग्ने शर्ध महते सौभगाय तव द्युम्नान्युत्तमानि सन्तु।
सं जास्पत्यं सुयममः कृणुष्व शत्रूयताममि तिष्ठा महांसि।।10।।
सूयवसाद्भगवती हि भूया अधा वयं भगवन्तः स्याम।
अद्धि तृणमघ्नये विश्वदानीं पिब शुद्धमुदकमाचरन्ती।।1।।
।।अथर्ववेद 7.73.10, 11।।

## अमावस्या : सुभग

अथर्ववेद में अमावस्या एवं पौर्णमासी (पूर्णिमा) के दो सूक्त (7.79.1–4 एवं 7.80.1–4) हैं। ये दोनों अमावस्या एवं पौर्णमासी के सूक्त "दर्श और पूर्णमास" यज्ञों के सूचक हैं। अमावस्या एवं पूर्णिमा के दिन यज्ञ करना चाहिये। "अमावस्या" का अर्थ "एकत्र करनेवाली" है। अमावस्या को सूर्य एवं चन्द्र और देवगण एक स्थान पर रहते हैं। अतः इस तिथि को अमावस्या कहा गया है। यह स्मरण रहे कि सूर्य अग्नि उग्र स्वरूप है और चन्द्र सोम सौम्य शान्त तेज स्वरूप है। एक ही स्थान पर तेजोग्र एवं शान्त की अवस्था अमावस्या है। यद्यपि इसके विपरीत लोक में अमावस्या को अभिचार (मारण, मोहन, उच्चाटन, वशीकरण) आदि की तान्त्रिक क्रिया करने का गोपनीय चलन है। लोक में अमावस्या को शुभतावाली नहीं माना जाता है।

इसी प्रकार समस्त देवों को एकत्र निवास करानेवाली भी यही अमावस्या है। इसमें उपदेश है कि परस्पर धुर विरोध स्वभाववाले को एक साथ धारण करने का सामर्थ्य का गुण मनुष्य को हृदय में स्थापित करना

चाहिये। यह सामर्थ्य मनुष्य में जितनी अधिक होगी, उतनी ही उच्च उसकी योग्यता होगी। यह सूक्त मनुष्य को सर्वोत्तम बोध देता है। इस सूक्त का उपदेश विभिन्न प्रकृतिवानों के साथ एक स्थान पर रहना; विविध–धर्मों–वर्णों–दर्शनों–आचारों–संस्कृतियों वालों के साथ मिलजुल कर रहना, कार्य करना; जगत् के सप्तद्वीपों–सप्त सिन्धुओं के जनों की उन्नति, अभ्युदय आदि के लिये मिलकर कार्य करना है।

अमावस्या सूक्त में "भग शब्द अमावस्या के दिन भाग्य के लिये आया है।" हे अमावस्या! आपके महत्व से एकत्र निवास करनेवाले देव जो भाग्य बनाते हैं, उससे हमारे यज्ञ को पूर्ण कर। हे सबको उत्तम वरने योग्य उत्तम भाग्यवती देवी! उत्तम वीरवाला सत्यधन हमें दो। इस ऋचा में "अमावस्या को उत्तम भाग्यवती देवता" कहा गया है। यह लोकावधारण के विपरीत है। मन्त्रद्रष्टा अथर्वा ऋषि का आशय है कि "समस्त देव जो सौभाग्य देते हैं, वह हमें प्राप्त होवें। उससे हमारा यज्ञ सम्पूर्ण होवें। हमें ऐसा धन प्राप्त होवे कि जिसके साथ उत्तम वीर हों।।7.9.1।।

यत्ते देवा अकृण्वन्भागधेयमावास्ये संवसन्तो महित्वा।
तेना नो यज्ञं पिपृहि विश्ववारे रयि नो धेहि सुभगे सुवीरम्।।1।।
।।अथर्ववेद 7.79.1।।

## भग देव : उच्च स्थान पर स्थापना कर्त्ता

अथर्ववेद के अष्टम काण्ड के प्रथम सूक्त के देवता आयु और ऋषि ब्रह्मा हैं। इस सूक्त में उन्नति का सीधा मार्ग एवं दीर्घायु के उपाय का वर्णन है। "हे मनुष्य! आपकी उन्नति के पथ में गति होवे, अवनति के पथ नहीं होवे। इसी कार्य के लिये में आपको आयुष्य और बल देता हूँ। (आप) इस सुखदायी अमृत से परिपूर्ण शरीररूपी रथ पर विराजमान हो। यहाँ जब आप वृद्ध होंगे तब आप विज्ञान (विशेष ब्रह्मज्ञान) का उपदेश करेंगे।।8.1.6।।

उद्यानं ते पुरुष नावयान जीवातुं ते दक्षतातिं कृणोमि।
आ हि रोहेममृतं सुखं रथमय जिर्विविंदथमा वदासि।।6।।

सूक्त की दूसरी ऋचा में कहा है कि भग देव ने इस व्यक्ति को उच्च स्थान (उन्नति के शीर्ष) पर स्थापित किया है। इसको तेजस्वी सोम ने तेज से ऊँचा किया है। रुद्रपुत्र मरुत् गणों ने इसे प्राणशक्ति से महाशक्तिवान् कर उच्चता प्रदान की है। इन्द्र एवं अग्नि ने इसके कल्याण, मंगल के लिये इसको उच्च बनाया है।।8.1.2।।

उदेन भगो अग्रभीदुदेनं सोमो अंशुमान्।
उदेन मरुतो देवा उदिन्द्राग्नी स्वस्त्ये।।2।।

।।अथर्ववेद 8.1.2।।

## भग : निष्पाप करने की प्रर्थना

अथर्ववेद के 11वें काण्ड में ऋषि शंताति ने "पृथिवी स्थानीय 48 देवों, अन्तरिक्ष स्थानीय 20 देवताओं, द्युस्थानीय 23 देवताओं (कुल 91) से निष्पाप करने की प्रार्थना की है। इनमें 8 वसु, 11 रुद्र, 7 ऋषिगण, 100 मृत्यु, 12 माह, 12 क्रतु, 6 ऋतु, 2 अयन, 6 ऋतुपति, 4 दिशा, 4 उपदिशा (कुल मिलाकर 184) देवताएँ हैं।" "इनमें से 12 पुनरुक्त होने से 12 कम करने से शेष 172 शेष रहते हैं। इनके साथ पूर्वोक्त 91 देवताओं को मिलाने से कुल देवों की संख्या 263 होती है।"

यह उल्लेखनीय है कि अनेक देवताओं में – भूमि, जल, वनस्पति, पशु, पक्षी आदि के कारण युद्ध तक होते हैं। अतः ये पाप के साधक भी हैं। सूक्त का आशय है कि मनुष्यों में राक्षस भाव दूर हो जाए और उनमें दैवी मार्ग स्थिर हो। "ये समस्त देव हमारे लिये सदैव शुभ मार्ग निर्देशित करने वाले हों।" "ते नः सन्तु सदा शिवाः"।।22.9।। मनुष्य पाप से बचने का साधन करे और पवित्रात्मा होकर यशस्वी बने। "राजा वरुण, मित्र, सर्वत्र व्यापक विष्णु, अंश, विवस्वान् एवं भग की हम सभी प्रार्थना करते हैं, वे हम सभी को पाप से बचाने का अनुग्रह करें।।11.6.2।।

ब्रूमो राजानं वरुणं मित्रं विष्णुमथो भगम्।
अंशं विवस्वन्तं ब्रूमस्ते नो मुंचन्त्वंहसः।।2।।

।।अथर्ववेद 11.6.2।।

## विवाह में "राजा भग"

अथर्ववेद के चौदहवें काण्ड का प्रथम सूक्त विवाह प्रकरण का है। इसमें भग शब्द भाग्य के देवता, भाग्यवान्, सौभाग्यशाली, तेजप्रदाता, धनवान्, परिवार सुख, स्वर्णाभूषण, कमल आदि अर्थों में प्रयुक्त हुआ है। सूक्त की 59वीं ऋचा में "भग को राजा" कहा है। इस प्रकार सूक्त की ऋचाओं में भग के अलग–अलग अर्थ हैं। यह अवश्य है कि विवाहोपरान्त गृहस्थाश्रम में सुभाग्य (भाग्य के देवता भग) की नाभकीय भूमिका रहती है। इससे पहिले विवाह में भग की विस्तृत व्याख्या प्रस्तुत की गई है।

भाग्य एवं धन का देवता भग वधू का हाथ पकड़कर उसे पहिले चलावे। देवों का सम्राट वरुण रथ में बिठलाकर विवाह के पश्चात् पति के घर पहुँचाये। इस प्रकार भग एवं वरुण द्वारा वधू पति के घर पहुँचे। वहाँ पति के घर की स्वामिनी और स्वजन–परिजन से मधुर व्यवहार, प्रेम रखे एवं कार्य

कुशलता से सम्पन्न करनेवाली हो, वह सबको अपने वश में रखनेवाली होकर रहे। ऐसी वधू ही योग्य प्रसंग में उत्तम संमति दे सकती है।।20।।

सविता जैसा तेजस्वी बनकर पति स्त्री का पाणिग्रहण करे। राजा सोम जैसा कलायुक्त, सौम्य, शान्त होकर धर्मपत्नी से संतान उत्पन्न करे। पति–पत्नी मिलकर वृद्धावस्था तक सौभाग्य युक्त (सुभगां) रहें।।49।। हे मानुषी! मैं आपके साथ पाणिग्रहण सौभाग्य प्राप्ति के लिये करता हूँ। जिससे आप मेरे साथ वृद्धावस्था तक जीनेवाली होकर रहें। भग, अर्यमा, सविता, पुरंधि आदि समस्त देवों ने आपका हाथ मेरे हाथ में गृहस्थाश्रम चलाने को सौंप दिया है।।50।।

भगवान् भग ने आपका हाथ पकड़ा है। मैं सविता जैसा सर्वसमर्थ एवं तेजस्वी और भग अर्थात् धन–सर्वैश्वर्यवान् होकर आपके साथ पाणिग्रहण करता हूँ। इस पल से आप धर्म से मेरी धर्मपत्नी हो और मैं आपका गृहपति हूँ।।51।। यह परिधान अथवा वस्त्र सृजन के देव त्वष्टा ने कल्याण एवं सुख के लिये बनाया है। बृहस्पति और कवियों (ब्रह्मज्ञानियों) ने इसको आशीर्वाद दिया है। वह धर्मपत्नी को यह (वस्त्र) पहिनाता है। इसी तरह सविता देवता एवं भग देवता ने विवाह के समय सूर्या (सूर्य देवता की पुत्री) को पहिनाया था। भगवान् की कृपा से आप उत्तम संतानों से युक्त होवें।।53।।

इस नवविवाहिता को भग, अश्विनौ, इन्द्र, अग्नि, द्युलोक, पृथिवी, वायु, मित्र, वरुण आदि समस्त दैवी शक्तियाँ उत्तम संतान युक्त करें।।54।।

भगस्त्वेतो नयतु हस्तगृह्याश्विना त्वा प्र वहतां रथेन।
गुहान् गच्छ गृहपत्नी यथाऽसो वशिनी त्वं विदमथा वदासि।।20।।
अनृक्षरा ऋजवः सन्तु पन्थानो येभिः सखयो यन्ति नो वरेयम्।
सं भगेन समर्यम्णा में धाता सृजसु वर्चसा।।34।।
देवस्ते सविता हस्तं गृह्णातु सोमो राजा सप्रजसं कृणोतु।
अग्निः सुभगां जातवेदाः पत्ये पत्नी जरदृष्टिं कृणोतु।।49।।
गृह्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया पत्या जरदष्टिर्यथासः।
भगो अर्यमा सविता पुरंधिर्मह्यं त्वादुर्गार्हपत्याय देवाः।।50।।
भगस्ते हस्तमग्रहीत् सविता हस्तमग्रहीत्।
पत्नी त्वमसि धर्मणाऽहं गृहपतिस्तव।।51।।
त्वष्टा वासो व्य दधाच्छुभे कं बृहस्पतेः प्रशिषा कवीनाम्।
तेनेमां नारीं सविता भगश्च सूर्यामिव परि धत्तां प्रजया।।53।।
इन्द्राग्नी द्यावापृथिवी मातरिश्वा मित्रावरुणा भगो अश्विनोभा।
बृहस्पतिर्मरुतो ब्रह्म सोम इमां नारीं प्रजया वर्धयन्तु।।54।।

।।अथर्ववेद 4.1.20, 34, 49, 50, 51, 53, 54।।

## भग की सुमति में रहें

अथर्ववेद के विवाह सूक्त में भाग्य–धन–वैवाहिक सुख के देव से सुमति प्रदान करने की प्रार्थना की गई है।

यह कल्याणकारी नारी पति के घर आ गई है। क्योंकि विधाता ने यही स्थान इसके लिये निर्दिष्ट किया था। भग, अर्यमा, अश्विनौ, प्रजापति आदि समस्त देव इसको उत्तम संतान दें।।13।। नारी को पतिगृह में प्रतिष्ठा प्राप्त हो। उसका पति देव है और यह उसकी देवी है। मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने पति को सर्वत्र व्यापक विष्णु की और पत्नी को विद्या देवी एवं अन्नवती देवी की उपमा दी है। साथ ही कहा है कि इसे संतान हो और यह भाग्य के देव भग की सुमति में रहे।।14.2.13, 15।।

शिवा नारीयमस्तमागन्निमं धाता लोकमस्यै दिदेश।
तमर्यमा भगो अश्विनोभा प्रजापतिः प्रजया वर्धयन्तु।।13।।
प्रति तिष्ठ विराडसि विष्णुरिवेह सरस्वति।
सिनीवाली प्र जायतां भगस्य सुमतावसत्।।15।।

।।अथर्ववेद 14.2.13, 15।।

## सोभाग्य : भग

अथर्ववेद के सत्रहवें काण्ड के प्रथम सूक्त में अपने अभ्यदुय के लिये प्रार्थना है। "हे इन्द्र! आप हम सभी को बृहद् सौभाग्य के लिये, नहीं दबने वाले प्रकाशों से चारों ओर से सुरक्षित रखने का अनुग्रह करें।।17.1.9।।

त्वं न इन्द्र महते सौभगायादब्धेभिः परि
पाह्यक्तुभिस्तवेद् विष्णो बहुधा वीर्याणि।
त्वं नः पृणीहि पशुभिर्विश्वरूपैः सुधायां
मा धेहि परमें व्योमन्।।17.1.9।।

## भग : तेज

हे अग्नि! माता–पिता (पितरादि) के प्रति अपना (भगं) तेज–ऐश्वर्य सूर्य की तरह सर्वत्र प्रसारित करो, अथवा उस प्रकार प्रेरित कर उनके पास पहुँचे। आप समस्त पितर आदि को प्रकाशित करो। सभी से उन्नति के लिए उत्तम कार्य करायें। कमनीय स्पृहणीय अग्नि हृदय से यजन करना चाहता है, इसलिये जाता है। हवि आदि का वहन करनेवाला अग्नि कर्मशील सुन्दर कर्म करना चाहता है। महान् होने की इच्छा करनेवालों के लिये प्राणदाता अग्नि कर्म द्वारा आता है।।18.1.23।।

उदीरय पितरा जार आ भगमियक्षति हर्यतो हृत्त इष्यति।

विवक्ति वह्निः स्वपस्तये मखस्तविष्यते असुरो वेपते मति।।23।।
।।अथर्ववेद 18.1.23।।

## सौभाग्यवाली इच्छा देवी

अथर्ववेद के उन्नीसवें काण्ड में चौथा आकूतिः सूक्त है। ''सुभगां आकूतिं देवो'' – सौभाग्यवाली इच्छादेवी। मन की इच्छा सबसे मुख्य है। समस्त कर्म इच्छाशक्ति से प्रारम्भ होते हैं। इसलिये यह मन की इच्छा प्रमुख है। उससे चित्त कार्य करने लगता है। यह इच्छा सौभाग्यवान् है। उससे जिस उत्तम कार्य करने की हम इच्छा, संकल्प करते हैं, वह सिद्ध हो जाय।।19.4.2।।

आकूति देवीं सुभगां पुरो दधे चित्तस्य माता सुहवा नो अस्तु।
यामाशामेमि केवली सा मे अस्तु विदेयमेनां मनसि प्रविष्टाम्।।
।।अथर्ववेद 19.4.2।।

## प्रबल इच्छा से भाग्य

हे बृहस्पति! आप प्रबल इच्छाशक्ति के साथ हमारे पास पधारने का अनुग्रह करो और हमें सौभाग्य प्रदान करो। आप सुगम रीति से बुलाने योग्य हो। अर्थात् ज्ञानी के पास प्रचण्डतम इच्छा शक्ति हो, जिससे उत्तम भाग्य प्राप्त होगा।।19.4.3।। ऋग्वेद में भी कहा है कि मनवांछित भाग्य सद्कार्यों से लिखा जा सकता है।

आकूत्या नो बृहस्पति न उपा गहि।
अथो भगस्य नो धेह्यथो नः सुहवो भव।।
।।अथर्ववेद 19.4.3।।

## भग शान्ति प्रदाता

अथर्ववेद के 19वें काण्ड का 10वाँ शान्ति सूक्त है और सूक्त के ऋषि वसिष्ठ हैं। उसकी ऋचा में कहा है : ''भग देव हमें शान्ति प्रदान करें''।।19.10.2।।

शं नो भगः।।अथर्ववेद 19.10.2।।

## उत्तम भाग्यवाली रात्रि

अथर्ववेद के 19वें काण्ड में अनेक रात्रि सूक्त हैं। इसके 49वें सूक्त के ऋषि गोपथ, भरद्वाजश्च हैं। ''कल्याण करनेवाली रात्री सूर्य के पीछे शरद की माता है। यह हमारे लिये स्तुति योग्य है। उत्तम भाग्यशाली (सुभगे)! इन स्तोत्र को जाने, जिससे हम समस्त दिशाओं में आपकी प्रार्थना करते हैं''।।19.49.5।।

शिवां रात्रिमनुसूर्यं च हिमस्य माता सुहवा नो अस्तु।

अस्य स्तोमस्य सुभगे नि बोध येन त्वा वन्दे विश्वासु दिक्षु।।
।।अथर्ववेद 19.49.5।।

## गो ही भाग्य

गो (इन्द्रिय शक्ति, प्रकाश की किरण, वाक् देवी सरस्वती, चन्द्रमा, दिशा, स्वर्ग, इन्द्र का वज्र, नेत्र, विराट्, आपः, आकाश, तारे, इषवः, प्राण, मातृशक्ति, सूर्य, इडा, गणित में नौ की संख्या, वृषराशि, ब्रह्मादि) मनुष्य का सौभाग्य और धन्य करने वाली है। इन्द्र देवता के अनुग्रह से हमें अनेक गो प्राप्त हों। गोरस में ही दिव्य शक्तिमान सोम छाना जाता है। ये दृष्टिगोचर गो ही इन्द्र है। हम इस हेतु गोरस आदि से हवि के द्वारा हृदय एवं ज्ञान से इन्द्र का यज्ञ करते हैं।।4.21.5।।

गावो भगो गाव इन्द्रो म इच्छाद् गावः सोमस्य प्रथमस्य भक्षः।
इमा या गावः स जनाय इन्द्र इच्छामि हृदा मनसा चिदिन्द्रम।।
।।अथर्ववेद 4.21.5।।

## भगवानय भगवत्तरः हस्त : हस्त चिकित्सा

मन्त्रद्रष्टाऋषि का हाथ सौभाग्यवाला एवं सौभाग्यशालियों से भी अधिक उत्तम है। हमारे हाथ समस्त रोगों को हरण करनेवाली सर्वोषधी है। इसका स्पर्श सुख देने वाला है।।4.13.6।।

अयं में हस्तो भगवानयं में भगवत्तरः।
अयं में विश्वभेषजोऽयं शिवाभिदर्शनः।।
।।अथर्ववेद 4.13.6।।

## "लाख सुभग" : निष्कृति

वैदिक दृष्टि में वनोषधि में प्राप्त "लाख को सौभाग्य लानेवाला" माना गया है। लाख भी वृक्षों से मिलनेवाली गोंद का ही एक प्रकार है। वैदिक काल से लाख का प्रयोग ओषध एवं श्रृंगार के रूप में किया जाता रहा। लाख के भाग्यवान होने से वैदिक काल से लाख के कंगन पहनने का प्रचलन है। सुवर्ण आभूषणों के पोली जगह लाख ही भरे जाने की लम्बी परम्परा है। अथर्ववेद के अनुसार लाख–कदम्ब, अश्वत्थ, खदिर, भद्र, न्यग्रोध, पर्ण, धौ एवं पाकड़ के वृक्षों से प्राप्त होती है।

हे सोने के समान वर्ण वाली सौभाग्य एवं सूर्य के समान चमकनेवाली ओषधि लाख! आप शरीर को स्वस्थ करती हो। आप घावों को भरती हो। इसलिये आपका नाम "निष्कृति" है।।6।। हे स्वर्ण के वर्ण वाली लाख! आप जल की भगिनी एवं वायु रोगों का विनाश करनेवाली हो। आपकी आत्मा वायु है।।7।।

हिरण्यवर्णे सुभगे सूर्यवर्णे वपुष्टमे।
रुतं गच्छासि निष्कृते निष्कृतिर्नाम वा असि।।6।।
हिरण्यवर्णे सुभगे शुष्मे लोमशवक्षणे।
अपामसि स्वसा लाक्षे वातो हात्मा बभूव ते।।7।।
।।अथर्ववेद 5.5.6, 7।।

## भगादि रक्षा करे

अखण्डनीय अर्थात् परिपूर्ण, अखण्ड अक्षय ऊर्जा, आदित्यों की जननी अदिति और उनके भग, वरुण, अंश, मित्र, अर्यमा नामक पुत्र और उनन्चास मरुत् गण हमारी रक्षा करें। शत्रुओं का द्वेष कर्म हम से दूर चला जाए। आप हम से द्वेष रखनेवाले शत्रु को पृथक करो।।6.1.2।।

अंशो भगो वरुणो मित्रो अर्यमादितिः पान्तु मरुतः।
अप तस्य द्वेषो गमेदभिह्रुतो यावयच्छत्रुमन्तितम्।।
।।अथर्ववेद 6.1.2।।

## हरिद्रा–सोमो भग

हे हरिद्रा–हल्दी! आप अमोघ शक्ति के कारण अन्य भेषजों में अत्यन्त प्रशंसनीय हैं। आप वीरुधों में मुख्य हैं। रात्रि एवं दिन के काल विभाग के कारण चन्द्रमा एवं सूर्य मुख्य हैं। रात्रिसूक्त में ''भग रात्रि को भाग्यवान् करता है''।।6.21.2।। सभी मांगलिक कार्यों में हरिद्रा का प्रयोग होता है। चिकित्सा विज्ञान ने भी हरिद्रा के ओषधि शक्ति को स्वीकारा है।

श्रेष्ठमसि भेषजानां वसिष्ठ वीरुधानाम्।
सोमो भग इव यामेषु देवेषु वरुणो यथा।।
।।अथर्ववेद 6.21.2।।

## भग : सौभाग्यशाली तेज

सिंह, बाघ एवं सर्प में जो आक्रमण स्वरूपा तेज है, अग्नि में दाह के रूप में – सूर्य में ताप के रूप में जो तेज है और ब्रह्मविद् में शाप रूपी तेज है, उसी सौभाग्यशाली तेज ने इन्द्र को जन्म दिया है। वह तेजस्वरूप दैवी–शक्तियाँ हमारे तेज से एक होते हुए हमारे समीप आयें।।1।।

गजेन्द्र में बल की अधिकता का, चीते में हिंसा के रूप में, सोने में आह्लाद के रूप में तेज है। जलों में शीतलता का, गो में ब्रह्म का एवं मनुष्यों में तेज का है। इन सभी तेज से इन्द्र की उत्पत्ति हुई है। वह तेजस्वरूप देवता हमारे तेज से एकाकार होते हुए हमारे समीप आये।।2।।

गमन के साधन विमान में, उम्र के चक्र में, गर्भाधान में समर्थ वृषभ की प्रचण्ड गति (रेतस्), वर्षा करनेवाले पर्जन्य एवं जलाधिपति, देव सम्राट

वरुण में तेज है, उसी सौभाग्यशाली तेज ने इन्द्र को उत्पन्न किया है। वह तेज स्वरूपा दैवी शक्तियाँ हमारे तेज से एक हो हमारे निकट आये।।3।।

दुंदुभी के घोष का (श्रीमद् अभिनवगुप्त के तन्त्रालोकानुसार दुंदुभी का घोष मोक्षदायक है। यह "राव" की दशवीं ध्वनि है। इसे "रावणि विद्या" कहा जाता है) तेज, राजपरिवार का तेज, अश्व की गति एवं शक्ति में तेज और मनुष्य की सिंहगर्जना में तेज है। इस सभी तेजों ने इन्द्र को जन्म दिया है। वह तेज रूप दैवी शक्तियाँ हमारे तेज में मिलकर हमारे पास पधारने का अनुग्रह करे।।4।।अथर्ववेद 6.39.1–4।।देवता–बृहस्पति।। इस सूक्त में इन्द्र परमेष्ठी–परम ब्रह्म–परमेश्वर वाचक है।

सिंह व्याघ्र उत या पृदकौ त्विषिरग्नौ ब्रह्मणे सूर्ये या।
इन्द्रं या देवी सुभगा जजान सा न ऐतु वर्चसा संविदाना।।1।।
या हस्तिनि द्वीपिनि या हिरण्ये त्विषिरप्सु गोषु या पुरुषेषु।
इन्द्रं या देवी सुभगा जजान सा न ऐतु वर्चसा संविदाना।।2।।
रथे अक्षेष्वृषभस्य वाजे वात पर्जन्य वरुणस्य शुष्मे।
इन्द्रं या देवी सुभगा जजान सा न ऐतु वर्चसा संविदाना।।3।।
राजन्ये दुन्दुभावायतायामश्वस्य वाजे पुरुषस्य मायौ।
इन्द्रं या देवी सुभगा जजान सा न ऐतु संविदाना।।4।।
।।अथर्ववेद 6.38.1–4।।

## सहदेवी वनोषधि सुभग

यज्ञ में प्रयुक्त वनोषधियों में पवित्र "सहदेवी" का महत्वपूर्ण स्थान है। सहदेवी नाना रूप वाली और सौभाग्यवाली होती है। हम जीवन देनेवाली सहदेवी के समक्ष होकर प्रार्थना करते हैं। सहदेवी हमारे हिंसकों द्वारा हमारी ओर प्रहार कर्त्ता तलवार को हम से एवं हमारी गो से दूर ले जाए।।6.39.3।।

विश्वरूपां सुभगामच्छावदामि जीवलाम्।
सा नो रुद्रस्यास्तां हेतिं नयतु गोभ्यः।।3।।
।।अथर्ववेद 6.59.3।।

## भग : श्रम से उत्पन्न तप, परस्पर तालमेल कर्त्ता

हे सौमनस्य के इच्छुक मनुष्यो! आप सभी परस्पर अनुरागपूर्ण हों और हृदय से एक–दूसरे के समीप आएं। आपके कृषि, वाणिज्य आदि कर्म भी सामंजस्य पूर्ण रहें। ब्रह्मणस्पति देवता! आप संगत हृदय वाला बनाएं। भाग्य का देव भग आपको परस्पर तालमेल वाला करे।।6.74.1।।

हे सौमनस्य चाहने वाले मननशील प्राणियों! मैं ऐसा यज्ञ कर्म करता हूँ, जिससे आपका मन उचित ज्ञान से परिपूर्ण हो। "भग देवता श्रम से

उत्पन्न तप है।" अर्थात् उद्यम, परिश्रम, सतत प्रयास, पुरुषार्थ से ही (भग) भाग्यशाली बनते हैं। भग के द्वारा मैं आपको समान ज्ञानवान् बनाता हूँ। ।6.74.2 । ।

संज्ञपनं वो मनसोऽथो संज्ञपनं हृदः।
अथो भगस्य यच्छ्रान्तं तेन संज्ञपयामि वः । ।
। ।अथर्ववेद 6.74.2 । ।

## सौभाग्यकारी देव

हे नारी! मैं सौभाग्यकारी देव के शीघ्रता करते हुए हाथों के द्वारा त्रिककुद पर्वत पर उत्पन्न नीलांजन, मधूक वृक्ष काष्ठ चूर्ण , कूठ वनस्पति और खस के चूर्ण के उबटन से आपके शरीर पर तेज, लावण्य एवं भाग्य के लिये लेप करता हूँ। ।6.102.3 । ।

आंजनस्य मदुघस्य कुष्ठस्य नलदस्य च।
तुरो भगस्य हस्ताभ्यामनुरोधनमुद्भरे । ।अथर्ववेद 6.102.3 । ।ऊँ । ।

# भग–भर्ग–भृगु रहस्य!

ऋग्वेद आदि के अनुसरण में अथर्ववेद के अन्तिम काण्ड में "भर्ग" "भग" देवता की ऋचाएँ हैं। मन्त्रद्रष्टा भृगु ऋषि– भौतिक, दैविक शक्तिवान्; अतीन्द्रिय; स्वयं वस्तुधर्मों का साक्षात्कार कर्त्ता और प्रत्यक्ष करनेवाले रहे। द्रष्टा ऋषि ने मन्त्र को पाँच भाग–भाववृत्त, देवस्तव, वकत्रात्मस्तव, देवात्मस्तव एवं किन्हीं दो के संवाद में विभक्त किया।

वेद विज्ञान में अध्यात्मिक रूप से "भृगु ऋषि एवं अंगिरा ऋषि" दोनों "मूलभूत प्राण" हैं। वैसे "दश प्राण"–वाणी, दो नासिका, दो नेत्र, दो कर्ण, पायु, शिश्न एवं नाभि भेद हैं। दश प्राण–"प्राण, अपान, व्यान, उदान, समान, नाग, कूर्म, कृकर, देवदत्त एवं धनंजय" हैं। पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ एवं पाँच कर्मेन्द्रियाँ भी दश हैं। "दश प्रजापति–अनिरुक्त प्रजापति, प्राण प्रजापति, भूत प्रजापति, पशु प्रजापति, सहस्र प्रजापति, अथर्वा प्रजापति, छन्द प्रजापति, विराट् प्रजापति, शिपिविष्ट प्रजापति एवं सर्व प्रजापति हैं (हृदयम्; चित्याग्निर्मर्त्या भूतग्रामः शरीरम्; पशुकाग्निः प्राणिवर्गः पशुग्रामः पोषाः; वेदत्रयम्; अथर्ववेदः; चातुर्विद्यान्तः; मर्त्यान्तः; पश्वन्तः एवं सहस्रान्तः)।

मर्त्यवाक्छन्दः–(छन्दः किमभिधीयते) गायत्री–ब्रह्मवर्चसं तेज; उष्णिक्–आयुः; अनुष्टुप्–स्वर्गः; बृहती–श्रीः; यशः; पङ्क्तः–यज्ञः; त्रिष्टुभ्–इन्द्रियम्; जगती–पशुः एवं विराट्–श्रीः, अन्नम्।

अमृतवाक्छन्दः (भेद : नामान्तराणि तत्रावान्तरभेदाः) : ऋक्–प्रतिष्ठावेदः–ऋक्, साम, यजुः; सामः–विक्रमवेदः–ऋक्–साम, यजुः; यजुः–यज्ञरसवेदः–ऋक् साम, यजुः; शस्त्रम्ः, गृहाः, स्तोत्रम्; उक्थं ग्रहः पृष्ठमिति त्रिधा रसः प्रजापतेर्यज्ञविधस्य।

भृगु एवं अंगिरा दो मूलभूत ऋषियों से अन्य देवताओं की उत्पत्ति होती है। ''भृग से सोम–वायु–आपः तीनों सौम्य देवता उत्पन्न होते हैं।'' ''अंगिरा से यम, अग्नि एवं आदित्य तीनों आग्नेय देवता उत्पन्न होते हैं।'' इस प्रकार यह समूचा जगत् भृगु–अंगिरा से व्याप्त है।

यमोऽग्निरादित्य इमेऽंगिरस्तो भृगोस्तु सोमोऽपि च वायुरापः।
भृग्वंगिरोभ्यामभिपन्नमेतत् सर्व तदन्तर्निहिता हि वेदाः।।
(भृगुरंगिराश्चेति द्वौ सृष्टिप्रक्रियायां प्रधानावृषी। तावेतौ देवानां जनकौ। ऋषिभ्य एव देवा जायन्त इति ग्रन्थारम्भ एव निरूपितम्। तत्र यमाद्यास्त्रयोऽंगिरसौ जाता आग्नेयाः। सोमाद्यास्त्रयस्तु भृगोः सौम्या इति। आभ्यां भृग्वगिंरसोन्तर एव निहिताः। तदेतत्सर्वं भृग्वंगिरः प्रकरणेऽस्मिन्नेव ग्रन्थे व्याख्येयमिति नात्र प्रपंचितम्।)।।
।।महर्षिकुलवैभवम्।। (शब्द स्तोममहानिधि–भृगु शब्द भ्रसज–कु और संस्कृत हिन्दी शब्दकोशानुसार भ्रस्ज् + कु, संप्र, कुंत्वम्)

अथर्ववेद के अन्तिम काण्ड 20वें के 118वें सूक्त की दो ऋचाओं के ऋषि ही ''भर्गः'' होना चौंकाता है। वहीं सूक्त के देवता इन्द्र हैं। हे शक्ति के स्वामी इन्द्र! आप अपनी समस्त संरक्षक शक्तियों से हमें समर्थ बनाओ। भाग्य के पीछे लगने के समान हे इन्द्र! यशस्वी एवं सत्य धनवाले के अनुसार ही हम चलते हैं।।1।। आप अश्वों को बहुलता में रखनेवाले हो एवं बहुसंख्या में गाय रखनेवाले हो। हे देव! आप सुवर्ण के स्रोत हैं। आपके वरदान को ''कोई हानि नहीं पहुँचा सकता है।'' जो जो हम मांगते हैं, वह हमें प्राचुर्य में प्रदान कर कृतार्थ करें।।2।।20.118.1, 2।।

शरध्यु3 पु शचीपत इन्द्र विश्वाभिरूतिभिः।
भगं न हि त्वा यशसं वसुविदमनु शूर चरामसि।।1।।
पौरो अश्वस्य पुरुकृद्गवामस्युत्सो देव हिरण्यः।
नकिर्हि दानं परिमर्धिषत्त्वे यद्यद्यामि तदा भर।।2।।
।।अथर्ववेद 20.118.1, 2।।

"भर्ग" और "भग" दोनों शब्द भी अलग–अलग हैं। भर्ग शब्द सविता देवता के गायत्री छन्द के मन्त्र में आया है। "भर्ग" का आशय "पूर्णतः तेज, परिपक्व ज्ञानी" आदि है। वहीं पण्डित श्रीपाद दामोदर सातवलेकर ने "दैवत्त संहिता" में "भग का वैदिक अर्थ ऐश्वर्य कहा है।" "भग प्रणेतर्भग सत्यराधो भगेमां धियमुदवा ददन्नः। भग प्र णो जनय गोभिरिश्वैः भग प्र नृमिर्नृषन्तः स्याम।। ऋग्वेद 7.4.12।।"

"हे भगदेव! आप महानायक हैं, हमारे संचालक हैं। आपका ऐश्वर्य शाश्वत है, अर्थात् हमेशा रहनेवाला है। आप हमें भी ऐश्वर्य प्रदान कर सुरक्षित करें। हमें गाय, घोड़े, धन प्रदान कर भाग्यवान् बनाने का अनुग्रह करें। आपकी ऐसी कृपा हो कि हम वीरपुत्रों से युक्त हों।। ऋग्वेद 7.41.3।। वेदज्ञ सातवलेकर आदि ने "भग को वैदिक अर्थमन्त्री" बताया है।

शब्द कोश में भर्गः (भृज + ल्युट्) का अर्थ तेज, ज्योति, देदीप्यमान्, ब्रह्मा आदि है। भर्ग–भ्रस्ज–धञ् भर्ज्जादेशे कुत्वम्। ज्योतिः पदार्थे, आदित्यान्तर्गते ऐश्वरे तेजसि, आदित्यान्र्गतं वर्चो भर्गोख्यं तन्मु मुञ्भिः। जन्म–मृत्युविनाशाय दुःखस्य त्रितयस्य च ध्यानेन पुरुषैयज्व–द्रृष्टव्यं सूर्यमण्डले इति याज्ञवल्क्यः तस्य तेजस ऐश्वरत्वं यदादित्यगतं तेजो जगंमासयते ऽखिलम्। यज्चन्द्रमसि यज्वाग्नौ तते–जोविड्वि भागकमिति गातायामुक्तम्। भावे घञ् भर्जने च। (धातरि च त्रि.)।। शब्दस्तोममहानिधि।। शब्दकल्पद्रुम में भर्ग शब्द गौण है। ऋग्वेद के दशम मण्डल के 61वें सूक्त की 14वीं ऋचा में भर्गो शब्द आया है। इसमें कहा है कि "भर्ग नामवाला तेज कल्याणकारक" प्रसिद्ध है। जिस अग्नि के तीनों लोकों में विद्यमान तेज में जो सब देव स्वर्ग में रहते हैं; वह तेज अग्नि ही स्वयं है। उस अग्नि का नाम जातवेदस भी है। हे होम निष्पादक अग्नि! यज्ञ के होता आप द्रोहबुद्धि नहीं करके हमारे आवाहन को प्रेम से सुन!।।ऋग्वेद 10.61.14।। इस ऋचा में "भग को कल्याणकारक तेज" की संज्ञा दी गई है।

भर्गो ह नामोत यस्य देवाः स्व1र्ण ये त्रिषधस्थे निषेदुः।
अग्निर्ह नामोत जातवेदाः श्रुधी नो होतर्ऋतस्य होता ध्रुक्।।
।।ऋग्वेद 10.61.14।।

अतः ऋग्वेद में "भर्ग नामक देव कल्याणप्रद तेज प्रदान करनेवाला है।" भर्ग शब्द की इसी व्याख्या के आधार पर वैदिक सविता मन्त्र–गायत्री मन्त्र में भर्गो शब्द प्रयुक्त हुआ है।

गोपथ ब्राह्मण के पूर्वभाग के प्रपाठक 5 में पन्द्रहवीं, सोलहवीं कण्डिका भृगु एवं भर्ग शब्द की सम्पूर्ण व्याख्या में सहायक है। "सर्वमापोमयं

भूतं सर्वं भृग्वंगिरोमयम्। अन्तरैते त्रयो वेदा भृगूनंगिरसः श्रिताः।। इति गोपथ श्रुतेः।। "एतद्वै भूयिष्ठं ब्रह्म यद्भृग्वंगिरसः। येऽंगिरसः स रसः। ये ऽथर्वणस्तद् भेषजम्। यद् भेषजं तदमृतं। यदमृतं तद्ब्रह्मेति।। गोपथ ब्राह्मण, पूर्वभागे 3.4।। मुझे बहुत अधिक ब्रह्मज्ञान के साथ किया। भृगु एवं अंगिरा परिपक्व ज्ञान वाले वेद हैं। जो अथर्वा है, वह रस है। ये अथर्वा ओषध है।। गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग, 3.4।। "एष ह वै विद्वान् सवंवित् ब्रह्मा यत् भृग्वंगिरोवित्।।" गोपथ ब्राह्मण, पूर्वभागे 5.11।। वही विद्वान् सब जानने वाला ब्रह्मा होवे, जो वेदों के परिपक्व ज्ञाता भृगु–अंगिराओं को जाननेवाला है।। गो.ब्रा.पू.भा.5.11।।

गोपथ ब्राह्मण के पूर्व भाग की 15वीं एवं 16वीं कण्डिका "भर्ग" के महारहस्य को अनावृत करती है। पन्द्रहवीं कण्डिका में कहा है, कि अब संस्थित सवन में ब्रह्मा कहता है : भर्ग (तेज), मुझमें महत्व (मह), मुझमें यश और मुझमें समस्त ज्ञान (समस्त वेद ज्ञान) होवे। पृथिवीविद्या ही तेज, अन्तरिक्षविद्या ही महत्व, प्रकाशलोकविद्या (सूर्यविद्या) ही यश और जलविद्या ही सब है।

1. अग्निविद्या ही तेज (भर्गो), वायुविद्या ही मह–महत्व, सूर्यविद्या ही यश और चन्द्रविद्या ही सब है। 2. वसु–श्रेष्ठतम विद्वान् ही तेज (भर्गो), पापियों को रुलानेवाले, दुःख हरण कर्त्ता वागीश रुद्र ही महत्व; आदित्य (अखण्डव्रती ब्रह्मविद) ही यश और विश्वेदेवा (समस्त महाज्ञानी) ही सब है। 3. गायत्री–गायन करने योग्य वेद ही तेज (भर्ग), तीन कर्म उपासना ज्ञान को स्थिर करने वाली विद्या त्रिष्टुभ् ही महत्व, जगत् का उपकार करने वाली विद्या जगती ही यश और निरन्तर पदार्थों की स्तुति विद्या अनुष्टप् ही सब है। 4. पूर्व दिशा की विद्या ही तेज (भर्ग), पश्चिम की दिशा ही महत्व, उत्तर की दिशा ही यश एवं दक्षिण दिशा ही सब है। 5. वसन्त ऋतु ही तेज (भर्गो), गीष्म ही महत्व, वर्षा ही यश और शरद ऋतु ही सब है।

6. त्रिवृत् स्तोत्र ही तेज (भर्ग), पँचदश यज्ञ ही महत्व, सप्तदश यज्ञ ही यश और एकविंश यज्ञ ही सब है। 7. पदार्थों की स्तुति की विद्या–ब्रह्मविद्या–सृष्टिविद्या–आत्मविद्या ऋग्वेद ही तेज (भर्गो), संगतिकरण–सत्कर्म विद्या यजुर्वेद ही महत्व, मोक्षविद्या सामवेद और ब्रह्मवेद अथर्ववेद ही सब है। 8. होता ही भर्गो–तेज, अध्वर्य्यु ही महत्व, उद्‌गाता ही यश और ब्रह्मा ही सब है। इस कण्डिका में "भर्ग को पृथिवीविद्या, अग्निविद्या, श्रेष्ठतम ब्रह्म ज्ञानियों की विद्या, गाने योग्य वेदविद्या गायत्री, पूर्व दिशा की विद्या, वसन्त ऋतु, त्रिवृत् स्तोम्, पदार्थों की स्तुति विद्या ऋग्वेद एवं होता के साथ सम्बद्ध किया है"।।गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग 5.15।।

अथ संस्थिते संस्थिते सवने वाचयति मयि
भर्गो मयि महो महि यशो मयि सर्वमिति पृथिव्येव
भर्गोऽन्तरिक्ष एव महो द्यौरेव यशोऽप एव सर्वम्।।1।।
अग्निरेव भर्गो वायुरेव मह आदित्य एव यशश्चन्द्रमा एव सर्वं।।2।।
वसव एव भर्गो रुद्रा एव मह आदित्या एव यशो विश्वेदेवा एव
सर्वं।।3।। गायत्र्येव भर्गस्त्रिष्टुबेव महो जगत्येव यशोऽनुष्टुबेब
सर्वं।।4।। प्राच्येव भर्गः प्रतीच्येव मह उदीच्येव यशो दक्षिणैव
सर्वं।।5।। वसन्त एव भर्गो ग्रीष्म एव महो वर्षा एव यशः शरदेव
सर्वं।।6।। त्रिवृदेव भर्गः पंचदश एव महः सप्तदश एव यश एकविंश
एव सर्वम्।।7।। ऋग्वेद एव भर्गो यजुर्वेद एव महः सामवेद एव यशो
ब्रह्मवेद एव सर्वं।।8।। होतैव भर्गोऽध्वर्युरेव मह उद्गातैव यशो ब्रह्मैव
सर्वं।।गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग 5.15।।

इस कण्डिका के अन्त में कहा है कि वाक्–वाणी ही (भर्ग) तेज, प्राण ही मह (महत्व), चक्षु ही यश और मन ही सब है। ''वागेव भर्गः प्राण एव महश्चक्षुरेव यशो मन एव सर्वम्''।। गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग 5.15.9, 10।।

गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग की 16वीं कण्डिका में भी ''भर्ग'' का वर्णन है। ''मुझ में भर्ग अर्थात् तेज होवे। वह इस पृथिवीलोक को ही लोकों में श्रेष्ठ कहता है। साथ ही अग्नि को दिव्य पदार्थों–देवों में; श्रेष्ठतम ब्रह्मविदों–वसु को देवगणो–ब्रह्मज्ञों के समूह में; गाने योग्य वेद–गायत्र को छन्दों (आनन्ददायक कार्यों) में; पूर्व दिशा (अभ्युदय की ज्ञान की दिशा) को दिशाओं में; ऋतुओं में वसन्त ऋतु को; त्रिवृत स्तोम स्तोत्रों में; पदार्थ स्तुति विद्या, आत्मविद्या, सृष्टिविद्या, ब्रह्मविद्या ऋग्वेद को वेदों में; होता को होताओं में एवं वाणी को इन्द्रियों में भर्ग–तेज कहता है।। गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भाग 5.16।।

स यदाह मयि भर्ग इति पृथिवीमेवैतत् लोकानामाहाग्निं देवानां वसून् देवान् देवगणानां गायत्रं छन्दसां प्राचीन्दिशां वसन्तमृतूनां त्रिवृतं स्तोमानामृग्वेदं वेदानां हौत्रं होत्रकाणां वाचभिन्द्रियाणाम्।।गोपथ ब्राह्मण, पूर्व भागे, 5.16।।

इसप्रकार भग–सर्वेश्वर्य, भृगु–मूलभूत प्राण और भर्ग–समग्र तेज है। भग–भर्ग–भृगु तीनों के अध्यात्मिक, अधिदैविक एवं भौतिक अर्थ अलग–अलग हैं।।ऊँ।।

# सामवेदीय भग

यशो मा द्यावापृथिवी यशो मेन्द्रबृहस्पती।
यशो भगस्य विन्दतु यशो मा प्रतिमुच्यताम्।
यशसाउस्याः सं सदोऽहं प्रवदिता स्याम।।
।।पूर्वाचिक : 6.3.10।।
वामदेवो गौतमः।।महापंक्ति।।
भगो न चित्रो अग्निर्महोनां दधाति रत्नम्।।54.7.31।।पूर्वाचिक।।ऊँ।।

चाणक्य एवं चन्द्रगुप्त

# औपनिषत्
# भगवत्तत्त्व : परमेष्ठी–परमब्रह्म
## भगवच्छब्दार्थ :

अथ कस्मादुच्यते भगवान्
यः सर्वान् भावान् निरीक्षित्यात्मज्ञानं
निरीक्षयति योगं गमयति
तस्मादुच्यते भगवान्।।58।। अथर्वशिर–उपनिषत्

भगवच्छब्दार्थमाह–अथेति। यः सर्वान् स्वांशजसर्वान् भावान् जीवान् मत्स्वरूपमेव सर्वं मदतिरिक्तं नेतीति निरीक्षित्य पुनस्तेषामपि परमेश्वरोऽस्मीति आत्मज्ञानं निरीक्षयति प्रत्यक्परचितोः योगं ऐक्यज्ञानं गमयति प्रापयति स भगवानित्यर्थः।।58।।अथर्वशिर–उपनिषत्।।

## परंब्रह्मशब्दार्थ :

अथ कस्मादुच्यते परं ब्रह्म
यस्मादुच्चार्यमाण एव बृहति
बृंहयति तस्मादुच्यते परंब्रह्म।।53।।अथर्वशिर–उपनिषत्

परंब्रह्मशब्दार्थमाह–अथेति। स्वातिरिक्तं ग्रसित्वा स्वयमेव सर्वोत्कर्षेण वर्तत इति परं तद्रूपेणोपबृंहणात् परंब्रह्म।।53।।अथर्वशिर–उपनिषत्।।

निगम (श्रुति) में भगवान् एवं परम ब्रह्म की अद्‌भुत विवेचना की गई है।

"तैत्तिरीयोपनिषद्" में इसकी बहुत सुन्दर व्याख्या मिलती है। "इस विश्व के समस्त प्राणी जिससे उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर जिसके द्वारा पालन–पोषण होते हैं, और अन्त में प्रयाण करते हुए जिसमें लय करते हैं; उसको तत्त्वतः जानने की इच्छा करो वही ब्रह्म है।।तैत्तिरीयोपनिषत् 3.1।।

यतो वा इमानी भूतानि जायन्ते।
येन जातानि जीवन्ति।
तद् प्रयन्तभिविशन्ति। तद् विजिज्ञासस्व।
तद् ब्रह्म।।तैत्तिरीयोपनिषत् 3.1।।

मुण्डकोपनिषत् में रहस्यमय शैली में कहा है कि जिस प्रकार मकड़ी अपने शरीर से विशाल जाल बुनती है और उसे अपने शरीर में लपेट लेती है,

उसी प्रकार परम ब्रह्म से यह समस्त सृष्टि उत्पन्न होती है। उसी में ब्रह्म सृजन, पालन एवं संहार करता है।।1.1.7।।

यथोर्णनाभिः सृजते गृह्णते च यथा
पृथिव्यामोषधः सम्भवन्ति।।
यथा सतः पुरुषात् केशलोमानि,
तथाऽक्षरात् सम्भवतीह विश्वम्।।मुण्डकोपनिषत् 1.1.7।।

"भगवत्तत्त्व" का रहस्य श्वेताश्वतरोपनिषत् (6.8) के अनुसार "ब्रह्म सत्य ज्ञान एवं अनन्त है।" उसमें स्वाभाविक–नित्य तीन शक्तियाँ–ज्ञानशक्ति, बलशक्ति एवं क्रियाशक्ति पायी जाती हैं। यह सृष्टि उसी में उत्पन्न होकर, उसी में लीन होती है। "उस का कार्य और कार्य साधन नहीं है। उसका स्वात्म के लिये कुछ भी कृत्य नहीं है। न ही कोई उस समान और अधिक दिखता है। इसकी, निश्चित विविध "विचित्र परम शक्ति और नैसर्गिक ज्ञान–बल– क्रिया" सुनी जाती है। भगवान् की शक्ति परम और आश्चर्यजनक है। उसके ज्ञान, बल और क्रिया रूप गुण स्वाभाविक हैं।

न तस्य कश्चित्पतिरस्ति लोके न चेशिता नैव च तस्य लिंगम्।
सं कारणं करणाधिपाधिपो न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः।।
।।श्वेताश्वतरोपनिषत् 6.8।।

जिससे यह पाँच भूतों का विकाररूप प्रपंच प्रवृत्त हो रहा है, वह "भगवान्" सृष्टिरूप वृक्ष की काल आकृतियों से भिन्न एवं सर्वोत्कृष्ट है। उस धर्म के प्रवर्त्तक, पापनाशक ऐश्वर्य के ब्रह्म, अमृत, सर्वाश्रय एवं आत्मस्थ देव को जानकर उपासक मुक्त हो जाता है। इस श्लोक में "भगेशं" शब्द प्रयुक्त हुआ है।। श्वेताश्वतरोपनिषत् 6.6।।

स वृक्षकालाकृतिभिः परोऽन्यो यस्मात्प्रपंचः परिवर्ततेऽयम्।
धर्मावहं पांपनुदं भगेशं ज्ञात्वाऽऽत्मस्थममृतं विश्वधाम।।
।।श्वेताश्वतरोपनिषत् 6.6।।

## ब्रह्म के चार पाद

छान्दोग्योपनिषत् में अभूतपूर्व रूप से कहा गया है कि ब्रह्म के चार पाद हैं। "यह अध्यात्म उपासना है कि मन को ब्रह्म जान कर उपासें। अब अधिदैवत कहते हैं – आकाश ब्रह्म है, ऐसा जान कर आराधें। ऋषियों ने ये दोनों अध्यात्म एवं अधिदैवत उपासनाएँ कहीं हैं। मन में ब्रह्म की उपासना की जाती है, इस कारण मन को महान् कहा जाता है। आकाश में अनन्त भाव स्थापन करके अनन्त भगवान् की उपासना की जाती है, इस कारण उसे ब्रह्म कहा गया।।1।।

यह मन चार पादवान् ब्रह्म है। ये मन के चार पाद–वाणी, प्राण, नेत्र एवं श्रोत्र हैं। यह अध्यात्म है। अधिदैवत रूप से आकाश के चार पाद (ब्रह्म) हैं। ये – अग्नि पाद, वायु पाद, आदित्य पाद एवं दिशाएँ पाद हैं। अर्थात् आकाश के चार पाद – अग्नि, वायु, सूर्य एवं दिशाएँ अधिदैवत रूप से ब्रह्म हैं। ये दोनों – अध्यात्म एवं अधिदैवत उपासना के भेद कहे गये हैं।।2।। ।।छन्दोग्योपनिषत् 3.18.1, 2।।

मनो ब्रह्मेत्युपासीतेत्यध्यात्मम्।
अथाधि दैवतमाकाशो ब्रंह्मेत्युभयमादिष्टं
भवत्यध्यात्मं च चाधिदैवतं च।।1।।
तदेतच्चतुष्पाद् ब्रह्म।
वाक् पादः, प्राणः पादश्चक्षुः पादः, श्रोत पाद इत्यध्यात्मम्।
अथाधिदैवेतमग्निः पादो वायुः पाद आदित्यः पादो दिशः पाद इत्युभयमेवादिष्टं भवत्यध्यात्मं चेवाधिदैवतं च।।2।।
।।छान्दोग्यापनिषत् 3.18.1, 2।।

## ब्रह्म सर्वत्र

छान्दोग्योपनिषत् (प्रपाठक 7, खण्ड 22) में "सबके महान् को और परम पुरुष को भूमा कहा है। सनत्कुमार ने नारद से कहा : "वह भूमा ही नीचे है, भूमा ही ऊपर, भूमा ही पीछे है, भूमा ही आगे है। वह दक्षिण से है, वह उत्तर से है और वह ही यह सर्वत्र विद्यमान् है।" परम पुरुष की महिमा कह कर सनत्कुमार ने कहा कि इसके आगे अहं–भावना का उपदेश ही है। मैं (परम पुरुष–ब्रह्म) ही नीचे हूँ, मैं ऊपर हूँ। मैं दक्षिण हूँ, मैं उत्तर से हूँ। मैं ही यह समस्त हूँ। मैं यह चैतन्य–स्वरूप हूँ। मैं सर्वत्र व्याप्त हूँ।। छान्दोग्योपनिषत् 7.25.1।।

स एवाधस्तात् स उपरिष्टात्स पश्चात्स पुरस्तासं
दक्षिणतः स उत्तरतः स एवेदं सर्वमिति।
अथातोऽहंकारादेशः एव अहमेवाधस्तादहमुपीरष्टादहं
पश्चादहं पुरस्तादहं दक्षिणतोऽहंमुत्तरतोऽमेवेदं
सर्वामिति।। छान्दोग्योपनिषत् 7.25.1।।

## शब्द ब्रह्म

वैवस्वत ने कहा : हे नचिकेता! समस्त ब्रह्मविद्या–वेद जिस पद की व्याख्या करते हैं और सभी तप जिसका वर्णन करते हैं एवं यति–ब्रह्मविद–ऋषि–मुनि जिस पद को चाहते हुए ब्रह्मचर्य्य (व्यापक अर्थों में) को धारण करते हैं, वह पद संक्षेप में वर्णन करता हूँ। "सुनिश्चित रूप से यह अक्षर ओम्

ब्रह्म है। इसे शब्दब्रह्म कहा है। यह शब्दब्रह्म परम पद है। इसी को जानकर जो जन जो चाहता है, उसका वह हो जाता है। शब्दब्रह्म से उपासक की समस्त कामना पूर्ण हो जाती है।'' अक्षरब्रह्म अथवा शब्दब्रह्म से पर महर्षि स्फोटाचार्य ने सबसे अहम् कार्य किया है। इस दिशा में आचार्य मण्डन मिश्र एवं आचार्य नागेश भट्ट की रचना–स्फोटवाद एवं स्फोटसिद्धि और स्फोटन्यायविचार पथप्रदर्शक है। मुनिश्रेष्ठ दुर्वासा के चौदहवें वंशज स्वामी सोमानन्द ने शिवदृष्टि में अक्षर की शक्ति का महारहस्य उद्घाटित किया है। ईसा पूर्व प्रथम शती अथवा तीसरी शती के महावैयाकरण भर्तृहरि ने वाक्यपदीयम् और भर्तृहरिशास्त्र में अक्षरब्रह्म की व्याख्या की है। श्रीहरिविष्णु के उग्रावतार श्री नृसिंह का वध करनेवाले शास्ता रुद्र के महातेजोग्र रूप आकाशभैरव पक्षीराज शरभ रहे। आकाशभैरव कल्पोक्तम् में श्री महेश्वर ने श्री महेश्वरी को अक्षर ब्रह्म की शक्ति का गुह्यज्ञान दिया। बीसवीं शती के उत्तरार्ध में मुनि जिनविजय द्वारा सम्पादित एकाक्षरनामकोषसंग्रह में इसका उल्लेख है। इससे पहिले ''ऋग्वेद में कहा है कि (वैदिक) ऋचाएँ परमव्योम में अवस्थित हैं।'' ऋग्वेदानुसार आकाश का गुण शब्द करना है।। कठोपनिषत्, दूसरी वल्ली 15, 16।।

सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति तपांसि सर्वाणि च यद्वदन्ति।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्य्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण ब्रवीम्योमित्येतत्।।
एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्।
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्।।15, 16।।

।।कठोपनिषत्, द्वितीय वल्ली, 15, 16।।

## आनन्द ब्रह्म : वारुणीविद्या

यजुर्वेदीय तैत्तिरीयोपनिषत्, भृगुवल्ली में सुन्दर वृत्तान्त से ब्रह्म की व्याख्या की गई है। ''ब्रह्मनिष्ठ भृगु ने पिता वरुण देव के आदेशानुसार तप–तप कर अन्त में, ''आनन्द परमेश्वर को ब्रह्म'' जाना। ब्रह्मनिष्ठ भृगु समझ गया कि निश्चय आनन्द से ही ये जीव उत्पन्न हुए हैं, आनन्द से उत्पन्न हुए ही जीते हैं। अन्त में मर कर आनन्द के नियम से जन्मान्तर को जाते हैं और मुक्त आनन्द में प्रवेश करते हैं। वह यह ब्रह्म की निष्ठा भृगु एवं वरुण की विद्या है। इसका वर्णन वैदिक देवों के सम्राट वरुण ने किया और ब्रह्मविद भृगु ने आत्मसात किया।

यह ''ब्रह्मविद्या–वरुणीविद्या परमव्योम–परमेष्ठी में प्रतिष्ठित'' है। भृगु ने जाना की अन्नादि में ब्रह्मभाव नहीं है। ''ब्रह्मभावना तो केवल परमानन्दमय परमेष्ठी में प्रतिष्ठित'' है। जो ब्रह्मजिज्ञासु इस प्रकार परमेष्ठी को उत्पत्ति,

पालन और प्रलय का कारण जानता है और परम ब्रह्म–परमेष्ठी को कर्त्ता, भर्त्ता और हर्त्ता समझता है, वह आत्मा में स्थिर हो जाता है। वह अन्नवान्– भोज्यपदार्थवान् और भोज्यपदार्थों का भोक्ता हो जाता है। वह प्रजा से, पशुओं से और ब्रह्मतेज से महान् हो जाता है। साथ ही वह कीर्त्ति से भी महान् हो जाता है।

अन्नादि कोशों का जैसा विचार ब्रह्मवल्ली में, व्यष्टि आत्मा के सम्बन्ध में वर्णित हुआ है, वैसा ही इस ''वारुणी विद्या'' में ब्रह्म के सम्बन्ध में समझना चाहिये। यहाँ भेद केवल यह है कि सम्पूर्ण जगत्, ''समष्टि आत्मा''–ब्रह्म अन्नमय है, विश्वजीवन प्राणमय है। ''प्रकृति की अणु–परमाणु से भी सूक्ष्म अवस्था, महतत्त्व में परतम मननशक्ति, परतरात्परतम मन मनोमय है। परमशुद्धज्ञान विज्ञानमय है। परमानन्दावस्था आनन्दमय है। जगत् की उत्पत्ति, पालना और प्रलय का कारण यही परमपद परमेष्ठी है।''

''व्यष्टि आत्मा का व्यावहारिक मन, अपरमन है। उसका आत्मस्वरूप में स्थिति का मनन, परमन है और मुक्तावस्था ही मननशक्ति, परतर मन है। समष्टि आत्मा का मनन, परतरात्परतम मन है।।'' भृगुवल्ली, छठा अनुवाक।।

आनन्दो ब्रह्मेति व्यजानात्।<br>
आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते।<br>
आनन्देन जातानि जीवन्ति।<br>
आनन्दं प्रयन्त्यभिसंविशन्तीति।<br>
सैषा भार्गवी वारुणी विद्या।<br>
परमे व्योमेन् प्रतिष्ठिता।<br>
य एवं वेद प्रतितिष्ठति।<br>
अन्नवानन्नादो भवति।<br>
महान् भवति, प्रजया पशुभिर्ब्रह्मवर्चसेन।<br>
महान् कीर्त्या।। भृगुवल्ली, छठा अनुवाक्।।

(इसी शृंखला में ब्रह्मसूत्र में कहा है कि आनन्द अभ्यास से आता है।)

## भगवत्तत्त्व या परमतत्त्व प्रकृति

भगवत्तत्त्व या परमतत्त्व प्रकृति और प्राकृतिक, वह प्रत्यक्ष, अनुमान आदि प्रमाणों से बोधगम्य नहीं है। परमतत्त्व में नाम, रूप, क्रिया, सम्बन्ध आदि भी नहीं है। इसी कारण उनमें शब्द की प्रवृत्ति भी नहीं हो सकती है; क्योंकि किसी निमित्त के आश्रय से ही शब्द प्रवृत्ति सम्भव है। ''कठरुद्रोपनिषत्'' (31–32) में कहा है : किसी निमित्त के आश्रय से ही शब्द प्रवृत्ति होती है। ''परतत्त्व में निमित्त के अभाव से वाणी प्रवृत्त नहीं होती।'' भला अशेष–विशेष

शून्य से शब्द प्रवृत्ति कैसे हो सकती है? "प्रकृति एवं प्राकृतिक गुणों से अध्यात्मिक सम्बन्ध से ही परमतत्त्व में नाम, रूप, क्रियादि का व्यवहार होता है।" ब्रह्म, आत्मा, परम पुरुष, रुद्र, नारायण, सूर्य, विष्णु, गणेश, शिव, देवी आदि नामों की कल्पना किसी–न–किसी सम्बन्ध से होती है। यही सत्, चित्, आनन्द, पूर्ण आदि शब्द–प्रयोग का कारण भी है।

निमित्तं किंचिदाश्रित्य खलु शब्दः प्रवर्तते।
यतो वाचो निवर्तन्ते निमित्तानामभावतः।।
निर्विशेषे परानन्दे कथं शब्दः प्रवर्तते।
।।कठरुद्रोपनिषत् 31, 32।।

## ब्रह्म एवं प्रकृति लक्षण, सम्बन्ध

हे प्रियदर्शन! सृष्टि से पूर्व सत् ही रहा। वह नित्य, मुक्त, निराकार, ज्ञान, आनन्द, परिपूर्ण, सनातन सत्य और सजातीय–विजातीय एवं स्वगतभेद शून्य अद्वितीय ब्रह्म रहा। उसमें मरुभूमि में जल, शुक्तिका में रजत, स्थाणु में पुरुष और स्फटिक में रेखा आदि के समान कल्पित रक्त, शुक्ल एवं कृष्ण गुणमयी गुणसाम्यावस्थावाली अनिर्वचनीय प्रकृति थी।" अध्यस्त प्रकृति से पर परमतत्त्व है।।पैंगलोपनिषत् 1.1।।

सदेव सोम्येदमग्र आसीत्। तन्नित्यमुक्तमविक्रियं सत्याज्ञानानन्दं परिपूर्णं सनातनमेकमेवाद्वितीयं ब्रह्म। तस्मिन् मठशुक्तिका–स्थाणु–स्फटिकादौ जलरौप्य–पुरुषरेखादिवल्लोहित–शुक्लकृष्ण–गुणमयी गुणसाम्या–निर्वाच्या मूल–प्रकृतिरासीत्।। पैंगलोपनिषत् 1.1।।

## ब्रह्म निराकारत्व, साकारात्व का निषेध

ओपनिषत् के ब्रह्मतत्त्व–भगवत्तत्त्व में हम ब्रह्म के निराकारत्व का सर्वत्र पोषण एवं साकारत्व का सर्वथा निषेध पाते हैं। केनोपनिषत् (1.3) में कहा है, कि "वहाँ आँख नहीं पहुँचती है, वाणी नहीं पहुँचती है एवं न ही मन, इसलिये उसको नहीं जान सकते हैं, जिससे उसका उपदेश किया जा सके। वह ब्रह्म ज्ञात वस्तुओं से पृथक है और अज्ञात से भी भिन्न है। ऐसा पूर्व आचार्यों से सुनते हैं, जो हमको उसका उपदेश करते हैं।"

न तत्र चक्षुर्गच्छति, न वाग्गच्छति, नो मनो, न विद्मो, न विजानीमों, यथैतदनुशिष्यादन्यदेव तद्वि–दितादथो। इति शुश्रुम पूर्वेषां ये नस्तद व्यचचक्षिरे ।।केनोपनिषत् 1.3।।

## ब्रह्म साक्षात्कार : सत्य, सफलता

यहाँ इसी जन्म में, यदि "ब्रह्म को जान लिया तो सत्य है, सफलता है। यदि यहाँ नहीं जाना तो महा हानि है, जन्म निष्फल है। समस्त

भूत–प्राणियों में ब्रह्म–भगवान् की सत्ता को चिन्तन करके धीर जन इस लोक से मरकर अमृत–मुक्त हो जाते हैं।''

इसी जन्म में मनन–चिन्तन द्वारा भगवान् को जाना जाय तो उचित है। यदि मानव जन्म में ब्रह्म को नहीं आराधा तो महा हानि है, महानाश है। क्योंकि कालचक्र में ऐसा अवसर पुनः मिलना दुर्लभ है। सम्पूर्ण संसार में परमेष्ठी की सत्ता को, नियम को, चिन्तन करके ब्रह्मज्ञानी–बुद्धिमान् मनुष्य इस जीवन के बाद मुक्त हो जाता है। आत्मा परमात्मा का मनन–चिन्तन करना ही परमामृत पद की प्राप्ति का रथ है।। केनोपनिषत् 2.5।।

इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति न चेदिहावेदीन्महती विनष्टिः।
भूतेषु भूतेषु विचित्य धीराः प्रेत्यास्माल्लोकादमृता भवन्ति।।
।।केनोपनिषत् 2.5।।

## ब्रह्म : प्रतिबोध–मनन से जानना

निरन्तर मनन करने से जाना हुआ समझ में (आत्मसात) आ जाता है। ऐसा जानने वाला निश्चय अमृतपद को पाता है। मनुष्य आत्मा से शक्ति का लाभ करता है और ब्रह्मविद्या से, पराविद्या से अमृत को प्राप्त करता है।

लगातार जानना और मनन को ''प्रतिबोध'' कहते हैं। प्रतिबोध से, मनन से जानने पर ही ब्रह्म जाना जाता है। प्रतिबोध से ब्रह्मज्ञान वाला निश्चिय मोक्ष–पद प्राप्त कर लेता है। ''ज्ञान (सद, ब्रह्म) की शक्ति आत्मा से मिलती है।'' परमात्मविद्या से मोक्षपद प्राप्त होता है। ''आत्मा ज्ञान–स्वरूप'' है। आत्मा में जो जानने का सामर्थ्य है, उसी का नाम शक्ति है।। केनोपनिषत् 2.4।।

प्रतिबोधविदित मतममृतत्वं हि विन्दते।
आत्मना विन्दते वीय विद्यया विन्दतेऽमृतम्।।
।।केनोपनिषत् 2.4।।

## सद्बुद्धि से ब्रह्म बोध

केनोपनिषत् में देवों के गर्व हरण का रोचक वृत्तान्त है। इसमें भगवान् की शक्ति की महिमा का वर्णन है। परमेष्ठी ने सृष्टि की रचना की, वह देवों के लिये विजेता हुआ। परमेष्ठी की विजय से देव शक्तिमान हुए; महिमायुक्त हुए। वे ''देव विचारने लगे कि यह हमारी ही महिमा है और यह हमारी विजय है।''

यह पुनः स्मरण रहे कि अनन्त शक्तिमय परमेष्ठी भगवान् ने सृष्टि रचना के बाद सभी देवों में शक्ति स्थापित की। यह विडम्बना रही कि देवों ने

वह शक्ति अपनी समझी। अर्थात् देवों ने यह माना कि जगत् रचना उनकी महिमा है। उनसे भिन्न कोई भगवान् नहीं है।

वह ब्रह्म देवों के अभिमान को जान गया। वह उन देवों के समक्ष यक्ष रूप में प्रगट हुए। उन्होंने अग्नि एवं वायु का गर्व भंग किया। दोनों के बाद स्वयं इन्द्र यक्ष के पास गये। परन्तु यक्ष अदृश्य हो गया। यहाँ अग्नि और वायु के दो तात्पर्य हैं। ''पहिला, अग्नि एवं वायु दो ही प्रबल तत्त्व हैं। परन्तु इनमें जो शक्ति है वह परमेष्ठी की है, उसके बिना ये आकिंचित्कर हैं।'' दूसरा तात्पर्य–अग्नि एवं वायु से, मुख्य इन्द्रिय चक्षु और कर्ण से है। चक्षु (आँख) से ब्रह्म प्रकाशित नहीं होता क्योंकि वह प्रकृति के रूप से ऊपर है। वह कर्ण (कान) से भी नहीं जाना जाता। ''परमात्मा का स्वरूप पाँचों इन्द्रियों की पहुँच से पार है।'' इन्द्र से तात्पर्य मनोवृत्ति एवं विद्युत् से है। ''मानस कल्पना एवं विद्युत् भगवान् के स्वरूप को प्रगट करने और जानने में, असमर्थ है।'' इस तरह केनोपनिषत् अध्यात्म और अभिदैवत दोनों भावों को प्रगट करता है।

प्रकारान्तर में इन्द्र आकाश में अत्यन्त शोभावाली, सुवर्ण–भूषिता, हैमवती उमा से मिला। उसने पूछा–यह यक्ष कौन है? ''यहाँ अधिदैवत रूप से उमा से तात्पर्य सूर्य की ज्योति से है। अध्यात्म में बुद्धि (मेधा) समझी गई है।''

उमा ने इन्द्र से कहा, यह (यक्ष) ब्रह्म है। आप ब्रह्म की शक्ति से विजय में महिमावान् बनो। उमा के कथन से इन्द्र देवता ने जाना कि विलुप्त यक्ष ब्रह्म है। ''सद्बुद्धि से ब्रह्म का बोध होता है।'' ब्रह्म को मानस कल्पनाएँ नहीं जान सकती।'' सद्बुद्धि में भी जो श्रद्धा एवं विश्वास का अंश है, वही भगवान् का परिचायक है।।केनोपनिषत् 4.1, 5।।

''यह अध्यात्म है कि जो यह मन चलता सा है। वह इससे इस ब्रह्म का स्मरण करे। बारंबार भगवान् नाम का चिन्तन करे।'' अध्यात्म यह है कि चंचल मन–बुद्धि को भगवान् के नाम में स्थित करे और एकाग्र भाव से चिन्तन किया जाय। आत्मज्ञान का मार्ग, ब्रह्मज्ञान का पथ स्मरण और बारंबार ध्यान करना है। आचार्य शंकर ने इसका अध्यात्मिक अर्थ कुण्डलिनी जागरण कहा है।

सा ब्रह्मेति हो वाच, ब्रह्मणो वा एतद् विजये
महीयध्वमिति। ततो हैव विदांचकार ब्रह्मेति।।1।।
अथाध्यात्मं, यदेतद् गच्छर्ताव च मनोऽनेने।
चैतदुपस्मरत्यभीक्ष्णं संकल्पः।।5।।केनोपनिषत् 4.1, 5।।

## वेद् : सत्य स्थान

उपनिषत् की तप, इन्द्रिय संयम और कर्म करना प्रतिष्ठा है। वेद उसके समस्त अंग है। सत्य उसका स्थान है।

मूलभूत रूप से तप, सहनशीलता और सादा जीवन का नाम है। दम, इन्द्रिय–संयम मनोवृत्ति–वशीकार और भावों की शुद्धि को कहते हैं। कर्म–नित्य नैमित्तिक कर्तव्य पालन को कहते हैं। ये तीनों उपनिषत् की प्रतिष्ठा हैं। इन्हीं साधनों से साधक ब्रह्मोपासना का अधिकारी बनता है। वैदिक ज्ञान ब्रह्मविद्या का अहम् अंग है। ब्रह्मविद्या सत्य में रहती है। ब्रह्म सत्य है, इस कारण सत्यस्नेही साधक ही ब्रह्मविद्या उपलब्ध कर सकता है।।केनोपनिषत् 4.8।।

तस्यै तपो दमः कर्मेति प्रतिष्ठा,
वेदाः सर्वांगानि, सत्यमायतनम्।।केनोपनिषत् 4.8।।

## भगवान् अशरीर – निराकार

परमेष्ठी का वर्ण करते हुए वैवस्वत ने कहा कि, वह "भगवान् शरीरों में अशरीर" है। अस्थिरों में स्थिर है, अपरिवर्तनशील है। ऐसे सबसे महान् सर्वशक्तिमान विभु को, धीर जन जान कर चिन्ता नहीं करता।।कठोपनिषत् 2. 22।।

अशरीरं शरीरेष्वनवस्थेष्ववस्थितम्।
महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो नं शोचति।।
।।कठोपनिषत् 2.22।।

## भगवान ब्रह्म : अणोरणीयान् महतो महीयान

ब्रह्म (भगवान्) सूक्ष्म से भी सूक्ष्म है। बृहद से भी महाविराट् है। वह इस प्राणी के हृदयाकाश में स्थित है। उस आत्मा की महिमा को बुद्धि के निर्मल होने से निष्काम और शोक–रहित प्राणी जानता है।

आत्मसत्ता अनादि काल से प्रसुप्त पड़ी रहती है। भगवान् की कृपा से स्वाध्याय, जप, स्मरण एवं ध्यान से उस दैवीस्वरूप का दर्शन होता है। आत्मा की जागृति भगवान् की कृपा का प्रसाद मानना चाहिये। उसका कारण भगवान् की कृपा ही है।।कठोपनिषत् 1.2.20।।

अणोरणीयान् महतो महीयानात्माऽस्य जन्तोर्निहितो गुहायाम्।
तमक्रतुः पश्यति वीतशोको धातुः प्रसादान्महिमानमात्मनः।।
।।कठोपनिषत् 1.2.20।।

## परमेष्ठी : निराधार, निराकार

जीव और प्रकृति से भी सूक्ष्म परमेष्ठी है। वह व्यापक और चिन्ह (लिंग) रहित निराधार है। परमेष्ठी अथवा ब्रह्म या भगवान् को जानकर मनुष्य दुःखों से छूट जाता है और अमृत्व को प्राप्त होता है।।कठोपनिषत् 2.3.8।।

अव्यक्तात्तु परः पुरुषो व्यापकोऽलिङ्.ग एव च।
यज्ज्ञात्वा मुच्यते जन्तुरमृतत्वं च गच्छति।।
।।कठोपनिषत् 2.3.8।।

## श्रेय, प्रेय

नचिकेता के वैराग्य और आत्म अनुराग को जानकर वैवस्वत ने कहा : श्रेय मार्ग और प्रेय मार्ग है। ये दोनों मार्ग नाना प्रयोजन–उद्देश्यवाले हैं और पुरुष–आत्मा को बांधते हैं। उन दोनों में से "श्रेयस् ग्रहण करने वाले का कल्याण हो जाता है।" वहीं जो "प्रेयस् अंगीकार करता है, वह उद्देश्य से गिर जाता है।"

अर्थात् जगत् में दो ही मार्ग हैं। एक तो "श्रेयस्" है अर्थात् आत्मकल्याण का मोक्ष मार्ग है। यह स्वाध्याय, यज्ञ, जप, संयम, आराधना, ध्यान, भक्तिभाव और आत्मज्ञान रूप है। इसी का नाम "देवयान" है।

दूसरा "प्रेयस्" मार्ग है, जो "इस लोक के सुख–भोग" का है। फलकामना से कर्म करने वालों का मार्ग प्रेयस् है। यही "पितृयान" कहा गया है। ये दोनों मार्ग आत्मा को पकड़ते हैं।

"श्रेयस् स्वाध्याय, यज्ञ, भक्ति, उपासना, सद्कार्य, सेवा, सद्ज्ञान, उपकार आदि से दृढ़ होता है। प्रेयस् कामना, एषणा, विषय वासना आदि में ग्रस्त कर लेता है।" मनुष्य को श्रेयस एवं प्रेयस् दोनों प्राप्त होते हैं। उन दोनों को धीर पुरुष सम्यक् विचार से पृथक् करता है। संकल्प एवं निश्चिय से धीर पुरुष प्रेय मार्ग को छोड़ कर श्रेय को ग्रहण करता है। मन्दमति–भौतिकवादी अज्ञानी मनुष्य योगक्षेम के विचार के स्थान पर प्रेय को अंगीकार करता है।

वास्तव में विवेकी मननशील मनुष्य श्रेय एवं प्रेय दोनों मार्गों को जानता है। सद्ज्ञानी बुद्धिमान् कल्याण के मार्ग पर चलता है और अविवेकी, भोग में लिप्त मनुष्य प्रेय मार्ग का अवलम्बन करता है। "अप्राप्त की प्राप्ति का नाम योग है और प्राप्त की रक्षा का नाम क्षेम है"।।कठोपनिषत् 1.2.1, 2।।

अन्यच्छ्रेयोऽन्यदुतैव प्रेयस्ते उभे नानार्थे पुरुषं सिनीतः।
तयोः श्रेय आददानस्य साधु भवति
हीयतेऽर्थाद् य उ प्रेयो वृणीते।।1।।

श्रेयश्च प्रेयश्च मुनष्यमेतस्तौ सम्परीत्य विविनक्ति धीरः।
श्रेयो हि धीरोऽभिप्रेयसो वृणीते प्रेयो मन्दो योगक्षेमाद् वृणीते।।2।।
।।कठोपनिषत् 1.2.1, 2।।

## सर्वान्तर्यामी भगवान् : पदार्थ तद्रूप

जैसे भुवन में प्रविष्ट एक ही वायु पदार्थ–पदार्थ के प्रति तद्रूप हो रहा है, ऐसे ही एक ही सर्वान्तर्यामी परमेष्ठी वस्तु–वस्तु में साक्षी रूप में विद्यमान है। साथ ही उनसे पृथक् भी है। वह सर्वान्तर्यामी परमेष्ठी भगवान् है।।कठोपनिषत् 2.2.10।।

वार्युयथैको भुवनं प्रविष्टो रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूपं रूपं प्रतिरूपो बहिश्च।।
।।कठोपनिषत् 2.2.10।।

## ब्रह्म–भगवान् : हृदय, मन, बुद्धि से ज्ञात

मानवीय इन्द्रियों से उत्तम महान् आत्मा (ब्रह्म, परमेष्ठी, परम ब्रह्म) का कोई रूप सामने नहीं आता। इसे कोई आँखों से नहीं देख सकता है। यह महान् आत्मा हृदय से, बुद्धि से और मन से विचारा जाता है, जो इस आत्मा को जानते हैं वे मुक्त हो जाते हैं।।कठोपनिषत् 2.3.9।।

न संदृशे तिष्ठति रूपमस्य न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम्।
हृद मनीषा मनसाऽभिक्लृप्तो य एतद्विदुरमृतास्ते भवन्ति।।
।।कठोपनिषत् 2.3.9।।

## परमब्रह्म – भगवान् वर्णन

मुण्डकोपनिषत् में परमब्रह्म का वर्णन बहुत ही सुन्दर किया गया है। "वह परमब्रह्म नेत्रों से देखा नहीं जा सकता, पकड़ा नहीं जा सकता। उसका कोई गोत्र नहीं है, वर्ण नहीं है। उसके आँख–कान नहीं हैं। वह हाथ–पाँव रहित है। परमब्रह्म अदृश्य, निराकार, ग्रहण नहीं होने वाला एवं रंगरूपरहित है। वह नित्य है, सर्वगत है, व्यापक है, सर्वसमर्थ है, सर्वत्र विद्यमान है, अत्यन्त सूक्ष्म है, अपरिवर्तनशील है और अव्यय है। यह परमब्रह्म का–भगवान् का वर्णन है। ।।मुण्डकोपनिषत् 1.1.6।।

यत्तद्द्रेश्यग्राह्यगोत्रमवर्णमचक्षुः श्रेजं तदपाणिपादम्।
नित्यं विभुं सर्वगतं सुसूक्ष्मं तदव्ययं तद भूतनोति परिपश्यन्ति धीराः।।
।।मुण्डकोपनिषत् 1.1.6।।

श्वेताश्वेतरोपनिषत् में इसी तथ्य को नये कलेवर में प्रस्तुत किया गया है। वह (परमब्रह्म) बिना हाथ के सबका ग्रहण करनेवाला और बिना पाँव के मनोवेग वाला है। वह नेत्ररहित होकर देखता है और कर्णविहीन होकर

सुनता है। वह हर एक जानने योग्य पदार्थ–वस्तु को जानता है। अर्थात् परमब्रह्म निराकार, निर्गुण, निष्काम, निश्चल, निरंजन, व्यापकतम, अव्यय, सर्वज्ञ, सर्वत्र विद्यमान, कालातीत आदि है। परन्तु उसका आदि–अन्त जाननेवाला कोई नहीं है। ब्रह्मज्ञानी उसको मुख्य महान् पुरुष कहते हैं।। श्वेताश्वतरोपनिषत्, तीसरा अध्याय, 19।।

अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्चत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः।
स वेत्ति वेद्यं न च तस्यास्ति वेता तमाहुरग्र्यं पुरुषं महान्तम्।।
।।श्वेताश्वतरोपनिषत् 3.19।।

## सभी अमृत पुत्र! : भगवद् कृपा की कुंजी

श्वेताश्वतरोपनिषत् में अभूतपूर्व घोषणा की गई है कि "सभी अमृत के पुत्र हों।" "जो आप सभी अमृत के पुत्र हो, परमेष्ठी में आस्थावान (भक्त) हो, इस वाक्य (कथन) को सुनो।" आपके नमस्कारों से, आपकी प्रार्थनाओं में मैं सनातन ब्रह्म आप गुरु शिष्य रूप भक्तों को मिलता हूँ। आप के अन्तःकरण में प्रगट होता हूँ। सूर्य के मार्गों की भाँति आपके समीप कीर्ति आवे; आप दिव्य लोकों पर अधिकार करके रहो। भगवद् कृपा प्राप्ति परमब्रह्म को नमन और भावपूर्ण प्रार्थना से प्राप्त होती है।। श्वेताश्वतरोपनिषत् 2.5।।

युजे वा ब्रह्म पूर्व्य नमोभिर्विश्लोक एव पथ्येव सूरेः।
शृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ये धामानि दिव्यानि तस्थुः।।
।।श्वेताश्वतरोपनिषात् 2.5।।

## लिंग : ब्रह्मबोधक, निराकार

सदानन्दोपनिषत् अनुसार "लिंग शब्द ब्रह्म का बोधक" है। आत्मा के नीचे की अरणि (अग्नि मन्थन का काष्ठ) और ऊँकार को ऊपर की अग्नि बनाकर ध्यान से मथने पर मनुष्य बन्धन को जलाकर भस्म कर देता है। इसे "लिंग" कहते हैं।

यह जो लिंग है, वह साकार, साकार–निराकार और निराकार है। यह सूक्ष्म, स्थूल और उससे परे है। यह सूक्ष्म में सूक्ष्म, स्थूल में स्थूल और इनसे परे है। अर्थात् इनका कारण है।। अप्रकाशित उपनिषत्–सदानन्दोपनिषत्।।

यद्दि लिङ्.गं सकलं सकल निष्कलं–निष्कल च
स्थूलं सूक्ष्मं च तत्परम् स्थूले स्थूले।
सूक्ष्मे सूक्ष्मे कारणं तत्परं च।
आत्मनमरणि कृत्वा प्रणवं यचोत्तरायणम्।
ध्यानर्निर्मथनादेव पाशवं दहति मानवः।
अन्तर्बहिश्चतुलिङ्.ग विधत्ते यस्तु शाश्वतम्।।

।।सदानन्दोपनिषत्।।

यहाँ लिंग का उल्लेख आया है, उससे ''मिट्टी, धातु, रत्न, पाषाणादि के लिंग का अर्थ नहीं निकलता'' है। ''लिंग को निराकार ब्रह्म'' के लिये प्रयुक्त किया गया है। ''शिवोपनिषत्'' भी इसकी पुष्टि करता है। ''हृदय में अन्तःकरण (मन) ही ब्रह्म (शिव–रुद्र) का सर्वश्रेष्ठ निवास स्थान है। वहाँ वैदिक रूप से हृदय कमल में ऊँ है और ओंकार लिंग है।।1.24।।''

हृदयान्तःकरणं ज्ञेयं शिवास्यायतनं परम्।

हृत्परमं वैदिका तत्र लिङ्.गभोङ्.कारमिष्यते।। शिवोपनिषत् 1.24।।

''उपनिषदों में चिन्ह, प्रमाण या लक्षण के रूप में लिंग शब्द का प्रयोग हुआ है।'' कठोपनिषत् (2.5.8) में अव्यक्त प्रवृत्ति से पुरुष श्रेष्ठ है। ''परमेष्ठी उत्तम है, सर्वव्यापक साक्षी है और शरीररहित–चिन्हरहित (अलिङ्.ग) है।'' जिस को जानकर, ध्यानकर जीव बन्धन से मुक्त हो जाता है। साथ ही अमृत को, आनन्द को प्राप्त करता है।

अव्यक्तात्तु परः पुरुषो व्यापकोऽलिंगं एव च।

यज्ज्ञात्वा मुच्यते जन्तुरमृतत्वं च गच्छति।।

।।कठोपनिषत् 2.5.8।।

## लिंग : सृष्टि–लय

यह भी अप्रत्याशित अभूतपूर्व है कि ''लिंग पुराण'' (99.8) में ''पाषाण शिश्न (लिंग) को देव रूप में नहीं माना है।'' ''प्रलयकाल में समूची सृष्टि जिसमें लीन हो जाती है और सृष्टि काल में जिससे सृष्टि होती है, उसे लिंग कहते हैं।''

लयं गच्छन्ति भूतानि सहरे निखिल यतः।

सृष्टिकाले पुनः सृष्टिस्तस्माल्लिङ्.गभुदाहृतन्।।

।।लिंग पुराण 99.8।।

अर्थात् ''लिंग पुराण में भी लिंग शब्द ब्रह्म वाचक है।'' अध्यात्म रामायण (अरण्य सर्ग 3.25, 26) में भी शिश्व लिंग देव नहीं है।

## परमार्थ रूप

मूलभूत रूप से परम तत्त्व असंग, अविकारी, गुणरहित, निर्विशेष, निष्कल, अखण्ड, अनन्त, सर्वत्र व्यापक, ब्रह्माण्डव्यापी, आकाशवत्, परिपूर्ण, अद्वयतत्त्व है। उसमें न क्रिया है, न कर्तव्य। उत्पत्ति–विनाश, बन्ध–मोक्ष, साध्य–साधन आदि कल्पित हैं; यही सिद्धान्त है। आत्मोपनिषत् (31), अवधूतोपनिषत् (8) आदि में कहा है : ''न कुछ उत्पन्न होता है, न नष्ट; न कोई बद्ध है, न साधक और न कोई मुमुक्षु है, न मुक्त–यही परमार्थ रूप है।''

प्रकृति अथवा माया के सम्बन्ध से ही उत्पत्ति, स्थिति, लय, बन्धन, मुमुक्षुता और मोक्ष की कल्पना की जाती है। जैसे अधिष्ठान रज्जु में सर्प की भ्रान्ति से भय, कम्पन, पलायन आदि होते हैं और अधिष्ठान रज्जु–दर्शन से सर्प भ्रान्ति निवारण होने पर भय, कम्पनादि निवृत्त हो जाते हैं। वैसे ही अधिष्ठान परम तत्त्व के "अदर्शन" और कर्तत्व– भोकृत्व, सुखित्व–दुखित्व, जन्म–मरणादि देहाभिमान में जीव बन्धन में पड़ता है। इसके विपरीत "अधिष्ठानतत्त्व दर्शन" होने पर कर्तृत्वादि से मुक्त होकर अपने स्वस्वरूप में स्थित होना अमरता है।

न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः।
न मुमुक्षुर्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता ।।आत्मोपनिषत् 3.1।।

## ईश्वर – भगवत्तत्व : चार प्रकार की मुक्ति

निर्गुण, निर्विशेष, अकर्ता परमतत्त्व ही माया के संयोग से सगुण, सविशेष, कर्ता, सर्वज्ञ, कर्मफल प्रदाता, सर्वशासक, सृष्टि, स्थिति एवं संहार का हेतु होता है। "निरालम्बोपनिषत् के अनुसार – ब्रह्म ही प्रकृतिसंज्ञक अपनी शक्ति के आश्रित होकर रचना करता है। लोकों को रचकर, उनमें प्रवेशकर अन्तर्यामीरूप से ब्रह्मादि के बुद्धि और इन्द्रियादि के नियन्ता होने से "ईश्वर" कहा जाता है।

ब्रह्मैव स्वशक्तिं प्रकृत्यभिधेयामाश्रित्य लोकान् सृष्ट्वा।
प्रविश्यान्तमित्वेन ब्रह्मदीनां बुद्धिन्द्रियनियन्तृत्वादीश्वरः।।
।।निरालम्बोपनिषत्।।

मुक्तिकोपनिषत् (1.18–25) में कहा है कि यह ब्रह्मतत्त्व–भगवान् तत्त्व –भगत्तत्व–ईश्वरतत्त्व निर्गुण, निराकार, निर्विशेष, सगुण–निराकार एवं सगुण साकार भी है। यही प्राणियों के भोग–मोक्ष के लिये सृष्टि की रचना करता है। ब्रह्म ही देश, काल, दिशा–विदिशा, पदार्थ, नीचे–ऊपर, अन्दर–बाहर समस्त रूपों में व्याप्त है।

"मुक्ति चार प्रकार की होती है – सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य एवं सायुज्य।" चारों प्रकार की मुक्तियाँ ब्रह्मोपासना से प्राप्त होती हैं। भगवद् नाम भजन से "सालोक्य" मुक्ति प्राप्त होती है। समस्त पाप–समूहों के निःसारण से "सारूप्य" मुक्ति प्राप्ति होती है। सदाचारपरायण होकर नित्य अनन्य बुद्धि से भगवान् सर्वस्वरूप के ध्यान में रहने से साधक भगवान् के "सामीप्य" को पाता है। यही सालोक्य–सारूप्य–सामीप्य मुक्ति कहाती है जो गुरुपदिष्टमार्ग से ब्रह्म के सगुण अविनाशी स्वरूप का ध्यान करता है, वह भली–भाँति भ्रमरकीटवत् ध्यान करने से ब्रह्म के सायुज्य को प्राप्त करता है। वही

ब्रह्मानन्द प्रदात्री कल्याणकारी सायुज्य मुक्ति है। ये चारों प्रकार की मुक्तियाँ ब्रह्मोपासना से प्राप्त होती हैं।

दुराचारतो वापि मन्नामभजनात् कपे।
सालोक्यमुक्तिमाप्नोति न तु लोकान्तररादिकम्।।
काश्यां तु ब्रह्मनालेऽस्मिन् मृतो मत्तारमाप्नुयात्।
पुनरावृत्तिरहितां मुक्तिं प्राप्नोति मानवः।।
यत्र कुत्रापि वा काश्यां मरणे स महेश्वरः।
जन्तोर्दक्षिणकर्णे तु मत्तारं समुपादिशेत्।।
निर्धूतोशेषपापाघो मत्सारूप्यं भजत्ययम्।
सदाचाररतो भूत्वा द्विजो नित्यमनन्यधीः।।
मयि सर्वात्मके भावो मत्सामीप्यं भजत्ययम्।
सैव सालोक्यसारूप्यसामीप्या मुक्तिरिष्यते।।
गुरुपदिष्टमार्गेण ध्यायन् मद्गुणमव्ययम्।
मत्सायुज्यं द्विजः सम्यग् भजेदभ्रमरकीटवत्।।
।।मुक्तिकोपनिषत् 1.18–25।।

## माया स्वरूप निवर्चन

विद्वान माया को अघटित–घटना–पटीयसी कहते हैं। मायावी ब्रह्म की माया जगत्–प्रपंच के बन्धन में डालती है। (माया) स्वयं अस्तित्व शून्य होने पर भी निराधार चिदाकाश में अनेक चित्र–विचित्र विश्व–प्रपंच की सृष्टि कर देती है। वह चिदाकाश–स्वरूप को आच्छादित कर स्वयं नृत्य करती है। "सर्वसारोपनिषत्" में कहा है कि मायानाम्नी शक्ति अनादि और अन्तवाली है। वह प्रमाण–अप्रमाण में सामान्य, न सत्य, न असत्य और न सदसत् (उभरूपा) है। वह स्वयं अधिकतर विकार रहिता है। जो निरूपण करने पर सभी लक्षणों से शून्य है, वह माया है। माया अनन्त शक्तिरूपा है। उसके अनन्त रूप हैं – ज्ञान, इच्छा, आवरण, विक्षेप, अहंकार–दंभ, कल्याण, प्रभवादि। मायोपाधि के कारण ही परमतत्त्व–परमेष्ठी, भगवान्, नारायण, रुद्र, विष्णु, सूर्यादि नामों से अभिहित होता है। वेद में रुद्र को मायिन कहा है। परमेष्ठी ब्रह्म अपने अखण्ड, अनन्त, सच्चिदानन्द स्वरूप को जानता है और उसके मायिक प्रपंच एवं उसके बन्धन में जीवों को भी जानता है। यह विडम्बना है कि जीव माया के मोहिनी स्वरूप में मोहित होकर न स्वयं को जानता है, न ब्रह्म को और न माया को। जीव माया के परतन्त्र हो जाता है। माया की परतन्त्रता से मुक्त होने में–सद्विद्या–सद्ज्ञान–सद्कार्य, ब्रह्मोपासना, स्वाध्याय, ध्यान, मनन, चिन्तन, ब्रह्म भक्ति, स्वकर्म से भगवान् अर्चनादि ही एकमात्र उपाय है।

माया नाम अनादिरन्तवती प्रमाणाप्रमाणसाधरणा न
सती नासती न सदसती स्वयमधिकाविकाररहिता
निरूप्यमाणा सतीतरलक्षणशून्या सा मायेत्युच्यते।।
।।सर्वसारोपनिषत्।।

शरभोपनिषत् में परमेष्ठी रुद्र ने स्वयं कहा है : "मेरी और विष्णु की माया अत्यन्त मोहित करने वाली है। परमेष्ठी अथवा भगवान् के चरण कमलों के ध्यान से दुस्तरणीय माया भी सरलता से तरणीय हो जाती है।" माया से मोहित जीव शरीर में अहंभावना और स्वयं से सम्बन्धित व्यक्ति एवं वस्तु में मम भाव करता है। परिणामस्वरूप जीव जन्म–मरण के चक्र में प्रवाहित होता रहता है और कर्मानुसार पशु, पक्षी, कीट, पतंग, मानव, दानवादि योनियों में असहनीय कष्टों को भोगता है। जब तक भगवान् की भक्ति, ब्रह्मज्ञान, विद्यादि की उस पर प्रसन्नता नहीं होती, तब तक इससे (माया से) मुक्ति नहीं होती।

अतिमोहकरी माया मम विष्णोश्च सुव्रत।
तस्य पादाम्बुजध्यानाद् दुस्तरा सुतरा भवेत्।।
।।शरभोपनिषत्।।

## ब्रह्म–भगवान् : उपासक कार्यसिद्धि के लिए रूप ग्रहण

रामपूर्वतापिन्युपनिषत् के प्रथमोपनिषत् में "उपासकार्थे निर्विशेस्य रूपकल्पना" का वर्णन मिलता है। ब्रह्म चिन्मय, अद्वितीय, कलाशून्य और अशरीर (निराकार) है। किन्तु वह उपासकों के कार्यसिद्धि के लिये रूप कल्पना कर लेते हैं। परन्तु साकार होने पर भी भगवान् कर्म–बन्धन से युक्त नहीं होते हैं। भगवान् माया का आश्रय लेकर स्वयं स्वेच्छापूर्वक मायाशरीर धारण करते हैं और लोकोपकारी, लोकसंग्रह, लोककल्याण, लोक–अभ्युदय, लोकशिक्षण, सदज्ञानादि का कार्य करते हैं। भगवद् चरित्रों के कथन, गुणगान, कार्यानुसरण, स्वाध्याय, ध्यानादि से जीव भवसागर से पार हो जाता है।

चिन्मयस्याद्वितीस्य निष्कलस्याशरीरिणः।
उपासकानां कार्यार्थं ब्रह्मणो रूपकल्पना।।7।।
रूपस्थानां देवतानां पुस्त्र्यंशास्त्रादिकल्पना।।
।।रामपूर्वतापिन्युपनिषत् 1.7।।

## भगवत आदिपुरुषस्य

चौदह वैष्णव उपनिषदों में से एक "कलिसंतरणोपनिषत्" है। कलिसंतरणोपनिषत् में देवर्षि नारद और ब्रह्म के मध्य संवाद है। इसके प्रारम्भ में ही कहा है कि "भगवान् के नाम के उच्चारण मात्र से ही मनुष्य कलि से तर जाता है।"

भगवत आदिपुरुषस्य नारायणस्य
नामोच्चारणमात्रेण निर्धूतकलिर्भवतीति।।1।।
।।कलिसंतरणोपनिषत्।।

देवर्षि नारद ने ब्रह्म हिरण्यगर्भ से पूछा कि कलियुग में मुक्ति कैसे हो? ब्रह्म ने कहा कि भगवान् के षोडश (सोलह) नामों के स्मरण से यह सम्भव है। इस मन्त्र में "राम एवं कृष्ण के नामों से चौंकें नहीं! वेद में कृष्ण शब्द का अर्थ सूर्य है। सूर्यकिरणें गोपियाँ हैं। राम शब्द भी अग्नि–सूर्य वाचक है।" "र" अक्षर के बीज मन्त्रानुसार "र" अग्नि का बीज है।" अतः त्रेतायुग के श्रीराम और श्रीकृष्ण से भ्रमित नहीं हों। कृष्णयामलीतन्त्र का अन्तर्निहित आशय भी यही है।

परब्रह्मावरणविनाशकषोडशनामानि

हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे।
हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे।
इति षोडशकं नाम्नां कलिकल्मषनाशनम्।
नातः परतरोपायः सर्ववेदेषुदृश्यते।।
षोडशकलावृतस्य जीवस्यावरणविनाशनम्।
ततः प्रकाशते परं ब्रह्म मेघापाये।
रविरश्मिमण्डलीवेति।।2।। कलिसंतरणोपनिषत्।।

(स्वातिरिक्ता–विद्यापदतत्कार्यजातं स्वावशेषतया हरतीती "हरिः"। निष्प्रतियोगिक–ब्रह्ममात्रतया राजते महीयत इति "रामः"। कृष्यते क्लिश्यते इति कृषिशब्देन कलिरुच्यते, तं कलि स्वभक्त–कृतसकृत्स्मरण–मात्रेण निःशेषं मुष्णाति ग्रसति निःशेषीकरोतीति "कृष्णः", तस्य संबुद्धिः "हरे राम कृष्ण" इति। रामकृष्णनाम्नोः मिथः हरिनामसमन्वयतः "नाम्नां षोडशकं" भवति।) (कलिसंतरणोपनिषत्) (सबसे महत्वपूर्ण यह है कि भगवान् ने स्पष्ट किया है कि "यह नाम जप विधिरहित" है। अर्थात् कोई कर्मकाण्ड नहीं करना है।)

यह उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद (1.89.8) में भगवन्नाम सुनने और कीर्तन का महत्व बताया गया है।

भद्रं कर्णेभिः शुणुयाम देवा भद्रं पश्यमाक्षभिर्यजत्राः।
थरैरंगैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेम देवहितं यदायुः।।
।।ऋग्वेद 1.89.9।।

"हे देवो! हम कानों से कल्याणकारण अच्छे विचार सुनें। हे यज्ञ के योग्य देवों! हम आँखों से अच्छे कल्याणमय वस्तु–दृश्य देखें। हम स्थिर सुदृढ़ अवयवों से युक्त शरीर से आपकी स्तुति करें। हम सम्पूर्ण आयु तक देवों का

हित ही करें, विद्वानों के लिये हितकारी कार्य ही करते रहें। हम कभी कुकर्म नहीं करें''।।ऋग्वेद 1.89.8।। इस ऋचा में सीधे–सीधे ब्रह्म–भगवान् नाम उच्चारण के महत्व को प्रदर्शित किया है। सामवेद (उत्तर 21.1.2) में भी ''भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम।'' के महत्व की व्याख्या की गई है। अथर्ववेद (16.2.4) में इसे ही दोहराया गया है : ''भ्रदं श्लोकं श्रूयासम्।''

श्वेताश्वतरोपनिषत् के छठे अध्याय के तेरहवें श्लोक में कहा गया है कि ''ब्रह्म अथवा भगवत्प्राप्ति के साधन सांख्य एवं योग हैं।'' उनके द्वारा भगवत्तत्व का ज्ञान प्राप्त कर ही मनुष्य समस्त बन्धनों से मुक्त होकर शान्ति को प्राप्त होता है : ''तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः।''

## ब्रह्म निरूपण

तैत्तिरीय उपनिषत् का अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय एवं आनन्दमय के भेद से पँचकोशों का वर्णन प्रसिद्ध है। ''आनन्द की अखण्ड अनन्त मात्रा होने के कारण ब्रह्म को आनन्दमय कहा गया है।'' इसी के अनुसरण में ब्रह्मसूत्र (अ. 1.1.53) आनन्दमयाधिकरण में कहा है : ''आनन्दमयोऽभ्यासात्।।'' अर्थात् ''ब्रह्म आनन्दमय है, आनन्द अभ्यास से आता है।'' यहाँ आनन्दमय शब्द में मयट् प्रत्यय प्राचुर्य अर्थ में है, विकार अर्थ में नहीं। यह मनोमय, अन्नमयादि में विकारार्थ में प्रयुक्त है। तैत्तिरीय उपनिषत् में एक महान् रूप के साथ ब्रह्म का निरूपण बहुत ही विलक्षण किया गया है।

इस आत्मा–परमेष्ठी, परमेश्वर, भगवान् से सर्वप्रथम आकाश प्रगट हुआ। परमेष्ठी अथवा ब्रह्म की कामना से सृष्टि–जगत् के कारण आकाश की अभिव्यक्ति हुई। आकाश से वायु उत्पन्न हुई। वायु से अग्नि उत्पन्न हुआ। अग्नि से जलों की उत्पत्ति हुई। जल से जलमयी भुवन संस्था–पृथिवी उत्पन्न हुई। पृथिवी से ओषधियाँ–वनस्पतियों की उत्पत्ति हुई। ओषधि का अर्थ है : दुःख–कष्ट हरण करनेवाला एवं (सद्) गुण समावेश करनेवाला। ओषधियों से अन्न और अन्न से मनुष्य का रेतस् बना। रेतस् से मनुष्य देह बनी। इस कारण यह पुरुषशरीर अन्नमय है, अन्न के सार से निर्मित है।

इस अन्न के सार से बने मानवाकार का यह ही कमलाकार शिर है। यह दक्षिण भुजा दक्षिण पक्ष है। यह वाम भुजा, वाम पक्ष है। यह धड़ आत्मा अर्थात् मूलशरीर है। यह नाभि से अधोभाग इसकी पूँछ है; यही इसका आश्रय है। ऋषिवर ने मानवदेह के मस्तकादि मुख्य अंग वर्णन से प्रगट किया है कि ये प्रधान भाग हैं; जिनमें आत्मा का प्रकाश है। इन अंगों में आत्मशक्ति विशेष रूप से प्रगट होती है। आत्मशक्ति के कोश शिर, नाभि आदि हैं। अर्थात् शरीर को आत्मा रूप में स्वीकार करते हुए स्थूल बुद्धिवालों की जिज्ञासा में

प्रवृत्ति की दृष्टि से पहिले साधक को शरीर रूप में ही आत्मा कहा गया है। जब स्थूल से सूक्ष्म की ओर मन प्रवेश करने लगता है तब ब्रह्मवेत्ता सूक्ष्म आत्मतत्त्व की ओर क्रमशः जाने का प्रयास करता है।

तस्येदमेव शिरः। अयं दक्षिणः पक्षः।
अयमुत्तरः पक्षः। अयमात्मा।
इदं पुच्छं प्रतिष्ठा। तदप्येष श्लोको भवति।।
।।तैत्तिरीय उपनिषत्, ब्रह्मवल्ली, अनुवाक।।1।।

## भगवान् : नियम, नियन्त्रण में जगत्

ईशावास्योपनिषत् के प्रथम श्लोक में कहा है कि यह समस्त दृश्यमान और जगत् है, वह सभी ब्रह्म से बसने योग्य है। इसमें ब्रह्म–भगवान् स्वशक्ति, स्वसत्ता से विद्यमान है। "भगवान् के नियम–नियन्त्रण में समूचा जगत्–सृष्टि है।" भगवान् ही सर्व विश्व में व्याप्त चेतना एवं जगत् की आत्मा है। उसी मूलसत्ता के उत्पत्ति, स्थिति, लय आश्रित हैं। वह सर्वसमर्थ, सर्वशक्तिमान्, सर्वव्यापक, सर्वज्ञ भगवान्, समूचे जगत् का स्वामी है और संचालक है। समस्त पदार्थ उसी के हैं। इस भावनामय त्याग से, हे उपासक–मानव (मननशील प्राणी) पदार्थों को भोग; यह जान कि समस्त भोग भगवान् अथवा ब्रह्म की देन है। "अतः ललचाएँ नहीं, पदार्थों का संग्रह व्यर्थ हैं, संचय की एषणा नहीं कर।" यह विचार करके देख, यह धन (अध्यात्मिक, अधिदैवत एवं भौतिक) किसका है? समस्त पदार्थ परमेष्ठी के ही हैं।

आस्तिक, सद्बुद्धिवान, विवेकी यह मनन करे कि लोक–लोकान्तरों के मान का, अन्तर का, गतिविध का, स्थिति–मर्यादा का जो नियन्ता है, वह सर्वसमर्थ चेतन तत्त्व है। उस सत्ता द्वारा, तौल–मापपूर्वक, नित्य नये पदार्थों का निर्माण होता रहता है। वह इस दिव्य महारसायनशाला का संचालक–महारसज्ञ पूर्ण ज्ञानस्वरूप है। वही शक्ति ज्ञानस्वरूप ब्रह्म अथवा भगवान् इस विश्वभवन में अवस्थित है। जगत् मन्दिर के सभी पदार्थों का स्वामी, वही त्रिकाल में रहनेवाला परमपुरुष है। मननशील, इस भावमय समर्पण रूप त्याग से पदार्थों का भोग–उपयोग करें। यह स्मरण रहे कि भोग्य पदार्थ न कभी किसी के साथ गये हैं, न जायेंगे। इस विवेक विचार से लोभ–लालच–एषणा–काम नहीं करे और यह चिन्तन करे कि धन किस के साथ जाता है? धन यहीं धरा रह जाता है। ऐसी विचार बुद्धि से संग्रह, परिग्रह की व्यर्थ प्रवृत्ति पर संयम रखें।।ईशावास्योपनिषत् 1।।

ईशा वास्यमिंद सर्व यत्किंच जगत्यां जगत्।
तेन व्यक्तेन भुंजीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम्।।

।।ईशावास्योपनिषत् ,1।।

## कर्मोपासना, ज्ञान से ब्रह्म सिद्ध

ऋषिश्रेष्ठ के अनुसार जो जन मात्र ''नैमित्तिक कर्म को साधते हैं और (ब्रह्म) ज्ञान से सर्वथा विमुख हैं, वे घोर अन्धकार में प्रवेश करते हैं। उनको आत्मिक आदित्य का प्रकाश उपलब्ध नहीं होता है'' (आत्मभाव से जो प्रकाश है, वह तेजस् कहा गया है। उस तेज में जो तेजस–आत्मस्वरूप है, तेजस, पुण्यकर्मी, ब्रह्मवेत्ता उसी मार्ग से परम पद को प्राप्त करते हैं।)। मात्र नैमित्तिक कर्म वाले उस से भी बहुतरवत् अन्धकार में प्रविष्ट होते हैं जो कर्मकाण्ड और उपासना से विमुख होकर केवल विद्या में (अक्षर ज्ञान) – शस्त्रज्ञान में रत हैं।

''आत्मिक आदित्य का प्रकाश प्राप्त करने के लिये कर्मोपासना एवं ज्ञान दोनों को सिद्ध करना चाहिये।।'' बृहदारण्यकोपनिषत्, अध्याय 4, ब्राह्मण 4, श्लोक 10।।

अन्ध तमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते।<br>
ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायां रताः।।

।।बृहदारण्यकोपनिषत् 4.4.10।।

## पँच भूत ज्ञाता : ब्रह्म साक्षात्कार

जिसमें पाँच जन–पृथिवी, जल, वायु, अग्नि, आकाश सजीव जगत् स्थिर हैं, मैं अमर आत्मा उस ही अविनाशी आत्मा को जानता हुआ ब्रह्म मानता हूँ। उस प्राण के प्राण को, और नेत्र के नेत्र को, श्रोत्र के श्रोत्र को, मन के मन को जो जन जानते हैं, उन्होंने ही सनातन, प्रमुख, ब्रह्म को जाना, विचार–चिन्तन–मनन और अनुभव से निश्चित किया है।। बृहदारण्यकोपनिषत् 4.4.18, 19।।

यस्मिन्पंच पंचजना आकाशश्च प्रतिष्ठितः।<br>
तमेव मन्य आत्मानं विद्वान्ब्रह्मामृतोऽमृतम्।।17।।<br>
प्राणस्य प्राणमुत चक्षुषश्चक्षुरुत श्रोत्रस्य श्रोत्रं मनसो<br>
ये मनो विदुः। ते निचिक्युर्ब्रह्म पुराणमग्रयम।।18।।

।।बृहदारण्यकोपनिषत् 4.4.17, 18।।

## निदिध्यासन : तत्त्व साक्षात्कार

महर्षि याज्ञवल्क्य ने अपनी भार्या मैत्रेयी से कहा कि परमेष्ठी, परम ब्रह्म, भगवान् ही सुनने योग्य, मनन करने योग्य और ध्यान करने योग्य है। उन्होंने ''निदध्यासन को तत्त्व साक्षात्कार का उपाय बताया है।'' यहाँ तत्त्व का अर्थ परम ब्रह्म–भगवान् है।।बृहदारण्यकोपनिषत् 4.5.6।।

आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः
श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यो.... ।।
।।बृहदारण्यकोपनिषत् 4.5.6।।

ऋग्वेद के दशम मण्डल के ज्ञानसूक्त में नाद से भगवत्स्वरूप प्रकाशित होने का उल्लेख है। "जिस प्रकार चलनी से सत्तू छाना जाता है, उसी प्रकार बुद्धिमान श्रेष्ठ ब्रह्मविद ध्यानवान् वाणी को छानते हैं। उस समय वे प्रेम भाव से युक्त ज्ञानी मित्रता के भावों को जानते हैं। ध्यान द्वारा छनी हुई नाभिदेश में स्थित यही सूक्ष्मतर वाणी अर्थात् नाद भगवत्स्वरूप को प्रकाशित करता है। इसी का आश्रय लेकर ऋषि मन्त्रद्रष्टा बनते रहे। मुनिश्रेष्ठ ज्ञान की अजस्र धारा बहाते रहे। "शाब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परं ब्रह्माधिगच्छति।" शब्दब्रह्म के ध्यान में निष्णात होकर परा वाक् – परमब्रह्म प्राप्त होता है।।ऋग्वेद 10.71.2।।

सक्तुमिव तितउना पुनन्तो यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत।
अत्रा सखायः सख्यानि जानते भद्रैषां लक्ष्मीर्निहिताधि वाचि।।
।।ऋग्वेद 10.71.2।।

## भगवत्तत्व : काल नियन्ता, शाश्वत नियम, अक्षर ब्रह्म

ऋषिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य ने कहा : हे गार्गि! निश्चय इसी अक्षर की आज्ञा में – अर्थात् अविनाशी परमेष्ठी–भगवान् के नियम में, सूर्य और चन्द्र नियमित होकर रहते हैं। इसी ही परमेष्ठी की आज्ञा में हे गार्गि! द्युलोक और पृथिवीलोक नियमित होकर रहते हैं। इसी ही परमेष्ठी का आज्ञा में निमेष, मुहूर्त्त, दिन–रात, अर्द्धमास, मास, ऋतुएँ और वर्ष धारण किये हुए रहते हैं। वह ही काल नियन्ता है। परमेष्ठी की आज्ञा में अनेक महानद श्वेत (हिम) पर्वतों से नीचे पूर्व को बहते हैं, अनेक पश्चिम को बहते हैं और जिस–जिस दिशा का अनुसरण करते हैं उसी के नियम परमेष्ठी की आज्ञा में मनुष्य दानशीलों की प्रशंसा करते हैं, देवगण यजमान की प्रशंसा करते हैं। पितर जन दर्वी के अनुगामी होते हैं, पितर आदरातिथ्य के चिन्ह भोजन को आश्रित रहते हैं। सभी भुवन (लोक–लोकान्तर) भगवान् के शासन में हैं। उनका (शाश्वत) नियम सभी परिवर्तनों में काम करता है और पुण्यकर्म भी उसी के नियत किये नियम में होते हैं।।बृहदारण्यकोपनिषत् 3.8.9।।

हे गार्गि! वह ही यह अक्षर अदृष्ट अर्थात् आँख से नहीं देखा हुआ सब का द्रष्टा है। कर्ण (कान) से नहीं सुना गया होकर सबका सुनने वाला है। मन से मनन नहीं किया गया, परन्तु सबका मनन करनेवाला है। बुद्धि से अगम्य होकर सर्वज्ञ है। इससे अन्य जगत् का द्रष्टा कोई नहीं है, इससे अन्य

कोई श्रोता नहीं है। इससे अन्य कोई मनन करनेवाला नहीं है। इससे अन्य कोई ज्ञाता–सर्वज्ञ नहीं है। हे गार्गि! निश्चिय इसी ही अक्षर–भगवान् में आकाश–जगत् का आदि कारण ओतप्रोत है। सर्वाश्रय परम ब्रह्म, परमेष्ठी, भगवान् ही है।।बृहदारण्यकोपनिषत् 3.8.11।।

ऋषिश्रेष्ठ याज्ञवल्क्य ने स्पष्ट रूप से कहा है कि भगवान् का नियमन–सामर्थ्य ही ऐश्वर्य है। पृथिवी आदि आत्म पर्यन्त वस्तु–जात का नियमन भगवान् के ऐश्वर्य से ही हो रहा है। अपने स्वरूप में किसी प्रकार का विकार नहीं होना दिव्य शक्ति है।

भगवान् विकारमयी प्रकृति से परे होने के कारण निर्विकार है। उसका पराभिभव सामर्थ्य ओज–तेजस् कहलाता है। मुण्डकोपनिषत् (1.1.10) में भगवदीय सर्वज्ञता गुणों का वर्णन है : "यः सर्वज्ञ सर्ववित्।।" ईशावास्योपनिषत् में कहा है कि भगवान् का रूप परम कल्याणस्वरूप है : "यत्ते रूप कल्याणतम।।16।।" मुण्डकोपनिषत् (3.1.3) में कहा है कि आत्मा ज्योतिस्वरूप है : "यदा पश्यः पश्यते रुक्मवर्ण।।"

> एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि। सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठत एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि। द्यावापृथिव्यौ विधृते तिष्ठत एतस्यवा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि। निमेषा मुहूर्त्ता अहोरात्राण्यर्धमासा मासा ऋतवः संवत्सरा इति विधृतास्तिष्ठंन्ति। एतस्य वा अक्षरम्य प्रशासने गार्गि। प्राच्योऽन्या नद्यः स्यन्दन्ते श्वेतभ्यः पर्वतेभ्यः प्रतीच्योऽन्या या या च दिशमन्वेतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि। ददतो मनुष्याः प्रशंसन्ति यजमानं देवा देवीं पितराऽ–न्वायत्ताः।।बृहदारण्यकोपनिषत् 3.8.9।। तद्वा एतदक्षरं गार्ग्यद्रष्टं द्रष्ट्टश्रुतं श्रोत्रंमतं मन्त्रविज्ञातं विज्ञातृ। नान्यदतोऽस्ति द्रष्ट्ट नान्यंदतोऽस्ति श्रोतृ, नान्यदतोऽस्ति मन्त्रृ, नान्यंदतोऽस्ति विज्ञातृ। एत स्मिन्नु खल्वक्षरे गार्ग्याकाश ओतश्च प्रोतश्चेति।। बृहदारण्यकोपनिषत् 3.8.11।।

## भगवत्तत्त्व : आत्मा में रमण

यह परमेश्वर समस्त भूतों–कार्यमय जगत् से कर्त्तारूप प्रगट हो रहा है। वह प्राण है; सम्पूर्ण जगत् की स्थिति और सत्ता है। वह सर्वज्ञ होता हुआ भी अधिक नहीं बोलता है।

वह आत्मा में क्रीड़ा करनेवाला, रमण करनेवाला, आत्मा में प्रसन्नता मनानेवाला, कर्तव्यशील भक्त और ब्रह्मज्ञानियों में सर्वोत्कृष्ट है।
।।मुण्डकोपनिषत् 3.1.4।।

प्राणो ह्येष यः सर्वभूतैर्विभाति, विजाजन् विद्वान् भवते नातिवादी।
आत्मक्रीड आत्मरतिः क्रियावानेष ब्रह्मविदां वरिष्ठः।।
।।मुण्डकोपनिषत् 3.1.4।।

## भगवान् प्राप्ति कुंजी

यह "भगवान् सदैव सत्य से, यर्थार्थज्ञान–तत्त्वज्ञान से, तप से और ब्रह्मचर्य से प्राप्त किया जाता है।" वह परमेश्वर शरीर के भीतर प्रकाशमय एवं शुद्ध है : अर्थात् सब के भीतर पवित्र साक्षी है। उस भगवान् को निर्दोष यतिजन देखते हैं।।मुण्डकोपनिषत् 3.1.5।।

सत्येन लभ्यस्तपसा ह्येष आत्मा सम्यग्ज्ञानेन ब्रह्मचर्येण नित्यम्।
अन्तःशरीरे ज्योतिर्मयो हि शुभ्रो य पश्यन्ति यतयः क्षीणदोषाः।।
।।मुण्डकोपनिषत् 3.1.5।।ॐ।।

# परमेष्ठी–श्री–ब्रह्मविद्या

श्री राजराजेश्वरी ललिता त्रिपुरसुन्दरी श्रीविद्या देवी

# परमेष्ठी : रहस्यमय तीन तेज, सोलह कलाएँ!

यजुर्वेद का 32वाँ अध्याय ''सर्वमेध यज्ञ'' का है। इसकी पाँचवी ऋचा में अभूतपूर्व रूप से ''परमेष्ठी को तीन तेज एवं सोलह कलाएँ'' धारण करनेवाला घोषित किया गया है।

इस ऋचा (मन्त्र) में कहा है : ''जिसके पूर्व कुछ भी सृजित नहीं था, परन्तु जिसने सब कुछ सृजित किया है, रचना की है। वह परमात्मा—परमेष्ठी सोलह कलाओं और तीन तेजों को धारण करनेवाला है। वह प्रजा के साथ रहनेवाला प्रजाओं का सच्चा पालक है।''

यस्मान्न जातः परो अन्यो अस्ति य आविवेश भुवनानि विश्वा।
प्रजा पतिः प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी।।
।।माध्यन्दिन शुक्ल यजुर्वेद 32.5।।
त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोळशी।। काण्व यजुर्वेद 8.11.1।।
त्रीणि ज्योतींषि दधते च षोडशी।। वैतान सूत्र 25.12।।
अप तस्य हतं तमो व्यावृत्तः स पाप्मना।
सर्वाणि तस्मिन् ज्योतींषि यानि त्रीणि प्रजापतौ।।
।।अथर्ववेद 10.7.40।।

इनमें परमेष्ठी की तीन ज्योति और सोलह कलाओं की घोषणा है। ''निरुक्त में कहा है कि 1. पृथिवी पर अग्नि, 2. अन्तरिक्ष में विद्युत्, और 3. द्युलोक में सूर्य, ये तीन तेज हैं।'' अथर्ववेद (10.7.40) में इनकी अद्भुत व्याख्या मिलती है। ''जब अज्ञान नष्ट होता है, और पाप की भावना दूर होती है, तब परमेष्ठी के तीनों तेज उस पुरुष में चमकने लगते हैं।'' परमेष्ठी के तीनों तेज को मनुष्य प्राप्त कर सकता है। ''मनुष्य में तीन शक्तियाँ—वाचाशक्ति, मननशक्ति एवं ज्ञानशक्ति विशेष है। जीवात्मा में वाचाशक्ति—वचन, वाक्यशक्ति एवं सुभाषण; मननशक्ति—मनन, विचार शक्ति एवं सुविचार है। अध्यात्मिक रूप से ज्ञानशक्ति—ज्ञान, ज्ञानशक्ति एवं संज्ञान है।'' अधिदैविक रूप से सूर्य, सत्यज्ञान एवं नित्यतृप्ति—आनन्द है। ''परमेष्ठी—विद्युत्, महतत्त्व एवं चितिशक्ति और अग्नि, नित्यशब्द एवं सच्छक्ति है।'' परमेष्ठी के तीनों तेज इन स्वरूपों में जीवात्मा में आते हैं।

मूलभूत रूप से परमेष्ठी अग्नि–सूर्य–विद्युत् की अपेक्षा कोई विलक्षण तीन तेज धारण करता है? उधर मनुष्य को तीन शक्तियाँ मुक्ति प्रदान कराती हैं।

यजुर्वेद के आठवें अध्याय की 33–35 ऋचाओं में षोडशी शब्द प्रयुक्त हुआ है। "नियम उपनियम के अनुसार चलनेवाले, सोलह कलाओं से युक्त परमेश्वर (इन्द्र) के लिये यह स्तुति है।"

उपयाम गृहीतोऽसीन्द्राय त्वा षोडशिन इन्द्राय त्वा षोडशिने।।

।।शुक्ल यजुर्वेद 8.33–35।।

अथर्ववेद (13.4.47–54) परमेष्ठी की सोलह कलाएँ का मार्गदर्शक है। "सोलह गुणों – 1. शच्या पतिः (शक्तिपालक, सर्वशक्तिमान्), 2. विभूः (व्यापक), 3. प्रभुः (स्वामी), 4. अंभः (एक रस, शब्द प्रवर्तक, जल अथवा ब्रह्माण्डीय दिव्य आपः के समान शांत), 5. अमः (गति उत्प्रेरक, शब्द प्रेरक), 6. महः सहः (महान् सहनशक्ति सम्पन्न), 7. अरुणं रजतं रजः (तेजस्वी, समग्र ऐश्वर्य युक्त, प्रेम करने योग्य), 8. उरुः पृथुः (विराट्, अत्यन्त विस्तृत), 9. सुभूः (अत्यन्त उत्तम), 10. भुवः (ज्ञान स्वरूप, भुवो अवकल्पने चिंतते च), 11. प्रथो वरः (श्रेष्ठतम, सुप्रसिद्ध), 12. व्यचो लोकः (सर्वव्यापक तेजस्वी), 13. भवद्वसुः (ऐश्वर्य सम्पन्न), 14. संयत् वसुः (अपनी शक्तियों पर संयम प्राप्त) और 16. आयद् वसुः (जो सर्वदा शक्तियों से समृद्ध है।) से युक्त रहनेवाले इन्द्र (परमेष्ठी) हम सभी आपकी उपासना करते हैं। इस प्रकार अथर्ववेद में परमेष्ठी के सोलह गुणों का वर्णन किया गया है।

शच्याः पतिस्त्वमिन्द्रासि विभूः प्रभूरिति, त्वो पास्महे वयम्।।
अंभो अमो महः सह इति, त्वोपास्महे वयम्।।
अंभो अरुणं रजतं रजः सह इति, त्वोपास्महे वयम्।।
उरुः पृथु सुभू र्भुव इति, त्वोपास्महे वयम्।।
प्रथो वरो व्यचो लोक इति, त्वोपास्महे वयम्।।
भवद्वसुरिदद्वसुः संयद्वसुरायद्वसुरिति, त्वोपास्महे वयम्।।

।।अथर्ववेद 13.4.47.54।।

प्रश्नोपनिषत् (प्रश्न 6.4) में सोलह कलाओं की व्याख्या दी गई है। "सोलह कलाएँ–प्राण, श्रद्धा, आकाश, वायु, अग्नि, आपः–जल, पृथिवी, इन्द्रिय, मन, रेतस्, तप, मन्त्र, कर्म, लोक एवं नाम हैं।।प्रश्नोपनिषत् 6.4।।" यद्यपि जीवात्म के साथ– रेतस्, श्रद्धा, इन्द्रिय, अन्न, कर्म, मन, आदि का अधिक सम्बन्ध है।

स प्राणमसृजत प्राणाच्छ्रदा स्वं वायुर्ज्योतिराप पृथिवीन्द्रियम्।।

मनोऽन्नमन्नाद्वीर्यं तपो मन्त्राः कर्म लोका लोकेषु च नाम च।।

।।प्रश्नोपनिषत् 6.4।।

यजुर्वेद, अथर्ववेद एवं उपनिषत् में वर्णित परमेष्ठी की सोलह कलाओं को वेदोत्तर ग्रन्थों में नये रूपाकार में प्रस्तुत किया। ये "सोलह कलाएँ – 1. अ–मृता (अमरपन), 2. मान–दा (परिमाणदातृत्व), 3. पूषा (पोषकत्व), 4. तुष्टिः (संतोष), 5. पुष्टिः (पुष्टता), 6. रतिः (रममाण होना), 7. धृतिः (धैर्य), 8. शशिनी (गतिदातृत्व), 9. चन्द्रिका (आल्हाद, आनन्द), 10. कांतिः (सौन्दर्य, आभा), 11. ज्योत्स्ना (शांतियुक्त तेज), 12. श्रीः (समग्र ऐश्वर्य–अध्यात्मिक, दैविक, अधिभौतिक; त्रि–पुरुषार्थ–धर्म, अर्थ, काम, शोभा; श्रेयादि), 13. प्रीतिः (प्रेम), 14. अंग–दा (शरीरदातृत्व), 15. पूर्णा (पूर्णत्व) और 16. पूर्णाऽमृता (आनंदमयता) हैं।" यह अभूतपूर्व है कि परमेष्ठी निराकार होते हुए भी सृष्टि में दूसरों का साकार रचयिता (अंग–दा) है। वहीं मान–दा का आशय स्वयं अपरिमित रहने पर भी जगत् में परिमित बनाने में सामर्थ्यवान् है। उधर चन्द्र की सोलह कलाओं के भी ये ही नाम हैं। परमेष्ठी में इन सोलह कलाओं का अर्थ पूर्णता के रूप में है।

"यहाँ यक्षप्रश्न यह है कि वैदिक ब्रह्म की सोलह कलाओं की अथर्ववेद एवं प्रश्नोपनिषत् अर्थात् निगम–श्रुति से इतर आगम की व्याख्या को कैसे वैदिक माना जाए"? क्योंकि अथर्ववेद और उपनिषत् में वर्णित ब्रह्म की सोलह कलाओं और आगम की भगवान् की सोलह कलाओं में दिन–रात का अन्तर है। वैदिक ऋचा में यह भी कहा गया है कि सोलह कलाओं से युक्त, वज्र धारण करनेवाला ब्रह्मरूपी इन्द्र हमें सुख प्रदान करे। जो हम सबका द्वेष करता है, उस पापी का नाश करे।। "इन्द्रो वज्र हस्त षोडशी शर्म यच्छतु।। हन्तु पाप्मानं योऽस्मान् द्वेष्टि।।" यह स्मरण रहे कि वैदिक देवों के शास्ता रुद्र का आयुध विद्युत्मय वज्र भी है। रुद्र का विद्युतमय वज्र पृथिवी को चीरता हुआ अन्दर चला जाता है। ज्ञान–बुद्धि के देवता बृहस्पति विद्युत् युक्त वज्र के महामारक प्रहार से दैत्यराज वलासुर का संहार करते हैं। अथर्ववेद (13.4. 44–47) के अनुशीलन से वैदिक ब्रह्म के बाइस गुणों का रहस्योद्घाटन होता है। अतः वैदिक ब्रह्म की कलाएँ (संख्या सोलह अथवा बाइस) और गुण अन्वेषण का विषय है।

वैदिक "त्रि" तेज का अपना महत्व है। वैदिक "त्रि" शब्द का अपना तिलिस्म है। "अश्विदेव ज्ञानी हैं। वे हमारे यज्ञ में आज तीनों सवनों में आ जायँ।। "त्रिश्चिन् नो अद्या भवतं नवेदसा।। ऋग्वेद 1.34.1।।" हे अश्विनौ! आप हमारे घर तीन बार पधारने का अनुग्रह करो।।" "त्रिवर्तिर्यातं त्रिरनुव्रते

जने।। ऋग्वेद 1.34.4।।'' ''आप हमारे लिए तीन बार धन दो।।'' धन का आशय धन्य करना, ऐहिक सुख के साधन भूत द्रव्य, गोधन, ज्ञानधन, तपोधन, स्नेहभजन, पुरस्कार, पूँजी, सम्पत्ति, वित्त, भूमि, नायिका, गणित में योग का चिन्ह आदि है। ''युवं नः त्रिः रयि वहतं।।'' ऋग्वेद 1.34.5।। कर्मों को तीन बार सुरक्षित रखो। सम्पूर्ण ऐश्वर्य तीन बार दो।।'' ''त्रिर्देवताता त्रिरुतावतं धियः। त्रिः सौभगत्व।।'' ऋग्वेद 1.34.5।।'' हमें द्युलोक की दिव्य ओषधियाँ तीन बार, भूमि पर की ओषधियाँ तीन बार और जलीय ओषधियाँ तीन बार दान करो।।'' त्रिर्नो अश्विना दिव्यानि भेषजा त्रिः पार्थिवानि त्रिरु दत्तमद्‌भ्यः।। ऋग्वेद 1.34.6।।'' हे सत्य के पालक अश्विदेवों! तीन बार ग्यारह अर्थात् तैंतीस देवों के साथ मधुर सोमरस पान के लिए यज्ञ में पधारने का अनुग्रह करें।। ''आ नासत्या त्रिभिरेकादशैरिह देवेभिर्यातं मधुपेयमश्विना।। ऋग्वेद 1.34. 11।।

ऋग्वेद के पाँचवें मण्डल के 27वें सूक्त में पुनः अग्नि स्वरूपा ब्रह्म के तीन तेजों (त्र्यरुण) का उल्लेख मिलता है। ऋग्वेद के तीसरे मण्डल के 56वें सूक्त में सूर्य और उनके तीन स्वरूपों का स्पष्ट वर्णन है। ''इस सूर्य का तीन तरह का बल–प्रातः, मध्यान्ह और सांय तीन कालों में प्रगट होने के कारण तीन तरह का है। सूर्य के तीन स्तन–द्यु, अन्तरिक्ष एवं पृथिवी हैं। सूर्य की इन तीन लोकों में रहनेवाली शक्तियाँ तीन तरह की सेनाएँ हैं।'' ''त्रिपाजस्यो वृषभो विश्वरूप उत त्र्युधा पुरुध प्रजावान्। त्र्यनीकः पत्यते माहिमावान्त्स रेतोधो वृषभः शश्वतीनाम्।। ऋग्वेद 5.56.3।।''

ऋग्वेद के छठे मण्डल के पन्द्रहवें अग्नि सूक्त में ''अग्नि के तीन श्रेष्ठताओं से युक्त होने'' का उल्लेख मिलता है। ऽध स्मा नस्त्रिवरुथः शिवो भव।। ऋग्वेद 6.15.9।।

वैदिक इन्द्र को सपर्पित ऋग्वेद के आठवें मण्डल के 45वें सूक्त की 30वीं ऋचा में इन्द्र को तीन तेजों से युक्त अथवा तीन पवित्रताओं से युक्त कहा गया है : ''त्रि शोकाय।।'' ऋग्वेद 8.45.30।। ऋग्वेद के आठवें मण्डल में स्पष्ट रूप से कहा गया है कि अग्नि तीनों लोकों में रहनेवाला है। ''त्रिपस्त्यं मन्धातुः।।'' ऋग्वेद 8.39.8।। ऋग्वेद के नवम् मण्डल में ''त्रि नाळः'' – तीन सुखों से युक्त और ''त्रिदिवः'' – तीन दिव्य गुणों से युक्त का उल्लेख है। ।।ऋग्वेद 9.113.9।।

उधर ऋग्वेद में ब्रह्माण्डव्यापिनी तेज विष्णु के ''त्रिविक्रम'' एवं ''त्रिपद'' का उल्लेख है। विष्णु के तीन पराक्रम सुविख्यात हैं। वैदिक अवधारणा में सत्व, रजस् एवं तमस् त्रितत्त्व हैं। यजुर्वेद में कहा है कि तीसरे

लोक में रहनेवाले आपकी उपासना करते हैं : "तृतीये त्वा रजसि तस्थिवांसं।। यजुर्वेद 12.20।।" तीसरे स्थान में ऊपर चढ़कर रहते हैं : तृतीये धामन्नध्यैरयन्त।। यजुर्वेद 32.10।।

शुक्ल यजुर्वेद–वाजसनेयी संहिता में कहा है कि "जिस तप को करनेवाले, आत्माग्नि को प्रज्ज्वलित करनेवाले और आत्मिक तेज का पोषण करनेवाले ऋषिवर जिस प्रशस्त कर्म (यज्ञ) को करते हैं, उस कर्म में मैं उस अग्नि को रखता हूँ। जिसको विचारवान् विद्वान मन से परे रहनेवाला कहते हैं। हे विद्वानों! उस प्रशस्त कर्म (यज्ञ) के पीछे–पीछे हम सभी और धनों के साथ चलेंगे। जिससे (हम) उत्तम कर्मरूपी स्वर्ग लोक के तीसरे पृष्ठ (पीठ) पर तेजस्वी लोक में आनन्द का अनुभव करते हुए रह सकते हैं।।15.49, 50।।" अर्थात् कर्म के तीन सौंपान–श्रेष्ठ, श्रेष्ठतर एवं श्रेष्ठतम हैं।

येन ऋषयस्तपसा सत्रमायन्निन्धाना अग्निं स्वरा भरन्तः।
तस्मिन्नहं निदधे नाके अग्निं यमाहुर्मनवस्तीर्णबर्हिषम्।।49।।
तं पत्नीभिरनु गच्छेम देवाः पुत्रैर्भातृभिरुत वा हिरण्यैः।
नाकं गृभ्णानाः सुकृतस्य लोके तृतीय पृष्ठे अधि रोचने दिवः।।50।।
।।यजुर्वेद 15.49, 50।।

शुक्ल यजुर्वेद में कहा है : "परमेष्ठी सभी को श्रेष्ठतम कर्म के लिये प्रेरित करे।। देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मणे।। यजुर्वेद 1.1।।" अर्थात् श्रेष्ठतम कर्म से तीसरे लोक : स्वर्ग (परमेष्ठी लोक–परम व्योम) को प्राप्त करें।

ऋग्वेद के अनुसार "जो हम सबका रक्षक, रयचिता, पोषक एवं धारक है, जो समस्त भुवनों एवं धामों का ज्ञाता है और जो समस्त देवताओं के नामों को धारण करता है। वह एक परमेष्ठी है। उसको जानने के लिये दूसरे सब लोक संयंति–एकत्रित होते हैं।। ऋग्वेद 10.82.3।।" यहाँ पुनः मन्त्रद्रष्टा ऋषि ने परमेष्ठी को विभिन्न नामों वाला कहा है, अर्थात् एक ही ब्रह्म के अनेक नाम हैं।

यो नः पिता जनिता यो विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा।
यो देवानां नामधा एक एव तं सं प्रश्नं भुवना यन्त्यन्या।।
।।ऋग्वेद 10.82.3।।

शुक्ल यजुर्वेद–वाजसनीय संहिता के "सर्व मेध यज्ञ" का आशय है कि जो जगत् में सर्वाधिक पवित्र है, सब में जो सत्वरूप है और जो सबसे पूजने योग्य है, वह सर्व मेध है। परमेष्ठी सर्वमेध है : 1. परमेष्ठी सबका

पालक (पिता) है। 2. परमेष्ठी ऋषि (सर्वज्ञ) है। और 3. परमेष्ठी अर्पण कर्त्ता (होता) है।

तीन तेज और सोलह कलाओं युक्त परमेष्ठी के विभिन्न वैदिक नाम वास्तव में गुणबोधक हैं। ''अग्नि'' का – तेजस्वी, अग्रणी, ज्ञानी, चलानेवाला, काल, नेतृत्व कर्त्ता, परमेश्वर अर्थ है। ''आदित्य'' का आशय अ–दिति अखण्डित परिपूर्ण, स्वतन्त्र अवस्था, अबद्ध, मुक्त है, अर्थात् नित्यमुक्त। ''वरुण'' का अर्थ वरिष्ठ, श्रेष्ठ है। ''सु–पर्णः'' का तात्पर्य समस्त स्थानों में उत्तमता से परिपूर्ण है। ''ब्रह्म'' – बृहत्वात्, बृहणत्वाद् ता, सबको घेरनेवाला, सबसे विराट् है। ''प्रजा–पतिः'' प्रजापालक, सबका पालन कर्त्ता एवं जगत्पालक का बोध कराता है। ''यम'' का आशय नियमन कर्त्ता, नियामक एवं समूचे जगत् का नियंता है।

''वायुः'' अर्थात् ''वा गतिगंधयायोः'' का अर्थ गति देनेवाला, संचालक है। ''चन्द्रमा–चदि आल्हादे'' अर्थात् आनन्द देनेवाला है। वैदिक चन्द्रमा दिव्य सोम प्रधान है। यह हमारे चन्द्रमा से अलग है। ''शुक्रं'' का तात्पर्य निर्दोष, स्वच्छ, बलयुक्त एवं रेतस् है। ''आप्नोति व्याप्नोति वा–आपः'' का अर्थ समस्त स्थानों में व्यापक होनेवाला एवं सर्वत्र प्राप्त है। ब्रह्माण्डीय महासागरों में आपः व्याप्त है। ''इन्द्र'' का अर्थ परम ऐश्वर्यवान्, सर्वाधिपति एवं स्वामी है। ''सत्'' का आशय जो सदैव एक जैसा रहता है।

''दिव्यः'' का आशय तेजस्वी, श्रेष्ठ, अद्‌भुत है। ''एकः'' का तात्पर्य अद्वितीय अर्थात् एकमात्र है। ''मातरि आकाशे श्वसिति निवसति–मातरिश्वा'' का अर्थ सर्वव्यापक एवं समूचे आकाश में रहनेवाला है। ''गुरु–मान्, गरिमन्, गरुत्मान्'' का तात्पर्य श्रेष्ठ, गुरुत्वयुक्त है। ''सहः'' का अर्थ बलवान् और ''एक–वृत्'' का आशय हमेशा अकेला रहनेवाला है। इसी प्रकार ''रुद्र'' का अर्थ ज्ञान का उपदेश देनेवाला है। ''विष्णु'' का आशय सर्वत्र व्याप्त तेज है। सम्पूर्ण वैदिक देवताओं के नाम उनके दिव्य गुणों पर प्रकाश डालते हैं। वैदिक देवता के शब्दों के लिंग भेद से उद्‌दिष्ट का भेद नहीं होता है। इसी क्रम में वचन भेद के कारण भी कोई उद्‌दिष्ट भेद नहीं होता है। हमें परमात्मा सूचक भिन्न–भिन्न नामों से उनका भाव (गुण–धर्म) लेना चाहिये।।ऊँ।।

# उपनिषत् की 126 से अधिक रहस्यमय ब्रह्म विद्यायें!

उपनिषत् साहित्य में मुख्य रूप से 126 से अधिक अत्यन्त रहस्यमय एवं गोपनीय ब्रह्मविद्याओं का उल्लेख मिलता है। परन्तु इसी के आधार पर ''ब्रह्मसूत्रकार'' ने मात्र बत्तीस विद्याओं की विवेचना की?

1. सद्विद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 2. आनन्दविद्या (तैत्तिरीयोपनिषत्); 3. अन्तरादित्यविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 4. आकाशविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 5. प्राणविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 6. ज्योर्तिविद्या–गायत्री विद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 7. इन्द्रप्राणविद्या (कौषीतकिब्राह्मणोपनिषत्, छान्दोग्योपनिषत्); 8. अग्निरहस्यविद्या–शाण्डिल्यविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्, छान्दोग्योपनिषत्); 9. नाचिकेताविद्या (कठोपनिषत्); 10. उपकोसलविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 11. अन्तर्यामिविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 12. अक्षरविद्या (मुण्डकोपनिषत्); 13. वैश्वानरविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 14. भूमाविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 15. गार्ग्यक्षरविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 16. प्रणवोपास्य परमपुरुषविद्या (प्रश्नोपनिषत्)।

17. दहरविद्या (तैत्तिरीयोपनिषत्, छान्दोग्योपनिषत्, बृहदारण्यकोपनिषत्); 18. अंगुष्ठप्रमितविद्या (श्वेताश्वतरोपनिषत्, कठोपनिषत्); 19. देवोपास्यज्योतिर्विद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 20. मधुविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 21. संवर्गविद्या (छान्दोग्योपनिषत्); 22. अजाशरीरकविद्या (श्वेताश्वतरोपनिषत, तैत्तिरीयोपनिषत्); 23. बालाकिविद्या (कौषीतकिब्राह्मणोपनिषत्, बृहदारण्यकोपनिषत्); 24. मैत्रेयीविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 25. द्रुहिणरुद्रादिशरीकविद्या; 26. पंचाग्निविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्, छान्दोग्योपनिषत्); 27. आदित्य–स्थाहर्नामक विद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 28. अक्षिस्थाहन्नामक विद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 29. पुरुषविद्या (तैत्तिरीयोपनिषत्); 30. ईशावास्य विद्या (ईशावास्योपनिषत्); 31. उपस्तिकहोलविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); और 32. व्याहृतिशरीरकविद्या।

इनके अलावा – 33. सुदर्शन चक्र महाविद्या (नृसिंह पूर्वतापनीयोपनिषत्); 34. रामविद्या (रामपूर्वतापनीयोपनिषत्); 35. गोपाल विद्या (गोपालपूर्वतापनीयोपनिषत्); 36. नेत्र विद्या (चाक्षुषोपनिषत्); 37. गणपतिविद्या (गणपत्यथर्वशीर्षोपनिषत्); 38. रुद्र विद्या (नीलरुद्रोपनिषत्, रुद्रहृदयोपनिषत्,

रुद्रोपनिषत्); 39. शरभ विद्या (शरभोपनिषत्); 40. श्री विद्या (श्रीसूक्त) 41. श्रीचक्रोपनिषत् (श्रीविद्यातारकोपनिषत्); 42.संकल्प विद्या (शिवसंकल्पोपनिषत्)।

43. आदि हनुमत् विद्या (लांगूलोपनिषत्); 44. भक्ति विद्या (कलिसंतरणोपनिषत्); 45. सरस्वती विद्या (सरस्वतीरहस्योपनिषत्); 46. देवी विद्या (देव्युपनिषत्); 47. महालक्ष्मीविद्या (सौभाग्यलक्ष्म्युपनिषत्); 48. ध्यान विद्या (ध्यानविन्दूपनिषत्); 49. ऊँकार विद्या (नादविन्दूपनिषत्); 50. विराट् पुरुष विद्या (मुद्गलोपनिषत्); 51. सूर्य विद्या (सूर्योपनिषत्, सावित्र्युपनिषत्, अरुणोपनिषत्); 52. नेत्र रोगहरी विद्या (अक्ष्युपनिषत्); 53. तत्त्वमसि विद्या (शुकरहस्योपनिषत्); 54. महानारायण विद्या (त्रिपाद्विभूति–महानारायणोपनिषत्); 55. मन्थविद्या (बृहदारण्यकोपनिषत्); 56. सन्तोनोत्पत्ति विज्ञान (बृहदारण्यकोपनिषत्); 57. पर्यंक विद्या (कौषीतकिब्राह्मणोपनिषत्); 58. अध्यात्मिक अग्निहोत्र विद्या (कौषीतकिब्राह्मणोपनिषत्); 59. नाड़ी विद्या (जाबालदर्शनोपनिषत्)।

60. धारणाविद्या (जाबालदर्शनोपनिषत्); 61. धारणा विद्या (त्रिपद्विभूति–महानारायणोपनिषत्); 62. सन्यास विज्ञान (नारदपरिव्राजक–उपनिषत्); 63. त्रिपुण्ड्र विद्या (जाबाल्युपनिषत्); 64. अपरा विद्या (मुण्डकोपनिषत्); 65. वरुण विद्या (तैत्तिरीयोपनिषत्); 66. ध्यान सिद्धि (श्वेताश्वतरोपनिषत्); 67. कर्मयोग विद्या (श्वेताश्वतरोपनिषत्); 68. ब्रह्मरूप विद्या (नृसिंहोत्तरतापनीयोपनिषत्)।

69. भैषज्य विद्या (आयुर्वेदोपनिषत्); 70. गन्धर्व विद्या (गान्धर्वोपनिषत्); 71. आनुष्टुभी विद्या (अव्यक्तोपनिषत्); 72. गर्भ विद्या (गर्भोपनिषत्); 73. मोक्ष विद्या (त्रिपाद्विभूति–महानारायणोपनिषत्); 74. वाक् विद्या (ऐतरेयोपनिषत्, तैत्तिरीयोपनिषत्, बृहदारण्यकोपनिषत्, माण्डूक्योपनिषत्); 75. संगीत (संगीतोपनिषत्); 76. गोपीचन्दन विज्ञान (वायुदेवोपनिषत्); 77. रुद्राक्ष विद्या (रुद्राक्षजाबालोपनिषत्, बृज्जाबालोपनिषत्); 78. भस्म विद्या (भस्मजाबालोपनिषत्, बृज्जाबालोपनिषत्); 79. अक्षमाला विद्या (अक्षमालिकोपनिषत्); 80. शतरुद्रीय जप विधि (कैवल्योपनिषत्)।

81. गण्पत्य विद्या (गणपत्युपनिषत्); 82. परमब्रह्म विद्या (पँच ब्रह्मोपनिषत्); 83. दत्तात्रेय विद्या (दत्तात्रेयोपनिषत्); 84. नारायण विद्या (नारायणोपनिषत्); 85. हयग्रीव विद्या (हयग्रीवोपनिषत्); 86. त्रिपुरा विद्या (त्रिपुरोपनिषत्, त्रिपुरातापिन्युपनिषत्); 87. भावना विद्या (भावनोपनिषत्); 88. चिच्छक्ति विद्या (बह्वृचोपनिषत्); 89. यज्ञ विद्या (याज्ञिक्युपनिषत्)।

90. काली विद्या (अथर्ववेदीय गुह्यकाल्युपनिषत्); 91. काली तत्त्व (गुह्यषोढान्यासोपनिषत्); 92. सूर्य विद्या (सूर्योपनिषत्, सूर्यतापिन्युपनिषत्); 93.

लिंग विद्या (शिवोपनिषत्, सिद्धान्तसारोपनिषत्, योगचूडामण्युपनिषत्, सदानन्दोपनिषत्); 94. विनायक विद्या (हेरम्बोपनिषत्); 95. तिलक विद्या (सिद्धान्तशिखोपनिषत्, ऊर्ध्वपुण्ड्रोपनिषत्, नारदोपनिषत्); 96. यज्ञ सूत्र विद्या (यज्ञोपवितोपनिषत्); 97. ऊँकार विद्या (तारसारोपनिषत् आदि); 98. विष्णु आयुध विद्या (गोपालोत्तरतापिन्युपनिषत्) आदि।

99. हंस विद्या (हंसोपनिषत्); 100. मातृका विद्या (पाशुपतब्रह्मोपनिषत्); 101. कुण्डलिनी विद्या (केनोपनिषत्); 102. आत्मविद्या (कठवल्युपनिषत्); 103. नाड़ी–वायु विद्या (त्रिशिखिब्रह्मणोपनिषत्); 104. ब्रह्म विद्या (ब्रह्मविद्योपनिषत्); 105. शरीर विद्या (शरीरकोपनिषत्); 106. अन्तर्ययामी विज्ञान (सुबालोपनिषत्); 107. कैवल्य (पैंगलोपनिषत्); 108. चिद्विद्या (महोपनिषत्); 109. प्राणाग्नि विद्या (प्राणाग्निहोत्रोपनिषत्); 110. मूलप्रकृति विद्या (सीतोपनिषत्); 111. अणिमादिसिद्धि विद्या (आथर्ववद्वितीयोपनिषत्); 112. षटचक्र विद्या (नृसिंहषट्चक्रोपनिषत्); 113. दुरक्ष निवारण विद्या (वज्रपंजरोपनिषत्); 114. ब्रह्मण व्याख्या (वज्रसूचिकोपनिषत्)।

115. आचमन विद्या (आचमनोपनिषत्); 116 प्रणव विद्या (प्रणवोपनिषत्); 117. चन्दन विद्या (गोपीचन्दनोपनिषत्); 118. तुलसी विद्या (तुलस्युपनिषत्); 119. विल्व विज्ञान (विल्वोपनिषत्); 120. महाविद्या (वनदुर्गोपनिषत्); 121. गायत्री विज्ञान (गायत्रीरहस्योपनिषत्); 122. सन्यास विज्ञान (याज्ञवल्क्योपनिषत्, शाट्यायनीयोपनिषत्, सन्यासोपनिषत्); 123. पुरुषसूक्त विद्या (मुद्लोपनिषत्); 124. प्राण विद्या (प्रश्नोपनिषत्); 125. योगाष्टांग विज्ञान (शाण्डिल्योपनिषत्) एवं 126. ब्रह्मविद्योपनिषत् (कृष्ण यजुर्वेदीय)।

यह उल्लेखनीय है कि ''यजुर्वेद'' के छियासठ मन्त्र के ''रुद्रयुक्त'' को ''रुद्र उपनिषत्'' की संज्ञा दी गई है। ''श्रीलांगूलोपनिषत् आदिहनुमत् और रामायण के श्री हनुमान को पृथक्–पृथक् घोषित करती है।'' वाल्मीकि रामायण में जानकी सीता हरण के बाद तपस्वी श्री रामचन्द्र और श्री लक्ष्मण धनुष्य और बाण लिये खोज में लगे हैं। वानरराज सुग्रीव को सशस्त्र श्री रामचन्द्र को देखकर संशय हुआ। उन्होंने अपने मन्त्री श्री हनुमान को वास्तविकता जानने के उद्देश्य से ब्रह्मविद रूप में भेजा। प्रकारान्तर में श्री हनुमान ने लंकेश्वर दशकन्धर रावण पर विजयश्री के लिये भी रामचन्द्र को ''श्रीलांगूलोपनिषत् से आदिहनुमत की उपासना'' का मार्ग बताया।

यह बहुत ही दुःख का विषय है कि उपनिषत् आर्ष ग्रन्थों में वर्णित 125 से अधिक गुह्य रहस्यात्मक ब्रह्मविद्याओं की पोथियाँ विस्मृति के गर्भ में

हैं। अधिक से अधिक 32 औपनिषत् ब्रह्म विद्याओं पर सूत्रात्मक, प्रतीकात्मक, कूटात्मक, सांकेतिक ग्रन्थ भी विरले ही उपलब्ध हैं।

औपनिषदीय ब्रह्मविद्या के अनुशीलन में उपनिषत् शब्द की व्युत्पत्ति एवं अर्थ के रहस्य का ज्ञान आवश्यक है। ''उपनिषत्'' शब्द ''षद्लृ विशरणगत्यवसादनेषु'' धातु के पहिले ''उप'' और ''नि'' ये दो उपसर्ग एवं अनन्त में ''क्विप्'' प्रत्यय लगाने से बनता है।। उप + नि + सद् + क्विप्।।

''उपनिषद्यते–प्राप्यते ब्रह्मात्मभावोऽनया'' इति उपनिषत्।। ''उपनीय तमात्मानं ब्रह्मापास्तद्वयं यतः, निहत्यविद्यां तज्जं च तस्मादुपनिषद्भवेत्।।'' ''निहत्यानर्थमूलं स्वाविद्यां प्रत्यक्तया परम्, नयत्यपास्तसंभेदमतो वोपनिषद्भवेत्।।'' ''प्रवृत्तिहेतून्निः – शेषांस्तन्मूलोच्छेदकत्वः, यतोवसादर्येद्विद्यां तस्मादुपनिषद्भवेत्।।'' अमरकोष में उपनिषत् शब्द का अर्थ ''धर्म रहस्युपनिषत् स्यात्'' लिखा है। अर्थात् उपनिषत् गूढ़ धर्म एवं रहस्य के अर्थ में प्रयुक्त होता है। उपनिषत् का अर्थ गूढ़ रहस्यवादी अध्यात्मिक ज्ञान है। वैसे ''उप'' का अर्थ ''समीप'' और ''निषत्–निषीदति'' का अर्थ ''बैठनेवाला'' है। जो उस परमतत्त्व के समीप पहुँचकर मौन बैठ जाता है, वह ''उपनिषत्'' है। उपनिषत् ज्ञान की परिसमाप्ति केवल अनुभूति के क्षेत्र में ही होती है। अर्थात् जिससे अन्तःकरण में ब्रह्म का साक्षात्कार किया जा सके। उपनिषत् वह साहित्य है, जिसमें जीवन एवं जगत् का उद्घाटन, निरूपण एवं विवेचन मिलता है।

उपनिषत् में मुख्य रूप से ''आत्मविद्या–आत्मज्ञान–अध्यात्मविद्या–सृष्टिविद्या–ब्रह्मविद्या की व्याख्या'' है। उपनिषत् वैदिक वांगमय की चरम परिणति है। उपनिषत् में वेद, ब्राह्मण एवं आरण्यक के ज्ञान की सहज, सूत्रात्मक, प्रतीकात्मक, रहस्यात्मक, कूटात्मक आदि व्याख्या है। वेद का प्राथमिक एवं अन्तिम ''ध्येय ब्रह्म'' का निरूपण है। वैदिक वांगमय का अन्तिम भाग होने से उपनिषत् ''वेदान्त'' भी कहलाती है।

वैदिक वांगमय की उपनिषदों की संख्या भी रहस्यों के सघन घेरे में हैं। अध्येताओं के अनुसार अथर्ववेद की 52 उपनिषदें चर्चित हैं। गुप्त ब्रह्मविद्या समाज, अडयार, मद्रास ने नौ दशक से अधिक वर्ष पूर्व 186 उपनिषदें प्रकाशित की। यद्यपि 250 से अधिक उपनिषदों की नामावलि भी मिलती है। समस्त उपनिषदों का प्रकाशन एवं उनकी गुह्य विद्याओं का सार्वजनिक होना अभी शेष है।।ऊँ।।

## तन्त्र–आगम

# भगवान् विष्णु के मन्त्र

वैदिक सनातन धारा के "पँच देवों" में से एक "भगवान् विष्णु" हैं। विष्णु का पँचायतन में प्रमुख स्थान है। विष्णु का उल्लेख वैदिक देवताओं के "आदित्य वर्ग" में है। विष्णु के त्रि–विक्रम, उरुक्रम सर्वाधिक चर्चित हैं। विष्णु के त्रि–विक्रम–उदय होते सूर्य, मध्यान्ह सूर्य और सायं सूर्य के द्योतक हैं। वेदानुसार सूर्य का सर्वोच्च स्थान मध्यान्ह सूर्य का है। यह गो लोक अथवा विष्णु लोक का पूर्व रूप है। इस गो लोक में दिव्य गो (गो का आशय – सूर्य रश्मि; किरण; इन्द्रिय; वाणी; सरस्वती; पृथिवी; माता; दिशा; आकाश; वृषभ; चन्द्रमा; स्वर्ग; शब्द; जल; हीरक आदि है।) विचरण करती है और यह मधुमय है।

विष्णु भगवान् पृथिवी को असुरों से छुड़ाकर देवों एवं मननशील प्राणियों को प्रदान करते हैं। अर्थात् पृथिवी को "आसुरी भावों से मुक्त" करते हैं। श्रुति में ही विष्णु के कूर्म–वराह, कच्छप एवं मत्स्य स्वरूप का उल्लेख मिलता है। उपनिषत् में महानारायण हैं। नार का अर्थ जल में निवास करने वाला है। वैदिक देवों के सम्राट वरुण ब्रह्माण्डीय सलिलम् में निवास करते हैं। अर्थात् "सम्राट वरुण महानारायण हैं।" उधर वेद के अनुसार वैदिक देवों में विष्णु ही वामन हैं। पराक्रमी "इन्द्र और सर्वत्र व्यापक विष्णु ही नर, नारायण हैं।" उपनिषत् में भगवान विष्णु की कौस्तुभ मणि, पद्म, शंख, चक्र आदि के अध्यात्मिक अर्थ की व्याख्या मिलती है। वेद में निरन्तर दोहराया है कि विष्णु को हृदय की गुहा (अन्तःकरण) में ही प्राप्त कर सकते हैं। वैदिक विष्णु यज्ञ स्वरूप हैं। वैदिक विष्णु सोमपान करते हैं। अध्यात्मिक रूप से तीनों लोकों–द्युलोक, अन्तरिक्षलोक एवं पृथिवीलोक में व्याप्त अग्नि विष्णु के तीन पद हैं। इसी के साथ विष्णु का सविता देवता, इन्द्र देवता, वरुण देवता, इन्द्र देवता आदि के साथ तादात्म्य है।

वैदिक विष्णु परमेष्ठी तत्त्व होने से सृष्टि रचना, पालन और संहार करते हैं। उनका दुःख एवं पाप हरण के कारण "हरि" नाम है। श्रुति से स्मृति अर्थात् निगम से आगम तक "महाविष्णु", महालक्ष्मी, महानारायण आदि प्रगट होते हैं। ऋग्वेद के खिल सूक्त में महालक्ष्मी का उल्लेख है। उधर शुक्ल यजुर्वेद में शास्ता रुद्र की भगिनी जगन्माता अम्बिका है। ऋग्वेद में भग् की

भगिनी उषा देवता है। वैदिक अनुशीलन से स्पष्ट होता है कि महानारायण–महाविष्णु सम्राट वरुण हैं। सम्राट वरुण सत्य के पालक होने से ''सत्य नारायण'' हैं। आगम में स्कन्द पुराण में सत्य नारायण की नवीन व्याख्या की गई है। महालक्ष्मी जगन्माता अम्बिका अथवा वरुण पत्नी हैं। ऋग्वेद में विष्णु देवता इन्द्र देवता के दुर्धर्ष योद्धा भ्राता हैं।

## विष्णु के मन्त्र

1. त्र्यक्षर मन्त्र : ''केशवः'' (लम्बे केशवाले)। (मेरुतन्त्र)
   तीन लक्ष मन्त्र जप कर मधुर त्रय से यज्ञ।
2. पँचाक्षर मन्त्र : ''विष्णवे नमः।'' (मेरुतन्त्र)
   पाँच–पाँच लक्ष मन्त्र जप एवं कमल पुष्प, दुर्वा, तुलसी मंजरी समिधा अथवा त्रिमधु युक्त तिल से दशांश यज्ञ।
3. पँचाक्षर मन्त्र : ''हरये नमः''
   यह मंत्र सर्व पाप हरण करता है।
4. षडक्षर मन्त्र : ''श्रीं हरये नमः''; ''ह्री हरये नमः''; ''ऐं हरये नमः''; ''क्लीं हरये नमः'' एवं ''हूं हरये नमः।''
   पुनश्चरण में 8 लक्ष मन्त्र जप और पँचामृत से यज्ञ।
5. षडाक्षर मन्त्र : ''गोविन्दाय नमः''। (गोविन्द का अर्थ पृथिवी रक्षक है। श्री विष्णु ने वामनरूप से पृथिवी असुरों से प्राप्त की।) (मेरुतन्त्र)
   पुनश्चरण में एक लक्ष जप एवं दशांश घृत होम।
6. अष्टाक्षर मन्त्र : ''ऊँ नमो नारायणाय।'' (तन्त्रसार)
7. अष्टाक्षर मन्त्र : ''क्लीं हृषीकेशाय नमः।'' (मेरुतन्त्र)
   पुनश्चरण में 8 लक्ष जप एवं कमल पुष्प, घृत से यज्ञ।
8. अष्टाक्षर मन्त्र : ''जं जनार्दनाय नमः।'' (मेरुतन्त्र)
   (जनार्दन का अर्थ भक्तों के रक्षक)
9. द्वादशाक्षर मन्त्र : ''ऊँ नमः भगवते वासुदेवाय।''
   (मन्त्र रत्न मंजूषा) (वासु का अर्थ विश्वात्मा–परमात्मा, अन्तर्यामी)
10. विंशत्यक्षर मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवते भुर्भुवः स्वः व्यापकाय त्रि–विक्रमाय।'' (मेरुतन्त्र) बीस लाख जप एवं त्रि–मधु युक्त तिल से दशांश होम।
11. द्वादशाक्षर मत्स्य मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवते मं मत्स्याय श्रीं।'' (मेरुतन्त्र)
    पुनश्चरण में 12 सहस्र मन्त्र जप एवं त्रि–मधु युक्त तिल से दशांश होम।

12. द्वविंशत्यक्षर कूर्म मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवते कुं कूर्माय धराधर–धुरन्धराय नमः।'' (मेरुतन्त्र) पुनश्चरण में 4 लक्ष मन्त्र जप एवं दशांश होम।
13. एकाक्षर वराह मन्त्र : ''इं।'' (मेरुतन्त्र)
14. अष्टाक्षर वराह मन्त्र : ''ऊँ भूर्वराहाय नमः।''
15. त्र्योत्रिंशत्यक्षर वराह मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवते वराह रूपाय भुभूर्वः सुवः पतये भूपतित्वं मे देहि दापय स्वाहा।'' (मेरुतन्त्र)
    पुनश्चरण में एक लक्ष जप एवं श्रीवृक्ष के निकट त्रि–मधुयुक्त कमल पुष्प से होम।
16. अष्टादशाक्षर वामनमन्त्र : ''ऊँ नमो विष्णवे सुर पतये महा बलाय स्वाहा।''
17. द्वा विंशत्यक्षर (बलि) वामन मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवते बलि वामनाय सर्वापत्ति विनाशय स्वाहा।''
18. द्वात्रिंदशक्षर वामन मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवते बलि सर्वस्व हारिणे अमुकं देहि ममाभीष्टमनेकं वामन ह्रीं श्रीं।'' (मेरुतन्त्र)
    एक कोटि जप एवं एक लक्ष होम श्रीफल (विल्वफल) से।
19. द्वा–त्रिंशदक्षर नृसिंह मन्त्र : ''उग्रं वीरं महाविष्णुं ज्वलन्तं सर्वतोमुखं नृसिहं भीषणं भद्रं मृत्यु–मृत्यु नमाम्यहं।'' (मन्त्रकोष) (मेरुतन्त्र में ''भद्रं'' के स्थान पर ''रुद्रं'' है।)
20. शंख नवाक्षर मन्त्र :''ऊँ क्लीं जल चराय स्वाहा।''
21. शार्ंग नवाक्षर मन्त्र : ''शार्ंगाय सशराय हुं फट्।''
22. सुदर्शन चक्र सप्ताक्षर मन्त्र : ''ऊँ सहस्रार हुं फट्।''
23. अनन्त षडक्षर मन्त्र : ''अनन्ताय नमः।''
24. परमात्मा विष्णु एकादशाक्षर मन्त्र :''अच्युतानत्त गोविन्देभ्यो नमः।'' (मेरुतन्त्र)
    पुनश्चरण में एक लक्ष जप एवं दशांश होम।
25. वर्ण बीज कोष : भगः – ए, ऊ, ग, ऐं (मन्त्रकोष)
26. श्रीकर अष्टाक्षर मन्त्र : ''उतिष्ठ श्रीकर! स्वाहा।''
27. गरुड पंचाक्षर मन्त्र : ''क्षिप ऊँ स्वाहा।''
28. एकोनविंशत्यक्षर धरणी मन्त्र : ''ऊँ नमो भगवत्यै धरण्यै धरणी धरे धरे स्वाहा।'' ।।ऊँ।।

# ऋग्वेदीय खिल सूक्तः11
# ।।श्रीसूक्तम्।।

।।ऋषयः आनन्द–कर्दम–श्रीद–चिक्लीताः श्रीपुत्राः।। देवता – श्रीरग्निश्च।
छन्द : अनुष्टुप्, 4 बृहती, 5–6 त्रिष्टुभ्, 15 आस्तारपंक्तिः।।

हिरण्यवर्णां हरिणीं सुवर्णरजतस्नाम्।
चन्द्रां हिरण्मयीं लक्ष्मीं जातवेदो म आ वह।।1।।
तां म आ वह जातवेदो लक्ष्मीमनपगामिनम्।
यस्यां हिरण्यं विन्देयं गामश्वं पुरुषानहम्।।2।।
अश्वपूर्वां रथमध्यां हस्तिनादप्रमोदिनीम्।
श्रियं देवीमुप व्हये श्रीर्मा देवी जुषताम्।।3।।
कां सोस्मितां हिरण्यप्राकारामार्द्रां ज्वलन्तीं तृप्तां तर्पयन्तीम्।
पद्मेस्थितां पद्मवर्णां तामिहोप व्हये श्रियम्।।4।।
चन्द्रां प्रभासां यशसा ज्वलन्तीं श्रियं लोके देवजुष्टामुदाराम्।
तां पद्मिनीमीं शरणं प्र पद्ये ऽलक्ष्मीर्मे नश्यतां त्वां वृणे।।5।।
आदित्यवर्णे तपसोऽधि जातो वनस्पतिस्तव वृक्षोऽथ विल्वः।
तस्य फलानि तपसा नुदन्तु या अन्तरा याश्च बाह्या अलक्ष्मीः।।6।।
उपैतु मां देवसखःकीर्तिश्च मणिना सह।
प्रादुर्भूतोऽस्मि राष्ट्रेऽस्मिन् कीर्तिमृद्धिं ददातु मे।।7।।
क्षुप्तिपासामलां ज्येष्ठामलक्ष्मीं नाशयाम्यहम्।
अभूतिमसमृद्धिं च सर्वां निर्णुद में गृहात्।।8।।
गन्धद्वारां दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम्।
ईश्वरी सर्वभूतानां तामिहोप व्हये श्रियम्।।9।।
मनसः काममाकूतिं वाचः सत्यमशीमहि।
पशूनां रूपमन्नस्य मयि श्रीः श्रयतां यशः।।10।।
कर्दमेन प्रजा भूता मयि संभव कर्दम।
श्रियं वासय में कुले मातरं पद्ममालिनीम्।।11।।
आपः सृजन्तु स्निग्धानि चिक्लीत वस मे गृहे।
नि च देवीं मातरं श्रियं वासय मे कुले।।12।।
आर्द्रां पुष्करिणीं पुष्टिं पिंगला पद्ममालिनीम्।
चन्द्रां हिरण्यमयीं लक्ष्मीं जातेवेदो म आ वह।।13।।

आर्द्रां यःकर्णिीं यष्टिं सुवर्णां हेममालिनीम्।
सूर्यां हिरण्यमयीं लक्ष्मीं जातवेदो म आ वह।।14।।
तां म आ वह जावेदो लक्ष्मीमनपगामिनीम्।
यस्यां हिरण्यं प्रभूतं गावो दास्योऽश्वान् विन्देयं पुरुषानहम्।।15।।
यः शुचिः प्रयतो भूत्वा जुहुयादाज्यमन्वहम्।
सूक्तं पंचदशर्चं च श्रीकामः सततं जपेत्।।16।।
पद्मानने पद्मविपद्मपत्रे पद्मप्रिये पद्मदलायताक्षि।
विश्वप्रिये विष्णुमनोऽनुकूले त्वपादपद्मं मयि सं नि धत्स्व।।17।।
पद्मानने पद्मऊरु पद्माक्षि पद्मसंभवे।
तन्मे भजसि पद्माक्षि येन सौख्यं लभाम्यहम्।।18।।
अश्वदायि गोदायि धनदायि महाधने।
धनं मे जुषतां देवि सर्वकामांश्च देहि में।।19।।
पुत्रपौत्रधनं धान्यं हस्त्यश्वाश्वतरी रथम्।
प्रजानां भवसि माता आयुष्मन्तं करोतु मे।।20।।
धनमग्निर्धनं वायुर्धनं सूर्यो धनं वसुः।
धनभिन्द्रो बृहस्पतिर्वरुणो धनमश्विना।।21।।
वैनतेय सोमं पिब सोमं पिबतु वृत्रहा।
सोमं धनस्य सोमिनो मह्यं ददातु सोमिनः।।22।।
न क्रोधो न च मात्सर्यं न लोभो नाशुभा मतिः।
भवन्ति कृतपुण्यानां भक्त्या श्रीसूक्तजापिनाम्।।23।।
सरसिजनिलये सरोजहस्ते धवलतरांशुकगंधमाल्यशोभे।
भगवति हरिवल्लभे मनोज्ञे त्रिभुवनभूतिकरि प्र सीद मह्यम्।।24।।
विष्णुपत्नीं क्षमां देवीं माधवीं माधवप्रियाम्।
लक्ष्मीं प्रियसखीं भूमिं नमाम्यच्युतवल्लभाम्।।25।।
"महालक्ष्म्ये" च विद्महेविष्णुपत्न्ये च धीमहि।
तन्नो लक्ष्मीः प्र चोदयात्।।26।।
आनंदः कर्दमः श्रीदश्चिक्लीत इति विश्रुताः।
ऋषयः श्रियः पुत्राश्च श्रीर्देवीर्देवता मताः।।27।।
ऋणरोगादिदारिद्र्यपापक्षुदपमृत्यवः।
भयशोकमनस्तापा नश्यन्तु मम सर्वदा।।28।।
श्रीवर्चस्वमायुष्यमारोग्यमाविधाच्छोभमानं महीयते।
धनं धान्यं पशुं बहुपुत्रलाभं शतसंवत्सरं दीर्घमायुः।।29।।

इस उनतीस (29) मन्त्रों के सम्पूर्ण श्रीसूक्त के 23वें मन्त्र में श्रीसूक्त जप का उल्लेख है। वहीं अन्तिम 29वें ''श्रीवर्चस्व'' प्राप्ति का वर्णन है। सूक्त के 21वें एवं 22वें मन्त्रों में ''अग्नि, वायु, वरुण, इन्द्र, बृहस्पति, अश्विनौ, सूर्य, सोम आदि को धन (भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक) देनेवाला कहा गया है।'' ऋग्वेद में सूर्य, सविता, आकाश, वायु, वरुण, सूर्य, इन्द्र, अश्विनौ आदि देवताओं को श्री प्रदाता कहा गया है। सूक्त में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र से सम्बन्धित आर्द्रा नक्षत्र एवं वृक्षाधिपति का उल्लेख चमत्कृत करता है। वैदिक रुद्र ही वृक्ष, वनस्पति एवं वन के अधिपति हैं। सूक्त में यह भी प्रार्थना की गई है कि श्री (धन–ऐश्वर्य) प्राप्ति के बाद क्रोध, मत्स्र्य, लोभ आदि आन्तरिक शत्रु दूर रहें। अथर्ववेद में इसी का विस्तार ''ऐश्वर्यपूर्ण विपत्ति सूक्त'' है। श्रीसूक्त का सम्पूर्ण जप ही अभीष्ट प्राप्ति करवाता है।।ऊँ।।

## श्री सूक्त व्याख्या : श्री कर्मयोगी को ही

# सभी वैदिक देवता ''श्री'' – ''धन'' प्रदाता

## श्री प्राप्ति : आन्तरिक शत्रु–अज्ञानता–ऐश्वर्यपूर्ण विपत्ति बाधक

''श्रीसूक्त'' ऋग्वेद का खिल सूक्त है। इसके ऋषि–आनन्द, कर्दम, श्रीद एवं चिक्लीत (श्रीपुत्र) हैं। वैसे हिरण्यगर्भ को भी श्रीसूक्त का ऋषि माना जाता है। आगम में इन ऋषियों को श्री का पुत्र भी कहा गया है। इसके ''युगल देवता'' ''श्रीरग्निश्च'' हैं। अर्थात् श्रीसूक्त के देवता अग्नि एवं श्री हैं।

सूक्त में ''श्री'' देवता–देवी के नाम क्रमशः हैं : 1. हिरण्यवर्णा, 2. हरिणी, 3. सुवर्णरजतस्रजा, 4. चन्द्रा, 5. हिरण्यमयी, 6. अनपगामिना, 7. अश्वपूर्वा, 8. रथमध्या, 9. हस्तिनादप्रबोधिनी, 10. श्री, 11. देवी, 12. सोस्मिता, 13. हिरण्यप्रकारा, 14. आर्द्रा, 15. ज्वलन्ती, 16. तृप्ता, 17. तृर्पयन्ती, 18. पद्मेस्थिता, 19. पद्मवर्णा, 20. प्रभासा, 21. यशसा ज्वलन्ती, 22. देवजुष्टा, 23. उदारा, 24. पद्मनेमि, 25. आदित्यवर्णा, 26. गन्धंद्वारा, 27. दुराधर्षा, 28. नित्यपुष्टा, 29. करीषिणी, 30. ईश्वरी, 31. मातृ, 32. पद्ममालिनी, 33. पुष्करिणी, 34. यष्टि, 35. पिंगला, 36. पुष्टि, 37. सुवर्णा, 38. हेममालिनी, 39. सूर्या, 40. पद्मानना, 41. पद्मोरु, 42. पद्माक्षी, 43. पद्मसम्भवा, 44.

अश्वदायी, 45. गोदायी, 46. धनदायी, 47. महाधना, 48. पद्मविपद्मपत्रा, 49. पद्मप्रिया, 50. पद्मदलायताक्षी, 51. विश्वप्रिया, 52. विश्वमनोकूला, 53. सरसिजनिलया, 54. मनोज्ञा, 55. धवलतरांशुकगन्धमाल्यशोभा, 56. भगवती, 57. हरिवल्लभा, 58. त्रिभुवनभूतिकारी, 59. क्षमा देवी, 60. विष्णुपत्नी, 61. माधवी।

62. माधवप्रिया, 63. प्रियसखी, 64. अच्युतवल्लभा, 65. महालक्ष्मी, 66. महादेवी, 67. वृक्षाधिपति, 68. विश्वप्रिया, 69. ''का'' आदि, 70. ''सिरोजहस्ता''। लक्ष्मी शब्द लक्ष् + ई, मुट् + च है। लक्ष्मी का अर्थ – सौभाग्य, समृद्धि, सफलता, सम्पन्नता, सौन्दर्य, प्रियता, अनुग्रह, लावण्य, आभा, कान्ति, प्रभुशक्ति, अभ्युदय, सफलता, लोकमाता, शोभा, धनधान्य आदि है।

''श्री'' प्रकाशमयी है। श्री का अर्थ – शोभा; संपद्; विभूति; राजोचित गौरव; सजावट; प्रभा; कीर्ति; यश; वृद्धि; सिद्धि; सरस्वती; वाणी, सौन्दर्य; त्रिवर्ग की समष्टि –धर्म, अर्थ, काम; प्रकार; साधन; अधिकार; लवंग; विल्व वृक्ष; एक एकाक्षर वृत्त; उपकरण; अतिमानवीय शक्ति; श्रेष्ठता; चारुता; महिमा; पुष्कलता; ऐश्वर्य; प्रतिष्ठा; प्राचुर्य; राजसत्ता; पाँचवाँ राग; संपत्ति; कांति आदि है। श्री सुखस्वरूपा एवं आनन्दमयी (चन्द्रा) हैं। वे सर्वेश्वर के समान समस्त चेतन एवं अचेतन पदार्थों का व्यापन, भरण एवं पोषण करनेवाली सूर्या हैं। वे समस्त प्राणियों की ईश्वरी हैं। सम्पूर्ण जगत् श्री के अधीन है। श्री परमेष्ठी की सेवा करती हैं। वे आश्रितजनों की पुकार तत्क्षण सुनती हैं और परमेष्ठी तक पहुँचाती हैं। वे आश्रितजनों के मार्ग में आनेवाली समस्त विघ्न बाधाओं को दूर करती हैं। वे आश्रितजनों को समस्त गुणों एवं षड् ऐश्वर्य सम्पन्न करती हैं। वे ही जगत् के रूप में परिलक्षित होती हैं। वे समस्त ऐश्वर्यों की स्वामिनी हैं। सभी उनकी प्रार्थना करते हैं।

श्रीसूक्त के 29 मन्त्रों के विविध विषय हैं : 1. परमेष्ठी से श्री को अभिमुख करने की प्रार्थना। 2. परमेष्ठी से श्री को सदैव ही अभिमुख रखने की प्रार्थना। 3. श्री से सान्निध्य के लिये निवेदन। 4. श्री का आवाहन। 5. ''अलक्ष्मी नाश'' की प्रार्थना एवं श्री शरणागति। अलक्ष्मी एवं उसके सहचारियों के नाश की प्रार्थना। 6. मांगल्य प्राप्ति की प्रार्थना। 7. अलक्ष्मी एवं उसके दुष्प्रभावों का विवरण देकर उसके नाश की प्रार्थना (यह उल्लेखनीय है कि ''ऋग्वेद में अलक्ष्मी नाशन सूक्त'' है, परन्तु ''लक्ष्मी सूक्त नहीं है।'' अधिकांश वैदिक देवता श्री एवं धन प्रदान करने वाले हैं।)।

8. मन, वाणी आदि की अमोघता एवं समृद्धि की स्थिरता के लिये प्रार्थना। 9. ऋषि कदम की प्रजापति से प्रार्थना। 10. श्री के परिकर से प्रार्थना। 11. परमेश्वर से पुनः श्री के नित्य सान्निध्य की प्रार्थना। 12. सौख्य

की याचना। 13. समस्त कामनाओं की पूर्ति की प्रार्थना। 14. समृद्धि के स्थायित्व की प्रार्थना। 15. दिव्य तेज प्रदाता सोम से प्रार्थना। 16. देवताओं से श्री के वैभव में विस्तार की प्रार्थना। 17. मनोविकार के निषेध की प्रार्थना। 18. श्री की प्रसन्नता के लिये प्रार्थना। 19. श्री सान्निध्य की याचना। 20. श्री–महालक्ष्मी वन्दना। 21. महालक्ष्मी–श्री गायत्री। 22. अभ्युदय की प्रार्थना।

श्रीतत्त्व–श्रीसूक्त में वर्णित उनके लगभग 70 नाम एवं बाइस विषयों से अनुभव गम्य हैं। श्री देवी का वर्ण आदित्य (सूर्य), हिरण्य एवं पद्म सरीखा है। श्री का मुख, नेत्र एवं जंघा पद्म (कमल पुष्प, सूर्य) के समान शोभायमान है। उनका प्राकट्य कमल से हुआ है। वे कमल में स्थित हैं। उनके करकमल कमल से सुशोभित हैं। अध्यात्मिक रूप से ''कमल–आनन्द, दिव्यता एवं शान्ति का प्रतीक है।'' वे ज्ञान, शक्ति, तेज, ऐश्वर्य, बल, रेतस् की निधान होने से भगवती हैं। उनके गुण–दया, उदारता एवं क्षमा हैं। वे जातवेदा (भगवद् ज्ञान स्वतः सिद्ध होने से) हैं। भगवान्–परमेष्ठी श्रियःपति हैं। श्री माधवप्रिया अच्युतवल्लभा हरिवल्लभा हैं। महालक्ष्मी एवं महानारायण दिव्य दम्पत्ति हैं। दोनों ही उपाय एवं प्राप्य हैं।

श्रीसूक्त के मर्म को आत्मसात करने के लिये 29 मन्त्रों में प्रयुक्त वैदिक शब्दों का अध्यात्मिक गूढ़ार्थ जानना आवश्यक है। ''हिरण्यवर्णां'' – हितैषणी एवं रमणीय, स्वर्ण के समान कान्तिमती। ''हरिणीं''–पापहारिणी, हरिणीरूपधारिणी। ''सुवर्णरजतस्रजाम्''–सूर्य–चन्द्र की माला धारण करनेवाली। अर्थात् परमेष्ठी एवं निराकार। ''चन्द्रां''– आल्हादित करनेवाली, सोमप्रधान। ''हिरण्यमयीं''– हिरण्य आदि सारी सम्पत्ति की स्वामिनी। ''अनपगामिनीं''–नित्य सान्निध्य से अनुग्रह करने वाली। ''गां''–गो, पृथिवी, पशुधन। ''अश्वपूर्वां''– सर्वव्यापी परमात्मा को अग्रगामी बनाये रखने वाली। ''रथमध्यां'' – शरीर के मध्य हृदय में निवास करनेवाली, परमेश्वर के वक्षःस्थल में निवास करनेवाली। ''हस्तिनादप्रबोधिनीम्''–गजेन्द्र आदि के आर्तनाद से द्रवित होनेवाली, महाकरुणामयी। ''श्रियं देवीं''–श्री देवी। ''कां''–सुखस्वरूपा, वाणी एवं मन के लिये अगोचर। ''सोस्मितां'' – मुस्कुराती हुई। ''हिरण्यप्रकारां'' – स्वर्णभवन (सूर्य) में निवास करनेवाली। ''आर्द्रां''–दिशा रूपी गजों के द्वारा स्नान कराये जाने से आर्द्र, रुद्र का नक्षत्र आर्द्रा नक्षत्र में अवतीर्ण, दयार्द्र। ''ज्वलन्ती''–प्रकाशित करने वाली, सदैव प्रकाशमान्। ''तृप्तां''–पूर्णकाम।

''तृर्पयन्ती''–त्रिविध तापों (अध्यात्मिक, अधिदैविक, भौतिक) से आक्रान्तों को प्रसन्न करने वाली। ''पद्मेस्थितां''–आनन्द, दिव्यता एवं शांति में स्थित। ''पद्मवर्णां'' – आनन्द, दिव्यता एवं शान्ति वर्ण की।

''चन्द्रां''–आनन्दस्वरूप, चन्द्रमा के समान कान्तिवाली। ''यशसा ज्वलन्ती''–यशस्वी बनानेवाली। ''प्रभासां''–प्रकाशमयी, दिव्य मंगल विग्रहा। ''लोके''–लीला विभूति एवं नित्य विभूति में। ''पद्मनेमिं''– हस्तगत आनन्द–दिव्यता–शान्ति रूपा कमल से भक्त जनों को लक्ष्य प्राप्ति कर्त्ता। ''मे अलक्ष्मीः''–मेरी अज्ञान रूपी दरिद्रता। ''नश्यताम्''–नष्ट हो जाय। ''देवजुष्टाम्'' – देवताओं के द्वारा पूजित। ''उदारम्'' – उदारशीला। ''त्वां वृणे'' – आपको शरण्य के रूप में वरुण करता हूँ।

''आदित्यवर्णे''– ''अ'' अक्षर वाच्य ब्रह्म अथवा परमेष्ठी या विष्णु से कान्ति प्राप्त करनेवाली। ''वनस्पतिः'' – वृक्षों का पति, यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में रुद्र वृक्षों के पति हैं। ''विल्वो वृक्षः'' – श्री वृक्ष। ''तव तपसोऽधिजातः'' – आपके संकल्प से उत्पन्न। ''तपसा'' – हमारी तपस्या के द्वारा। ''अन्तरायाः''–काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सर आदि विघ्नों। ''माया''– दुष्प्रवृति, अज्ञान। ''तपसा''–आपकी कृपा। ''देवसखः''– भगवान् महानारायण, शास्ता रुद्र का सखा। ''कीर्तिश्च''–कीर्ति का अभिमानी देवता। ''मणिना सह'' – चिन्तामणि अथवा रत्नों के साथ। ''प्रादुर्भूतोऽस्मि'' – प्रबुद्ध होना। ''कीर्तिमृद्धिं'' – कीर्ति और ऋद्धि को। ''अलक्ष्मीः'' – दरिद्रता आदि दोषों को।

''ज्येष्ठां'' – दुस्सह की भार्या। ''अभूतिं'' – अनैश्वर्य। ''असमृद्धिं''– असमृद्धि को। ''गन्धंद्वारां''–यशप्रदात्री, पृथिवीस्वरूपा। ''दुराधर्षां''–किसी से नष्ट नहीं होने वाली, साधनहीनों को प्राप्त नहीं होनेवाली, यहाँ साधनहीन का आशय कर्म विमुख। ''नित्यपुष्टां''–सदैव समृद्ध। ''करीषिणीं''–गोबर के मांगलिक होने से मंगलमयी, पशु समृद्धि से सम्पन्न। ''सर्वभूतानां ईश्वरीं''– समस्त प्राणियों की अधीश्वरी। ''आकूतिं''– बुद्धि का संकल्प। ''मनसः कामस्'' – मन का संकल्प। ''वाचः'' – वाणी की प्रार्थनानुसार। ''पशूनां रूपं'' – जीवधन समृद्धि। ''अन्नस्य रूपं''–अन्न समृद्धि। ''सत्यं''–सुस्थिर हो। ''कर्दमेन प्रजाभूता''–आपके द्वारा सन्तान के रूप में स्वीकृत। ''पद्ममालिनी''–आनन्द, दिव्यता एवं शांति की माला धारण करनेवाली। ''क्षुसिपासां'' – क्षुधा पिपासा। ''निर्गुद'' – दूर करें।

''चिक्लीतः''– भगवान् के अन्तःपुर के द्वारपाल। ''आपः''– भगवान् के आयतन भूत जल। ''पुष्करिणीं'' – आनन्द, दिव्यता, शांति सरोवर वासिनी। ''वष्टिं''– यज्ञस्वरूपा (वैदिक विष्णु यज्ञ स्वरूप हैं।)। ''आर्द्रां'' – आर्द्रहृदया। ''पिंगला''– अध्यात्मिक वर्ण पीत। ''हेममालिनी'' – स्वर्णाभा पुष्पों की माला धारण करनेवाली, महारमणीय, महा हितैषणी। ''सुवर्णां''– दिव्यस्वरूपा। ''सूर्यां''

– सर्वेश्वर के समान समस्त चेतन एवं अचेतन पदार्थों का व्यापन, भरण एवं पोषण कर्त्ता। ''अनपगामिनीं'' – महाविष्णु का नित्य अनुगमन करनेवाली। ''महालक्ष्मी'' – जगन्माता। ''प्रभूतं'' – अपार। ''पुरुषान्'' – परिजन। ''म आवह'' – हमारे अभिमुख करें। सूक्त में श्री की सम्पत्ति–अग्नि, वायु, सूर्य, अष्टवसु, इन्द्र, बृहस्पति एवं वरुण हैं, अर्थात् ''समस्त वैदिक देवता श्री प्रदाता'' हैं। सूक्त के अन्त में श्री वर्चस्व की प्राप्ति की प्रार्थना की गई है।'' यह भी कहा है कि हम ''महालक्ष्मी–जगन्माता–महादेवी का ज्ञान प्राप्त करते हैं।''

इस सूक्त का विनियोग श्री की आराधना, जप, यज्ञ, स्वाध्याय आदि में किया जाता है। रुद्रमत के परमाचार्य मुनिश्रेष्ठ दुर्व्वासा, महर्षि अगस्त्य–लोपामुद्रा और मन्मथ ने श्री मन्त्रों की तीन धारायें प्रचलित की। महर्षि वसिष्ठ और मुनिवर बोधायन आदि ने श्री के विशेष प्रयोग बताये हैं। त्रिमूर्ति दत्तात्रेय ने श्रीविद्या का ज्ञान महर्षि परशुराम को दिया। मुनिश्रेष्ठ दुर्व्वासा ने आर्याद्विशती, ललितास्तवरत्न आदि की कालजयी रचना की। श्रीविद्या को त्रिपुरा रहस्य का चर्याखण्ड स्पष्ट करता है। श्रीसूक्त में श्री की प्रार्थना, स्तुति एवं शरणागति है। वह परम आवश्यक कि श्रीसूक्त के संस्कृत शब्दों के अन्तर्निहित अध्यात्मिक अर्थ का ज्ञान हो। यह निश्चय है कि श्री की शरणागति ग्रहण कर स्तुति–प्रार्थना से साधक की मुक्ति हो जाती है। यह उल्लेखनीय है कि परमब्रह्म–परमेष्ठी–परमात्मा–भगवान् का ज्ञान स्वतः सिद्ध है, अतः वे जातवेद कहलाते हैं। पुनः यह स्मरण रहे कि ''श्रीसूक्त में महानारायण एवं महालक्ष्मी दिव्य दम्पती हैं। अतः दोनों ही उपाय एवं प्राप्त हैं।''

भावार्थ : हे जातवेद! आप उन सौभाग्यदेवी को हमारे अभिमुख करें, जो परम हितैषिणी और रमणीय (आनन्दप्रद, प्रिय, मनोहर, सुन्दर) है। वह समस्त पापों को नष्ट करनेवाली है, अथवा हरण करने वाली है। वे अनुरूप माला अर्थात् सूर्य एवं चन्द्र की माला और आभरणों से युक्त हैं। इसका अर्थ है कि श्री अशरीर है और परमेष्ठी रूपा है। वे सभी को आनन्द–प्रसन्नता प्रदानकर्त्ता है और स्वर्ण आदि मूल्यवान सम्पत्ति की स्वामिनी है।।1।।

भगवान् श्रियःपति! आपका नित्य अनुगमन करनेवाली एवं उपासकों पर अनुग्रह करने वाली आनन्दमयी देवी को आप हमारे अभिमुख करने का अनुग्रह करें। जिनके सान्निध्य, मात्र से हम बहुमूल्य धातु–सम्पत्ति, पशुधन एवं परिजन प्राप्त कर सकें एवं जीवन धन्य हो।।2।।

हम उस श्रियं देवी का सान्निध्य प्राप्त करते हैं, जो सर्वव्यापी भगवान् को अग्रगामी बनाये रखती हैं। ये जीवों के हृदय में और परमेष्ठी के वक्षःस्थल में निवासी करती हैं। "ऋग्वेद में निरन्तर दोहराया है कि परमेष्ठी अन्तःकरण हृदय की गुहा में स्थित है।" श्रियं देवी गजेन्द्र आदि अर्थात् जीव मात्र के आर्तनाद से द्रवित होनेवाली महादयालु हैं और गजनिनाद से आगमन को सूचित करने वाली हैं। श्रियं देवी हम पर प्रसन्न हों।।3।।

जो वाणी एवं मन के लिये अगोचर, सुख–स्वरूपा, मुस्कुराती हुई, त्रिविधितापों (अध्यात्मिक, अधिदैविक, अधिभौतिक) से तप्त प्राणियों का ताप हरण कर प्रसन्नता प्रदान करनेवाली, सदैव प्रकाशमान्, दयार्द्र, रुद्र के आर्द्रा नक्षत्र में अवतीर्ण होनेवाली, पूर्णकाम, स्वर्ण भवन (सूर्य) में विराजमान, दिव्यता–आनन्द–शान्ति स्वरूपा कमल वासिनी, उपासको को तृप्त करनेवाली एवं दिव्य वर्णा हैं, उन श्रियं देवी का हम यहाँ आवाहन करते हैं।।4।।

हम उन श्रियं देवी के शरणागत हैं, जो आनन्द स्वरूपा हैं। जिनका रूप दिव्य प्रकाशमय एवं मंगलमय है। वे यशस्वी बनानेवाली और लीलाविभूति एवं नित्यविभूति में हैं। यह सुविख्यात है कि वे इस सृष्टि में समस्त देवताओं द्वारा सुपूजित हैं। वे महा–उदारमना हैं और कमल (अध्यात्मिक अर्थों में) निवास करती हैं। उनके अनुग्रह से मेरी अज्ञान रूपी दरिद्रता नष्ट हो जाये। इसलिये हम आपको शरण्य के रूप में वरण करते हैं।।5।।

"अ" शब्द वाच्य विष्णु से कान्ति को प्राप्त करनेवाली अर्थात् सूर्य के समान कान्तिमति श्रियं देवी! आपके ही संकल्प से वृक्षों का पति श्रीवृक्ष–विल्ववृक्ष उत्पन्न हुआ (वेद में रुद्र, अग्नि एवं विष्णु सूर्य वाचक हैं।)। ऋग्वेद एवं यजुर्वेद में वृक्ष को ब्रह्म की संज्ञा दी गई। यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में वैदिक देवों के शास्ता रुद्र वृक्षों के अधिपति हैं। अर्थात् वैदिक देवों के शास्ता रुद्र ही श्रीवृक्ष–विल्ववृक्ष अधिपति हैं। इसी कारण आगम में रुद्र शिव को विल्वपत्र प्रियतम कहा गया है। दूसरे शब्दों में रुद्र का "श्री" से अन्तर्सम्बन्ध है, रुद्र श्री प्रदाता हैं। आगम में रुद्र के तेजोग्र रूप शरभ देव का भी श्री से सम्बन्ध स्वीकारा गया है। अत्यन्त अप्रचलित नीलमत पुराण में काष्ठ रूपी रुद्र का वृत्तान्त मिलता है। आप (श्री) ही के अनुग्रह से आन्तरिक शत्रु–काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर आदि अज्ञान, दुष्प्रवृति आदि विघ्न एवं अलक्ष्मी और उनके सहचर नष्ट हों।।6।। ऋग्वेद के अनुसार शुभ कार्यों से मनवांछित भाग्य लिखा जा सकता है।

हे श्रियं देवी! भगवान् महानारायण की कीर्ति एवं चिन्तामणि हमें प्राप्त हो। हे देवी! आप भगवान् के साथ हमारी कीर्ति एवं ऋद्धि में वृद्धि प्रदान करने का अनुग्रह करें।।7।।

हे देवी! हम सदैव दुस्साह की पत्नी अलक्ष्मी, मलिनता, क्षुधा, पिपासा, अज्ञानता, आन्तरिक शत्रुओं, अदानशीलता एवं दुष्प्रवृत्ति का निवारण चाहते हैं। आप अनैश्वर्य (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) एवं असमृद्धि को हमेशा के लिये हमसे दूर करें।।8।।

हम समस्त प्राणियों की अधीश्वरी (जगन्माता) का आवाहन करते हैं। आप पृथिवी स्वरूपा (पृथिवी का गुण गन्ध है।) एवं यशप्रदात्री हैं। शुक्ल यजुर्वेद में जगन्माता अम्बिका शास्ता रुद्र की भगिनी है एवं भाग्य के देव भग की भगिनी उषा है। क्या अम्बिका श्री हैं? आप गोबर के मांगलिक होने के कारण मंगलमयी हैं। आप सर्वदा समृद्ध अर्थात् हमेशा धन–धान्य आदि से सम्पन्न हैं। श्रियं देवी! आप किसी से नष्ट नहीं होनेवाली हो और साधनहीनों–अकर्मशीलों को प्राप्त नहीं होनेवाली हो। अर्थात् "पुरुषार्थ नहीं करनेवालों को श्री प्राप्त नहीं होती है।।9।।"

हे श्री! हमारी मन की कामना, बुद्धि का संकल्प, वाणी की प्रार्थना, जीवधन समृद्धि, अन्न समृद्धि आदि सुस्थिर हो, ऐसी अभिलाषा है। हमें श्री से यश प्राप्त होवे।।10।।

हे कर्दम प्रजापति! आप उस "श्री" को हमारे यहाँ प्रतिष्ठित करें, आप जिन की प्रजा हैं। प्रजापति की पुत्री श्री है। वह माता आनन्द–दिव्यता–शांति रूपी माला धारण किये हुए है। उस "श्रियं देवी माता" को हमारे कुल में सदैव के लिये प्रतिष्ठित करने की कृपा करें।।11।।

हे भगवान् के अन्तःपुर के द्वारपाल चिक्लीत! भगवान् के आयतन भूत जल, घृत आदि को हमारे गृह में उत्पन्न करें। आप हमारे आलय में सदा निवास करें और दिव्य प्रकाशमयी माता श्री को हमारे कुल में निवास करावें।।12।।

हे अग्नि–जातवेद! आप उस श्रियं देवी को हमारे अभिमुख करने की कृपा करें, जिनका हृदय आर्द्र है, अर्थात् अत्यन्त दयावान्, करुणामय हैं। भगवान् विष्णु की तरह वे भी "यज्ञस्वरूपा" हैं। वेद में परमेष्ठी विष्णु यज्ञ हैं। विष्णु ने यज्ञ से ही पृथिवी असुरों से लेकर देवताओं एवं मननशील प्राणियों को दी। श्रुति में यज्ञ को ब्रह्मस्वरूप की संज्ञा दी गई है। श्रियं देवी पिंगलवर्णा है। स्मरण रहे कि "अध्यात्म का वर्ण पीत" है। यह देवी दिव्यानन्द

स्वरूपा कमलवासिनी है। श्रियं देवी आनन्द प्रदाता है और स्वर्ण आदि की स्वामिनी हैं।।13।।

हे श्रियःपति! आप आर्द्र हृदयवाली श्रियं देवी को हमारे अभिमुख करें। यह पुष्टस्वरूपा, सूर्यरूपिणी, स्वर्णमयी, दिव्यस्वरूपा, स्वर्णपुष्पों की माला धारण करनेवाली और पूर्णानन्द में स्थित है। यह आपके समान समस्त चेतन–अचेतन पदार्थों का व्यापन, भरण एवं पोषण करती है। यह स्मरण रहे कि विष्णु ब्रह्माण्डव्यापिनी ऊर्जा है।।14।।

हे जातिवेद (अग्नि)! आप आपका नित्य अनुगमन करने वाली सौभाग्य की देवी को हमारे अभिमुख करने का अनुग्रह करें। उनके सान्निध्य से हम अपार धातु सम्पत्ति, पशुधन, अश्व आदि वाहन सम्पत्ति, सेवक–सेविकायें और विस्तृत परिजन आदि प्राप्त करें।।15।।

जिसको ''श्री'' के अनुग्रह की कामना हो वह पवित्र एवं सावधान होकर यज्ञ (अध्यात्मिक, दैविक, भौतिक) घृतम् से करे। साथ ही श्री कामना के लिये परिपक्वता के साथ इन ऋचाओं का निरन्तर जप करे।।16।। ''अर्थात् सूक्त के अन्तर्निहित उपदेश को आत्मसात करके निरन्तर आचरण करें।''

आप दिव्यता–आनन्द–शांति से परिपूर्ण हो। आपको सृष्टि–विश्वप्रिय है। आप सर्वत्र व्यापी विष्णु के मनोनुकूल हो। हम आपकी उपासना करते हैं।

आप जगत् पर कृपा करती हैं और विश्व शब्द वाच्य परमब्रह्म के अनुकूल रहती हैं। आप अपने चरण–कमल हमारे हृदय में प्रतिष्ठित कर कृतार्थ करें।।17।।

हे श्रियं देवी! आपकी मुखाकृति अत्यन्त कान्तिमय, दिव्य एवं आनन्द की वर्षा करनेवाली है। आपके नेत्र ही नहीं सर्वांग बहुत ही शोभायमान, तेजोमय एवं दिव्यता से परिपूर्ण हैं। आपकी उत्पत्ति इसी शाश्वत आनन्द–दिव्यता–शांति से हुई है। आपकी कृपा दृष्टि से हमें सुख प्राप्त हो।।18।।

हे जगन्माता! आप गो (इन्द्रिय शक्तियाँ, ज्ञान, सूर्य की किरण, ब्रह्म, इन्द्र का वज्र–अमोघशक्ति, वाक्, शब्द, आपः, चन्द्रमा–आनन्द प्रदाता–सोम, सूर्य, वृषराशि, आकाश, तारे, गाय आदि), अश्व (सूर्य, शक्ति, काल, अग्नि गति, बल, ब्रह्म आदि) एवं धन्य करनेवाली सम्पत्ति–निधि–तपोधन–ज्ञानधन–विद्याधन–संतोषधन–वैराग्यधन–समभावधन आदि प्रदान करनेवाली हो। हे सर्वेश्वर! आप हमें धन प्रदान करें एवं हमारी समस्त (सद्) कामनाओं को पूर्ण करने का अनुग्रह करें।।19।।

हे श्री देवी! आप समस्त प्रजा की महामाता हैं। आप हमें स्वजन–परिजन, धन, धान्य, विमान, हाथी, अश्व और गो चिरस्थायी रूप से प्रदान करें।।20।।

आपकी सम्पत्ति–अग्नि, वायु, सूर्य, अष्टवसु, इन्द्र, बृहस्पति एवं वरुण हैं। अर्थात् "ऋग्वेदानुसार सविता, सूर्य, अग्नि, वरुण, बृहस्पति, वायु, पृथिवी, अष्टवसु, अर्यमा, मित्र आदि वैदिक देवता श्री प्रदान करने वाले हैं।।21।।"

सोम देवताओं का दिव्य पेय है। सोम अमृत तुल्य है। चन्द्रमा सोम प्रधान है (भौतिक आँखों से दिखाई देनेवाला नहीं)। वैदिक सेनानी, वेनतेय आदि सोमपान करें। हमें श्रियं देवी के कृपापात्रों को भी दिव्य सोम प्रदान करें।।22।।

श्रीसूक्त का जप कर्तव्य है। श्री के पुण्यशीलों को आन्तरिक शत्रुओं (काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर, अज्ञानता, असुरता, दुष्प्रवृतियाँ) और अशुभता का विचार नहीं होता अथवा "श्री प्राप्ति कर्त्ता आन्तरिक शत्रुओं एवं अशुभता से कोसों दूर रहे। नकारात्मकता के स्थान पर विधायकी विचार–मानसिकता हो। धन–ऐश्वर्य होने पर सामाजिक सरोकार, लोक कल्याण, लोकसंग्रह से सम्बद्ध रहे। ऐश्वर्यपूर्ण विपत्ति से दूर रहे।।23।।"

हे भगवति! आप शाश्वत आनन्द–दिव्यता में अवस्थित हो। आपके हाथों में कमल पुष्प है। आपके वस्त्र शान्ति प्रदाता श्वेत हैं। आप पृथिवी स्वरूपा एवं यशप्रदात्री हैं। आप चन्दन एवं माला से सुशोभित हो। आप परमब्रह्म की प्रेयसी हो एवं अत्यन्त सुन्दर हो। आप त्रिलोकी को ऐश्वर्य प्रदान करती हो। आप हम पर प्रसन्न हों।।24।।

हे श्रियं देवी! आप भगवान् विष्णु की पत्नी क्षमा–पृथिवी हैं। आगम में सत्यभामा पृथिवी रूपा हैं और नरकासुर का वध करती हैं। वेद में द्यु पिता एवं पृथिवी माता है। आप अत्यन्त करुणामय एवं प्रकाशमयी हो। आप बहुत ही मधुर होने से माधवी हो। आप माधव की प्रिया हो। स्मरण रहे कि मधुविद्या से सूर्यविद्या प्राप्ति का उल्लेख श्रुति में है। आप सर्वत्र व्यापक विष्णु की संगिनी, प्रेयसी एवं महालक्ष्मी हो। हम आपको प्रणाम करते हैं।।25।।

यह ऋचा "श्री गायत्री" है। हम "महालक्ष्मी–महादेवी–जगन्माता का ज्ञान प्राप्त करते हैं। यह पुनरुक्ति है कि शुक्ल यजुर्वेद में जगन्माता" अम्बिका शास्ता रुद्र की भगिनी है और भाग्य देवता भग की भगिनी उषा है। वहीं अदिति देवमाता है। हम सर्वत्र व्याप्त विष्णु का ध्यान करते है। श्रियं देवी रूपा हमारी बुद्धि को परमब्रह्म की ओर प्रेरित करे।।26।।

सत्ताइसवीं एवं अट्ठाइसवीं (27वीं–28वीं) ऋचा फलश्रुति है। अन्तिम 29वीं ऋचा में श्री वर्चस्व प्राप्ति एवं अभ्युदय की प्रार्थना की गई है। श्री शब्द वाच्या श्रियं देवी–तेज, आयु, आरोग्य, धन, धान्य, पशु, सद्विचार एवं सन्तान का दीर्घ जीवन हमें प्रदान करें।।29।।

श्रीसूक्त के अनुशीलन से स्पष्ट है कि वालशिल्य ऋषिगण के सूक्त के युगल देवता ''श्रीरग्निश्च'' हैं। अतः यह ''अग्नि और श्री का युगल सूक्त'' है। दूसरे, श्रीसूक्त में स्पष्ट कहा है कि ''अग्नि, वायु, वरुण, सूर्य, बृहस्पति, अष्टवसु, इन्द्र, मित्र, अर्यमा आदि (अर्थात् सभी वैदिक देवता) श्री प्रदान करने वाले हैं।'' ऋग्वेद के मन्त्रद्रष्टा ऋषियों ने लगातार कहा है कि ब्रह्मविद एक ही ब्रह्म को सविता, सूर्य, रुद्र, वरुण, वायु, मरुत् आदि के नाम से कहते हैं। श्रीसूक्त के ऋषियों ने इसी तथ्य को नये रहस्यात्मक कलेवर में प्रस्तुत किया है। दूसरे शब्दों में प्रत्येक वैदिक देवता श्री एवं धन धान्य (लक्ष्मी) देने वाले हैं। तीसरे, वेद में रुद्र वृक्ष–वनस्पति–वनों के अधिपति हैं। यहाँ श्री को वृक्षों का पति कहा गया है। अर्थात् वैदिक रुद्र श्री प्रदाता है। रुद्र को विल्व वृक्ष प्रिय हैं। श्री को भी श्रीवृक्ष–विल्ववृक्ष प्रिय है।

श्रीसूक्त का यह सन्देश है कि ''श्री'' के लिये आन्तरिक शत्रुओं (काम, क्रोध, मद, मोह, लोभ, मत्सर, अज्ञान, दुष्प्रवृतियाँ, नकारात्मक विचार, आंतरिक मल–मलिनता आदि) और ऐश्वर्यपूर्ण विपत्ति को नष्ट करना प्राथमिक अनिवार्यता है।

श्री प्राप्ति का मूलमन्त्र ''कर्मयोगी कर्मयोद्धा'' होना है। इसके लिये पुरुषार्थ आवश्यक है। सूक्त में अलक्ष्मी नाश करने पर विशेष बल दिया गया है। इस सूक्त में ''श्री'' के अध्यात्मिक, दार्शनिक, तत्त्व को बहुत सूत्रात्मक–कूटात्मक, अभिव्यंजनात्मक, प्रतीकात्मक, बहुअर्थी, रहस्यात्मक आदि शैली में प्रस्तुत किया गया है।

सूक्त की छब्बीसवीं ऋचा में ''श्रीगायत्री'' है, जिसमें ''जगन्माता महालक्ष्मी'' का उल्लेख है। सूक्त की अन्तिम ऋचा में श्रीवर्चस्व का उल्लेख है। अतः श्रीसूक्त नाम के 29 मन्त्रों का जप दैविक, भौतिक, अध्यात्मिक धन और ऐश्वर्य प्रदान करने वाला है। खिल श्री सूक्त का नामकरण भी वैदिक शोध–अन्वेषण का विषय है। दूसरे, आगम में श्रीसूक्त के मात्र 15 मन्त्रों का जप एवं यज्ञ का विधान वेद के विपरीत है। क्योंकि वैदिक सूक्त की ऋचाओं–मन्त्रों में वृद्धि अथवा कमी नहीं की जा सकती है। यह दुस्साहस अर्थ का अनर्थ करना है। ''श्री सूक्त के यज्ञ में श्रीवृक्ष के श्रीफल (विल्व चूर्ण)

की आहुति देनी चाहिये (पायसम–खीर–छेना–बर्फ़ी की आहुति देना अनिष्टकारक है। अधिक अच्छा रहे कि सर्वा श्रीवृक्ष काष्ठ का हो।)।

(बीसवीं शती में भी ''श्री'' विद्या की शिक्षा–दीक्षा पवित्रतम महापर्वत कैलास के हिमनदों के अदृश्य सिद्धाश्रमों में वैदिक काल से यथावत जारी है। पिछली शती में ज्योतिर्पीठ के जगद्गुरु शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती एवं जयपुर के राजगुरु पंडित विद्यानाथ ओझा श्री विद्या के अन्तिम शलाका पुरुष रहे। स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती को पूर्व राष्ट्रपति डॉ. राजेन्द्र प्रसाद एवं पूर्व राष्ट्रपति डॉ. सर्वपल्ली राधाकृष्णन ने साक्षात् वेद की संज्ञा दी। सन् 1961 में जयपुर में ब्रिटेन की महारानी ऐलिजोबेथ ने जयपुर के राजगुरु पंडित विद्यानाथ ओझा को घुटनों के बल झुककर कोर्निश की। जगद्गुरु शंकराचार्य स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती ने एक पूर्व शंकराचार्य एवं अन्य को श्रीविद्या शिक्षा–दीक्षा के लिये ज्ञानगंज सिद्धाश्रम में प्रवेश दिलवाया, परन्तु दोनों ही बैरंग वापस लौटे। अधिकांश सिद्धाश्रम ज्ञानगंज दीक्षित अज्ञात रहे। ज्ञानगंज की आज्ञा से स्वामी विशुद्धानन्द परमहंस ने सूर्यविद्या का प्रदर्शन मात्र किया, उन्हें सूर्यविद्या शिक्षा की अनुमति नहीं थी। परन्तु इसके विपरीत जब उन्होंने सूर्यविद्या शिक्षा–दीक्षा का श्रीगणेश किया, तब उन्हें तत्क्षण लिखित में ज्ञानगंज से सूर्यविद्या छीनने की चेतावनी मिली और उन्हें सूर्यविद्या शिक्षा–दीक्षा तत्काल बंद करनी पड़ी (स्त्रोत : ज्ञानगंज)।।ॐ।।

# परिशिष्ट

## वैदिक विज्ञान

## ऋषिका, राजनयन, अक्षरब्रह्म एवं गणाधिपति

# शुभकर्मों से नवभाग्य लिखना सम्भव
# ऋग्वेदिक ऋषिका

यहाँ यह आवश्यक है कि वैदिक ऋषिका आदि हाड़–माँस की स्त्री नहीं है। ऋषिका के अध्यात्मिक स्वरूप को समझना आवश्यक है। वैदिक ऋषिका अध्यात्मिक रूप से प्राण स्वरूप हैं। महर्षि कुल वैभवम् में वैदिक ऋषिगण के अध्यात्मिक स्वरूप का वर्णन है। यही कारण है कि वैदिक सप्तर्षि अमर हैं।अथर्ववेद में मन्त्रद्रष्टा पांच ऋषिकाओं के एक सौ अठयाणवें मन्त्र वैदिक वांगमय की अभूतपूर्व धरोहर हैं। वैदिक ऋषिका को ब्रह्मविद्या में पारंगत होने के कारण ब्रह्मा कहा गयाः "स्त्री हि ब्रह्मावभूविथ।"यजुर्वेद अभीष्ठदात्री की वंदना में कहा गया कि हे भूमिदेवी! आप पधारें! हे अनिर्वचनीय ब्रह्मशक्ति आप आयें। हे अभीष्टदात्री! आप मेरी कामनाओं को पूरा करें :

"इड एह्यदित एहि काम्या एत। मयि वः कामधरणं भूयात।।"

ऋग्वेद के दशम मण्डल मन्त्र है : "हे वाग्देवी! आप हमारे यज्ञ में शीघ्र आयें। चेतनायुक्त भूमि यज्ञ में शीघ्र उपस्थित हों। इसीतरह देवी सरस्वती यज्ञ में सम्मिलित हों। तीनों देवियां शुभाकर्मों की अधिष्ठात्री हैं। वे इस शुभ यज्ञ में पधारें।" इस मन्त्र का भावार्थ यह है कि सरस्वती, इडा एवं भारती देवी से यज्ञ में आने की प्रार्थना की गई है। तीनों देवी सर्वत्र ज्ञान का प्रकाश करनेवाली, विकास की सृजनधर्मा एवं कल्याणकारी शुभ कर्मों की दात्री हैं। मन्त्र के अनुसार इन देवियों का कृपापात्र केवल शुभकर्म करनेवाला ही है। अर्थात यज्ञकर्ता–यज्ञकर्त्री शुभ कर्म करे :

आ नो यज्ञं भारती तूयमेतु–इडा मनुष्यदिह चेतयन्ती।
त्रिस्त्रो देवीर्बर्हिरेदं स्योनं सरस्वती स्वपसः सदन्तु।।

चतुर्थवेद की ऋषिकाओं ने क्रमशः सूर्यासावित्री 139 मन्त्र, मातृनामा 40 मन्त्र, इन्द्राणी 11 मन्त्र, देवजामयः 5 मन्त्र और सर्पराज्ञी 3 मन्त्रों की द्रष्टा रही। वेदों के अनुशीलन से रहस्योद्घाटन होता है कि ऋषिकायें यज्ञ अधिकारी, सन्यासाधिकारी (अरण्यानी), प्रशासन प्रमुख, नरिष्टा साम्राज्ञी, विधाननिर्मात्री, न्यायाधिकारी, दौत्यकर्मप्रमुख– राजनयिज्ञ, ज्योतिर्विद, भूगर्भविद, विभिन्न कौशलविद, अद्वितीय योद्धा और तपश्चर्या से ब्रह्मविद रहीं। ऋषिका

सार्पराज्ञी ने सृष्टि के प्रमुख सूर्यदेव द्वारा उदयकाल में पूर्वदिशा को नमस्कार करते हुए पितृदेव आकाश की तरफ जाने का उल्लेख करने का वर्णन किया। इस मन्त्र में सूर्य को समस्त लोकों में व्याप्त और प्रकाशित करनेवाला कहा गया है। उनके प्रकाश से पृथिवी पर सृजन होता है, पृथिवी अलंकृत होती है: "आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुर। पितरं च प्रयन्स्वः।।"

वेद में मन्त्रों के गूढ़–संकेतात्मक–प्रतीकात्मक–अध्यात्मिक–आदिभौतिक–ध्वनात्मक अर्थों के रहस्य को जाननेवाली वेदमाता मनोरमा, राजर्षि शर्याति की सुपुत्री सुकन्या, गोपायनों की माता (अगस्त्या–स्वसा) आदि का अपना प्रभामण्डल है। गोपायन माता अगस्त्य–स्वसा नरेश समाति को आर्शीवाद देती हैं कि वे महर्षि अगस्त्य के दोहित्रों के हित के लिए लाल रंग के घोड़ों के रथ में सवार होकर अदानशील और अतिलोभियों पर विजश्री प्राप्त करें: "अगस्त्यस्य नद्भ्यः सप्ती युनिक्ष रोनित। प्रणीन्य–क्रमीरभि विश्वान्नराघसः।। ऋग्वेद में भारतं जनम् एवं पंच जना शब्द विकसित राष्ट्र और नगर के लिए किया गया है। ब्रह्मऋषिदेश के वैदिक मानचित्र में शतुद्रि, सरस्वती, वृषद्वती, दृषद्वती, गंगा, गोमती, कृष्णा, विपाशा, कावेरी, वितस्ता, गोदावरी, यमुना, नर्मदा आदि प्रमुख नदियाँ उत्तरपूर्व से गंधार, काश्मीर–श्रीसुमेरु कैलास से भड़ूच (गुजरात) एवं विन्ध्याचल के पार दक्खन में बहती रही।"

वैदिक ऋषिका दक्षिणा प्राजापत्या ने सिंहगर्जना की कि "दान देनेवाला नागरिक ही ग्राम का प्रथम नागरिक है। दानी को समाज में नृप अथवा राजा के समकक्ष आदर एवं सम्मान मिलता है। दान से अपने शत्रुओं को विजित करते हैं" (सम्भवतः ऋग्वेद कि ऋषिका के मन्त्र के आधार पर आचार्य विष्णु गुप्त कौटल्य चाणक्य ने नीति में कहा कि कंजूस को दान से पराजित करें।):– "दक्षिणावान्प्रथमो हूत एति दक्षिणावान्ग्रामणीरग्रमेति। तमेव मन्ये नृपतिं जनानां यः प्रथमो दक्षिणामाविवाय।।" ऋषिका दक्षिणा मानवीय सदगुणों में दानवीरता एवं उदारता को भी सर्वोपरि कहती हैं। वे धर्म की सार्वभौमिकता का सन्देश देती हैं।

ऋषिका–ऋषिपुत्री अम्भृणी वाणी को सभी राष्ट्र राज्यों की अधिष्ठात्री और वाणी के वरदान कृपा से मेधावी, दृष्टा कवि रचना की उद्घोषणा करती है। वाणी ज्ञान रूपी होकर सच्चा मार्गदर्शन करती है। वेद वाणी से दूसरे को पवित्र करनेवाली अर्थात शुभज्ञान के वचन बोलने वाली को विश्वारा की संज्ञा दी गई है। "ऋषिका घोषा का मातृभाषा का प्रेम उल्लेखनीय है।" विदुषी घोषा घोषणा करती है कि की मैं राजकुमारी घोषा वेद का सन्देश सर्वत्र

प्रसारित प्रचारित करनेवाली स्तुतिपाठिका हूँ। यानी वेदों का स्तुति पाठ करनेवाली हूँ।

अथर्वसंहिता में नारी को प्रशासनिक कार्यों में नाभकीय भूमिका का रहस्य उजागर होता है। प्रजापति की कन्याओं को समिति–सभा–नरिष्टा कहा गया है : "सभा च मा समितिश्चावतां प्रजापतेर्दुहितरो संविदाने।" वैदिककाल में जगत जननी नारी विधान की रचना करनेवाली रही। नरेशों की रानियाँ साम्राज्ञी के रूप में अन्यों को राजधर्म–राजनीति एवं न्याय का पाठ पढ़ाती थी। यजुः संहिता में घोरा से दुष्टों के दमन एवं न्याय को कहा गया है: "यस्यास्ते घोरासन जुहोम्येषां बन्धनामव सर्जनाय। जनो भूमिशिति प्रमन्दते निर्ऋति त्वाहं परिवेदविश्वत।।" साम्राज्ञी एवं विदुषियों में सभा और समिति ने राजनयन– प्रशासन– प्रबन्धन– प्रतिरक्षा आदि में अपनी मेधा प्रतिभा–क्षमता से कीर्तिमान स्थापित किए। "प्रजापति की सुपुत्रियों सभा एवं समिति के नाम को स्थाई रूप से स्वीकारा गया।" यहीं से सभा समिति नाम आये। ऋग्वेद में लिखा है कि हे उत्तम शुभ उपदेशकर्त्री, उत्तमगुणवान, सच्ची शिक्षा प्रदाता माता! हम आपके बिना कुछ नहीं हैं, नगण्य हैं। आप हमारा मार्गदर्शन करें: "कस्य नूनं कतमस्यामृतानां मनामहे चारू देवस्य नाम। को नो मह्या अदितये पुनदात्पितरं दृशेयं मातरं च।।"

पृथिवी और नारी की तुलना के वैदिक मन्त्र "ध्रुवक्षितिर्ध्रुवयोनिर्ध्रुवासि ध्रुवं योनिमासीद साधुया।" (नारी स्थिराश्रयवाली, सर्वोत्तम आचरणवान, स्थिर निवासवान स्वरूप लेकर विराजे।)। वेद में सदगृहस्थी को भी यज्ञ की संज्ञा दी गई है। वैदिक मन्त्रों के अनुसार जननी माता के अनुकूल संतान को अच्छा माना गया है "पुत्रो मात्रा भवतु संमनाः।।" वेद में ज्ञान के प्रचण्ड प्रवाह को संकेतात्मक कूट भाषा में सरस्वती नाम दिया गया। ऋग्वेद का मन्त्र है : "अम्बितमे नदीतमें दवितमें सरस्वति। अप्रशस्ता इव स्मसि, प्रशस्तिमम्ब नस्कृधि।। हे महामाता ! हे सर्वश्रेष्ठ नदी, हे सभी देवियों में सर्वोत्कृष्ट, हे देवी सरस्वती! हमें अभी यश प्राप्त नहीं हुआ है, प्रतिष्ठा नहीं मिली है। हे माता! आप हमें यशस्वी बनायें, यश प्रदान करें" (इसका भावार्थ यह है कि ज्ञान से ही प्रतिष्ठा मिलती है।)।

इसी पृष्ठभूमि में यज्ञ में देवियों का आह्वान किया जाता था: "इहेन्द्राणीमुप ह्वये, वरुणानीं स्वस्तये। अग्नायीं सोमपीतये।।" अथर्ववेद में वेदमाता से लम्बी उम्र, सुयोग्य पुत्र–पुत्री, वैभव, यश, कीर्ति एवं ब्रह्मतेज आदि प्रदान करने की प्रार्थना की गई है: "स्तुतामया वरदा वेदमाता प्र–चोदयन्तां पावमानी द्विजानाम्। आयुः प्राणं प्रजां पशुं कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसम्। मह्य दत्त्वा

व्रजत ब्रह्मलोकम्।।'' ऋग्वेद नारी को मूर्धन्य विद्वान, विलक्षण वक्ता और विजयिनी घोषित किया है। वहीं धर्मप्राण आस्तिक नारी को नास्तिक नर की तुलना में बेहतर घोषित किया हैः ''उतवा स्त्री शशीयसी, पुंसों भवति वस्यसी। अदेवत्रादराधंस।।'' ब्रह्मजाया जुहू के प्रकरण में कहा गया है कि ''तप एवं सद्चरित्रता के प्रभाव से निम्नतर व्यक्ति भी उच्च स्थान पर बैठ जाता है। '' भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता दुर्धां दधाति परमे व्योमन्।।ऋग्वेद 10.109.4।।'' अर्थात् शुभ कर्मों से नया वांछित भाग्य लिखा जा सकता है।।ऊँ।।

# ऋग्वेद की पच्चीस मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाएँ
# प्रथम वेद की मन्त्रद्रष्टा ऋषिका

ब्रह्मऋषि देश में उनतालीस लाख वर्ष पूर्व की देववाणी ऋग्वेद काल में ऋषिगणों (नर) की तरह ऋषिकाऐं (नारी ऋषि) भी मन्त्रद्रष्टा" रहीं। ऋग्वेद काल में मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाएँ सांस्कृतिक, अध्यात्मिक, धार्मिक, आर्थिक, राजनीतिक, दार्शनिक उत्कर्ष से सम्बन्धित रही। ऋषिकाएँ रक्षिका, परिवार विस्तार का मूल एवं प्रेयसी भी रही। ब्रह्मऋषि देश में नारी ऋषि अध्यात्म–धर्म–अध्यात्मिक देवविद्या–ब्रह्मविद्या–विद्या–भौतिकविद्या–यज्ञ–विवाह–समाज सभी में "समान सहभागी" रही।

ऋग्वेद काल मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाओं का "स्वर्ण युग" रहा। वैदिक युग में कन्याओं–तरुणियों का बालकों–तरुणों की भांति "उपनयन संस्कार" होता था। वे वेद अध्ययन करती थी। साथ ही कठोर तपश्चर्या–साधना–उपासना से "ऋषित्व" को ग्रहण करती थी। वेद में पारंगत ब्रह्मचारिणी युवावस्था में ब्रह्मविद ब्रह्मचारी से विवाह करती थी (श्रीपाराशर संहिता के हनुमतचरित में ब्रह्मचारी हनुमान भगवान् सूर्यदेव से शिक्षा लेने गए। भगवान् सूर्यदेव ने नौ गुप्त विद्याओं में पांच का ज्ञान देने के बाद कहा कि शेष विद्यायें ब्रह्मचारी के स्थान पर गृहस्थ को दी जाती हैं। इस विकट परिस्थिति में ब्रह्मचारी हनुमान द्वारा भगवान् सूर्यदेव की सुपुत्री ब्रह्मचारिणी सुवर्चला से विवाह का उल्लेख मिलता है।)। ऋग्वेद के 10 मण्डलों के 1017 सूक्त और 10472 मन्त्रों में से बहुत की मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाएँ हैं (महर्षि शौनक ने ऋग्वेद संहिता में मन्त्रों की

कुल संख्या 10580 की घोषणा की है। अन्य विद्वानों एवं महर्षि दयानन्द ने ऋग्वेद के मन्त्रों की संख्या 10589 मानी है।)। ऋग्वेद की महर्षि शाकल, बाष्कल, आश्वलायन, शाख्यायन एवं माण्डूक्यायन संहिता मिलती हैं (शाकल शाखा के जनक ब्रह्मविद देवमित्र शाकल्य थे।)।

"वैदिककाल में यज्ञोपवीतधारी ऋषिकाओं को ऋग्वेद के 224 मंत्रों के द्रष्टा होने का गौरव प्राप्त हुआ।" ऋग्वेद के प्रथम मण्डल, पंचम् मण्डल, अष्टम्मण्डल, नवम्मण्डल और दशम्मण्डल में मंत्रों की द्रष्टा ऋषिकाएँ हैं। ऋग्वेद के प्रथम मण्डल की ब्रह्मवादिनी रोमशा–कक्षीवान 7 मन्त्रों एवं लोपामुद्रा 6 मन्त्रों की द्रष्टा रही (विदुषी लोपामुद्रा ने महर्षि अगस्त्य को श्रीविद्या की दीक्षा दी।)। पांचवें मण्डल में 6 दिव्य मन्त्रों की द्रष्टा विश्वावारात्रेयी थी। अष्टममण्डल की मन्त्रद्रष्टा शश्वती–आंगिरसी ने मन्त्र एवं अपाला ने 7 मन्त्रों का दिव्य श्रवण किया। नवम्मण्डल के 10 मन्त्रों की मन्त्रद्रष्टा सिकता–निवावरी का उल्लेख है। ऋग्वेद के अन्तिम दशम्मण्डल की मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाओं में सर्वश्री– अगस्त्य–स्वसा (एक मन्त्र), अदिति (नौ मन्त्र), सार्पराज्ञी (3 मन्त्र), सूर्या–सावित्री (47 मन्त्र), सरमा–देवशुनी (छह मन्त्र), श्रद्धा–कामायनी (5 मन्त्र), शची–पौलोमी (छह मन्त्र), वाक्–आम्भृणी (8 मन्त्र), इन्द्राणी (29 मन्त्र), इन्द्र–मातरः (पांच मन्त्र), इन्द्र–स्नुषा (एक मन्त्र), उर्वशी (नौ मन्त्र), कुशिका–रात्रिः (आठ मन्त्र), गोधा (2 मन्त्र), घोषा–कक्षावती (28 मन्त्र), जुहूः (सात मन्त्र), दक्षिणा–प्रजापत्या (ग्यारह मन्त्र), यमी (पांच मन्त्र) और यमी–वैवस्वती (छह मन्त्र) हैं। यह स्पष्ट है कि ऋग्वेद के प्रवृत्ति मूलक से निवृत्ति मूलक अध्यात्मिक दार्शनिक संदेश के उत्कर्ष के समय मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाओं की अहम् केन्द्रीय नाभकीय भूमिका रही। दशम मण्डल में मन्त्रद्रष्टा अगस्त्य–स्वसा को गोपायन माता के रूप में स्वीकारा गया। गोपायन सूक्त में जना (तत्कालीन पांच वंशी–अनु, द्रह्य, तुर्वशु, यदु, भरत–पुरु) मिलते हैं।) शब्द आमजन के लिए उपयोग किया है (सायण एवं यास्क ने पंच–जना में देव, पितृ–पितर, गन्धर्व, असुर, राक्षस और ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, सूत, निषाद लिए हैं।)।

यह अवश्य है कि कुछ वेद अध्येताओं ने मन्त्रद्रष्टा यमी और यमी–वैवस्वती को एक ही ऋषिका कहा है। उन्होंने चौबीस ऋषिकाओं में शिखण्डिन्यौ अप्सरसौ एवं नदी दो नये नाम सम्मिलित किए हैं। उनकी सूची में मन्त्रद्रष्टा ऋषिका सिकता निवावरी के 20 मन्त्र, शिखण्डिन्यौ अप्सरसौ के 6 मन्त्र और नदी के 4 मन्त्र बताये गए हैं। दोनों ही अध्ययनों से यह रहस्योद्घाटन होता है कि ऋग्वेद के प्रथम मण्डल की ऋषिका मन्त्रद्रष्टा

रोमशा–कक्षीवान अध्यात्मिक उपदेशों के कारण ब्रह्मवादिनी कहलायी। रोमशा का अर्थ प्रत्येक रोम में वेद वेदांग होना है। रोमशा–कक्षीवान विद्यावान (अध्यात्म की चेतना से परिपूर्ण) रही। उन्होंने अपने पति ऋषि भावयव्य को स्पष्ट रूप से कहा कि आप मुझे निकट से देखें और मेरे गुण–अवगुणों पर विचार चिन्तन करें। रोमेशा के उदाहरण से पता चलता है कि ऋषि को ब्रह्मवादिनी ब्रह्मविद वेदज्ञाता ऋषिका से विवाह के लिए कठोर तपश्चर्या से गुजरना होता था (ऋषित्व प्राप्ति भी तपश्चर्या साधना से ही प्राप्त होती थी।)।

प्रथम मण्डल की मन्त्रद्रष्टा ऋषिका लोपामुद्रा के सूक्त दम्पति द्वारा विद्यार्जन, संयम, नारी–पुरुष के समान अधिकार, गृहस्थ धर्म के आदर्शों और विवाह में जाति बन्धन नहीं होने की सिंहगर्जना करते हैं। दशम मण्डल में यमी एवं यमी वैवस्वती ऋषिकाएँ के संवाद नैतिकता का नया आदर्श रचते हैं। यम–यमी संवाद वैदिक युग में स्वच्छन्द–स्वेच्छाचारिता–सम्बन्ध स्वातन्त्रय को नकारते हैं। यमी अपने भाई यम के सामने उदात्त भावना (विवाह) का प्रस्ताव रखती हैं। भगवान् सूर्यदेव के पुत्र यम कहते हैंः गन्धर्वों अप्स्वप्या च योषा सा नो नाभिः परमं जामि तन्वौ (ऋग्वेदःहे यमी! हम मिथ्या नहीं बोलते, हमेशा सत्य बोलते हैं। सूर्यलोक के राजा आदित्य मेरे पिता एवं उनकी अर्द्धांगिनी योषा माता हैं।)। हे यमी! देवताओं के दूत हमेशा चैतन्य रहते हैं। आपका कल्याण इसी में है कि यहां से दूर चली जाओ : "न तिष्ठिन्ति न निमिषन्त्येते देवानां स्पर्श इह चे चरन्ति। अन्येन मदाहनो याहि तूयं तेन वि वृह रथ्येन चक्रा।" इस तरह यम अपनी बहिन को नैतिक पथभ्रष्ट होने से रोकते हैं।

ब्रह्मवादिनी अपाला की मीठी कथा अष्टम मण्डल में मिलती है। ऋषिका अपाला इन्द्रदेव की तपश्चर्या से अपना कायाकल्प कर सूर्य के समान देदीप्यमान होती है : "अपाला सुपाला नवस्वरूप में आती है। वास्तव में अपाला कोढ़ से पीड़ित होती है। वह महर्षि अत्रि की सुपुत्री है और विद्याज्ञान–तप–साधना–उपासना से वैदिक ऋषिगणों में अपना महत्वपूर्ण स्थान बनाती है। लेकिन कोढ़ग्रस्त विपाला का कृशाश्व ऋषि अनादर करते हैं। कृशाश्व को विवाह के लिए कोढ़रहित तिलोत्तमा चाहिए। ''यानी अपाला का मन्त्रद्रष्टा होना भी शरीर के सौन्दर्य के नहीं होने से निरर्थक है। अपाला इन्द्रदेवता से अपने गंजे सिरवाले पिता महर्षि अत्रि के सिर पर पुनः केशराशि एवं स्वयं के कुष्ठरोग समापन का वर मांगती है।"

ऋषिका वागाम्भृणी में राष्ट्रनेत्री का नवरूप सामने आता है। वागाम्भृणी (वाक् की अधिष्ठात्री देवी) कहती हैं : "अहं राष्ट्रो संगमनी वसूनां

चिकितुषी प्रथमा यज्ञीयानाम्। तां मा देवा व्यद्धुः पुरूत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम्।। अर्थात मैं धनप्रदाता और राष्ट्रों की अधिष्ठात्री हूँ। मैं ज्ञान से परिपूर्ण और यज्ञकार्य साधनों में सर्वोत्तम हूँ। मेरा निवास प्राणिमात्र में हैं। मुझे महत्व देते हुए देवों ने अनेक स्थानों पर स्थापित किया है।" वागाम्भृणी यहाँ तक कहती हैं कि मैं सत्य–यर्थाथ का भाषण करती हूँ। मुझे नहीं माननेवाला क्षीणता का निवाला बनता है। ऋषिका ने उद्घोष किया कि मैं मनुष्य एवं देवों के परम पुरुषार्थ की उपदेशिका हूँ। मेरी कृपा मात्र से जन स्तोताकवि (द्रष्टा ऋषि), मेधावान और शक्तिवान बनते हैं: अहमेव स्वयंमिदं वदामि जुष्टं देवभिरूत मानुषेभिः। यं कामये तं कृणोमि तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम्।। वैदिककाल "अहं रुद्राय धनुरातनोमि ब्रह्मद्विष" ब्रह्मवाक्य था। स्पष्ट है कि वैदिक देवों की स्तुति नहीं करना अनिष्ट को आमन्त्रण था। ऋषिका वागाम्भृणी ने स्पष्ट शब्दों में कहा : "अहमेव वाताइव प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा। परोदिवा पर एना पृथिव्यैतावती महिमा सं बभूव।।" मेरी सृजन के रचनाकाल के समय वायु समान गति होती है। मैं अपने महत्वपूर्ण कार्यों (तप, साधना, उपासना, ध्यान, ब्रह्मविद्यार्जन) से महिमामण्डित होकर पृथिवी एवं आकाश की सीमाओं को लांघ चुकी हूँ। इस मन्त्र से पता चलता है कि ऋग्वेदकाल में ऋषिकाएँ ऋषियों की ही तरह द्रष्टा, दिव्य शक्तिवान और सृजनकारी रही।।ऊँ।।

## ऋग्वैदिक काल
## ऋषिका निष्पक्ष सुन्यायाधिकारी की भूमिका में

प्रथम वेद की ऋृक संहिता के चौथे मण्डल में सुन्यायाधिकारी के रूप में ऋषिका नारी का दिव्य स्वरूप सामने है। नारी के न्यास से सुस्थिर राजप्रबन्धन का संदेश है :

अत्राह ते हरिवस्ता उ देवीरवोभिरिन्द्र स्तवन्त स्वसारः।
यत्सीमनु प्र मुचो बद्बधाना दीर्घामनु प्रसितिं स्पन्दयध्यै।।

यजुर्वेद दशम एवं बारहवें अध्याय में साम्राज्ञी–रानी द्वारा न्याय–राजनीति की शिक्षा–दीक्षा एवं न्यायधीश के रूप में स्वतंत्र एवं निष्पक्ष न्याय का चकित करनेवाला वर्णन है। ऋग्वेद में नारी ऋषिका के भूगर्भ वैज्ञानिक के नवरूप से साक्षात्कार होता है। ऋग्वेद के सूत्रों में वेदज्ञ नारी

को भूगर्भ विज्ञान की गहन जानकारी होने की आवश्यकता पर बल दिया है। वैदिक काल में ज्ञानवृद्ध नारी प्रशासन–प्रबन्धन–व्यवस्था आदि में सहभागी रही। उन्हें राज्य के विधान निर्मात्री प्रक्रिया में भी अहम् भूमिका मिलती रही। वैदिक युग में राजा लोक–आमजन को अपने अंगों की तरह ही मानता था : "विशो में अंगानि सर्वतः।"

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के स्वराज्य सूक्त में शत्रु को दमित कर सभी को स्वराज्य के प्रति समर्पित होने का आदेश है : "इत्था हि सोम इन्मदे चकार वर्धनम्। रविष्ठ वज्रिन्नोजसा पृथिव्या निः शशा अहिमर्चन्ननू स्वराज्यम्।। 1.80.1।।" ऋग्वेद के प्रथम मण्डल के तृतीय सूक्त की बारहवीं ऋचा में ज्ञानदायिनी सरस्वती से ज्ञान सागर से सरोबार करने की प्रार्थना की गई है: "महो अर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना। धियो विश्वा विराजति।।" ''इस ऋचा में ज्ञानदायिनी को सांकेतिक प्रतीकात्मक कूटात्मक भाषा में सरस्वती कहा गया है। इसी तरह वैदिक ऋचाओं में गो (गाय) और गंगा का शाब्दिक अर्थ लेने से अर्थ का अनर्थ होगा। वेद में गंगा शब्द का उपयोग दो बार किया गया है। कृष्ण शब्द को सूर्य के लिए काम में लिया गया।''

उनतालीस लाख वर्ष पहले के वैदिक काल में चर्खे से सूत बनाने और सूत से वस्त्र बनाने की चमत्कारिक विद्या का सुनहला संसार बिखरा हुआ है। ऋग्वेद में वस्त्र को रूपाकार देने, रचना करनेवाली (अथवा वाले) को सद–विचारवान, सहृदय, उदात्त भावनावान, मेधावान, सजृनधर्मी, कल्पनाशील, रंगकर्म में विशेषज्ञ, कौशलज्ञ, कार्यकुशल आदि माना जाता था : "वस्त्रेव भद्रा सुकृतो वसूयू रथं न धीरः स्वया अतक्षम्।।" नारी को नरों की भांति वस्त्र संरचना का समानाधिकार रहाः "इमे वयन्ति पितरः।" वस्त्र संरचनाकर्त्री को सरी (सरी वयित्री) का नामकरण मिला (ऋग्वेद)। ऋग्वेद में (सूत के)ताने–बाने के लिए तन्तु तन्त्र–ओनु और नाल के लिए तसरं शब्द मिलता है। यजुर्वेद में वेमन अर्थात् खड्डी शब्द काम में आया। वैदिक कार्य में वस्त्रों को लोकलुभावन मनचाहा रंग "रजयित्री (रंगरेज)" दिया करती रही। वैदिक युग में स्वर्णिम रजत चकाचौंध के लिए गोटा काम में लेने का प्रचलन था। यह मान्यता रही कि वस्त्र रचनाकर्मी की शुद्ध पवित्र भावना वस्त्र में प्रतिबिम्ब होती है। खात्र शब्द धागे–सूत के लिए रहा। यही बीसवीं शती में खादी कहलाया। वैदिक युग में वस्त्रों और परिधानों के रंग चित्ताकर्षक मन्त्रमुग्ध करने वाले गरिमामय होते थे (गहरे काले–हरे आदि यानी तम तत्त्ववाले रंगों का चलन नगण्य रहा।)।

प्राचीन काल की पोशाकों के रंग और नवचलन वर्तमान में भी चुम्बकीय आकर्षण रखते हैं। पवित्र भावना के प्रतीक के रूप में श्वेत रंग प्रचलन में रहा। वैदिक देवताओं के वस्त्रों के रंग अलग–अलग रहे। ऋग्वेद की ऋषिका श्रद्धा ने लोक में श्रद्धा के महत्व को समझाया। ऋषिका श्रद्धा ने कहा कि देवता एवं मानस वायु को अपना रक्षक बनाने की कामना से श्रद्धा की आराधना उपासना करते हैं। श्रद्धा उपासकों आराधकों के निश्चय का कारण है। श्रद्धा से ही ऐश्वर्य (भौतिक दैविक अध्यात्मिक) की प्राप्ति होती है। त्रिकाल सन्ध्यावन्दन श्रद्धा से ही होती हैः

श्रद्धां देवा यजमाना वायुगोपा उपासते।
श्रद्धां हृदय्य याकूत्या श्रद्धया विदन्ते वसु।
श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यन्दिनं परि।
श्रद्धां सूर्यस्य निम्रुचि श्रद्धे श्रद्धापर्यहनः।।

श्रद्धा कामायनी ऋषिका के ऋग्वेद के दशममण्डल में पांच मन्त्र मिलते हैं। ऐश्वर्यदायिनी श्रद्धा के बारे में सुन्दर मन्त्र मिलता है। ''वर्तमान कलिकाल में श्रद्धा के अभाव में आपसी सन्देह, भेद और कटुता का विषैले माहौल ने जन्म लिया है। देवता, मानव और दानव असुरों के बीच विभाजन की लक्ष्मण रेखा ही है। श्रद्धा से ही विश्वास पैदा होता है। श्रद्धा आत्मविश्वास आत्मबल को विस्तार देती है।'' वैदिक काल में माता का सम्मान प्रतिष्ठा सर्वोपरि रही। ऋग्वेद से यजुर्वेद एवं अथर्ववेद में माता शब्द के रूप में अम्बा, मेना, अम्बि, जनित्री, नना, स्त्री, जाया, ग्ना, अम्बी (ऋग्वेद), जनि (यजुर्वेद) प्रसु (अथर्ववेद), अम्बिका (वा.सं.) आदि मिलते हैं। यजुर्वेद की संहिता में उल्लेख मिलता है कि माता के समान पालनकर्ता जल हमें पवित्र करें। ऋग्वेद में "मातरापितरा" तत्कालीन समाज में माता की केन्द्रीय भूमिका सिद्ध करता है। अथर्ववेद काल में वेदमाता की प्रसन्नता से ब्रह्मलोक तक की प्राप्ति का वर्णन है : "स्तुता माया वरदा वेदमाता प्रचोदयन्तां पावमानी द्विजानाम्। आयुं प्राणं पशुं कीर्तिं द्रविणं ब्रह्मवर्चसं मह्यं दत्वा ब्रह्मलोकम्।।"

ऋग्वेद में प्रारम्भ से अन्त तक "सती" होने का उल्लेख नहीं है (यानी ऋग्वेद काल में सती प्रथा नहीं थी।)। प्रकारान्तर में साध्वी नारी के लिए सती सम्बोधन आथा (अथर्ववेद)। वेद में किशोरियों के उपनयन संस्कार और यज्ञोपवीत धारण का सुन्दर वर्णन है। यज्ञोपवीत सृष्टि और त्रिगुणात्मक रचना का प्रतीक है। किशोरी के सिर पर आचार्य–गुरु अंजलि भरकर जल छोड़ते थे (अर्थात् हम इस जल की भांति मिलकर रहें। यज्ञोपवीत तीन प्रकार के–उपवीत, प्राचीनावीत एवं संवीत होते थे।)। ब्रह्मचारिणी तरुणी के गुरुकुल

में शिक्षा समापन के बाद समावर्तन संस्कार होता रहा। इसमें छात्रा आचार्य की अनुमति से घर वापस आती। आचार्य दीक्षान्त समारोह में शिष्या को गृहस्थ आश्रम अपनाने का स्पष्ट निर्देश देते। ऋग्वेद काल में आचार्य द्वारा शिक्षित दीक्षित स्नातक को समाज में विशेष सम्मान मिलता रहा। महर्षि हारित ने वेदाध्ययन के बाद ब्रह्मवादिनी और सद्योवाद भेद किया है। अथर्ववेद के अनुसार वेदज्ञ के सामने गृहस्थ होने अथवा ब्रह्मवादिनी के दोनों विकल्प खुले थे। "ब्रह्मवादिनी मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाओं को समाज में सर्वोत्कृष्ट पद मिला रहा। याज्ञवल्क्य स्मृति में ब्रह्मचारिणी स्नातक (वेद का सम्यक ज्ञानवान) सुलक्षणा से विवाह का निर्देश है। दूसरे शब्दों में गुरुकुल में दीक्षित ब्रह्मचारिणी को गृहस्थाश्रम के लिए सबसे अधिक अच्छा माना जाता रहा।"

## देवी सूक्त चण्डीपाठ ऋग्वेद ऋषिका वागाम्भृणी

"ऋग्वेद की ऋषिका वागाम्भृणी आठ मन्त्रों के दिव्य साक्षात्कार से वैदिक वांगमय को "देवीसूक्त" का दिव्य उपहार दिया। प्रकारान्तर में यही "देवी सूक्त चण्डीपाठ" का मूलाधार बना। वैदिक काल में वाक् की प्रशंसा का देवीसूक्त का ही पाठ किया जाता रहा।" वाग्देवी के महिमा में ऋषिका ने कहा :

अहमेव स्वयमिदंवदामि, जुष्टं देवभिरूत मानुषेभिः।
यं कामये तं तुमुग्रं कृणोमि, तं ब्रहाणं तृमृषिं तं सुमेधाम्।

वाग्देवी कहती है : "मैं स्वयं ही यह कहती हूँ कि मैं देवों एवं मनुष्यों के द्वारा सेवित हूँ। मैं जिसको चाहती हूँ, उसको तेजस्वी बना देती हूँ। उसको तत्वज्ञानी, ऋषि अथवा मेधावी स्वरूप देती हूँ।" इस मन्त्र के पीछे छिपा निहित अर्थ यह है कि वाग्देवी ज्ञान की अधिष्ठात्री है। ज्ञान अथवा वाक् तत्त्व एवं दूसरे के पर्याय हैं। ज्ञान की देवी की साधना उपासना से सिद्ध, आत्मदर्शी, तत्वज्ञ आदि बन पाते हैं। वाग्देवी को ही राज्य–राष्ट्र को भी अधिष्ठात्री कहा है :

अहं राष्ट्री संगमनी वसनां चिकितुषी प्रथमा यज्ञीयानाम्।
तां मा देवा व्यदधुः पुरूत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेषयन्तीम्।।

"मैं राज्यों की अधिष्ठात्री एवं धन द्रव्य देनेवाली हूँ। मैं ज्ञान से अलंकृतम एवं यज्ञों में उपयोगित सभी साधनों में सर्वोत्तम हैं। मैं प्राणिमात्र में निवास करती हूँ। मेरे महत्व को जानकर ही देवताओं ने मुझे अनेक स्थानों पर प्रतिष्ठित किया है।" ऋषिका वागाम्भृणी ने सिंहगर्जना की कि मैं देवों एवं मानवों में परम पुरुषार्थ की उपदेशिका हूँ। उन्होंने दशम मण्डल के एक सौ पच्चीसवें सूक्त के चौथे मन्त्र में सीधे शब्दों में स्पष्ट किया : हे विज्ञ! मैं जो

कहती हूँ, वह पूर्ण यर्थाथ सत्य है, मुझे नहीं माननेवाले क्षीण हो जाते हैं। दूसरे शब्दों में ज्ञान ही शक्ति है। ऋषिका वागाम्भृणी राष्ट्र को एक सूत्र में पिराने को सर्वोत्तमधर्म की संज्ञा दी। महर्षि अम्भृणी की सुपुत्री ऋषिका वागाम्भृणी ने अपने तपोबल–योगबल–साधनाबल–ज्ञानबल को वाणी में समाहित कर सभी को विजित किया। वागाम्भृणी ने "अद्वैत के विचार दर्शन" को समाज में प्रतिष्ठित कर वाणी के अवतार का दर्जा प्राप्त किया। ऋषिका वागाम्भृणी की आठ ऋचा ऋग्वेद के दशम मण्डल के 125 वें सूक्त में मिलती हैं। वागाम्भृणी ने यह भी कहा कि वे मनुष्यों के हित लाभ के लिए संग्राम करनेवाली है। वे जल–थल–नभ में विचरण करती हैं (वैज्ञानिकों के अनुसार वैदिक ऋचाओं के स्वर वर्तमान में भी आकाश में विद्यमान हैं।)।

"ब्रह्मवादिनी ऋषिका का नाम दान को सर्वोपरि कहकर प्रचार करने के कारण दक्षिणा हो गया।" ऋषिका दक्षिणा ने सृष्टि चक्र में नाभकीय भूमिका निर्वहन करनेवाले आदिदेव सूर्य, चन्द्रमा, वायु, नदी, पक्षी–पशु, वृक्ष आदि का उदाहरण देकर समाज को दान देने के लिए प्रेरित किया। उन्होंने नारी समाज को दान के लिए प्रेरित करने के ही उद्देश्य से कहा कि ब्रह्म ने आपको अनेक अनमोल वस्तुएँ दी हैं। आदिदेव सूर्य प्रकाश एवं उष्णता तपस प्रदान करता है। चन्द्रमा शीतलता से मुग्ध एवं प्रसन्न करता है। वायु जीवनदायिनी है। पक्षी मधुर गायन, पुष्प सुगन्ध, वृक्ष स्वादिष्ट फल और नदी मीठे शीतल ठंडे जल से हमारे जीवन को मधुर बनाते हैं। क्या ये आपसे इसका "मूल्य" मांगते हैं ? इसका सीधा सा उत्तर है–नहीं। क्योंकि इनकी प्रवृत्ति परोपकार की है।

अविरन्भून्महिमाधोनमेषां विश्व जीव तमसो निरमोचि।
महि ज्योतिः पितृभिर्दत्तमागादुरूः पन्था दक्षियाणा अदर्शि।।

ऋषिका दक्षिणा ने घोषणा की कि उदारतापूर्वक दान देनेवाला ही ब्रह्म और ऋषि है। अनाथों–दरिद्रों–ज्ञानियों की पुष्कल दान देने से ही यज्ञ नेता के रूप में मान्य होता है।

तमेव ऋषिं तमु ब्रह्माणमबाहुर्यजन्य सामागामुक्थशासम्।
स शुक्रस्य तन्वो वेद तिस्त्रोयः प्रथमो दक्षिण्या रराध।।

ऋग्वेद के दशम मण्डल की मन्त्रद्रष्टा दक्षिणा को प्राजापत्या भी कहा गया है। प्राजापत्या दक्षिणा ने दान के सद्‌गुणवाले को राजा के समान सम्मान मिलनेवाला कहा है। उन्होंने यहाँ तक भी कहा कि "दानशील को ही सदगुणोंवाली नारी अर्धांगिनी के रूप में मिलती है।" वैदिक काल में आदिदेव

सूर्य की सुपुत्री सूर्या के समान तेजस्वी नारी की कामना की जाती रही। (सूर्या के कारण ही प्रकाशविहीन चन्द्रमा शीतल मीठी चांदनी बिखेरता है।)

"सूर्या यत्पत्ये शंसन्ती मनसा सवितादात।"

यह उल्लेखनीय है कि ऋग्वेद के पांचवे मण्डल में उदारमना और आस्तिक नारी का अभिनन्दन किया गया है। "वि या जानाति जसुरिं, वि तृष्यन्तं वि कामिनम्। देवत्रा कृणुते मनः।।" उदार नारी याचक, दुखी, प्यासे का दुःख हरण करती है। देवों में अपना मन लगाती है (ध्यान, साधना, उपासना करती है। वह लोभी लालची स्वार्थी (कृपण) एवं नास्तिक से श्रेष्ठ है। ऋषिका शची पौलोमी के अनुसार नारी शक्ति समाज में अग्रणी हैः "अहं केतुरहं मूर्धाऽहमुग्रा विवाचनी। ममेदनु क्रतं पतिः, सेहानाया उपाचरेत।।" ऋग्वेद 10.159.2।। मैं ज्ञान में अग्रगण्य हूँ। मैं नारियों में मूर्धन्य हूँ। मैं सर्वश्रेष्ठ वक्ता हूँ। मैं निरनतर विजयिनी हूँ। इस मन्त्र में केतु, मूर्धा, उग्रा, विवाचनी एवं सेहाना के अर्थ लीक से हटकर हैं।

वैदिक मन्त्रद्रष्टा ऋषिका इन्द्राणी ने नारीशक्ति के उद्यम—पुरुषार्थ और सहृदयता का मूल संदेश दिया है "न मत् स्त्री सुभसत्तरा, न सुयाशुतरा भुवत्। न मत् प्रतिच्यवीयसी, न सक्थ्युद्यमीयसी, विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः। इन्द्राणी सरसता, सरलता, प्रसन्नचित्तता, सौदर्य के साथ कर्मठता, उद्यमीहोने, परिश्रमी पुरुषार्थ को नारी का स्वाभाविक गुण घोषित किया है। ऋषिका इन्द्राणी ने स्पष्ट व्यवस्था दी कि नारी यज्ञों में भाग लेंः

"संहोत्रं स्म पुरा नारी, समनं नाव गच्छाति।"

वेघा ऋतस्य वीरिणी, इन्द्रपत्नी महीयते।। विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः।।

इस ऋग्वेद के मन्त्र में बुद्धि रूपी इन्द्राणी का महत्व एवं ऋत नियमों का अनुसरण करनेवाली बताया गया है। सदबुद्धि ही मानव से प्राकृतिक नियमों, ऋत मार्ग और सत्य मार्ग के लिए प्रेरणा प्रदान करती है। सदबुद्धि वाला ही सन्मार्ग पर चलकर यश पाता है। ऋग्वेद के अनुसार नारी हर दिन यज्ञ करेः "उप यमेति युवतिः सुदक्षं दोषा वस्तोर्हविष्मती घृताची। उप स्वैनमरमतिर्व सूयुः।।"

यह सबसे महत्वपूर्ण है कि ऋग्वेद के तीसरे मण्डल में "गृहिणी को गृह" की संज्ञा प्रदान की हैः "जायेदस्तं मघवन् त्सेदु योनिः तदित त्वा युक्ता हरयो वहन्त। यदा कदा च सुनवाम सोमम् अग्निष्ट्वा दूतो धन्वात्यच्छ।।" इस मन्त्रद्रष्टा ने गृह में नारी की सश्रमता से साम्यगुणता और उससे आत्मिक शक्ति, सात्विकता, सुशीलता, विनय और पवित्रता आती है। वैदिक काल में समाज में पंच महायज्ञ—ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, पितृयज्ञ, बलि वैश्वदेव यज्ञ और

अतिथि यज्ञों का प्रचलन था। ऋकसंहिता के प्रथम मण्डल में " स्वराज्य सूक्त" मिलता है। वहीं दशम मण्डल में संगठन सूक्त चकित करता है। ऋग्वेद के अनुसार देवतांश से परिवर्तित नारी हमेशा शिव (कल्याणकारी) रही। वह ज्ञानदात्री, महायोद्धा, उद्यमी, सत्य मार्ग अद्धैत की प्रचारक, मातृभूमि की रक्षिका, समाज को सदमार्ग दिखानेवाली, सूर्या की तरह अंधकार को प्रकाशित करनेवाली, उदारमना आदि रही। वैदिक काल में नर नारी में कोई भेद नहीं था। ज्ञान की देवी वाक्देवी की स्तुति वैदिक मन्त्रों से लोक का शास्त्रीय पक्ष देवीसूक्त और उसका चण्डीपाठ से आराधना प्रचलन में है। वैदिक नारी शक्ति उद्यम–पुरुषार्थ–परिश्रम का प्रतीक है। यह आवश्यक है कि वैदिक ऋषिकाओं के मन्त्रों के शब्दार्थ के स्थान पर उनमें अन्तनिर्हित संदेश–भावार्थ–तत्वज्ञान को समझने का जतन करें।।ऊँ।।

## ऋग्वेद : भौतिकवादी पतन के चरम पर विद्वान सत्यानुवेषण करें!

### वेद की ऋषिकाओं की आकाशगंगा

यह अवधारणा मूलभूत रूप से ही असत्य गलत है कि ऋग्वेद काल में ऋषिका मन्त्रद्रष्टा (नारी ऋषि) यज्ञ की अधिकारी नहीं थी। क्षमा करें ! वेद में नारी ऋषि को "यज्ञीया" (यज्ञ की ज्ञाता–वैदिक कर्मकाण्ड में पारंगत) नाम से सम्बोधन किया गया हैः

देवा एतस्यामवदन्त पूर्वे सप्तऋषयस्तपसे ये निषेदु।
भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता दुर्धां दधाति परमेण्योमन।।ऋग्वेद।।
शुद्धः पूता योषिता यज्ञीया इमा ब्रह्माणां
हस्तेषु प पृथकसादयामि। यत्काम इदमभिषिंचामि
वोऽहमिन्द्रो मरूत्वान्त्स ददातु तन्मे।।अथर्ववेद।।

ऋग्वेद से अथर्ववेद तक मन्त्रद्रष्टा ऋषिकाओं की मन्त्रमुग्ध करती आकाशगंगा मिलती है। वेद के मूलतत्त्व के गहन अध्ययन में शतपथ ब्राह्मण ने मानुषी को मानुष की आधार आत्मा घोषित किया। मन्त्रद्रष्टा ऋषिका इन्द्राणी द्वारा सेना के नेतृत्व करने का विवरण अथर्ववेद में मिलता हैः "इन्द्राण्येतु प्रथमाजीतामुषिता पुरः।" तैत्तिरीय संहिता के अनुसार इन्द्राणी सेना

की देव हैं। वे निर्बल सेना को जीवन्त करने, प्राण फूंकने, अजेय योद्धा बनाने में समर्थ हैं: इन्द्राणी वै सेनायै देवता। सेवास्य सेनां सं श्यति।।

अथर्ववेद में ऋषिका इन्द्राणी के धनुष संचालन की तुलना महारुद्र देवों के देव महादेव शिव के दिव्य पिनाकी धनुष उपयोग से की गई। इन्द्राणी शत्रु सेना का पिनाकी की तरह संहार करती चारों दिशाओं में हाहाकार मचाती है। शत्रुसेना बुरी तरह बिखर जाती है।

विषूच्येतु कृन्तती, पिनाकामिव ब्रिभ्रती।
विष्वक् पुनर्भुवा मनोऽसमृद्धा अघायवः।।

ऋषिका शची पौलामी के सूक्त में उन्हें हमेशा शत्रु पर विजयश्री प्राप्त करनेवाली कहा गया है: "असपत्ना सपन्नघ्नी, जयन्त्यभिभूवरी। आवृक्षमन्यासां वर्चो, राधो अस्थेयसामिव।। (मैं शत्रुरहित हूँ, शत्रुओं की संहारक हूँ, विजयश्री प्राप्त करनेवाली–विजयिनी और शत्रुओं का मानमर्दन करनेवाली हूँ। मैंने अन्य (स्त्रियों) का तेज अस्थिर मनवालों के धन की भांति समाप्त किया।)"। ऋग्वेद में ऋषिका को अग्रणी, निर्भीक, अंधकार में प्रकाश (अज्ञानता में ज्ञान का प्रकाश दिखानेवाली, नेतृत्वकर्ता, उत्साह से परिपूर्ण और उसके उदय प्रकट होने के बाद सूर्य और यज्ञ आयोजन) होना कहा गया है।

एषा स्या नव्यमायुर्दधाना, गूढ़्वी तमो ज्योतिषोषाअबोधि।
अग्र एति युवतिरह्रयाणा, प्राचिकितत् सूर्यं यज्ञमग्निम्।।

ब्रह्मवादिनी ऋषिका जुहू का ब्रह्मविद्या की अन्तर दृष्टि के कारण "ब्रह्मजाया" नामकरण हुआ। जुहू ने ऋग्वेद के दशम मण्डल के सूक्त में कहाः "मनुष्य जाति परब्रह्म की महिमा का बखान करने वाली एवं बहुत ही सृजनधर्मा है। यह मनुष्य प्रजाति भौतिकता की सुनहरी चमकदमक चकाचौंध की माया के वशीभूत होकर परब्रह्म ईश्वर को विस्मृत करती है, भूला देती है। मनुष्य प्रजाति द्वारा ईश्वर अर्थात धर्म–कर्म–संस्कृति (अध्यात्म ब्रह्मविद्या) को तिलांजलि की विकट परिस्थिति उत्पन्न होती है। इस महासंकट में ब्रह्मविदों यानी विद्वानों–ऋषियों द्वारा इकट्ठा होकर सत्यानुवेषण करना आवश्यक है।"

पुनर्वेदेवा अददुः पुनर्मनुष्या उत।
राजानः सत्यं कृण्वाना ब्रह्माजायां पुनर्ददुः।।
पुनर्दाय ब्रह्मजायां कृत्वो देवैर्निकिल्बिषम्।
ऊर्जं पृथिव्या भक्त्वा योरूगापमुपासते।।

ऋषिका जुहू का ऋग्वैदिक संदेश है कि संस्कृति–अध्यात्म–धर्म –सत्य के संकट में पड़ने और चरम भौतिकवादी उन्मानी प्रवृत्ति से पतन में गिरते समाज को बचाने के लिए ब्रह्मविद–विद्वान सामूहिक रूप से वैचारिक

कर्म योद्धा रूप में सामने आयें। द्वापरयुग में योगीराज श्रीकृष्ण ने श्रीमद्भगवद्गीता में तीसरे अध्याय में ऋग्वेद के ब्रह्मजाया जुहू के संदेश को दोहराते हुए उन्मानी प्रवृत्ति को रोकने के उद्देश्य से लोकसंग्रह का शंखनाद किया। श्रीकृष्ण ने यह भी कहा कि जब–जब धर्म की हानि होगी तब तब भगवान् स्वयं प्रकट होंगे। ब्रह्मवादिनी जुहू की तपश्चर्या के कारण ही समूचे देव मण्डल ने बृहस्पति द्वारा अनुचित एवं अनावश्यक रूप से जुहू का परित्याग करने को गलत ठहराया। साथ ही बृहस्पति को दण्ड स्वरूप ''प्रायश्चित्त'' करने का आदेश दिया। यह दृष्टान्त बताता है कि ऋषिका तपश्चर्या से बृहस्पति से भी श्रेष्ठ बनी। ऋषिका राष्ट्र एवं विश्व के भौतिकवाद के चर्मोत्कर्ष से पतन को रोकने के लिए ज्ञानीजनों को संयुक्त कार्रवाही का आह्वान करती थी। वैदिक युग की ऋषिका कालद्रष्टा, दूरदृष्टिवान, ब्रह्मज्ञानी, मन्त्रद्रष्टा होने के अलावा अन्याय–पतन–शोषण के विरूद्ध खड़ी होनेवाली महानायिकायें हैं।

वैदिक सूक्तों में ऋषिका को 'सहस्रवीर्या' (सहस्त्रों पराक्रमवान–असाधारण आत्मशक्तिवान) सम्बोधन से उनके शौर्य की भूरी–भूरी प्रशंसा की हैः ''अषाढासि सहमाना सहस्वारातीः सहस्व पृतनायतः। सहस्त्रवीर्यासि सा मा जिन्चा।'' आप अजेय हो। आपको सहमाना–विजयश्री प्राप्त हो। आप शत्रुओं पर विजयश्री प्राप्त करो। युद्ध इच्छुकों को परास्त करो। आप अनन्त (सहस्र) शक्तिवान (ऋषिका–नारी) हो। आप हमें शक्ति प्रदान करो। युद्ध की भावना रखनेवालों का मानमर्दन करो।

वेद के अनुशीलन से रहस्योद्घाटन होता है कि बाल्यकाल में तरुणियाँ गुरुकुल में तरुणों की भांति वेद अध्ययन करती रही। वे यज्ञोपवीत धारण करती रही। वैदिक ऋषिका शक्तिस्वरूपा यानी ब्रह्मविद् ब्रह्मज्ञानी एवं शस्त्र संचालन में निष्णान्त रही। वे पतन की गर्त में गिरते समाज–राष्ट्र को रोकने के लिए लोकसंग्रह का पांचजन्य शंख फूंकती रही। उनकी तपश्चर्या ऋषियों के समकक्ष एवं कहीं–कहीं उच्च्य थी। अतः यह भी पश्चिमी जगत का दुष्प्रचार है कि प्राचीन काल में भारत में नारी उपेक्षित थी।

ऋग्वेद के प्रथम मण्डल की ऋषिका ब्रह्मवादिनी रोमेशा उच्च्य वेद साधिका रही। भावयव्य ने रोमेशा के लिए ब्रह्मऋषिदेश की पवित्र नदी के तट पर हजारों यज्ञ किये। मन्त्रद्रष्टा ऋषिका का समाज में सर्वोच्च्य स्थान रहा। वेद में दो महानायिका–महायोद्धा वर्ध्रिमती और विष्पला का दृष्टान्त वर्तमान शल्य चिकित्सा के कीर्तिमानों को कोसों पीछे छोड़ता है। वैदिक देवों के चिकित्सक अश्विनी कुमारों ने वर्धिमती के कटे हाथों की जगह सोने के हाथ

और विष्पला की कटी टांग के स्थान पर लोहे की टांग लगाई। अर्थात कृत्रिम अंग का विकास वैदिक युग में हो चुका था।

केशी मुनि के वृत्तान्त में ऋषियों को देवत्व प्राप्त करनेवाला बताया गया है :"मुनयो वातरशनाः पिशंगा वसते मला। वातस्यानु ध्राजिं यन्ति यद्देवासो अविक्षत।।" "मुनिगण को सभी जनों का सखा और सुख देनेवाला कहा गया है।" वैदिक युग में "निष्काम सेवा का मार्ग सन्यास रहा। अथर्ववेद में चेतावनी दी है कि जगतजननी शक्ति स्वरूपा नारी का अपमान विश्व सृष्टि के विनाश का कारण बनता है:""ये गर्भा अषपद्यन्ते जगद् यच्चापलुप्यते। वीरा ते तृह्यजाया ब्रह्मजाया हिनस्ति तान्।।" अथर्ववेद में यह भी कहा गया है कि तेजस्विनी नारी से सांसारिक पदार्थों के अलावा स्वर्ग मिलना भी निश्चित है।

"माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्या।" अथर्ववेद में पृथिवी को माता के रूप में सम्बोधित किया गया है। पृथिवी का मातृ रूप का साक्षात दर्शन श्रद्धा–विश्वास आस्था–भावना से होता है। वैदिक युग में मातृस्वरूप के प्रति भाव हृदय के तारों को झंकृत करने वाले हैं। ऋग्वेद का सूक्त है: "कस्य नूनं कतमस्यामृतानां मनामहे चारु देवस्य नाम। को नो मह्या अदितये पुनर्दादित्पतरं च दृशेयं मातरं च।।" हमें उत्तम शिक्षा, सद उपदेश, सदगुण देनेवाली माता आप हमे मार्ग दिखायें, आपके बिना हम कुछ नहीं हैं। ऋक् संहिता में देवी उषा की 300 बार वंदना का उल्लेख मिलता है। ज्ञानदेवी सरस्वती की स्तुति में प्रार्थना की गई कि आप हमें ज्ञान सागर से चेतना प्रदान करें: महो अर्णः सरस्वती प्र चेतयति केतुना। धियो विश्वा वि राजति।।ऊँ।।

# वेद में राजनयन–वैदिक कूटनीति की गत्यात्मक ब्रह्मा सरमा देवशुनी

चौंकें नहीं! देववाणी ऋग्वेद में वैदिक कूटनीति राजनयन– दौत्यकर्म से साक्षात्कार होता है। वैदिक राजनयन की गत्यात्मकता स्वयं में चकित करनेवाली है। यह सबसे महत्वपूर्ण है कि गत्यात्मक राजनयन की ब्रह्मा ऋषिका (मन्त्रद्रष्टा नारी ऋषि, पुरुष नहीं) है। ऋग्वेद के दशम मण्डल में ऋषिका सरमा देवशुनी विलक्षण राजनयन का परिचय देती है।

वैदिक वांगमय से धर्मसूत्र राजनयन के चमत्कारिक कौशल वर्णन करते हैं। वैदिक ऋषिका अदम्य उत्साहवाली, निर्भय, तेजस्वितापूर्ण, वाकपटु,

सत्यनिष्ठावान, असुर अथवा आसुरी वृत्तियोंवालों को भयभीत करनेवाली, राजनयन के दावपेचों में माहिर, अपने लोक के लिए समर्पित, शुद्ध आचरणवान, उच्चकोटि की सेनानी आदि गुणवाली है। उन्हें भेड़िये के समान भेद को रहस्य रखनेवाली बताया गया है।

ऋग्वेद के दशम मण्डल में पणियों (दुर्दान्त बृक्, छल प्रपंचकरनेवाले, ऋण देकर ब्याज वसूलनेवाले, दैत्यों के समान धन के लालची, क्रूर दस्युगण, यज्ञ विरोधी, भेड़िये के समान धोखे से हमला करनेवाले आदि) असामाजिक और ऋषिका सरमा देवशुनी के बीच संवाद 108वें सूक्त में दौर्त्यकर्म के दिशा निर्देशक हैं। ऋग्वेद में इससे पहले सरस्वती को असुरों का विनाशक कहा हैः सरस्वती देवनिदो निबर्हय, प्रजां विश्वस्य बृसयस्यमायिनः। अर्थात हे सरस्वती! आप देवों के निन्दकों का विनाश करो। सभी मायावी पापियों की सन्तानों का संहार करो। इसका भावार्थ यह है कि "ज्ञान की अधिष्ठात्री देवी सरस्वती आसुरी विचार भावनाओं को समाप्त अथवा ज्ञान द्वारा ही अज्ञान आसुरी प्रवृत्ति को नष्ट करनेवाली है।" ऋग्वेद के अनुसार नारी ज्ञान के प्रकाश द्वारा अन्धकार को दूर करती है। निर्भयी–निःसंकोची नारी ही नेतृत्व करने में सक्षम है। उसमें अदम्य साहस–उत्साह–चातुर्य होता है : "एषा स्या नव्यमायुर्दधाना, गूढ्वी तमों ज्योतिषषोषा अबोधि। अग्र एवि युवातिरह्रयाणा प्राचिकितत सूर्य यज्ञमाग्नि्।"।। ऋग्वेदः7.80.2।।

दशम मण्डल के एक सौ आठवें सूक्त के ग्यारह मन्त्रों में से दो, चार, छह, आठ, दस एवं ग्यारहवें मन्त्र दौत्यकर्म में पारंगत ॠृषिका सरमा देवशुनी के हैं। वैदिक देव इन्द्र की दूत के रूप में सरमा देवशुनी गो माताओं को बलात उठाकर ले जानेवाले पणियों के केन्द्र में जाती है। दस्यु–बृक प्रवत्ति के पणियों के लिए यह अचम्भा है कि दौत्यकर्म–राजनयन–कूटनीतिक वार्ता के लिए निर्भीकतापूर्वक ऋषिका सरमा देवशुनी उपस्थित है। ऋषिका सरमा देवशुनी सर्वप्रथम पणियों (सरदार सहित) को सम्बोधित करते हुए बहुत शालीनता एवं चतुरसुजान की तरह कहती हैः इन्द्रस्य दूतीरिषिता चरामि मह इच्छन्ती पणयो निधीन्व।। हे पणियों! मैं इन्द्रदेव के दूत के रूप में आपके समक्ष प्रस्तुत हूँ। आपके पास (चुरायी गयी) गो माताओं को मैं वापस चाहती हूँ। सरमा ने इससे पूर्व रहस्योद्घाटन किया : अपो यदद्रिं पुरूहूत दर्दराविभुवल्सरमा पूर्व्यते।।" पणिगण ने आर्यों की गायों का अपहरण किया है।

ऋषिका सरमा ने सिंहगर्जना कीः "दूरमतिपणयो वरीय उदगावो यन्तु मिनतीर्ऋतेन। बृहस्पतिर्या अविन्दन्निगूलहा सोमोग्रावाण ऋषयश्च विप्राः।। हे

दूरमति पणियों! आप यहाँ से शीघ्र स्थान छोडकर दूर की राह लो (भाग जाओ)। गो माता कष्टमय जीवन व्यतीत करती हैं। अतः गो धन को पर्वत की अन्धकारमय गुहाओं से निकालें। जिससे ये सुरक्षित जगह प्राप्त करें। दैविक सोम ग्रहण करनेवाले देव गुरु बृहस्पति, दूसरे ऋषिगण और अन्य इस गोधन के बारे में भलीभाँति सूचित हैं। बृक दस्यु वृत्ति के पणियों ने राजदूत सरमा के आत्मविश्वास को डगमगाने एवं भयभीत करने के लिए कहाः "कस्त एना अव सृजादयुध्व्युता स्माकमायुध सन्ति तिग्मा।।" (हे दूती!) केवल युद्ध से ही गो धन मिल सकता है (युद्ध बगैर गोमाता कौन देगा ?)। हमारे (यौद्धाओं) पास संग्राम के लिए धारदार शस्त्र हैं। ऋषिका सरमा का उत्तर पणियों को झकझोरनेवाला थाः "असेन्था व पणयो वचास्यनिषव्यास्तन्वः सन्तु पातीः। अधृष्टो व एतवा अस्तु पन्था बृहस्पतिर्व उभया न मृक्तात्।। हे पणिगण सुनो ! आपकी यह अतिरंजित गर्वोक्ति वास्तविक वीरता की परिचायक नहीं है। आपके मन ह्वदय में पाप रूपी मल है। आप गो वंश नहीं देने पर भयावह संकटाग्रस्त होंगे। इन्द्र के अचूक बाण आपके शरीर को छलनी करेंगे। देवता सामूहिक रूप से हमला करेंगे (यानी संहार होगा।)। गुरुवर बृहस्पति आपको घोर कष्ट देंगे। सरमा ने राजनयन के कौशल से पणियों को चेतावनी दी कि गो वंश–गो धन बिना शर्त नहीं लौटाने पर उन्हें देवताओं–ऋषियों के सामूहिक आक्रमण से महासंहार के लिए तैय्यार रहना चाहिए। साथ ही इन्द्रदेव की दैवीय शक्ति का भी स्मरण कराया । इन्द्र पणियों को परास्त करने में सक्षम हैं : "न तं गूहन्ति स्त्रवतो गभीरा हता इन्द्रेण पणयः शयध्वे।" सरमा ने यहां तक धमकी दी कि उनके इन्द्रदेव पणियों के समूल नाश करने धराशायी करने का सामर्थ्य रखते हैं। दूसरे शब्दों में सरमा ने इन्द्रदेव, बृहस्पति आदि की महाशक्ति और ऐश्वर्य का बखान कर पणियों के मनोबल को ध्वस्त किया।

पणिगणों ने भी राजनयन में भेड़िया धसान का मायाजाल रचा। पणियों ने सरमा को कहाः "स्वसारं त्वा कृणवै मा पुनमार्गा अपते गवां सुभगेभजामः।।" (हे सरमा!) आप हमारी भगिनी बहिन हो। हम आपको गो धन में से आपका भाग देते हैं। आप यह गो धन लेकर यहीं रहो और वापिस मत लौटो। पणियों ने सरमा को ही लोभ के भंवर में फंसाने का जाल फेंका। इसका उत्तर सत्यनिष्ठ सरमा ने बहुत ही दृढ़तापूर्वक दियाः "नाहं वेद भ्रातृत्वं नो स्वसृत्वमिनद्रो विदुरंगिरसश्च घोराः। गोकाम में अच्छदयन्यदायमपात इत पणयो वरीयः।।" हे पणिगण! (ध्यान से सुनो) इन्द्र देव और अंगिरस ऋषि ने मुझे सम्पूर्ण सुरक्षा के घेर के साथ आपके पास भेजा है। मैं पूरी तरह रक्षित

हूँ। मैं (आपसे) भ्राता भगिनी (भाई बहन) के सम्बन्ध को नहीं जानती हूँ। आप गोधन छोड़कर कहीं दूसरे स्थान का रास्ता पकड़ें। सरमा ने पणियों को स्पष्ट शब्दों में धमकाया कि देवों ने अदृश्य रूप से उनकी सुरक्षा व्यवस्था कर रखी है। बृक–छली–प्रपंची पणियों के मध्य अकेली दूत कार्य करती सरमा ने अपनी चातुर्यकला का कीर्तिमान स्थापित किया।

सरमा देवशनी ने दौत्यकर्म में पणियों द्वारा अज्ञात गोपन स्थान पर छिपाकर रखे गो धन का रहस्य पता लगाने के उत्तरदायित्व को बहुत ही कुशलता से निर्वहन किया। वैदिक दौत्यकर्म की विशेषता यह है कि वह शत्रुओं से बगैर महासंग्राम के ही समस्या समाधान का जतन अधिक से अधिक करने का संदेश देता है। जिससे अनावश्यक संहार नहीं हो। यहाँ स्मरण रहे कि वैदिक काल में गाय सांस्कृतिक प्रतीकों की जीवन्त साक्षी रही। गो माता को अमृत का स्रोत, बारह आदित्यों की भगिनी, सत्ताइस वसुओं की सुपुत्री, पांच कर्मेन्द्रियों, पांच ज्ञानेन्द्रियों एवं आत्मा की माता कहा गया है। ऋग्वेद में पणि और सरमा के संवादों में सरमा ने राजनयन की गत्यात्मकता का परिचय दिया। इस दृष्टान्त से स्पष्ट है कि ऋग्वेद में ऋषिका–नारी दौत्यकर्म–कूटनीति–राजनयन का संकेतात्मक वर्णन बहुत ही सजीव रूप से प्रस्तुत किया है। ऋग्वेद काल में महिला गुप्तचरों का वर्णन भी चौंकाता है। सम्भवतः नारी गुप्तचरों के कारण ही कहा गयाः "एता सालावृकाणं हृदयानि।।" गुप्तचर नारियों का हृदय भेड़िये सरीखा होता है। सारसंक्षेप में कूटनीतिज्ञ सरमा ने अपने राजनीतिक मत को प्रतिपक्षियों के सामने भलीभांति रखकर अपनी मेधा को सिद्ध किया।।ऊँ।।

# परब्रह्म का पर्यायः रुद्र गणाध्यक्ष गणपति गणपति गणेश तत्त्व

वैदिक काल में गणपति–महागणपति देवता पृथक् से नहीं रहे। यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में रुद्र को गणाधिपति–गणाध्यक्ष–गणपति रूप से सम्बोधित किया गया। अर्थात् यजुर्वेद में शास्ता रुद्र को गणाधिपति कहा गया। इस तरह वैदिक काल में महागणपति ऋग्वेद के नैतिकता के नियंता रुद्र के ही महागणपति पर्याय हैं। वैदिक–रुद्र–श्रीगणपति अशुभ विनाशक विध्वंसक दुष्ट शक्तियों के स्वामी हैं। प्रकारान्तर में श्रीगणपति को रुद्र शिव

के लिंग की तरह पूजा गया। प्रारम्भिक स्मृति और पुराणों में विनायक का विघ्नकर्ता स्वरूप से साक्षात्कार होता है। रुद्र रूप श्रीगणपति के पशुपतिनाथ शिव की तरह पंचमुखी भैरव स्वरूप सामने आते हैं। उनका वाहन सिंह भी रहा है। कालान्तर में श्रीगणपति विघ्नहर्ता और शुभ स्वरूप में अवतरित हुए। उनका वाहन सिंह से मूषक बनने में भी रहस्यमयी संदेश छिपा है। श्रीगणपति के रूपाकार का सीधा संबंध मानवीय शरीर में मस्तिष्क से मूलाधार के रूप से है (दिव्य संदेश है कि मानवीय अण्ड में ही ब्रह्माण्ड स्थित है। अन्तः आकाश की यात्रा ही स्व से परिचय करवाती है।)।

ऋग्वैदिक काल से पौराणिक काल और ऋषियुग से कलियुग तक गणों के अधिपति–गणाधिपति–गणपति रुद्र की अर्चना का अलग–अलग विधान रहा है। ऋग्वेद के ब्रह्मणस्पति और गणपति रुद्र परब्रह्म हैं। ऋग्वेद के गणपति के संदर्भ में 10 मण्डल में मंत्र आता है :

गणानां त्वा गणपति हवामहे कविं कवीनां उपमश्रवस्तम्।
ज्येष्ठ राजं ब्रह्मणां ब्रह्मस्पतं आ
नः शृण्वून्नूतिभि सीदसादनम्।।

वहीं ऋग्वेद के द्वितीय मण्डल 23वें सूक्त का मंत्र में ब्रह्मणस्पति (परब्रह्म) के रूप में श्रीगणपति को सम्बोधित किया है। शुक्ल यजुर्वेद में गणों के प्रमुख (गणपति) वैदिक देवों के नैतिकता नियंता–मर्यादाकार रुद्र को कहा गया है : "रुद्रस्य गाणापत्यम्।" शुक्ल यजुर्वेद में गणपति मंत्र में उन्हें बहुल के रूप में आह्वान करते हुए कहा गया : "नमो गणपतिभ्यश्र नो नमः।" वैदिक भाष्यकार सायण ने मंत्रों के देव ब्रह्मणस्पति शब्द को गणाधिपति के रूप में काम में लिया है। ब्रह्मणस्पति पवित्र दिव्य मंत्रों के अधिष्ठाता सृजक ब्रह्म हैं। दूसरे वैदिक भाष्यकार महीधर ने भूतों और सृष्टि की आत्माओं के शास्ता (राजा) का गणाधिपति नामकरण किया है। तैतरीय संहिता में पशुपतिनाथ रुद्र ही गणपति हैं।

आचार्य भगवद्दत्त ने "बृहस्पति देवता" में रहस्योद्घाटन किया कि परब्रह्म–परमात्मा–ब्रह्मणस्पति ही बृहस्पति हैं। आचार्य भगवद्दत्त परब्रह्म को ब्रह्मणस्पति स्वीकारते हैं। डॉ. सम्पूर्णानन्द ने "गणेश" में उनके वैदिक स्वरूप को प्रस्तुत किया है (आचार्य भगवद्दत्त की शोधात्मक बृहस्पति देवता एवं डॉ. सम्पूर्णानन्द की गणेश दुर्लभ पुस्तक हैं।)। वाम झुकाव के डॉ. देवी प्रसाद चट्टोपाध्याय ने गणपति को देवता अथवा परब्रह्म नहीं स्वीकारा। श्रीगणपति अथर्वशीर्ष – गणपत्युपनिषत्, गाथासप्तशती, वराहपुराण, ब्रह्मवैवर्त्तपुराण, गणेशपुराण, लिंगपुराण, स्कन्दपुराण, शिवपुराण, हरिवंशपुराण, मुद्गलपुराण,

तैत्तिरीय संहिता, तैत्तिरीय आरण्यक, गणेश पूर्वोत्तर उपनिषद, मानव गुह्यसूत्र, याज्ञवल्क्य स्मृति, बौधायन सूत्र, श्रीविद्यार्णव तन्त्र, गोभल स्मृति, वाल्मीकि रामायण, महाभारत, प्रो. एस.के. रामचन्द्र राव की गणपति परिकल्पना (कन्नड़), श्री ए.डी. विन्टरनीत्ज की गणेश इन महाभारत, आनन्द कुमारस्वामी की गणेश आदिगणपति के बारे में आदि से वर्तमान स्वरूप से साक्षात्कार करवाते हैं।

गणाधिपति रुद्र वैदिक युग में परब्रह्म से प्रारम्भ में विनाशक विध्वंसक शक्तियों के अधिष्ठाता देव के रूप में पूजित रहे। ऋषियुग से सतयुग, त्रेतायुग, द्वापरयुग और कलियुग में चक्रवर्ती सम्राट के अश्वमेध यज्ञ में गणपति का मंत्र मिलता है (वेद में गण का एक अर्थ देव से भी लिया गया है।) : "गणानां त्वां गणपति हवामहे प्रियाणां त्वां प्रियपतिं हवामहे निधीनां त्वां निधिपतिं हवामहे वसोमम आहमजानि गर्भधमत्वजासि गर्भधम्।।"

इस मंत्र में वासु गणाधिपति हैं। यजुर्वेद में रुद्र–गणाधिपति सभी गणों–भूतों के राजा के रूप में अलग–अलग सूक्तों में मिलते हैं। ऋग्वेद में देवताओं के नियामक रुद्र से गणपति का संबंध शुक्ल यजुर्वेद में मिलता है। यजुर्वेद में रुद्र ही गणाधिपति हैं। स्वाध्याय मण्डल, किला पारडी, वलसाड द्वारा श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर की पुस्तक 'रुद्र देवता' श्री रावणकृत ऋग्वेद का दार्शनिक भाष्य, श्री टी.वी. कपाली शास्त्री का ऋग्वेद भाष्य और आचार्य भगवद्दत्त की 'रुद्र देवता" में वेदों में रुद्र सम्बन्धित सूक्त – मंत्रों के विवरण में गणाधिपति की आधारभूत व्याख्या के तिलिस्म की कुंजी मिलती है। श्री सातवलेकर के रुद्रदेवता में रुद्र ही गणों के अधिपति – गणपति हैं।

जम्बूद्वीप यानी तिब्बत, चीन, कम्बदेश, चम्पादेश (कम्बोडिया, वियतनाम), मलेशिया, जावा, सुमात्रा–इण्डोनेशिया, बोर्नियो, मंगोलिया, जापान, भारत, नेपाल, बांग्लादेश से मिस्र, तुर्की, रोम आदि तक गणाधिपति–गणपति की पूजा अर्चना का अद्भुत संसार है। तिब्बत में स्वास्थ्य चिकित्सा के देवता गणेश हैं। यद्यपि गणेश आकृति रूपाकार प्रतिमा और मंत्रों स्तोत्रों – स्तुतियों का स्वरूप हर युग हर क्षेत्र में परिवर्तनशील रहा। मिट्टी के सुदर्शन लघु ढ़ेले, लिंगाकार से गणाधिपति यजुर्वेद से पुराण तक गजशीर्ष अर्थात हाथी सिर एवं सूंड़ाकार रूप धारण कर गए। प्रारम्भ में गणपति रुद्र भय, आतंक, विनाश, विध्वंस, दुष्ट शक्तियों के नियंता और अशुभ शक्तिवान भी रहे। पंचायतन पूजा में पंचदेवों में सर्वश्री रुद्र, सूर्य, विष्णु, दुर्गा और गणेश रहे। गणेश पंचायतन देवालय में श्रीगणपति और वर्तुल के कोणों में श्रीरुद्र, श्रीसूर्य, श्रीविष्णु एवं श्रीदेवी प्रतिमा का विधान है (निर्णय सिन्धु)। शिव पंचायतन में घेरे के मध्य लिंग होता है।

महर्षि वाल्मीकि ने धूजर्टी रुद्र शिव को महेश्वर–महाभागा–लोकपाल–गणेश गणों का ईश कहा है (यजुर्वेद के तीसरे अध्याय में रुद्र के गणपति स्वरूप का वर्णन है। रुद्र को सभी कामनाओं को पूरा करनेवाला कहा है। रुद्र से प्रार्थना की गई कि वह अपनी भगिनी अम्बिका के साथ आकर अर्पित भोजन ग्रहण करें : एष ते रुद्र भागः। सह स्वस्त्राम्बिका तं जुषस्व स्वाहैष ते रुद्र भाग आखुस्ते पशुः) पुराण में तैत्तिरीय संहिता गणेश गायत्री (यहाँ रुद्र ही गणपति हैं।) : "तत्पुरुषाय विद्महे वक्रतुण्डाय धीमहि। तन्नो दन्तिः प्रचोदयात्।" मिलती है। इसमें रुद्र गायत्री (तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि तन्नो रुद्रः प्रचोदयात्।) ही आधार है। क्योंकि तत्पुरुष महादेव के पांच मुखों में से एक है। यही मूलभूत कारण है कि वेदोत्तर काल के प्रारम्भ में गणपति की लिंगाकार स्वरूप में पूजा की जाती रही। श्रीनगर में भीमास्वामी के नीचे हरपर्वत पर लाल रंग सिन्दूर लगाकर गणपति की अर्चना की जाती रही। इसी क्षेत्र में कृष्णगंगा नदी में गणेश घाट पर पचास फीट की वर्तुलाकार गोल चट्टान को गणपति के रूप में पूजने का चलन है।

जावा–सुमात्रा में गणपति को महाकाल महारुद्र की भांति "कालान्तक" माना जाता है (सदाशिव रुद्र के चन्द्रशेखराष्टक में शिव को काल का अन्त करनेवाला कहते हुए स्तुति की गई।)। जावा में पंचमुखी महादेव पशुपतिनाथ की ही तरह गणपति–महागणाधिपति पांच मुखी, दस हाथवाले और सिंह पर सवार हैं (जावा में यह शिव का भैरव रूप प्रतिमा प्रचलन में है।)। शैवमत में गणेश महादेव के गणों के प्रमुख हैं। यही कारण है कि महागणाधिपति और गणेश के बीच अदृश्य विभाजन रेखाकंन है।

श्रीगणपति से विनायक नामकरण की कथा याज्ञवल्क्य स्मृति में मिलती है। रुद्र और ब्रह्मा ने देवों गणों के लिए चार विनायकों की रचना की। विनायक नेतृत्वकर्ता अथवा कार्य विशेष के लिए नियुक्त देव नायक हैं। नायकों के नायक – विनायक अशुभ शक्तियों के संचालक हैं। भागवत पुराण में विनायक को डाकिनी, यतुधान, कुष्माण्डा के समूह में शामिल किया। ये भूत, यक्ष, राक्षस आदि के स्वामी हैं। हरिवंश पुराण ने विनायक, राक्षस, भूत एवं पिशाच को एक श्रेणी में रखा। मानव गुह्यसूत्र ने विध्वंस, अवरोध, पीड़ा, भय, दुखस्वप्न, भौतिक दुख, रोग आदि के लिए विनायक के चार स्वरूपों – शालान्तका, कुष्माण्डा – राजपुत्र, उष्मति और देवयज्ञ को कारण लिखा है। नेपाल और तिब्बत की संस्कृति कथाओं में विनायक को तप–ध्यान–साधना में विघ्न–कठिनाई अवरोध पैदा करनेवाला अथवा घोर परीक्षा लेने वाला कहा

गया। इससे मुक्ति के लिए श्री विनायक गणपति का नामकरण विघ्नांतक हुआ।।ऊँ।।

# महागणाधिपति रूपाकार के अध्यात्मिक ब्रह्मविद्या में मायने विश्व में गणेश प्रतिमा

महारुद्र के निवास सुमेरु–मेरु–मंदरांचल–शम्भाला –कैलास महापर्वत के वर्तुल में गणपति पर्वत का होना आश्चर्य चकित करता है। प्रकृति ने कैलास वर्तुल के लघु पर्वत को सूंड़ाकार मोहिनी रूप से सजाया है। महाभारतकालीन विराटनगर में नृत्य गणपति स्वरूप पर्वत है। मनुस्मृति के अनुसार ॠृषिमुनियों की साधना तपोस्थली मत्स्य में विराटनगर स्थित है।

जयसंहिता–भारतसंहिता–महाभारत के बारे में प्रसंग आता है कि महर्षि व्यास ने महासंग्राम का चित्रलिखित वर्णत किया एवं विद्यादाता गणपति ने उसका प्रचण्ड गति से लेखन किया। जम्बूद्वीप के कम्बोडिया–कम्बदेश में व्यासजी महाराज से महाभारत लिखते गणपति की अनोखी प्रतिमा द्वापरयुग में ले जाती है। त्रिविष्टप (तिब्बत) एवं नीलकण्ठ (नेपाल) में साधकों तपस्वियों की साधना तप में विघ्न पैदा करनेवाले महागणपति समझे जाते हैं। यानी गणपति साधकों की घोर परीक्षा लेते हैं। चीन, कम्बदेश–कम्बोडिया, इण्डोचीन, चम्पादेश–वियतनाम, मलेशिया, इण्डोनेशिया, जापान, तुर्की, मिस्र, पारस, यूनान, सीरिया, तुर्कीस्तान, तिब्बत, नेपाल और भारत में गणपति की अलग–अलग रूप की प्रतिमायें आश्चर्यलोक में ले जाती हैं।

महापवित्र कैलास और तिब्बत में प्रतिमा एवं दिव्य चित्रांकन में दस भुजा, पंचमुखी हेरम्बगणपति और उनके वामांग समीप शक्ति खड़ी है। हेरम्बगणपति के एक पैर के समीप सिंह और दूसरे के समीप शक्ति है। कहीं हेरम्बगणपति के एक पैर के समीप सिंह और दूसरे के समीप मूषक है। शक्ति की प्रतिमा मंत्रमुग्ध करती अभय मुद्रा में है। "हेरम्बगणपति सर्प का यज्ञोपवीत धारण किए हैं।" सूर्य प्रतीकवाले जापान में कांगी टेन मुद्रा में दो गणपति आलिंगनबद्ध हैं। जापान के कांगी टेन गणपति स्थूलाकार के स्थान पर सुदर्शन और केवल एक धोती ओढ़े और पहने हैं। वे एकदन्त हैं और

कमलासन पर खड़े हैं। हनोई, चम्पादेश–वियतनाम में कूर्मवाहन गणपति की प्रतिमा मिलती है। कूर्मवाहन गणपति की चतुर्भुजाओं में से एक में सभी कामनाओं को तत्क्षण पूरा करनेवाली चिन्तामणि है। उनकी भुजाओं में पाश, परसा और तीक्ष्ण शस्त्र हैं। उनकी करधनी यज्ञोपवीत भी दर्शनीय है। उनका वाहन कूर्म–कुछआ प्रसन्न मुद्रा में दिखाया गया है। नेपाल में अष्टधातु की छह भुजा गणपति के मुकुट के पीछे खिला हुआ पद्म (धातु) जड़ा जाता है। तुर्कीस्तान और चीन की गणपति प्रतिमा में उनके शरीर पर नाम मात्र के नहीं के बराबर आभूषण हैं। इस चतुर्भुजा रूप में एक हाथ में मोदक और शेष में परम्परागत सामग्री है।

जावा के चतुर्भुज "भूतनाथ गणपति मूरत खोपड़ियों की मुण्डमाला आसन पर आसीन हैं। यह भी आठवाँ आश्चर्य है कि गणपति अपने पिता भूतनाथ महादेव की परम्परा में कण्ठ में मुण्डमाल धारण किये हुए हैं। घोरतम स्वरूपवाले गणपति के मुकुट में भी मुण्ड सजे हैं। वे सर्प का यज्ञोपवीत पहने हैं।" जावा के ही 13वीं शती के कीर्तिमुख गणपति के सिर के पीछे भी सिंह मुख स्वरूप दांतों तले अंगुली दबाने को विवश करता है। अलाबस्टर छवि में गणपति बुद्ध हैं। चाम में भूस्पर्श मुद्रा में बौद्ध रूपी गणपति को विनायक कहा जाता है। विनायक बुद्ध की चतुर्भुजा और सूंड है। बोर्नइओ के कृशकाय चार हाथ सूंडवाले गणपति बुद्ध की भांति हैं। तुरोल–फक–किम में खमेर पूर्व के गणपति दो हाथ एवं सूंडवाले हैं। उनका कंधा और सिर मिला हुआ है।

कम्बदेश–कम्बोडिया में दो भुजावाले गणपति की मूरत को "विद्या का देवता" मानकर पूजा जाता है। उनके एक हाथ में कलम एवं दूसरे हाथ में पोथी है। नेपाल में वरदे गणपति की प्रतिमा भी अलग है। ब्रिटेन के संग्रहालय में अष्टधातु की बहुत ही कृशकाय गणपति की प्रतिमा को प्राचीन काल की संज्ञा दी गई। मदुरई, तमिलनाडु में 'व्याघ्र (सिंह के पैर) पद गणेशानी" प्रतिमा भी चमत्कारिक है। कर्नाटक के कोलार के कोलाराम्मा देवालय में "हनुमान–गरुड–गणपति" तीनों की चतुर्भुजी प्रतिमा भी अद्‌भुत है। इसमें गणपति के सूपकर्णों को गरुड मुख का रूप दिया है। उन्हें जादुई शिल्पियों ने हनुमत छवि का भी स्वरूप दिया है। सूंड एवं लम्बोदर गणपति सर्प की यज्ञोपवीत पहने हैं। तमिलनाडु के वेदारण्य में "नृत्य गणपति" की छवि मंत्रमुग्ध करती है।

बाल गणपति की अलौकिक प्रतिमा भी दुर्लभ है। कासरागोडू, कर्नाटक में मधुर गणपति की प्रतिमा चौंकानेवाली है। योग की वातापी मुद्रा को वातापी गणपति मूरत त्रिरूवरूर में है। श्रीनीलकण्ठ महादेव, गढ़राजोर,

अलवर के गर्भग्रह में गणपति की नर्तन करती प्रतिमायें आकर्षित करती हैं। श्रीनीलकण्ठ के मन्दिर मण्डप में शिवपंचायतन की देवी, गणपति, विष्णु एवं सूर्य की प्रतिमाओं की प्राणप्रतिष्ठा नहीं की गई। मन्दिर में नन्दी भी नहीं है। आर्ष ग्रन्थों के अनुसार एकमात्र शिवलिंगवाला देवालय प्रचण्ड झंकृत करनेवाले स्पंदनवाला दिव्य चमत्कारिक शक्तिवाला होता है।

चीन में गणपति पतले और दो हाथों में से एक में त्रिशूल लिए हैं। उनका उत्तरीय एवं धोती भी सामान्य है। वे कोई आभूषण धारण नहीं किए हैं। इसी क्रम में सिद्धाटेक (भारत) की मधु कैटभ वरदा गणपति प्रतिमा भी नगण्य आभूषणवान है। इसी धारा की मोरेगांव, महाराष्ट्र में मयूरेश्वरगणपतिय बनारस के दुण्ढ़ीगणेश, फतहगढ़ के उकेरी प्रतिमा गणपति गोकर्ण, कर्णाटक के गणपतिय इडुगुंजी, कर्नाटक के गणपति करकाला के बालमुन्नुगणपतिय रंजनगांव, महाराष्ट्र के त्रिपुरारीवरदागणपतिय बिक्कावोलु, आन्ध्रप्रदेश के प्राचीन यक्षगणपतिय चीन–जापान के गर्भ–धातु–विनायकय श्रीलंका के गणपति आदि की प्रतिमा भी हैं।

नागपट्टनम, आन्ध्रप्रदेश में हेरम्बगणपति पंचमुख हैं और वे दहाड़ते सिंह पर आरूढ हैं। हेरम्बगणपति आवेश मुद्रा में हैं। धारासुरभ, तमिलनाडु में उच्छिष्ट गणपति प्रतिमा, बुन्देलखण्ड के मन्दिरों की शक्ति गणपति प्रतिमा (छठी शती) और दक्षिण भारत की शक्ति गणपति प्रतिमा भी नये कल्पनालोक में ले जाती है। दक्खन के शक्ति गणपति की मूरत आयुधों से सुसज्जित है और महादेवी महालक्ष्मी उनके अंक में है। महालक्ष्मी और महागणेश की यह प्रतिमा उलटबांसी है। राजस्थान के जैसलमेर के लुद्रवा मन्दिर की महागणाधिपति की भव्य प्रतिमा भी इसी के अनुरूप है। महागणपति शास्ता रुद्र हैं।

तिब्बत में महाकाल के स्वरूप में उनका एक पाद गणपति और दूसरा गणेशानी पर रखा प्रदर्शित किया जाता है। गणपति की अष्ट सिद्धियों–अणिमा, महिमा, लघुमा, गरिमा, प्राप्ति, वसिष्ट, ईष्ट और प्राकम्य सहित प्रतिमा बहुत ही विरले मिलती है। जबलपुर के निकट गौरीशंकर मन्दिर में गणेशानी की चमत्कृत मूर्ति है। हाथ में आसव पात्र लिए गणपति की सिद्धि के साथ प्रतिमा ''पुष्कर गणपति'' कहलाती है। पुष्कर गणपति पूजन का प्रचलन तांत्रिकों में मिलता है।

गणपति की सूंड और दूसरी मुद्राओं के आधार पर प्रतिमाओं का वर्गीकरण किया गया। इनमें समभांगा, सुभांगा, चतुर्भुजा, नागबन्ध–करण्ड मुकुट, जटामुकुट, त्रिभांगा–स्थानक, नृत्यगणपति, दसभुजा गणपति, कूर्मवाहन

गणपति, सिंहवाहन गणपति, पुष्कर गणपति, विद्या गुणपति, शक्ति गणपति, भूतेश्वर गणपति, हेरम्बगणपति, बुद्धगणपति, योगमुद्रा गणपति आदि प्रमुख हैं। वैदिक परम्परा में महागणाधिपति की लुद्रवा आदि की प्रतिमाओं के मूषक बहुत ही विशालाकार बनाये गए हैं।

मेरु कैलास से ल्हासा, तिब्बत में स्वास्थ्य चिकित्सा के देवता महागणपति हैं। तिब्बती चित्रकला शैली में महागणपति का चित्र मोहिनी रूपा है। तिब्बती चिकित्सक रोगी के उपचार से पहले महागणाधिपति की अर्चना करते हैं। भारत में किसी भी अभिष्ट की वरसिद्धि के लिए सबसे पहले महागणपति का आशीर्वाद लेने का चलन है। महागणपति को श्री ऋद्धि–सिद्धि–बुद्धि–स्वास्थ्य–मंगल देनेवाला माना जाता है।।ऊँ।।

# गणाधिपति के दिव्य चमत्कारिक मन्त्र–यन्त्रलोक

मुनि जिनविजय के प्रधान सम्पादकत्ववाला एकाक्षरनामकोषसंग्रह गणपति– महागणाधिपति के बीजाक्षर की दिव्य चमत्कारिक शक्ति के कूट रहस्य से साक्षात्कार करवाता है। एकाक्षरनामकोषसंग्रह में महादेव महेश्वर महादेवी उमा महेश्वरी को अक्षर परमब्रह्म–मातृकाओं की गोपन से गोपन दिव्य शक्ति का गूढ़ ज्ञान देते हैं। इसमें गणपति के प्रथम अक्षर 'ग' के सन्दर्भ में लिखा हैः

गकारं तु गणेशः स्यात पीताभं विघ्ननाशनम्।
पूर्वाऽपरस्थितिज्ञानं भूलोकविजयं शुभम् ।।8।।

इस मन्त्र के अनुसार 'ग' गणेश का बीज है। इसका आभामण्डल शुभ पीला है और सभी विघ्नों को दूर करनेवाला है। इससे आनेवाली परस्थिति का पूर्व ज्ञान होता है (यानी काल ज्ञाता–त्रिकालज्ञ शक्ति प्राप्त होती है।)। यह पृथिवी पर विजय प्रदान करता है और शुभ फलों का देनेवाला है। वैसे एकदन्तस्तोत्रम् में गणपति सत्त्वप्रधान रूप मानकर श्वेत रंग के हैंः सत्त्वात्मकं श्वेतमनन्तमाद्यम्। गजानन स्तोत्र और शिवमानस पूजा में गणपति को प्रणवाकृत ऊँ कहा गया है।

जयदेव गजानन प्रभो जय सर्वासुर गर्वभेदक।
जय संकटपाशमोचन प्रणवाकार विनायकाऽवमाम्।

गणपतिस्तव में गणपति को अजन्मा (अयोनिज), कल्पना से रहित, निराकार, अद्वैत, आनन्दस्वरूप एवं आनन्दरहित, अकेला, कारणस्वरूप, निर्गुण, परिपूर्ण, विशेषतारहित, ईच्छारहित और परब्रह्म के रूप में प्रार्थना वन्दना स्तुति की गई है :

अजं निर्विकल्पं निराकारमेकं निरानन्दमानन्दम द्वैतपूर्णम्।
परं निर्गुणं निर्विशेषं निरीहं परब्रह्मरूपं गणेशं भजेम।।

अप्रकाशित उपनिषद की हेरम्बोपनिषत् (अडयार, मद्रासः सन् 1933) में गणपति वंदना में ऋषिवर ने कहा कि गणपति सभी देवताओं में पूज्य हैं। ये ईश्वरों के ईश्वर (परब्रह्म) विघ्नराज हैं। ये पुराण पुरातन पुरुष हैं और सिन्दूरी रंग के हैं। गणपति की सहचरी शक्ति लक्ष्मी और कुंजराकृति–चन्द्रकलाधारी–चतुर्भुज एक ही हैं। गणपति का शरीर माया एवं स्वभाव मधुर है। इनकी उपासना ध्यान से उपासक गणेशमय हो जाता है। यानी विघ्ननाशक गणेश की शक्तिमय हो जाता है। ऋषि मुनि संसार सागर से तर जाते हैं। मूलतः ये ही प्रजेश ब्रह्मा, विष्णु, चन्द्र, देवराज इन्द्र एवं परम परब्रह्म हैं। गणपति सभी भुवनों के साक्षी हैं।

प्रभुः प्रभूणामति विघ्नराज सिन्दूरवर्णः पुरुषः पुराणः।।
लक्ष्मीसहयाऽद्वय कुंजराकृतिश्चतुर्भुजश्चन्द्रकलाकलापः।
मायाशरीरो मधुरस्वभावस्तस्य ध्यानात पूजनात्तत्स्वभावाः।।
संसारपारं मुनयोऽपिं यान्ति स वा ब्रह्मा स प्रजेशोहरिः सः।
इन्द्रः स चन्द्रः परमः परात्मास एव सर्वो भुवनस्य साक्षी।।

श्रीगणपत्युनिषत्, एकदन्त स्तोत्रम्, मयूरेश्वर स्तोत्रम्, गन्धर्वतन्त्रम्, गणेशबाह्यपूजा, गणेशमानस पूजा, भावनोपनिषत् (जीवानन्द सम्पादित, सन् 1896) श्यामारहस्य, कालिकाकवचम्, वामकेश्वरतन्त्रम्, कामकलाविकास, कालीविलासतन्त्रम, लिंगपुराण, शिवपुराण, स्कन्दपुराण, वराहपुराण, ब्रह्मपुराण, वायुपुराण, गणेशपुराण, मुदगलपुराण, स्मृतियों, श्रीविद्यार्णवतन्त्रम्, श्रीशारदा तिलकतन्त्र, गणेश पूर्वोत्तर उपनिषद्, श्रीगणपति अथर्वशीर्ष आदि गणपति उपासना के मायावी लोक में ले जाते हैं। मुद्राराक्षस द्वारा नटराज गणपति स्तुति (ढुंढिराज टीका, शाके 1838) में सुन्दर रूपक मिलता है। गणपति शेषनाग के फण क्षतिग्रस्त नहीं हों, इसकारण पृथ्वी पर नृत्य करते हुए होले से पद संचारण करते हैं। उनके नाद से पृथ्वी गोलक को टूटने फटने से रोकने के लिए मधुर धीमें स्वर में चीत्कार गायन करते हैं। उनके सूर्पकर्णों के चलने से पैदा प्रचण्ड हवा से भूलोक उड़ सकता है। चुनाचे गणपति नृत्य में कानों को धीरे–धीरे संचारित करते हैं। सारसंक्षेप में नटराज गणपति हमारी

रक्षा करें। देवी शक्तिपीठों तान्त्रिकों के केन्द्र असम के महादेवी कामख्या देवालय में मन्त्रमुग्ध करने वाली ''नटेश गणपति'' प्रतिमा है। नटेश गणपति वर्णन में लिखा है :

शेषाहे कणभंगभीरूवनों मन्दं निघन्ते पदं चीत्कारं
जगदण्डसम्पुटभिदा भत्या विद्यत्ते मनाक्।
नोड्डीयेत जगज्जवादिति शनैः कर्णाश्चलं
दोलय् त्येवं योडाखिललोकरक्षणचणः पायाद्गणेशः स वः।।

तत्काल चमत्कारिक फलदायक गणेशस्तवराज में महादेवरुद्र की तरह गणपति की सूर्य, अग्नि और चन्द्र त्रिनेत्र के रूप में उपासना करते हुए लिखा है ''शशिभास्करवीतिहोत्रदृक।'' गणपति का यज्ञोपवीत त्रिगुणात्मक प्रणव एवं कालसर्प हैः ''यज्ञोपवीतं त्रिगुणस्वरूपं सौवर्णमेवं ह्यहिनाथभूतम् (गणेश मानसपूजा)।'' गणेशब्राह्मपूजा में लिखा है कि त्रिगुणात्मक यज्ञोपवीत ही सोने के शेषनाग बने हैं। ''उपवीतं गणाध्यक्ष गृहाण च ततः परम्। त्रैगुण्यमयरूपं तु प्रणवग्रन्थिबन्धनम्। हे गणाध्यक्ष! आप यह उपवीत ग्रहण करने की कृपा करें। यह त्रिगुण है। उपवीत में ओंकार प्रणव की ग्रन्थि का बन्धन है।''

श्रीगणपति के एकाक्षर से पचपन–पँचपँचादश अक्षर के दिव्य मन्त्रों की साधना जपसूत्र के अपने विधि–विधान मिलते हैं। हिन्दी संस्कृत तन्त्रसार में गणपति के एकाक्षर मन्त्र ''गं'' की जप विधि मिलती है। पूजा तर्पण में प्रणव स्ववीज लगाने का विधान है : ऊँ गं गणाधिपाताय। एकाक्षर हरिद्रा गणपति मन्त्र ''ग्लं'' है। द्विअक्षर मन्त्रों में ''ग्लौं'' है : ग गणेशोव्यापकार्थो लकार स्तेज औ मतः। दुःख हरार्थकों विन्दुर्गणेशं तेन पूजयेत। मन्त्र में 'अ' तेज के लिए, 'ल' व्यापक के लिए एवं 'ग' गणेश के लिए उपयोग में लिए गए हैं। यहां ग्लौं का दुःख दूर करने के लिए जप करना चाहिए। द्वि अक्षर में धन, विद्या आदि के लिए गणपति के मन्त्रों में श्रीं ग्लौं, ऐं ग्लौं, ह्रीं ग्लौं, क्लीं ग्लौं, स्त्रीं ग्लौं, ऊँ ग्लौं एवं गं ग्लौं हैं।

विघ्नेश गणनायक का द्वि अक्षर मन्त्र–ह्रीं गं है। त्र्यक्षर हरिद्रा गणपति मन्त्र–श्रीं ग्लौं फट, हूं ग्लौंफट्, गं ग्लौं फट्, ऊँ गलौं फट्, क्लीं ग्लौं फट्, ह्रीं ग्लौं फट्, हं ग्लौं फट् एवं स्त्रीं ग्लौं फट् मिलते हैं। श्री हेरम्ब गणपति (शक्ति सहित गणपति) का चतुराक्षर मन्त्र– ''ऊँ गूं नमः'' है। वहीं शक्ति विनायक का मन्त्र–'ऊँ ह्रीं ग्रीं ह्रीं' है। इसके 4 लाख जप एवं 40000 आहुतियों से सिद्धि मिलने का वर्णन है। षड्क्षर गणपति मन्त्र– ''वक्र–तुण्डाय हुं'' है। इसके छह लाख मन्त्र एवं दशांश हवन का विधान है। दूसरा षडक्षर मन्त्र–''मेघोल्काय स्वाहा'' है। उच्छिष्ट गणपति का नवाक्षर मन्त्र ''हस्ति

पिशाचि लिखे स्वाहा'' के लाख जप आवश्यक है। गणपति का नवाक्षर मन्त्र ''ऊँ गं गणपतये नम्:'' से सातवें दिन मन्त्र सिद्धि प्रक्रिया शुरू होती है। उच्छिष्ट गणपति के दशाक्षर मन्त्र : ''ऊँ हस्ति–पिशाचि लिखे स्वाहा, गं हस्ति–पिशाचि लिखे स्वाहा एवं गं क्षिप्र–प्रसादनाय नमः'' है।

शक्ति गणपति का एकादशाक्षर मन्त्र ''ऊँ ह्रीं ग्रीं ह्रीं वशमानय स्वाहा'' एवं बारह अक्षर मन्त्र का सम्बन्ध महागणपति 'ह्रीं गं ह्रीं महागणपतये स्वाहा' है। द्वादशाक्षर के मन्त्रों में ऊँ ह्रीं गं हस्ति पिशाचि लिखे स्वाहा एवं ऊँ ग्रीं गं गणपतये नमः स्वाहा'' है। ऋणमोचन गणपति मन्त्र–ऊँ गणेश! ऋणं छिन्धि वरण्यं हुं नमः फट् है। विरि गणपति का सिद्ध मन्त्र है : ऊँ ह्रीं विरि विरि गणपति वर वरद सर्व लोकं में वर्शमानय स्वाहा। मन्त्र महोदधि में लक्ष्मी विनायक महामन्त्र '' ऊँ श्रीं गं सौम्याय गणपतये वर–वरद सर्व–जनं में वशमानय स्वाहा मिलता है। वीरवर गणपति का दिव्य मन्त्र ''ह्रीं क्लीं वीर–वर–गणपतये वः वः इदं विश्वं मम वशमानय ऊँ ह्रीं फट्'' है। सिद्धि विनायक का चमत्कारिक मन्त्र है : ''ऊँ नमो सिद्धि विनायकाय सर्व–कार्य कर्त्रे सर्वं विघ्न प्रशमनाय सर्व–राज्य–वश्य–करणाय सर्व–जन–स्त्री– पुरुषाकर्षणाय श्रीं ऊँ स्वाहा।'' गणेशमाला मन्त्र को भूर्ज पत्र पर लिखकर भुजा में बांधने से सभी कामनायें सिद्ध होती हैं: ऊँ ह्रीं क्रों गं नमः सर्व'विघ्नाधिपाय सर्वार्थ–सिद्धिदाय सर्वदुःख–प्रशमनाय एह्याहि भगवन् सर्वा आपदः स्तम्भय स्तम्भय ह्रीं गूं गां नमः स्वाहा क्रों ह्रीं।''

दक्षिणाम्नाय क्रम में गणेश के सिद्ध मन्त्र मिलते हैं।

गं (एकाक्षर विघ्नविनायक)

ह्रां ह्रीं ह्रीं (त्यक्षर शक्ति गणपति)

ऊँ ह्रां ह्रीं ह्रीं (चतुर्क्षर शक्ति गणप)

ऊँ ठां नमः (चतुरर्क्षर हेरम्ष गणप)

ऊँ हूं हूं महा–सिंहाय गं हेरम्बमासनाथ नमः (हेरम्ब)

ऊँ गणेशाय नमः (सप्ताक्षर सुब्रह्मण्य विनायक)

ऊँ गणेशाय नमः ऊँ (अष्टाक्षर सुब्रह्मण्य विनायक)

ह्रीं ऊँ गणेशाय नमः

गं क्षिप्रप्रसादनायनमः (दशाक्षर क्षिप्र प्रसादन विनायक)

श्रीं गं सौम्याय महागणपतये वर वरद सर्व–जनं में

वशमानय स्वाहा (ऊन–त्रिंदक्षर लक्ष्मी गणेश)

पूर्वाम्नाय क्रम के मन्त्र विशिष्ठ हैं।

ह्रीं ग्रीं ह्रीं (त्र्यक्षर शक्ति गणप)
ह्रीं गं ह्रीं च महत्युक्त्वा ङेऽन्तं गणपति पुनः,
स्वाहान्तोऽकं–वर्णकः (द्वादशाक्षर शक्ति विनायक)
विरिविरि गणपते वर–वरद सर्वलोकं में वशमानय स्वाहा
(पंचविंशाक्षर विरि विघ्नेश)
ऊँ ह्रीं विरिंचि गणपतये वर–वरद सर्व–जनं
में वशमानय स्वाहा (षडविंशाक्षर विरंचि गणपति)
पश्चिमाम्नाय के कुछ प्रसिद्ध मन्त्र निम्न हैं।
गं विघ्नाय नमः (षडक्षर विध्वविघ्नेश गणेश)
गं विनाकाय नमः
गं इभ ववत्राय नमः
गं एक दन्ताय नमः
गं लम्बोदराय नमः
गं वरदाक्ष विनाकाय नमः
उत्तराम्नाथ के प्रमुख सिद्ध मन्त्र निराले हैं।
हस्ति–पिशाचि लिःलिः स्वाहा। (नवाक्षर उच्छिष्ट गणपति)
ऊँ नमः उच्छिष्ट गणेशाय। (दशाक्षर उच्छिष्ट गणपति)
ऊँ ह्रीं क्लीं ह्रीं ह्रीं ह्रीं घें घें फट् स्वाह्। (द्वादशाक्षर)
ऊँ नमः अच्छिष्ट–गणेशाय हस्ति पिशाचि लिंलिं स्वाहा।
एक दंष्ट्राय हस्ति मुख लम्बोदराय उच्छिष्टात्मने
क्रां कूं ह्रीं घें घें स्वाहा। (सप्तविंशत्यक्षर)
उर्ध्वाम्नाय के गणपति मन्त्र लम्बे और कठिन हैं।
वक्र तुण्डैक द्रष्ट्राय क्लीं ह्रीं श्रीं गं वदेत् ततः
गणपतिं वर युग्मं दान्तं सर्व जनं वदेत।
में वशमानय स्वाहा त्रयस्त्रिशल्पिपिर्मनु।(त्रयस्त्रिंशदक्षर)।।ऊँ।।

# पंचमुखी दस भुजा गणपति से
# एक मुखी एकदन्त दो भुजा गणेश महाकथा

मरुभूमि राजस्थान में थार के रेगिस्तान में जैसलमेर के लुद्रवा मंदिर में महागणपति की एक मुखी दस भुजावाली चित्ताकर्षक भव्य प्रतिमा है। महागणपति की गोद में ऋद्धिसिद्धिबुद्धि महादेवी अभयमुद्रा में विराजमान है। महागणाधिपति प्रतिमा कृतयुग का स्मरण कराती है।

पौराणिक आख्यानों के अनुसार कृतयुग में महागणपति–महागणाधिपति पंच मुखी, दस भुजावाले और सिंह पर आरूढ रहे। कृतयुग–सतयुग के बाद त्रेतायुग में ही मर्यादा पुरुषोत्तम राम और लंकेश्वर रावण का महासंग्राम हुआ। ''योगीराज श्रीकृष्णवाले द्वापरयुग में महागणपति एक हाथी सिर और चतुर्भुजा हुए।'' कृतयुग से त्रेतायुग तक उन्हे "गजानन" सम्बोधन मिला। ''वर्तमान 28वें मनु के कलिकाल में गजानन गणेश हस्ति सिर और दो हाथवाले हुए।'' श्रीगणेश पुराण के अनुसार ''कलिकाल के श्रीगजानन गणेश का शरीर श्वेत रंग का है एवं उनका वाहन मूषक (चूहा) है।''

ध्यायेत सिंहगतं विनायकममुं दिग्बाहुमाद्ये युगे त्रेतायां तु
मयूरवाहनममुं षड्बाहकं सिद्धिदम्।
द्वापरं तु गजाननं युग भुजं रक्तांग रागं विभुम् तुर्ये तु
द्विभुजं सितांग रूचिरं सर्वायुधं सर्वदा।।गणेश पुराण।।

''इस प्रकार दसभुजा सिंहारूढ विनायक कलिकाल में रक्त आभा से दो हाथ एक सिर श्वेत आभावान और सिंहवाहन से मूषकवाहन में परिवर्तित हुए।'' आर्ष ग्रन्थों में महागणाधिपति (रुद्र) को परात्पर ब्रह्म माना गया है। परब्रह्म ही स्वेच्छा शक्ति से अनन्त ब्रह्माण्डों की रचना करते हैं। साथ ही परब्रह्म प्रत्येक ब्रह्माण्ड में अपने अंश से त्रिशक्ति–त्रिदेव–त्रितत्त्वों को उत्पन्न करते हैं।

परब्रह्मरूपं चिदानन्दरूपं परेशं महेशं गुणाब्धिं गुणेशम्।
गुणातीतमीशं मयूरेशवन्द्यं गणेशं नताः स्मो नताः स्मो नताः स्मः।।

एकदन्तस्तोत्रम् में ''महागणपति की शक्ति को माया एवं नाद कहा गया।''स्पष्ट है कि महागणपति नादरूप एवं माया से सृष्टि की रचना करते हैंः

त्वदीयवीर्येण समर्थभूता माया ता संरचितं च विश्वम्।
नादात्मकं ह्यात्मतया प्रतीतं तमेकदन्तं शरणं व्रजाम्।।

गंधर्वतन्त्रम् (सन 1934) में स्पष्ट लिखा है कि विमल बुद्धिवाले जिन्हें प्रकृति के भी कारण चिद्रूप, परमानन्द और पुरुष कहते हैं, उस विनायक देव की मैं वन्दना करता हूँ।

यं वदत्यमलात्मानः पुरुषः प्रकृतेः परम्।
चिद्रूपं परमानन्दं वन्दे देवं विनायकम्।।

विभिन्न स्मृतियों में 281 विनायकों का विवरण मिलता है। विनायक से महागणपति और महागणाधिपति से गजानन की प्रतिमा की संरचना का रहस्य तांत्रिक ग्रन्थ–शिवाचार चन्द्रिका, कालप्रकाशतन्त्र आदि उजागर करते हैं। "पंच महाभूत–पृथ्वी, जल वायु, तेजस अग्नि एवं आकाश की रेखा विन्दु में प्रतीकात्मक कूटात्मक रहस्यवादी अभिव्यक्ति क्रमशः दीर्घ चतुरास्रा (आयताकार), वर्तुल (गोला), त्रिकोण, अर्धचन्द्र और ध्वजा है। इन पांचों को क्रमवार रखने पर आश्चर्यजनक रूप से गजानन आकृति सामने आती है। "दूसरे शब्दों में पंच महाभूत ऋत को रेखा एवं विन्दु में विनायक–महागणपति–गणपति–गजानन–गणेश की प्रतिमा के तिलिस्म के रूप में प्रस्तुत किया।

तांत्रिक ग्रन्थों में 21 गणपतियों के 21 ध्यान श्लोक मिलते हैं। ध्यान श्लोक में – लक्ष्मी गणपति, भुवनेश गणपति, हेरम्ब गणपति, पिंगल गणपति, ऊर्ध्व गणपति, महागणपति, हरिद्रा गणपति, अर्भका या अर्क गणपति, उच्छिष्ट गणपति, सूर्य गणपति, शक्ति गणपति, नृत्य गणपति, स्वम्भू गणपति, वरदा गणपति, तुष्टी गणपति, प्रसन्ना गणपति, अष्ट गणपति, महिषी गणपति आदि का उल्लेख मिलता है। श्रीविद्यार्णवतन्त्र में 15 गणपतियों – एकाक्षर गणपति, महागणपति, वक्रतुण्ड गणपति, लक्ष्मी गणपति, हेरम्ब गणपति, वीर गणपति, शक्ति गणपति, सुब्रह्ममण्य गणपति, त्रिलोक्यमोहन गणपति, हरिद्रा गणपति, क्षिप्रा गणपति आदि हैं (यानि 5 गणपतियों के नाम नये हैं।)। मुदगल पुराण के 32 गणपतियों में नये नाम–बाल गणपति, तरुण गणपति, भक्ति गणपति, द्विज गणपति, सिद्धी गणपति, विघ्न गणपति, विजय गणपति, त्र्यक्षर गणपति, क्षिप्राप्रसाद गणपति, एकदन्त गणपति, सृष्टि गणपति, उदण्ड गणपति, ऋण विमोचन गणपति, ढुंढी गणपति, द्विमुख गणपति, त्रिमुख गणपति, सिंह गणपति, योग गणपति, दुर्गा गणपति एवं संकटहर गणपति (कुल 20) सम्मिलित किए गए हैं। इनके अलावा विनायक, बीज गणपति, विघ्नराज गणपति, वरसिद्धि गणपति, बालमुरी गणपति, अर्क गणपति, गणेशानी आदि के रूप भी प्रचलन में हैं। देश विदेश में सनातन गणपति, विद्या गणपति, वल्लभ गणपति, गोमय गणपति, दुर्वा गणपति, सोभद्रा गणपति, नवनीत गणपति एवं

स्वर्ण गणपति की भी पूजा अर्चना की जाती है। "इनमें तत्काल इच्छा सिद्धि के लिए गाय के गोबर से निर्मित गणपति की पूजा की जाती है। गोमय गणपति का अर्चना के बाद जल में विसर्जन का विधान है।" गणेश पार्थिव पूजा में नदी तट अथवा पर्वत तलहटी की मिट्टी से गणपति रचनाकार एक माह पूजा जप के बाद जल विसर्जन किया जाता है। इसमें वांछित वर के लिए एक से दस अथवा यथाशक्ति गणपति मिट्टी प्रतिमा रचना का निर्देश है।

भागवत पुराण में वल्लभ गणपति की महामाया का रहस्योद्घाटन मिलता है। प्रजापति ब्रह्मा के मानसपुत्र मारिची का सुपुत्र वल्लभ गणपति है। श्रीहरि महाविष्णु एवं महालक्ष्मी की बारह सुपुत्रियों – मोदा, प्रमोदा, सुभागा, सुन्दरी, मनोरमा, मंगला, केकिनी, चारुहासा, नन्दिनी, कामदा, कटका एवं सुन्दरी (द्वितीय) से वल्लभ गणपति का विवाह हुआ। वल्लभ गणपति चतुर्भुजावाले हैं। उनके एक हाथ में अमूल्य रत्नों से भरा कलश है और अंक में वल्लभा है। वल्लभ गणपति का चमत्कारिक महामंत्र है : "श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गं गणपतये वर–वरद सर्व–जनं में वशमानय स्वाहा।।" हिन्दी तन्त्रसार में यह महामंत्र महागणेश के नाम से मिलता है।

आर्ष ग्रन्थों के अनुसार योगीजन परब्रह्म की महागणपति के रूप में उपासना करते हैं। महागणपति का वर्ण, रूपाकार, वाहन, आयुध, यज्ञोपवीत आदि मूलतत्त्व के महारहस्य से पर्दा हटाते हैं। पौराणिक आख्याओं में महादेवी पार्वती की रचना गणपति हैं। शक्ति स्वरूपा जगत जननी शिवा प्रकृति है। योग ग्रन्थों के अनुसार गणपति शरीर में मूलाधार के देव स्वामी हैं। योगसूत्र में मानव शरीर में षट्चक्रों का वर्णन है। मूलाधार पृथिवी तत्त्व को प्रदर्शित करता है। योग में परब्रह्म की प्राप्ति के लिए मूलाधार से कुण्डलिनी जाग्रत होना आवश्यक है। पृथ्वी एवं मूलाधार दीर्घ चतुरास्रा (आयताकार) है। गणेश अथर्वशीर्ष इसकी पुष्टि करता है :

त्वं गुणत्रयातीतः।
त्वं देवत्रयातीतः।
त्वं कालत्रयातीतः।
त्वं मूलाधारस्थितोऽसि नित्यम्।
त्वं शक्तित्रयात्मकः।
त्वां योगिनी ध्यान्ति नित्यम्।
त्वं ब्रह्मा त्वं विष्णुस्त्वं रुद्रस्त्वमिन्द्रस्त्वमग्निः त्वं वायुस्त्वं सूर्यस्त्वं
चन्द्रमास्त्वं ब्रह्मभूर्भुवस्स्वरीम्।। 6।।

अथर्वशीर्ष में स्पष्ट रूप से गणपति को मूलाधार स्थित और परब्रह्म स्वीकारा है। इसके अलावा गणपति को भू: भूवः स्वाहाः अर्थात ओम–ऊँ कहा गया है। योग में मूलाधार से सहस्रार (ब्रह्मरन्ध्र) की कुण्डलिनी शक्ति का उल्लेख है। योग में मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र के चक्रों में ब्रह्मरन्ध्र में साधना को सर्वोच्च कहा गया है। कुण्डलिनी जागरण में वातपी स्थिति का विवरण मिलता है। इसी से नया नामकरण वातपी गणपति समक्ष आया।।ऊँ।।

# महागणपति की अष्टसिद्धि शक्ति का अमृत कुण्ड

महागणाधिपति–गणाधिपति–गणपति की शक्ति ऋद्धि–पुष्टि–सिद्धि–बुद्धि–गणेशाणी भी तिलिस्मी रहस्य है। ऋग्वेद में वैदिक देवों के नैतिकता के नियामक शास्ता रुद्र की रुद्राणी की अवधारणा पौराणिक काल में विकसित हुई। वैदिक दिव्य मन्त्रों के कुछ शब्दों का रहस्य यास्क तक के लिए रहस्य ही रहा। यास्क ने स्वीकारा कि वे 400 से अधिक शब्दों का गूढ़ रहस्य समझ नहीं पाये। हजारों वर्ष बाद भी वेद वाक्य एक रहस्यमय अबूझ पहेली बने हैं।

वास्तव में देववाणी संस्कृत का स्वरूप वैदिक काल में वर्तमान संस्कृत से बहुत ही भिन्न अथवा पूरी तरह अलग रहा है। वेद में द्रष्टा ऋषियों ने सीधे देवों से ऋचायें सुनी। द्रष्टा ऋषियों ने वेद के सूक्त और मन्त्रों की दिव्य चमत्कारिक शक्ति का रहस्य गोपनीय रखने की परम्परा शुरू की। यजुर्वेद में रुद्र ही गणपति–गणाधिपति के रूप में सम्बोधित किए गए। वेदोत्तर काल में महादेव रुद्र, ब्रह्मा एवं विष्णु की पत्नी–शक्ति रुद्राणी–शिवा, भारती एवं लक्ष्मी के रूप में प्रकट हुई। प्रकारान्तर में गणपति को रुद्र–शिव से इतर "वातु" के रूप में सम्बोधित किया गया। वातु का अर्थ तरुण परन्तु ब्रह्मचारी से है।

गणपति की श्रृंगाररस में कथित अभिरूचि को ध्यान में रखकर उनकी अर्धांग्नि–पत्नी की परिकल्पना को मूर्तरूप दिया गया। दक्खन के देवालयों में महागणाधिपति को लक्ष्मी–गणपति के नाम से पूजा जाता है। दस भुजा महागणाधिपति के साथ शक्ति के रूप में देवी महालक्ष्मी अवस्थित है। दक्खन की उच्छिष्ट गणपति की प्रतिमा में वाम अंग पर देवी "पुष्टि" आसीन है।

गणपति की सूंड पुष्टि के कामांग पर और पुष्टि का हाथ गणपति के कामांग पर रखा दिखाया गया है। ब्रह्मविद इस प्रकार की प्रतिमा को 'तान्त्रिक वाम मार्ग" पँच मकार से जोड़कर देखते हैं। वाममार्गी तान्त्रिकों में मांस–मदिरा–मैथुन–मत्स्यं–मुद्रा की प्रमुखता है (यद्यपि अध्यात्मविद पँच मकारों का अर्थ इनके शाब्दिक अर्थ से अलग परिभाषित करते हैं।)। इसी कड़ी में गणपति के कुछ चित्रों एवं मूर्तियों में उनकी जंघा पर उनकी शक्ति और हाथ में आसव कलश दिखाया गया है (आसव का अर्थ मदिरा से है।)। इस प्राचीन मूरत को तांत्रिकों में पुष्कर गणपति नामकरण दिया गया। तान्त्रिका विश्व में गणपति को तान्त्रिक रूप में स्वीकारा।

तन्त्र शास्त्र में आम्नाय में गणपति के सिद्ध मन्त्रों में : ह्रां ह्रीं ह्रीं; ऊँ ठां नमः; श्रीं गं सौम्याय महागणपतये वर–वरद सर्व–जनं में वशमानय स्वाहा आदि हैं। तान्त्रिक उर्ध्वाम्नाय में अष्टा–विंशत्यक्षर महागणपति एवं त्रयस्त्रिंशदक्षर त्रैलोक्य–मोहन गणपति के मन्त्र हैं। गणपति के पूर्वाम्नाय में शक्ति गणपति, शक्ति गण, वक्रतुण्ड, शक्ति विनायक, विरि विघ्नेश एवं विरिंचि गणपति के आठ महामन्त्र दिए गए हैं। शक्ति गणपति–शक्ति गणप के महामन्त्र–ह्रीं ग्रीं ह्रीं; ऊँ ह्रीं ग्रीं ह्रीं हैं। पश्चिम आम्नाय में विघ्न गणपति, विनायक, इभवक्त्र गणपति; एकदन्त गणपति; लम्बोदर गणपति और वरदाक्ष–विनायक के दिव्य मन्त्रों का अपना संसार है। वक्रतुण्ड गणपति को–कूटदन्त गणपति, पाश–पाणि–विनायक, पूर्व लम्बोदर, मुण्ड विनायक, चण्ड–विनायक, पंचास्य गजानन, खर्व–विनायक, कुष्माण्ड विनायक, देहलि–विनायक आदि स्वरूपों से पूजा जाता है। गणपति के उत्तराम्नाय के नौ महामन्त्रों का प्रचलन है। ये सभी मन्त्र उच्छिष्ट गणपति के हैं। उच्छिष्ट गणपति का नवाक्षर सिद्ध मन्त्र–"हस्ति–पिशाचि लिः लिः स्वाहा" के पाँच लाख जप का विधान है। गणपति के दूसरे मन्त्रों में–"वचद्–भुवे नमः (सप्ताक्षर सुब्रह्मण्य मन्त्र)" और अथ सुब्रह्मणारण्यो मनुः कार्तिकेयस्याभिधीयते–ऊँ ब्रचद्–भुवे नमः" हैं। तन्त्रसार में गणपति गणेश गायत्री हैः "तत्पुरुषाय विद्महे वक्र–तुण्डाय धीमहि तन्नो दन्ती प्रचोदयात्।" आर्ष ग्रन्थों में गणपति की दो शक्तियों–सिद्धि एवं बुद्धि का उल्लेख मिलता है। सिद्धि एवं बुद्धि को सृष्टि में रचनाकार ब्रह्मा की दिव्य सुपुत्रियाँ कहा गया (कहीं ऋद्धि–सिद्धि को गणपति की दो पत्नियाँ कहा गया।)। गणपति के सिद्धि से लक्ष्य और बुद्धि से लाभ नामक दो सुपुत्र पैदा हुए। लक्ष्य अभीष्ट सिद्धि देनेवाला है। बुद्धि देवी का सुपुत्र ज्ञानमार्गी है। बुद्धि और सिद्धि के सहयोग से सभी मंगल कल्याण (अर्थात शुभ) और वांछित फल की प्राप्ति (लाभ) होती है। लोक में पृथिवी

तत्त्व से सम्बन्धित गणपति को स्वस्तिक और शुभ लाभ में प्रतीक रूप में प्रदर्शित करने की परम्परा चली। जम्बूद्वीप के ब्रह्मदेश यानी भारतवर्ष से यूरोप के जर्मनी तक में पवित्र प्रतीक के रूप में दिव्य स्वस्तिक का जादू सिर पर चढ़कर बोल रहा है। इसी के साथ शुभ लाभ लिखने की सुन्दर परम्परा प्रारम्भ हुई।

गणेश–गजानन–गणपति द्वारा अष्ट सिद्धि का वरदान मिलने का उल्लेख है। पौराणिक कथाओं के अनुसार ये सिद्धियाँ अणिमा, लघुमा (लघिमा), गरिमा, महिमा, पराक्रम, वशिष्ट, इष्टिव एवं प्राप्ति मानी गई। पुराणों में इन "सिद्धियों को योगीश्वरी एवं सप्त मातृकाओं का रूप" दिया गया। आर्ष ग्रन्थों में सभी को गणपति की पत्नी के रूप में प्रदर्शित किया गया। इन पौराणिक आख्यानों के पीछे निहित उद्देश्य अथवा मन्तव्य गणाध्यक्ष महागणपति की दिव्य शक्तियों में बुद्धि (ज्ञान–विद्या), सिद्धियाँ (अष्ट सिद्धि) और उनके परिणामस्वरूप शुभ और कल्याण लाभ का सन्देश रहा। लोक में अविद्या (जीवनयापन की विद्या) के दौर में विशुद्ध सत विद्या को चमकीले स्वर्णिम आवरण में प्रस्तुत किया गया। स्वाभाविक रूप से इन दिव्य शक्तियों के आधार पर गणपति ज्ञान, बुद्धि और भौतिक कामनाओं की पूर्ति करनेवाले देव के रूप में स्थापित हुए। लोक में प्राचीन काल से प्रत्येक शुभ कार्यों के अग्रणी यानी प्रथम देव गणपति स्थापित हुए। महर्षि कृष्ण द्वैपायन व्यास ने विद्या गणपति के आख्यान को नया आयाम दिया। विद्या गणपति जय संहिता–भारत संहिता–बालभारत–महाभारत के दिव्य लेखक के रूप में नये अवतार में सामने आये। दसवीं शती के महायात्री अलबरुनी ने ब्रह्मवर्त भारत की यात्रा में गणपति द्वारा महाभारत लेखन के आख्यान का वर्णनकर इसे विश्व में लोकप्रिय बनाया।

मातृका शक्ति में अंधकासुर और महादेव रुद्र शिव संग्राम से योगेश्वरी शक्ति उत्पन्न हुई। उसी समय महादेवी पार्वती–उमा से चामुण्डा, विष्णु से वैष्णवी, ब्रह्मा से ब्रह्माणी–ब्राह्मी, कुमार से कोमारी, महेश्वर से महेश्वरी, इन्द्र से इन्द्राणी और वराह से वराही पैदा हुई। इन सात मातृकाओं की प्रमुख अधिष्ठाता योगेश्वरी है। महाभारत के अनुसार इस सात मातृकाओं ने महादेव महादेवी के स्कन्द का पालन किया। स्कन्द–मुरगन–सुब्रह्मण्यम् के स्तवन में इन सात मातृकाओं का उल्लेख नहीं होना चकित करता है (अन्य आख्यानों में स्कन्द का पालन छह मातृकाओं द्वारा करने की कथा है।)। इस परिदृश्य में गणपति की अष्ट सिद्धियों का अध्ययन आवश्यक है। ब्रह्मविद मानते हैं कि ये अष्ट सिद्धियाँ महागणपति की अष्टशक्तियाँ हैं (इस दृष्टिकोण

से महागणपति साक्षात रुद्र हैं।)। श्वेत आंकड़े के पौधे की जड़ से रचित अर्क गणपति को चमत्कारिक कहा गया है। अर्क गणपति कमल के फूल पर विराजमान हैं और उनके वामांग पर शक्ति आसीन है। हलदी–सुपारी–मिट्टी के गणपतियों की शक्तियाँ भी अलग–अलग बतायी गई हैं। विष्णुधर्मोत्तरपुराण का कथन है कि अंधकासुर संहार के समय मातृगणों की उत्पत्ति के समय "विनायकी" की भी उत्पत्ति हुई। विनायकी शक्ति के अलावा उनकी सेविका सखी के रूप में सूर्पकर्णी, लम्बमेखला रही। सभी हस्ति गजमुखा हैं। अन्त में गणपति की शक्ति गणेशाणी ने स्वरूप लिया। गणेशाणी का गज मुख एवं सिंह के पैर हैं।।ॐ।।

# गोपनीय बत्तीस विद्या चक्र भेदन : विद्या का मूलार्थ उपासना–ब्रह्म की उच्चतम अनुभूति

अध्यात्मिक ज्ञान, साधना और उपासना के सन्दर्भ में गोपनीय विद्या का अर्थ इतर है, यानी अलग है। इसी क्रम में उपासना शब्द की व्याख्या है। श्रीमद् आदिशंकराचार्य ने सिंहगर्जना की : "उपासनानी कर्मांगा–विषयानी।" आचार्य शंकर ने उपनिषत् का शब्द से भी उपासना अथवा विद्या का ही अर्थ लिया। उपनिषत् का गुह्य आदेश अथवा ध्यान साधना को उपासना समर्पण है। प्रमुख उपनिषदों में वेदान्त सूत्रों का उल्लेख मिलता है। वैदिक पद्धत्ति में सम्पूर्ण जीव शरीर ही कल्पसूत्र है और उसके लिए प्रायोगिक निर्देश हैं। ज्ञानकाण्ड में लिखा है कि इतिकर्तव्यता–यही कर्तव्य है। यही इसकी उपासना अथवा विद्या है। यह स्पष्ट उल्लेख मिलता है : 'आर्षग्रन्थेषु ब्रह्मवासिष्ठा–दिमन्त्रकल्पेषु उपासनाप्रकारो वर्णितः।" यह स्पष्ट है कि आर्ष (ऋषियों द्वारा रचित) ग्रन्थों उपासना के प्रकार आदि दिए हैं। विद्या को आत्मसात करने के लिए उसकी पद्धत्ति का ज्ञान या जानकारी–प्रक्रिया–विधि विवरण आवश्यक है। उपासना के लिए उपनिषत् में सावधान किया कि यह विद्या गुह्य–गोपनीय है। यह अवश्य है कि विद्या का फल कर्मों के अनुसार ही मिलता है।

श्रीवसिष्ठ मुनि और श्रीदशरथ सुपुत्र श्रीराम के बीच संवादों के 32000 श्लोकों का "योगवासिष्ठ" अपना भाग्य स्वयं लिखने का रहस्योद्घाटन

करता है। श्रीवसिष्ठ मुनि के अनुसार संचित कर्म, प्रारब्ध और वर्तमान में किए कर्म संचित कर्मों का हिस्सा हैं। परन्तु "श्रीवसिष्ठ मुनि ने कहा कि शुभकर्मों से नया वांछित भाग्य लिखा जा सकता है।" देववाणी वेद में सर्वप्रथम शुभ कर्मों से नव–प्रारब्ध की सिंह गर्जना की गई। उपनिषदों के भाष्यों में लगातार ब्रह्मविद्याविदों ने "ब्रह्म की उच्चतम अनुभूति को ही विद्या'' की संज्ञा दी। कर्म और ज्ञान के मध्य उपासना का नर्त्तन है। इन विद्याओं से क्या मिलता है? वेदान्त सूत्र इस शंका संदेह का निराकरण करते हैं। उपासना–विद्या से पहला–अशुभ से छुटकारा, दूसरा–ऐश्वर्य–भौतिक–पराभौतिक–दैविक और तीसरा–जीवनमुक्ति प्राप्त होती है (विश्व में केवल मात्र ब्रह्मवर्त भारतवर्ष में ही उपासक जीवनमरण के चक्र से मुक्ति की कामना करता है।)। श्रीआदिशंकराचार्य ने चर्पट मंजरी में सुन्दर ही लिखा है : 'सत्संगत्वे नित्संगत्वे, नित्संगत्वे निर्मोहत्वम्। निर्मोहत्वम् निश्चलतत्वम्, निश्चलतत्वे जीवन्मुक्तिः।" वर्तमान श्वेतवराह कल्प के मनु महाराज ने आदिसूर्य सविता की उपासना और अक्षर को परम ब्रह्म कहाः "एकाक्षरं परं ब्रह्म प्राणायामः परं तपः। सावित्र्यास्तु परं नास्ति मौनासत्यं विशिष्यते।।" वे सविता को सत्य मानते हैं।

श्रीआदिशंकराचार्य, श्रीरामानुज आदि ने इन गुह्य विद्याओं के कारण शरीर से सगुण, साकार, सकाम ब्रह्म से निर्गुण, निराकार, निष्काम ब्रह्म की प्राप्ति का मार्ग कहा। श्रीआदिशंकराचार्य ने 30 गुह्य विद्याओं और श्रीरामानुज ने 32 विद्याओं से पर्दा हटाया। ''इन बत्तीस अत्यन्त गोपनीय विद्याओं में–गायत्री विद्या, अक्षी (अक्षि) विद्या, अन्तरादित्याविद्या, मधुविद्या, पुरुषविद्या, प्राणविद्या, प्राणाग्निहोत्रविद्या, ज्योतिष्डयोतिरविद्या, पर्यांकविद्या, भूमाविद्या, सदविद्या, अक्षराक्षरविद्या, परमपुरुषविद्या, मैत्रयी विद्या, उद्दालक अरणीविद्या, उष्ट खोला विद्या, बालकी विद्या, दहराविद्या, साण्डिल्यविद्या, अंगुष्ठमात्राविद्या, आनन्दमयविद्या, भृगुवरुणीविद्या, गार्गी अक्षरविद्या, आकाशविद्या, संवर्गविद्या, उद्गीथविद्या, नचिकेताविद्या, उपाकोसलाविद्या, सत्यकामविद्या, वैश्वानरविद्या, पंचांगीविद्या, ईस (ईश) विद्या, श्रीमन न्यास विद्या हैं (श्रीआदिशंकराचार्य ने पुरुष एवं उद्गीथविद्या को विद्याओं की सूची में सम्मिलित नहीं किया।)। ''यह भी मान्यता है कि सभी विद्याओं का सगुण ब्रह्म से सम्बन्ध है। ब्रह्मविद्याविद् अधिदैविक और अध्यात्मिक नों पक्षों को उजागर करती है। ब्रह्मविदों में यह परम्परा रही कि उपनयन संस्कार के समय गुह्यमंत्र का शक्तिपात किया जाता है। आमतौर पर गुरु सावित्री अथवा गायत्रीविद्या के मंत्र की दीक्षा देते रहे। इसमें आदिसूर्य सविता देवता (आचार्य भगवद्दत्त की सविता देवता ग्रन्थ देखें) से बुद्धि को वरण करने योग्य ज्ञान एवं तेज प्रदान करने की प्रार्थना की गई

है (गायत्री छन्द का नाम है।)। वैसे श्वेत वस्त्रधारी देवी प्रतिमा के ध्यान श्लोक पाठ भी चलन में हैं (ये किस काल में कहां से आये?)। किसी भी प्रामाणिक उपनिषत् में सावित्री–सविता के श्वेतवस्त्रधारी देवी स्वरूप का वर्णन नहीं मिलता है। सम्पूर्ण गायत्री मंत्र का चतुष्पाद मन्त्र पाठ भी प्रचलन में नहीं है। त्रिपाद गायत्री मन्त्र पाठ ही जपा जाता है। सम्पूर्ण मन्त्र जीवनमुक्ति देनेवाला है। बृहदारण्यक में चतुष्पाद एवं छह पाद गायत्री का विवरण चौंकाता है : सैषा चतुष्पदा षड्विद्या गायत्री। चतुष्पदा तुरियावस्था में ले जाता है। श्रीमद आदिशंकराचार्य ने त्रिपाद गायत्री को त्रिलोकों से सम्बन्धित कहा और चतुष्पाद को निराकार कहा। त्रिपाद स्वर्ग अथवा द्यौ लोक परमशून्य में ले जाती है।

यह गहरा रहस्य है कि षड्विद्या–षड्पदा गायत्री क्या है? गायत्री मंत्र का अजपा जप हृदय में किया जाना चाहिए। हृदय प्राण से अनाहत शब्द उत्पन्न हो। वाक् सृष्टि में ध्वनि की उत्पत्ति करता है। मनु महाराज ने कहा कि ज्ञानी मन्त्र जप मानस में करते हैं : "विधियज्ञाज्जपयज्ञो विशिष्टो दशभिर्गुणैः। उपांशुः स्याच्छतगुणः साहस्त्रो मानसः स्मृतः।।" अध्यात्म में तीन आकाशों–बाह्य, आन्तरिक और हृदय में स्थित होना माना गया है। इन तीनों के अलग–अलग संबंध है। पुरुष चेतना में इन्द्र एवं इन्द्राणी दोनों नेत्रों (विराट एवं जाग्रत) को प्रदर्शित करते हैं। स्वप्नावस्था में अन्तर–हृदय–आकाश और प्राण आकाश एकाकार होते हैं। इनका खाद्य लोहित पिण्ड है। सारसंक्षेप में गायत्री विद्या अन्तर आकाश की है। योगी आज्ञा चक्र में ध्यान लगाने को सर्वोपरि मानते हैं (दोनों नेत्रों के मध्य के विन्दु को आज्ञा चक्र एवं मानवीय हृदय को अध्यात्मिक हृदय माना जाता रहा है। क्या यह सत्य है? इसकी चर्चा अलग से की जायेगी।)।

योगवासिष्ठ, पुरुषसूक्त, श्वेताश्वतर उपनिषद्, निवारा सूक्त जीव को जौ अन्न की बाली की नोंक के अनन्त अंश सरीखा अणु कहते हैं। यह सूक्ष्म से सूक्ष्म विन्दु जीवात्मा अविनाशी है। यह उलटबांसी है कि अध्यात्म के उच्चतम धरातल पर अविनाशी अनन्त और निम्न धरातल पर निश्चित है। उपनिषदों में विद्याओं के बारे में निर्देश है कि उपासक हृदय (आत्मा) में तत्त्व की साधना करें। उपनिषत् में हृदय कमल को आठ एवं बारह पत्तियोंवाला बताया गया है। परमज्योति स्वरूप सावित्री – गायित्रीविद्या शेष 31 विद्याओं के तिलिस्म को खोलने अथवा चक्रभेदन की कुंजी है। किसी भी सामान्य आत्मा को परमात्मा परब्रह्म में प्रवेश से पहले पांच द्वारपाल रोकते हैं। उपनिषद् के अनुसार आठ दल के कमल के बीच आत्मा का निवास है।

उपासक की कारण शरीर से आत्मशरीर की यात्रा में विद्या ही सहायक है, समर्थ है। उपासक प्रतीक से साधना शुरू करे और निराकार पर समापन करे। वेदान्त सूत्र में सीधे–सीधे ब्रह्मविदों ने घोषणा की : "तं यथा यथोपासते तदेव भवन्ति।" ब्रह्म के किसी भी स्वरूप की विद्या उपासना से उसी ब्रह्म के स्वरूप की प्राप्ति निश्चित है। यह सत्य है कि न प्रतीके नहि सः।। ब्रह्म दृष्टिरूत्कर्षात्।। उपासना से ब्रह्मदृष्टि प्राप्त होना ही विद्या का उद्देश्य है।।ऊँ।।

## अक्षरब्रह्म परमसत्ता का दर्शन : चैतन्यमय प्रकाश शिवदृष्टि

अद्वैतशैव दर्शन की दुर्लभकृति "शिवदृष्टि" विन्दु एवं नाद, शिव एवं शक्ति को अविभाज्य घोषित करती है। शिवदृष्टि के रचनाकार सोमानन्द चैतन्यमय प्रकाश का उल्लेख करते हैं।

बीसवीं शताब्दी में तत्कालीन जम्मू काश्मीर रियासत ने काश्मीर ग्रन्थ एवं अध्ययन श्रृंखला के 87 ग्रन्थों में स्वामी (आचार्य) सोमानन्द रचित शिवदृष्टि एवं अंग्रेजी व्याख्या प्रकाशित की। इन 87 खण्डों में 56 में त्रिकशास्त्र की 64 रचनायें प्रमुख हैं। त्रिकशास्त्र का विषय मानस, उसकी सृष्टि और न्याय–समन्वय के कार्य सिद्धान्तों से संबंधित है। "त्रिक को सम्पूर्ण मानवविज्ञान कहा जा सकता है।" काश्मीर शैवदर्शन में स्वामी सोमानन्द की शिवदृष्टि का प्रत्यभिज्ञा शास्त्र में अहम् स्थान है। शिवदृष्टि के रचनाकार स्वामी सोमानन्द के अनुसार पृथिवीलोक पर (शिवदर्शन) त्रिकशास्त्र का सर्वप्रथम श्रीगणेश हुआ। सृष्टि पर सिद्धों की बीस पीढ़ियों ने इसे प्रतिपादित–प्रसारित–प्रचारित किया। (कुछ आर्ष ग्रन्थ अध्येताओं के अनुसार सोमानन्द महर्षि अगस्त्य के वंशज थे। यद्यपि अन्य के अनुसार सोमानन्द परम ऋषि दुर्वासा के वंशज रहे। परम ऋषि दुर्वासा ने काश्मीर को शाप दिया। काश्मीर महादेश महासर्प वासुकि का क्षेत्र है। कुछ विद्वानों का मानना है कि आचार्य सोमानन्द सिद्ध संगमादित्य श्रीत्र्यम्बकादित्य की पन्द्रहवीं पीढ़ी की सन्तानः रहे। आचार्य स्वामी सोमानन्द के पिता का नाम श्री आनन्दाचार्य भी मिलता है। आचार्य सोमानन्द मठिकागुरु रहे)। आचार्य अथवा स्वामी सोमानन्द

ने शिवदृष्टि में प्रत्यभिज्ञादर्शन का रहस्योद्‌घाटन किया (अध्यात्मिक शोधक उन्हें नवम शती के मध्य का स्वीकारते हैं)।

स्वामी सोमानन्द शिवदृष्टि के द्वितीयमाह्निकम् में कहते हैं कि हम शैवों की ज्ञानशक्ति सदाशिव के रूप में स्वीकृत है। यही वैयाकरणों के मत में परब्रह्म परावाक् पश्यन्ती है। अनादि, अक्षय परब्रह्म है। परब्रह्म ही अक्षर शब्द रूप है। यही परावाक है :

अथास्माकं ज्ञानशक्तिर्या सदाशिवरूपता।
वैयाकरणसाधनां पश्यन्ती सा परा स्थितिः।।
इत्याहुस्ते परं ब्रह्म यदनादि तथाऽक्षयम्।
तदक्षरं शब्दरूपं सा पश्यन्ती परा हि वाक।।

वैदिक उपनिषत् शिवदृष्टि के कथन की पुष्टि करती है। उपनिषद् वेद के मार्षदीय सूक्त के विस्तार में सिंहगर्जना की कि उस समय सभी ओर तम अंधकार रहा। उस समय दिन भी नहीं था और रात्रि भी नहीं थी। उस दौरान सकारात्मकता विधायिका और नकारात्मकता भी नहीं थी। शिव ही एकमात्र रहे। सविता ने एक मायाजाल की रचना की । सविता सूर्य एवं सभी ग्रहों का जीवन प्रदाता रहा। सविता से प्राचीन प्रज्ञा ब्रह्मविद्या की प्रचण्डधारा चारों ओर बह रही थी।

यद् आ तमस् तन् न दिवा न रात्रिर्
न सत् न चासच्–छिव एवं केवलः।
तद अक्षरं तत् सवितुर वरेण्यं
प्रज्ञा च तस्मात् प्रसृती पुराणी।।

ऋग्वेद में प्रलय की स्थिति के वर्णन में कहा गया है कि सर्वप्रथम तम (अंधकार) था, किन्तु यह तम बहुत ही गहरे में बन्द था। वर्तमान ब्रह्मऋषि देश (भारत) से सुमेरी–संस्कृति (मध्य एवं पश्चिम एशिया) के पुरातात्विक साक्ष्यों प्रमाणों से रहस्योद्‌घाटन होता है कि लकुलीश शिव का दर्शन समूचे एशिया में छाया रहा (यहां लकुलीश का अर्थ शूल अथवा दण्डपाणि से है।)। शिव को पशुपतिनाथ कहा गया। मेसोपोटामिया की सुमेरी संस्कृति का शिव–लकुलीश, पशुपतिनाथ का पर्याय रहा। स्वामी सोमानन्द ने अक्षर एवं सविता को केन्द्र में रखा। योगीराज श्रीकृष्ण ने अक्षर को परब्रह्म और स्व के भाव में लौटने (अन्तर्मुखी सत्य अनुवेषण) को अध्यात्म की संज्ञा दी। स्वयं सदाशिव ने शक्ति उमा को अक्षर ब्रह्म की दिव्य शक्ति का ज्ञान दिया। इस परिदृश्य में स्वामी सोमानन्द ने विन्दु और नाद यानी अक्षर को परब्रह्म से सम्बोधित किया। स्वामी शिवानन्द ने सप्तमाह्निकम् में कहा कि

शिव के द्वारा शिव की सहायता से मैं शिव को प्राप्त हो रहा हूँ। मैं भिन्न होते हुए भी अभिन्न शिव हूँ। वे आगे कहते हैं कि शिवरूपी आधार के द्वारा शिव ही शिव का भोग करते हैं। शिवास्था भोग के बाद उदित होती है। इसप्रकार शिव की भोक्तरूपता भी है। शिव ही कर्त्ता है। शिव ही कर्म, करण और फलावस्था एवं व्यापार है।

शिवोऽस्मि साधनाविष्टः शिवोऽहं याजकोऽप्यहम्।
शिवं यामि शिवो यामि शिवेन शिव–साधनः।।
भिन्नोऽप्यमिन्न एवास्मि शिवइत्यं विचेष्टनम्।
शिव भोक्ता शिवो भोज्यं शिवेषुशिव–साधनः।
शिवः कर्ता शिवः कर्म शिवोऽस्मि करणात्मकः।।

"स्पन्द – यह्वः" अर्थात् विन्दु में नाद या शिव शक्ति का संयुक्त रूप ही पश्चिमी "यहोबा" कहलाया। यहोबा का हिब्रू में जड़ सम्बोधन से सम्बन्ध है। सुमेरियायी शिव प्रथमस्पन्द है। बौद्धकाल में भी बौद्ध चेता का नाम बेबीलोन सुमेरी संस्कृति का एलारा कालामा–अलर कालम मिलता है। इससे स्पष्ट होता है कि असेरिया के अध्यात्मिक अध्येता बौद्धकाल से पूर्व अखण्ड वैदिक जम्बूद्वीप में रहते रहे। स्वामी सोमानन्द की शिवदृष्टि एकतरफ अद्वैतशैववाद का ध्वज लहराती है और दूसरी तरफ अक्षर ब्रह्म के स्वर्णमय अण्ड से पर्दा उठाकर गम्भीर दार्शनिक तत्त्व की विवेचना करती है। शिवदृष्टि के अनुसार जीव में शिवभाव होना सबसे उत्तम है। इसके अनुपाय, शाम्भवोपाय, शाक्तोपाय और आणवोपाय चार मार्ग हैं। शिवभाव से साक्षात्कार का आणव मार्ग में छह अध्वा (शब्द और अर्थ) हैं। शब्द के तीन भेद वर्ण, मन्त्र एवं पद और अर्थ के तीन भेद कला, तत्त्व एवं भुवन हैं। त्रिक में इन्हें कालाध्वा एवं देशाध्व कहते हैं। मूलतः परमशिव आनन्द के आस्वादन से परे "स्वरूपानन्द में लीन" रहते हैं। यह कथन रहस्यवादी–ब्रह्मविद्या का है। काश्मीर शैवदर्शन का केन्द्र प्रत्यमिज्ञा शास्त्र–स्पन्द शास्त्र है। इसी कारण काश्मीर के आचार्यों ने कहाः आत्मैव सर्व जन्तूनाम् एक एव महेश्वरः।।

शिवसूत्र में घोषणा की गईः "चैतन्यम् आत्मा।" त्रिक शिक्षा के अनुसार शिव एवं शक्ति दोनों ही अविभाज्य हैं। स्वामी सोमानन्द त्रिक सिद्वान्त के अनुसार पुरुष, ईश्वर, आत्मा और स्थाणु एकीकृत हैं। उनके अनुसार कालान्तर में प्राच्य प्रज्ञा त्रिक विलोपित हो गया। त्रिक मत के अनुयायी धीरे–धीरे कम होते चले गए। यह अवश्य है कि स्वामी सोमानन्द ने और आचार्य वसुगुप्त से पहले अपने काव्य में "त्रिक के रहस्य" का संकेत दिया। शिवदृष्टि की त्रिक शास्त्र के मूल ग्रन्थों में गणना की गई। शिवसूत्र,

स्पन्दकारिका एवं शिवदृष्टि त्रिकशास्त्र शैव दर्शन के तीन आधार हैं। सात सौ के आसपास श्लोकवाली शिवदृष्टि के सात अह्निक त्रिक सिद्धान्त में सत्य की अनुभूति के प्रायोगिक पक्ष को उजागर करते हैं। शिवदृष्टि सिद्धि, पराभौतिक अलौकिक शक्ति आदि को देनेवाली है। स्वामी सोमानन्द चमत्कारिक दिव्य शक्ति के महासिद्ध रहे। तर्कस्य कर्त्ता स्वामी सोमानन्द वैदिक काल समापन से वर्तमान तक त्रिक की महायात्रा की दिव्य महागाथा को सार्वजनिक करते हैं। त्रिक के महासिद्ध सोमानन्द ने शिवदृष्टि में त्रिकशास्त्र की बारीकियों को परत दर परत खोला है। शिवदृष्टि में दार्शनिक पक्ष के साथ व्यवहार पक्ष प्रस्तुत कर सिद्धान्त को क्रियान्वयन रूप में पेश कर नया इतिहास रचा।।ऊँ।।

## विघ्नकर्ता ग्रामदेव से सभी देवों अग्रगण्य की महाकथा गणेश

### बोधायन गृह्यसूत्र में विनायक गणेश पूजा अर्चना

विश्व में उपास्य ईश्वरीय स्वरूपों के उद्‌भव और जीवन विकास की तुलना श्रीगणपति गणेश चरित से की जा सकती है। संस्कृतिविद डॉ. सम्पूर्णानन्द ने शोधपरक "गणेश" में सिंहगर्जना की कि आज बुद्ध, ईसा और मुहम्मद के अनुयायी देश–विदेश में करोड़ों की संख्या में हैं, किन्तु उनके पद एवं स्वरूप में कोई परिवर्तन या वृद्धि नहीं हुई है। विघ्नकर्त्ता ग्रामदेव का अपदेव से उठकर सर्वदेवाग्रगण्य बनना, फिर परमात्मा और ब्रह्मदृष्टि से मान्यता लाभ करना, विदेशों में पहुँचकर वैरोचन और अवलोकितेश्वर बोधिसत्वों में तादात्म्य प्राप्त करके योग के अनिर्वचनीय रहस्यों का प्रतीक हो जाना गणेशजी का ही काम है। उनके अप्रतिम व्यक्तित्व के सामने सिर झुकाना ही पड़ता है।

डॉ. सम्पूर्णानन्द के अनुसार वैदिक काल में आरण्यक के समय वक्रतुंड दंति महादेव रुद्र से अभिन्न माने जाते थे। महादेव रुद्र को "तत्पुरुष" से भी सम्बोधित किया जाता था। "वैदिक देवताओं में गणेश नामक किसी देव का उल्लेख नहीं मिलता है।" यजुर्वेद में रुद्र ही गणाधिपति हैं। श्रुति के 33 देवों में 11 रुद्र, 12 आदित्य, 8 वसु, इन्द्र और बृहस्पति सम्मिलित हैं।

आरण्यकों के रचनाकाल (तैत्तिरीय आरण्यक) पश्चात् ऋषिकाल में आश्चर्यजनक अप्रत्याशित रूप से वक्रतुण्ड और दन्ति सम्बोधनवाले देवता से साक्षात्कार होता है। ''ब्रह्मणस्पति का देवगणों के स्वामी गणपति नामकरण अबूझ पहेली है। विनायक से गणपति में रूपान्तरण का भी तिलिस्मी रहस्य है।'' गृह्यसूत्रों में लिखा है कि विनायक नामधारी देव सभी कार्यों में विघ्नबाधा अड़चन रूकावट अवरोध पैदा करते थे। यानी विनायक शुभ कार्यों में विघ्नबाधाओं की अनवरत झड़ी लगाते थे। यह भी आश्चर्य है कि उत्तरवैदिक अथवा वेदोत्तर काल के साहित्य में एकाएक विनायक प्रकट होते हैं। प्रकारान्तर में महादेव रुद्र से विनायक का प्रगाढ़ सम्बन्ध स्थापित होना भी अभूतपूर्व है।

"आपोहिष्ठामयो भुवः इति तिसृभि हिरण्यवर्णाः इति चतसृभिः पवमानाः इत्येतेनानुवाकेन मन्त्रयित्वा आर्यायै महाकाल्यै महायोगिन्यै सुवर्ण पुष्प्यै देवसंकीर्त्यै महाचक्यै (यक्ष्यै) महावैष्णव्यै महापृथिव्यै मनोगम्यै शंखधरिण्ये नमः इति सावित्र्यैः भगवत्यै दुर्गादेव्यै हविर्निवेदयामि इति हविर्निवेद्य शेषम् एकादश नामधेयै हुत्वा पंचदुर्गाजपेत् दशस्वास्ति जपेत्।।।।बोधायन गृह्यसूत्र।। इससे स्पष्ट है कि बोधायान गृह्यसूत्र में विनायक पूजा अर्चना का विवरण मिलता है। इसके अनुसार विनायक सामान्य जीवनक्रम अध्यात्म तप साधना सत्य में उत्पात–बाधा–संकट उत्पन्न करनेवाली, दैवीय शक्ति के प्रतीक रहे। परन्तु विनायक देव को प्रसन्न करने अर्थात विघ्नों से छुटकारे की पूजा अर्चना पद्धति सामने आई। विघ्नराज विनायक का विघ्नहर्ता के रूप में चौंकानेवाला कायाकल्प हुआ। मूलतः विनायक आमजन या लोक में मानेजाने वाली लोकमान्यता– लोकास्था–लोकविश्वास को प्रदर्शित करते थे। विनायक की अर्चना अंधकार को समाप्त करनेवाले आदिसूर्य सविता से पूर्ण होती थी। वैसे पूर्व में विनायक को सरिता (नदी) एवं तमस् का अधिष्ठाता माना जाता था।''

धर्मसूत्र काल में विनायक देवताओं के रूप में प्रतिष्ठित होते हैं। उनकी पूजा–अर्चना–तर्पण–तान्त्रिक पद्धति का चमत्कारिक मायारूप "लोक से चलकर शास्त्रीय" बन जाता है। वैरोचन, विनायक, एकदन्त, लम्बोदर, विघ्नराज, वक्रतुण्ड लोक आस्था–लोक विश्वास से विघ्ननाशक अभिष्ट वरसिद्धि मोहिनी रूप में शास्त्र का अंग बनते हैं। आरण्यक पश्चात् से पुराण काल में विनायक गणपति सभी वैदिक देवों को पीछे छोड़ते हुए सबसे पहले पूज्य अग्रगण्य का नया मायारूप ग्रहण करते हैं। उन्हें आदिदेव की उपाधि से सम्बोधित किये जाने की नवपरम्परा का सूत्रपात होता है। गणपति को सभी मांगलिक एवं अन्यकार्य को प्रारम्भ करने से पहले पूजने का चलन शुरू होता

है। पुराणकाल में गणपति को उत्तर वैदिक काल का हिस्सा मानने के आर्षग्रन्थों की रचना का सिलसिला छिड़ता है। प्राचीनकाल में (ईसापूर्व) विनायक–गणपति–गणेश पीली रेखा के देश जापान–चीन से पश्चिम मध्य एशिया, यूरोप, अफ्रीका की सीमा और कम्बोडिया, इण्डोनेशिया आदि में पूजित होने लगते हैं। भारत–नेपाल–तिब्बत में विनायक बौद्धधर्म एवं जैनधर्म का भी बहुत ही चतुर सुजान की तरह प्रमुख अंग बनते हैं। बौद्धधर्म में गणपति–गणेश–विनायक–वैरोचन बोधिसत्वों अवलोकितेश्वर के रूप में पूज्य बनते हैं। बौद्ध देवों में गणपति–विनायक रोग–व्याधि दूर करनेवाले और ओषधियों के अधिष्ठाता बनते हैं। वैदिक काल के महादेव रुद्र महाभैषज–महावैद्य वैद्यनाथ–रोगव्याधि हरनेवाले थे। वेदों को मन्त्रों–सूक्तों में आयुर्वेद की गहनतम जानकारी मिलती है। यजुर्वेद में मृत्युबंधन से मुक्ति एवं अमृतयुक्त होने का महामृत्युंजय मन्त्र है।

इसी क्रम का विकास का चर्मोत्कर्ष "गणपति सम्प्रदाय" है। तैत्तिरीय आरण्यक में गणेश गायत्री कहलाने वाला प्रक्षिप्त मन्त्र आयाः "तत्पुरुषाय विद्महे वक्रतुण्डाय धीमही तन्नोदन्ति प्रचोदयात्।" गणपति सम्प्रदाय के गणेशपुराण एवं गणपत्युनिषत् महत्वपूर्ण आर्षग्रन्थ हैं। गणपत्युनिषत् में गणेश को परब्रह्म घोषित किया गया : "नमो व्रातपये नमो गणपतये नमः प्रथमपतये नमस्तेऽस्तु लम्बोदरायैकदन्ताय विघ्नविनाशिने शिवपुत्राय वरदमूर्त्तये नमोः नमः।" गणपत्युनिषद् में विनायक–गणपति–लम्बोदर–वक्रतुण्ड–वरदमूर्ति–विघ्नेश–गणेश को महादेव रुद्र शिव का पुत्र होने पर मोहर लगा दी। गणपति पूजा का तन्त्र भी सामने आया। गणपति तन्त्र में गणेश गायत्री के त्रिकाल पाठ से धर्म–अर्थ–काम–मोक्ष चतुर्पुरुषार्थ की प्राप्ति होना बताया गया।

यह लिखना आवश्यक है कि गणपति गणेश और वैदिक महादेव रुद्र के सम्बन्धों का समावेश आरण्यकों, धर्मसूत्र, गृह्यसूत्र, संहिता, स्मृति, श्रौतसूत्र और पुराणों से हुआ। वैदिक निराकार–निर्गुण–निष्काम रुद्र की पूजा के रूपान्तरण में मूर्तिपूजा का शुभारम्भ पौराणिक काल की उपलब्धि रही। वैदिक काल का परब्रह्म निराकार है। ज्ञान की महिमा से शुद्ध अन्तःकरण से ध्यान करते हुए उस कला रहित ब्रह्म को देखा जा सकता है। सत्य एवं सत्य के लगातार प्रयास से आत्मा दिखाई देती है। यह ब्रह्म हृदयाकाश में स्थित रहा है। यह सूक्ष्म से सूक्ष्म एवं बृहद से भी बृहद है। गणेश अथर्वशीर्ष में श्वेताश्वेतर उपनिषद, तैत्तिरीय उपनिषद, मुण्डक उपनिषद्, कठ उपनिषद्, केन उपनिषद आदि की परम्परा में गणपति को परब्रह्म से सम्बोधित किया गया है उपनिषद वैदिक ब्रह्मविद्या के आर्ष ग्रन्थ हैं। वैरोचन का नवदिव्य विराटस्वरूप

चमत्कृत करता है। परन्तु श्वेताश्वेतर उपनिषद् में सीधे स्पष्ट रूप से गणेश का नाम नहीं मिलता है। अचानक गणपत्युपनिषत् प्रगट हुई। संहिता काल के बाद तत्पुरुष के रूप में वक्रतुण्ड को पर्याय माना गया। बोधायन गृह्यसूत्र में भूतपति, भुवनपति, भूपति, भूतानापति आदि विनायक के ही पर्याय कहे गए। उत्तर वैदिक काल में महादेव रुद्र के वाहनों में से एक मूषक (चूहा) प्रकारान्तर में आश्चर्यजनक रूप से गणपति की सवारी वाहन बना।

पौराणिक देवशास्त्र में विनायक वैरोचन विघ्न विनायक ने एकाएक मांगलिक–विघ्नविनाशक का नया रूपाकार लिया। देवशास्त्र में गणपति प्रथम पूज्य देव के चमत्कारिक दिव्य रूप में स्थापित हुए। गणपति सम्प्रदाय–शैव, शाक्त एवं वैष्णव के समानान्तर चलन में आया। गणपति प्रतिमा को ओंकार (ऊँ) की संज्ञा मिली यानी गणपति ओंकारात्मक माने गए। प्रणव ओंकार सर्वप्रथम पूज्य है। रुद्र स्वयं प्रणव हैं। यह स्वाभाविक रहा कि विघ्नकर्ता विनायक गणपति महागणपति के रूप में प्रथम पूज्य एवं परब्रह्म बने। देश में गणपत्य या गाणपत्य सम्प्रदाय की प्रधानपीठ का दर्जा महाराष्ट्र के मोरेश्वर को मिला। यह भी अद्भुत है कि हम्पी में गणपति की लगभग पन्द्रह फीट की भव्य मन्त्रमुग्ध करनेवाली प्रतिमा है। महापवित्र कैलास के पर्वत शिखरों में से एक गणेश पर्वत हैं। उसमें गजानन की सूंड सरीखी स्पष्ट दिखती है। दक्खन में तिरुचिरापल्ली के पर्वत शिखर पर गणपति मन्दिर दिव्य चमत्कारोंवाला बताया जाता है। सन् 1734 में तत्कालीन जयपुर रियासत में दक्खन से गणेश प्रतिमा (वर्तमान गढ़गणेश, जयपुर) लाई गई। रणथम्भौर, सवाईमाधोपुर का गणेश मंन्दिर भी सुप्रसिद्ध है। वैसे गणेश चतुर्थी के व्रत की मान्यता (वर्तमान में भी) देशव्यापी है।।ऊँ।।

## गौरी पुत्र गणपति के<br>पाँच अक्षरों की दिव्यब्रह्म शक्ति

महेश्वरी उमा गौरी पार्वती के मानस पुत्र गणपति के पांच अक्षरों ग, ण, प, त, इ के अक्षरब्रह्म की दिव्य शक्ति वैदिक युग के रहस्य को परत दर परत खोलती है। द्रष्टा कवि – ऋषि – ब्रह्मविदों ने आकाश में अक्षरब्रह्म के

साक्षात दिव्य दर्शन कर उसके देवता, उसके बीज, उसके वर्ण, उसके अधिभौतिक–अधिदैविक–अध्यात्मिक दिव्य ध्वन्यात्मक शक्तियों, अध्यात्मिक रहस्य आदि को आत्मसात किया। वैदिक ऋषियों ने इसीलिए "नाद" को ब्रह्म की संज्ञा दी। आकाश भैरव कल्पोक्तम् में महेश्वर महायोगीश्वर ने महेश्वरी पार्वती को मातृकाओं के देवताओं की शक्ति के गोपन से गोपन का तिलिस्म भेदन का गोपनीय ज्ञान दिया। वैदिक ऋषिगणों की मान्यता रही की अक्षर ब्रह्म की दिव्य महाशक्ति गलत हाथों में पड़ना महाविनाशक सिद्ध हो सकता है। अतः उनतालीस लाख वर्ष पहले श्रुति से मिले देववाणी वेद को कण्ठस्थ ही रखा और कड़ी परीक्षा एवं सत्यनिष्ठा के बाद ही वेदविद्या ब्रह्मविद्या का अत्यन्त गोपनीय ज्ञान दिया जाता रहा। ईसा पूर्व के वर्षों तक ब्रह्मविदों ने वेद को लिपिबद्ध नहीं किया। वेद ऋषि वर्ग के कुलों में सुरक्षित रहे। बल्कि वेद के सूक्तों–मन्त्रों आदि को गूढ़ प्रतीकात्मक–संकेतात्मक–कूटात्मक–ध्वन्यात्मक–अभिव्यंजनात्मक दिव्य ध्वनि और विविध अर्थी शब्दों में ही रखा। जिसे पश्चिमी शोधक तक वेद को पाषाणयुगी अथवा अर्धविकसित युग की रचना मानते रहे। वेद के मूल अर्थ को गहन अन्तर्दृष्टिवान–अन्तर्चेतनावान–दिव्य अनुभूतिवान–अध्यात्मिक ब्रह्म विद्याविद ही समझ सकने में समर्थ हो सकते हैं।

इण्डोनेशिया के जावा द्वीप के सुकह मन्दिर में महादेव शिव की पूजा करते गणपति की उकेरी प्रतिमायें हैं। ''सन 1437 में निर्मित सुकह मन्दिर के उत्खनन में स्फटिक का नन्हा शिवलिंग और नीचे कांसे के पात्र में शताब्दियों से सुरक्षित द्रव्य ने वैज्ञानिकों को चकित किया।'' यह द्रव्य रहस्यमय है। परन्तु एशिया से अफ्रीका–अरब देश, यूरोप से यूरेशिया एवं गवल महाद्वीप में गणपति वन्दना में गणपति से बड़ी गणपति नाम की महिमा रही है। गणपति के पांच अक्षरों के उच्चारण से दिव्य ध्वनि तरंग स्पन्दन, स्फोत, आवृत्ति के चमत्कारिक प्रभाव अमंगल को मंगल में परिवर्तित करने में समर्थ हैं।

आकाश भैरव कल्पोक्तम् में पांचों अक्षर ब्रह्मों के मन्त्र इनके गोपनीय रहस्य को जानने समझने की कुंजी हैं। प्रथम अक्षर का मंत्र है :

गकारं तु गणेशं स्यात् पीताभं विघ्ननाशनम्।
पूर्वापरंस्थितिं ज्ञानं भूर्लोक विजयप्रदम् ।।22।।

''ग'' अक्षर गणों का ईश और पीली आभावान है। यह सभी विघ्नों, बाधाओं–अड़चनों को समाप्त करनेवाला है। यह पूर्व एवं अपर अर्थात् भूत एवं भविष्य का ज्ञाता है। यह पृथिवी तत्त्व का होने के कारण भूलोक पर प्रदान करने की शक्ति प्रदान करता है।

दूसरे अक्षर ण का मन्त्र है :

णकारं बलभद्रीयं श्वेतं बलविवर्द्धनम्।

नित्यत्वं युद्धवीर्यत्वं रिपुदर्पविनाशनम् ।।34।।

गणपति का दूसरा अक्षर ''ण'' नित्य स्मरणीय और बलभद्र की तरह शक्तिवान है। यह श्वेत वर्ण का और बल में वृद्धि करता है। यह युद्ध में अद्वितीय योद्धा होने की शक्ति एवं शत्रुओं के दर्प को चकनाचूर करने में समर्थ है।

तीसरा अक्षर ''प'' को अग्नि बीज घोषित करते हुए कहा गयाः

पकारमग्निबीजं स्याद् रक्तं सर्वहरक्षणम्।

स्त्री–पुं–नपुंसकादीनां भवेदाकर्षणं शिवे ।।

"प" अक्षर अग्नि का बीज है। अग्नि के कारण रक्त लाल रंग का है। यह पलभर में क्षणमात्र में सभी कुछ हरनेवाला है। यह मानुस–मानुसी एवं नपुंशक तीनों आदि का आकर्षण विन्दु है। साथ ही कल्याणकारी है।

चौथा अक्षर ''त'' के बारे में साम्ब सदाशिव ने कहा :

तकारं धनदं विद्यात पीतमैश्वर्यवर्धनम्।

यक्ष–किन्नर–सिद्धानां वशीकारं जगद्वशम् ।।

"त" अक्षर कुबेर की भांति धन देनेवाला और वागीश्वर के अनुरूप विद्या प्रदान करता है। इसका पीला वर्ण है। यक्ष–किन्नर–सिद्ध आदि और भौतिक जगत का वशीकरणकर्ता है।

पंचम अक्षर ''इ'' के देवता का रहस्योद्घाटन सदाशिव ने बहुत ही काव्यमय किया :

इकारं विष्णुदैवत्वं शामरक्षाकरं भवेत।

रूप–कान्तिकरं श्रेष्ठं वरेण्यं मोहसिद्धिदम् ।।

"इ" विष्णु देव सरीखा है (विष्णु का अर्थ सर्वत्र व्याप्त अर्थात् ब्रह्माण्डव्यापिनी सौर तेज है।)। यह रक्षाकर्त्ता है। यह रूप एवं कान्ति को वरण करने योग्य (पूजा करने योग्य) श्रेष्ठ है। इससे मोह सिद्धि प्राप्त होती है।

इन पाँचों अक्षरब्रह्म की मातृकाओं के देवता और देवबल का सारसंक्षेप गणपति सम्बोधन के पीछे की गोपन विद्या को उजागर करता है। ''गणपति पृथ्वी पर विजय, भूत–भविष्य का ज्ञान, विघ्ननाशक, शत्रुओं के दर्प अहंकार का नाश करनेवाला, सभी क्षणभर में हरनेवाला, प्राणी मात्र पर कृपालु, द्रव्य एवं विद्या दाता, सभी को सम्मोहित करनेवाला, सर्वत्र व्याप्त, पूज्यनीयों में

श्रेष्ठ, गणों का ईश, अग्नि का बीज और पीत एवं श्वेत आभावाला है। गणपति वैदिक महादेव रुद्र की भांति क्षणभर में सभी कुछ हरनेवाला भी है।'' ''महादेव रुद्र स्वयं वागीश हैं और धन के कोषाध्यक्ष यक्षराज कुबेर के मित्र हैं।'' गणपति का संबंध विद्या एवं धन से मिलता है। अतः गणपति महामन्त्र के जप से भौतिक, दैविक, अध्यात्मिक कामनाओं की पूर्ति सुनिश्चित है।

अमोघशिवकवच में धूर्जटीशिव को हेरम्बतातो अर्थात गणपति गणेश का पिता कहकर वन्दना की गई है : "हेरम्बतातो मम पातु नाभिं।" शिवमहिम्नं स्तोत्रम् में भक्तराज पुष्पदंत ने कहा : "अमंगल्यं शीलं तव भवतु नामैवमखिलं तदाऽपि स्मर्तृणां वरद! परमं मंगलमसि।।" वेदसारशिवस्तोत्रम् में कहा गया : "गिरीशं गणेशं गले नीलवर्णं गवेन्द्राधिरूढं गुणातीतरुपम्"।। यहां स्तोत्र के रचयिता आदिशंकराचार्य ने परमपवित्र कैलास के स्वामी को प्रमथादि गणों के ईश, नीलकण्ठ स्वरूप, नन्दी पर आरूढ, संसार के आदिकारण भूत और अनेक—अनेक रूप धारण करनेवाला कहकर वंदना की है।

श्रीकाशीविश्वनाथ स्तोत्रम् में सर्वदा मंगल प्रदान करने के लिए—ढुण्ढि़ विनायक, गणपति विनायक, चिन्तामणि विनायक, सिद्धि विनायक, श्येन विनायक, अविघ्न विनायक, वक्रमुख विनायक, पाशपाणि विनायक, आशा विनायक, पक्ष विनायक, प्रखर विनायक, मोद विनायक, षड्गुण विनायक, लोर्लाक विनायक, गणेश, नलकूवर गणपति, भीमचण्डीगण, प्रमोद गणपति, मुण्ड गणपति, श्रीदण्डपाणिगण, दुर्गगणपति, चन्द्रमुखविनायक, कष्टहरण आदि से कामना की गई है (यहाँ रुद्र गणपति रूप में वंदित हैं।)। श्रीशिवसहस्त्रनाम (महाभारत अनुशासन पर्व : ऋषि उपमन्यु ने वासुदेव श्रीकृष्ण को और श्रीकृष्ण ने युधिष्ठिर को सुनाया, इसके रचियता महर्षि तण्डि हैं,) में उल्लेख आता है : '"गणकर्ता गणपतिर्दिग्वासाः काम एव च मन्त्रवित् परमो मन्त्रः सर्वभावकरो हरः।।'' ''सहस्रनाम में पँच महाभूतादि तत्त्वों के नियन्ता गणकर्त्ता; महाभूतों के नियन्ता गणपति हैं। सहस्रनाम में परब्रह्म (शिव) के कण्ठ में अनेक ब्रह्माण्ड वृक्षों के फलों की तरह लटके हैं और सृष्टि के प्रलय के समय अनन्त विशाल अधरवाले हैं। शिव सहस्रनामावलि में ऊँ गणपतये नमः कहते हुए सदाशिव की अर्चना मिलती है।'' महामृत्युंजय जप विधान में एकबार फिर "गिरीशं गणेशं गले नीलवर्णं." स्तुति की जाती है। श्रीशिवऽष्टोत्तरशतनामावलि में महादेव की वंदना में "ऊँ गणनाथाय नमः" का पाठ किया जाता है। यजुर्वेद के रुद्रसूक्त में रुद्र ही गणाधिपति हैं। गणपति—गणनाथ—गणकर्त्ता—गणेश आदि का उच्चारण उनके अक्षरों में निहित दिव्य शक्ति के स्फोट से मंगल, कल्याण, शुभ, विधायकी शक्ति आदि प्रदान करता है।।ऊँ।।

# मन्त्र जप सिद्धि व्याख्या :
# चित्तं मन्त्रं, मन्त्रं चित्तं

मंत्र में भाव अनुसार प्रभाव : यद् भावं तद् भवतिः। वर्तमान में यह अक्सर सुनने में आता है कि अमुक मन्त्र स्तोत्र का जप या पाठ किया, कुछ नहीं हुआ। यह भी कहते सुने जाते हैं कि मन्त्र तन्त्र करना समय गंवाना है। ब्रह्म उपासना में क्या धरा है ? कुछ कहेंगे कि श्री हनुमत दीपदान या श्रीकनकधारा स्तोत्र या श्री महामृत्युंजय महामन्त्र या आदिदेव सविता का श्री आदित्यह्रदयम् या ऐश्वर्य प्रदायक श्रीसूक्त आदि किया, किन्तु परिणाम–निराशा हाथ लगी।

यहाँ मूलभूत प्रश्न है कि क्या मन्त्र स्तोत्र तान्त्रिक प्रक्रिया से तत्क्षण सिद्धि मिलना आवश्यक है ? क्या श्रीविद्या का ऐश्वर्य भौतिक ही है ? क्या अध्यात्मिक ऐश्वर्य भी मिल सकता है ? यह भी प्रश्न पूछा जा सकता है कि अर्थ और कामना के लिए मन्त्र स्तोत्र तन्त्र यन्त्र आदि का प्रयोग उचित है ? क्या दैविक मन्त्र स्तोत्र स्तुति तन्त्र यन्त्र प्रवृत्ति के अलावा निवृत्ति मूलक हैं ? छोटी काशी जयपुर में अनेक साधक श्रीलंकेश्वर दशानन रावण कृत श्रीशिवताण्डव स्तोत्रम् के निरन्तर पाठ के बाद विक्षिप्त–पागल सरीखे हो गए।

श्रीशिवताण्डव स्तोत्रम् की फलश्रुति में सायं प्रदोष काल में दस गीतों के पाठ से धन की देवी लक्ष्मी, भौतिक वैभव आदि प्राप्ति का उल्लेख किया जाता है। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि क्या श्रीशिवताण्डव स्तोत्रम् में मूल रूप से यह रहा? यह प्रक्षिप्त है प्रकारान्तर में जोड़ा गया है। ''यह उल्लेखनीय है कि श्रीशिवताण्डव स्तोत्रम् में श्रीलंकेश्वर दशानन रावण आदिदेव महादेव शिव से राजा एवं प्रजा, महल एवं झौंपड़े, स्वर्ण आभूषण एवं काल स्वरूप सर्प, बहुमूल्य मणियों की चमकती माला एवं सर्प की आँख, शत्रु एवं मित्र और पक्ष एवं विपक्ष में समभाव (समान मानने) की चाहना की है।'' ''श्री लंकेश्वर दशानन रावण की कृति निवृत्ति महापथ की है।'' अतः स्तोत्रम् पाठ से केवल अध्यात्मिक ऐश्वर्य ही प्राप्त होगा, भौतिक ऐश्वर्य मिलने की कामना ही गलत है। यहाँ समस्या यह है कि श्रीलंकेश्वर दशानन रावण, के ''श्रीशिवताण्डव स्तोत्रम्'' के मध्य छिपे गूढ़ संदेश को नहीं लिया गया। इसी क्रम में अष्ट लक्ष्मियाँ होती हैं। कौन सी लक्ष्मी चाहिए ?

यक्षराज श्री पुष्पदन्त द्वारा रचित श्री शिवमहिम्नस्तोत्रम् निराकार, निर्गुण, निष्काम, निश्चल भक्ति का महाद्वार खोलता है। यजुर्वेद का मात्र 66 मन्त्रों का रुद्र सूक्त पाठ प्रवृत्ति से निवृत्ति की महायात्रा है। यह सृष्टि विज्ञान से परिचय करवाता है। श्री रुद्रपाठ से ''यद भावं तद भवति'' का दिव्य संदेश मिलता है। श्रीरुद्र सूक्त से कथित रुद्रपाठ की वैदिक परम्परा वर्तमान से अलग है। इसमें एकादश रुद्र के लिए अलग छन्दों से ग्यारह बार पाठ करने का विधान है। साथ ही रुद्रयज्ञ करना होता है। क्या वर्तमान में श्रीरुद्राभिषेक इस विधि विधान से हो रहे हैं ? श्रीरुद्र उपासना में मलयगिरि चन्दन, कुमकुम आदि निषेध हैं। आमतौर से मन्दिरों में श्रीसाम्बसदाशिव पूजा में अष्टगंधचन्दन, रक्त चन्दन, त्रिपुण्ड के लिए द्वारका रज कण आदि कितनी क्या उपलब्ध है ? आम पूजनकर्ता का यही प्रलाप होता है कि अष्टगंध चन्दन नहीं मिलता, कहाँ से लायें ? मित्रवर, नाना प्रकार के स्वादिष्ट पकवान, पौशाक और अन्य देश विदेश से मंगाते हो। ब्रह्म पूजा में ही सभी कटौतियाँ क्यों ? श्रीरुद्र की पूजा अनुष्ठान के ग्रन्थ देख लें, ये गलतियाँ नहीं होंगी, अन्यथा रुद्र के कोपभाजन बनें।

उपासक का जैसा भाव होता है, वैसे ही परिणाम होता है। ब्रह्म के विविध रूपों की पूजा, अर्चना, उपासना आदि करने से पूर्व प्रारम्भिक जानकारियाँ होना प्राथमिक अनिवार्य शर्त है। उपासना में जप करनेवाले देव मन्त्र, स्तुति, यन्त्र और दिव्य चित्र का आशय समझना प्रारम्भिक जरूरत है। आराध्य देव अथवा देवी का चयन उपासक स्वयं की प्रकृति के अनुसार करे तो अच्छा रहेगा। उदाहरण के लिए उग्र प्रकृति, कार्यों को असाधारण तेज गति से करनेवाले, अभूतपूर्व गतिमान, कार्यों–उद्देश्य में लीन होकर सम्पूर्णता से जुड़कर करनेवाले और दृढ़ निश्चयवान उपासकों के लिए ''उग्र देव अथवा देवी'' को आराध्य बनाना लाभकर रहता है। सामान्य अर्चक के लिए शांत देव की पूजा करना उचित रहता है। ''वैदिक ऋषियों का मानना रहा कि देवोपासना से उपासक का देवमय होना निश्चित है। उपासक में उपास्य देव की दिव्य शक्ति आती हैं। ऐसे में तेजोमय तेजोग्र देव की रौद्र शक्ति को धारण करना आम उपासक के लिए लगभग–लगभग असम्भव है।'' शास्त्रों के अनुसार ब्रह्मविद् या दिव्य तेजोपातवाले ज्ञान वाले गुरु को शिष्य के आराध्य, प्रकृति, स्वभाव, दैविक रुझान आदि को ध्यान में रखकर प्रतिदिन जपनेवाला मन्त्र देना चाहिए। सो, सभी को जप के लिए एक ही मन्त्र की दीक्षा सभी को देना शास्त्र के अनुसार अनुचित कहा जा सकता है।

''उपासक को मन्त्र, स्तुति, स्तोत्र आदि के हर दिन पाठ से पहले उनका अर्थ, भावार्थ और निहित व्याख्या को समझना आवश्यक है।'' मन्त्र स्तुति स्तोत्र की व्याख्या समझने से उसकी दिव्य महाशक्ति के रहस्य खुलने लगते हैं। उपासक को विधायकी शक्ति मिलती है। देव भाषा संस्कृत का शुद्ध उच्चारण आवश्यक है, अन्यथा अर्थ का अनर्थ भी हो सकता है। जैसे मन्त्र में कहा गया है कि अमुक आराध्य देव मेरी सहायता करें। परन्तु उच्चारण में ''अ'' बोलने से अर्थ उलटा होता है। यानी असहायता (नष्ट होने) की प्रार्थना की गई। संस्कृत की विशेषता यह है कि विशुद्ध मन (भाव) से स्वयं अर्थ समझ में आने लगता है। मन्त्र पाठ के समय वातावरण को अध्यात्मिक बनाने में दीपक, सुगंधित धूप अगरबत्ती, स्वच्छ आसन आदि सहायक रहते हैं। प्रारम्भ में पाठकर्ता का ध्यान लगाने, चित्त मन को एकाग्र करने के लिए आराध्य ब्रह्म स्वरूप का चित्र लगाना चाहिए। अष्टगंध का तिलक देव को और अपने मस्तक पर लगाना चाहिए। इससे आज्ञाचक्र सक्रिय होता है।

मन्त्र–स्तोत्र पाठ के समय मन में किसी भी प्रकार के सांसारिक भाव विचार नहीं आने चाहिएँ। शास्त्रों के अनुसार दोनों होठ अधर बंद कर, जिव्हा को तालू के लगाकर मन ही मन मन्त्र पाठ करने का विधान है। मन्त्र पाठ की सिद्धि आराधना (पाठ) के समय ''श्वांस भी नहीं लेना है।'' सारसंक्षेप में मन्त्र जप के समय मुह बन्द, जिव्हा तालू से सटी, कोई आवाज नहीं और प्राणायाम श्वांस रोककर रखने की परम्परा रही है। परिणामतः सांसारिक विचार आ ही नहीं सकते। साधक को आरम्भ में बिना श्वांस लिए जप करना कठिन लग सकता है। यह भी आवश्यक है कि भोजन–आहार भी सादा सात्विक करें। दिन में सात्विक चर्चा, सात्विक साहित्य पठन करें और सात्विक मनोरंजन करें। यह अधिक रहा कि तामसी, राजसी रंग की पौशाक नहीं पहने (काले, सलेटी, गहरे हरे, गहरे नीले, गहरे भूरे, काले आदि रंग)। प्रतिदिन न्यूनतम दान की आदत बना लें। जहाँ तक सम्भव हो त्वरा–क्रोध से बचें। खाली समय अर्थात कार्यस्थल तक आतेजाते समय गल्प (गप्प) के स्थान पर जप करते रहें। अंगुलियों से जप संख्या की गणना करें।

शास्त्र के अनुसार मन्त्र के अक्षरों की संख्या के अनुरूप उतने लाख मन्त्र जप करें। यदि मन्त्र 42 अक्षर का है, तब उपासना करने वाले को 42 लाख बार मन्त्र पाठ करना होगा। मन्त्र निर्धारित संख्या में करने के बाद कुल मन्त्र पाठ के दशांश आहुति देनी चाहिए। बयालीस लाख मन्त्र पाठ के लिए 4.2 लाख मन्त्रों के साथ यज्ञ करना होगा। यज्ञ में निर्धारित विशुद्ध सामग्री, शुद्ध मन्त्र पाठ और यज्ञकर्ता का शुद्ध मन तीनों अनिवार्य शर्त हैं। यज्ञ में

अनिष्टकारी शक्तियों का शमन सर्वप्रथम करना होता है। अतः दिग्बंधन के साथ राई, पीली सरसों, कुमकुम, जीरा, हल्दी, जायफल, जावित्री, काली मिर्च, तेजपात, आँकड़ा, गूगल, लोबान आदि का प्रयोग किया जाता है। विनाशक नकारात्मक दुष्टशक्तियों के शमन से ही विधायकी सकारात्मक रचनात्मक दैवीय ब्रह्मशक्ति प्रबल और घनीभूत होती है। मन्त्र पाठ करते समय सुमरनि में अथवा वस्त्र से ढककर माला जपने के पीछे भी यही आशय है। वायु–आकाश में विचरण करने वाली नकारात्मक शक्तियाँ जप का दुरूपयोग नहीं करें। इस सम्पूर्ण प्रक्रिया से मन्त्र पाठ से दैविक अध्यात्मिक शक्तिमय होना सुनिश्चित है। देवमय होने पर निरन्तर साधना, सात्विक जीवन आदि शक्ति बनाये रखने के लिए जरूरी है। देवो भूत्वा यजेद्देवान्नदेवो देवमर्चयेत्। (देवता के मन्त्र पाठ से शरीर देवमय हो जाता है।)।। ऊँ।।

# सन्दर्भ पोथी


1. विष्णु तत्त्व दर्शन : श्री रामप्रसाद शास्त्री, शिव तत्त्व दर्शन ग्रन्थ प्रकाशन समिति, बिरलाग्राम–नागदा, सन् 1980
2. स्फोटासिद्धि न्यायविचार : श्री गणपति शास्त्री, राजकीय मुद्रणालय, त्रिवेन्द्रम, सन् 1917
3. विष्णु तत्त्व निर्णय : श्री माधवाचार्य टीका श्री नारायण पण्डिताचार्य एवं श्री जयतीर्थ, अंग्रेजी व्याख्या डॉ. के.टी. पाण्डुरंगी, देवत्त वेदान्त स्टेडी, बेंगलुरु, सन् 1981
4. विष्णु अंक : कल्याण वर्ष 47, गीता प्रेस गोरखपुर
5. भगवत्तत्वांक : कल्याण वर्ष 55, गीता प्रेस, गोरखपुर
6. भगवन्नाम महिमा अंक : कल्याण वर्ष 31, गीता प्रेस, गोरखपुर
7. उपासना अंक : कल्याण वर्ष 42, गीता प्रेस, गोरखपुर
8. श्रीसूक्त : अनुवादक–श्री राघवाचार्य, आचार्य पीठ, बरेली, सन् 1961
9. तन्त्रसार संग्रह : श्री आनन्द तीर्थ (माधवाचार्य), शाम्याप्रास प्रकाशन, बेंगलुरु
10. पुराणों का इतिहास : डॉ. बिबेक देषराय, भारतीय कला प्रकाशन, नई दिल्ली, सन् 2005
11. सहस्र बाहु अवलोकितेश्वर : श्री लोकश चन्द्रा, अभिनव प्रकाशन, दिल्ली, सन् 1988
12. विष्णु पुराण : डॉ. शिव प्रसाद द्विवेदी, चौखम्बा सुर भारती, वाराणसी, सन् 2012
13. स्टेडी ऑफ गॉड इन्द्रा: श्री एस. एस. गुप्ता, कृष्णा पब्लिशर्स, नई दिल्ली, सन् 2001
14. अथर्ववेद का व्रात्य काण्ड : डॉ. सम्पूर्णानन्द, प्रकाश एण्ड कम्पनी, मद्रास, सन् 1956
15. प्राचीन भारत में लक्ष्मी : राय गोविन्दचन्द्र, कुशस्थली, वाराणसी, सन् 1960
16. ऋषि रहस्य : श्री भगवद्दत्त वेदालंकार, गुरुकुल कांगडी विश्वविद्यालय, हरिद्वार, सन् 2013

17. वेद विमर्श : श्री भगवद्दत्त वेदालंकार, गुरुकुल कांगडी विश्वविद्यालय, हरिद्वार, सन् 2012

18. विष्णु कोष : श्री एस. के. रामचन्द्रन्, कल्पतरु रिसर्च अकादमी, बेंगलुरु, सन् 1998

19. धर्मशास्त्र : श्री जीवानन्द विद्यासागर भट्टाचार्य्येण, सरस्वती यन्त्रे – कलिकातानगरे, सन् 1876

20. वैदिक कोष भाग–1 : श्री भगवद्दत्त, द.आ.म.वि., लाहौर, सन् 1926

21. ऋग्वेद व्याख्यान : श्री भगवद्दत्त, द.आ.म.वि., लाहौर, सन् 1920

22. तन्त्रालोक समग्र : डॉ. आर. सी. द्विवेदी, मोती लाल बनारसी दास, दिल्ली, सन् 1967

23. श्री विष्णु चित्तीयाम : श्री के. एस. सरमा, राधाकृष्ण शाकुन्तल फाउण्डेशन, आन्ध्र प्रदेश

24. दश महाविद्या सहस्र नामावलि : श्री जगदीश सेमवाला, डॉ. शिव द्विवेदी एवं श्री सोमेश तिवारी; वितरक श्री ऋतुशील शर्मा–कल्याण मन्दिर प्रकाशन, प्रयागराज, सन् 2024

25. श्रीविद्या साधना : पं. रमादत्त शुक्ल, कल्याण मन्दिर प्रकाशन, प्रयागराज, सन् 2012

26. हिस्ट्री ऑफ क्लासिकल संस्कृत लिटरेचर समग्र : श्री एम. कृष्णनामचरियर, तिरुपति देवस्थान तिरुपति, सन् 1937

27. राधाकृष्णन् कोष (राधा कोष) : श्री भगवती प्रसाद सिंह, कृष्ण जन्म स्थान सेवा संस्थान, मथुरा, सन् 1988

28. वैदिक यज्ञ संस्था : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, औंध, सन् 1927

29. वेद वेदांग : श्री सुरेन्द्र शर्मा गौर, देहली, सन् 1935

30. श्रौत यज्ञ मीमांसा : श्री युधिष्ठिर मीमांसक, श्रीमती सावित्री देवी बागडिया ट्रस्ट, कलकत्ता, सन् 1987

31. पँच यज्ञ प्रकाश : स्वामी समर्पणानन्द, समर्पण शोध संस्थान, गाजियाबाद

32. ऋग्वेदसंहिता : श्री टी.वी. कपाली शास्त्री, श्री अरविन्द आश्रम, पाण्डिचेरी, सन 1950

33. ऋग्वेद संहिता मूल मात्र : चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली, सन 2011

34. शतपथ ब्राह्मण : श्री हरिहर स्वामी, वेंकेश्वर स्टीम प्रेस, मुम्बई, सन 1940
35. वैदिक वांगमय का इतिहास : पं. भगवद्दत्त, प्रणव प्रकाशन, दिल्ली, सन 1974
36. मन्यु सूक्त : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1963
37. वेद् : श्री चन्द्रशेखर सरस्वती, भारतीय विद्या भवन, मुम्बई, सन 2003
38. वैष्णव शैव एवं अन्य धर्म : श्री आर. जी. भण्डारकर, इण्डोलोजिक बुक हाउस, दिल्ली, सन 1978
39. वेदार्थ संग्रह : श्री रामानुजाचार्य, संस्कृत शोध संस्थान, मलकोट, सन 1991
40. वेदार्थ कल्पलता : काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी, सन 1962
41. वैदिक रिकॉर्डस ऑफ अर्ली आर्यन्स : श्री एल.आर.रेतु, भारतीय विद्या भवन, मुम्बई, सन 2004
42. हिम्स टू दा मिस्टिक फायर : श्री अरविन्द; अरविन्द आश्रम, पाण्डिचेरी
43. स्फोटवाद : बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्
44. रावण : दा ग्रेट किंग ऑफ लंका : श्री एम.एस.पूर्ण लिंगम् पिल्लई, सन 1928
45. तत्त्वसार : महामहोपाध्याय राखलदास, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय, बनारस, सन 1930
46. परमशंभुमहिम्नस्तव : महर्षि दुर्व्वासा, राजाराम एण्ड कम्पनी मद्रास, सन 1946
47. ऋक्सूक्त शती : प्रो.एच.डी.वेलणकर, भारतीय विद्या भवन, मुम्बई, सन 1972
48. वैदिक सूक्त संग्रह : श्री वेणीराम शर्मा गौड, मास्टर खिलाडी राम एण्ड सन्स, वाराणसी, सन 1950
49. आर्य संस्कृति के मूलाधार : श्री बलदेव उपाध्याय, शारदा मन्दिर, वाराणसी, सन 1947
50. यज्ञ मीमांसा : श्री वेणीराम शर्मा गौड, मास्टर खिलाडी राम एण्ड सन्स, वाराणसी, सन 1950

51. आर्या द्विशती : महर्षि दुर्वासा, मिथिला संस्कृत विद्यापीठ, दरभंगा, सन 1979
52. ऋग्वेद : रावण भाष्य समीक्षा : एशियाटिक सोसायटी बंगाल, कोलकाता, सन 1862 (भाग – 31)
53. सर्वमेध यज्ञ (यजुर्वेद) : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, औंध, सन 1919
54. विष्णुदेवता : श्री भगवद्दत्त वेदालंकार, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार, सन 1964
55. ब्रह्मनित्यकर्म समुच्चय : शास्त्री दुर्गाशंकर उमाशंकर ठाकर, संस्कृत पुस्तकालय, मुम्बई, सन 1990
56. शिवमहिमा : किताब महल, दिल्ली, सन 1979
57. वैदिक साहित्य : श्री बलदेव उपाध्याय, शारदा मन्दिर, काशी, सन 1955
58. वैदिक मायथोलाजी : अनुवाद श्री राजकुमार राय, वाराणसी, सन 1984
59. स्मृति सन्दर्भ समग्र : नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 1988
60. एकादशोपनिषद् : मोतीलाल बनारसी दास, दिल्ली, सन 1966
61. मुण्डक उपनिषद् : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1995
62. माण्डूक्य उपनिषद : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1993
63. कठोपनिषद् : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1992
64. केन उपनिषद् : श्री श्रीपाद दामोदार सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1991
65. ऋग्वेद संहिता समग्र : श्री सायणाचार्य, आनन्द आश्रम, पुणे, सन 1933
66. व्योमवाद : श्री मधुसूदन ओझा, ज.ना. व्यास विश्वविद्यालय, जोधपुर, सन 1993
67. अप्रकाशित उपनिषद् : श्री कुंजन राज, अडयार, सन 1933
68. एक सौ आठ उपनिषद् समग्र : सम्पादन श्री कुंजन राज, अडयार, सन 1935

69. वेद विद्या निर्देशन : पं. भगवद्दत्त, प्रणव प्रकाशन, दिल्ली, सन 1995
70. योगवासिष्ठ : व्याख्याकार स्वामी आनन्दबोध सरस्वती, निर्णय सागर प्रेस, मुम्बई
71. वेदान्त फिलोसफी : डॉ. एस. के वेलवानकर, बोरी, पुणे, सन 1929
72. आर्य संस्कृति के आधार : श्री बलदेव उपाध्याय, हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1947
73. ऋग्वेदः चार भाग : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, गुजरात, सन 1993 संस्करण
74. अथर्ववेद का सुबोध भाष्य : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1990 से 2008
75. यजुर्वेदीय काण्वसंहिता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1999
76. मरुद्देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958
77. श्रीरुद्र देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958
78. वायु देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958
79. उषा देवता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958
80. दैवत्त संहिता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1958
81. दैवत्त संहिता : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय वनस्पति प्रकरण मण्डल, पारडी, सन 1958
82. रुद्र देवता : श्री आचार्य भगवद्दत्त
83. सविता देवता : आचार्य भगवद्दत्त, सरस्वती सदन, नई दिल्ली 110029, सन 1980
84. बृहस्पति देवता : आचार्य भगवद्दत्त, सरस्वती सदन, नई दिल्ली 110029, सन 1980
85. ऋग्वेद का भाष्य : आचार्य टी.वी. कपाली शास्त्री, पुदुच्चेरी, सन 1946

86. ऋग्वेद : श्री गंगासहाय, संस्कृत साहित्य प्रकाशन, दिल्ली, सन 2006

87. अथर्ववेद : श्री गंगासहाय, संस्कृत साहित्य प्रकाशन, दिल्ली, सन 2006

88. ऋक् वैजयन्ती : प्रो. एच.डी. वेलणकर, वैदिक संशोधन मण्डल, पुणे,सन 1965

89. चारों वेद : श्री दयानन्द सरस्वती, दयानन्द संस्थान, दिल्ली

90. शुक्ल यजुर्वेदसंहिता : डॉ. रामकृष्ण शास्त्री, चौखम्बा विद्या भवन, सन 1992

91. ऋग्वेद सायण भाष्य : वैदिक संशोधन मण्डल, पुणे, सन 1941

92. अश्विनौ : श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय देवता मण्डल, पारडी, सन 1958

93. अथर्ववेदीय मण्डूकी शिक्षा : आचार्य भगवद्दत्त, मेहरचन्द लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1985

94. ऋक् तन्त्रम् : डॉ. सूर्यकान्त, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 1970

95. चतुर्वेदीय रुद्रसूक्त : स्वामी शंकरानन्द गिरि, श्रेवस्सत्र, राजपीपला, गुजरात, सन 1935

96. रुद्रदेवता : स्वामी श्यामसुन्दर शास्त्री, श्री भगवद्दत्त वेदालकार, गरीबदास सन्त साहित्य शोध संस्थान, हरिद्वार, सन 1985

97. रुद्र (यजुर्वेदीय) : स्वामी महेश्वरानन्द, दक्षिणामूर्त्ति मठ, काशी, 1193 शंकराब्द

98. ऋग्वेदिक आर्य : श्री राहुल सांकृत्यायन, किताब महल, इलाहाबाद, सन 2011

99. ऋग्वेदीय रावणभाष्यम् : डॉ. सुधीर कुमार गुप्त, भारती विद्या मन्दिर, जयपुर, सन 1967

100.स्फोटसिद्धि : आचार्य मण्डन मिश्र, मद्रास विश्वविद्यालय, मद्रास, सन 1931

101.स्फोटवाद : आचार्य नागेश भट्ट, अडयार, मद्रास, सन 1946

| | | |
|---|---|---|
| 102.शुक्ल यजुर्वेद भाष्य | : | आचार्य ज्वालाप्रसाद मिश्र, खेमराज श्री कृष्णदास, मुम्बई, सन 1969 |
| 103.शैव उपनिषत् अंग्रेजी | : | श्री टी. आर. श्रीनिवास अयंगर, एडयार लाइब्रेरी, मद्रास, सन 1953 |
| 104.अग्नि विद्या | : | श्री श्रीपाद दामोदर सातवलेकर, स्वाध्याय मण्डल, औंध, सतारा, सन 1923 |
| 105. वैदिक देवशास्त्र | : | डॉ. सूर्यकान्त, मेहरदास लक्ष्मणदास, दिल्ली, सन 2006 |
| 106. वैदिक मरुत | : | डॉ. उर्मिला रुस्तगी, नाग प्रकाशन, दिल्ली, सन 2000 |
| 107. शतपथ | : | श्री रा.ना. दीक्षित, चौखम्बा संस्कृत संस्थान, ब्राह्मण वाराणसी, सन 1996 |
| 108. ताण्ड्य महाब्राह्मण | : | राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 1986 से 2003 |
| 109. ऐतरेय ब्राह्मण | : | राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान, दिल्ली, सन 1986 से 2006 |
| 110. वाजसनेयी संहिता | : | वेबर संस्करण, लंदन, सन 1849 |
| 111.छान्दोग्य उपनिषद् | : | श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927 |
| 112.बृहदारण्यक उपनिषद् | : | श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927 |
| 113.अथर्वशिरस् उपनिषद् | : | श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927 |
| 114.श्वेताश्वतर उपनिषद् | : | श्री लक्ष्मण शास्त्री संस्करण, मुम्बई, सन 1927 |
| 115.निरुक्त– यास्क | : | श्री लक्ष्मणस्वरूप संस्करण, लंदन, सन 1927 |
| 116.वैदिक संहिताओं में नारी | : | डॉ. मालती शर्मा, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन 1990 |
| 117.निरुक्त | : | आचार्य भवगद्दत्त, अमृतसर, सन (सम्वत 2021) |

118.ऋग्वेद व्याख्या : श्रीमाधवकृत, सम्पादन श्री कुन्जन राज, अडयार, सन 1939

119.ऋग्वेद और पश्चिमी एशिया : डॉ. रामविलास शर्मा, दिल्ली विश्वविद्यालय, सन 1994

120.आर्यों का आदिदेश : डॉ. सम्पूर्णानन्द, सन 1944

121.वेद परिचय : डॉ. कृष्ण लाल, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली, सन 1993

122.अप्रकाशित उपनिषद् : श्री कुन्नन राज, अडयार, दो खण्ड सन 1938

123.वेदविद्या : डॉ. वासुदेव शरण अग्रवाल, वाराणसी

124.सृष्टि विज्ञान : आचार्य गुरुदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2012

125.वेदमन्त्रों के देवता : आचार्य गुरुदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2015

126.महर्षि कुल वैभव : श्री मधुसूदन ओझा, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, सन 1961

127.वैदिक विज्ञान एवं भारतीय संस्कृति : श्री गिरधर शर्मा चतुर्वेदी, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना, सन 2001

128.वैदिक गॉड्स एण्ड बायोलोजिकल फिगर : श्री बी.जी. रेले, सन 1926

129.वैदिक देवों का अध्यात्मिक एवं वैज्ञानिक स्वरूप : डॉ. कपिलदेव द्विवेदी, विश्वभारती अनुसंधान परिषद, भदौही, सन 2007

130.भारतीय विद्या : डॉ. जनार्दन मिश्र, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, प्रतीक पटना, सन 1959

131.हिन्दू धार्मिक कथाओं के भौतिक अर्थ : श्री त्रिवेणी नारायण सिंह, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1970

132.कौशिक गृह्यसूत्रम् : श्री उदयनारायण सिंह, शास्त्र प्रकाश, भवन, मुजफ्फरनगर, बिहार, सन 1912

133.श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण : स्वाध्याय मण्डल, पारडी, सन 1946

134.टी.वी. कपाली शास्त्री समग्र (दस खण्ड) : दीप्ति प्रकाशन, अरविन्द आश्रम, पुदुच्चेरी, सन 1946–1980

135.तृच भास्कर : श्री भास्कर राय प्रणीत, ओरियन्टल इन्स्टीट्यूट, बडौदा,सन 1982

136.शैव मत : डॉ. युदवंश, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना, सन 1955

137.हिन्दू देव परिवार का विकास : डॉ. सम्पूर्णानन्द, मित्र प्रकाशन, इलाहाबाद, सन 1964

138.वैदिककोश : डॉ. सूर्यकान्त, बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय, बनारस, सन 1963

139.वैदिक देवता उद्भव एवं विकास : श्री गयाचरण त्रिपाठी, भारतीय विद्या प्रकाशन, दिल्ली, सन 1981

140.रहस्यमय सिद्धभूमि तथा सूर्यविज्ञान : श्री गोपीनाथ कविराज, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 1994

141.ज्ञानगंज : श्रीगोपीनाथ कविराज, अनुराग प्रकाशन, काशी, सन 2011

142.आत्मोपनिषद् : डॉ. एम.एल. गुप्ता, भरतपुर, सन 2002

143.वेदविज्ञान मंजूषा : डॉ. एम.एल. गुप्ता, भरतपुर, सन 1988

144.दा लाईट ऑफ वेद : श्री टी.वी. कपाली शास्त्री, श्री अरविन्द कपाली शास्त्री वेद शोध संस्थान, बेंगलुरू, सन 2009

145.वेद और वैदिक काल : आचार्य गुरुदत्त, हिन्दी साहित्य सदन, दिल्ली, सन 2006

146.वेद व विज्ञान : स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती, विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, सन 2012

